'मैं कर्ता हूं, ऐसे अहंकार–रूपी अत्यंत काले सर्प से दंशित हुआ तू 'मैं कर्ता नहीं हूं, ऐसे विश्वास–रूपी अमृत को पीकर सुखी हो।'
'अहं कर्ता इति–मैं कर्ता हूं ऐसे अहंकार–रूपी अत्यंत काले सर्प से दंशित हुआ तू।'
ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी में इस पर प्रयोग किया गया। लंका से कुछ बौद्ध भिक्षु बुलाये गये थे– आग पर चलने के लिए। वे बुद्ध–पूर्णिमा को हर वर्ष बुद्ध की स्मृति में आग पर चलते हैं। बुद्ध की स्मृति में आग पर चलना चाहिए, क्योंकि बुद्ध की कुल स्मृति इतनी है कि तुम देह नहीं हो। तो जब हम देह ही नहीं हैं तो आग हमें कैसे जलायेगी?
जब वे भिक्षु आग पर चल रहे थे तो एक भिक्षु जल गया। कोई बीस भिक्षु चले, एक भिक्षु जल गया। खोज–बीन की गयी कि बात क्या हुई! वह भिक्षु सिर्फ इंग्लैंड देखने आया था। उसे कोई भरोसा नहीं था कि वह चल पायेगा।
एक यूनिवर्सिटी का प्रोफेसर जिसने कभी यह घटना न देखी थी न सुनी थी, वह सिर्फ बैठकर देख रहा था; उसे देखकर इतना भरोसा आ गया कि वह उठा और चलने लगा और चल गया। न तो वह बौद्ध था, न धार्मिक भिक्षु भी चौंके, क्योंकि भिक्षुओं को तो यह खयाल था कि बुद्ध भगवान उन्हें बचा रहे हैं। यह आदमी तो कोई बौद्ध नहीं है, यह तो अंग्रेज था और धार्मिक भी नहीं था। चर्च भी नहीं जाता था, तो यीशु भी इसकी फिक्र नहीं करेंगे। बुद्ध से तो कुछ लेना–देना है नहीं। इसका तो कोई भी मालिक नहीं था। सिर्फ श्रद्धा!
हम जो मानते हैं गहन श्रद्धा में, वही हो जाते है।
'मैं कर्ता हूं ऐसे अहंकार–रूपी अत्यंत काले सर्प से दंशित हुआ तू मैं कर्ता नहीं हूं, ऐसे विश्वास–रूपी अमृत को पी कर सुखी हो।'
यह वचन खयाल रखना, बार–बार अष्टावक्र कहते हैं. सुखी हो। वह कहते हैं, इसी क्षण घट सकती है बात।
अहं कर्ता इति–मैं कर्ता हूं, ऐसी हमारी धारणा है। उस धारणा के अनुसार हमारा अहंकार निर्मित होता है। कर्ता यानी अस्मिता। मैं कर्ता हूं, उसी से हमारा अहंकार निर्मित होता है। इसलिए जितना बड़ा कर्ता हो उतना बड़ा अहंकार होता है।

हमारा कर्तव्य हमारे अहंकार को भरता है। इसलिए अष्टावक्र के इस सूत्र को खयाल करना: 'मैं कर्ता हूं–अहं कर्ता इति–ऐसे अहंकार–रूपी अत्यंत काले सर्प से दंशित हुआ तू व्यर्थ ही पीड़ित और परेशान हो रहा है।'

यह पीड़ा कोई बाहर से नहीं आती। यह दुख जो हम झेलते हैं, अपना निर्मित किया हुआ है। जितना बड़ा अहंकार उतनी पीड़ा होगी। अहंकार घाव है। जरा–सी हवा का झोंका भी दर्द दे जाता है। निरहंकारी व्यक्ति को दुखी करना असंभव है। अहंकारी व्यक्ति को सुखी करना असंभव है।

मैं कर्ता नहीं हूं, ऐसे भाव को अष्टावक्र अमृत कहते है। अहं न कर्ता इति–यहीं अमृत है।

सिर्फ अहंकार मरता है, तुम कभी नहीं मरते। इसलिए अहंकार मृत्यु है, विष है। जिस दिन तुमने जान लिया कि अहंकार है ही नहीं, बस मेरे भीतर परमात्मा ही है, उसका ही एक फैलाव, उसकी एक किरण, उसकी ही एक बूंद–फिर तुम्हारी कोई मृत्यु नहीं. फिर तुम अमृत हो।

'मैं कर्ता नहीं हूं ऐसे विश्वास–रूपी अमृत को पी कर सुखी हो।'

जनक ने पूछा है. कैसे हम सुखी हों? कैसे सुख हो? कैसे मुक्ति मिले? अष्टावक्र कहते हैं - "विश्वास–रूपी अमृत को पी कर सुखी हो।'

विश्वासामृतं पीत्वा सुखी भव।

अभी हो जा सुखी! पीत्वा सुखी भव! इसी क्षण हो जा सुखी!

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र ९

एकः विशुद्ध बोध अहम इति निश्चय वह्निना।
प्रज्वाल्य अज्ञान-गहनम् वीतशोक: सुखी भव ॥१-९॥

एकः विशुद्ध बोध अहम - मैं एक विशुध्द बोध-ज्ञान हूँ,
इति निश्चय वह्निना - ऐसी निश्चय रूपी अग्नि से,
प्रज्वाल्य अज्ञान-गहनम् - इस गहन अज्ञान को जला कर,
वीतशोक: सुखी भव - दुःख आदि से मुक्त हो कर सुखी होओ।

'मैं एक विशुद्ध बोध हूं ऐसी निश्चय–रूपी अग्नि से अज्ञान–रूपी वन को जला कर तू वीत-शोक हुआ सुखी हो।' अभी हो जा दुख के पार! एक छोटी–सी बात को जान लेने से दुख विसर्जित हो जाता है कि मैं विशुद्ध बोध हूं कि मैं मात्र साक्षी– भाव हूं कि मैं केवल द्रष्टा हूं।
अहंकार का रोग एकमात्र रोग है।
इस दंभ में जीता आदमी बड़े दुख पाता है। क्योंकि इस दंभ के कारण वह बड़ी अपेक्षाएं करता है जो कभी पूरी नहीं होंगी। उसकी अपेक्षाएं अनंत हैं; जीवन बहुत छोटा है। जिसने भी अपेक्षा बांधी वह दुखी होगा।
जो तुम्हें मिला है वह इतना है! मगर तुम उसे देखो तब न!
अहंकार छूत की बीमारी है।
अहंकार के अतिरिक्त जीवन में और कोई बोझ नहीं है। अहंकार अतिरिक्त जीवन में और कोई बंधन जंजीर नहीं है।
'मैं एक विशुद्ध बोध हूं ऐसी निश्चय रूपी अग्नि से अज्ञान–रूपी वन को जला कर तू वीतशोक हो, सुखी हो!' अहंकार का अर्थ है : अपने चैतन्य को किसी और चीज से जोड़ लेना।
एक आदमी कहता है कि मैं बुद्धिमान हूं तो उसने बुद्धिमानी से अपने अहंकार को जोड़ लिया; तो उसकी चेतना अशुद्ध हो गयी।
अष्टावक्र कहते हैं, 'मैं एक विशुद्ध बोध हूं।' न तो मैं बुद्धिमान हूं, न मैं चरित्रवान हूं न मैं चरित्रहीन हूं न मैं सुंदर हूं न मैं असुंदर हूं न मैं जवान हूं न मैं बूढ़ा हूं? न गोरा न काला, न हिंदू न मुसलमान, न ब्राह्मण न शूद्र–मेरा कोई तादात्म्य नहीं है। मैं इन सबको देखने वाला हूं।
जैसे तुमने दीया जलाया अपने घर में, तो दीये की रोशनी टेबुल पर भी पड़ती है, कुर्सी पर भी पड़ती है, दीवाल पर भी पड़ती है, दीवाल–घड़ी पर भी पड़ती है, फर्नीचर पर, अलमारी पर, कालीन पर, फर्श पर, छप्पर पर–सब पर पड़ती है। तुम बैठे, तुम पर भी पड़ती है। लेकिन ज्योति न तो दीवाल है, न छप्पर है, न फर्श है, न टेबुल है, न कुर्सी है। सब रोशन है उस रोशनी में; लेकिन रोशनी अलग है।

शुद्ध चैतन्य तुम्हारी रोशनी है, तुम्हारा बोध है। वह बोध तुम्हारी बुद्धि पर भी पड़ता, तुम्हारी देह पर भी पड़ता, तुम्हारे कृत्य पर भी पड़ता; लेकिन तुम उनमें से कोई भी नहीं हो।
जब तक तुम अपने को किसी से जोड़कर जानोगे, तब तक अहंकार पैदा होगा। अहंकार है चेतना का किसी अन्य वस्तु से तादात्म्य। जैसे ही तुमने सारे तादात्म्य छोड़ दिये—तुमने कहा, मैं तो बस शुद्ध बोध हूं मैं तो शुद्ध बोध हूं शुद्ध बुद्ध हूं—वैसे ही तुम घर लौटने लगे; मुक्ति का क्षण करीब आने लगा।

श्रुति कहती है - आत्मा से भिन्न सब मिथ्या है, क्योंकि कहा गया है
ब्रह्म-भिन्नम् सर्व मिथ्या_ब्रह्मभिन्नत्वात् । ब्रह्म से भिन्न सारा जगत् ब्रह्म से पृथक् होने के कारण सीप में रजत की तरह मिथ्या है।

अष्टावक्र कहते हैं, 'विशुद्ध बोध हूं ऐसी धारणा।'
अहं एका विशुद्ध बोध: इति।
प्रज्वाल्य अज्ञान-गहनम् - ऐसे निश्चय–रूपी अग्नि से...।
अज्ञान–रूपी वन को जला कर तू वीतशोक हुआ सुख को प्राप्त हो, सुखी हो।'

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १०
यत्र विश्वमिदं भाति कल्पित रज्जु सर्पवत्!
आनन्दपरमानन्दः स बोधः त्वम् सुखं भव ॥१-१०॥

यत्र विश्वमिदं भाति कल्पित रज्जु सर्पवत्!- - जहां यह सारा विश्व एक रस्सी में सर्प की तरह प्रतीत होता है,
आनन्दपरमानन्दः स बोधः त्वम् -आनन्द - परमानन्द यह बोध याने ज्ञान तुम स्वयं हो यह जान कर,
सुखं भव - सुखी होओ।

'जिसमें यह कल्पित संसार रस्सी में सांप जैसा भासता है, तू वही आनंद परमानंद बोध है। अतएव तू सुखपूर्वक विचर।'
जिनको हम यह संसार के दुख कह रहे हैं, वे हमारे ही बोध की भ्रांतियां हैं।
'जिसमें यह कल्पित संसार रस्सी में सांप जैसा भासता है...।'
तुम्हारे पास थोड़ा—सा भी बोध का दीया हो, प्रकाश हो थोड़ा, तो अंधेरी से अंधेरी रात में भी तुम बोध के दीये से देख पाओगे कि रस्सी, रस्सी है, सर्प नहीं है। इस बोध में ही आनंद और परमानंद का जन्म होता है।
तेरे पास सूत्र है। तेरे पास ज्योति है। ज्योति को तूने नाहक के परदों में ढाका। परदे हटा। घूंघट के पट खोल! विचार के, वासना के, अपेक्षा के, कल्पनाओं के, सपनों के परदे हटाओ। वे ही हैं घूंघट। घूंघट को हटाओ। खुली आंख से देखो। लोग बुरके ओढ़े बैठे हैं। उन बुर्कों के कारण कुछ दिखायी नहीं पड़ता। धक्के खा रहे हैं, गड्ढों में गिर रहे हैं।
'वही आनंद परमानंद बोध है। अतएव तू सुखपूर्वक विचर।'
आनंद परमानंद स 'बोधः त्वम् सुख चर।
इस थोड़े—से बोध को समझ लो, पकड़ लो, पहचान लो—फिर विचरण करो सुख में। यह अस्तित्व परम आनंद है। इस अस्तित्व ने दुख जाना नहीं। दुख तुम्हारा निर्मित किया हुआ है।
कठिन है समझना यह बात, क्योंकि हम इतने दुख में जी रहे हैं, हम कैसे मानें कि दुख नहीं है। वह जो रस्सी को देखकर भाग गया है, वह भी नहीं मानता की सर्प नहीं है।
क्या करें?
थोड़े दृश्य से द्रष्टा की तरफ चलें! देखें सब, लेकिन देखने वाले को न भूलें। सुनें सब, सुनने वाले को न भूलें। करें सब, लेकिन स्मरण रखें कि कर्ता नहीं हैं।
बुद्ध कहते थे : चलो राह पर और स्मरण रखो कि भीतर कोई चल नहीं रहा है। भीतर सब अचल है।

गाड़ी के चाक को चलते देखा है? कील तो ठहरी रहती है, चाक चलता जाता है। ऐसे ही जीवन का चाक चलता है, कील तो ठहरी हुई है। कील हो तुम।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र ११
मुक्ताभिमानी मुक्तो हि बद्धः बद्ध-अभिमानी अपि ।
किंवदन्ति इह सत्यः इय्म् या मतिः सा गतिः भवेत् ॥१-११॥

मुक्ताभिमानी मुक्तो हि - मुक्ति का अभिमानी - मुक्त है, क्योंकि;
बद्धः बद्ध-अभिमानी अपि - जो बंधा हुआ है वह बंधन में है।
किंवदन्ति इह सत्यः इय्म् - यह कहा जाता है कि-
या मतिः सा गतिः भवेत् - किंवदंतियों में कहा जाता है कि जिसकी जैसी मति होती है वैसी ही उसकी गति होती है।

'मुक्ति का अभिमानी मुक्त है और बद्ध का अभिमानी बद्ध है। क्योंकि इस संसार में यह लोकोक्ति सच है कि जैसी मति वैसी गति।'
'मुक्ति का अभिमानी मुक्त है।'
जिसने जान लिया कि मैं मुक्त हूं वह मुक्त है। मुक्ति के लिए कुछ और करना नहीं; इतना जानना ही है कि मैं मुक्त हूं! तुम्हारे करने से मुक्ति न आयेगी, तुम्हारे जानने से मुक्ति आयेगी। मुक्ति कृत्य का परिणाम नहीं, ज्ञान का फल है।

मुक्ति का अभिमानी मुक्त है, और बद्ध का अभिमानी बद्ध है।'
हे जनक ! बन्ध का कारण अभिमान है– ब्राह्मणो अहम् क्षत्रियो अहम् वैश्यो अहम् शूद्रो अहम्।

और जब तू ऐसा कहता है कि- न अहम् ब्राह्मणः, न क्षत्रियः। अर्थात् न मैं ब्राह्मण हूँ, न क्षत्रिय हूँ, न वैश्य हूँ, न शूद्र हूँ। तब् तू - शुद्धो अहम्, निरजनो

अहम्, निराकारो अहम्, निर्विकल्पो अहम् । - अर्थात् मैं शुद्ध हूँ, माया-मल से रहित हूँ, आकार से भी रहित हूँ, विकल्प से भी रहित हूँ और नित्य-मुक्त हूँ।

जो सोचता है मैं बंधा हूं वह बंधा है। जो सोचता है मैं मुक्त हूं? वह मुक्त है।
'मुक्ति का अभिमानी मुक्त है और बद्ध का अभिमानी बद्ध। क्योंकि इस संसार में यह लोकोक्ति सच है कि जैसी मति वैसी गति।'
तुम जैसा सोचते हो वैसा ही हो गया है। तुम्हारे सोचने ने तुम्हारा संसार निर्मित कर दिया है। सोच को बदलो। जागो! और ढंग से देखो। सब यही रहेगा, सिर्फ तुम्हारे देखने, सोचने, जानने के ढंग बदल जायेंगे–और सब बदल जायेगा।
या मति: स गतिर्भवेत।
जैसा सोचो, जैसी मति वैसी गति हो जाती है।
'आत्मा साक्षी है, व्यापक है, पूर्ण है, एक है, मुक्त है, चेतन है, क्रिया–रहित है, असंग है, निस्पृह है, शांत है। वह भ्रम के कारण संसार जैसा भासता है।'

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १२
आत्मा साक्षी विभुः पूर्ण एको मुक्तः चित्-अक्रियः ।
असङ्गो निःस्पृहः शान्तो भ्रमात् संसार-वान् इव ॥१-१२॥

आत्म साक्षी विभुः पूर्ण एकः मुक्तः चित्-अक्रियः - आत्मा साक्षी है, व्यापक है, पूर्ण है, अकेला ही मुक्त है, चैतन्य है और अक्रिय अकर्ता है,
असङ्गो निःस्पृहः शान्तो भ्रमात् संसार-वान् इव - आसक्ति से रहित है, इच्छाओं से रहित है, और शांत है,
भ्रमात् संसार-वान् इव - परन्तु भ्रम के कारण अपने आप को संसारी याने संसार में लिप्त रहने वाला मानता है।

जीवात्मा असल में आत्म-रूप है, सब का साक्षी है, वह व्यापक है, अपने आप में पूर्ण है, अकेला ही है पर मुक्त है, वह चैतन्य है और वह अकर्ता भी है। किन्तु

रस्सी में सर्प, या रेगिस्तान में पानी जैसे भ्रम के कारण अपने आप को संसारी जीव समझता है।
अष्टावक्र कहते हैं, तुम साक्षी, व्यापक पूर्ण हो! तुम्हें पूर्ण होना नहीं है, तुम पहले से ही पूर्ण हो। तुममें कुछ भी जोड़ा नहीं जा सकता। तुम जैसे हो, परिपूर्ण हो। तुम पूर्ण हो, तुम परमात्मा हो, व्यापक हो, साक्षी हो, एक हो, मुक्त हो, चेतन हो, क्रिया–रहित हो, असंग हो। किसी ने तुम्हें बांधा नहीं, कोई संग–साथी नहीं है। अकेले हो! परम शाश्वत में हो! निस्पृह हो!
महावीर कहते हैं : असंग होना है, निस्पृह होना है, पूर्ण होना है, व्यापक होना है, साक्षी होना है।
अष्टावक्र कहते हैं : तुम पहले से ही ऐसे ही हो; बस जागना है! ऐसा आंख खोलकर देखना है। बस दृष्टा बनना है, विश्वास करना है। मुक्ति पर विश्वास करने वाला मुक्त है, बंधन पर विश्वास करने वाला बंधक है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १३
कूटस्थं बोधम् अद्वैतम् आत्मानम् परिभावय ।
आभासोऽहं भ्रमं मुक्त्वा भावं बाह्यम् अथ अन्तरम् ॥१-१३॥

कूटस्थं बोधम् अद्वैतम् आत्मानम् परिभावय - तू आत्मा को कूट - याने जो हमेशा एक समान रहने वाली, बुध्द, और अद्वैत जान कर;
आभासोऽहं भ्रमं मुक्त्वा भावं बाह्यम् अथ अन्तरम् - मैं आभास हूँ याने प्रतीक रूप हूँ इस भ्रम से बाहर और मन के अन्दर से मुक्त हो जा।

'मैं आभास–रूप अहंकारी जीव हूं ऐसे भ्रम को और बाहर–भीतर के भाव को छोड़ कर तू कूटस्थ बोध–रूप अद्वैत आत्मा का विचार कर।'
'अहं आभास: इति–मैं आभास–रूप अहंकारी जीव हूं!'
यह तुमने जो अब तक मान रखा है, यह सिर्फ आभास है। यह तुमने जो मान रखा है, यह तुम्हारी मान्यता है, मति है। यद्यपि तुम्हारे आसपास भी ऐसा ही

मानने वाले लोग हैं, इसलिए तुम्हारी मति को बल भी मिलता है। आखिर आदमी अपनी मति उधार लेता है। तुम दूसरों से सीखते हो। आदमी अनुकरण करता है। यहां सभी दुखी हैं, तुम भी दुखी हो गये हो।

कारण की खोज ही गलत है। तुम जब तक कारण खोजोगे कि जब कारण होगा तब हंसेंगे तो तुम कभी हंसोगे ही नहीं। तुमने अगर सोचा कि कारण होगा तब सुखी होंगे, तो तुम कभी सुखी न होगे। कारण खोजने वाला और–और दुखी होता जाता है। कारण दुख के हैं। सुख स्वभाव है। कारण को निर्मित करना पड़ता है। दुख को भी निर्मित करना पड़ता है। सुख है। सुख मौजूद है। सुख को प्रगट करो। यही अष्टावक्र का बार–बार कहना है।

बोधस्य सुखं चर!

वीतशोक: सुखी भव!

'विश्वासामृत पीत्वा सुखी भव!' विश्वास रूपी पी ले अमृत, हो जा सुखी!

मनुष्य पूर्ण है, एक है, मुक्त है। सिर्फ आभास बाधा डाल रहा है।

'मैं आभास–रूप अहंकारी जीव हूं ऐसे भ्रम को और बाहर– भीतर के भाव को छोड़ कर तू कूटस्थ बोध–रूप अद्‌वैत आत्मा का विचार कर।'

अहं आभास: इति बाह्य अंतरम्‌ मुक्ता

'बाहर और भीतर के भाव से मुक्त हो जा।'

आत्मा न तो बाहर है और न भीतर। बाहर और भीतर भी सब मन के ही भेद हैं। आत्मा तो बाहर भी है, भीतर भी है। आत्मा में सब बाहर– भीतर है। आत्मा ही है। बाहर– भीतर के सब भाव को छोड़ कर तू कूटस्थ बोध–रूप अद्‌वैत आत्मा का विचार कर।

बाह्य अंतरम्‌ भाव मुक्ता - –मुक्त होकर अंतर–बाहर से।

त्वं कूटस्थं बोधम्‌ अद्‌वैतम्‌ परिभावय - परिभाव कर - विचार कर, यह ठीक नहीं है। 'परिभाव कर' कि तू कूटस्थ आत्मा है। ऐसा बोध कर, ऐसा भाव। भाव! ऐसी भावना में जग। विचार तो फिर बुद्‌धिस की बात हो जाती है। विचार फिर ऊपर–ऊपर की बात जाती है। सिर से नहीं होगा, यह हृदय होगा। यह भाव प्रेम जैसा होगा, गणित जैसा नहीं। यह तर्क जैसा नहीं होगा, गीत जैसा होगा–जिसकी

गुनगुनाहट डूबती चली जाती है गहराई तक और प्राणों के अंतरतम को छू लेती है, स्पंदित कर देती है।
परिभाव कर कि मैं कूटस्थ आत्मा हूं। यह घूमता हुआ चाक नहीं, बीच की कील हूं। कील यानी कूटस्थ।
जागो! सपना खूब देखा, अब जागो! बस जागना कुंजी है। कुछ और करना नहीं—न कोई साधना, न कोई योग, न आसन—बस जागना!

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १४
देह-अभिमान-पाशेन चिरम् बद्धः असि पुत्रक ।
बोधः अहम् ज्ञानखड्गेन तत्-निकृत्य सुखी भव ॥ १-१४॥
अष्टावक्र कहते हैं
पुत्रक - हे पुत्र !
देह-अभिमान-पाशेन चिरम् बद्धः असि - देह के अभिमान के पाश (बंधन में) में बंधे हुए हो;
बोधः अहम् - मैं ज्ञान रूप हूँ यह जान कर,
ज्ञान खड्गेन तत्-निकृत्य - ज्ञान रूपी तलवार से उस बंधन को काट कर,
सुखी भव - सुखी हो जा।

अष्टावक्र ने कहा, 'हे पुत्र! तू बहुत काल से देहाभिमान के पाश में बंधा हुआ है। उस पाश को मैं बोध हूं, इस ज्ञान की तलवार से काट कर तू सुखी हो!'

अष्टावक्र की दृष्टि में—और वही शुद्धतम दृष्टि है, आत्यंतिक दृष्टि है—बंधन केवल मान्यता का है। बंधन वास्तविक नहीं है।

सूत्र कहता है : हे पुत्र! तू बहुत काल से देहाभिमान के पाश में बंधा हुआ, उस पाश को ही अपना अस्तित्व मानने लगा है।

Ashtavakra said, "O son, long have you been caught in the noose of body-consciousness. Cut this noose with the sword of knowing 'I am awareness' and be happy."

मैं देह हूं! मैं देह हूं!! मैं देह हूं!!! –ऐसा जन्मों–जन्मों तक दोहराया है; दोहराने के कारण हम देह हो गये हैं। देह हम हैं नहीं; यह हमारा अभ्यास है। यह हमारा अभ्यास है, यह हमारा आत्म– सम्मोहन है। हमने इतनी प्रगाढ़ता से माना है कि हम हो गये हैं।

अष्टावक्र कह रहे हैं : हम देह नहीं हैं; हमने माना तो हम देह हो गये हैं। हमने जो मान लिया, हम वही हो गये हैं।

उठा बोध की तलवार! 'बोध–रूप हूं–उठा ऐसे भाव की तलवार और काट डाल इस धारणा को कि मैं देह हूं। फिर सुखी है।

सारे दुःख देह के है। जन्म है, बीमारी है, बुढ़ापा है, मृत्यु है–सभी देह के हैं। जब देह जराजीर्ण होती है तो हम सोचते हैं, मैं जराजीर्ण हो गया। जब देह बीमार होती है तो हम सोचते हैं, मैं बीमार हो गया। जब देह मरण के निकट पहुंचती है तो हम घबड़ाते हैं कि मैं मरा। मान्यता–सिर्फ मान्यता!
मनोचिकित्सक कहते हैं कि इस जगत में जितनी भिन्नताएं दिखाई पड़ती हैं, ये भिन्नताएं यथार्थ की कम हैं, मान्यता की ज्यादा हैं।

मैं शरीर हूं, यह जन्मों–जन्मों से मानी हुई बात है; मान ली तो हम शरीर हो गये। मान ली तो हम क्षुद्र हो गये। मान ली तो हम सीमित हो गये।

अष्टावक्र का मौलिक आधार यही है कि यह आत्म–सम्मोहन है, आटो–हिप्नोसिस है। तुम शरीर हो नहीं गये हो, तुम शरीर हो नहीं सकते हो। इसका कोई उपाय ही

नहीं है। जो तुम नहीं हो, वह कैसे हो सकते हो? जो तुम हो, तुम अभी भी वही हो। सिर्फ झूठी मान्यता को काट डालना है।

'उस पाश को, मैं बोध हूं, इस ज्ञान की तलवार से काटकर तू अभी सुखी हो जा।' ज्ञानखंगेन तत् निष्कृत्य त्वं सुखी भव!

अभी सुख को जगा ले, क्योंकि सारे दुख हमारे उस मान्यता के पिछलग्गू हैं कि हम देह हैं। बुद्ध भी मरते हैं, लेकिन मृत्यु की कोई पीड़ा नहीं है। रामकृष्ण भी मरते हैं, लेकिन मृत्यु की कोई पीड़ा नहीं है। रमण भी मरते हैं, लेकिन मृत्यु की कोई पीड़ा नहीं है।

जायते अस्ति वर्द्धते, विपरिणमते, अपक्षीयते, विनश्यति।
'जो उत्पन्न होता है, स्थित है, बढ़ता है, बदलता है, क्षीण होता है और नाश हो जाता है, वह तू नहीं है।'

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १५
निःसङ्गः निष्क्रियः असि त्वम् स्व-प्रकाशः निरञ्जनः ।
अयम् एव हि ते बन्धः समाधि-मनु तिष्ठति ॥१-१५॥

निःसङ्गः निष्क्रियः स्व-प्रकाशः निरञ्जनः त्वम् असि - संग रहित, क्रिया रहित, (कर्ता भाव से रहित), जो स्वयं के प्रकाश से प्रकाशित है, जो दोष रहित है, वह तुम हो,
अयम् एव हि ते बन्धः - यही तेरा निश्चय ही बंधन है कि तुम समाधि का अनुष्ठान करते हो।

'तू असंग है, क्रिया शून्य है, स्वयं–प्रकाश है और निर्दोष है। तेरा बंधन यही है कि तू समाधि का अनुष्ठान करता है।'

You are unattached, actionless, self-effulgent and without any taints. ‘You practice meditation,’ and this indeed is your bondage.

पतंजलि ने कहा है, चित्त–वृत्ति का निरोध योग है। यह योग की मान्य धारणा है कि जब तक चित्त–वृत्तियों का निरोध न हो जाये तब तक व्यक्ति स्वयं को नहीं जान पाता। जब चित्त की सारी वृत्तियां शांत हो जाती हैं तो व्यक्ति अपने को जान पाता है।
अष्टावक्र पतंजलि के सूत्र के विरोध में कह रहे हैं।

अष्टावक्र कह रहे हैं, ‘तू असंग है, क्रिया–शून्य है, स्वयं–प्रकाश है और निर्दोष है। तेरा बंधन यही है कि तू समाधि का अनुष्ठान करता है।’
समाधि का अनुष्ठान हो ही नहीं सकता। समाधि का आयोजन हो ही नहीं सकता, क्योंकि समाधि तेरा स्वभाव है। चित्त–वृति तो जड़ स्थितियां हैं। चित्त–वृत्तियों का निरोध तो ऐसे ही है जैसे किसी आदमी के घर में अंधेरा भरा हो, वह अंधेरे से लड़ने लगे।

अंधेरे का न हो जाना प्रकाश है यह सच है, चित्त–वृत्तियों का शून्य हो जाना योग है यह सच है। प्रकाश का हो जाना अंधेरे का न हो जाना है। तुम प्रकाश जला लेना, अंधेरा अपने–आप चला जायेगा। अंधेरा है ही नहीं। अंधेरा केवल अभाव है।

पतंजलि कहते हैं, चित्त–वृत्तियों को शांत करो तो तुम आत्मा को जान लोगे। अष्टावक्र कहते हैं, आत्मा को जान लो, चित्त–वृत्तियां शांत हो जायेंगी। आत्मा को जाने बिना तुम चित्त–वृत्तियों को शांत कर भी न सकोगे।

आत्मा को न जानने के कारण ही तो चित्त–वृत्तियां उठ रही हैं। समझा अपने को कि मैं शरीर हूं तो शरीर की वासनाएं उठती हैं। समझा अपने को कि मैं मन हूं तो

मन की वासनाएं उठती हैं। जिसके साथ तुम जुड़ जाते हो उसी की वासनाएँ तुममें प्रतिछायित होती हैं, प्रतिबिंबित होती हैं।
तुम जिसके पास बैठ जाते हो, उसी का रंग तुम पर चढ़ जाता है।
जैसे स्फटिक मणि को कोई रंगीन पत्थर के पास रख दे, तो रंगीन पत्थर का रंग मणि पर झलकने लगता है। लाल पत्थर के पास रख दो, मणि लाल मालूम होने लगती है। नीले पत्थर के पास रख दो, मणि नीली मालूम होने लगती है। यह सान्निध्य–दोष है। मणि नीली हो नहीं जाती, सिर्फ प्रतीत होती है।

कृष्णमूर्ति  कहते हैं, योग की कोई जरूरत नहीं, ध्यान की कोई जरूरत नहीं, जप–तप की कोई जरूरत नहीं। ये सब अनुष्ठान हैं। अनुष्ठान उसके लिए करना होता है, जो हमारा स्वभाव नहीं है, स्वभाव को पाने के लिए क्या अनुष्ठान करना है? सब अनुष्ठान छोड़ कर अपने में झांक लो, स्वभाव प्रगट हो जायेगा।

'तू असंग है, क्रिया–शून्य है, स्वयं–प्रकाश और निर्दोष है!' –यह घोषणा तो देखो!

अष्टावक्र कहते हैं, तू निर्दोष है, इसलिए तू भूलकर भी यह मत समझना कि मैं पापी हूं। लाख तुम्हारे साधु –संत कहे चले जायें कि तुम पापी हो, पाप का प्रक्षालन करो, पश्चात्ताप करो, बुरे कर्म किये है उनको छुड़ाओ–अष्टावक्र का वचन ध्यान में रखना : तू क्रिया–शून्य है, इसलिए कर्म तो तू करेगा कैसे?
अष्टावक्र कहते हैं, अगर कर्मों से मुक्त होना पड़े, फिर मुक्ति होती हो, तो मुक्ति कभी होगी ही नहीं। लेकिन मुक्ति होती है। मुक्ति का होना इस बात का सबूत है कि आत्मा ने कर्म कभी किये ही नहीं। न तो तुम पापी हो न तुम पुण्यात्मा हो; न तुम साधु हो न तुम असाधु हो। न तो कहीं कोई नर्क है और न कहीं कोई स्वर्ग है। तुमने कभी कुछ किया नहीं; तुमने सिर्फ सपने देखे हैं, तुमने सिर्फ सोचा है। तुम भीतर सोये रहे, शरीर करता रहा। जिन शरीरों ने कर्म किये थे, वे जा चुके। उनका फल तुम्हारे लिए कैसा। तुम तो भीतर सोये रहे, मन ने कर्म किये। जिस मन ने किये वह प्रति पल जा रहा है।

शरीर ने जाले बुने, मन ने जाले बुने, प्राण ने जाले बुने–तुम तो सोये रहे। जागो! जागते ही तुम पाओगे तुमने तो कभी कुछ किया नहीं। तुम तो करना भी चाहो तो कुछ कर नहीं सकते। अकर्म तुम्हारा स्वभाव है। अकर्ता तुम्हारी स्वाभाविक दशा है।

तू निर्दोष है! तो जो कुछ तुम्हें सिखाया हो पंडितों ने, पुरोहितों ने–फेंको! तुम निर्दोष हो। उनकी सिखावन ने बड़े खतरे किये हैं; तुम्हें पापी बना दिया। तुम्हें हजार तरह की बातें सिखा दीं कि तुम ऐसे बुरे हो। तुम में दीनता भर दी और अपराध का भाव भर दिया। तुम निर्दोष हो, निरपराधी हो।

'तेरा बंधन यही है कि तू समाधि का अनुष्ठान करता है।'

इस वचन की क्रांति तो देखो! तेरा बंधन यही है कि तू समाधि का अनुष्ठान करता है–कि तू आयोजन करता है कि समाधि कैसे फले, फूल कैसे लगें ध्यान के, मुक्ति कैसे हो? अनुष्ठान!

ते बंध: हि समाधिम् अनुतिष्ठसि!
यही तेरा बंधन है। उठा तलवार बोध की और काट दे!

तो यहां तुम्हें साफ हो जायेंगी दो बातें कि योग का एक मार्ग है और बोध का बिलकुल दूसरा मार्ग है। बोध के मार्ग का प्राचीन नाम है सांख्य। सांख्य का अर्थ होता है. बोध। योग का अर्थ होता है. साधन। सांख्य का अर्थ होता है. सिर्फ जागना है बस, कुछ करना नहीं है। योग का अर्थ होता है : बहुत कुछ करना है, तब जागरण घटेगा। योग में साधन हैं; सांख्य में सिर्फ साध्य है। मार्ग नहीं है, केवल मंजिल है।

बस इतना ही बंधन है कि तुम मोक्ष खोज रहे हो। मोक्ष की खोज से नये बंधन निर्मित होते हैं।
अगर मुक्त होना है तो पहले ही चरण पर मुक्त हो जाओ। यह मत सोचो कि अंत में मुक्त होंगे। पहले चरण पर ही मुक्त होना है, दूसरे चरण पर नहीं। क्योंकि अगर पहले ही चरण पर सोचा कि तैयारी करेंगे मुक्त होने की, तो उसी तैयारी में नये बंधन निर्मित हो जायेंगे। फिर उन नये बंधनों से छूटने के लिए फिर तैयारी करनी पड़ेगी। उस तैयारी में फिर नये बंधन निर्मित हो जायेंगे। तो तुम एक से छूटोगे, दूसरे से बंधोगे। कुएं से बचोगे, खाई में गिरोगे।
मुक्ति है प्रथम चरण पर। उसके लिए कोई आयोजन नहीं। आयोजन का मतलब हुआ कि अब आयोजन में बंधे। इंतजाम किया तो इंतजाम में बंधे। फिर इससे छूटना पड़ेगा। तो यह कहां तक चलेगा? यह तो अंतहीन हो जायेगा।
अष्टावक्र कहते हैं, समाधि का अनुष्ठान ही बंधन का कारण है। अगर तुझे मुक्त होना है तो मुक्त होने की घोषणा कर, आयोजन नहीं।
अष्टावक्र कहते हैं, अभी और यहीं घोषणा करो मुक्त होने की! तैयारी मत करो। घोषणा करने की हिम्मत करो। क्या छोटी–मोटी घोषणाएं करनी? घोषणा करो : अहं ब्रह्मास्मि! मैं ब्रह्म हूं! –तुम ब्रह्म हो गये।

आगे के सूत्र में अष्टावक्र कहते हैं, 'यह संसार तुझसे व्याप्त है, तुझी में पिरोया है। तू यथार्थतः शुद्ध चैतन्य स्वरूप है, अतः क्षुद्र चित्त को मत प्राप्त हो।'

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १६
त्वया व्याप्तम् इदम् विश्वम् त्वयि प्रोतम् यथा आर्थतः ।
शुद्ध-बुद्ध-स्वरूपः त्वम् मा गमः क्षुद्र-चित्-तताम् ॥ (१-१६)

त्वया व्याप्तम् इदम् विश्वम् त्वयि प्रोतम् -तुम्हारे द्वारा व्याप्त है यह विश्व और तुम्ही में पिरोया हुआ है,

यथा आर्थतः शुद्ध-बुद्ध-स्वरूपः त्वम् - वास्तव में तुम सभी दोषों से परे, ज्ञान रूप हो,
मा गमः क्षुद्र-चित्- तताम् - तुम कभी भी क्षुद्र चित्त-वृत्ति को प्राप्त मत होओ।

क्या छोटी–छोटी बातों से जुड़ता है? कभी जोड़ लेता–यह मकान मेरा, यह देह मेरी, यह धन मेरा, यह दुकान मेरी! क्या क्षुद्र बातों से मन को जोड़ रहा है?
त्वया व्याप्तम् इदम् विश्वम् त्वयि प्रोतम् यथा आर्थतः।
तुझसे ही सारा सत्य ओत–प्रोत है! तुझसे ही सारा ब्रह्माण्ड व्याप्त है!
शुद्ध-बुद्ध-स्वरूपः त्वम् मा गमः क्षुद्र-चित्-तताम्।
क्यों छोटी–छोटी बातों की घोषणा करता है? बड़ी घोषणा कर! एक घोषणा कर.
'शुद्ध चैतन्य स्वरूप हूं! शुद्ध–बुद्ध स्वरूप हूं!' क्षुद्र चित्त को मत प्राप्त हो!

हमने बड़ी छोटी–छोटी घोषणाएं की हैं। जो हम घोषणा करते हैं वही हम हो जाते हैं। इस दृष्टि से भारत का अनुदान जगत को बड़ा अनूठा है। क्योंकि भारत ने जगत में सबसे बड़ी घोषणाएं की हैं।
मंसूर ने मुसलमानों की दुनिया में घोषणा की, 'अनलहक! मैं सत्य हूं 'उन्होंने मार डाला। उन्होंने कहा यह आदमी जरूरत से बड़ी घोषणा कर रहा है। 'मैं सत्य हूं! '–यह तो केवल परमात्मा कह सकता है, आदमी कैसे कहेगा!
सूफियों के यहाँ खुदा तक पहुँचने के चार दर्जे है। जो व्यक्ति सूफियों के विचार को मानता है उसे पहले दर्जे क्रमशः: चलना पड़ता है - शरीअत, तरीकत मारफत और हकीकत। पहले सोपान में नमाज, रोजा और दूसरे कामों पर अमल करना होता है। दूसरे सोपान में उसे एक पीर की जरूरत पड़ती है- पीर से प्यार करने की और पीर का कहा मानने की। फिर तरीकत की राह में उसका मस्तिष्क आलोकित हो जाता है और उसका ज्ञान बढ़ जाता है; मनुष्य ज्ञानी हो जाता है (मारफत)।
अंतिम सोपान पर वह सत्य की प्राप्ति कर लेता है और खुद को खुदा में फना कर देता हैं। फिर 'दुई' का भाव मिट जाता है, 'मैं' और 'तुम' में अंतर नहीं रह जाता। जो अपने को नहीं सँभाल पाते वें 'अनलहक' अर्थात् 'मैं खुदा हूँ' पुकार उठते हैं।

इस प्रकार का पहला व्यक्ति जिसने 'अनलहक' का नारा दिया वह मंसूर-बिन-हल्लाज था। इस अधीरता का परिणाम प्राणदंड हुआ। आलिमों ने उसके खुदाई के दावेदारी करने के फलस्वरूप सूली पर लटका दिया।
हमने अष्टावक्र को मार नहीं डाला, न हमने उपनिषद के ऋषियों को मार डाला, जिन्होंने कहा, अहं ब्रह्मास्मि! क्योंकि हमने एक बात समझी कि आदमी जैसी घोषणा करता है वैसा ही हो जाता है।
तो फिर छोटी क्या घोषणा करनी! जब तुम्हारी घोषणा पर ही तुम्हारे जीवन का विस्तार निर्भर है तो परम विस्तार की घोषणा करो, विराट की घोषणा करो, विभु की, प्रभु की घोषणा करो। इससे छोटी पर क्यों राजी होना? इतनी कंजूसी क्या? घोषणा में ही कंजूसी कर जाते हो। फिर कंजूसी कर जाते हो तो वैसे ही हो जाते हो।
क्षुद्र मानोगे तो क्षुद्र हो जाओगे; विराट मानोगे तो विराट हो जाओगे। तुम्हारी मान्यता तुम्हारा जीवन है। तुम्हारी मान्यता तुम्हारे जीवन की शैली है।

मन्दालसा ने भी अपने पुत्रों को यही उपदेश करके संसार-बंधन से छुड़ा दिया था।

शुद्धः असि बुद्धः असि निरञ्जनः असि संसार माया परिवजितो असि ।
संसार-स्वप्नः त्यज मोह-निद्राम् मग्दालसा_वाक्यम् उवाच पुत्रम् ॥

अर्थात् हे तात ! तू शुद्ध है, ज्ञान-स्वरूप है, माया-मल से तू रहित है, तू संसार-रूपी असत् माया नहीं है, संसार रूपी स्वप्न मोह-रूपी निद्रा करके प्रतीत हो रहा है, इसको तु त्याग दे। इस प्रकार माता के उपदेश से वे जीवनमुक्त हो गये।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १७
निरपेक्षः निर्विकारः निर्भरः शीतल-आशयः ।
अगाधबुध्दिः अक्षुब्धो भव चित्-मात्र-वासनः ॥१-१७॥

निरपेक्षः निर्विकारः निर्भरः शीतल-आशयः - तू अपेक्षा रहित, विकारों से रहित, आत्म-निर्भर, शीतल मुक्ति का स्थान है;
अगाधबुध्दिः अक्षुब्धो भव चित्-मात्र-वासनः - अति विस्तृत बुध्दि रूप, हर तरह के क्षोभ से रहित, चैतन्य रूप हो, ऐसा जान कर अपने सच्चे स्वरूप में स्थित हो वो।

'तू निरपेक्ष (अपेक्षा–रहित) है, निर्विकार है, स्व-निर्भर (चिदघन–रूप) है, शांति और मुक्ति का स्थान है, अगाध बुद्धि रूप है, अक्षोभ–शून्य है। अत: चैतन्य मात्र में निष्ठा वाला हो।'
एक निष्ठा पर्याप्त है। साधना नहीं–निष्ठा। साधना नहीं–श्रद्धा। इतनी निष्ठा पर्याप्त है कि मैं चैतन्य मात्र हूं। इस जगत में यह सबसे बड़ा जादू है।
मनोचिकित्सक कहते हैं कि अगर किसी व्यक्ति को बार–बार कहो कि तुम बुद्धिहीन हो, वह बुद्धिहीन हो जाता है। जितने लोग दुनिया में बुद्धिहीन दिखाई पड़ते हैं, ये सब बुद्धिहीन नहीं हैं। ये हैं तो परमात्मा। इनको बुद्धिहीन जतला दिया गया है, बतला दिया गया है। इतने लोगों ने इनको दोहरा दिया है और इन्होंने भी इतनी बार दोहरा लिया है कि बुध्दू हो गये हैं! जो बुद्ध हो सकते थे, वे बुध्दू होकर रह गये हैं।
आदमी ऐसे ही जी रहा है। तुमने जो मान रखा है वह तुम हो गये हो। और तुम्हारे चारों तरफ बहुत लफंगे हैं; जो तुम्हें बहुत–सी बातें मनवा रहे हैं।
उनके अपने प्रयोजन हैं। पुरोहित समझाना चाहता है कि तुम पापी हो; क्योंकि तुम पापी नहीं हो तो पूजा कैसे चलेगी? उसका हित इसमें है कि बकरी कुत्ता मालूम पड़े।
पंडित है, अगर तुम अज्ञानी नहीं हो तो उसके पांडित्य का क्या होगा? उसकी दुकान कैसे चलेगी? धर्मगुरु है, वह अगर तुम्हें समझा दे कि तुम अकर्ता हो, कर्म–शून्य हो, तुमने कभी पाप किया ही नहीं–तो उसकी जरूरत क्या है?
अगर अष्टावक्र सही हैं तो सब मसीहा व्यर्थ हैं। फिर तुम्हारे छुटकारे की कोई जरूरत नहीं; तुम छूटे ही हुए हो। तुम मुक्त ही हो! अष्टावक्र की जैसे कोई भी

दुकान नहीं है। जैसे अष्टावक्र तुम्हारे साथ कोई धंधा नहीं करना चाहते। सीधी–सीधी बात कह देते हैं, दो टूक सत्य कह देते हैं।
एक ही निष्ठा होनी चाहिए कि मैं साक्षी–रूप हूं बस पर्याप्त है। ऐसा निष्ठावान व्यक्ति धार्मिक है। और किसी निष्ठा की कोई जरूरत नहीं। न तो परमात्मा में निष्ठा की जरूरत है, न स्वर्ग–नर्क में निष्ठा की जरूरत है, न कर्म के सिद्धांत में निष्ठा की जरूरत है। एक निष्ठा पर्याप्त हैं। और वह निष्ठा है कि मैं साक्षी, निर्विकार। और तुम जैसे ही निष्ठा करोगे, तुम पाओगे तुम निर्विकार होने लगे। अष्टावक्र कहते हैं, यह बड़ा सरल है। यह इतना सरल है कि तुम्हें कुछ करने की भी जरूरत नहीं, सिर्फ जागकर देखना पर्याप्त है।

यह मनुष्य की मेधा की अंतिम घोषणा है। यह मनुष्य की अंतिम संभावनाओं के प्रति मनुष्य को सजग करना है। उस एक की खोज करो। और उस एक की खोज के लिए साधन तक की जरूरत नहीं है– अष्टावक्र कहते हैं–सिर्फ सजगता, सिर्फ साक्षी– भाव।
Zen फकीरों में एक ध्यान करने की प्रक्रिया है जिसे Zazen कहते हैं। Zazen का मतलब होता है। बस बैठो और कुछ मत करो। बड़ी गहरी ध्यान की प्रक्रिया है। प्रक्रिया कहनी ठीक ही नहीं; क्योंकि प्रक्रिया तो कुछ भी नहीं, बस बैठो, कुछ भी न करो। जैसे अष्टावक्र जो कह रहे हैं, वही Zen कह रहा है. बैठ जाओ!
कुछ देर सिर्फ बैठो विश्राम में। कुछ देर सब ऊहापोह छोड़ो! कुछ देर सब महत्वाकांक्षा छोड़ो। मन की दौड़–धूप, आपाधापी छोड़ो ! थोड़ी देर सिर्फ बैठे रहो, डूबे रहो अपने में!
धीरे– धीरे तुम्हारे भीतर एक प्रकाश फैलना शुरू होगा। शुरू में शायद न दिखाई पड़े। ऐसे ही जैसे तुम भरी दोपहरी में घर लौटते हो तो घर के भीतर अंधेरा मालूम होता है, आंखें धूप की आदी हो गयी हैं। थोड़ी देर बैठते हो, आंखें राजी हो जाती हैं तो फिर प्रकाश मालूम होने लगता है। धीरे–धीरे कमरे में प्रकाश हो जाता है। ऐसा ही भीतर है। बाहर–बाहर चले जन्मों तक, तो भीतर अंधेरा मालूम होता है। पहली दफा जाओगे तो कुछ भी न सूझेगा. अंधेरा ही अंधेरा! घबड़ाना मत! बैठो!

थोड़ा आंख को राजी होने दो भीतर के लिए। ये आंख की पुतलियां धूप के लिए आदी हो गई हैं।
लोग पूछते हैं, 'बैठकर क्या करें? चलो कुछ राम–नाम दे दो, कोई मंत्र दे दो; उसी को दोहराते रहेंगे। मगर कुछ दे दो कुछ करने को!' लोग कहते हैं, आलंबन चाहिए, सहारा चाहिए।
अनुष्ठान किया कि बंधन शुरू हुआ सिर्फ बैठो! बैठने का भी मतलब यह नहीं कि बैठो ही, खड़े भी रह सकते हो, लेट भी सकते हो। बैठने से मतलब इतना ही है. कुछ न करो, थोड़ी देर चौबीस घंटे में अकर्ता हो जाओ! अकर्मण्य हो जाओ! खाली रह जाओ! होने दो जो हो रहा है। संसार बह रहा है, बहने दो; चल रहा है, चलने दो। आवाज आती है आने दो। रेल निकले, हवाई जहाज चले, शोरगुल हो–होने दो, तुम बैठे रहो। एकाग्रता नहीं–तुम सिर्फ बैठे रहो। समाधि धीरे–धीरे तुम्हारे भीतर सघन होने लगेगी। तुम अचानक समझ पाओगे अष्टावक्र का अर्थ क्या है–
अनुष्ठान–रहित होने का अर्थ क्या है?
'साकार को मिथ्या जान, निराकार को निश्चल–नित्य जान इस यथार्थ (तत्व) उपदेश से पुन: संसार में उत्पत्ति नहीं होती।'
जिसको बुद्‌ध ने कहा है, अनागामिन Anagamin –ऐसा व्यक्ति जब मरता है तो फिर वापिस नहीं आता। क्योंकि वापिस तो हम अपनी आकांक्षा के कारण आते हैं, राजनीति के कारण आते हैं। वापिस तो हम वासना के कारण आते हैं। जो यह जानकर मरता है कि मैं सिर्फ जानने वाला हूं उसका फिर कोई आगमन नहीं होता। वह इस व्यर्थ के चक्कर से छूट जाता है–आवागमन से।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १८
साकारम् अनृतम् विद्‌धि निराकारम् तु निश्चलम् ।
एतत् तत्त्व-उपदेशेन न पुनः-भव-सम्भवः ॥१-१८॥

साकारम् अनृतम् विद्‌धि - जिसका आकर है उसे झूठ जान,
निराकारम् तु निश्चलम् - निराकार को तू निश्चल नित्य जान,

एतत् तत्त्व-उपदेशेन - इस तत्त्व-ज्ञान को याने इस सत्य उपदेश को जानने वाले का;
न पुनः-भव-सम्भवः - पुनः जन्म नहीं होता।

साकारमनृत विद्धि निराकार निश्चलम् विद्धि - 'साकार को मिथ्या जान!' 'निराकार को निश्चल–नित्य जान।'
जो हमारे भीतर आकार है, वही भ्रांत है। जो हमारे भीतर निराकार है, वही सत्य है।
देखा कभी पानी में भंवर पड़ती है! भंवर क्या है? पानी में ही उठी एक लहर है, फिर शांत हो जाती है, तो भंवर कहां खो जाती है? भंवर थी ही नहीं; पानी में ही एक तरंग थी; पानी में ही एक रूप उठा था। ऐसे ही हम परमात्मा में उठी एक तरंग हैं। तरंग खो जाती, कुछ भी पीछे छूटता नहीं। राख भी नहीं छूटती। निशान भी नहीं छूटता। जैसे पानी पर तुम कुछ लिखो, लिखते ही मिट जाता है–ऐसे ही जीवन की सारी आकार की स्थितियां तरंगें मात्र हैं।
हे जनक ! जो निराकार आत्म तत्त्व है, वह निश्चल है और नित्य है । श्रुति भी ऐसा ही कहती है:

"नित्यं विज्ञानमानन्दं ब्रह्म"
आत्मा नित्य, विज्ञान और आनन्द स्वरूप है, उसी आत्म-तत्त्व में स्थिरता को पाकर हे जनक ! फिर तू जन्म-मरण रूपी संसार को नहीं प्राप्त होवेगा।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र १९
यथा एव आदर्श-मध्यस्थे रूपे अन्तः-परितः तु सः ।
तथा एव अस्मिन् शरीरे अन्तः-परितः परम-ईश्वरः ॥ १-१९॥

यथा एव आदर्श-मध्यस्थे रूपे - जिस प्रकार दर्पण के अन्दर दिखने वाला रूप
अन्तः-परितः तु सः - अन्दर और बाहर से तू ही है अर्थात एक ही है,

तथा एव अस्मिन् शरीरे अन्तः-परितः परम-ईश्वरः - उसी प्रकार इस शरीर के अन्दर और बाहर रहने वाला परमात्मा एक ही है। एक ही व्यक्ति का प्रतिबिम्ब ही है।
'जिस तरह दर्पण अपने में प्रतिबिंबित रूप के भीतर और बाहर स्थित है, उसी तरह परमात्मा इस शरीर के भीतर और बाहर स्थित है।'

तुमने देखा दर्पण के सामने तुम खड़े होते हो, प्रतिबिंब बनता है! बनता है कुछ दर्पण में? प्रतिबिंब बनता है, यानी कुछ भी नहीं बनता। तुम हट गये, प्रतिबिंब हट जाता है। दर्पण जैसा था वैसा ही है। जैसे का तैसे। तुम्हारे सामने होने से दर्पण में प्रतिबिंब बना था, हट जाने से हट गया, लेकिन दर्पण में न तो कुछ बना और न कुछ हटा, दर्पण अपने स्वभाव में रहा।
यह सूत्र कहता है कि, जैसे दर्पण के सामने खड़े हों, दर्पण में प्रतिबिंब बनता है; लेकिन प्रतिबिंब वस्तुतः बनता है क्या? बना हुआ प्रतीत होता है। प्रतिबिंब से धोखा मत खा जाना। बहुत लोग धोखा खाते हैं प्रतिबिंब से।
और यह सूत्र कहता है कि प्रतिबिंब के चारों तरफ दर्पण हैं–बाहर– भीतर; प्रतिबिंब में दर्पण ही दर्पण हैं, और कुछ भी नहीं है।
ऐसा ही, उसी तरह परमात्मा इस शरीर के भीतर और बाहर स्थित है। परमात्मा भीतर, परमात्मा बाहर, परमात्मा ऊपर, परमात्मा नीचे, परमात्मा पश्चिम, परमात्मा पूरब, परमात्मा दक्षिण, परमात्मा उत्तर–सब तरफ वही एक है।
उस विराट के सागर में उठी हम छोटी भंवरे, छोटी तरंगें हैं, अपने को तरंग मानकर मत उलझ जाना। अपने को सागर ही मानना। बस इतनी ही मान्यता का भेद है–बंधन और मुक्ति में। जिसने अपने को तरंग समझा, वह बंध गया; जिसने अपने को सागर समझा, वह मुक्त हो गया।

अष्टावक्र गीता अध्याय १ सूत्र २०
एकम् सर्व-गतम् व्योम बहिः अन्तः यथा घटे ।
नित्यम् निरन्तरम् ब्रह्म सर्व-भूत-गणे तथा ॥१-२०॥

एकम् सर्व-गतम् व्योम - जिस प्रकार सर्वत्र - चारों ओर एक ही आकाश है,
बहिः अन्तः यथा घटे - घड़े के अन्दर भी, और घड़े की बाहर भी;
तथा नित्यम् निरन्तरम् ब्रह्म - उसी प्रकार नित्य, निरन्तर वह ब्रह्म;
सर्व-भूत-गणे - सभी चराचर में, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में वह स्थित है याने सम्पूर्ण विश्व उसी ब्रह्म से ओत-प्रोत है।
'जिस तरह सर्वव्यापी एक आकाश घट के बाहर और भीतर स्थित है, उसी तरह नित्य और निरंतर ब्रह्म सब भूतों में स्थित है।'
घड़ा रखा है। घड़े के भीतर भी वही आकाश है, घड़े के बाहर भी वही आकाश है। तुम घड़े को फोड़ दो तो आकाश नहीं फूटता। तुम घड़े को बना लो तो आकाश बिगड़ता नहीं। घड़ा तिरछा हो, गोल हो, कैसा ही आकार हो, इससे आकाश पर कोई आकार नहीं चढ़ता।
"एष ते आत्मा सर्वस्यान्तर इति श्रुतेः" - यह तेरा ही आत्मा सबके अन्तर व्यापक है, ऐसा जानकर हे जनक! तू सुखपूर्वक विचर।

हम सब मिट्टी के भांडे हैं; मिट्टी के घड़े! बाहर भी वही है, भीतर भी वही है। इस मिट्टी की पतली–सी दीवार को तुम बहुत ज्यादा मूल्य मत दे देना। यह मिट्टी की पतली–सी दीवाल तुम्हें एक घड़ा बना रही है। इससे बहुत जकड़ मत जाना। अगर तुमने ऐसा मान लिया कि यह मिट्टी की दीवाल ही मैं हूं तो फिर तुम बार–बार घड़े बनते रहोगे, क्योंकि तुम्हारी मान्यता तुम्हें वापिस खींच लायेगी। कोई और तुम्हें संसार में नहीं लाता है; तुम्हारे के होने की धारणा ही तुम्हें वापिस ले आती है। एक बार तुम जान लो कि दुम घड़े के भीतर का शून्य हो..।
घड़े की दीवाल का क्या मूल्य है? असली मूल्य तो घड़े के भीतर के शून्य का होता है। पानी भरोगे तो शून्य में भरेगा, दीवाल में थोड़े ही!
मकान बनाते हो तुम, तो तुम दीवाल को मकान कहते हो? तो गलती है। दीवाल के भीतर जो खाली जगह है, वही मकान है। रहते तो उसमें हो, दीवाल में थोड़े ही रहते हो! दीवाल तो केवल एक सीमा है।  असली में रहते तो हम आकाश में ही हैं। हैं तो हम सब दिगंबर ही। भीतर के आकाश में रहो कि बाहर के आकाश में,

दीवाल के कारण कोई फर्क थोड़े ही पड़ता है? दीवाल तो आज है, कल गिर जायेगी? आकाश सदा है।
शरीर बहुत करीब है, इसलिए शरीर की भाषा पढ़ लेनी बहुत आसान है। और शरीर इतना करीब है कि उसकी छाया भीतर के दर्पण पर पड़ती है, प्रतिबिंब बनता है। लेकिन तुम शरीर में हो, शरीर नहीं। शरीर तुम्हारा है, तुम शरीर के नहीं। शरीर तुम्हारा साधन है; तुम साध्य हो। शरीर का उपयोग करो; मालकियत मत खो दो! शरीर के भीतर रहते हुए भी शरीर के पार रहो–जल में कमल-वत!

अष्टावक्र गीता अध्याय १ का सारांश

अष्टावक्र गीता अध्याय १ तू आत्मा है, साक्षी है।
जनक के तीन प्रश्न - ज्ञान कैसे प्राप्त होता है? किस प्रकार मुक्ति होगी? और कैसे वैराग्य प्राप्त होगा?
अष्टावक्र बोले - मुक्तिम इच्छसि चेत तात् - हे तात, अगर मुक्ति की इच्छा चाहता है तो, विषयान विषवत त्यज - विषयों को विष समझ कर छोड़ दे, और क्षमा आर्जव दयातोष सत्यं - क्षमा, आजर्व (करुणा), दया और सत्य को, पीयूषवद् भज - अमृत समझ कर सेवन कर।
जनक ने तीन प्रश्न किये थे, पर अष्टावक्र का उत्तर एक है। अपने आप को चैतन्य साक्षी रूप को जान कर अभी इसी क्षण मुक्त हो जा।
क्योंकि हे तात! तू -
न पृथ्वी है, न जल है, न अग्नि है, न वायु है, न आकाश है। तू तो चैतन्य आत्मा है और इन सब जड़ पञ्च भूतों का साक्षी है।
इसलिए -
यदि देह पृथस्कृत्य - देह से पृथक हो कर,
चिति विश्राम्य तिष्ठसि - चैतन्य रूप में विश्राम करता हुआ स्थित हो जा।
'अधुना एव!' अभी, यहीं, इसी क्षण!
सुखी शांत: बंधमुक्तो भविष्यसि - सुखी, शांत, बंधन मुक्त हो जाओगे।
हे तात तू

न त्वं विप्रादिको वर्ण: न आश्रमी न अक्ष-गोचर  - ‘तू ब्राह्मण आदि वर्ण और न तू कोई आश्रम-धर्म को मानने वाला है और न आंख आदि इंद्रियों द्वारा समझने का विषय है। तू इन्द्रियों के विषयों से परे है।
असङ्गोऽसि निराकारः विश्व-साक्षी सुखी भव  - तू असंग है, निराकार है, विश्व-साक्षी है - यह जान कर सुखी हो जा।
धर्म-अधर्मौ सुखम् दुखम् मानसानि  - धर्म-अधर्म, सुख-दुःख ये सब मन के विषय हैं  न ते विभो - तेरे नहीं हैं।
न कर्तासि न भोक्तासि, मुक्त एव असि सर्वदा  - न तो तू कर्ता है, न ही तू भोक्ता है, तू तो सदा मुक्त है।
हे तात तू
एको द्रष्टासि सर्वस्य  - तू सबका एक दृष्टा है,
मुक्त-प्रायः असि सर्वदा  - तू सदैव से ही मुक्त है,
परन्तु  -
अयम् एव हि ते बन्धः  - तेरा बंधन यही है कि,
इतरम् द्रष्टारम् पश्यसि  - तू अपने आप को दृष्टा न मान कर दूसरों को दृष्टा समझता है।
हे तात तुझे!
अहं कर्ता इति अहंमान  - मैं कर्ता हूँ इस अहंकार के,
महा-कृष्णाहि दंशित  - भयानक जहरीले काले सर्प ने तुझे डस याने दंश लिया है (काट लिया है),
इसलिए तू ,
न अहं कर्ता - मैं कर्ता नहीं हूँ!
इति विश्वासः अमृत पीत्वा सुखी भव  - इस विश्वास रूपी अमृत को पी कर सुखी होओ।
हे तात तू अपने आप को  -
एकः विशुद्ध बोध अहम  - मैं एक विशुध्द बोध-ज्ञान हूँ,
इति निश्चय वह्निना  - ऐसी निश्चय रूपी अग्नि से -

प्रज्वाल्य अज्ञान-गहनम्  - इस गहन अज्ञान को जला कर -
वीतशोक: सुखी भव  - दुःख आदि से मुक्त हो कर सुखी होओ।
हे तात ,
यत्र विश्वमिदं भाति कल्पित रज्जु सर्पवत्!  - जहां यह सारा विश्व एक रस्सी में सर्प की तरह प्रतीत होता है,
आनन्दपरमानन्दः स बोधः त्वम्  - वहां यह बोध की आनन्द - परमानन्द तुम स्वयं हो यह जान कर, सुखं भव - सुखी होओ।
हे तात यह याद रखो कि  -
मुक्ताभिमानी मुक्तो हि  - मुक्ति का अभिमानी - मुक्त है,
बद्धः बद्ध-अभिमानी अपि  - जो बंधा हुआ है वह बंधन में है।
किंवदन्ति इह सत्यः इय्म्  - यह किंवदंती है कि;
या मतिः सा गतिः भवेत्  - जिसकी जैसी मति होती है वैसी ही उसकी गति होती है।
मुक्ति का अभिमानी मुक्त है और बंधन का अभिमानी बद्ध है। इस संसार में यह लोकोक्ति है कि जैसी मति वैसी गति होती है।
हे तात! तू
आत्म साक्षी विभुः पूर्ण एकः मुक्तः चित्-अक्रियः  - तू आत्मा साक्षी है, व्यापक है, पूर्ण है, अकेला ही मुक्त है, चैतन्य है और अकर्ता है,
असङ्गो निःस्पृहः शान्तो भ्रमात् संसार-वान् इव  - आसक्ति से रहित है, इच्छाओं से रहित है, और शांत है,
परन्तु  -
भ्रमात् संसार-वान् इव  - भ्रम के कारण अपने आप को संसारी याने संसार में लिप्त रहने वाला मानता है।

इसलिए हे तात तू!
कूटस्थं बोधम् अद्वैतम् आत्मानम् परिभावय  - तू अपने आप को कूट - याने जो हमेशा एक समान रहने वाली, बुध्द, और अद्वैत जान।

इसलिए तू!
आभासोऽहं भ्रमं मुक्त्वा भावं बाह्यम् अथ अन्तरम्  - मैं आभास हूँ याने प्रतीक रूप हूँ, इस भ्रम को बाहर और मन के अन्दर से नकार कर मुक्त हो जा।
पुत्रक - हे पुत्र !
देह-अभिमान-पाशेन चिरम् बद्धः असि  - देह के अभिमान के पाश (बंधन में) में बंधे हुए हो;
बोधः अहम्  - मैं ज्ञान रूप हूँ यह जान कर,
ज्ञानखड्गेन तत्-निकृत्य  - ज्ञान रूपी तलवार से उस बंधन को काट कर, सुखी भव - सुखी हो जा।
हे तात तुम!
निःसङ्गः निष्क्रियः स्व-प्रकाशः निरञ्जनः त्वम् असि  - संग रहित, क्रिया रहित, (कर्ता भाव से रहित), जो स्वयं के प्रकाश से प्रकाशित है, जो दोष रहित है, वह तुम हो,
तू सदा मुक्त है परन्तु अज्ञान वश मुक्ति के लिए योग-साधना द्वारा समाधि का अनुष्ठान करता है। यही तेरा बंधन है।
अयम् एव हि ते बन्धः  - यही तेरा निश्चय ही बंधन है कि, तुम समाधि का अनुष्ठान करते हो।
हे तात
त्वया व्याप्तम् इदम् विश्वम् त्वयि प्रोतम्  - यह विश्व तुम्हारे द्वारा व्याप्त है और तुम्ही में पिरोया हुआ है,
यथा आर्थतः शुद्ध-बुद्ध-स्वरूपः त्वम्  - वास्तव में तुम सभी दोषों से परे, ज्ञान रूप हो,
इसलिए तुम कभी भी  -
मा गमः क्षुद्र-चित्- तताम्  - तुम कभी भी क्षुद्र चित्त-वृत्ति को प्राप्त मत होओ।
हे तात तुम
निरपेक्षः निर्विकारः निर्भरः शीतल-आशयः  - तू अपेक्षा रहित, विकारों से रहित, आत्म-निर्भर, शीतल मुक्ति का स्थान है;

अगाधबुध्दिः अक्षुब्धो भव चित्-मात्र-वासनः  - अति विस्तृत बुध्दि रूप, हर तरह के क्षोभ से रहित, चैतन्य रूप हो, ऐसा जान कर अपने सच्चे स्वरूप में स्थित हो वो।
हे तात यह जान तू कि
साकारम् अनृतम् विद्धि  - जिसका आकर है उसे झूठ जान,
निराकारम् तु निश्चलम्  - निराकार को तू निश्चल नित्य जान,
एतत् तत्त्व-उपदेशेन  - इस तत्त्व-ज्ञान को याने इस सत्य उपदेश को जानने वाले का;
न पुनः-भव-सम्भवः  - पुनः जन्म नहीं होता।
हे तात प्रतिबिम्ब को अपना स्वरूप मत मान।
यथा एव आदर्श-मध्यस्थे रूपे  - जिस प्रकार दर्पण के अन्दर दिखने वाला रूप
अन्तः-परितः तु सः  - अन्दर और बाहर से तू ही है अर्थात एक ही है,
तथा एव अस्मिन् शरीरे अन्तः-परितः परम-ईश्वरः  - उसी प्रकार इस शरीर के अन्दर और बाहर रहने वाला परमात्मा एक ही है। एक ही व्यक्ति का प्रतिबिम्ब ही है।
'जिस तरह दर्पण अपने में प्रतिबिंबित रूप के भीतर और बाहर स्थित है, उसी तरह परमात्मा इस शरीर के भीतर और बाहर स्थित है।'
एकम् सर्व-गतम् व्योम  - जिस प्रकार सर्वत्र - चारों ओर एक ही आकाश है,
बहिः अन्तः यथा घटे  - घड़े के अन्दर भी, और घड़े की बाहर भी;
तथा नित्यम् निरन्तरम् ब्रह्म  - उसी प्रकार नित्य, निरन्तर वह ब्रह्म;
सर्व-भूत-गणे  - सभी चराचर में, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में वह स्थित है याने सम्पूर्ण विश्व उसी ब्रह्म से ओत-प्रोत है।
'जिस तरह सर्वव्यापी एक आकाश घट के बाहर और भीतर स्थित है, उसी तरह नित्य और निरंतर ब्रह्म सब भूतों में स्थित है।'

जनक ने तीन प्रश्न किये - ज्ञान कैसे प्राप्त हो, मुक्ति कैसे मिलेगी, और वैराग्य कैसे प्राप्त होगा?

अष्टावक्र ने कहा - मुक्ति के लिए विषयों का त्याग, सरल जीवन और स्वयं को जान।
ऋषि ने कहा - तू जड़ पंचभूत नहीं है, चैतन्य रूप है, तू किसी वर्ण और आश्रम का नहीं है, और इन्द्रियों के परे है, ये धर्म - अधर्म, सुख-दुःख तेरे नहीं है। तू असंग, निराकार, और सम्पूर्ण विश्व का साक्षी और दृष्टा है। तू न तो कर्ता है और न ही भोक्ता है, सिर्फ दृष्टा है। तुझे मैं कर्ता हूँ इस अहंकार वाले काले सर्प ने दश लिया है।

तू अकर्ता है, विश्वास कर, तू विशुध्द ज्ञान है, तू मुक्त हैं, तू पूर्ण हैं, चैतन्य है, आसक्ति से रहित, इच्छाओं से परे, शांत और सुखी है। तू भ्रम में है कि तू प्रतीत है, इस अज्ञान को ज्ञान की तलवार से काट कर मुक्त हो। तू व्यापक है, समस्त ब्रह्मांड में तू व्याप्त है। तू निराकार है. तू निश्चल है, तू प्रतिबिम्ब नहीं है तू स्वयं ब्रह्म है।
इति श्रीअष्टावक्रगीतायां प्रथम प्रकरणं समाप्तम्

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १

जनक उवाच:

अहो निरंजनः शान्तो बोधोऽहं प्रकृतेः परः।

एताव तम् अहम् कालं मोहेन एव विडम्बित: ॥२-१॥

जनक कहते हैं:

अहो निरंजनः - आश्चर्य है! मैं निरंजन हूँ, निर्दोष, निष्कलंक, निष्पाप हूँ।

बोधोऽहं शान्तो, प्रकृतेः परः - मैं बुध्द - शुध्द ज्ञान रूप हूँ, मैं शांत हूँ, और प्रकृति से अलग हूँ। (मैं प्रकृति रचित शरीर नहीं हूँ, मैं चैतन्य आत्मा हूँ)

एताव तम् अहम् कालं - इतने समय तक मैं;

मोहेन एव विडम्बित: - मोह से संतप्त था।

राजा जनक कहते हैं - आश्चर्य! मैं निष्कलंक, शांत, प्रकृति से परे, ज्ञान स्वरूप हूँ, इतने समय तक मैं मोह से संतप्त किया गया।

King Janaka says: Amazingly, I am flawless, peaceful, beyond nature and of the form of knowledge. It is ironical to be deluded all this time.

अंधेरे में जैसे अनायास किरण उतरे, या जैसे अंधे को अचानक आंखें मिल जाएं– ऐसा ही जनक को हुआ।

जनक ने कहा. 'मैं निर्दोष हूँ शांत हूं बोध हूं प्रकृति से परे हूं! आश्चर्य! अहो! कि मैं इतने काल तक मोह के द्वारा बस ठगा गया हूं!'

अहो निरंजन:। आश्चर्य!, सुना अष्टावक्र को कि तू निरंजन है, निर्दोष है, सुनते ही पहुंच गई किरण प्राणों की आखिरी गहराई तक, जैसे सूई चुभ जाए सीधी।

एताव तम् - so long; अहम् कालम् मोहेन् एव विडंबित: - मैं इतने समय से मोह- ग्रस्त था, मुझे मालूम ही नहीं था।
चौंक गए जनक। जो सुना, वह कभी सुना नहीं था। एकदम भरोसा नहीं आता, विश्वास नहीं आता।
सत्य इतना अविश्वसनीय है, क्योंकि हमने असत्य पर इतने लंबे जन्मों तक विश्वास किया है। सोचो, अंधे की अचानक आंख खुल जाए तो क्या अंधा विश्वास कर सकेगा कि प्रकाश है, रंग हैं, ये हजार–हजार रंग, ये इंद्रधनुष, ये फूल, ये वृक्ष, ये चांद–तारे? एकदम से अंधे की आंख खुल जाए तो वह कहेगा, अहो, आश्चर्य है!

जनक को भी एक धक्का लगा है, एक चौंक पैदा हुई! अचंभे से भर गए हैं! कहने लगे, 'अहो, मैं निर्दोष!'
सदा से अपने को दोषी जाना और सदा से धर्मगुरुओं ने यही कहा कि तुम पापी हो! और सदा से पंडित–पुरोहितों ने यही समझाया कि धोओ अपने कर्मों के पाप। किसी ने भी यह न कहा कि तुम निर्दोष हो, कि तुम्हारी निर्दोषता ऐसी है कि उसके खंडित होने का कोई उपाय नहीं, कि तुम लाख पाप करो तो भी पापी तुम नहीं हो सकते हो।

तुम्हारे सब किए गए पाप, देखे गए सपने हैं–जागते ही खो जाते हैं। न पुण्य तुम्हारा है, न पाप तुम्हारा है; क्योंकि कर्म तुम्हारा नहीं, कृत्य तुम्हारे नहीं; क्योंकि कर्ता तुम नहीं हों–तुम केवल द्रष्टा, साक्षी हो।

'मैं निर्दोष हूं!' चौंक कर जनक ने कहा : 'मैं शांत हूं!' क्योंकि जानी तो है केवल अशांति। तो जनक कहने लगे 'मैं शांत हूं बोध हूं।"

जनक ने कहा : मैं प्रकृति से परे हूँ! प्रकृते पर:! शरीर नहीं हूँ, मन नहीं हूँ। यह जो दिखाई पड़ता है, यह नहीं हूँ। यह जो दृश्य है, यह नहीं हूँ। मैं द्रष्टा हूँ। सदा पार हूँ। प्रकृति के पार।

स्वामी राम तीर्थ कहते हैं:
न मैं बंदा न खुदा था, मुझे मालूम न था,
दोनों इल्लत से जुदा था, मुझे मालूम न था।
इल्लत - कारण, झंझट।

यह अष्टावक्र का मौलिक उपाय है, मौलिक विधि है–अगर विधि कह सकें–प्रकृति के पार हो जाना! जो भी दिखाई पड़ता है, वह मैं नहीं हूं। जो भी अनुभव में आता है, वह मैं नहीं हूं। क्योंकि जो भी मुझे दिखाई पड़ता है, मैं उससे पार हो गया; मैं देखने वाला हूं। दिखाई पड़ने वाला मैं नहीं हूं। जो भी मेरे अनुभव में आ गया है, मैं उसके पार हो गया; क्योंकि मैं अनुभव का द्रष्टा हूं अनुभव कैसे हो सकता हूं? तो न मैं देह हूं न मन हूं न भाव हूं; न हिंदू न मुसलमान, न ईसाई, न ब्राह्मण, न शूद्र; न बच्चा, न जवान, न बूढ़ा; न सुंदर, न असुंदर; न बुद्धिमान, न बुद्ध– मैं कोई भी नहीं हूं। सारी प्रकृति के परे हूं!

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २
यथा प्रकाशयामि एकः देह-मेनम् तथा जगत्।
अतो मम जगत्सर्वम अथवा न च किंचन ॥२-२॥

यथा प्रकाशयामि एकः देह-मेनम् तथा जगत् - जिस प्रकार मैं इस शरीर को प्रकाशित करता हूँ, उसी प्रकार इस विश्व को भी।
अतः मम जगत् सर्वम् - अतः मैं यह समस्त विश्व ही हूँ
अथवा न च किंचन - अथवा कुछ भी नहीं हूँ।

जिस प्रकार से मैं अकेला इस शरीर को प्रकाशित कर रहा हूँ; उसी प्रकार से मैं जगत को भी प्रकाशित कर रहा हूँ। इसलिए या तो यह सम्पूर्ण जगत मेरा है या फिर मेरा कुछ भी नहीं है।

वेदांत का एक परम सिध्दांत है: यत् पिण्डे तत् ब्रह्माण्डे - जो पिण्ड में है वही ब्रह्माण्ड में है।
'जैसे इस देह को मैं अकेला ही प्रकाशित करता हूं 'जनक ने कहा, 'वैसे ही संसार को भी प्रकाशित करता हूं। इसलिए तो मेरा संपूर्ण संसार है अथवा मेरा कुछ भी नहीं। '

ये दो ही बातें संभव हैं। इसके बीच में कोई भी दृष्टि हो तो भ्रांत है। या तो संपूर्ण संसार मेरा है, क्योंकि मैं परमात्मा का हिस्सा हूं चूंकि मैं परमात्मा हूं; चूंकि मैं सारे संसार का केंद्र हूं; चूंकि मेरा साक्षी सारे संसार का साक्षी है। तो या तो सारा संसार मेरा है–एक संभावना, या फिर मेरा कुछ भी नहीं है, क्योंकि मैं हूं ही कहां! साक्षी में मैं तो नहीं बचता, सिर्फ साक्षी– भाव बचता है। वहाँ दावेदार तो बचता नहीं, कौन दावा करेगा कि सब मेरा है?

तो जनक कहते हैं, दो संभावनाएं हैं। ये दो अभिव्यक्तियां हैं धर्म की–या तो पूर्ण या शून्य। पूर्ण से ही सब निकलता, फिर भी पीछे पूर्ण शेष रह जाता है। उस पूर्ण में ही सब लीन होता, फिर भी पूर्ण न घटता न बढ़ता।

उपनिषदों ने चुना पूर्ण। बुद्ध ने चुना शून्य। यह जो जनक ने वचन कहा कि इसलिए या तो सब मेरा है, मैं पूर्ण हूं पूर्ण परम ब्रह्म हूं; और या फिर कुछ भी मेरा नहीं, मैं परम शून्य हूं! ये दोनों बातें ही सच हैं।

अत: मम सर्वम् जगत्......-या तो सब जगत मेरा है।
अथवा मम किंचन न - या फिर मेरा कुछ भी नहीं।

जनक को अनुभूति हुई कि शरीर और जगत में कोई भेद नहीं है। अगर यह शरीर मेरा है तो सम्पूर्ण जगत भी मेरा है, नहीं तो न यह शरीर मेरा है और न यह जगत।

As I illumine this body, so I illumine the world. Therefore, either the whole world is mine or nothing is.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ३
सशरीरम् अहो विश्वम् परित्यज्य मया अधुना।
कुतश्चित् कौशलादेव परमात्मा विलोक्यते ॥२-३॥

अहो - आश्चर्य है!
सशरीरम् विश्वम् परित्यज्य मया अधुना - शरीर के साथ विश्व का त्याग करके इस समय मैं;
कुतश्चित् कौशलादेव - थोड़ी सी कुशलता याने युक्ति से;
परमात्मा विलोक्यते - परमात्मा को देख पा रहा हूँ।
युक्ति - तर्क-वितर्क से।
अब शरीर सहित इस विश्व को त्याग कर किसी कौशल द्वारा ही मेरे द्वारा परमात्मा का दर्शन किया जाता है।

आश्चर्य है कि शरीर सहित विश्व को त्याग कर किसी कुशलता से ही अर्थात उपदेश से ही अब मैं परमात्मा को देखता हूं।
अहो सशरीरम् विश्वं परित्यज्य। जनक कहते हैं, 'आश्चर्य कि शरीर सहित विश्व को त्याग कर किस कुशलता से।' (थोड़े से तर्क से या युक्ति से), अब मैं परमात्मा को देखता हूं? संसार दिखाई ही नहीं पड़ रहा है। सारी दृष्टि रूपांतरित हो गई।

यह अत्यंत मूल्यवान सूत्र है तुम जहां हो वहीं रहते, तुम जैसे हो वैसे ही रहते– क्रांति घट सकती है। कोई हिमालय भाग जाने की जरूरत नहीं है। संन्यास पलायन

नहीं है, भगोड़ा पन नहीं है। जो तत्पर है सदा जाने को। इस जगत में वही व्यक्ति संन्यासी है जो बंजारा है, खानाबदोश है।
शब्द 'खानाबदोश' बहुत अच्छा है। इसका अर्थ होता है. जिसका घर अपने कंधे पर है। खाना अर्थात घर, बदोश यानी कंधे पर–जिसका घर अपने कंधे पर है। जो खानाबदोश है, वही संन्यासी है।

जनक कहते हैं कि एक क्षण में मुझे दिखाई पड़ गया कि शरीर–सहित विश्व को त्याग कर, मैं संन्यस्त - संन्यासी हो गया हूं।
अहो शरीरम् विश्वम् परित्यज्य कुतश्चित् कौशलात् - –कैसी कुशलता! कैसे गुरु से मिलना हो गया!

एव मया अधुना परमात्मा विलोक्यते –अब मुझे सिर्फ परमात्मा दिखाई पड़ रहा है। मुझे कुछ और दिखाई नहीं पड़ता। अब यह सब परमात्मा का ही रूप मालूम होता है, उसकी ही तरंगें हैं।
Now abandoning this world along with the body, Lord is seen through some skill.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ४
यथा न तोयतो भिन्नास्-तरंगाः फेन बुदबुदाः।
आत्मनो न तथा भिन्नं विश्वम् आत्मविनिर्गतम् ॥२-४॥

यथा न तोयतो भिन्नास्-तरंगाः फेन बुदबुदाः - जैसे जल से भिन्न न तो तरंग है, न झाग है, और न ही बुदबुदा;
आत्मनो न तथा भिन्नं विश्वम् आत्मविनिर्गतम् - उसी प्रकार आत्मा से यह जगत भिन्न नहीं है।
आत्मविनिर्गतम् - आत्मा से उत्पन्न होने और उसी में विलीन होने वाले -

जिस प्रकार पानी लहर, फेन और बुलबुलों से पृथक नहीं है उसी प्रकार आत्मा भी स्वयं से निकले इस विश्व से अलग नहीं है।

'जैसे जल से तरंग, फेन और बुलबुला भिन्न नहीं, वैसे ही आत्म–विशिष्ट विश्व आत्मा से भिन्न नहीं।

जैसे पानी में लहरें उठती हैं, बुदबुदे उठते हैं, फेन उठता। और जल से अलग नहीं। उठता उसी में है, उसी में खो जाता है। ऐसा ही परमात्मा से भिन्न यहां कुछ भी नहीं है। सब उसके बुदबुदे। सब उसका फेन। सब उसकी तरंगें। उसी में उठते, उसी में लीन हो जाते।

यथा तोयत तरंग: फेन बुद्‌बुदा भिन्ना: न।
ऐसे ही हम हैं। ऐसा मुझे दिखाई पड़ने लगा, प्रभु!
जनक कहने लगे अष्टावक्र से कि ऐसा मैं देख रहा हू प्रत्यक्ष। यह कोई दार्शनिक का वक्तव्य नहीं है। यह एक अनुभव, गहन अनुभव से उठा हुआ वक्तव्य है कि ऐसा मैं देख रहा हूं।

जनक कहने लगे. एव मया अधुना परमात्मा विलोक्यते–एक परमात्मा दिखाई पड़ने लगा!
यथा तोयत तरंगा: फेन बुद्‌बुदा भिन्ना: न - जैसे जल से तरंग, फेन, बुदबुदा भिन्न नहीं, वैसे ही आत्मा से कुछ भी भिन्न नहीं है। सब अभिन्न है।
जनक कहने लगे, एक ही दिखाई पड़ता है। मैं उसी एक में लीन हो गया हूं। वह एक मुझमें लीन हो गया है।
उस घड़ी जनक की चेतना अलग न रही, एक होने लगी। चौंक गए हैं स्वयं।
Just as waves, foam and bubbles are not different from water, similarly all this world which has emanated from self, is not different from self.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ५
तंतुमात्रो भवेत् एव पटो यद्वत् विचारितः।
आत्म-तत्-मात्रम् एव इदम् तद्वत् विश्वम् विचारितम् ॥२-५॥

तंतुमात्रो भवेत् एव पटो यद्वत् विचारितः - वस्त्र में सभी तंतु याने धागे के ताने-बाने हैं,
आत्म-तत्-मात्रम् एव इदम् तद्वत् विश्वम् विचारितम् - उसी प्रकार इस जगत में आत्मा की सत्ता मात्र है - बिना आत्मा-सत्ता के यह जगत नहीं है।

जिस प्रकार विचार करने पर वस्त्र तंतु (धागा) मात्र ही ज्ञात होता है, उसी प्रकार यह समस्त विश्व आत्मा मात्र ही है।
'जैसे विचार करने से वस्त्र तंतु मात्र ही होता है, वैसे ही विचार करने से यह संसार आत्म–सत्ता मात्र ही है। '

जाग कर देखने से, विवेक करने से, बोध पूर्वक देखने से। जैसे गौर से तुम वस्त्र को देखो तो पाओगे क्या? तंतुओं का जाल ही पाओगे। एक धागा आड़ा, एक धागा सीधा–ऐसे ही रख–रख कर वस्त्र बन जाता है। तंतुओं का जाल है वस्त्र। फिर भी देखो मजा, तंतुओं को पहन न सकोगे, वस्त्र को पहन लेते हो! अगर धागे का ढेर रख दिया जाए तो उसे पहन न सकोगे। यद्यपि वस्त्र भी धागे का ढेर ही है, सिर्फ आयोजन का अंतर है, आड़ा–तिरछा, धागे की बुनावट है, तो वस्त्र बन गया। तो वस्त्र से तुम ढाक लेते हो अपने को। लेकिन इससे क्या फर्क पड़ा? धागे ही रहे। कैसे तुमने रखे, इससे क्या फर्क पड़ता है?

जनक कह रहे हैं कि परमात्मा कहीं हरा हो कर वृक्ष है, कहीं लाल सुर्ख हो कर गुलाब का फूल है; कहीं जल है, कहीं पहाड़–पर्वत है, कहीं चांद–तारा है। ये सब उसी के चैतन्य की अलग–अलग संघटनाएं हैं। जैसे वस्त्र को धागे से बुना जाता, फिर उससे ही तुम अनेक तरह के वस्त्र बुन लेते हो : गर्मी में पहनने के लिए

झीने–पतले; सर्दी में पहनने के लिए मोटे। फिर उससे ही तुम सुंदर–असुंदर, गरीब के अमीर के, सब तरह के वस्त्र बुन लेते हो। उससे ही तुम हजार–हजार रूप के निर्माण कर।

यद्वत् पट: तंतुमात्र – जैसे वस्त्र केवल तंतु मात्र हैं।
इदं विवम् आत्मतन्मात्रम् – ऐसा ही यह सारा अस्तित्व भी आत्मा–रूपी तत्व से बुना गया है।
'जैसे विचार करने से वस्त्र तंतु मात्र ही होता है, वैसे ही विचार करने से यह संसार आत्म–मात्र है।
On reasoning, cloth is known to be just thread, similarly all this world is self only.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ६
यथा एव इक्षु-रसे क्लृप्ता तेन व्याप्ता एव शर्करा
तथा विश्वं मयि क्लृप्तं मया व्याप्तं निरन्तरम् ॥२-६॥

जिस प्रकार गन्ने के रस से बनी शक्कर उससे ही व्याप्त होती है, उसी प्रकार यह विश्व मुझसे ही बना है और निरंतर मुझसे ही व्याप्त है।

'जैसे ईख के रस से बनी हुई शक्कर ईख के रस से व्याप्त है, वैसे ही मुझसे बना हुआ संसार मुझसे भी व्याप्त है। '

जैसे तुमने ईख से शक्कर निकाल ली तो शक्कर में ईख का रस व्याप्त है, ऐसे ही चैतन्य में परमात्मा व्याप्त है, मुझमें परमात्मा व्याप्त है, तुममें परमात्मा व्याप्त है, और तुम परमात्मा में व्याप्त हो।

न अभावात् भावोत्पत्तिः - अभाव से भाव की उत्पत्ति नहीं होती यह एक नियम है।

इस नियम का सन्दर्भ में परमात्मा और जगत के सम्बन्ध को देखा जाए तो कार्य कारण से अन्य नहीं है बल्कि कारण का ही अभिन्न रूप है। गन्ने के रस में शक्कर है. कारण रूप रस है, कार्य रूप शक्कर. दोनों अभिन्न हैं। वैसे ही आत्मा और यह सम्पूर्ण जगत एक दूसरे से ओत-प्रोत हैं, अभिन्न हैं। ऐसा अनुभव जनक कर रहे हैं।

Just as the sugar made from sugarcane juice has the same flavor, similarly this world is made out from me and is constantly pervaded by me.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ७
आत्म-अज्ञानात् जगत्-भाति आत्म-ज्ञानान्न् भासते
रज्जवज्ञानात् अहिः भांति तत् ज्ञानात् भासते न हि ॥२-७॥

आत्म-अज्ञानात् जगत्-भाति - आत्मा के बारे में अज्ञान के फलस्वरूप यह समस्त विश्व प्रतीत होता है, भासता है;
आत्म-ज्ञानान्न् भासते - आत्मा का ज्ञान हो जाने से यह जगत नहीं भासता।
रज्जवज्ञानात् अहिः भांति - जिस प्रकार रस्सी के अज्ञान के कारण सर्प प्रतीत होता है,
तत् ज्ञानात् भासते न हि - रस्सी का ज्ञान हो जाने पर सर्प प्रतीत नहीं होता है।

आत्मा अज्ञानवश ही विश्व के रूप में दिखाई देती है, आत्म-ज्ञान होने पर यह विश्व दिखाई नहीं देता है। रस्सी अज्ञानवश सर्प जैसी दिखाई देती है, रस्सी का ज्ञान हो जाने पर सर्प दिखाई नहीं देता है।

रात के अंधेरे में देख ली रस्सी, घबड़ा गए, समझा कि सांप है। भागने लगे, लकड़ियां ले कर मारने लगे। फिर कोई दीया ले आया, तो लकड़ियां हाथ से गिर जाएंगी, भय विसर्जित हो जाएगा। प्रकाश में दिखाई पड़ गया सांप नहीं है, रस्सी है। रस्सी को रस्सी की तरह न देख पाने के कारण सांप था। सांप था नहीं–सिर्फ आभास था।

आत्मा को आत्मा की तरह न देख पाने के कारण संसार है। जिसने स्वयं को जाना, उसका संसार मिट गया। और जिसने स्वयं को नहीं जाना, उसका संसार कभी समाप्त नहीं होता। संसार छोड़ने से तुम स्वयं को न जान सकोगे। लेकिन स्वयं को जान लो तो संसार छूट गया।
सत्य के करीब है कि तुम दीया जलाओ और रस्सी को रस्सी की भांति देख लो, तो संसार गया, सांप गया।

आत्मा को देख लो, संसार नहीं दिखाई पड़ता। संसार को देखो, आत्मा नहीं दिखाई पड़ती। दो में से एक ही दिखाई पड़ता है, दोनों साथ–साथ दिखाई नहीं पड़ते। अगर तुम्हें संसार दिखाई पड़ रहा है तो आत्मा दिखाई नहीं पड़ेगी। आत्मा दिखाई पड़ने लगे, संसार दिखाई नहीं पड़ेगा। इन दोनों को साथ–साथ देखने का कोई भी उपाय नहीं है।

यह तो ऐसे ही है कि जैसे तुम कमरे में बैठे हो, अंधेरा अंधेरा ही दिखाई पड़ रहा है। फिर तुम रोशनी ले आओ कि जरा अंधेरे को गौर से देखें, रोशनी में देखें तो और साफ दिखाई पड़ेगा। फिर कुछ भी दिखाई न पड़ेगा। रोशनी ले आए तो अंधेरा दिखाई ही न पड़ेगा। अगर अंधेरा देखना हो तो रोशनी भूल कर मत लाना।

संसार आत्मज्ञान का अभाव है। जब आत्मज्ञान का उदय होगा तो संसार गया। सब जहां का तहां रहता है और फिर भी कुछ वैसा का वैसा नहीं रह जाता। सब जहां का तहां–और सब रूपांतरित हो जाता है।

जब तुम संसार को बिलकुल बेकार जान लो तो देर मत करना। काटना एक चुटकी। भीतर झकझोरना अपने को, जगाना अपने को। अपनी जाग से सब हो जाता है। जागरण महामंत्र है– एकमात्र मंत्र!
Due to ignorance, self appears as the world; on realizing self it disappears. Due to oversight a rope appears as a snake and on correcting it, snake does not appear any longer.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ८
जनक उवाच।
प्रकाशो मे निजं रूपं न अतिरिक्तः अस्मि अहम् ततः ।
यदा प्रकाशते विश्वं तदाहं भास एव हि ॥२-८॥

प्रकाशो मे निजं रूपं - प्रकाश मेरा अपना निज रूप है,
अहम् ततः अतिरिक्तः न अस्मि - मैं उससे भिन्न नहीं हूँ, मेरा अतिरिक्त कोई दूसरा रूप नहीं है।
यदा विश्वं प्रकाशते - जब यह विश्व प्रकाशमय होता है तो,
तदा अहं भास एव हि - वह मेरे ही प्रकाश से प्रकाशमय होता है।

प्रकाश मेरा रूप है, मैं उससे भिन्न नहीं हूँ। इसलिए जब भी यह विश्व प्रकाशित होता है, तो मेरे ही प्रकाश से प्रकाशित होता है।
जनक कहते हैं कि 'अहो! अहो, मेरा स्वभाव! अहो, मेरा प्रकाश! आश्चर्य! यह मैं कौन हूं! मैं अपनी ही शरण जाता हूं! नमस्कार मुझे!' जनक अपने को नमस्कार करते हैं। यहां तो दूसरा भी नहीं बचा। बार–बार कहते हैं, 'मैं आश्चर्यमय हूं! मुझको नमस्कार है!'

स्वामी रामकृष्ण परमहंस के जीवन में एक चित्रकार ने रामकृष्ण देव का चित्र उतारा। वह जब चित्र लेकर आया, तो रामकृष्ण के भक्त बड़े संकोच में पड़ गये, क्योंकि रामकृष्ण उस चित्र को देख–देख कर उस चित्र के चरण छूने लगे। वह उन्हीं का चित्र था। उसे सिर से लगाने लगे। किसी भक्त ने कहा, परमहंस देव, आप पागल तो नहीं हो गए हैं? यह चित्र आपका है।
रामकृष्ण ने कहा, खूब याद दिलायी, मुझे तो चित्र समाधि का दिखा। जब मैं समाधि की अवस्था में रहा होऊंगा, तब उतारा गया। खूब याद दिलायी, अन्यथा लोग मुझे पागल कहते। मैं तो समाधि को नमस्कार करने लगा। यह चित्र समाधि का है, मेरा नहीं।

प्रकाशो मे निजं रूपं न अतिरिक्तः अस्मि अहम् ततः - 'प्रकाश मेरा स्वरूप है। मैं उससे अलग नहीं हूं जब संसार प्रकाशित होता है, तब वह मेरे प्रकाश से ही प्रकाशित होता है।
यह सारा जगत मेरे ही प्रकाश से प्रकाशित है, कहते हैं जनक।
निश्चित ही यह प्रकाश 'मैं' का प्रकाश नहीं हो सकता, जिसकी जनक बात कर रहे हैं। यह प्रकाश तो 'मैं–शून्यता आत्म-प्रकाश' का ही प्रकाश हो सकता है। प्रकाश मेरा स्वरूप है।
प्रकाशो मे निज रूपं – प्रकाश मेरा स्वरूप है।
न अतिरिक्तः अस्मि अहम् ततः – मैं उससे अलग नहीं, प्रकाश से अलग नहीं।
'जब संसार प्रकाशित होता है, तब वह मेरे प्रकाश से ही प्रकाशित होता है।'
Light is my very nature; I am nothing other than that Light. When the universe manifests, indeed, it is I alone who shine.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ९
अहो विकल्पितम् विश्वम् अज्ञानात् अपि भासते।
रूप्यं शुक्तौ फणी रज्जौ वारि सूर्यकरे यथा ॥२-९॥

अहो - आश्चर्य है!
विकल्पितम् विश्वम् अज्ञानात् अपि भासते - विशेष रूप से कल्पित यह संसार अज्ञान के कारण मुझे ऐसे प्रतीत होता है याने भासता है जैसे -
रूप्यं शुक्तौ, फणी रज्जौ, वारि सूर्यकरे यथा - सीप में चांदी, रस्सी में सर्प, और सूर्य की किरणों में जल दिखता है।
महान आश्चर्य है! अज्ञान से कल्पित यह विश्व मुझको बिल्कुल वैसे ही प्रतीत होता है, जैसे सीप में चांदी, रस्सी में सर्प, और सूर्य की किरणें में जल की प्रतीत होती है। 'आश्चर्य है कि कल्पित संसार अज्ञान से मुझमें ऐसा भासता है, जैसे सीपी में चांदी, रस्सी में सांप, सूर्य की किरणों में जल भासता है।'
जैसे सीपी में चांदी का भ्रम हो जाता, रस्सी में कभी अंधेरे में सांप की भ्रांति हो जाती है और मरुस्थल में सूर्य की किरणों के कारण कभी–कभी मरूद्यान का भ्रम हो जाता है, मृग–मरीचिका का दृष्टि भ्रम पैदा हो जाता है।

आश्चर्य है! यह घटना इतनी आकस्मिक घटी है, यह घटना इतनी तीव्रता से घटी है, यह 'जनक को बोध इतना त्वरित हुआ है कि जनक सम्हल नहीं पाये! आश्चर्य से भरे हैं। जैसे एक छोटा–सा बच्चा परियों के लोक में आ गया हो, और हर चीज लुभावनी हो, और हर चीज भरोसे के बाहर हो।
आश्चर्य! सिर्फ कल्पित है सब कुछ। मैं ही केवल सत्य हूं साक्षी–मात्र सत्य है और सब भासमान, और सब माया!
O Marvelous! The universe appears in Me, misapprehended through 'ignorance' just as silver in the mother-of-pearl, snake in the rope, and water in the sunlight.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १०
मत्तो विनिर्गतं विश्वं मयि एव लयम् एष्यति ।
मृदि कुम्भो जले वीचिः कनके कटकं यथा ॥२-१०॥

मत्तो विनिर्गतं विश्वं - मुझ से उत्पन्न हुआ यह विश्व,
मयि एव लयम् एष्यति - मुझी में विलय होगा,
यथा - जैसे;
मृदि कुम्भो जले वीचिः कनके कटकं - मिट्टी में घड़ा, जल में लहर, और स्वर्ण में आभूषण विलय हो जाते हैं।
'मुझसे उत्पन्न हुआ यह संसार मुझमें वैसे ही लय को प्राप्त होगा, जैसे मिट्टी में घड़ा, जल में लहर, सोने में आभूषण लय होते हैं।'

तैत्तिरीयोपनिषद् ३.१.१
यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते। येन जातानि जीवन्ति।
यत् प्रयन्ति अभिसंविशन्ति। तद्विजिज्ञासस्व। तद् ब्रह्मेति।

श्रुति कहती है - निश्चय ही ये सब प्राणी जिससे उत्पन्न होते हैं। जिसके सहारे जीवित रहते हैं तथा अन्त में इस लोक से प्रयाण करते हुए जिसमें प्रवेश करते हैं। उसको जानने की इच्छा करो कि वह ब्रह्म है।
जनक का मनुष्य–रूप खो रहा है, परमात्म–रूप प्रगट हो रहा है।
स्वामी रामतीर्थ अमरीका गये। किसी ने पूछा, दुनिया को किसने बनाया? वे मस्ती में होंगे, समाधि का क्षण होगा–कहा, 'मैंने!' अमरीका में ऐसी बात, कोई भरोसा नहीं करेगा। बड़ी सनसनी फैल गई–लोगों ने पूछा, ' आप होश में तो हैं? चांद–तारे आपने बनाये?' स्वामी रामतीर्थ ने कहा–'मैंने बनाये, मैंने ही चलाये, तब से चल रहे हैं।'

यह वक्तव्य असली राम का है–रामतीर्थ का नहीं।
फिर राम भारत लौटे। तो गंगोत्री की यात्रा पर जाते थे। गंगा में स्नान कर रहे थे। छलांग लगा दी पहाड़ से। लिख गए एक छोटा–सा पत्र, रख गये कि 'अब राम जाता है अपने असली स्वरूप से मिलने। पुकार आ गई है, अब इस देह में न रह सकूंगा। विराट ने बुलाया!'

इस घड़ी में जनक का व्यक्तित्व तो जा रहा है।
'मुझसे उत्पन्न हुआ यह संसार मुझमें वैसे ही लय को प्राप्त होगा, जैसे मिट्टी में घड़ा, जल में लहर, सोने में आभूषण लय होते हैं। '

मिर्ज़ा ग़ालिब की एक गज़ल है:
न था कुछ तो ख़ुदा था, कुछ न होता तो ख़ुदा होता।
डुबोया मुझ को होने ने, न होता मैं तो क्या होता?

डुबोया मुझको होने ने! हम कहेंगे रामतीर्थ ने आत्महत्या कर ली। रामतीर्थ कहेंगे, डुबोया मुझको होने ने! यह तो डूब कर गंगा में मैं पहली दफे हुआ। जब तक था, तब तक डूबा था।

यह जो होने की सीमा है, इस सीमा को जब वस्त्र की भांति कोई उतारकर रख देता है, तो सत्य के दर्शन होते हैं। जैसे सांप अपनी केंचुली से निकल जाता है सरक कर, ऐसी ही घटना जनक को घटी।
'मुझसे उत्पन्न हुआ यह संसार मुझमें वैसे ही लय को प्राप्त होगा, जैसे मिट्टी में घड़ा, जल में लहर, और सोने में आभूषण लय होते हैं। '
जब जनक ने ये वचन बोले, तो ये वचन भी अष्टावक्र के ही वचन हैं। कहते तो हैं–'जनक उवाच', लेकिन यह 'अष्टावक्र उवाच' ही है। वह जो अष्टावक्र ने कहा था, और वह जो अष्टावक्र की मौजूदगी थी, वही इतनी सघन हो गई है कि जनक तो गए, जनक तो बह गए बाढ़ में, उनका तो कोई पता–ठिकाना नहीं है, वह घर तो गिर गया। यह तो कोई और ही बोलने लगा!
मुझे हस्ती से क्या हासिल, मैं खुद हस्ती का हासिल हूं।
जब हम बाहर खोजते हैं, जीवन अर्थहीन मालूम होता है। जब हम भीतर खोजते हैं, जीवन अर्थपूर्ण मालूम होता है, क्योंकि हम ही जीवन के अर्थ हैं।

Just as the pot dissolves into clay, the wave into water or the bangle into gold, so the universe which has streamed forth from Me will attain dissolution in Me.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र ११
अहो अहं नमो मह्यं विनाशो यस्य नास्ति मे ।
ब्रह्म-आदि-स्तम्ब-पर्यन्तम् अपि तिष्ठतः ॥२-११॥

अहो अहं नमो मह्यं - आश्चर्य है ! मैं स्वयं को नमस्कार करता हूँ!
ब्रह्म-आदि-स्तम्ब-पर्यन्तम् - ब्रह्मा से लेकर तृण-पर्यन्त (घास का तिनके तक) का
जगत्-नाशः अपि - इस जगत का नाश हो जाने पर भी,
यस्य मे तिष्ठतः विनाशो न अस्ति - जिस मेरे होते हुए का विनाश नहीं होता है,
(उस मेरे स्वरूप को मैं नमस्कार करता हूँ)

अहो अहं नमो मह्यं विनाशो यस्य नास्ति मे।
'मैं आश्चर्यमय हूं! मुझको नमस्कार है। ब्रह्मा से लेकर तृण पर्यंत जगत के नाश होने पर भी मेरा नाश नहीं। मैं नित्य हूं।'

सब मिटेगा, मैं नहीं मिटा! सब जन्मता है, मरता है—मैं न जन्मता हूं न मरता हूं! आश्चर्यमय हूं! मैं स्वयं आश्चर्य हूं! मुझे मेरा नमस्कार! छोटे से छोटे तृण से लेकर ब्रह्मा तक बनते हैं और मिटते हैं; उनका समय आता और जाता। वे सब समय में घटी हुई घटनाएं हैं, तरंगें हैं। मैं साक्षी हूं! मैं उन्हें बनते और मिटते देखता हूं। वे मेरी ही आंखों के सामने चल रहे अभिनय, खेल और नाटक हैं। मेरी ही आंखों के प्रकाश में वे प्रकाशित होते और लीन हो जाते हैं।
जनक कहते हैं सिर्फ एक तत्व इस जगत में न आता न जाता– वह मैं हूँ।

O! Marvelous am I! Adoration to Myself who knows no decay and survives even the destruction of the universe, from the Creator (Brahma) down to a blade of grass.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १२
अहो अहं नमो मह्यं एकोऽहं देहवानपि ।
क्वचिन्न गन्ता नागन्ता व्याप्य विश्वमवस्थितः ॥२-१२॥

अहो अहं मह्यं नमो - मैं आश्चर्य रूप हूँ! मेरे लिए नमस्कार।
अहम् देहवान अपि एको - मैं देह धारी होता हुआ भी अद्वैत हूँ,
न क्वचिन्न गन्ता, नागन्ता - न कहीं जाना वाला हूँ और न कहीं से आने वाला हूँ,
विश्वम् व्याप्य अवस्थितः - विश्व को आच्छादित करके स्थित हूँ।

'मैं आश्चर्यमय हूं! मैं देहधारी होता हुआ भी अद्वैत हूं !'
'मैं आश्चर्यमय हूं। मुझको मेरा नमस्कार है। मैं देहधारी होता हुआ भी अद्वैत हूं। न कहीं जाता हूं न कहीं से आता हूं और इस सारे संसार को घेर कर स्थित मैं हूं।'

सुनो! जनक कह रहे हैं कि संसार को घेर कर स्थित हूं, संसार को मैंने घेरा है! मैं संसार की परिभाषा हूं! मैं असीम हूं! संसार मेरे भीतर है!
साधारणतः हम देखते हैं, हम संसार के भीतर हैं। यह तो अपूर्व क्रांति हुई। जनक कहते हैं, संसार मेरे भीतर है! जैसे आकाश में बादल उठते हैं, और खो जाते हैं, ऐसे ही युग मुझमें आते और विलीन हो जाते हैं। मैं निराकार, साक्षी–रूप, द्रष्टा–मात्र, सब को घेर कर खड़ा हूं!

'मैं आश्चर्यमय हूं। मुझको नमस्कार है। मैं देहधारी होता हुआ अद्वैत हूँ! न कहीं जाता न कहीं आता।'

न क्यचित गता न क्यचित आगंता -  न जाता न आता। बस हूं। यह होना मात्र ही स्वरूप है।
और संसार को घेर कर स्थित हूं। और संसार को मैंने घेरा!

यही तो तुम्हारा संसार है। यह संसार तुम्हारे भीतर है, तुम इस संसार के भीतर नहीं। तुम इसके मालिक हो, तुम इसके गुलाम नहीं। तुम जिस क्षण चाहो, पंख फैला दो और उड़ जाओ! अगर तुम इसके भीतर हो तो अपनी मर्जी से हो, किसी की जबरदस्ती से नहीं।
इतना तुम्हें खयाल रहे, फिर कुछ अड़चन नहीं है। फिर अगर तुम बंधन में पड़े हो अपनी मर्जी से, तो बंधन भी बंधन नहीं है। फिर तुम्हारी जो मर्जी, फिर तुम्हें जो करना हो करो। लेकिन एक बात भर मत भूलना कि तुम कर्ता नहीं हो, कर्ता फिर एक रूप है, भोक्ता नहीं हो, भोक्ता एक रूप है। तुम साक्षी हो! वही तुम्हारी शाश्वतता है।
Marvelous am I! Adoration to Myself, who, though with a body, am one, who neither go anywhere, nor come from anywhere but ever abide pervading the universe.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १३
अहो अहं नमो मह्यं दक्षो नास्तीह मत्समः ।
असंस्पृश्य शरीरेण येन विश्वं चिरं धृतम् ॥२-१३॥

अहो अहं नमो मह्यं - मैं आश्चर्य रूप हूँ नमस्कार है मुझ को,
मत्समः दक्षो नास्तीह  - मेरे सामान कोई दक्ष (चतुर) नहीं है,
'मैं आश्चर्यमय हूं। मुझको नमस्कार है। मेरे समान निपुण कोई नहीं!'
येन शरीरेण असंस्पृश्य  - क्योंकि शरीर से पृथक मुझे करके,
चिरं विश्वं धृतम् - चीर काल याने अनन्त काल से यह विश्व धारण किया गया है।

जनक कहते हैं, मेरे समान निपुण कोई भी नहीं!
'क्योंकि शरीर से स्पर्श किये बिना ही, मैं इस विश्व को सदा–सदा धारण किये रहा हूं। 'यही तो कला, कुशलता!
अहो अहं नमो मह्यम् दक्षो नास्तीह मत्सम:
'मुझ जैसा कौन दक्ष, मुझ जैसा कौन कुशल! छूआ भी नहीं शरीर को और विश्व को घेर रखा है!'
व्याख्या कर्ता कहते हैं - तुम सिर्फ साक्षी हो! तुम सिर्फ देख ही सकते हो। शरीर दृश्य है, वह सिर्फ दिखाई पड़ सकता है। तुम्हारा और शरीर का मिलना हो नहीं सकता। तुम शरीर में खड़े रहो, शरीर तुम में खड़ा रहे–लेकिन अस्पर्शित, जैसे अनंत दूरी पर! दोनों का स्वभाव इतना भिन्न है कि तुम मिला न सकोगे।

दृश्य और द्रष्टा को मिलाने का कोई उपाय नहीं। द्रष्टा, द्रष्टा रहेगा, दृश्य, दृश्य रहेगा।
इसलिए जनक कहते हैं कि आश्चर्य से भर गया हूं मैं। आश्चर्य ही हो गया हूं! कैसी मेरी निपुणता कि इतने–इतने कर्म किये, और फिर भी अलिप्त हूं! इतना–इतना भोगा, फिर भी भोग की कोई भी रेखा मुझ पर नहीं पड़ी है!

जैसे पानी पर तुम लिखते रहो, लिखते रहो और कुछ लिखा नहीं जाता–ऐसे ही तुम साक्षी के साथ कर्म करते रहो, भोग करते रहो, कुछ लिखा नहीं जाता, सब पानी की लकीरों की भांति मिट जाता है! तुम लिख नहीं पाये, और मिट जाता है।
'मेरे समान निपुण कोई नहीं, क्योंकि शरीर से स्पर्श किये बिना ही मैं इस विश्व को सदा–सर्वदा धारण किये हूं।

हम लाख समझें अपने को कि शरीर से जुड़े हैं, हम जुड़ नहीं सकते। और हम लाख समझें अपने को कि हम परमात्मा से अलग हैं, हम अलग नहीं हो सकते। और ये दोनों बातें एक साथ समझ में आती हैं, जब भी समझ में आती हैं। जब

तक तुम सोचते हो कि तुम शरीर से जुड़ सकते हो, तब तक इसका एक दूसरा पहलू भी है कि तुम सोचोगे तुम परमात्मा से टूट गए। जिस दिन तुम जानोगे परमात्मा से जुड़े हो, उस दिन तुम जानोगे : अरे! आश्चर्यों का आश्चर्य कि मैं शरीर से कभी भी जुड़ा न था! किसी न किसी दिन तुम जागोगे। जब जागोगे, तब तुम्हें भी लगेगा।

'मेरे समान निपुण कोई भी नहीं! शरीर से स्पर्श किये बिना मैं इस विश्व को सदा—सदा धारण किये हुए हूं।'

और मैं ही इस विश्व को धारण किये हूं कोई और इसे नहीं सम्हाले है। छूआ भी नहीं है इसे, और मैं सम्हाले हूं।

झेन फकीर कहते हैं कि गुजरना नदी से, लेकिन ध्यान रखना, पानी तुम्हें छूने न पाये। वे इसी बात की खबर दे रहे हैं कि अगर तुम्हें समझ आ जाये साक्षी की, तो तुम गुजर जाओगे नदी से। पानी शरीर को छूएगा, तुम्हें नहीं छू सकेगा। तुम साक्षी ही बने रहोगे।
O! Marvelous am I! Salutations to Myself! There is none so competent in this world as Me, who, am holding the universe eternally without touching it with My body.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १४
अहो अहं नमो मह्यम् यस्य मे न अस्ति किंचन ।
अथवा यस्य में सर्वं यत् वाङ मनस गोचरम् ॥२-१४॥

अहो अहं नमो मह्यम् - मैं आश्चर्य रूप हूँ! मुझ को नमस्कार है!
यस्य मे न अस्ति किंचन  - जिस मेरे का कुछ नहीं है;

अथवा यस्य में सर्वं - अथवा जिस का सब कुछ है; (वह सब कुछ जो वाणी और मन का विषय है)
'मैं आश्चर्यमय हूं। मुझको नमस्कार है। मेरा कुछ भी नहीं है, अथवा मेरा सब कुछ है–जो वाणी और मन का विषय है।'

जनक कहते हैं कि एक अर्थ में मेरा कुछ भी नहीं है, क्योंकि मैं ही नहीं हूं। मैं ही नहीं बचा, तो मेरा कैसा? तो एक अर्थ में मेरा कुछ भी नहीं है, और एक अर्थ में सभी कुछ मेरा है। क्योंकि जैसे ही मैं नहीं बचा, परमात्मा बचता है–और उसी का सब कुछ है। यह विरोधाभासी घटना घटती है, जब तुम्हें लगता है मेरा कुछ भी नहीं और सब कुछ मेरा है।
जनक कहते हैं कि मेरे में सम्बन्ध वाला कोई पदार्थ नहीं है, क्योंकि वास्तव में कोई पदार्थ सत्य नहीं है, केवल एक ब्रह्म-आत्मा ही परमार्थ से सत्य है ।

न इह नाना न अस्ति किञ्चन - इस चेतन आत्मा में नाना रूप करके जो जगत् प्रतीत होता है, सो वास्तव में नहीं है।

श्रुति कहती है।

मृत्योः वै मृत्युम् आप्नोति यः इह नाना एव पश्यति ।

वह मृत्यु से भी मृत्यु को प्राप्त होता है, जो ब्रह्म में नानात्व को देखता है अर्थात् नाना आत्मा को देखता है।
जो भी दिखाई पड़ता है आंख से, इंद्रियों से अनुभव में आता है, कुछ भी मेरा नहीं है, क्योंकि मैं द्रष्टा हूं। लेकिन जैसे ही मैं द्रष्टा हुआ, वैसे ही पता चलता है, सभी कुछ मेरा है, क्योंकि मैं इस सारे अस्तित्व का केंद्र हूं।

ये सूत्र आत्म–पूजा के सूत्र हैं। ये सूत्र कह रहे हैं कि तुम्हीं हो भक्त, तुम्हीं हो भगवान। ये सूत्र कह रहे हैं, तुम्हीं हो आराध्य, तुम्हीं हो आराधक। ये सूत्र कह रहे हैं कि तुम्हारे भीतर दोनों मौजूद हैं, मिलन हो जाने दो दोनों का! ये सूत्र बड़ी

अनूठी बात कह रहे हैं, झुक जाओ अपने ही चरणों में, मिट जाओ अपने ही भीतर, डूब जाओ अपने ही भीतर! तुम्हारा भक्त और तुम्हारा भगवान तुम्हारे भीतर है। हो जाने दो मिलन वहां, हो जाने दो सम्मिलन, वहीं घटेगी क्रांति जब भीतर तुम्हारा भक्त और भगवान मिल कर एक हो जायेगा। न भगवान बचेगा न भक्त; कोई बचेगा–अरूप, निर्गुण, सीमातीत, कालातीत, समयातीत, क्षेत्रातीत! द्वैत नहीं बचेगा, अद्वैत बचेगा!

कबीरदास जी कहते हैं:
प्रेम गली अति संकरी, तामें दाऊ न समाई।
जब मैं था तब हरी नहीं, अब हरी है मैं नाहीं ।

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १५
जनक उवाच:
ज्ञानं ज्ञेयं तथा ज्ञाता त्रितयं न अस्ति वास्तवम् ।
अज्ञानाद् भाति यत्र इदम् सः अहम अस्मि निरञ्जनः ॥२-१५॥

ज्ञानं ज्ञेयं तथा ज्ञाता त्रितयं - ज्ञान, ज्ञेय - जिसे जाना जाता है वह, और ज्ञाता, ये तीनो ही;
न अस्ति वास्तवम् - वास्तविक नहीं है।
अज्ञानाद् भाति यत्र इदम् - जहां अज्ञान के कारण इनका आभास होता है
सः अहम अस्मि निरञ्जनः - वह मैं हूँ सभी दोषों से परे - निर्दोष।

ज्ञान, ज्ञेय और ज्ञाता यह तीनों वास्तव में नहीं हैं, यह जो अज्ञानवश दिखाई देता है। वास्तव में चेतन का इनके साथ भी कोई सम्बन्ध नहीं है। जो माया और माया के कार्य से रहित चेतन आत्मा है, सो वह निष्कलंक मैं ही हूँ।

Knowledge, object of knowledge and the knower, these three do not exist in reality. The flawless self appears as these three due to ignorance.

The ‘knowledge,’ the ‘knowable’ and the ‘knower’ - these triple categories do not in fact exist. I am that taintless Self in which, through 'ignorance,' this triad appears to exist.

In Yogavasistha - 5.81.9 we read, ‘Mind dead, desires gone, freed from the cage of delusion, released from all ego sense, the enlightened one wakes up into It.’

This supreme state of oneness, where the vision is not clouded by any disturbing factor is thundered by Sri Avadhuta Dattatreya in his.

अवधूत गीता ३.४१:

ध्याता न ते हि हृदये न च ते समाधि-
ध्यानं न ते हि हृदये न बहिः प्रदेशः ।
ध्येयं न चेति हृदये न हि वस्तु कालो
ज्ञानामृतं समरसं गगनोपमोऽहम् ॥

तेरे हृदय में न कोई ध्याता है, न समाधि और न ध्यान ही है। तेरे हृदय में बाह्य प्रदेश भी नहीं है, तेरे हृदय में न ध्येय ही है। न काल जैसी कोई वास्तु ही है। मैं ज्ञान-अमृत, समरस एवं आकाश की उपमा वाला हूँ।

In thy mind there is neither the meditator - meditation, nor the object of meditation. Thou hast no samadhi. There is no region outside thee - nor is there any substance of time. I am the nectar of knowledge, homogeneous existence, like the sky.

आदि शंकराचार्य ने आत्मबोध सूत्र ४१ में: परमात्मा में "ज्ञाता", "ज्ञान" और "ज्ञान का विषय" जैसे कोई भेद नहीं हैं। अनंत आनंद स्वरूप होने के कारण वह अपने भीतर ऐसे भेदो को स्वीकार नहीं करता। वह अकेला ही स्वयं प्रकाशित होता है।

As long there is distinctions it will be Savikalpa Samadhi, as soon as the distinction disappears it become Nirvikalpa Samadhi.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १६
द्वैतमूलम् अहो दुःखम् न अन्यत् तस्य अस्ति भेषजम्
दृश्यम् एतत् मृषा सर्वम् एकः अहम् चित्-रसः अमलः ॥२-१६॥

अहो द्वैतमूलम् दुःखम्  - आश्चर्य है! द्वैत सभी दुखों का मूल कारण है,
न अन्यत् तस्य अस्ति भेषजम्  - और इसकी कोई ओषधि नहीं है।
एतत् दृश्यम् मृषा सर्वम् - यह सारा दृश्य झूठ है,
अहम् एकः चित्-रसः अमलः - मैं एक अद्वैत शुध्द-निर्मल चैतन्य रस हूँ।

द्वैत (भेद)  सभी दुखों का मूल कारण है। इसकी इसके अतिरिक्त कोई और औषधि नहीं है कि यह सब जो दिखाई दे रहा है वह सब असत्य है। मैं एक, चैतन्य और निर्मल हूँ।
‘अहो! दुख का मूल द्वैत है, उसकी औषधि कोई नहीं। यह सब दृश्य झूठ है, मैं एक अद्वैत शुद्ध चैतन्य–रस हूं।
‘दुख का मूल द्वैत है।’
चीजों को खंडित करके देखना दुख का मूल है। मैं अलग हूं अस्तित्व से, ऐसा मानना दुख का मूल है। जैसे ही तुम मान लो, जान लो–’तुम अलग नहीं हो’–दुख विसर्जित हो जाता है।

जनक कहते हैं, जिसने दो माना, वह भ्रांति में पड़ा, वह दुख में पड़ा। क्योंकि दो मानते ही हिंसा शुरू हो जाती है, संघर्ष शुरू हो जाता है, लड़ाई शुरू हो जाती है। फिर विश्राम कहां!

जिसने एक जाना, फिर लड़ना किससे है? तुम्हारे शत्रु में भी वही है, और जब मौत आये तुम्हारे द्वार, तो मौत में भी वही आयेगा; उसके अतिरिक्त कोई है ही नहीं। ऐसी जिसकी प्रतीति गहन हो जाये, फिर उसे दुख कहां?

'दुख का मूल द्वैत, उसकी औषधि कोई नहीं'।

यह वचन यह कह रहा है कि तुम परमात्मा हो, तुम्हें होना नहीं है। तुम्हें उपाय नहीं करना है परमात्मा होने का। सब उपाय व्यर्थ हैं। और जितने तुम उपाय, अनुष्ठान करोगे, उतने ही तुम भटकते रहोगे।
औषधि कोई भी नहीं, उपाय कोई भी नहीं, विधि कोई भी नहीं।
'मैं शुद्ध बोध हूं। मुझसे अज्ञान के कारण उपाधि की कल्पना की गई है। इस प्रकार नित्य विचार करते हुए मैं निर्विकल्प में स्थित हूं।'

जिस क्षण तुम्हें दिखाई पड़ना शुरू हो जायेगा कि स्थिति क्या है, उस क्षण तुम छोड़ोगे नहीं, कुछ त्यागने को न बचेगा, सारा स्वप्न खो जायेगा, तुम सिर्फ एक अहोभाव से भरे रह जाओगे।

जनक का वचन है. अहो! दुख का मूल द्वैत है! उसकी औषधि कोई नहीं। क्योंकि मूलतः तुम दो नहीं हुए हो, इसलिए औषधि की कोई जरूरत नहीं है। टूटे नहीं, इसलिए जोड़ने की कोई आवश्यकता नहीं है। तुम जुड़े ही हो। सिर्फ देखो, जागो, पहचानो। अलग हो कैसे सकते हो जीवन से? अस्तित्व से भिन्न हो कैसे सकते हो? श्वास–श्वास जुड़ी है।

Definitely, duality (distinction) is the fundamental reason of suffering. There is no other remedy for it other than knowing that all that is visible, is unreal, and that I am one, pure consciousness.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १७
बोध-मात्रः अहम् अज्ञानात् उपाधिः कल्पितः मया ।
एवम् विमृशतः नित्यम् निर्विकल्पे स्थितिः मम ॥२-१७॥

अहम् बोध-मात्रः - मैं बोध-रूप हूँ,
मया अज्ञानात् उपाधिः कल्पितः - अज्ञान के कारण मुझसे विभिन्न उपाधियों की कल्पना की गयी है,
एवम् विमृशतः नित्यम् - इस प्रकार नित्य विचार-विमर्श करते हुए;
निर्विकल्पे स्थितिः मम - मेरी स्थिति निर्विकल्प में हैं।

मैं केवल ज्ञान स्वरूप हूँ, अज्ञान से ही मेरे द्वारा, स्वयं मुझ में अन्य गुण कल्पित किये गए हैं, ऐसा विचार करके मैं सनातन और कारण रहित रूप से स्थित हूँ।

'मैं शुद्ध बोध हूं, मुझसे अज्ञान के कारण उपाधि की कल्पना की गई है। इस प्रकार नित्य विचार करते हुए मैं निर्विकल्प में स्थित हूं'।

संस्कृत में जो शब्द है 'विमर्श', उसका ठीक अर्थ विचार पूर्वक निश्चय।
अहम् बोध मात्र: - मैं केवल बोध–मात्र हूं ज्ञान–मात्र हूं, ज्ञान मेरा स्वभाव है। शेष सब स्वप्न-वत है।

मया अज्ञानात् उपाधि कल्पित: - और मेरे अज्ञान के कारण समस्त जगत मेरी कल्पना के कारण पैदा हुआ है।

एवम् नित्यम् विमर्श्यत मम स्थिति निर्विकल्पे  - और मेरा विमर्श...।
निर्विकल्पे - यह शब्द उपनिषद् और श्रीमद भगवद् गीता में भी परिभाषित नहीं किया गया है। इसी शब्द को पतंजलि ने योगसूत्र में और गौड़ापड़ा में आदि शंकराचार्य ने विस्तार में परिभाषित किया है।

I am of the nature of light only; due to ignorance I have imagined other attributes in me. By reasoning thus, I exist eternally and without cause.

I am pure Consciousness. It is only through 'ignorance' that external qualities are attributed (to the Self). I have projected my equipments, such as the body, upon the Self. Constantly reflecting thus I abide in the Self, purged of all mental activities.
It is only when we come to forget our waking state personality that the dream is ever possible. To reflect constantly that 'I am the Consciousness' and to play with the equipments of experiences in the constant understanding that 'they are mere illusory projections upon Me, the Self is the secret of abiding Myself ever in the supreme state, without any mental disturbances (Nirvikalpa).' The body, mind and intellect may be allowed to mingle with and sport among their objects, emotions and thoughts. As long as the spiritual understanding is steady, the outer world can never penetrate into the sanctum of our personality to create even a ripple of disturbance in our mind.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १८
न मे बन्धः अस्ति मोक्षः वा भ्रान्तिः शान्तः निराश्रया ।

अहो मयि स्थितं विश्वं वस्तुतो न मयि स्थितम् ॥२-१८॥

न मे बन्धः अस्ति मोक्षः वा भ्रान्तिः  - न मेरा कोई बंधन है और न कोई मोक्ष है;
शान्तः निराश्रया - मैं शांत और आश्रय रहित हूँ।
अहो - आश्चर्य है!
मयि स्थितं विश्वं - मुझ में स्थित यह विश्व;
वस्तुतो न मयि स्थितम्  - वास्तव में मुझ में स्थित नहीं है।
न मुझे कोई बंधन है और न कोई मुक्ति का भ्रम। मैं शांत और आश्रय रहित हूँ।
मुझमें स्थित यह विश्व भी वस्तुतः मुझमें स्थित नहीं है।

'मेरा कोई बंधन या मोक्ष नहीं है। आश्रय–रहित हो कर, भ्रांति शांत हो गई है।
आश्चर्य है कि मुझमें स्थित हुआ जगत, वास्तव में मुझमें स्थित नहीं है।'
न मे बंधोउस्ति मोक्षो वा भ्रांति: शांता निराश्रया।
अहो मयि स्थितं विश्व वस्तुतो न मयि स्थितम्।
मे बंध: वा मोक्ष: न अस्ति - मेरा बंध या मोक्ष नहीं है।
सुनो! कैसी अद्‌भुत बात जनक कह रहे हैं : 'न मेरा बंधन है, न मेरा मोक्ष है!'
तुमने यह तो सुना कि बंधन है संसार। छोड़ो बंधन! बंधन से मोक्ष की खोज करो।
लेकिन सुना तुमने, जनक क्या कह रहे हैं? वे कह रहे हैं, न मेरा बंधन है, न मोक्ष!
ऐसी चित्त-दशा का नाम ही मोक्ष है, जहां तुम्हें पता चलता है. न बंधन है न मोक्ष। बंधन भी कल्पित थे, तो मोक्ष भी कल्पित है।

दुख–सुख दोनों ही मन की धारणा हैं। दुख का आत्यंतिक रूप नर्क है, सुख–का आत्यंतिक रूप स्वर्ग है। सुख–दुख दोनों मन में हैं, स्वर्ग–नर्क भी दोनों मन में हैं।
ऐसा जो जान लेता है कि सभी द्‌वंद्‌व मन में हैं, वही मोक्ष है।

इस मुक्ति की आखिरी घोषणा जनक करते हैं। मेरा बंधन या मोक्ष नहीं है। बंधन भी झूठे हैं, तो मोक्ष कैसा? बंधन हैं ही नहीं, तो मोक्ष कैसा? दोनों असत्य हैं।

'आश्रय–रहित हो कर भ्रांति शांत हो गई है।'
अब मेरा कोई आश्रय नहीं है। अब मैं किसी आशा के सहारे नहीं जी रहा। और जब आशा नहीं है तो निराशा नहीं होती।
'आश्रय–रहित होकर भ्रांति शांत हो गई है। आश्चर्य है कि मुझमें स्थित हुआ जगत वास्तव में मुझमें स्थित नहीं है। 'यह आश्चर्य की बात है कि सारा जगत है, फिर भी मैं अ-कलुषित, फिर भी मैं निरंजन, फिर भी मैं पार हूं!
For me, there is neither bondage nor liberation. I am peaceful and without support. This world, though imagined in me, does not exist in me in reality.
I have neither bondage nor freedom. The 'illusion,' having lost its support, has ended. O! The universe, though it abides in Me, does not, in fact, exist in Me.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र १९
सशरीरम् इदम् विश्वम् न किञ्चित् इति निश्चितम् ।
शुद्ध-चित्-मात्रे आत्मा च तत् कस्मिन् कल्पना अधुना ॥२-१९॥
सशरीरम् इदम् विश्वम् न किञ्चित्  - शरीर सहित यह जगत कुछ नहीं है,
च शुद्ध-चित्-मात्रे आत्मा तत्  - और शुध्द-चैतन्य मात्र आत्मा का ही अस्तित्व है,
इति निश्चितम् तत् - ऐसा जब निश्चय हुआ तब;
कस्मिन् कल्पना अधुना - अब किस विश्व की कल्पना की जाए।
यह निश्चित है कि इस शरीर सहित यह विश्व अस्तित्वहीन है, केवल शुद्ध, चैतन्य आत्मा का ही अस्तित्व है। अब इसमें क्या कल्पना की जाये।

‘शरीर सहित यह जगत कुछ नहीं है–अर्थात न सत है और न असत है और आत्मा शुद्ध चैतन्य–मात्र है। ऐसा निश्चय जान कर अब किस पर कल्पना को खड़ा करें?’ अब कहां अपनी कल्पना को रोपे? सब आश्रय गिर गये। न सुख की कोई कामना है, और न दुख का कोई भय है। न कुछ होना है, न कुछ बचना है। न कहीं जाना है, न कुछ बनना है। सब आश्रय गिर गये, अब कल्पना को कहां खड़ा करें?

कुछ लोग धन पर कल्पना को खड़ा किये हुए हैं–वह उनका आश्रय है। वे हमेशा धन ही गिनते रहते हैं। वे नींद में भी रुपये गिनते रहते हैं। रुपये की खनकार ही एकमात्र संगीत है, जिसे वे संगीत मानते हैं।

कुछ लोग हैं पद के दीवाने, वह बस उनकी कुर्सी ऊपर उठती जाये, इसकी ही फिक्र में लगे हैं। बड़ी से बड़ी कुर्सी पर बैठ जायें, चाहे फांसी क्यों न लगे बड़ी कुर्सी पर, कोई हर्जा नहीं, मगर कुर्सी बड़ी होनी चाहिए। वह उनका आश्रय है।

Definitely this world along with this body is non-existent. Only pure, conscious self exists. What else is there to be imagined now?

I have known, for certain, that the body and the universe are unsubstantial and that the Self is pure Consciousness alone. So, now upon what can imaginations stand?

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २०
शरीरम् स्वर्ग-नरकौ बन्ध-मोक्षौ भयम् तथा ।
कल्पना-मात्रम् एव एतत् किम् मे कार्यम् चित्-आत्मनः ॥२-२०॥

एतत् शरीरम् स्वर्ग-नरकौ बन्ध-मोक्षौ भयम् तथा  - यह शरीर, स्वर्ग-नरक, बंधन - मुक्ति और भय;
एव कल्पना-मात्रम्  - निःसंदेह कल्पना मात्र है,
मे चित्-आत्मनः किम् कार्यम् - मुझ चैतन्य आत्मा को इन का क्या प्रयोजन है?

शरीर, स्वर्ग, नरक, बंधन, मोक्ष और भय ये सब कल्पना मात्र ही हैं, इनसे मुझ चैतन्य स्वरूप का क्या प्रयोजन है।

फिर कुछ लोग हैं, जो स्वर्ग की कामना कर रहे हैं, कि स्वर्ग में बैठेंगे, यहां क्या रखा है? यहां की कुर्सियां आज मिलती हैं, कल छिन जाती हैं, यहां बैठने में क्या सार है? बैठेंगे स्वर्ग में, वहां कल्पवृक्ष के नीचे बैठ कर भोगेंगे दिल खोल कर। फिर समय का कोई बंधन नहीं, सीमा नहीं है। मगर ये सब आश्रय हैं मन के।
'ऐसा निश्चय जान कर अब किस पर कल्पना को खड़ा करें?'
'यह शरीर, स्वर्ग, नर्क, बंध, मोक्ष और भय भी कल्पना मात्र हैं। मुझे उनसे क्या करना है? मैं तो शुद्ध चैतन्य हूं।

खूब जागरण की घटना घटी जनक को। अष्टावक्र की मौजूदगी में विमर्श पैदा हुआ। अष्टावक्र के दर्पण में जनक ने अपना चेहरा देखा, उसे आत्म स्मृति आई। अनूठी घटना घटी।

विमर्श करो उस पर! ध्यान करो उस पर! ऐसी घटना तुम्हें भी घट सकती है—कोई कारण नहीं, कुछ कमी नहीं है, सिर्फ तुम्हारी कल्पना के जाल, और तुम्हारी विधियां, और तुम्हारी औषधियों का अंबार, तुम्हें स्वस्थ नहीं होने दे रहा है। तुम स्वस्थ हो, ऐसा विमर्श करो। तुम परमात्मा हो, ऐसा विमर्श करो। जो होना था, हो ही चुका है। जो पाना था, मिला ही है। तुम अपने घर में बैठे हो, सिर्फ कल्पना के माध्यम से तुम दूर निकल गए हो। एक क्षण—मात्र में, क्षण के भी अंश—मात्र में वापसी हो सकती है।

The body, heaven and hell, bondage and liberation, and fear, these are all unreal. What is my connection with them who is conscious.

Body, the notions of heaven and hell, bondage and freedom, as also anxiety - all these are mere imaginations. What purpose have I with all these - I whose nature is pure Consciousness?

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २१
जनक उवाच।
अहो जनसमूहेऽपि न द्वैतं पश्यतो मम।
अरण्यमिव संवृत्तं क्व रतिं करवाण्यहम् ॥२-२१॥

अहो - आश्चर्य है कि!
जनसमूहेऽपि न द्वैतं पश्यतो मम - जीवों के इस जन-समूह के बीच में भी मुझे द्वैत नहीं दिखाई देता;
अरण्यमिव संवृत्तं - आरण्यवत्  (जंगल वत) - जैसे जंगल में अकेला पन मालूम पड़ता है;
क्व रतिं करवाणि अहम्  - ऐसी स्थिति में मैं किस से मोह करूँ?

आश्चर्य कि मैं लोगों के समूह में भी द्वैत (अनेकों को) को नहीं देखता हूँ, वह भी निर्जन ही प्रतीत होता है। अब मैं किससे मोह करूँ।

जनक को जो हुआ वह असली ज्ञान है। वह पांडित्य नहीं है। वह प्रज्ञा की अभिव्यक्ति है। जल गया दीया!
जनक को कुछ ऐसा हुआ। चोट पड़ी। भीतर का तम टूटा। अपनी ज्योति जली। यह ज्योति इतनी आकस्मिक रूप से जली कि जनक भी भरोसा नहीं कर पाते।

इसलिए बार–बार कहे जाते हैं. 'आश्चर्य! आश्चर्य! अहो, यह क्या हो गया?' देख रहे हैं कुछ हुआ–कुछ ऐसा हुआ कि पुराना सब गया और सब नया हो गया; कुछ ऐसा हुआ कि सब संबंध विच्छिन्न हो गए अतीत से; कुछ ऐसा हुआ कि अब तक जो मन की दुनिया थी, वह खंड–खंड हो गई, मन के पार का खुला आकाश दिखाई पड़ा। लेकिन यह इतना आकस्मिक हुआ है–अचंभित हैं, अवाक हैं, ठगे रह गए हैं! इसलिए हर वचन में आश्चर्य और आश्चर्य की बात कर रहे हैं।
'आश्चर्य कि मुझे द्वैत दिखाई नहीं देता। जनसमूह भी मेरे लिए अरण्यवत हो गया है। तब मैं कहां मोह करूं, किससे मोह करूं, कैसे मोह करूं?'
दूसरा बचा ही नहीं मोह के लिए, कोई आश्रय न रहा!
'आश्चर्य कि मुझे द्वैत दिखाई नहीं देता।'

और ऐसा भी नहीं कि मैं अंधा हो गया हूं। दिखाई दे रहा है, खूब दिखाई दे रहा है! ऐसा दिखाई दे रहा है जैसा कभी दिखाई न दिया था। आंखें पहली दफे भरपूर खुली हैं–और द्वैत नहीं दिखाई दे रहा, एक ही दिखाई दे रहा है। सब किसी एक ही की तरंगें हो गए हैं। सब किसी एक ही संगीत के सुर हो गए हैं। सब किसी एक ही महावृक्ष के छोटे–छोटे पत्ते, शाखाएं, उप शाखाएँ हो गए हैं। लेकिन जीवन–धार एक है! द्वैत नहीं दिखाई देता; अब तक द्वैत ही दिखाई दिया था।

आश्चर्य, जनक कहने लगे, मुझे दिखाई देता है, लेकिन द्वैत दिखाई नहीं देता! यह मेरी आंखों को क्या हुआ? सदा द्वैत ही देखा था, अनेक देखा था; आज सब एक हो गया है। एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति में मिला हुआ मालूम पड़ता है। सबकी सीमाएं एक–दूसरे में लीन हुई मालूम होती हैं। सब एक–दूसरे में प्रविष्ट हुए मालूम होते हैं। यह हुआ क्या!

इतना जन–समूह देख रहा हूं लेकिन द्वैत नहीं दिखाई पड़ता! ऐसा लगता है कि इन सबके भीतर एक ही कोई जी रहा है, एक ही श्वास ले रहा है, एक ही प्राण प्रवाहित है। और यह सारा संसार मेरे लिए अरण्य-वत हो गया।

और मैं अब चकित हो रहा हूं : तब कहां मैं मोह करूं? इस भटकी हुई अवस्था में, इस जंगल में, इस अरण्य में कहां मैं मोह करूं, किससे मोह करूं?
Amazingly, I do not see duality in a crowd, it also appears desolate. Now who is there to have an attachment with.
O Marvelous! I do not find any duality even in the midst of human crowds. I feel like I am in a forest. Towards what then should I feel attachment?

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २२
न अहम् देहः न मे देहः जीवो न अहम् हि चित्।
अयम् एव हि मे बन्ध आसीद् या जीविते स्पृहा ॥२-२२॥

न अहम् देहः न मे देहः - मैं शरीर नहीं हूँ, और न ही यह शरीर मेरा है;
जीवो न अहम् हि - और न ही मैं जीव हूँ,
चित् अयम् एव हि - मैं निश्चय ही चैतन्य रूप हूँ,
मे बन्ध आसीद् या जीविते स्पृहा - जीने की स्पृहा याने इच्छा ही मेरा बंधन है।

न मैं शरीर हूँ न यह शरीर ही मेरा है, न मैं जीव हूँ , मैं चैतन्य हूँ। मेरे अन्दर जीने की इच्छा ही मेरा बंधन थी। 'मैं शरीर नहीं हूं। मेरा शरीर नहीं है। मैं जीव नहीं हूं। निश्चय ही मैं चैतन्य-मात्र हूं। मेरा यही बंध था कि मेरे जीने में इच्छा थी।'
'मैं शरीर नहीं'
नाहं देहो न मे देंहों जीवो नाहमहं हि चित्!

'मैं शरीर नहीं हूं। मेरा शरीर नहीं है। मैं जीव भी नहीं हूं। मैं तो केवल चैतन्य हूं।'

ऐसी प्रतीति हो रही है। यह कोई सिद्धांत नहीं है। ऐसा साक्षात्कार हो रहा है। ऐसा दर्शन हो रहा है। ऐसा जनक देख रहे हैं। यहां वे किसी दर्शनशास्त्र की बात नहीं कर रहे हैं; जो उन्हीं प्रतीत हो रहा है उसी को शब्द दे रहे, अभिव्यक्ति दे रहे हैं। 'मेरा यही बंधन था कि मेरी जीने में इच्छा थी।'

जीविते स्पृहा - मेरा बंधन था, मैं जीना चाहता था, यही मेरा बंधन था। और कोई बंधन नहीं था।
लेकिन अब तो जीविते स्पृहा भी कहां रखूं? किससे मोह करूं? क्योंकि अब तो मैं देख रहा हूं, जो है वह शाश्वत और सनातन है; न कभी जन्मा, न कभी मरा। यह देह तो जन्मती और मरती है। ये श्वास तो आज चलती हैं; कल नहीं चलेंगी। यह मन जो आज तरंगायित है, कल शांत हो जाएगा। ये प्राण जन्मे, मर जाएंगे। लेकिन अब मुझे एक बात सीधी–साफ दिखाई पड़ रही है, निश्चय पूर्वक दिखाई पड़ रही है कि मैं सिर्फ चैतन्य हूं साक्षी हूं।
वह तुम्हारे चैतन्य में है। वह तुम्हारे साक्षी में है। जो साक्षी हो जाता, वह सुखी हो जाता।
जनक कहने लगे, न मैं शरीर, न शरीर मेरा, मैं जीव नहीं। निश्चय ही मैं चैतन्य हूं। मेरा यही बंध था कि मेरी जीने में इच्छा थी।

जनक को दिखाई पड़ा उस दिन कि यह भी क्या मजा है, हम मर ही नहीं सकते, हम अमृत हैं! अमृत पुत्र:! यह शरीर से हमने अपने को एक समझा, इसलिए मौत। प्राण से एक समझा, इसलिए मौत। मन से एक समझा, इसलिए मौत। इनके पार हम अपने को देख लें, फिर कैसी मौत? साक्षी की कैसी मौत? चैतन्य की कैसी मौत? एक ही बंध था–जीने में इच्छा थी।
अहम् देह: न–मैं देह नहीं। मे देह: न–देह मेरी नहीं।
अहम् जीव: न–मैं जीव नहीं। यह तथाकथित जो जीवन दिखाई पड़ता है, यह मैं नहीं।
अहम् हि चित्–मैं तो निश्चित रूप से चैतन्य हूं।

मे एव बंध या जीविते स्पृहा आसीत—बस एक था बंधन मेरा कि जीने की स्पृहा थी, आकांक्षा थी।
अब तो मैं जान गया कि मैं स्वयं जीवन हूं जीने की आकांक्षा पागलपन है! मैं सम्राट हूं व्यर्थ ही भिखारी बना था।

I am not the body, nor is the body mine. I am consciousness. My only bondage is the thirst for life.

I am not the body. Nor have I a body. I am not a being (ego). I am pure Consciousness. That I had desired to live - this indeed was my bondage.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २३
अहो भुवन-कल्लोलैः विचित्रैः द्राक् समुत्थितं।
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ चित्तवाते समुद्यते ॥२-२३॥

अहो - आश्चर्य है कि !
अनन्त-महा-अम्भोधौ मयि चित्तवाते समुद्यते - अपार समुद्र रूप मुझ में चित्त रूपी पवन के उठने पर भी,
विचित्रैः भुवन-कल्लोलैः द्राक् समुत्थितं - अनेक प्रकार की ब्रह्माण्ड रूपी तरंगों के साथ मेरी अभिन्नता है।

अहो आश्चर्य है ! कि अनंत समुद्र रूपी मुझ में अनेक नाम रूपों वाली नाना विचित्रताओं से भरी चित्त रूपी हवा के बहने के परिणाम स्वरूप उठी तरंगें, मुझ से भिन्न नहीं हैं।
आश्चर्य है! मुझ अनंत महासागर में चित्त-वायु उठने पर ब्रह्माण्ड रूपी विचित्र तरंगें उपस्थित हो जाती हैं। जनक कहते हैं कि जैसे वायु चलने से समुद्र में बड़े-छोटे

अनेक प्रकार के तरंग उत्पन्न होते हैं, और वायु के स्थित होने से वे तरंग लय हो जाते हैं, तैसे आत्मा रूपी महान् समुद्र में चित्त-रूपी वायु के वेग से अनेक ब्रह्मांड - रूपी तरंग उत्पन्न होते हैं, और चित्त के शान्त होने से वे लय हो जाते हैं और जैसे समुद्र के तरंग समुद्र से ही उत्पन्न होते हैं और समुद्र में ही लय हो जाते हैं, और समुद्र के तरंग जैसे समुद्र से भिन्न नहीं हैं, वैसे ब्रह्मांड - रूपी अनेक तरंग भी मेरे से भिन्न नहीं हैं। मेरे से उत्पन्न होते हैं और मेरे में ही लय होते हैं, क्योंकि सब मेरे में ही कल्पित हैं। कल्पित पदार्थ अधिष्ठान से भिन्न नहीं होता है 'आश्चर्य है कि अनंत समुद्र-रूप मुझमें चित्त-रूपी हवा के उठने पर शीघ्र ही विचित्र जगत-रूपी तरंगें पैदा होती हैं।

संसार में हमारा असली सवाल एक ही है कि हमने जन्मों–जन्मों में कुछ अभ्यास कर लिए हैं। कुछ गलत बातें हम ऐसी प्रगाडता से सीख गए हैं कि अब उन्हें कैसे भूलें, यही अड़चन है। यह बात हमने खूब गहराई से सीख ली है कि मैं शरीर हूं। भाषा, समाज, समूह, संस्कार सब इसी बात के हैं। भूख लगती है, तुम कहते हो : मुझे भूख लगी है। जरा सोचो, अगर तुम इस वाक्य को ऐसा कहो कि शरीर को भूख लगी है, ऐसा मैं देखता हूं–तुम फर्क समझते हो कितना भारी हो जाता है?

तुम कहते हो, मुझे भूख लगी, तो तुम घोषणा कर रहे हो कि मैं देह हूं। जब तुम कहते हो शरीर को भूख लगी, ऐसा मैं देखता हूं जानता हूं–तो तुम यह कह रहे हो कि शरीर मुझसे अलग, मैं ज्ञाता हूं द्रष्टा हूं साक्षी हूं।

अगर तुम शरीर ही होते तो तुम्हें कभी पता नहीं चलता कि भूख लगी है, क्योंकि तुम तो भूख ही हो गए होते, पता किसको चलता? पता चलने के लिए तो थोड़ा फासला चाहिए। शरीर को भूख लगती है, तुमको पता चलता है। शरीर में भूख लगती है, तुम में पता चलता है। तुम सिर्फ बोध–मात्र हो।

Amazingly, as soon as the mental winds arise in the infinite ocean of myself, many waves of surprising worlds come into existence.

O Marvelous! In the limitless ocean of Me, when mental storms rise, diverse waves of worlds are instantly produced.
Oh, in the bound less ocean of myself as the winds of mind arise, manifold worlds quickly appear as its waves. There is no creation. The Self alone exists, unborn and undependable. It is the mind, distinguishable from formless, boundless Chitt or pure intelligence, that creates forms, and names and functions - the phenomenon world.

It is remarkable that Ashtavakra's often used metaphor of ocean (of Being) and the waves (phenomenal world) has been used Mahayana Buddhism Asvaghosa observes: 'the waves are stripped up by the wind, but the water remains the same, when the wind ceases, the motion of the waves subsides but the water remains the same.

Likewise, when the mind of all creatures which in its own nature pure and clean, is stirred up by the wind of ignorance, the waves of mentality make their appearance' (Mahayana pp.55-57).

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २४
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ चित्तवाते प्रशाम्यति।
अभाग्यात् जीव वणिजो जगत्-पोतः विनश्वरः ॥२-२४॥

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ चित्तवाते प्रशाम्यति - मुझ अनन्त महासागर में चित्तवायु के शांत होने पर;

अभाग्यात् जीव वणिजो जगत्-पोतः विनश्वरः  - जीव रूपी वणिक - व्यापारी का संसार रूपी जहाज जैसे दुर्भाग्य से नष्ट हो जाता है।

मुझ अनंत महासागर में चित्त-वायु के शांत होने पर जीव रूपी वणिक का संसार रूपी जहाज जैसे दुर्भाग्य से नष्ट हो जाता है।
'अनंत समुद्र रूप मुझमें चित् रूपी हवा के शांत होने पर जीव रूप वणिक के अभाग्य से जगत-रूपी नौका नष्ट हो जाती है।'
और जब यह चित् रूपी हवा शांत  हो जाती है, लहरें खो जाती हैं और चेतना की झील मौन हो जाती है, तो फिर जीव रूप वणिक की नौका विनष्ट हो जाती है। जगत पोत: विनश्वर:! फिर इस जगत का जो पोत है, यह जो जगत की नाव है, यह तत्सण खो जाती है। जैसे एक स्वप्न देखा हो! जैसे कभी न रही हो! जैसे बस एक खयाल था, एक भ्रम था!
तो करना है एक ही बात कि यह जो चित्त की हवा है, यह शांत हो जाए। योग-शास्त्र कहेगा कि कैसे इस चित्त की हवा को शांत  करो। वह प्रक्रिया बताएगा--चित्तवृत्ति निरोध:! वह कहेगा योग है : चित्तवृत्ति का निरोध। तो कैसे चित्त की वृत्ति का निरोध करें?--यम करो, नियम करो, संयम करो; आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार करो; धारणा, ध्यान, समाधि करो। तो फिर चित्त की लहरें शांत हो जाएंगी

इस संबंध में अष्टावक्र और जनक की दृष्टि बड़ी अनूठी है। वे क्या कहते हैं? वे यह नहीं कहते कि तुम कुछ करो। वे कहते हैं, करने से तो चित् रूपी तरंगें और उठेंगी, क्योंकि करने से तो उपद्रव ही खड़ा होगा। करने से तो और लहरें हिल जाएंगी। तुम्हारे कुछ करने का सवाल नहीं है। तुम सिर्फ देखो। तुम करो कुछ मत।

As soon as these mental winds subside in the infinite ocean of myself, the world boat of trader-like 'jeeva' gets destroyed as if by misfortune.

With the calming of the storms of the mind, in the limitless ocean of Myself, unfortunately for the jīva, the trader, the ship of the universe gets wrecked and sunk!
The human body is the ship on which the finite creature - treader carries on his transactions in the sea of the universe - his deeds in successive births bearing good and bad fruits or profit and loss determining his destiny.

Man's body, his universe, his transections in the continual tread and their consequences of good and evil are all transient products of his mind. As the mind merges in the Self, all vanish.

अष्टावक्र गीता अध्याय २ सूत्र २५
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ आश्चर्यं जीव वीचयः।
उद्यन्ति घ्नन्ति खेलन्ति प्रविशन्ति स्वभावतः ॥२-२५॥

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ आश्चर्यं जीव वीचयः - आश्चर्य, मुझ अनंत महासागर में जीव रूपी लहरें;
उद्यन्ति घ्नन्ति खेलन्ति प्रविशन्ति स्वभावतः - लहरें उत्पन्न होती हैं, मिलती हैं, खेलती हैं और स्वभाव से मुझमें प्रवेश कर जाती हैं।

आश्चर्य, मुझ अनंत महासागर में जीव रूपी लहरें स्वभाव वश, सहज भाव से उत्पन्न होती हैं, मिलती हैं, खेलती हैं और विलीन हो जाती है। अर्थात इसी में जन्म लेती हैं,, इसी में जूझती-जीती है, जीवन बिताती है और फिर इसी में नष्ट हो जाती है।

'आश्चर्य है कि अनंत समुद्र-रूप मुझमें जीव रूपी तरंगें अपने स्वभाव के अनुसार उठती हैं, परस्पर लड़ती हैं, खेलती हैं और लय होती हैं।'

अपने स्वभाव के अनुसार! यह कुंजी है। यह सब हो रहा है–अपने स्वभाव के अनुसार। तुम न इसे शांत कर सकते हो, न तुम इसे अशांत कर सकते हो; तुम बीच में पड़ो ही मत; तुम यह होने दो। तुम सिर्फ एक बात स्मरण रखो कि तुम साक्षी हो।

तुम किसी फिल्म को देखने गए। तुम फिल्म देखने बैठे, अंधेरा हो गया, कमरे में तस्वीरें चलने लगीं परदे पर। इतना ही अगर तुम याद रख सको कि मैं साक्षी हूं और परदे पर जो तस्वीरें चल रही हैं, केवल धूप–छाया का खेल है–तो कहानी तुम्हें बिलकुल प्रभावित न करेगी। कोई किसी की हत्या कर दे तो तुम एकदम विचलित न हो जाओगे।

खेलने दो इन लहरों को! उठने दो इन लहरों को! नाचने दो इन लहरों को! जैसे स्वभाव से ये उठी हैं, ऐसे ही स्वभाव से शांत हो जाएंगी। तुम साक्षी– भाव से किनारे पर बैठ रहो।

कोई योग नहीं है। अष्टावक्र की दृष्टि में कुछ साधन नहीं करना है। सीधी छलांग है! तुम सिर्फ देखते रहो! क्रोध उठे तो तुम कहो कि ठीक है, स्वाभाविक है। काम उठे तो कहो ठीक है, स्वाभाविक है। तुम देखने वाले बने रहो। तुम विचलित न होओ द्रष्टा से। तुम्हारा साक्षी न कंपे बस। और सब कंपता रहे, सारा संसार तूफान में पड़ा रहे–तुम तूफान के मध्य साक्षी में ठहरे रहो।

दृष्टि का रूपांतरण साधन नहीं है। अष्टावक्र और जनक एक नई ही बात कह रहे हैं। वे कह रहे हैं, तुम किनारे बैठ रहो। ये नदी में जो इतनी तरंगें उठी हैं, ये अपने से शांत हो जाएंगी। यह नदी में जो इतनी गंदगी उठी है, यह अपने से शांत हो जाएगी। तुम इसमें कूद कर इसको शांत करने की कोशिश करोगे तो और लहरें उठ आएंगी।

तुमने देखा कभी, जब तुम शांत होने की ज्यादा चेष्टा करते हो, और अशांत हो जाते हो!

और जब तुम कभी मंदिर. जाते हो, पूजा करने बैठते, प्रार्थना करने बैठते, ध्यान करने—देखा, उस समय तुम और भी अशांत  हो जाते हो! इतने तुम दुकान पर भी नहीं होते, बाजार में भी नहीं होते। क्या होता है? तुम उतर पड़े नदी में। तुम चेष्टा करने लगे लहरों को शांत  करने की। तुम्हारी चेष्टा से तो और लहरें उठ आएंगी। तुम कृपा करके किनारे पर बैठो।

'आश्चर्य! अनंत समुद्र रूप मुझमें जीव रूप तरंगें अपने स्वभाव से उठती हैं, परस्पर लड़ती हैं, खेलती हैं, और लय होती हैं।

'स्वभावत: प्रविशन्ति!

अपने स्वभाव से ही सब बनता, मिटता, खोता रहता है। तुम दूर साक्षी हो जाओ! तुम खड़े देखते रहो।

इस जीवन का यह विरोधाभास नियम ठीक से समझ लेना : जिससे तुम लड़े उसी से तुम हारोगे। लड़ना ही मत! संघर्ष सूत्र नहीं है विजय का। साक्षी! बैठ कर देखते रहो।

अब बंदर उछल—कूद रहे हैं, करने दो। वे अपने स्वभाव से ही चले जाएंगे। तुमने अगर उत्सुकता न ली।, तो बार—बार तुम्हारे द्वार न आएंगे। तुमने अगर उत्सुकता ली—पक्ष में या विपक्ष में—तो दोस्ती बनी।

तुम्हारा विरोध, तुम्हारे रस की घोषणा है। लड़ना मत, अन्यथा हारोगे।

'आश्चर्य है कि अनंत समुद्र रूप मुझ में जीव रूपी तरगें अपने स्वभाव के अनुसार उठती है, परस्पर लड़ती हैं, खेलती हैं और लय भी होती हैं !'

और मैं सिर्फ देख रहा! और मैं सिर्फ देख रहा! और मैं सिर्फ देख रहा!

सब हो रहा स्वभाव से—ऐसा कहो। या सब कर रहा प्रभु—ऐसा कहो।

भक्त की भाषा है कि परमात्मा कर रहा है। ज्ञानी की भाषा है कि स्वभाव से हो रहा है। तुम्हें जो भाषा प्रीतिकर हो, चुन लेना। वह भाषा का ही भेद है। एक बात सत्य है कि तुम कर्ता नहीं हो—या तो स्वभाव या परमात्मा—तुम कर्ता नहीं हो। तुम सिर्फ द्रष्टा हो। तुम सिर्फ देखने वाले हो।

थोड़ा—सा दर्शन, थोड़ी—सी दृष्टि, थोड़े—से साक्षी बनो! थोड़े—से देखो—जो हो रहा। उसमें कुछ भी भेद करने की आकांक्षा न करो। न कहो, ऐसा हो। न कहो, वैसा हो।

तुम मांगो मत कुछ। तुम चाहो मत कुछ। तुम सिर्फ देखो–जैसा है। कृष्णमूर्ति कहते हैं : दैट हिच इज। जैसा है, उसको वैसा ही देखो; तुम अन्यथा न करना चाहो।
साक्षी है सवेरा! कर्ता और भोक्ता है अंधेरी रात्रि! जब तक तुम्हें लगता है मैं कर्ता– भोक्ता, तब तक तुम अंधेरे में भटकोगे। जिस क्षण जागे, जिस क्षण जगाया अपने को, जिस क्षण सम्हाली भीतर की ज्योति, साक्षी को पुकारा–उसी क्षण क्रांति! उसी क्षण सवेरा!

Kath Upanishad explains - तत् वै - वह (परब्रह्म है)
श्रीकृष्ण कहते - वह मैं हूं - मेरी शरण में आ। मुझे नमस्कार कर। कर्ता मत बन। तेरे अहम् ने तुझे कर्ता बना दिया है। तेरी भोगने की इच्छा ने तुझे बांध रखा है। जनक कहते हैं - मैं ही ब्रह्म हूं, मैं आपने आप को नमस्कार करता हूं, मैं न कर्ता हूं और न ही भोक्ता हूं, मेरी जीवन भोगने की इच्छा ने मुझे बन्धक बना रखा है। आश्चर्य है ! मैं सारा संसार मुझ में ही है, मैं सदा मुक्त सत् चित्त आनन्द रूप हूं। मैं ही शिव हूं।
Amazingly, in the infinite ocean of myself, the waves of life arise, meet, play and disappear naturally.
Wonderful! Marvelous! In Me, the limitless ocean, the waves of individual selves, according to their nature, rise, jostle about, play for a time and disappear.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां द्वितीयं प्रकरणं समाप्तम् ।

निर्वाण षट्कम् - आदि शंकराचार्य

मनः बुद्धि-अहङ्कार-चित्तानि न अहम् न च श्रोत्र-जिह्वे न च घ्रण नेत्रे ।
न च व्योम भूमिः न तेजः न वायुः चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः अहम्
॥१॥

मैं न तो मन हूँ, न बुद्धि, न अहंकार, न ही चित्त हूँ,
मैं न तो कान हूँ, न जीभ, न नासिका, न ही नेत्र हू,
मैं न तो आकाश हूँ, न धरती, न अग्नि, न ही वायु हूँ,
मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

न च प्राण-सञ्ज्ञः न वै पञ्च-वायुः न वा सप्त-धातुः न वा पञ्च-कोशाः ।
न वाक्-पाणि-पादम् न च उपस्थ-पायू चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः अहम्
॥२॥

मैं न प्राण हूँ, न ही पंच वायु हूँ,
मैं न सात धातु हूँ, और न ही पांच कोश हूँ,
मैं न वाणी हूँ, न हाथ हूँ, न पैर, न ही उत्सर्जन की इन्द्रियां हूँ,
मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

न मे द्वेष-रागौ न मे लोभ-मोहौ मदः न एव मे न एव मात्सर्य-भावः ।
न धर्मः न च अर्थः न कामः न मोक्षः चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः अहम्
॥३॥

न मुझे घृणा है, न लगाव है,
न मुझे लोभ है, और न मोह ,
न मुझे अभिमान है, न ईर्ष्या,
मैं धर्म, धन, काम एवं मोक्ष से परे हूँ,

मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

न पुण्यं न पापं न सौख्यं न दुःखं न मन्त्रो न तीर्थं न वेदा न यज्ञाः ।
अहं भोजनं न एव भोज्यं न भोक्ता चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः अहम्
॥४॥
मैं पुण्य, पाप, सुख और दुख से विलग हूँ,
मैं न मंत्र हूँ, न तीर्थ, न ज्ञान, न ही यज्ञ,
न मैं भोजन(भोगने की वस्तु) हूँ,
न ही भोग का अनुभव, और न ही भोक्ता हूँ,
मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

न मृत्युः न शङ्का न मे जाति-भेदः पिता न एव मे न एव माता न जन्म ।
न बन्धुः न मित्रम् गुरुः न एव शिष्यः चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः अहम्
॥५॥
न मुझे मृत्यु का डर है, न जाति का भेदभाव,
मेरा न कोई पिता है, न माता, न ही मैं कभी जन्मा था,
मेरा न कोई भाई है, न मित्र, न गुरु, न शिष्य,
मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

अहम् निर्विकल्पः निराकार-रूपः विभु त्वाम् च सर्वत्र सर्वेंद्रियाणाम् ।
न च असङ्गतम् न एव मुक्तिः न मे यः चित्-आनन्द-रूपः शिवः अहम् शिवः
अहम् ॥६॥
मैं निर्विकल्प हूँ, निराकार हूँ,
मैं चैतन्य के रूप में सब जगह व्याप्त हूँ, सभी इन्द्रियों में हूँ,
न मुझे किसी चीज में आसक्ति है, न ही मैं उससे मुक्त हूँ,
मैं तो शुद्ध चेतना हूँ, अनादि, अनंत शिव हूँ।

अष्टावक्र गीता, अध्याय तीन

प्रस्तावना:

इस अध्याय के १४ सूत्रों में अष्टावक्र राजा जनक की परीक्षा लेना चाहते हैं। वे जानना चाहते हैं कि जो जनक कह रहे हैं उसमें कितना तथ्य है?

गुरु मात्र शिक्षक ही नहीं है, शास्त्र भी है। शास्त्र यानी वह, जो जीवन को एक अनुशासन दे, जीवन को शासन दे। जो मात्र शब्द दे, वह शिक्षक। जो शासन भी दे, वह शास्त्र।

अष्टावक्र शब्द दे कर ही संतुष्ट नहीं हो गए। शब्द देने के बाद जो पहला खतरा है, उस खतरे की तरफ इंगित है इन सूत्रों में। शब्द सुन कर गुरु के इस बात की बहुत संभावना है कि तुम शब्द से ऐसे अभिभूत हो जाओ कि तुम समझो सब हो गया; तुम शब्द को ही पकड़ लो और शब्द को ही सत्य मान लो।

सद्‌गुरु से निकले हुए शब्दों का बल है, ऊर्जा है। उस ऊर्जा और बल में तुम आविष्ट हो सकते हो, सम्मोहित हो सकते हो। तुम बिना ज्ञानी हुए ज्ञानी बन सकते हो--यही पहला खतरा है। शब्द ठीक मालूम पड़ें, तर्क युक्त मालूम पड़ें, बुद्‌धि प्रभावित हो, हृदय प्रफुल्लित हो जाए--तो ऐसी घड़ियां आ सकती है सत्संग में, जब जो तुम्हारा अनुभव नहीं है अभी, वह भी अनुभव जैसा मालूम होने लगे। गुरु परीक्षक भी है। वह तुम्हारी परीक्षा भी करेगा कि जो तुम कह रहे हो वह हुआ भी है या केवल सुनी हुई बात दोहरा रहे हो?

अष्टावक्र ने जो उद्‌घोष किया--परम सत्य का--उस उद्‌घोष का ऐसा परिणाम हुआ कि जनक तत्क्षण प्रतिध्वनि करने लगे।

जनक भी वही बोले। और जनक ने कहा कि आश्चर्य कि मैं अब तक कैसे सोया रहा! और जनक ने कहा कि मैं जाग गया! और जनक ने कहा कि मैं न केवल जाग गया हूं, मैं जानता हूं मैं ही समस्त का केंद्र, सब मुझसे ही संचालित होता! मुझ का मुझ ही को नमस्कार है!

ऐसी महिमा का उदय हुआ। अष्टावक्र चुपचाप खड़े सुनते रहे। यह जो हुआ है, इसे देखते रहे। इन सूत्रों में परीक्षा है। अष्टावक्र प्रश्न उठाते हैं, संदेह उठाते हैं। जनक के घड़े को जगह-जगह से ठोंक कर देखते हैं, कच्चा तो नहीं है? बातें सुन कर तो नहीं बोल रहा है? किसी प्रभाव के कारण तो नहीं बोल रहा है? मेरी मौजूदगी के कारण तो ये तरंगें नहीं उठी हैं? ये तरंगें इसकी अपनी हैं?

Ashtavakra Gita, Chapter Three

Introduction.

In this chapter Astavakra, in a teasing tone, ridicules the royal King Janaka's apparent involvement in the functions of his throne, in spite of his Self-realisation. On transcending the mind, if the Self is realised and the universe of names and forms has rolled away, where is the occasion for such a Realised saint to continue the outer duties of the world? The pomp and show of life, the passions and excitements of the court, the worries of conducting the state's administration and responsibilities of maintaining law and order - these are unavoidable for a king. From the Self when viewed, the world is merely an illusion. Therefore, to involve oneself in them should be considered as a sign of one's own spiritual 'ignorance'.

In this line of argument, Ashtavakra tests the depth of Realisation in his student. In the following chapter, we shall hear Janaka's spirited answers to all the points raised by his Teacher in his impeachment of the royal saint of Videha. These two chapters together read an exciting dialogue, extremely enlightening to the students of Advaita.

The taunting words of the Master are tipped with sharp ridicule and they should really wound the student's vanity, if he is not already fully established in the pure immutable Self!

अष्टावक्र गीता अध्याय ३

अष्टावक्र गीता अध्याय ३, सूत्र १

अष्टावक्र उवाच -

अविनाशिनम् आत्मानम् एकं विज्ञाय तत्त्वतः।

तव आत्म-ज्ञानस्य धीरस्य कथम् अर्थ-अर्जने रतिः ॥३-१॥

एकम् अविनाशिनम् आत्मानम् तत्त्वतः विज्ञाय - इस अद्वैत, अविनाशी आत्मा को यथार्थ जान कर,

तव आत्म-ज्ञानस्य धीरस्य कथम् अर्थ-अर्जने रतिः - तुझ आत्मज्ञानी धीर को क्यों धन के सम्पादन करने में प्रीति हो सकती है?

अष्टावक्र कहते हैं - आत्मा को अविनाशी और एक जानने के बाद, उस आत्म-ज्ञानी धीर बुद्धिमान व्यक्ति की रुचि धन अर्जित करने में कैसे हो सकती है?

अष्टावक्र ने कहा, 'आत्मा को तत्वतः एक और अविनाशी जान कर भी क्या तुझ आत्मज्ञानी धीर को धन कमाने में अभी भी रुचि है?' क्योंकि जनक ने कोई महल तो छोड़ा नहीं। जनक ने कोई धन का त्याग तो किया नहीं। जनक जैसा है वैसा का वैसा है।

एक प्रश्न अष्टावक्र उठाते हैं।

तत्व से तू घोषणा कर रहा है कि एक है अविनाशी, एक है आत्मा? अद्वैत की तू तत्वतः घोषणा कर रहा है? और ऐसी घोषणा के बाद क्या धन में रुचि रह सकती है? राज्य में, साम्राज्य में, महल में, पद-प्रतिष्ठा में, सिंहासन में रुचि रह सकती है?

जनक के सामने एक प्रश्न-चिह्न खड़ा किया है अष्टावक्र ने, कि तुझसे पूछता हूं जनक, जब एक का तुझे पता चल गया और तुझे बोध हो गया कि तू स्वयं परमात्मा है, तो क्या धन के पीछे अब भी तू दौड़ सकता है? तू तलाश अपने भीतर, धन का कहीं मोह तो शेष नहीं रहा? इसका मुझे उत्तर दे।
Having known the Self in its true nature as indestructible and one, how is it that you, a knower of the Self and one poised in wisdom, feel passion for the accumulation of wealth?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र २
अष्टावक्र कहते हैं-
आत्मा ज्ञानात् अहो प्रीतिः विषय-भ्रम-गोचरे ।
शुक्तेः अज्ञानतः लोभः यथा रजत-विभ्रमे ॥३-२॥

अहो - आश्चर्य है कि !
आत्मा ज्ञानात् विषय-भ्रम-गोचरे प्रीतिः - आत्मा के अज्ञान से विषय के भ्रम के होने पर प्रीति होती है,
यथा - जैसे
अज्ञानतः शुक्तेः रजत-विभ्रमे लोभः - अज्ञान के कारण सीपी में चांदी का भ्रम होने से लोभ होता है।

स्वयं के अज्ञान से भ्रमवश विषयों से लगाव हो जाता है जैसे सीप में चाँदी का भ्रम होने पर उसमें लोभ उत्पन्न हो जाता है।
अष्टावक्र कहते हैं, ऐसे ही सीपी में कभी चांदी की झलक दिखाई पड़ जाती है। चांदी के भ्रम में भी लोभ पैदा हो जाता है। आश्चर्य कि भ्रम में भी लोभ पैदा हो जाता है! जहां कुछ भी नहीं है, वहां पाने की आकांक्षा पैदा हो जाती है!

इसलिए अष्टावक्र यह प्रश्न पूछ रहे हैं। वे कह रहे हैं, आत्मज्ञान हो गया जनक? तेरी उद्घोषणा से लगता है आत्मज्ञान हो गया। अब मैं तुझसे पूछता हूं, जरा खोज, कहीं राग तो नहीं? अभी भी कहीं पुराने भ्रम पकड़े तो नहीं हैं?

गौर से देख ले, लोभ का बीज कहीं भीतर छिपे तो नहीं हैं? अन्यथा ऊपर-ऊपर जमीन साफ हो, भीतर बीज पड़े हों, फिर अंकुरित हो जाएं!
धन की आकांक्षा बीज है। पद की आकांक्षा बीज है। महत्वाकांक्षा बीज है। इन बीजों की तलाश के लिए अष्टावक्र कहते हैं, तू जरा भीतर जा! देख, कहीं छिपे हुए बड़े छोटे-छोटे बीज...! बीज तो बड़े छोटे होते हैं, वृक्ष बड़े हो जाते हैं। वृक्ष दिखाई पड़ते हैं, बीज तो पता भी नहीं चलते। तो उन बीजों को खोज। जब तक बीज दग्ध न हो जाएं, तब तक तू इस भ्रम में मत आना कि भ्रम के बाहर हो गया है।
Alas! Just as, due to ignorance, a seashell is sought, mistaking it for silver, even so, due to the 'ignorance' of the Self, there is attachment to the illusory world of the senses.

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ३
अष्टावक्र ने कहा:
विश्वं स्फुरति यत्रे इदम् तरङ्गा इव सागरे।
सः अहम् अस्मि इति विज्ञाय किम् दीन इव धावसि ॥३-३॥

यत्रे - जिस आत्मा-रूपी समुद्र में,
इदम् विश्वं तरङ्गा इव स्फुरति  - यह संसार तरंगों के सामान स्फुरण होता है,
सः अहम् अस्मि इति विज्ञाय किम् दीन इव धावसि - वही मैं हूँ, इस प्रकार जान करके क्यों दीन की तरह, तू दौड़ता है?

'जिस आत्मा-रूपी समुद्र में यह संसार तरंगों के समान स्फुरित होता है, वही मैं हूं। यह जान कर भी क्यों तू दीन की तरह दौड़ता है?'

जरा भीतर तो देख, वहां कोई दौड़ बाकी तो नहीं है? वहां कुछ मांग बाकी तो नहीं है? वहां कुछ पाने को शेष तो नहीं है? क्योंकि परमात्मा के मिलने का अर्थ यह है कि अब पाने को कुछ भी शेष न रहा। मिल गया जो मिलना था।

ज्ञान की घोषणाएं कहीं तुम्हारे अहंकार के लिए आधार तो नहीं बन रहीं?
अष्टावक्र ने कहा, कहीं ऐसा तो नहीं है कि ये स्वादिष्ट बातें, ये मधुर बातें, ये वेदों का सार, ये उपनिषदों का सार...! तुझे स्वादिष्ट लग रहा है, यह तो पक्का है; लेकिन स्वादिष्ट लगने से कुछ सत्य थोड़े ही हो जाता है! अगर ऐसा है तो जनक से अष्टावक्र कहने लगे, तू फिर से एक बार भीतर उतर कर देख, ठीक से कसौटी कर ले।
Having realised, 'I am That', from which the universe arises, like waves from the sea, why do you run about like a wretched creature?
Having realised that you are essentially nothing but the pure source of all - Consciousness, the Self in you, the infinite Self - from which the universes rise, play about and die away like waves in the ocean, why do you sweat and toil, work and exert, plan and execute programs for the service of the world?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ४
श्रुत्वा अपि शुद्ध-चैतन्यः आत्मानम् अति-सुन्दरम्
उपस्थे अत्यन्त-संसक्तः मालिन्यम् अधिगच्छति ॥३-४॥

अति-सुन्दरम् शुद्ध-चैतन्यः आत्मानम् श्रुत्वा अपि - अत्यन्त सुन्दर और शुध्द चैतन्य आत्मा को जान करके भी,

उपस्थे अत्यन्त-संसक्तः मालिन्यम् अधिगच्छति - इन्द्रियों के विषय में अत्यन्त आसक्त हुआ पुरुष भी मूढ़ता को प्राप्त होता है।

यह सुनकर भी कि आत्मा शुद्ध, चैतन्य और अत्यंत सुन्दर है. तुम कैसे जननेंद्रिय में आसक्त होकर मलिनता को प्राप्त हो सकते हो?

'अत्यंत सुंदर और शुद्ध चैतन्य आत्मा को सुन कर भी कैसे कोई इंद्रिय-विषय में अत्यंत आसक्त हो कर मलिनता को प्राप्त होता है!'
श्रुत-अपि--सुन कर भी! - ध्यान रखना, सुनने से ज्ञान नहीं होता। ज्ञान तो स्वयं के अनुभव से होता है। श्रुति से ज्ञान नहीं होता, शास्त्र से ज्ञान नहीं होता। शास्त्र के दो खंड हैं--श्रुति और स्मृति। ज्ञान उसमें कोई भी नहीं है। कुछ शास्त्र श्रुतियों हैं, कुछ शास्त्र स्मृतियां हैं। न तो स्मृति से ज्ञान होता, न श्रुति से ज्ञान होता। श्रुति का अर्थ है सुना हुआ, स्मृति का अर्थ है याद किया हुआ। जाना हुआ दोनों में कोई भी नहीं है।

इसे ध्यान रख! सुनने वाले बहुत हैं। सुन कर मान लेने वाले बहुत हैं। लेकिन उनके जीवन में तो देख।
सुन-सुन कर उन्होंने मान भी लिया है, लेकिन फिर भी मलिनता को रोज प्राप्त होते हैं। मलिनता जाती नहीं। जहां मौका मिला, वहां फिर तीसरा फरेब कि तीन सौवां फरेब, फिर फरेब खाने को तैयार हो जाते हैं।
ज्ञान को सुन कर सब कुछ मत मान लेना। जब तक जान न लो, तब तक रुकना मत।
Even after hearing that the Self is pure Consciousness, supremely beautiful, how can one yet be deeply entangled in sensuous objects and thus become impure?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ५

सर्व-भूतेषु च आत्मानम् सर्व-भूतानि च आत्मनि
मुनेः जानते आश्चर्यम् ममत्वम् अनुवर्तते ॥३-५॥

आत्मानम् सर्व-भूतेषु च आत्मनि च सर्व-भूतानि - आत्मा को सब भूतों में और आत्मा में सब भूतों को,
जानते मुनेः आश्चर्यम् ममत्वम् अनुवर्तते - जानते हुए भी मुनि को ममता होती है यही आश्चर्य है।

सभी प्राणियों में स्वयं को और स्वयं में सब प्राणियों को जानने वाले मुनि में ममता की भावना का बने रहना आश्चर्य ही है।
'सब भूतों में आत्मा को और आत्मा में सब भूतों को जानते हुए भी मुनि को ममता होती है--यही आश्चर्य है।'

अष्टावक्र कहने लगे, मुनियों को देखो, साधु-संन्यासियों को देखो, संतों को देखो! कहते हैं सब भूतों में आत्मा है और आत्मा में सब भूत हैं, फिर भी मुनि को ममता होती है! तो जरा जल्दी न करो जनक! कहीं तुम भी ऐसे मुनि मत बन जाना। ऊपर-ऊपर से तो कहे चले जाते हैं लोग कि हमारी कोई ममता नहीं, सब छोड़ दिया है...!

असली आश्चर्य तो यही है। तुम क्या आश्चर्य की बात कर रहे हो कि शुद्ध-बुद्ध आत्मा कैसे संसार में पड़ गई! छोड़ो यह फिक्र। उससे बड़े आश्चर्य मैंने देखे हैं। मुनि हो गए हैं, सब छोड़ दिया है, घोषणा भी कर दी...!
This is amazing that the sense of ownership (mine-ness) should still continue in the wise men who have realised 'the Self in all beings and all beings in the Self'.

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ६
आस्थितः परम-अद्वैतम् मोक्ष-अर्थे अपि व्यवस्थितः
आश्चर्यम् काम-वशगः विकलः केलि-शिक्षया ॥३-६॥

परम-अद्वैतम् आस्थितः च - परम अद्वैत का आश्रय किया हुआ और
मोक्ष-अर्थे अपि व्यवस्थितः - मोक्ष के लिए उद्धत हुआ पुरुष;
काम-वशगः केलि-शिक्षया विकलः आश्चर्यम् - काम के वश में होकर क्रीडा के अभ्यास से व्याकुल होता है - यही आश्चर्य है।

एक ब्रह्म का आश्रय लेने वाले और मोक्ष के अर्थ का ज्ञान रखने वाले का आमोद-प्रमोद द्वारा उत्पन्न कामनाओं से विचलित होना आश्चर्य ही है।

आदमी मरते-मरते दम, मर रहा हो, आखिरी क्षण तक भी, मौत द्वार पर दस्तक दे रही हो, तब तक भी काम-वासना से पीड़ित होता है। और साधारण आदमी नहीं--परम अद्वैत में आश्रय किया हुआ! जो परम अद्वैत में अपनी आस्था की घोषणा कर चुका है, जो कहता हमने घर बना लिया भगवान में, वह भी! और मोक्ष के लिए उद्यत हुआ भी; वह जो कहता है हम मोक्ष की तरफ प्रयाण कर रहे हैं, वह भी!

काम-वासना एक बड़ा प्राचीन अभ्यास है--सनातन-पुरातन! जन्मों- जन्मों में उसका अभ्यास किया है।
कभी उससे कुछ पाया नहीं, सदा खोया, सदा गंवाया; लेकिन अभ्यास रोएं-रोएं में समा गया है।
मौत के क्षण में तक आदमी काम-वासना के सपनों से भरा होता है। ध्यान करने बैठता है, तब भी काम-वासना के विचार ही मन में दौड़ते रहते हैं। मंदिर जाता, मंदिर में बाहर से दिखाई पड़ता, भीतर से शायद वेश्यालय में हो।

इसलिए अष्टावक्र कहते हैं, जनक, जल्दी मत कर। ये जाल बड़े पुराने हैं। तू ऐसा एक क्षण में मुक्त कैसे हो गया?

'काम को ज्ञान का शत्रु जान कर भी, कोई अति दुर्बल और अंतकाल को प्राप्त पुरुष काम-भोग की इच्छा करता है--यही आश्चर्य है।'

It is strange indeed, that one abiding in the transcendent non-duality and set for the goal of Liberation should yet come under the sway of lust and distraught by his sexual habits.

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ७

उद्भूतं ज्ञानदुर्मित्रम- वध-आर्या अति दुर्बलः ।

आश्चर्यम् कामम् आकाङ्क्षेत् कालम् अन्त-मनु श्रितः ॥३-७॥

उद्भूतं ज्ञानदुर्मित्रम् अवधार्य अति दुर्बलः च - उत्पन्न हुए ज्ञान के शत्रु काम को धारण करके दुर्बल होता हुआ और -

अंतकालम् अनुश्रितः कामम् आकांक्षेत आश्चर्यम्! - अन्तकाल को आश्रय करता हुआ पुरुष कामना की इच्छा करता है - यही आश्चर्य है।

अंत समय के निकट पहुँच चुके व्यक्ति का उत्पन्न ज्ञान के अमित्र काम की इच्छा रखना, जिसको धारण करने में वह अत्यंत अशक्त है, आश्चर्य ही है।

तू क्या आश्चर्य की बातें कर रहा है जनक, असली आश्चर्य हम तुझे बताते हैं--अष्टावक्र कहते हैं--कि मर रहा है आदमी, सब जीवन-ऊर्जा क्षीण हो गई, सब जीवन बिखर गया, फिर भी काम-वासना बची है। सिवाय कड़वे तिक्त स्वाद के कुछ भी नहीं छूटा है। सिवाय विषाद और घावों के कुछ भी नहीं बचा है। सारा जीवन एक विफलता थी, फिर भी काम-वासना बची है। कठिन है, दुस्तर है; क्योंकि अभ्यास अति प्राचीन है। तो तू ठीक से निरीक्षण कर ले, निदान कर ले, अंतश्चेतन में उतर, अचेतन में उतर।

दुख, तृष्णा, काम, लोभ, क्रोध सभी बीमारियां हमारे सतत अभ्यास के फल हैं। यह अकारण नहीं है, हमने बड़ी मेहनत से इनको सजाया-संवारा है। हमने बड़ा सोच-विचार किया है। हमने इनमें बड़ी धन-संपत्ति लगाई है। हमने बड़ा न्यस्त स्वार्थ इनमें रचाया है। यह हमारा पूरा संसार है।
Strange it is that knowing sex to be an enemy of Knowledge, even a man who has grown extremely weak and has reached his last days should yet desire for sex-gratification!

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ८
अष्टावक्र उवाच
इह अमुत्र विरक्तस्य नित्या नित्य-विवेकिनः
आश्चर्यं मोक्षकामस्य मोक्षाद् एव विभीषिका ॥३-८॥

इह च अमुत्र विरक्तस्य - इस लोक और परलोक के विषयों से विरक्त ; नित्य अनित्य विवेकिनः - नित्य और अनित्य के विचार करने वाले;
मोक्षकामस्य मोक्षाद् एव विभीषिका - मोक्ष की कामना करने वाले पुरुष और मोक्ष से ही भय है,
आश्चर्यम् - आश्चर्य है!

अष्टावक्र कहते हैं:
इस लोक और परलोक से विरक्त, नित्य और अनित्य का ज्ञान रखने वाले और मोक्ष की कामना रखने वालों का मोक्ष से डरना, आश्चर्य ही है।
जनक का यह जो आनंद है, इसको अष्टावक्र ने चुपचाप स्वीकार नहीं कर लिया। इसकी वे बड़ी कसौटी करने लगे।

'जो इहलोक और परलोक के भोग से विरक्त है जनक, और जो नित्य और अनित्य का विवेक रखता है, और मोक्ष को चाहने वाला है, वह भी मोक्ष से भय करता है--यही तो आश्चर्य है!'
तेरे भीतर कहीं मोक्ष का भय तो नहीं बचा है?

मोक्ष का भय? स्वतंत्रता का भय?
हम सभी स्वतंत्र होना चाहते हैं। यह बात क्या हुई कि स्वतंत्रता का भय? स्वतंत्रता से कौन भयभीत है?

अष्टावक्र ठीक कह रहे हैं। इस जगत में बहुत कम लोग हैं, जो स्वतंत्र होना चाहते हैं। सौ में निन्यानबे आदमी तो बातें करते हैं स्वतंत्रता की, लेकिन स्वतंत्र होना नहीं चाहते। परतंत्रता में बड़ी सुरक्षा है। मुक्त होने में बड़ा खतरा है, जोखिम! इसलिए लोग एक परतंत्रता से दूसरी परतंत्रता में उतर जाते हैं। बस, परतंत्रता बदल लेते हैं, लेकिन स्वतंत्र कभी नहीं होते। आदमी स्वतंत्र होना ही नहीं चाहता।

तो इसे हम समझें। स्वतंत्रता का भय है। और मोक्ष तो परम स्वतंत्रता है, उसका तो बड़ा भय है।
अष्टावक्र कहते हैं: 'सुन जनक, जो इहलोक और परलोक के भोग से विरक्त है और जो नित्य और अनित्य का विवेक रखता है...।'

हमने भय के कारण ही संसार निर्मित किया है। संसार यानी हमारे भय का विस्तार। और तब एक बड़े मजे की बात, कि तुम्हारा भगवान भी तुम्हारे भय का विस्तार; और तुम्हारा स्वर्ग भी तुम्हारे भय का विस्तार; तुम्हारा पुण्य भी तुम्हारे भय का विस्तार। तुम अगर पुण्य भी करते हो तो इसी भय से कि कहीं नर्क न जाना पड़े। तुम अगर पाप भी नहीं करते तो इसी भय से कि कहीं नर्क न जाना पड़े। तुम अगर पुण्य करते हो तो इसी भय से कि कहीं स्वर्ग न खो जाए, स्वर्ग की अप्सराएं और कल्पवृक्ष और शराब के बहते झरने न खो जाएं। तुम अगर

मंदिर और मस्जिद में जा कर सिर टेक आते हो, तो सिर्फ इसीलिए कि परमात्मा अगर कहीं हो तो नाराज न हो जाए।_

भय से मोक्ष नहीं निकलता। अभय से मोक्ष निकलता है। फिर मोक्ष का भय क्या है? अष्टावक्र क्यों कहते हैं कि देख ले तू अपने भीतर खोजबीन करके, कहीं मोक्ष का भय तो नहीं है?

मोक्ष का भय क्या है? मोक्ष का भय महा मृत्यु का भय है। मोक्ष तुम्हारी मृत्यु है। तुम्हारे मुक्त होने का एक ही अर्थ है: तुम्हारा बिलकुल मिट जाना। तब जो शेष बचेगा वही मोक्ष है; तुम जहां बिलकुल न रहोगे; तुम्हारी रूपरेखा भी न बचेगी; तुम बिलकुल खो जाओगे जहां।

मृत्यु में तो आदमी बचता है, मोक्ष में बिलकुल नहीं बचता। मृत्यु में तो शरीर खोता है; मन बचता है, अहंकार बचता है, संस्कार बचते हैं, सब कुछ बच जाता है, सिर्फ शरीर बदल जाता है। मृत्यु में तो केवल वस्त्र बदलते हैं; पुराने जीर्ण-शीर्ण वस्त्र छूट जाते हैं, नए वस्त्र मिल जाते हैं। मोक्ष में शरीर भी गया, संस्कार भी गए, अहंकार भी गया, मन भी गया; तुमने जो जाना, अनुभव किया--सब गया। तुम गए! तुम पूरे के पूरे गए, समग्रता से गए! फिर जो शून्य बचता है, तुम्हारे अभाव में, तुम्हारी गैर मौजूदगी में जो बचता है--वही मोक्ष है, वही परमात्मा है, वही सत्य है। तुम तो ऐसे चले जाओगे जैसे प्रकाश के आने पर अंधकार चला जाता है। मोक्ष के आने पर तुम न बचोगे--मोक्ष महा मृत्यु है।
'जनक, कहीं तेरे भीतर कुछ भय तो नहीं है?'

अष्टावक्र कहते हैं: तू आश्चर्य की बात करता है, सुन, बड़े आश्चर्य मैं तुझे बताता हूं! बड़े से बड़ा आश्चर्य यह है कि मोक्ष की कामना करने वाला भी मरने से डरता है। और जो मरने से डरता है, वह मोक्ष को कैसे उपलब्ध होगा? मोक्ष तो महा मृत्यु है।

It is strange that one who is unattached to the pleasures of this world and the next, who discriminates the eternal from the ephemeral and who aspires for Liberation, should yet fear the dissolution of the body!

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ९
धीरः तु भोज्यमानः अपि पीड्यमानः अपि सर्वदा ।
आत्मानं केवलं पश्यन् न तुष्यति न कुप्यति ॥३-९॥

धीरः तु भोज्यमानः अपि पीड्यमानः अपि सर्वदा - ज्ञानी पुरुष तो भोगता हुआ भी और पीड़ित होता हुआ भी नित्य;
केवलम् आत्मानम् पश्यन्  - केवल एक आत्मा को देखता हुआ;
न तुष्यति न कुप्यति - न तो प्रश्न करता है और न ही कोप करता है।

सदा केवल आत्मा का दर्शन करने वाले बुद्धिमान व्यक्ति भोजन कराने पर या पीड़ित करने पर न प्रसन्न होते हैं और न क्रोध ही करते हैं।
ज्ञानी को शाक और कोप भी न होना चाहिए । ज्ञानी पुरुष लोकों की दृष्टि में विषयों को भोक्ता हुआ भी, और लोकों करके निन्दित और पीड़ा को प्राप्त हुआ भी, सर्वदा सुख-दुःख के भोग से रहित केवल आत्मा को देखता हुआ न तो हर्ष को और न कोप को प्राप्त होता है । क्योंकि तोष और रोष आत्मा में नहीं रह सकते हैं । यदि ज्ञानी में भी तोष और रोष रहें, तो बड़ा आश्चर्य है

गीता अध्याय ३..२८ : गुणा गुणेषु वर्तन्त इति मत्वा न सज्जते।
हे महाबाहो! गुण-विभाग और कर्म-विभाग को तत्त्व से जानने वाला महापुरुष 'सम्पूर्ण गुण ही गुणों में बरत रहे हैं' -- ऐसा मानकर उनमें आसक्त नहीं होता।

गीता अध्याय १३.३२: शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते। हे कुन्ती नन्दन ! यह पुरुष स्वयं अनादि और गुणों से रहित होने से अविनाशी परमात्म-स्वरूप ही है। यह शरीर में रहता हुआ भी न करता है और न लिप्त होता है।
'धीर-पुरुष तो भोगता हुआ भी और पीड़ित होता हुआ भी नित्य केवल आत्मा को देखता हुआ न प्रसन्न होता है और न क्रुद्ध होता है।'

अष्टावक्र कहने लगे कि जनक, देख, जो वस्तुतः ज्ञान को उपलब्ध हो गया, जो धीर-पुरुष है, वह फिर न तो प्रसन्न होता है और न क्रुद्ध होता है। हानि हो तो अप्रसन्न नहीं, लाभ हो तो प्रसन्न नहीं। मान हो तो प्रसन्न नहीं, अपमान हो तो क्रुद्ध नहीं। तू जरा भीतर देख, अगर तेरा सम्मान हो, तो तू प्रसन्न होगा? अगर तेरा अपमान हो, तो तू नाराज होगा? अगर तू हारे जीवन में--आज तू सम्राट है कल भिखारी हो जाना पड़े--तो तेरे चित्त में कोई अंतर पड़ेगा? अगर रेखा-मात्र का भी अंतर पड़ता हो, तो अभी जल्दी मत कर। यह घोषणा बड़ी है जो तू कर रहा है, यह घोषणा मत कर। फिर यह घोषणा अयोग्य है और खतरनाक है, क्योंकि कहीं इस घोषणा का तू भरोसा करने लगे कि यह सत्य है, तो फिर तू सत्य को कभी भी न पा सकेगा।
The wise person ever sees the absolute Self and is neither pleased nor angry, indeed, even when feted and feasted or tormented.

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र १०
चेष्टमानम् शरीरम् स्वम् पश्यति अन्य शरीरवत् ।
संस्तवे चापि निन्दायां कथं क्षुभ्येत् महाशयः ॥३-१०॥

चेष्टमानम् स्वम् शरीरम् - चेष्टा करते हुए अपने शरीर को आत्म से भिन्न;
अन्य शरीरवत् पश्यति - जो अन्य शरीर को तरह देखता है,
महाशयः संस्तवे च अपि निन्दायां - वह महाशय पुरुष स्तुति में और निंदा की भी स्थिति में;

कथं क्षुभ्येत् - कैसे क्षोभ याने दुःख को प्राप्त होगा?

अपने कार्यशील शरीर को दूसरों के शरीरों की तरह देखने वाले महापुरुषों को प्रशंसा या निंदा कैसे विचलित कर सकती है ।

'जो अपने चेष्टा रत शरीर को दूसरे के शरीर की भांति देखता है, वह महाशय पुरुष स्तुति और निंदा में भी कैसे क्षोभ को प्राप्त होगा?'

जो अपने शरीर को भी ऐसा देखता है जैसे किसी और का शरीर है; जो अपने शरीर को भी अपना नहीं मानता; जिसने अपने शरीर से भी उतनी ही दूरी कर ली है जितनी दूसरे के शरीर से है। जैसे तुम्हारे शरीर को कोई चोट पहुंचाए, तो मुझे चोट नहीं लगती--ऐसा ही मेरे शरीर को कोई चोट पहुंचाए और तब भी मैं जानता रहूं कि मुझे चोट नहीं लगती; जैसे यह किसी और का शरीर है। तो ही...।
'जो अपने चेष्टा रत शरीर को दूसरे के शरीर की भांति देखता है, वह महाशय पुरुष स्तुति और निंदा में कैसे क्षोभ को प्राप्त होगा?'

महाशयः संस्तवे च अपि निन्दायां कथं क्षुभ्येत्
यह 'महाशय' शब्द बड़ा प्रिय है। बना है महा + आशय से--जिसका आशय महान हो गया; जो क्षुद्र आशयों से नहीं बंधा है; शरीर के और मन के, वृत्ति के और विचार के आशय जिसके जीवन में नहीं रहे; जिसने अपने समस्त आशय, अपनी समस्त आकांक्षाएं परमात्मा के चरणों में, महत के चरणों में समर्पित कर दी हैं। कहते हैं: 'वह महाशय पुरुष स्तुति और निंदा में कैसे क्षोभ को प्राप्त होगा?' तो तू देख जनक, तुझे क्षोभ होगा? तेरी स्तुति करूं तो तुझे प्रसन्नता होगी?

प्रसन्नता भी क्षोभ है। क्षोभ का मतलब होता है: तरंगें उठ आना; क्षुब्ध हो जाना। क्रोध तो क्षोभ है ही, प्रसन्नता भी क्षोभ है। दुखी होना तो क्षोभ है ही, सुखी होना भी क्षोभ है; क्योंकि दोनों हालत में चित्त तरंगों से भर जाता है, क्षुब्ध हो जाता है।

जो सुख और दुख के पार है, वही क्षुब्ध होने के पार है। उसे फिर कोई क्षुब्ध नहीं कर पाता।

तो वे कहते हैं कि अगर तेरा कोई अपमान करे जनक, तो तू क्षुब्ध होगा? तेरा कोई सम्मान करे तो तू क्षुब्ध होगा? तुझमें कोई अंतर पड़ेगा--कोई भी अंतर पड़ेगा? अंतर-मात्र पड़े तो तू जो अभी कह रहा है, वह तूने मेरी सुनी बात दोहरा दी। और सत्य को पुनरुक्ति नहीं करना चाहिए। सत्य को अनुभव करना चाहिए।
A great souled person watches his own body acting as if it were another's. As such, how should he be perturbed by praise or blame?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र ११
माया-मात्रम् इदम् विश्वम् पश्यन् विगत-कौतुकः
अपि सन्निहिते मृत्यौ कथम् त्रस्यति धीर-धीः ॥३-११॥

विगत-कौतुकः धीर-धीः - दूर हो गयी है अज्ञानता जिसकी ऐसा धीर पुरुष,
इदम् विश्वम् माया-मात्रम् पश्यन् - इस विश्व को माया-रूप में देखता हुआ,
मृत्यौ सन्निहिते अपि - मृत्यु के सामने आने पर भी;
कथम् त्रस्यति - क्यों डरेगा?

समस्त जिज्ञासाओं से रहित, इस विश्व को माया में कल्पित देखने वाले, स्थिर प्रज्ञा वाले व्यक्ति को आसन्न मृत्यु भी कैसे भयभीत कर सकती है।

‘जो इस विश्व को माया-मात्र देखता है और जो कौतुक को पार कर गया है, वह धीर पुरुष मृत्यु के आने पर भी क्यों भयभीत होगा?’
जिसकी जिज्ञासा, कुतूहल, अज्ञान सब बीत गए; जिसको अब पूछने को कुछ नहीं बचा है, जो पूछने की यात्रा समाप्त कर चुका; जिसके सब प्रश्न गिर गए हैं।

विगत-कौतुकः! -  जिसके मन में अब पूछने के लिए कुछ भी नहीं है, प्रश्न ही नहीं है।

मायामात्रमिदं विश्वं पश्यन् विगतकौतुकः - 'जो इस विश्व को माया मात्र देखता है और जो कौतुक को पार कर गया है...।'
अपि सन्निहिते मृत्यौ कथं त्रस्यति धीरधीः - 'क्या मृत्यु को पास आया हुआ देख कर वह भयभीत होगा?'

क्या जरा भी भय की रेखा उसमें उठेगी? तू तो देख, आ रही जैसे मृत्यु, खड़ी तेरे द्वार पर दस्तक दे रही मृत्यु, आ गए यमदूत अपने भैंसों पर सवार हो कर--तू उनका स्वागत करके उनके साथ जाने को तत्पर होगा कि जरा भी तेरा मन झिझकेगा? अगर जरा भी झिझक रह गई हो, तो फिर तू अभी विगत कौतुक नहीं। अगर जरा भी झिझक रह गई हो, तो अभी श्रद्धा का जन्म नहीं हुआ। अगर जरा भी झिझक रह गई हो, तो अभी बहुत कुछ करने को बाकी है, क्रांति घटी नहीं। तू समझा बुद्धि से, अभी प्राणों से नहीं समझा। तूने जाना ऊपर से, अभी अंतरतम में प्रकाश का दीया नहीं जला।
Realizing this universe as a mere illusion and having lost all zest in life, how can even such a man of poised intellect fear the approach of death?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र १२
निःस्पृहम् मानसम् यस्य नैराश्ये अपि महा-आत्मनः ।
तस्य आत्म-ज्ञान-तृप्तस्य तुलना केन जायते ॥३-१२॥

यस्य महा-आत्मनः मानसम् नैराश्ये अपि निःस्पृहम्  - जिस महात्मा का मन मोक्ष में भी इच्छा रहित है,
तस्य आत्म-ज्ञान-तृप्तस्य  - उस आत्म ज्ञान से तृप्त हुए मनुष्य की,

तुलना केन जायते - किसके साथ तुलना हो सकती है।

निराशा में भी समस्त इच्छाओं से रहित, स्वयं के ज्ञान से प्रसन्न महात्मा की तुलना किससे की जा सकती है?

'जिस महात्मा का मन मोक्ष में भी स्पृहा नहीं रखता और जो आत्मज्ञान से तृप्त है, उसकी तुलना किसके साथ हो सकती है?'

निस्पृहं मानसं यस्य नैराश्येऽपि महात्मनः - 'जिस महात्मा का मन मोक्ष में भी स्पृहा नहीं रखता...।'
जो इतना ज्यादा वासना के पार हो गया कि मोक्ष की भी वासना नहीं है। हो तो हो, न हो तो न हो--यह आत्यंतिक स्थिति है। जब मोक्ष की भी वासना नहीं होती, तभी मोक्ष फलित होता है। यह मोक्ष का विरोधाभास है।

मोक्ष की आकांक्षा भी जिसकी छूट गई हो; जिस महात्मा का मन मोक्ष की भी स्पृहा न करता हो और जो आत्मज्ञान से तृप्त है, और जो अपने होने से तृप्त है; जिसकी तुष्टि अपने में है; जो अब कुछ भी नहीं मांगता।
हे जनक, तेरे मन में मोक्ष की स्पृहा तो नहीं है? अभी भी तेरे मन में मुक्त होने की आकांक्षा तो नहीं है? तुझे जो यह आत्मज्ञान हुआ है, जैसा तू कह रहा है कि हो गया, इससे परितृप्त हो गया तू? अब और तो कुछ नहीं चाहिए? तेरी तृप्ति पूरी हो गई? अब तू कुछ और तो न मांगेगा?
अगर परमात्मा स्वयं कहता है कुछ मांग लो, मेरे वरद हस्त आज तुम्हें लुटाने को तैयार हैं, खड़े हैं तुम्हारी झोली भरने को--तो तेरा मन झोली फैला तो न देगा?

जो जानता है कि यह दृश्य स्वभाव से ही कुछ भी नहीं है, वह धीर बुद्धि कैसे देख सकता है कि यह ग्रहण करने योग्य है और यह त्यागने योग्य?

अष्टावक्र कहते हैं: अब मैं तुझसे यह पूछता हूं कि हो सकता है भोग न बचा हो, त्याग की आकांक्षा तो नहीं है कहीं?

न भोगी को तुम तृप्त पाओगे, न त्यागी को। क्योंकि त्यागी सोचता है अभी और त्याग करना है, और भोगी सोचता है अभी और भोग करना है। दोनों की दृष्टि 'और' पर लगी है--और! इस 'और' को ठीक से समझना, इस 'और' में ही सारा संसार समाया है। लेकिन 'और' की दौड़ तो बराबर जारी है। न भोगी तृप्त है, न त्यागी तृप्त है।

जो वस्तुतः धीर हो गया, जो वस्तुतः धैर्य को उपलब्ध हो गया, जो वस्तुतः शांत हो गया और जिसने वस्तुतः जान लिया कि ये सब दृश्य स्वभाव से ही कुछ भी नहीं हैं--उसके मन में न तो ग्रहण करने की कोई वासना उठती, और न त्याग की कोई वासना उठती है।
भोगी और योगी में बहुत अंतर नहीं है; वे एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। भोगी और त्यागी में कोई भेद नहीं है; वे एक ही तर्क की दो व्याख्याएं हैं। मगर तर्क एक ही है। वास्तविक धीर तो वही है जो दोनों के पार हो गया।
With whom can we compare that great sage, whose mind is free from desires; who, even in his frustration experiences contentment in his Self-knowledge?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र १३
स्व-भावात् एव जानानः दृश्यम् एतत् न किञ्चन ।
इदम् ग्राह्यम् इदम् त्याज्यम् स किम् पश्यति धीर-धीः ॥३-१३॥

एतत् दृश्यम् स्व-भावात् न किञ्चन जानानः - यह दृश्य स्वभाव से ही कुछ नहीं है ऐसा जानने वाला,
सः धीर-धीः किम् पश्यति - वह ज्ञानी पुरुष कैसे देख सकता है कि,

इदम् ग्राह्यम् च इदम् त्याज्यम्  - यह ग्रहण करने योग्य है और यह त्याग करने योग्य है?
स्वभाव से ही विश्व को दृश्यमान जानो, इसका कुछ भी अस्तित्व नहीं है। यह ग्रहण करने योग्य है और यह त्यागने योग्य, देखने वाला स्थिर प्रज्ञा युक्त व्यक्ति क्या देखता है?

धीर-पुरुष ऐसा नहीं कहता कि सोना मिट्टी है। धीर-पुरुष कहता है: सोना, सोना है, मिट्टी, मिट्टी है; पर दोनों अर्थहीन, दोनों सारहीन। वह कहता है: महल में बैठो तो, महल के बाहर बैठो तो--सब बराबर हैं, दोनों सपने हैं। अमीर का सपना है, गरीब का सपना है; सफल का सपना है, असफल का सपना है--दोनों सपने हैं। सपने बदलने से कुछ भी न होगा। एक रात तुमने सपना देखा कि डाकू हो, दूसरी रात सपना देखा कि संत हो--दोनों सपने हैं, दोनों का कोई मूल्य नहीं है। न तुम डाकू हो, न तुम साधु हो।
तुम जब तक अपने को कोई तादात्म्य देते हो तब तक भ्रांति जारी रहेगी। तुम तो परम शून्य हो, तुम तो परम प्रज्ञा हो, तुम तो परम साक्षी हो।

त्याग भी तो कृत्य हुआ! जैसे भोग कृत्य है, वैसे त्याग भी कृत्य है। और अष्टावक्र का पूरा क्रांति-सूत्र यही है: कर्ता नहीं, भोक्ता नहीं--साक्षी। छोड़ा, वह भी कर्म हुआ। पकड़ा, वह भी कर्म हुआ। दोनों में तुम कर्ता हो गए, दोनों में अहंकार निर्मित होगा। कृत्य से अहंकार निर्मित होता है। तुम साक्षी हो जाओ।
Why should that wise minded man, who knows that the perceived world in its own nature, has no substance, consider one thing acceptable and another unacceptable?

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ सूत्र १४
अन्तः-त्यक्त-कषायस्य निर्द्वन्द्वस्य निराशिषः ।
यदृच्छया गतः भोगः न दुःखाय न तुष्टये ॥३-१४॥

अन्तः-त्यक्त-कषायस्य - अन्तःकरण से त्याग दिया है विषय-वासना के कपाय को जिसने;
निर्द्वन्द्वस्य निराशिषः - और जो सब प्रकार के द्वंद्व से रहित है और सभी प्रकार की आशा से रहित है, ऐसे पुरुष को,
यदृच्छया गतः भोगः - देव योग से भी प्राप्त हुई भोग की वस्तु,
न दुःखाय न तुष्टये - न ही दुःख के लिए और न ही संतोष के लिए है।

विषयों की आंतरिक आसक्ति का त्याग करने वाले, संदेह से परे, बिना किसी इच्छा वाले व्यक्ति को स्वतः आने वाले भोग न दुखी कर सकते है और न सुखी।

उसे जो मिल जाए, वह दैव-योग से, भाग्य से--सुख मिले तो, दुख मिले तो। तुम कहते हो: जो मिलता है, अपने कृत्य से, कर्म से...। यह कर्म की फिलॉसफी नहीं है। यह साक्षी का दर्शन है। अष्टावक्र कहते हैं: उसे दुख मिलता है तो वह कहता है: दैव-योग, प्रभु इच्छा, अदृश्य की इच्छा! दुख मिलता तो, सुख मिलता तो! न तो सुख में वह कहता है कि मेरे कारण मिला, न दुख में कहता है मेरे कारण मिला। वह तो कहता है, मैं तो सिर्फ देखने वाला हूं; यह मिलना न मिलना उसकी लीला! फिर कैसा खेद! न तो फिर प्राप्त वस्तु में दुख है और न सुख है। जो भी हो रहा है, वह मेरे कारण हो रहा है--इससे ही 'मैं' की भ्रांति पैदा होती है। जो हो रहा है, वह समस्त के कारण हो रहा है, मैं सिर्फ द्रष्टा-मात्र हूं--ऐसी समझ प्रगाढ़ हो जाए, ऐसी ज्योति जले अकंप, निर्धूम, तो साक्षी का जन्म होता है।

अष्टावक्र ने जनक को कहा: तू देख ले अपने को इन सब बातों पर कस कर। अगर इन सब बातों पर ठीक उतर जाता हो, तो तूने जो घोषणा की, वह परम घोषणा है। अगर इन बातों पर ठीक न उतरता हो, तो अपनी घोषणा वापिस ले ले।

He who has given up all worldly passions from his mind, who is beyond the pairs of opposites and who is free from desires, to him objects of enjoyment, unexpectedly reaching him, can cause neither pleasure nor pain.

Let us revise first three chapters of Ashtavakra Gita.

अष्टावक्र गीता अध्याय १ तू आत्मा है साक्षी है

जनक के तीन प्रश्न - ज्ञान कैसे प्राप्त होता है? किस प्रकार मुक्ति होगी? और कैसे वैराग्य प्राप्त होगा?

अष्टावक्र बोले: हे तात! अगर मुक्ति की इच्छा चाहता है तो, विषयों को विष समझ कर छोड़ दे, और क्षमा, आजर्व (करुणा), दया और सत्य को, अमृत समझ कर सेवन कर।

जनक ने तीन प्रश्न किये थे, पर अष्टावक्र का उत्तर एक है। अपने आप को चैतन्य साक्षी रूप को जान कर अभी इसी क्षण मुक्त हो जा।

क्योंकि हे तात! तू न पृथ्वी है, न जल है, न अग्नि है, न वायु है, न आकाश है। तू तो चैतन्य आत्मा है और इन सब जड़ पञ्च भूतों का साक्षी है। इसलिए - देह से पृथक हो कर, चैतन्य रूप में विश्राम करता हुआ स्थित हो जा। अभी, यहीं, इसी क्षण! सुखी, शांत, बंधन मुक्त हो जाओगे।

हे तात! तू ब्राह्मण आदि वर्ण और न तू कोई आश्रम-धर्म को मानने वाला है और न आंख आदि इंद्रियों द्वारा समझने का विषय है। तू इन्द्रियों के विषयों से परे है। तू असंग है, निराकार है, विश्व-साक्षी है - यह जान कर सुखी हो जा। धर्म-अधर्म, सुख-दुःख ये सब मन के विषय हैं तेरे नहीं हैं।

न तो तू कर्ता है, न ही तू भोक्ता है, तू तो सदा मुक्त है।

हे तात तू सबका एक दृष्टा है, तू सदैव से ही मुक्त है।

परन्तु, तेरा बंधन यही है कि, तू अपने आप को दृष्टा न मान कर दूसरों को दृष्टा समझता है। हे तात तुझे! मैं कर्ता हूँ इस अहंकार के, भयानक जहरीले काले सर्प ने तुझे डस याने दंश लिया है (काट लिया है), इसलिए तू, मैं कर्ता नहीं हूँ! इस विश्वास रूपी अमृत को पी कर सुखी होओ।

हे तात तू अपने आप को - मैं एक विशुध्द बोध-ज्ञान हूँ, ऐसी निश्चय रूपी अग्नि से इस गहन अज्ञान को जला कर दुःख आदि से मुक्त हो कर सुखी होओ।

हे तात, जहां यह सारा विश्व एक रस्सी में सर्प की तरह प्रतीत होता है, वहां यह बोध की आनन्द - परमानन्द तुम स्वयं हो यह जान कर, सुखी होओ।

हे तात! यह याद रखो कि मुक्ति का अभिमानी ही मुक्त है, जो बंधा हुआ है वह बंधन में है। यह किंवदंती है कि, जिसकी जैसी मति होती है वैसी ही उसकी गति होती है।
हे तात! तू आत्मा साक्षी है, व्यापक है, पूर्ण है, अकेला ही मुक्त है, चैतन्य है और अकर्ता है, आसक्ति से रहित है, इच्छाओं से रहित है, और शांत है, परन्तु - भ्रम के कारण अपने आप को संसारी याने संसार में लिप्त रहने वाला मानता है।
इसलिए हे तात तू! अपने आप को कूट - याने जो हमेशा एक समान रहने वाली, बुध्द, और अद्वैत जान। इसलिए तू! मैं आभास हूँ याने प्रतीक रूप हूँ, इस भ्रम को बाहर और मन के अन्दर से नकार कर मुक्त हो जा।
हे पुत्र! देह के अभिमान के पाश (बंधन में) में बंधे हुए हो; मैं ज्ञान रूप हूँ यह जान कर, ज्ञान रूपी तलवार से उस बंधन को काट कर, सुखी भव - सुखी हो जा।
हे तात! तुम संग रहित, क्रिया रहित, (कर्ता भाव से रहित), जो स्वयं के प्रकाश से प्रकाशित है, जो दोष रहित है, वह तुम हो, तू सदा मुक्त है परन्तु अज्ञान वश मुक्ति के लिए योग-साधना द्वारा समाधि का अनुष्ठान करता है। यही तेरा बंधन है।
हे तात! यह विश्व तुम्हारे द्वारा व्याप्त है और तुम्ही में पिरोया हुआ है, वास्तव में तुम सभी दोषों से परे, ज्ञान रूप हो, इसलिए तुम कभी भी तुम कभी भी क्षुद्र चित्त-वृत्ति को प्राप्त मत होओ।
हे तात तुम अपेक्षा रहित, विकारों से रहित, आत्म-निर्भर, शीतल मुक्ति का स्थान है; अति विस्तृत बुध्दि रूप, हर तरह के क्षोभ से रहित, चैतन्य रूप हो, ऐसा जान कर अपने सच्चे स्वरूप में स्थित हो वो।
हे तात यह जान तू कि जिसका आकर है उसे झूठ जान, निराकार को तू निश्चल नित्य जान, इस तत्त्व-ज्ञान को याने इस सत्य उपदेश को जानने वाले का पुनः जन्म नहीं होता।
हे तात प्रतिबिम्ब को अपना स्वरूप मत मान। जिस प्रकार दर्पण के अन्दर दिखने वाला रूप अन्दर और बाहर से तू ही है अर्थात एक ही है, उसी प्रकार इस शरीर के अन्दर और बाहर रहने वाला परमात्मा एक ही है। एक ही व्यक्ति का प्रतिबिम्ब ही

है। जिस तरह दर्पण अपने में प्रतिबिंबित रूप के भीतर और बाहर स्थित है, उसी तरह परमात्मा इस शरीर के भीतर और बाहर स्थित है। जिस प्रकार सर्वत्र - चारों ओर एक ही आकाश है, घड़े के अन्दर भी, और घड़े की बाहर भी; उसी प्रकार नित्य, निरन्तर वह ब्रह्म; सभी चराचर में, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में वह स्थित है याने सम्पूर्ण विश्व उसी ब्रह्म से ओत-प्रोत है। जिस तरह सर्वव्यापी एक आकाश घट के बाहर और भीतर स्थित है, उसी तरह नित्य और निरंतर ब्रह्म सब भूतों में स्थित है।

अष्टावक्र गीता अध्याय २ जनक ने कहा

आश्चर्य है! मैं निरंजन हूँ, निर्दोष, निष्कलंक, निष्पाप हूँ! मैं बुध्द - शुध्द ज्ञान रूप हूँ, मैं शांत हूँ, और प्रकृति से अलग हूँ। इतने समय तक मैं; मोह से संतप्त था। जिस प्रकार मैं इस शरीर को प्रकाशित करता हूँ, उसी प्रकार इस विश्व को भी। अतः मैं या तो समस्त विश्व ही हूँ अथवा कुछ भी नहीं हूँ।

आश्चर्य है! शरीर के साथ विश्व का त्याग करके इस समय मैं; थोड़ी सी कुशलता याने युक्ति से; परमात्मा को देख पा रहा हूँ।

जैसे जल से भिन्न न तो तरंग है, न झाग है, और न ही बुदबुदा; उसी प्रकार आत्मा से यह जगत भिन्न नहीं है। आत्मा से उत्पन्न होने और उसी में विलीन होने वाले जिस प्रकार पानी लहर, फेन और बुलबुलों से पृथक नहीं है उसी प्रकार आत्मा भी स्वयं से निकले इस विश्व से अलग नहीं है।

वस्त्र में सभी तंतु याने धागे के ताने-बाने हैं, उसी प्रकार इस जगत में आत्मा की सत्ता मात्र है - बिना आत्मा-सत्ता के यह जगत नहीं है। जिस प्रकार गन्ने के रस से बनी शक्कर उससे ही व्याप्त होती है, उसी प्रकार यह विश्व मुझसे ही बना है और निरंतर मुझसे ही व्याप्त है।

आत्मा के बारे में अज्ञान के फलस्वरूप यह समस्त विश्व प्रतीत होता है, भासता है; आत्मा का ज्ञान हो जाने से यह जगत नहीं भासता। जिस प्रकार रस्सी के अज्ञान के कारण सर्प प्रतीत होता है, रस्सी का ज्ञान हो जाने पर सर्प प्रतीत नहीं होता है।

जनक कहते हैं: प्रकाश मेरा अपना निज रूप है, मैं उससे भिन्न नहीं हूँ, मेरा अतिरिक्त कोई दूसरा रूप नहीं है। जब यह विश्व प्रकाशमय होता है तो, वह मेरे ही प्रकाश से प्रकाशमय होता है।
अहो - आश्चर्य है!  विशेष रूप से कल्पित यह संसार अज्ञान के कारण मुझे ऐसे प्रतीत होता है याने भासता है जैसे सीप में चांदी, रस्सी में सर्प, और सूर्य की किरणों में जल दिखता है। मुझ से उत्पन्न हुआ यह विश्व, मुझी में विलय होगा, जैसे मिट्टी में घड़ा, जल में लहर, और स्वर्ण में आभूषण विलय हो जाते हैं। आश्चर्य है! मैं स्वयं को नमस्कार करता हूँ! ब्रह्मा से लेकर तृण-पर्यन्त (घास का तिनके तक) का इस जगत का नाश हो जाने पर भी, जिस मेरे होते हुए का विनाश नहीं होता है, (उस मेरे स्वरूप को मैं नमस्कार करता हूँ)। मैं नित्य हूं। मैं आश्चर्य रूप हूँ! मेरे लिए नमस्कार। मैं देह धारी होता हुआ भी अद्‌वैत हूँ, न कहीं जाना वाला हूँ और न कहीं से आने वाला हूँ, मैं इस विश्व को आच्छादित करके सदा स्थित हूँ।
मैं आश्चर्य रूप हूँ! नमस्कार है मुझ को, मेरे सामान कोई दक्ष (चतुर) नहीं है, मेरे समान निपुण कोई नहीं!’ क्योंकि शरीर से पृथक मुझे करके, चीर काल याने अनन्त काल से यह विश्व धारण किया गया है।
मैं आश्चर्य रूप हूँ! मुझ को नमस्कार है! जिस मेरे का कुछ नहीं है; अथवा जिस का सब कुछ है; (वह सब कुछ जो वाणी और मन का विषय है)।
जनक उवाच: ज्ञान, ज्ञेय और ज्ञाता यह तीनों वास्तव में नहीं हैं, यह जो अज्ञानवश दिखाई देता है, वह निष्कलंक मैं ही हूँ। आश्चर्य है! द्‌वैत सभी दुखों का मूल कारण है, और इसकी कोई ओषधि नहीं है।  यह सारा दृश्य झूठ है, मैं एक अद्‌वैत शुध्द-निर्मल चैतन्य रस हूँ। द्‌वैत (भेद)  सभी दुखों का मूल कारण है। इसकी इसके अतिरिक्त कोई और औषधि नहीं है कि यह सब जो दिखाई दे रहा है वह सब असत्य है। मैं एक, चैतन्य और निर्मल हूँ।
मैं केवल ज्ञान स्वरूप हूँ, अज्ञान से ही मेरे द्‌वारा, स्वयं मुझ में अन्य गुण कल्पित किये गए हैं, ऐसा विचार करके मैं सनातन और कारण रहित रूप से स्थित हूँ। न मुझे कोई बंधन है और न कोई मुक्ति का भ्रम। मैं शांत और आश्रय

रहित हूँ। मुझमें स्थित यह विश्व भी वस्तुतः मुझमें स्थित नहीं है। यह निश्चित है कि इस शरीर सहित यह विश्व अस्तित्वहीन है, केवल शुद्ध, चैतन्य आत्मा का ही अस्तित्व है। अब इसमें क्या कल्पना की जाये। शरीर, स्वर्ग, नरक, बंधन, मोक्ष और भय ये सब कल्पना मात्र ही हैं, इनसे मुझ चैतन्य स्वरूप का क्या प्रयोजन है।

अहो - आश्चर्य है कि! जीवों के इस जन-समूह के बीच में भी मुझे  द्वैत नहीं दिखाई देता; जैसे जंगल में अकेला पन मालूम पड़ता है; ऐसी स्थिति में मैं किस से मोह करूँ? मैं शरीर नहीं हूँ, और न ही यह शरीर मेरा है; और न ही मैं जीव हूँ, मैं निश्चय ही चैतन्य रूप हूँ, जीने की स्पृहा याने इच्छा ही मेरा बंधन है।

अहो आश्चर्य है ! कि अनंत समुद्र रूपी मुझ में अनेक नाम रूपों वाली नाना विचित्रताओं से भरी चित्त रूपी हवा के बहने के परिणाम स्वरूप उठी तरंगें, मुझ से भिन्न नहीं हैं। मुझ अनन्त महासागर में चित्त-वायु के शांत होने पर; जीव रूपी वणिक - व्यापारी का संसार रूपी जहाज जैसे दुर्भाग्य से नष्ट हो जाता है।

आश्चर्य, मुझ अनंत महासागर में जीव रूपी लहरें स्वभाव वश, सहज भाव से उत्पन्न होती हैं, मिलती हैं, खेलती हैं और विलीन हो जाती है। अर्थात इसी में जन्म लेती हैं,, इसी में जूझती-जीती है, जीवन बिताती है और फिर इसी में नष्ट हो जाती है।

अष्टावक्र गीता अध्याय ३ अष्टावक्र कहते हैं

हे तात! आत्मा को अविनाशी और एक जानने के बाद, तुझ आत्म-ज्ञानी धीर बुद्धिमान व्यक्ति की रुचि धन अर्जित करने में कैसे हो सकती है? अहो - आश्चर्य है कि! आत्मा के अज्ञान से विषय के भ्रम के होने पर प्रीति होती है, जैसे अज्ञान के कारण सीपी में चांदी का भ्रम होने से लोभ होता है।

यह संसार तरंगों के समान स्फुरण होता है, वही मैं हूँ, इस प्रकार जान करके क्यों दीन की तरह तू दौड़ता है?

अत्यन्त सुन्दर और शुध्द चैतन्य आत्मा को जान करके भी इन्द्रियों के विषय में अत्यन्त आसक्त हुआ पुरुष भी मूढ़ता को प्राप्त होता है। यह सुनकर भी कि

आत्मा शुद्ध, चैतन्य और अत्यंत सुन्दर है, तुम कैसे जननेंद्रिय में आसक्त होकर मलिनता को प्राप्त हो सकते हो?
आत्मा को सब भूतों में और आत्मा में सब भूतों को, जानते हुए भी मुनि को ममता होती है, यही आश्चर्य है।
परम अद्वैत का आश्रय किया हुआ और मोक्ष के लिए उद्धत हुआ पुरुष; काम के वश में होकर क्रीडा के अभ्यास से व्याकुल होता है - यही आश्चर्य है।
उत्पन्न हुए ज्ञान के शत्रु काम को धारण करके दुर्बल होता हुआ और अन्त काल को आश्रय करता हुआ पुरुष कामना की इच्छा करता है - यही आश्चर्य है।
आश्चर्य है! इस लोक और परलोक से विरक्त, नित्य और अनित्य का ज्ञान रखने वाले और मोक्ष की कामना रखने वालों का मोक्ष से डरना, आश्चर्य ही है। सदा केवल आत्मा का दर्शन करने वाले बुद्धिमान व्यक्ति भोजन करने पर या पीड़ित करने पर न प्रसन्न होते हैं और न क्रोध ही करते हैं।
अपने कार्यशील शरीर को दूसरों के शरीरों की तरह देखने वाले महापुरुषों को प्रशंसा या निंदा कैसे विचलित कर सकती है? समस्त जिज्ञासाओं से रहित, इस विश्व को माया में कल्पित देखने वाले, स्थिर प्रज्ञा वाले व्यक्ति को आसन्न मृत्यु भी कैसे भयभीत कर सकती है? निराशा में भी समस्त इच्छाओं से रहित, स्वयं के ज्ञान से प्रसन्न महात्मा की तुलना किससे की जा सकती है?
स्वभाव से ही विश्व को दृश्यमान जानो, इसका कुछ भी अस्तित्व नहीं है। यह ग्रहण करने योग्य है और यह त्याग ने योग्य, देखने वाला स्थिर प्रज्ञा युक्त व्यक्ति क्या देखता है? विषयों की आंतरिक आसक्ति का त्याग करने वाले, संदेह से परे, बिना किसी इच्छा वाले व्यक्ति को स्वतः आने वाले भोग न दुखी कर सकते है और न सुखी।

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ जनक उवाच

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र १

जनक उवाच:

हन्त आत्मज्ञानस्य धीरस्य खेलतो भोगलीलया ।
न हि संसार वाहीकै र्मूढैः सह समानता ॥४-१॥

हन्त भोगलीलया खेलतः - हे हन्त (अरिहन्त - अष्टावक्र) ! यथार्थ यह है कि भोग-लीला से खेलते हुए,
आत्मज्ञानस्य धीरस्य समानता - आत्म-ज्ञानी धीर पुरुष की बराबरी;
संसार वाहीकै र्मूढैः सह न हि - संसार में लिप्त मूढ़ पुरुषों के साथ कदापि नहीं हो सकती है।
जनक कहते हैं - स्वयं को जानने वाला बुद्धिमान व्यक्ति इस संसार की परिस्थितियों को खेल की तरह लेता है, उसकी सांसारिक परिस्थितियों का बोझ (दबाव) लेने वाले मोहित व्यक्ति के साथ बिलकुल भी समानता नहीं है। क्योंकि धीर पुरुष विषयों को भोगता हुआ भी उनमें आसक्त नहीं होता, गुण, गुणों का उपयोग करते हैं, इन्द्रियां इन्द्रियों को भोगती ही। धीर पुरुष सिर्फ दृष्टा है, साक्षी है, अनासक्त है।
क्यों? भोग लीला के साथ खेलते हुए...। वह जो ज्ञानी पुरुष है उसके लिए तो सब लीला हो गया, सब खेल हो गया। वह तो इस जगत में खेल की तरह सम्मिलित है। इस जगत में उसे कोई रस नहीं है। इस जगत में पक्ष-विपक्ष नहीं रहा उसके मन में, इच्छा-अनिच्छा नहीं रही। वह तो सम्मिलित होता है--प्रभु-मर्जी से। वे सूत्र आगे आयेंगे। लेकिन जगत उसे खेल हो गया।
ज्ञानी तो खेलता है भोग-मयी लीला के साथ, ढोता नहीं। ज्ञानी के लिए क्रीड़ा है जगत, कृत्य नहीं। ज्ञानी अपने समस्त कामों को खेल बना लेता है और अज्ञानी खेल को भी काम बना लेता है। बस, इतना ही फर्क है। ज्ञानी को कर्म भी अभिनय हो जाते हैं। अज्ञानी को अभिनय भी कर्म हो जाता है।

इसी वार्ता को श्रीमद भगवद गीता के अध्याय ३ के श्लोक २८ में भी भगवान् श्रीकृष्ण ने कहा है:

तस्ववित्त महाबाहो गुणकर्मविभागयोः ।

गुणागुणेषु वर्तन्त इति मत्वा न सज्जते ॥

हे महाबाहो ! तत्त्ववित् जो ज्ञानी है, सो इन्द्रियों के विषयों के विभाग को जानता है और इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयों में वर्तती हैं, मैं इनका भी साक्षी हूँ, किन्तु मेरा इनके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है।

एवं पञ्चदशीकार ने भी ज्ञानी और अज्ञानी का भेद दिखलाया है:

ज्ञानिनो अज्ञानिनश्चात्रं समे प्रारब्ध कर्मणि ।

न क्लेशः ज्ञानिनः धैर्यात् मूढः क्लिश्यति अधैर्यतः ॥

प्रारब्ध कर्म के भोग में ज्ञानी और अज्ञानी दोनों तुल्य ही हैं। कष्ट होने पर भी ज्ञानी धीरता से क्लेश को प्राप्त होता है और अज्ञानी मूर्ख अधीरता के कारण क्लेश को प्राप्त होता है।

Janaka said: O marvel! The man of understanding, the knower of the Self, who plays the sport of life, has no comparison with the deluded beasts of burden of the world.

The same idea is found thundered in the Annapurnopanishad: ‘A man who has liberated himself completely from his inner attachments, whose thoughts are ever pure and sweet, such a man whether he undertakes action or not, there can never be in his bosom, at any time, under any circumstances, the sense of doer-ship or enjoyer-ship. (Annapurnopanishad-1.57)

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र २

यत् पदं प्रेप्सवो दीनाः शक्राद्याः सर्वदेवताः ।
अहो तत्र स्थितो योगी न हर्षम् उपगच्छति ॥४-२॥

यत् पदं प्रेप्सवो शक्राद्याः सर्वदेवताः दीनाः - जिस पद की इच्छा करते हुए शुक्र-आदि (इन्द्र आदि) सब देवता दीन हो रहे है,
अहो - आश्चर्य है!
तत्र स्थितो योगी हर्षम् न उपगच्छति - उस पद पर भी स्थित हुआ योगी, हर्ष को प्राप्त नहीं होता।
जिस पद की इन्द्र आदि सभी देवता इच्छा रखते हैं, उस पद में स्थित होकर भी योगी हर्ष नहीं करता है। यही आश्चर्य है।

इंद्र इत्यादि देवता भी दीन हो कर मांग रहे हैं: और मिल जाये, और मिल जाये, और मिल जाये। जिनके पास सब मिला हुआ मालूम पड़ता है, वे भी मांग रहे हैं। मांग बंद होती नहीं, दीनता जाती नहीं, हीनता मिटती नहीं। कितने ही बड़े पद पर रहो, हीन बने ही रहते हो। 'और बड़ा पद मिल जाये! और थोड़ी शक्ति बढ़ जाये! और थोड़ा साम्राज्य विस्तीर्ण हो जाये! तिजोरी थोड़ी और बड़ी हो जाये!' इसका कहीं कोई अंत नहीं आता। दीन-दीन ही बना रहता है।
आश्चर्य है हे हंत, कि योगी वहां बैठा है--उस परम अवस्था में जिसके लिए देवता भी दीन हो रहे हैं--और फिर भी हर्ष को प्राप्त नहीं होता। उसकी सारी दीनता खो गयी है। 'वह उस पद पर स्थित हुआ भी, जरा भी हर्ष को उत्पन्न नहीं होता।'
जनक कहते हैं: आश्चर्य यही है कि सब पाकर भी हर्ष नहीं होता योगी को। हर्ष तो एक ज्वर ग्रस्त दशा है। हर्ष भी थकाता है। हर्ष में भी तरंगें उठती हैं। जैसे चिंता की तरंगें हैं वैसे हर्ष की तरंगें हैं। जैसे दुख की तरंगें हैं, वैसे हर्ष की तरंगें हैं। फर्क इतना ही है कि दुख की तरंगों को तुम पसंद नहीं करते, सुख की तरंगों को तुम पसंद करते हो--बस। मगर दोनों तरंगें हैं।
आश्चर्य प्रभु! जनक कहने लगे अष्टावक्र से कि जिसे पाने के लिए सारा संसार दौड़ा जा रहा है; जन्मों-जन्मों की यात्रा चल रही है, अनंत की खोज चल रही है,

अनंत से चल रही है--उसे पाकर भी, उस सिंहासन पर विराजमान होकर भी योगी में हर्ष का भी पता नहीं होता। वह वहां भी साक्षी बना रहता है। उसका साक्षी भाव वहां भी नहीं खोता। जरा भी तरंग उठती नहीं। आकाश उसका कोरा का कोरा रहता है। न दुख के बादल, न सुख के बादल। बादल घिरते ही नहीं।
O marvel! The yogin does not feel elated abiding in that state which Indra and others hanker after and become unhappy (because they cannot attain it).

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र ३
तत्-ज्ञस्य पुण्य-पापाभ्याम् स्पर्शः हि अन्तः न जायते ।
न हि आकाशस्य धूमेन दृश्यमाना अपि सङ्गतिः ॥४-३॥

तत्-ज्ञस्य अन्तः पुण्य-पापाभ्याम् स्पर्शः न जायते - उस पद को पा जाने वाले अन्तःकरण का पुण्य और पाप से सम्बन्ध नहीं होता है,
हि - क्योंकि,
आकाशस्य सङ्गतिः दृश्यमाना अपि धूमेन न - आकाश में दिखने वाले धुएँ का आकाश से कोई सम्बन्ध नहीं होता।
उस (ब्रह्म) को जानने वाले के अन्तःकरण से पुण्य और पाप का स्पर्श नहीं होता है, जिस प्रकार आकाश में दिखने वाले धुएँ से आकाश का संयोग नहीं होता है।

चूल्हा जलता है, धुआं उठता है। धुआं आकाश में फैलता है, लेकिन आकाश को गंदा नहीं कर पाता, न छूता। इतने बादल उठते हैं, सब धुआं हैं; फिर-फिर खो जाते हैं। कितनी बार बादल उठे हैं और कितनी बार खो गये हैं--आकाश तो जरा भी मलिन नहीं होता। न तो शुभ्र बादलों से स्वच्छ होता है, न काले बादलों से मलिन होता है।
जनक कहते हैं: 'उस पद को जानने वाले का अंतःकरण ऐसे ही हो जाता है जैसे आकाश।

जैसे धुएं के संग से आकाश अछूता, कुआंरा बना रहता--अस्पर्शित--वैसे ही ज्ञानी के साक्षी-भाव का आकाश किसी भी चीज से धूमिल नहीं होता। उसकी प्रभा, वह भीतर की ज्योति धूम-रहित जलती है। न महल उसे अमीर करते और न झोंपड़े उसे गरीब करते। न सिंहासनों पर बैठ कर स्वर्ण उसे छूता; न मार्गों पर भिखारी की तरह भटक कर दीनता उसे छूती।
'जिस महात्मा ने इस संपूर्ण जगत को आत्मा की तरह जान लिया है, उस वर्तमान ज्ञानी को अपनी स्फुरणा के अनुसार कार्य करने से कौन रोक सकता है?'
Indeed, the heart of one who has comprehended the Self is not touched by virtue and vice, just as the space is uncontaminated by smoke even though apparently it exists in space.

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र ४
आत्मा एव इदम् जगत् सर्वम् ज्ञातम् येन महात्मना ।
यदृच्छया वर्तमानं तं निषेद्धुं क्षमेत कः ॥४-४॥

येन महात्मना इदम् सर्वम् जगत् आत्मा एव ज्ञातम्  - जिस महात्मा ने स्वयं को इस सम्पूर्ण संसार को आत्म-रूप ही जान लिया है,
यदृच्छया वर्तमानं तं निषेद्धुं क्षमेत कः  - भाग्य वश या प्रारब्ध के वश में पड़े उस महात्मा को स्वेच्छा से वर्तमान में रहने को रोकने की सामर्थ्य किसमें है?

जिस महापुरुष ने स्वयं को ही इस समस्त जगत के रूप में जान लिया है, उसके स्वेच्छा से वर्तमान में रहने को रोकने की सामर्थ्य किसमें है?
अवश्यमेव भोक्तवयम् कृतं कर्म शुभाअशुभम्  - अच्छे अथवा बुरे जैसे कर्म किये हैं उनका फल भोगना ही पड़ेगा। ज्ञानी पुरुष भी प्रारब्ध को भोगते हैं पर उस में लिप्त नहीं होते, न तो प्रसन्न होते हैं और न ही दुखी।
'जिस महात्मा ने इस संपूर्ण जगत को आत्मा की तरह जान लिया है...।'

जनक कह रहे हैं: अब कौन रोके? जब मैं एक हो गया तो अब कौन रोके? जो हो रहा है, हो रहा है। जो होगा, होगा। अब रोकने वाला न रहा। अब तो 'यदृच्छया'। अब तो भाग्य! अब तो विधि। अब तो परमात्मा या जो भी नाम दो। अब तो 'वह' जो कराये, होगा। अब तो अपने किये कुछ न होगा।

शुकाष्टकम् में शुकदेव मुनि कहते हैं:
शब्द से परे और तीनों गुणों से रहित तत्त्व का बोध प्राप्त करने से जिसकी सन्देह वृत्ति नष्ट हो जाती है, सर्व प्रकार के संशय दूर हो जाते हैं, उसमें से भेद अभेद का विचार तत्क्षण जाता रहता है, उसके पुण्य पाप नष्ट हो जाते हैं, माया मोह का क्षय हो जाता है, जो तीनों गुणों से रहित मार्ग में विचरने वाला है, उसको विधि क्या और निषेध क्या, उसके लिये विधि और निषेध दोनों नहीं हैं।
The wise man, who has known this entire universe to be the Self alone, acts spontaneously. Who can forbid him?

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र ५
आब्रह्म स्तम्ब पर्यन्ते भूत ग्रामे चतुर्विधे ।
विज्ञस्य एव हि सामर्थ्यम् इच्छा-अनिच्छा-विवर्जने ॥४-५॥

आब्रह्म स्तम्ब पर्यन्ते - ब्रह्मा से लेकर चींटी तक याने पर्यन्त,
चतुर्विधे भूत ग्रामे - चार प्रकार के जीव के समूह में से,
विज्ञस्य एव इच्छा-अनिच्छा-विवर्जने हि सामर्थ्यम् - एक ज्ञानी को ही इच्छा-अनिच्छा को त्याग करने का सामर्थ्य है।

ब्रह्मा से तृण तक, चारों प्रकार के प्राणियों में केवल आत्मज्ञानी ही इच्छा और अनिच्छा का परित्याग करने में समर्थ है। (जरायुज, अंडज, उद्मिन और स्वेदज)। इच्छा और अनिच्छा दोनों ही ज्ञानी की रुक जाती हैं; भोग-त्याग, दोनों। इच्छा यानी भोग, अनिच्छा यानी त्याग। पसंद-नापसंद दोनों रुक जाती हैं। क्योंकि ज्ञानी

कहता, हमारा चुनाव ही कुछ नहीं है। जो होगा, जो स्वभावतः होगा, हम उसे देखते रहेंगे। हम उसे होने देंगे। हम न उसे झुकायेंगे इस तरफ, न उस तरफ। जो स्वभावतः होगा, हम उसे होने देंगे।
ज्ञानी की बस एक ही सामर्थ्य है कि वह इच्छा और अनिच्छा दोनों से मुक्त हो जाता है। वह न तो कहता, ऐसा हो; और न कहता है, ऐसा नहीं हो। वह कहता है, जैसा हो मैं राजी। जैसा भी हो, मैं देखता रहूंगा। मैं तो द्रष्टा हूं।

यद्यपि ब्रह्मा से लेकर स्तम्ब पर्यंत इच्छा और अनिच्छा हटाई नहीं जा सकती है, तथापि ब्रह्मज्ञानी में इच्छा और अनिच्छा के हटाने की सामर्थ्य है, इसी वास्ते यदृच्छा करके भोगों में प्रवृत्त होकर या कर्मों में प्रवृत्त होकर विधि - निषेध का किकर नहीं हो सकता है।

शुकदेवजी ने भी कहा है:
भेद-अभेद सपदि गलितौ पुण्य-पापे विशीर्णे
माया-मोहा क्षयम् उपगतौ नष्ट-सन्देह-वृत्तेः।
शब्दातीतं त्रिगुणरहितं प्राप्य तत्त्वाबोधं
निस्त्रैगुण्ये पथि विचरतां को विधिः को निषेधः ॥

जिस विद्वान् के आत्मज्ञान के प्रभाव से भेद और अभेद ये दोनों वृत्ति-ज्ञान शीघ्र ही नष्ट हो गये हैं, उसी के पुण्य और पाप भी नष्ट हो जाते हैं और माया और माया का कार्य मोह; ये दोनों जिसके नष्ट हो गये हैं और जो शब्द आदि विषयों से और तीनों गुणों से रहित है, और जो आत्म-तत्त्व को प्राप्त हुआ है, और जो तीनों गुणों से रहित होकर निर्गुण ब्रह्म के मार्ग में विचरता रहता है, उसके लिये न कोई विधि है, और न कोई निषेध है।

अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्- किये हुए जो शुभ-अशुभ कर्म हैं, वे सब अवश्य ही सब जीवों को भोगने पड़ते हैं, तो फिर इन वाक्यों से क्या प्रयोजन है?

तथा श्रुति कहती है:

तस्य पुत्राः दायम् उपयन्ति सुहृदः साधु कृत्यम् द्विषन्तः पाप-कृत्यम्।

अर्थात् जो विद्वान् शुभ अशुभ कर्मों को करते हैं, उसके द्रव्य को उसके पुत्र लेते हैं, और उसके मित्र उसके पुण्य कर्मों को लेते हैं, और उसके द्वेषी पाप कर्मों को ले लते हैं, वह आप पुण्य-पाप से रहित होकर मुक्त हो जाता है ।

लस्य तावत् एव चि यावत् न विमोक्ष्ये - अर्थात् केवल उतना ही काल उस विद्वान् के मोक्ष में विलंब है, जितने काल तक वह प्रारब्ध-कर्म के भोग से नहीं छूटता है।

अथ सम्पत्स्ये - जब वह प्रारब्ध-कर्मों से छूट जाता है, तब वह शरीर-रूपी उपाधि से रहित होकर ब्रह्म से अभेद को प्राप्त हो जाता है।

तदा विद्वान् पुण्य-पापे विधूय निरञ्जनः परम साम्यम् उपैति । शरीर त्यागते ही विद्वान् पुण्य-पाप से रहित होकर और भावी जन्म कर्म से रहित होकर ब्रह्म में लीन हो जाता है। (मुण्डकोपनिषद्तृतीयो मुण्डकः प्रथमः खण्डः मन्त्र ३)

न तस्य प्राणः उत्क्रामन्ति । और उस विद्वान् के प्राण लोकान्तर में गमन नहीं करते हैं (न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति । -
बृहदारण्यकोपनिषत् ४-४-६)

____ अत्रैव समबलीयन्ते। इसी जगह अपने कारण में लय हो जाते हैं। इस तरह के अनेक श्रुति-वाक्य हैं, जो विद्वान् के कर्मों के फल को निषेध करते हैं।

गीता अध्याय ४ के श्लोक ३७ में भी भगवान ने कहा है कि ज्ञान-रूपी अग्नि करके उसके सब कर्म दग्ध हो जाते हैं ।

ज्ञानाग्नि: सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा - ज्ञान की अग्नि समस्त भौतिक कर्मों के फलों को जलाकर राख कर देती है।

Of the four categories of existence, from Brahma down to a grass blade, it is the wise one alone who has the capacity to renounce desires and aversions.
According to the Upanishads, the total world of beings dwelling in the surface of this globe, falls under four types: Jarayuja or Garbhaja - Those that are born from the womb; Andaja - Those that are born from eggs; Svedaja - Those that are born from warm vapour or sweat; and Udbhijja - Those that are born of seeds or sprouting up.
All these together indicate the entire world of beings that exists here amidst us. In order to indicate the entire cosmos, Janaka amplifies his statement and says, 'From the Creator down to a grass blade'.
Mahopaniṣad: 'In case you depend upon the world of perceptions, then your mind is bound. In case your mind has fully renounced the world of perceptions, then your mind is liberated. (Mahopaniṣad-4.35)

अष्टावक्र गीता अध्याय ४ सूत्र ६
आत्मानम् अद्वयम् कश्चित् जानाति जगत्-ईश्वरम् ।
यद् वेत्ति तत् सः कुरुते न भयम् तस्य कुत्रचित् ॥४-६॥
कश्चित् आत्मानम् च जगत्-ईश्वरम्  - कोई एक आत्मा अर्थात जीव को और ईश्वर को,
अद्वयम् कुरुते तस्य जानाति  - अद्वैत मानता है, उस आत्म-ज्ञानी को जानता है,

यद् वेत्ति तत् सः भयम् कुत्रचित् न - जिस कर्म को करने योग्य जानता है, उस को वह भय कहीं नहीं है।
कोई ही आत्मा और जगत के स्वामी ईश्वर को एकरूप से, अद्वैत रूप से जानता है, और जो ऐसा है उसे कहीं भी, किसी से, कोई, किसी प्रकार का भय नहीं रहता।

गीता में कृष्ण कहते हैं, “ हजारों मनुष्यों में कोई जानने का प्रयास करता है, उन प्रयास करने वालों में से कोई एक बिरला ही मुझे तत्त्व से जानता है।

आत्मा को और जगत के ईश्वर को एक ही हैं ऐसा कोई - कोई ही जानता है, जो ऐसा जान जाता है उसको किसी से भी किसी प्रकार का भय नहीं है। आत्मा और ईश्वर एक ही हैं। दो अलग-अलग नहीं।

श्रुति कहती है -
द्वितीयाद् वै भयं भवति - जहां दो है, वहां भय है, (बृहदारण्य उ. १.४.२)
उदरमन्तरं कुरुतेऽथ तस्य भयं भवति । जो थोड़ा सा भी भेद करता है, उसको भय होता है।
अन्यो असावहन्यो अस्मि न स वेद यथा पशुः - जो अपने से ब्रह्म को भिन्न मानता है वह पशु के समान ब्रह्म को नहीं जानता है।
ब्रह्मवित् ब्रह्मैव भवति - ब्रह्म का ज्ञाता ब्रह्म रूप ही होता है - (मुण्डकोपनिषद् ३.२.९)
तरति शोकमात्मवित् आत्मा का ज्ञाता संसार रूपी शोक से तर जाता है।

‘कोई ही आत्मा को अद्वय और जगदीश्वर-रूप में जानता है...।’
कोई ही कभी विरला, आत्मा को अद्वय और जगदीश्वर-रूप में जानता है। वह जिसे करने योग्य मानता है, उसे करता है। उसे कहीं भी भय नहीं है।

समझो, कभी कोई विरला ऐसी महत घड़ी को उपलब्ध होता है जहां बूंद को सागर में लीन कर देता है; जहां अहं को शून्य में डुबा देता है; जहां सीमा को असीम में डुबा देता है! कोई विरला, कभी! धन्यभागी है वैसा विरला पुरुष!

'कोई कभी अद्वय और जगदीश्वर-रूप को जान पाता है...।' जगदीश्वर-रूप को जानने के लिए तुम्हें अपना रूप खोना पड़े--उतनी शर्त पूरी करनी पड़े, उतना सौदा है! तुम अगर चाहो कि अपने को भी बचा लूं और प्रभु को भी जान लूं, तो यह असंभव है, यह नहीं हो सकता।
यत् वेति तत् स कुरुते - --वह तो वही करता है जो प्रभु करवाता है।

फिर वह कुछ नहीं करता। फिर तो वह जिसे करने योग्य मानता है--वह, जिसमें तुमने अपने को समर्पित कर दिया--वह जिसे करने योग्य मानता है, वही करता है। फिर उसकी अपनी कोई मर्जी नहीं रह जाती।

तस्य भयम् कुत्रचित् न - --और फिर ऐसे व्यक्ति को कहां भय है!
जिसने परमात्मा में अपने को छोड़ दिया, उसे कहां भय है! भय तो तभी तक है जब तक तुम लड़ रहे हो सर्व से। और भय स्वाभाविक है, क्योंकि सर्व के साथ तुम जीत सकते ही नहीं। सर्व से लड़ कर कौन कब जीतेगा? अंश अंशी से लड़ कर कैसे जीतेगा? तो भयभीत है, कंप रहा है। जैसे छोटा-सा बच्चा अपने बाप से लड़ रहा है--कैसे जीतेगा? फिर वही छोटा बच्चा अपने बाप का हाथ पकड़ लिया और बाप के साथ चल पड़ा--अब कैसे हारेगा?
तस्य भयम् कुत्रचित् न! - परमात्मा के साथ अपने को एकस्वर, एकलीन, एक तान में बांध देने पर--फिर कैसा भय?

तुमने क्षुद्र को जाना तो क्षुद्र हो गये; विराट को जाना तो विराट हो जाओगे। तुम्हारा जानना ही तुम्हारा होना हो जाता है। ब्रह्मवित् ब्रह्मेव भवति! और शास्त्र

यह भी कहते: 'तरति शोकमात्मवित्।' और जिसने स्वयं को जान लिया, वह समस्त शोक के पार हो जाता है। फिर उसे कोई भय नहीं, दुख नहीं, पीड़ा नहीं।
गतांक से -
अष्टावक्र कहते हैं - हे तात् ! भला आत्म-ज्ञानी को धन में रुचि कैसे हो सकती है? सीप में चाँदी होने का भ्रम जानने के बाद भी चांदी का लोभ उत्पन्न हो जाता है? तू वह सागर है जिससे यह विश्व उत्पन्न होता है, और इसको जान कर भी तुम एक दीन की तरह इस संसार से कैसे भाग सकते हो? तुम शुध्द आत्मा हो जान कर इन्द्रिय-सुख तुम्हें कैसे मलीन कर सकता है?

अष्टावक्र कहते हैं: हे तात् ! - आश्चर्य है कि यह जान कर कि तुम और समस्त प्राणियों कोई अन्तर नहीं है फिर भी तुममें ममता की भावना है! आश्चर्य है कि ब्रह्म और मोक्ष को जानने वाला आमोद-प्रमोद द्वारा उत्पन्न कामनाओं से विचलित हो रहा है! आश्चर्य ही है कि , अन्त समय आने पर भी काम-वासना से मनुष्य ग्रसित है! आश्चर्य है कि , मोक्ष की कामना करने वाला मुक्ति पाने से डर रहा है!

अष्टावक्र कहते हैं कि हे तात् ! आत्म-ज्ञानी न तो कभी पीड़ित होते हैं और न ही प्रसन्न, और न क्रोध ही करते हैं। इन महापुरुषों को प्रशंसा और निंदा विचलित नहीं करती। इन स्थिर प्रज्ञा वाले ज्ञानी पुरुषों को मृत्यु भयभीत नहीं करती। इन स्वयं के ज्ञान से प्रसन्न महात्मा की तुलना किससे की जा सकती है? जो ज्ञानी इस विश्व को अस्तित्व हीन जानता है उसके लिए कुछ भी ग्रहण करने या त्याग ने के लिए नहीं है। और स्वतः आने वाले भोग न दुखी कर सकते है और न सुखी।

जनक कहते हैं - हे हन्त (अरिहन्त) !
यथार्थ में भोग-लीला से खेलते हुए भी, आत्म-ज्ञानी धीर पुरुष की बराबरी संसार में लिप्त मूढ़ पुरुषों के साथ कदापि नहीं हो सकती है।

आश्चर्य तो यह है कि, जिस पद की इच्छा करते हुए इन्द्र आदि देवता लोग दीन हो रहे है, उस पद पर भी स्थित हुआ योगी कभी हर्षित नहीं होता। जिस प्रकार धुएँ का आकाश से कोई सम्बन्ध नहीं होता उसी प्रकार उस पद को पा जाने वाले मुनि का पुण्य और पाप से कोई सम्बन्ध नहीं होता है। जिस महापुरुष ने स्वयं को ही इस समस्त जगत के रूप में जान लिया है, उसके स्वेच्छा से वर्तमान में रहने को रोकने की सामर्थ्य किसमें है?

ब्रह्मा से तृण तक सभी प्रकार के प्राणियों में केवल आत्मज्ञानी ही इच्छा और अनिच्छा का परित्याग करने में समर्थ है। जो आत्मा और ब्रह्म को अद्वैत मानता है, उसको किसी भी कर्मबंधन का भय नहीं है।

ज्ञानी पुरुष भी प्रारब्ध को भोगते हैं पर उस में लिप्त नहीं होते, न तो प्रसन्न होते हैं और न ही दुखी। न वह ज्ञानी कर्ता है, न ही भोक्ता है, न ग्रहण करता है और न ही त्याग, उसके लिए ये सब एक खेल के समान है।

Rare indeed is the one who knows the Self, as one without a second and as the Lord of the universe. He does what comes to his mind and has no fears from any quarters.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां चतुर्थं प्रकरणं समाप्तम् ।

अष्टावक्र गीता अध्याय ५

अष्टावक्र उवाच

अष्टावक्र ने पहले तो परीक्षा ली जनक की। अब परीक्षा नहीं लेते, प्रलोभन देते हैं। वह प्रलोभन, जो हर त्यागी के लिए खड़ा होता है; वह प्रलोभन, जो भोग से भागते हुए आदमी के लिए खड़ा होता है। आज वे फुसलाते हैं जनक को कि तू त्यागी हो जा। अब तुझे ज्ञान हो गया, अब तू त्याग को उपलब्ध हो जा। अब छोड़ सब! अब उठ इस माया-मोह के ऊपर!

और जब तक कोई त्याग से भी मुक्त न हो जाए तब तक कोई मुक्त नहीं होता। भोग से तो मुक्त होना ही है, त्याग से भी मुक्त होना है। संसार से तो मुक्त होना ही है। मोक्ष से भी मुक्त होना है। तभी परम मुक्ति फलित होती है।

परम मुक्ति का अर्थ ही यही है कि अब कोई चीज की आकांक्षा न रही। त्याग में तो आकांक्षा है। तुम त्याग करते हो तो किसी कारण करते हो। और जहां कारण है, वहां कैसा त्याग? फिर भोग और त्याग में फर्क क्या रहा? दोनों का गणित तो एक हो गया।

अष्टावक्र ने कहा: 'तेरा किसी से भी संग नहीं है। तूने घोषणा कर दी असंग होने की।' 'तेरा किसी से भी संग नहीं है, इसलिए तू शुद्ध है। तू किसको त्यागना चाहता है? इस प्रकार देहाभिमान को मिटाकर तू मोक्ष को प्राप्त हो।'

अष्टावक्र पूछते हैं: तू शुद्ध है, तेरा किसी से भी कोई संग नहीं है--फिर भी जनक, मैं देखता हूं, तेरे भीतर त्याग की लहरें उठ रही हैं। तू किसको त्यागना चाहता है? ठीक, अगर त्यागना ही चाहता है तो इस प्रकार के देहाभिमान को त्याग कर तू मोक्ष को प्राप्त हो जा।

'देहाभिमान को त्याग कर मोक्ष को प्राप्त हो जा!'

अष्टावक्र गीता अध्याय ५ सूत्र १
न ते सङ्गः अस्ति केन अपि किम् शुद्धः त्यक्तुम् इच्छसि ।
सङ्घात-विलयम् कुर्वन् एवम् एव लयम् व्रज ॥५-१॥

ते केन अपि सङ्गः न अस्ति - तेरा किसी के साथ भी संग नहीं है,
किम् शुद्धः त्यक्तुम् इच्छसि - इसलिए तू शुध्द है (फिर) किसको त्यागना चाहता है?
एवम् एव सङ्घात-विलयम् - इस प्रकार ही (यह जान कर) देह-अभिमान का त्याग
कुर्वन् लयम् व्रज - करता हुआ तू मोक्ष को प्राप्त हो।

अष्टावक्र कहते हैं - तुम्हारा किसी से भी संयोग नहीं है, तुम शुद्ध हो, तुम क्या त्यागना चाहते हो? जब तुम असंग हो, और शुद्ध हो, तब फिर तेरे विषय का त्याग और ग्रहण कहाँ है? इसलिए अब तू देह-संघात को लय कर, अर्थात 'मैं देह हूँ, या मेरा यह देह है '-ऐसे अहंकार को भी दूर करके अपने स्वरूप में स्थित हो और ब्रह्म से योग को प्राप्त करो।

ते केन अपि संगः न अतः शुद्धः -
तू शुद्ध है जनक, क्योंकि तेरी कोई चाह नहीं।

किम् त्यक्तुम इच्छसि - छोड़ना किसको चाहता है? कोई संगी-साथी होता तो छोड़ देते। तू किसे छोड़ने की इच्छा कर रहा है?

एवम् एव संघातविलयम् कुर्वन् लयम् व्रज।
और अगर ऐसा है तो एक बात छोड़ने जैसी है, वह है देहाभिमान। यह बात कि मैं देह हूं, यह बात कि मैं मन हूं, यह बात कि मेरा कोई तादात्म्य है--यह छोड़ने जैसी है, तू इसका त्याग कर दे।

अष्टावक्र जनक से कहते, ‘ऐसा कर कि तू छोड़। धन इत्यादि छोड़ना तो छोटी बातें हैं, मैं तुझे बड़ी बात छोड़ने की बताता हूं। तू देहाभिमान छोड़ दे!’

संघातविलयम्! - यह जो देह का संघात है, इसको लय कर दे! मैं देह हूं, ऐसे भाव को विलीन कर दे। इस प्रकार देहाभिमान को मिटा कर तू मोक्ष को अभी प्राप्त हो जा सकता है।

Ashtavakra says: You have no contact with anything whatsoever. Pure as you are, what do you want to renounce? Having dissolved the body-complex, enter into ‘laya’ - the state of dissolution.
Annapurnopanishad: ‘That which has neither the beginning nor an end, can have no cause for itself. Therein dissolve (laya) your mind-intellect equipment and remain ever undisturbed. Such an individual shall never have to ever return into misery and pain. (Annapurnopanishad 4.68 & 69)

अष्टावक्र गीता अध्याय ५ सूत्र २
उदेति भवतः विश्वम् वारिधेः इव बुद्बुदः ।
इति ज्ञात्वा एकम् आत्मानम् एवम् एव लयम् व्रज ॥५-२॥

वारिधेः बुद्बुदः इति - जैसे समुद्र से बुलबुले उत्पन्न होते हैं,
भवतः विश्वम् उदेति इव - उसी प्रकार तुझसे संसार उत्पन्न होता है,
एकम् आत्मानम् एवम् एव ज्ञात्वा - एक आत्मा को ऐसा जान कर
लयम् व्रज - लय - शांति - ब्रह्म को प्राप्त हो।

जिस प्रकार समुद्र से बुलबुले उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार विश्व एक आत्मा से ही उत्पन्न होता है। यह जानकर ब्रह्म से एकरूपता को प्राप्त करो। वैसे ही मन के

संकल्प से यह जगत् उत्पन्न हुआ है और मन के ही लय होने से जगत् लय हो जाता है।

देवीभागवत में कहा है:
शुद्धो मुक्तः सदैव आत्मा न वै बध्येत कर्हिचित् ।
बन्ध-मोक्षौ मनः-संस्थौ तस्मिन् शान्ते प्रशाम्यति ॥

आत्मा सदैव शुद्ध और मुक्त है, वह कदापि बंध को नहीं प्राप्त होता है। बंध और मोक्ष दोनों मन के धर्म हैं। मन के शान्त होने से बंध और मोक्ष का नाम भी नहीं रहता है। आत्मा में मन के लय करने से सारा जगत् लय को प्राप्त हो जाता है।

'तुझसे संसार उत्पन्न होता है; जैसे समुद्र से बुलबुला। इस प्रकार आत्मा को एक जान और ऐसा जान कर मोक्ष को प्राप्त हो।' इतनी ही भावना कर कि मुझसे संसार उत्पन्न हुआ है; जैसे समुद्र में बुलबुला उत्पन्न होता है। और अपने को और जगत को, स्वयं को और समष्टि को एक मान कर, एक जान कर तू मोक्ष को प्राप्त हो जा।

इति ज्ञात्वा एकम् आत्मानम् एवम् एव लयम् व्रज - अष्टावक्र कहते हैं, तू एक काम कर ले। इतना जान ले कि आत्मा सर्व के साथ एक है।

As bubbles rise in the sea, the world originates from non-dual Self. Know this and be one with Self. The universe rises from You, like a bubble from the sea, thus comprehend the non-dual Self. In this way, enter into 'laya' - the state of dissolution.

Just as the bubbles rising from the sea are all nothing but the waters of the sea, and they rise in different forms, they exist and

play about for a time and then disappear to become, in the end, nothing but the waters of the sea, so too, universes spring up from the Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय ५ सूत्र ३
प्रत्यक्षम् अपि अवस्तुत्वाद्  विश्वम् न अस्ति अमले त्वयि ।
रज्जु-सर्पः इव व्यक्तम् एवम् एव लयम् व्रज ॥ ५-३॥

व्यक्तम् विश्वम् प्रत्यक्षम् अपि - दृश्यमान संसार प्रत्यक्ष होत हुअ भी,
अवस्तुत्वाद् अमले त्वयि - वास्तव में मल रहित तुझ विषय,
रज्जु-सर्पः इव न अस्ति - जैसे रस्सी में सर्प सदृश्य भी नहीं है,
एवम् एव लयम् व्रज - इसलिए शांति (लय) को तू प्राप्त हो।

यद्यपि यह विश्व आँखों से दिखाई देता है परन्तु अवास्तविक है। विशुद्ध तुम में इस विश्व का अस्तित्व उसी प्रकार है जिस प्रकार कल्पित सर्प का रस्सी में। यह जानकर ब्रह्म से एकरूपता को प्राप्त करो।

'दृश्यमान जगत प्रत्यक्ष होता हुआ भी रज्जु-सर्प की भांति तुझ शुद्ध के लिए नहीं है। इसलिए तू निर्वाण को प्राप्त हो।' यह सब भ्रांति है। यह सब भ्रांति से जाग! निर्वाण को प्राप्त हो! यह सब सपना है; जैसे रस्सी में सांप दिखाई पड़ जाए।

व्यक्तम् विश्वम् प्रत्यक्षम् अपि अवस्तुत्वात् - यद्यपि दिखाई पड़ता है यह विश्व, फिर भी नहीं है। ऐसा ही दिखाई पड़ता, जैसे रस्सी में सांप।
अमले त्वयि रज्जुसर्पः इव न अस्ति - तुझ शुद्ध में, तुझ बुद्ध में, कोई भी मल नहीं है,, कोई भी दोष नहीं है। अगर दोष दिखाई भी पड़ता हो तो वह भी रज्जु में सर्पवत है।
एवम् एव लयम् व्रज।

ऐसा जान कर तू लय को प्राप्त हो जा! तू निर्वाण को प्राप्त हो जा!

अष्टावक्र गीता अध्याय ५ सूत्र ४
सम-दुःखसुखः पूर्णे आशा-नैराश्ययोः समः ।
सम-जीवित-मृत्युः सन् एवम् एव लयम् व्रज ॥५-४॥

समदुःखसुखः पूर्णे - दुःख और सुख जिसके लिए समान है,
आशा-नैराश्ययोः समः  - आशा-निराशा जो सम भाव है,
सम-जीवित-मृत्युः  - जीवन-मृत्यु में जो सम भाव है,
एवम् एव सन् लयम् व्रज  - ऐसा होता हुआ तू ब्रह्म-दृष्टि को प्राप्त हो।

स्वयं को सुख और दुःख में समान, पूर्ण, आशा और निराशा में समान, जीवन और मृत्यु में समान, सत्य जानकर ब्रह्म से योग (एकरूपता) को प्राप्त करो।

'दुख और सुख जिसके लिए समान हैं, जो पूर्ण है, जो आशा और निराशा में समान है, जीवन और मृत्यु में समान है; ऐसा हो कर तू निर्वाण को प्राप्त हो।'

समदुःखसुखः पूर्ण आशानैराश्ययोः समः - सुख-दुख जिसे समान दिखाई पड़ें, आशा-निराशा जिसे समान दिखाई पड़े--यही तो वैराग्य की परिभाषा है।

सम-जीवितमृत्युः - --मृत्यु और जीवन भी जिसे समान मालूम पड़ें।
सन् एवम् एव लयं व्रज - --ऐसा जान कर तू निर्वाण को प्राप्त कर ले जनक।

अष्टावक्र फिर एक लक्ष्य दे रहे है जनक को। या तो त्याग दे देहाभिमान और या 'मैं स्वयं परमब्रह्म हूं, आत्मा हूं, आत्मा सर्व से एक है'--ऐसे ज्ञान को पकड़ ले। ये दो रास्ते हैं तेरे मुक्त हो जाने के।

सर्वं खल्विदं ब्रह्म - यह संपूर्ण जगत् निश्चय करके ब्रह्म-रूप ही है, ऐसे चिंतन का नाम ही लय चिंतन है।

Know yourself equal in pleasure and pain, complete, equal in hope and disappointment, equal in life and death and eternal and be one with Self.

You are perfect and the same in pain and pleasure, in hope and disappointment and in life and death. Thus, in this way, enter into 'laya' - the state of dissolution.
Pain and pleasure, hope and disappointment, life and death are all intellectual evaluations and its habitual concepts. To dissolve the intellect is to end its functions. In the Self there are none of these intellectual evaluations. They are all objects of Consciousness.
Above the intellect and therefore, beyond its estimates, shines the Self that illumines the very intellect. 'In this way enter into 'laya' - the state of dissolution'.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां पंचमं प्रकरणं समाप्तम् ॥

अष्टावक्र गीता अध्याय ६

अष्टावक्र - इति ज्ञात्वा - यह जान कर कि तू शुद्ध हैं, मुक्त हो जा।
जनक - इति ज्ञानं - यह ज्ञान है - न त्याग करना है, न ग्रहण करना है, और न ही किसी में विलय होना है - क्योंकि दो है ही नहीं - जो कुछ भी वह एक ही है, अद्वैत ही है।

अष्टावक्र जनक से कहते, 'ऐसा कर कि तू छोड़। धन इत्यादि छोड़ना तो छोटी बातें हैं, मैं तुझे बड़ी बात छोड़ने की बताता हूं। तू देहाभिमान छोड़ दे!' जिस प्रकार समुद्र से बुलबुले उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार विश्व एक आत्मा से ही उत्पन्न होता है। यह जानकर ब्रह्म से एकरूप हो जा। वैसे ही मन के संकल्प से यह जगत् उत्पन्न हुआ है और मन के ही लय होने से इस जगत् का लय हो जाता है। यद्यपि यह विश्व आँखों से दिखाई देता है परन्तु अवास्तविक है। ऐसा जान कर तू लय को प्राप्त हो जा! तू निर्वाण को प्राप्त हो जा! 'दुख और सुख जिसके लिए समान हैं, जो पूर्ण है, जो आशा और निराशा में समान है, जीवन और मृत्यु में समान है, ऐसा हो कर तू निर्वाण को प्राप्त हो।'

शिष्य की परीक्षा के वास्ते पाँचवें प्रकरण द्वारा गुरु ने लय-योग-रूप चिंतन का उपदेश किया। अब इस छठे प्रकरण में गुरु अपने अनुभव को दिखाता हुआ लय आदि के असंभव को दिखाता है लय चिंतन-रूप योग भी मेरे में नहीं बनता है । लय उसका होता है, जो उत्पत्ति वाला पदार्थ है। जिसकी उत्पत्ति ही तीनों कालों में नहीं है, उसका लय भी नहीं है। जगत् भी तीनों कालों में न उत्पन्न हुआ है, न होगा, और न वर्तमान काल में है । तब उसका लय चिंतन कैसे हो सकता है? किन्तु कदापि नहीं हो सकता है ।

यदि जगत् उत्पन्न ही नहीं हुआ है, तब प्रतीत क्यों होता है ?

मांडूक्य कारिका में कहा है: -

आदौ अन्ते च यत् न अस्ति वर्तमाने अपि तत् तया ।

वितथैः सदृशाः सन्तः अवितथाः इव लक्षिताः ॥१॥

स्वप्न-माये यथा_इष्टे गन्धर्व-नगरम् तथा ।

तथा विश्वम् इदम् दृष्टम् वेदन्तेषु विचक्षणैः ॥२॥

जो वस्तु उत्पत्ति से पहले नहीं है, और नाश से बाद भी नहीं है, वह वर्तमान काल में भी नहीं है, परन्तु मिथ्या होकर सत्य की तरह वर्तमान काल में प्रतीत होती है। जैसे स्वप्न के हाथी-घोड़े, और इन्द्रजाल करके रचे हुए पदार्थ, और गन्धर्व नगर; ये सब बिना हुए ही प्रतीत होते हैं, वैसे यह जगत् भी बिना हुए ही प्रतीत होता है। ज्ञानियों ने ऐसा अनुभव करके वेदान्त - शास्त्र द्वारा देखा है कि केवल अद्वैत अनंत-स्वरूप आत्मा ही सत्य है, और सारा प्रपंच प्रतीति-मात्र ही है, वास्तव में नहीं है ।

In the previous chapter, Saint Astavakra prescribes the path of Laya-yoga, but here his disciple, the royal seer, Janaka complains that in his vision of the supreme Self, he finds nothing to dissolve! What can there be in the one non-dual Self other than Itself for us to dissolve? It is beyond everything - 'Beyond the beyond'.

अष्टावक्र गीता अध्याय ६ सूत्र १
जनक अपने गुरु को उत्तर देते हैं: ज्ञान क्या है? - इति ज्ञानं - यही ज्ञान है:
जनक उवाच
आकाशवत् अनन्तः अहम् घटवत् प्राकृतं जगत् ।
इति ज्ञानं तथा एतस्य न त्यागो न ग्रहो लयः ॥६-१॥

आकाशवत् अहम् अनन्तः -आकाश के समान मैं अनन्त हूँ,

घटवत् प्राकृतं जगत्  - जैसे संसार घट के समान प्रकृति जन्य है,
तथा एतस्य न त्यागो च न ग्रहो च न लयः - इस कारण इसका न त्याग है, और न ग्रहण है, और न ही लय (विलय) है,
इति ज्ञानं - ऐसा याने यह ज्ञान है।

जनक कहते हैं - आकाश के समान मैं अनंत हूँ और यह जगत घड़े में स्थित आकाश के समान महत्वहीन है, यह ज्ञान है। इसका न त्याग करना है और न ग्रहण, बस इसके साथ एकरूप होना है।
जनक ने कहा: 'मैं आकाश की भांति हूं। संसार घड़े की भांति प्रकृति-जन्य है, ऐसा ज्ञान है। इसलिए न इसका त्याग है, और न ग्रहण है, और न लय है।'

आकाशवत् अनन्तः अहम् घटवत् प्राकृतं जगत् - मैं हूं आकाश की भांति। संसार तो घड़े में स्थित आकाश की भांति है; बनता और मिटता रहता है। आकाश पर इसका कोई परिणाम नहीं है। संसार उठते हैं, बनते हैं, मिटते हैं; जैसे सपने बनते, उठते, मिटते हैं। लेकिन साक्षी तो आकाश जैसा शुद्ध बना रहता है। मुझे कोई चीज अशुद्ध कर ही नहीं सकती--इसकी घोषणा की जनक ने। इसलिए आप यह तो बात ही छोड़ दें कि मैं शुद्ध हो कर और मुक्ति को प्राप्त हो जाऊं। मैं कभी अशुद्ध हुआ ही नहीं।

जनक कहते हैं: मैं आकाश-वत हूं। इति ज्ञानं। यही ज्ञान है। अब और किस ज्ञान की आप मुझसे कह रहे हैं कि मैं ज्ञान को पा लूं, ज्ञान को खोज लूं? ज्ञान हो गया!

तथा एतस्य न त्यागो न ग्रहो लयः - जनक कहते हैं: इस कारण न भोग है, न त्याग है, न मोक्ष; लय भी नहीं है।

Janak says - Infinite as space am I and the world like a limited jar; this is 'true Knowledge'. There is nothing then to be renounced nor to be accepted nor to be destroyed. Astavakra and recommended to his student the path of dissolution (laya). Janaka, the disciple, however, from a still higher standpoint ridicules the very idea of merging the ego into the supreme Consciousness which is ever infinite and one without a second.
Mahopaniṣad sings: 'One who dwells into transcendental state, as full and perfect mass of Consciousness, neither perturbed nor fulfilled, he no more lives in the world of change.

From the absolute standpoint of the one homogeneous supreme Consciousness, there is neither an ego, nor an ego-perceived illusory world of plurality. No doubt, this is the goal - the highest state of Realisation. Janaka abiding in this Reality complains that he cannot practise 'laya', as in the pure Self 'there is nothing to be renounced or to be accepted, or to be destroyed'. The Karika sings the same idea as a chorus to the song of Astavakra: 'There in the Self, which is the final fulfilment of the actions of the mind, there is neither any perception, nor any self-projection into ideas. Established in the Self, the self-reveling in Knowledge (the jnana) reaches the state of immutability and homogeneity.

अष्टावक्र गीता अध्याय ६ सूत्र २
महा-उदधिः इव अहम् स प्रपञ्चः वीचिसऽन्निभः ।
इति ज्ञानं तथा एतस्य न त्यागो न ग्रहो लयः ॥६-२॥

अहम् महा-उदधिः इव स - मैं समुद्र सदृश्य हूँ और
प्रपञ्चः वीचिसऽन्निभः - संसार लहरों याने तरंगों के समान है,
तथा एतस्य न त्यागो च न ग्रहो च न लयः - इस कारण न इसका त्याग है,
और न ग्रहण है और न ही विलय है।
इति ज्ञानं - यह ज्ञान है अर्थात इसप्रकार के विचार को ज्ञान कहते हैं।

मैं महासागर के समान हूँ और यह दृश्यमान संसार लहरों के समान। इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है, यह ज्ञान है।
'मैं समुद्र के समान हूं। यह संसार तरंगों के सदृश्य है। सागर से लहरों का त्याग कैसा? इसलिए न इसका त्याग है, न इसका ग्रहण है और न इसका लय है। ऐसा ज्ञान है।

जनक कहते हैं, मैं मुक्त हूं। इति ज्ञानं ! ऐसा ज्ञान है; अब और कहां ज्ञान बचा? मुक्त हो जाऊं--तो फिर तुम वासना को जगाते हो। मोक्ष को खोजूं--तो फिर तुम आकांक्षा को जगाते हो। फिर पल्लवित करते हो--जो जल गया, दग्ध हो गया, मिट गया। यह बात किससे कर रहे हो? बंद कर लो यह प्रलोभन देना। अब तुम मुझे न फुसला सकोगे।

महोदधि - जैसे समुद्र में, महोदधि में उठती हैं तरंगें--ऐसा ज्ञान है। मैं महोदधि हूं। मैं समुद्र हूं। यह संसार तरंगों के सदृश्य है। यह संसार मुझसे अलग दिखाई पड़ता हुआ भी अलग कहां? लहरें समुद्र से अलग कहां हैं? समुद्र में हैं, समुद्र की हैं। समुद्र ही तो लहराता है, और कौन है? यह संसार भी मैं हूं; इस संसार का न होना भी मैं हूं। जब लहरें होती हैं तब भी समुद्र है, जब लहरें नहीं होतीं, तब भी समुद्र है। इति ज्ञानं! ऐसा ज्ञान है। अब किसको छोडूं? समुद्र लहरों को छोड़े?--बात ही नासमझी की है। समुद्र लहरों को पकड़े?--पकड़ने की कोई जरूरत ही नहीं है; लहरें समुद्र की ही हैं। मुक्ति कहां, मोक्ष कहां? कैसी मुक्ति, कैसा मोक्ष? ऐसा जान कर मैं मुक्त हो ही गया हूं। इति ज्ञानं!

I am like the ocean and the universe is like a wave: this is ‘true Knowledge’. There is nothing then to be renounced or to be accepted or to be destroyed.

अष्टावक्र गीता अध्याय ६ सूत्र ३
अहम् स शुक्ति-सङ्काशः रूपि-अवत् विश्व-कल्पना ।
इति ज्ञानं तथा एतस्य न त्यागो न ग्रहो लयः ॥६-३॥

स अहम् शुक्ति-सङ्काशः - वह मैं सीपी के समान हूँ,
विश्व-कल्पना रूपि-अवत् - विश्व की कल्पना उसी प्रकार है जैसे सीप में चांदी,
तथा एतस्य न त्यागो च न ग्रहो च न लयः - इस कारण इसका न तो त्याग है, न ग्रहण है और न ही विलय है।
इति ज्ञानं - यही ज्ञान है।

यह विश्व मुझमें वैसे ही कल्पित है जैसे कि सीप में चाँदी। यह ज्ञान है, इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है।
‘मैं सीपी के समान हूं। विश्व की कल्पना सीपी में चांदी के भ्रम सदृश्य है। ऐसा ज्ञान है। इसलिए न इसका त्याग है, न इसका ग्रहण है, न लय है।’

‘मैं निश्चित सब भूतों में हूं और यह सब भूत मुझमें हैं। ऐसा ज्ञान है। इसलिए न इसका त्याग है, न ग्रहण है और न लय है।’

ज्ञान पाना नहीं है। ज्ञान है। या तो है या नहीं है। पा कर कभी किसी ने पाया नहीं। पाने वाला पंडित बन जाता है; जागने वाला, ज्ञानी।
‘आप किससे कहते हैं’--जनक ने कहा--‘सुख-दुख में समान हो जा? यहां सुख है कहां? दुख है कहां? आप कहते हैं, जीवन-मृत्यु में समभाव रख। समभाव रखने का

तो मतलब ही यह हुआ कि दोनों अलग हैं, दोनों में समभाव रखना है। दोनों एक ही हैं, समभाव रखना किसको है? और दोनों मुझमें ही हैं और दोनों में मैं हूं।'

व्यक्ति जहां शून्य हो जाता, वहां समष्टि के साथ एक हो जाता। इसलिए कहा कि ब्रह्म को जो जान लेता, वह ब्रह्म हो जाता। सत्य को जो जान लेता, वह सत्य हो जाता। जो हम जान लेते हैं, वही हम हो जाते हैं।

This world is imagined in me like silver in a sea-shell. This is Knowledge. This is neither to be renounced nor to be accepted but to be one with it.

I am like the seashell and the illusion of the universe is like the silveriness, this is 'true Knowledge.' There is nothing then to be renounced nor to be accepted nor to be destroyed. True Knowledge is when I realize that I am the pure Consciousness and the ego and its fields of experiences are all illusory imaginations of the ego. From such a perfect state of universal oneness, no doubt, the laya-yoga cannot be practiced.

अष्टावक्र गीता अध्याय ६ सूत्र ४
अहम् वा सर्व-भूतेषु सर्वभूतानि अथो मयि ।
इति ज्ञानं तथा एतस्य न त्यागो न ग्रहो लयः ॥६-४॥

अहम् वा सर्व-भूतेषु - मैं सब भूतों में हूँ,
अथो सर्वभूतानि मयि - और सब भूत मुझ में है,
तथा एतस्य न त्यागो च न ग्रहो च न लयः - इसलिए इनका न त्याग है, न ग्रहण है, और न विलय है।

इति ज्ञानं  - यह ज्ञान है।
मैं समस्त प्राणियों में हूँ जैसे सभी प्राणी मुझमें हैं। यह ज्ञान है, इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है।

आखिरी प्रलोभन दिया ज्ञान का और त्याग का। ज्ञान और त्याग आखिरी बाधाएं हैं। जो उनके भी पार हो गया, वही मुक्त है।

जिसने ऐसा जान लिया कि मैं मुक्त हूं, वही मुक्त है। इति ज्ञानं!

मगर ब्रह्म जैसी चर्या तो तभी होगी जब तुम्हें ब्रह्म का भीतर अनुभव हो। जिसको ब्रह्म का अनुभव हो गया, उसकी चर्या में ब्रह्मचर्य। वह कहेगा, सागर में लहरें हैं, वह भी मेरी। वह कहेगा, सब कुछ मेरा है और सब कुछ का मैं हूं। न यहां कुछ छोड़ने को है, न यहां कुछ पकड़ने को। संसार ही मोक्ष है फिर, फिर जाना कहां है?

गीता अध्याय ६ आत्मसंयम योग श्लोक २९ में श्री कृष्ण कहते हैं:
सर्वत्र सम-दर्शनः च योगयुक्तात्मा  - सब जगह अपने स्वरूप को देखने वाला और ध्यान योग से युक्त अन्तःकरण वाला सांख्य योगी,
आत्मानम् सर्वभूत-स्थम् ईक्षते  - अपने स्वरूप को सम्पूर्ण प्राणियों में स्थित देखता है (और)
सर्वभूतानि आत्मनि  - सम्पूर्ण प्राणियों को अपने स्वरूप में देखता है।

ईश उपनिषद् मंत्र ६ में ऋषि कहते हैं:
तु यः सर्वाणि भूतानि आत्मनि एव अनुपश्यति  - परन्तु जो मनुष्य सम्पूर्ण प्राणियों को उस परमात्मा में निरन्तर देखता है,
च सर्वभूतेषु आत्मानम्  - और सम्पूर्ण प्राणियों में उस परमात्मा को देखता है,
ततः न विजुगुप्सते - वह मनुष्य फिर किसी से द्वेष-भाव, घृणा आदि नहीं करता।

क्योंकि उसको तो सब प्राणियों परमात्मा ही दिखता है।

I am, indeed, in all beings and all beings are in Me, this is ‘true Knowledge’. There is nothing then to be renounced nor to be accepted nor to be destroyed.
I exist in everyone like everyone is in me. This is Knowledge. This is neither to be renounced nor to be accepted but to be one with it.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां षष्ठं प्रकरणं समाप्तम् ॥६॥

अष्टावक्र गीता अध्याय ७

गुरु ने एक जाल फैलाया है राजा जनक परीक्षा के लिए और उससे कहा कि तू त्याग कर, यह सब छोड़ दे! जब तुझे ज्ञान हो गया, तू कहता है कि तुझे ज्ञान हो गया तो अब तू सब त्याग कर दे। अब यह शरीर मेरा, यह धन मेरा, यह राज्य मेरा, यह सब तू छोड़ दे।

जनक कहते हैं, मेरे छोड़ने से, पकड़ने से संबंध ही कहां है? यह मेरा है ही नहीं जो मैं छोड़ दूं। मैंने इसे कभी पकड़ा भी नहीं है जो मैं इसे छोड़ दूं। यह अपने से हुआ है, अपने से खो जाएगा।

स्वभावतः उदेतु वा अस्तम् - स्वभाव जन्य उदित होते हैं और नष्ट होते हैं।
मे न वृद्धिः च न क्षति - इससे मुझे न तो वृद्धि की प्राप्ति होती है और न ही कोई हानि।

अष्टावक्र गीता अध्याय ७ सूत्र १
जनक उवाच -
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ विश्व-पोतः इतः ततः ।
भ्रमति स्वान्त-वातेन न मम अस्ति असहिष्णुता ॥७-१॥

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ - मुझ अनन्त महासमुद्र में,
विश्व-पोतः स्वान्त-वातेन इतः ततः भ्रमति - विश्व रूपी नौका मन रूपी पवन इधर-उधर से भ्रमित करती है,
न मम अस्ति असहिष्णुता - (परन्तु) मुझ को असहनशीलता नहीं है।

जनक ने कहा: 'मुझ अंतहीन महासमुद्र में, विश्व-रूपी नाव अपनी ही प्रकृत वायु से इधर-उधर डोलती है। मुझे असहिष्णुता नहीं है, इससे मुझमें विक्षोभ नहीं होता है।

दुख आए चाहे सुख, दोनों ही प्रकृति से उत्पन्न हो रहे हैं। मेरे चुनाव की सुविधा कहां है! मुझसे पूछता कौन है! जैसे समुद्र में लहरें उठ रही हैं--छोटी लहरें, बड़ी लहरें; अच्छी लहरें, बुरी लहरें; सुंदर, कुरूप लहरें--यह समुद्र का स्वभाव है कि ये लहरें उठती हैं। ऐसे ही मुझ में लहरें उठती हैं--सुख की, दुख की; प्रेम की, घृणा की; क्रोध की, करुणा की। ये स्वभाव से ही उठती हैं और इधर-उधर डोलती हैं। इसमें मैंने चुनाव नहीं किया है, चुनाव छोड़ दिया है। और जब से चुनाव छोड़ा तभी से असहिष्णुता भी चली गई। करने को ही कुछ नहीं है तो असहिष्णुता कैसे हो?

अब मैं जान गया कि यह स्वभाव ही है। कोई मेरे विपरीत मेरे पीछे नहीं पड़ा है। कोई मेरा शत्रु नहीं है जो मुझे अशांत कर रहा है। ये मेरे ही स्वभाव की तरंगें हैं। यह मैं ही हूं।

अपनी ही हवा है, उसी से भ्रम पैदा हो रहा है। डांवांडोल होती नौका।
जनक बड़ी अद्‌भुत बात कह रहे हैं। जनक कह रहे हैं: संसार और मोक्ष दोनों ही मुझमें उठती तरंगें हैं। अब मैं चुनाव नहीं करता; जो तरंग उठती है, देखता रहता हूं। यह भी मेरी है। यह भी स्वाभाविक है।
मम असहिष्णुता न अस्ति।

In Me, the shoreless ocean, the ark of the universe, moves here and there, driven by the wind of its own mind (universal mind). I am not impatient.

In a Man of Realisation, it is absurd to say that he recognizes no world of plurality around him nor that his mind and intellect have no thought flow in them. But unlike us he is never disturbed by the

confusions within and without him, because he is ever abiding in his deep experience: ‘I am the infinite Self’.

अष्टावक्र गीता अध्याय ७ सूत्र २
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ जगत्-वीचिः स्वभावतः ।
उदेतु वा अस्तम् आयातु न मे वृद्धिः न च क्षतिः ॥७-२॥

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ - मुझ अनन्त महासागर में,
जगत्-वीचिः स्वभावतः - जगत रूपी कल्लोल स्वभाव से,
उदेतु वा अस्तम् आयातु - उदय हों चाहे या लय को प्राप्त हो,
मे न वृद्धिः न च क्षतिः - मेरी न वृध्दि है और न कोई हानि है।

मुझ अनंत महासागर में विश्व रूपी लहरें माया से स्वयं ही उदित और अस्त होती रहती हैं, इससे मुझमें वृद्धि या क्षति नहीं होती है।
न यहां कुछ खोता, न यहां कुछ कमाया जाता। फिर क्या फिक्र? न तो क्रोध में कुछ खोता है और न करुणा में कुछ कमाया जाता है। बड़ी अदभुत बात है! यह सब सपना है।

मयि अनंत महाम्भोधौ जगद्वीचिः स्वभावतः - स्वाभाविक रूप से उठ रही हैं जगत की लहरें। छोटी-बड़ी, अनेक-अनेक रूप, अच्छी-बुरी, शोरगुल उपद्रव करती, शांत--सब तरह की लहरें उठ रही हैं।

उदेतु वास्तमायातु न मे वृद्धिर्न न क्षतिः - न तो वृद्धि होती, न क्षति होती। कुछ भी मेरा तो कुछ आता-जाता नहीं।

जनक कहते हैं कि ये चाहे बनें चाहे मिटें! आप मुझसे कहते हैं कि जगत से मुक्त हो जाऊं? यह जो हो रहा है, होता रहेगा, होता रहा है, होता रहे; मुझे लेना-देना

क्या है? न तो ऐसा करने से मुझे कुछ लाभ होता, न वैसा करने से मुझे कुछ हानि होती है। यहां चुनाव करने को ही कुछ नहीं है। यहां लाभ-हानि बराबर है। यहां कुछ है ही नहीं हानि-लाभ, तुम नाहक ही खाते-बही फैलाए और लिख रहे हो बड़ी हानि-लाभ के--इसमें लाभ है, इसमें हानि है; यह करें तो लाभ, यह करें तो हानि।

अष्टावक्र गीता अध्याय ७ सूत्र ३
मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ विश्वम् नाम विकल्पना ।
अति शान्तः निराकारः एतत् एव अहम् आस्थितः ॥७-३॥

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ - मुझ अनन्त महासमुद्र में,
नाम विश्वम् विकल्पना - निश्चय ही संसार एक कल्पना मात्र है,
अहम् अति शान्तः निराकारः - मैं अत्यन्त शांत हूँ, निराकार हूँ,
च एतत् एव अहम् आस्थितः - और इसी आत्मा के आश्रय हूँ। अविचलित स्थित हूँ।

मुझ अनंत महासागर में विश्व एक अवास्तविकता (स्वप्न) है, मैं अति शांत और निराकार रूप से स्थित हूँ। मुझ अंतहीन महासमुद्र में निश्चित ही संसार कल्पना-मात्र है। मैं अत्यंत शांत हूं, निराकार हूं और इसी के आश्रय हूं।

'मुझ अंतहीन महासमुद्र में निश्चित ही संसार कल्पना-मात्र है। मैं अत्यंत शांत हूं, निराकार हूं और इसी के आश्रय हूं।'

मयि अनन्त-महा-अम्भोधौ विश्वं नाम विकल्पना! - मुझ अनंत महासागर में यह विश्व तो नाममात्र को है, कल्पना-मात्र है। यह वस्तुतः है नहीं--भासता है। यह तो हमारी धारणा है। यह तो हमारी नींद में चल रहा सपना है। हम जागे हुए नहीं हैं, इसलिए जगत है। हम जाग गए तो फिर जगत नहीं।

तुम जो चाहते हो, उससे तुम्हारा जगत निर्मित होता है। हम सब एक ही जगत में नहीं रहते। हम सब अपने-अपने जगत में रहते हैं। यहां जितने मनुष्य हैं, जितने मन हैं, उतने जगत हैं। उसी जगत की बात हो रही है, तुम खयाल रखना। नहीं तो अक्सर भ्रांति होती है।

तुम्हारा विश्व तुम्हारी कल्पना है। तुम्हारे पड़ोसी का विश्व जरूरी नहीं कि तुम्हारा ही विश्व हो। दो व्यक्ति एक ही जगह बैठ सकते हैं--और दो अलग दुनिया में। हमारा देखने का ढंग हमारी दृष्टि है, हमारी सृष्टि है। दृष्टि से सृष्टि बनती है। जब तुम्हारी कोई दृष्टि नहीं रह जाती, जब तुम्हारे भीतर जैसा है वैसे को ही देखने की सरलता रह जाती।

अहम् अति शान्तः निराकारः च एतत् एव अहम् आस्थितः।
यह समझ कर कि ये सारी कल्पनाएं हैं--मुझमें ही उठती हैं और लीन हो जाती हैं, ये सब मेरी ही तरंगें हैं--मैं बिलकुल शांत हो गया हूं, मैं निराकार हो गया हूं। और अब तो यही मेरा एकमात्र आश्रय है। अब छोड़ने को कुछ बचा नहीं है, सिर्फ मैं ही बचा हूं।

आत्मा विषयों में नहीं है और विषय उस अनंत निरंजन आत्मा में नहीं हैं। इस प्रकार मैं अनासक्त हूं, स्पृहा-मुक्त हूं और इसी के आश्रय हूं।

In infinite ocean of myself, world exists like a dream. But I exist as supremely peaceful and formless.

Sankaracharya in 'Vivekchudamani 169 clarifies it: - 'There is no ignorance beyond the mind; the mind alone is ignorance, the cause

for all the sorrows of change. When it is destroyed, all are destroyed; when it projects, everything gets projected.

अष्टावक्र गीता अध्याय ७ सूत्र ४
न आत्मा भावेषु न भवः तत्र अनन्ते निरञ्जने
इति असक्तः अस्पृहः शान्त एतत् एव अहम् आस्थितः ॥७-४॥

आत्मा भावेषु न च भवः - आत्मा देह आदि में नहीं है,
तत्र अनन्ते निरञ्जने - और देह आदि उस अनन्त निरन्जन याने निर्दोष आत्मा में नहीं है।
न इति असक्तः अस्पृहः शान्त - इसी प्रकार संग-रहित, स्पृहा-रहित (मोह रहित) शांत, मैं,
एतत् एव अहम् आस्थितः - इसी आत्मा में स्थित हूँ।

उस अनंत और निरंजन अवस्था में न 'मैं' का भाव है और न कोई अन्य भाव ही, इस प्रकार असक्त, बिना किसी इच्छा के और शांत रूप से मैं स्थित हूँ।

न आत्मा भावेषु न भवः तत्र अनन्ते निरञ्जने - न तो विषय मुझमें हैं और न मैं विषयों में हूं। सब सतह पर उठी तरंगों का खेल है। सागर की गहराई उन तरंगों को छूती ही नहीं। तुम सागर के ऊपर कितनी तरंगें देखते हो! जरा गोताखोरों से पूछो कि भीतर तुम जाते हो, वहां तरंगें मिलतीं कि नहीं? सागर की अतल गहराई में कहां तरंगें? सिर्फ सतह पर तरंगें हैं। उस अतल गहराई में तो सब अनासक्त, शांत, निराकार है, स्पृहा-मुक्त! और वही मेरा आश्रय है। वही मेरा निज स्वरूप है। कैसा छोड़ना, कैसा त्यागना, किसको जानना? इति ज्ञानं ! ऐसा जो मुझे बोध हुआ है, यही ज्ञान है।

The Self is not in the object, nor is the object in this Self, which is infinite and taintless. Hence, it is free from attachment and desire; it is tranquil. In this Knowledge alone I abide.

अष्टावक्र गीता अध्याय ७ सूत्र ५
अहो चित्-मात्रम् एव अहम् इन्द्र-जाल-उपमम् जगत्।
अतः मम कथम् कुत्र हेय-उपादेय-कल्पना ॥७-५॥

अहो - आश्चर्य है!
अहम् चित्-मात्रम् जगत् इन्द्र-जाल-उपमम् - मैं चैतन्य मात्र हूँ, जगत इंद्रजाल की तरह है,
मम हेय-उपादेय-कल्पना - इसलिए मेरी हैय और उपादेय की कल्पना (अच्छे और बुरे की कल्पना, स्वीकार और अस्वीकार की कल्पना),
कथम् च कुत्र - क्यों कर और कैसे हो।

आश्चर्य मैं शुद्ध चैतन्य हूँ और यह जगत असत्य जादू के समान है, इस प्रकार मुझमें कहाँ और कैसे अच्छे (उपयोगी) और बुरे (अनुपयोगी) की कल्पना किस्में हो?

किसे छोड़ूं, किसे पकड़ूं? हेय और उपादेय, लाभ और हानि, अच्छा और बुरा, शुभ और अशुभ--अब ये सब कल्पनाएं व्यर्थ हैं। जो हो रहा है, स्वभाव से हो रहा है। जो हो रहा है, सभी ठीक है। इसमें न कुछ चुनने को है, न कुछ छोड़ने को है।

अहो अहम् चित्-मात्रम् - --बस केवल चैतन्य हूं मैं! बस केवल साक्षी हूं!
जगत् इन्द्र-जाल-उपमम् ! - और जगत तो ऐसा है जैसा जादू का खेल है, इंद्रजाल। सब ऊपर-ऊपर भासता, और है नहीं; प्रतीत होता, और है नहीं।

अतः मम हेयोपादेय कल्पना कथम् च कुत्र - तो मैं कैसे कल्पना करूं कि कौन ठीक, कौन गलत? अब यह सब कल्पना ही छोड़ दी। इति ज्ञानं ! यही ज्ञान है। यही जागरण है। यही बोध है।

अष्टावक्र और जनक के संवाद के बीच जो क्रांतिकारी सूत्र घटित हो रहा है, वह साक्षी का है। तुम्हें न तो पाप छोड़ना है, न पुण्य छोड़ना है। न तुम्हें पाप पकड़ना है, न पुण्य पकड़ना है। तुम्हें पकड़ना-छोड़ना छोड़ना है। न पकड़ो न छोड़ो। तुम दोनों से दूर हट कर खड़े हो जाओ, देखने वाले बनो, द्रष्टा बनो, साक्षी बनो!

इसलिए जनक ने कहा, मुझे तो कल्पना भी नहीं उठती कि कौन ठीक, कौन गलत। अब तो सब ठीक या सब गलत। मैं जाल के बाहर खड़ा, चित्-मात्रम्! चिन्मयरूप! केवल चैतन्य! केवल साक्षी! आप किससे कह रहे हैं त्याग की बात? वे कहने लगे। आप किससे कह रहे हैं कि मैं ज्ञान को उपलब्ध होऊं?
इति ज्ञानं! यही ज्ञान है।

O Marvelous! I am really pure Consciousness. The world is like a magic show. Hence, how and where can there be any notion of rejection or acceptance in Me?

Mahopaniṣad advises: ‘O Man of pure intelligence, with mind at rest, though restlessly working outside, as an apparent doer outside, but really as a non-doer within, play about in the world of activities and attachments.’
Abiding in the Self, Men of Wisdom apparently function in the world outside, though in their depths they are ever actionless, ever tranquil.
इति श्रीअष्टावक्रगीतायां सप्तमं प्रकरणं समाप्तम् ॥७॥

अष्टावक्र गीता और श्रीमद् भगवद् गीता का कर्म योग
अष्टावक्र गीता के अध्याय ७ में जनक कहते हैं कि मैं तो महान समुद्र हूँ और मुझ में हजारों विश्व उत्पन्न होते हैं, पलते हैं और नष्ट हो जाते हैं। जो कुछ भी हो रहा है वह स्वभाव के अनुरूप हो रहा है।
तो फिर कर्म और कर्म-फल का क्या अर्थ रह जाता है?
अगर सभी कर्म स्वतः ही अपने स्वभाव से हो रहे हैं और आत्मा सिर्फ मूक दर्शक है या साक्षी है तो श्रीमद भगवद् गीता में भगवान श्रीकृष्ण ने जो कर्म योग की व्याख्या की है उसका क्या महत्व है?

अष्टावक्र गीता में स्वयं अष्टावक्र ऋषि कहते हैं:
कर्ता ही नहीं हो तो तुम्हारे कर्म कैसे?, और कर्म का भोग कैसे?
न कर्तासि न भोक्तासि - न तो तुम कर्ता हो और न ही कर्मफल के भोक्ता हो। (अष्टावक्र गीता १.६)
धर्म-अधर्मौ सुखम् दुखम् मानसानि न ते विभो।
न कर्तासि न भोक्तासि मुक्त एव असि सर्वदा ॥
हे जनक! धर्म, अधर्म, सुख, दुःख मस्तिष्क से जुड़ें हैं, सर्वव्यापक आप से नहीं। न आप करने वाले हैं और न भोगने वाले हैं, आप सदा मुक्त ही हैं। हे व्यापक, हे विभावान, हे विभूति-संपन्न! धर्म और अधर्म, सुख और दुख मन के हैं। ये सब मन की ही तरंगें हैं। बुरा किया, अच्छा किया, पाप किया, पुण्य किया, मंदिर बनाया, दान दिया—सब मन के हैं।
न कर्ताअसि - न तो तू कर्ता है,
न भोक्ताअसि - न ही तू भोक्ता है,
मुक्त एवासि सर्वदा - तू कर्ता-भोक्ता से अलग सदा मुक्त है।
अष्टावक्र आगे कहते है, (१.८)
अहं कर्ता इति अहंमान - मैं कर्ता हूँ इस अहंकार के,
महा-कृष्णाहि दंशित - भयानक काले सर्प ने तुझे डस - दंश लिया है (काट लिया है)

न अहं कर्ता इति विश्वासः - मैं कर्ता नहीं हूँ - इस विश्वास-भाव को मन में पक्का कर, और;
अमृत पीत्वा सुखी भव  - इस विश्वास रूपी अमृत को पी कर सुखी होओ।

लेकिन तुझे अहंकार रूपी काले सर्प ने दंश लिया है, इसलिए तू अपने आपको कर्ता मनाता है और फिर उन कर्मो के फल को भुगता है। मैं कर्ता नहीं हूँ इस बात को अमृत समझ कर पी, और कर्ता-भाव से मुक्त हो जा।

श्री मद् भगवद् गीता का कर्मयोग
अष्टावक्र गीता और श्रीमद भगवद् गीता के कर्म योग में कोई विरोधाभास नहीं है। अर्जुन के लिए क्षत्रिय होने के कारण रज-गुण के प्रभाव से युध्द स्वाभाविक कर्म है जो उसे निर्लिप्त भाव से करना है। हार-जीत, लाभ-हानि, जीवन-मृत्यु, मान-अपमान आदि सारे द्वन्द्व को भूल कर अपना स्वाभाविक कर्म करना है।

अष्टावक्र भी जनक को यही शिक्षा दे रहे हैं कि कर्म प्रकृति जन्य हैं, स्वाभाविक हैं, और उन कर्मो को कर्ता-पन के भाव से मुक्त हो कर करना है।
इस अहंकार रूपी कर्ता-पन के भाव से मुक्त होने के लिए भगवान श्री कृष्ण अध्याय २ के बहुचर्चित श्लोक ४७ में कहते हैं:
कर्मणि एव अधिकारः ते - कर्म करने पर निश्चय ही तुम्हारा अधिकार है।
मा फलेषु कदाचन - कर्म फल पर कोई अधिकार नहीं है।
मा कर्मफल हेतुः भूः - कर्म फल की इच्छा वाला भी मत बन।
मा ते संगः अस्तु अकर्मणि - कर्म न करने वाला भी मत बन।

तेरा कर्म करने में ही अधिकार है, उसके फलों में कभी नहीं। इसलिए तू कर्मों के फल हेतु मत हो तथा तेरी कर्म न करने में भी आसक्ति न हो।
जब कर्म के फल की इच्छा ही न हो तो कर्म कैसे करें।

अष्टावक्र गीता में जनक कहते हैं - सारे कर्म अपने आप स्वाभाविक रूप से होते हैं। उनके अच्छे-बुरे फल में लिप्त नहीं होना है।

गीता अध्याय ३ कर्म योग श्लोक ५
न हि कश्चित् क्षणम् अपि जातु तिष्ठति अकर्म कृत् - निश्चय ही कोई किसी भी काल में क्षण मात्र भी कर्म किये बिना नहीं रहता,
क्योंकि
प्रकृति जैः गुणैः - प्रकृति के गुणों से उत्पन्न,
कार्यते हि अवशः कर्म सर्वः - कर्म करने के लिए सभी विवश हैं।
निःसंदेह कोई भी मनुष्य किसी भी काल में क्षणमात्र भी बिना कर्म किए नहीं रहता क्योंकि सारा मनुष्य समुदाय प्रकृति जनित गुणों द्वारा परवश हुआ कर्म करने के लिए बाध्य किया जाता है।
गीता अध्याय ३ कर्मयोग श्लोक ९
यज्ञार्थात् कर्मणः  - यज्ञ समझ कर कर्म करो,
लोकः  - इस संसार में,
अन्यत्रा अयम् कर्मबन्धनः  - अन्य सारे कर्म फल उत्पन्न करते हैं, याने मनुष्य कर्म-बंधन में पड़ जाता है।
कौन्तेय मुक्तसंगः समाचर - हे कौन्तेय ! आसक्ति से रहित होकर,
तदर्थम् कर्म - तत अर्थ याने यज्ञ समझ कर हर कर्म करो,

यज्ञ के निमित्त किए जाने वाले कर्मों से अतिरिक्त दूसरे कर्मों में लगा हुआ ही यह मनुष्य समुदाय कर्मों से बँधता है। इसलिए हे अर्जुन! तू आसक्ति से रहित होकर उस यज्ञ के निमित्त ही भलीभाँति कर्तव्य कर्म कर।
गीता अध्याय ३ श्लोक १७ से १९
जो मनुष्य केवल आत्मा में ही रत, आत्मा में ही तृप्त, और आत्मा सन्तुष्ट हो जाता है, उसके लिए स्वयं अपना कुछ भी कार्य शेष नहीं रह जाता है; इसी प्रकार

इस जगत में कोई काम करने या न करने से भी उसका लाभ नहीं होता; और सब प्राणियों में उसका कुछ भी निजी मतलब अटका नहीं रहता।

योगवासिष्ठ  में लिखा है, जीवन मुक्त ज्ञानी पुरुष को भी कर्म करना चाहिए।
भगवान राम ने गुरु वसिष्ठ से पूछा,  " मुक्त पुरुष कर्म क्यों करे?
गुरु वसिष्ठ ने कहा  - ज्ञानी पुरुष को कर्म छोड़ने या करने से कोई लाभ नहीं उठाना होता है। अत एव वह जो जैसा प्राप्त हो जाये, उसे वैसा किया करता है। (योग. ६ उ. १९९.४)

किसी बात का करना या न करना मुझे एक-सा ही है। जब दोनों बातें एक सी ही है तब फिर " कर्म न करने का आग्रह ही क्यों? जो-जो शास्त्र की रीति से प्राप्त होता जाये, उसे मैं करता रहता हूँ। (योग. ६.उ.२१६.१४)

यही बात गणेश गीता २.१८ में कही गयी है।
स्वार्थ न रहने के कारण से ही ज्ञानी पुरुष को अपना कर्तव्य निष्काम बुध्दि से करना चाहिए; और इस प्रकार से किये हुए निष्काम कर्म से उसे मोक्ष के साथ अनेक सिध्दियां भी मिलती है।
महाभारत में कहा गया है कि: कर्मणा बाधयते जंतु: - कर्म ही मनुष्य को बांधते हैं। (महाभारत १२.२४१.७)
कर्मणा एव हि संसिद्धिम् आस्थिताः जनकादयः - जनक आदि महापुरुष आसक्ति रहित कर्मों से ही सिद्धि को प्राप्त हुए हैं।

प्रकृति (माया) के कारण ही सारे कर्म उत्पन्न होते हैं। प्रकृति ही उन्हें शरीर के माध्यम से करवाती है। अहंकार Ego के कारण जीव उन कर्मो को अपने कर्म मान लेता है और फिर कर्म फल भोगता है।

गीता अध्याय ३ कर्मयोग श्लोक २७

सर्वशः कर्माणि प्रकृते: गुणै: क्रियमाणानि - सभी प्रकार के कर्म प्रकृति के गुणों के द्वारा किये जाते हैं।
अहङ्कार विमूढात्मा - अहंकार से मोहित विमूढ़ आत्मा (अज्ञानी)
कर्ता अहम - मैं कर्ता हूँ
इति मन्यते - ऐसा मनाता है।
जीवात्मा अहंकार के प्रभाव से मोहग्रस्त होकर अपने आपको समस्त कर्मों का कर्ता मान बैठता है, जब कि वास्तव में वे कर्म प्रकृति के तीनों गुणों द्वारा सम्पन्न किये जाते हैं।

गीता अध्याय ३ श्लोक २८
महाबाहो - परन्तु हे महाबाहो अर्जुन!
गुणकर्मविभागयो - गुण और कर्म के विभाग को जो
तत्त्ववित्तु - तत्व से जानता है (वह)
गुणा गुणेषु वर्तन्त - गुण ही गुण को बरतते हैं (इन्द्रियां ही इन्द्रियों को बरतती हैं - बिना मन-बुद्धि को संज्ञान में लिए हुए)
इति मत्वा न सज्जते - इस प्रकार मान कर इसमें आसक्त नहीं होता (कर्तापन का भाव मन में नहीं लाता)

परन्तु हे महाबाहो! गुण विभाग और कर्म विभाग के तत्व को जानने वाला ज्ञान योगी सम्पूर्ण गुण ही गुणों में बरत रहे हैं, ऐसा समझकर उनमें आसक्त नहीं होता। वह कभी भी अपने आपको इन्द्रियों में तथा इन्द्रियतृप्ति में नहीं लगाता।

गीता अध्याय २ श्लोक ६४ में यही बात भगवान श्रीकृष्ण ने कही थी कि तत्व ज्ञान से अधीन किये हुए अन्तःकरण वाला साधक अपने वश में की हुई राग-द्वेष से रहित इन्द्रियों द्वारा विषयों में विचरण करता हुआ भी उसमें लीन न होता है।

गीता अध्याय ३ कर्मयोग श्लोक २९

प्रकृतेः गुण सम्मूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु,
प्रकृतेः गुण सम्मूढाः गुणकर्मसु सज्जन्ते - प्रकृति जनित गुणों और कर्मों से मोहित हुए ये अज्ञानी मनुष्य आसक्त रहते हैं।

माया के गुणों से मोहग्रस्त होने पर अज्ञानी पुरुष पूर्णतया भौतिक कार्यों में संलग्न रहकर उनमें आसक्त हो जाते हैं। यद्यपि उनके ये कार्य उनमें ज्ञान भाव के कारण अधम होते हैं, किन्तु ज्ञानी को चाहिए कि उन्हें विचलित न करे।

ज्ञानी पुरुष भी अपनी प्रकृति के अनुसार कार्य करता है, क्योंकि सभी प्राणी तीनों गुणों से प्राप्त अपनी प्रकृति का ही अनुसरण करते हैं। भला इसमें हठ क्या हो सकता है?

गीता अध्याय ४ कर्म ज्ञान सन्यास योग श्लोक ४.२० श्रीकृष्ण कहते हैं:
अपने कर्म फलों की सारी आसक्ति को त्याग कर सदैव संतुष्ट तथा स्वतन्त्र रहकर वह सभी प्रकार के कार्यों में व्यस्त रहकर भी कोई सकाम कर्म नहीं करता। ऐसा ज्ञानी पुरुष पूर्णरूप से संयमित मन तथा बुद्धि से कार्य करता है, अपनी सम्पत्ति के सारे स्वामित्व को त्याग देता है और केवल शरीर-निर्वाह के लिए कर्म करता है। इस तरह कार्य करता हुआ वह पाप रूपी फलों से प्रभावित नहीं होता है।

गीता अध्याय ५ कर्म संन्यास योग श्लोक ७
जिस व्यक्ति ने कर्ममार्ग में प्रशिक्षण पाया है और जिसकी आत्मा पवित्र है, जो अपनी आत्मा का स्वामी है और जिसने इन्द्रियों को जीत लिया है, जिसकी आत्मा सब प्राणियों की आत्मा बन गई है, वह कर्म करता हुआ भी कर्मों में लिप्त नहीं होता।

गीता अध्याय ५ कर्म संन्यास योग श्लोक ८ से १२

तत्त्ववित् युक्तः - तत्त्व को जानने वाला सांख्य योगी - देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूँघता हुआ, खाता हुआ, चलता हुआ, ग्रहण करता हुआ, बोलता हुआ, विसर्जन करता हुआ, सोता हुआ, साँस लेता हुआ, आँखें खोलता हुआ, और मूंदता हुआ -
अपि इन्द्रियाणि इन्द्रिय-अर्थेषु वर्तन्ते इति धारयन् - इन सब क्रियाओं को करता हुआ भी "सम्पूर्ण इन्द्रियां इन्द्रियों के विषयों में बरत रही हैं ऐसा समझ कर,
इति धारयन् किञ्चित् एव न करोमि इति मन्येत - ऐसा समझ कर मैं स्वयं कुछ भी नहीं करता हूँ ऐसा मनाता है।

गीता अध्याय ३. २७-२८ अहंकार विमूढ: आत्मा कर्ता अहम इति मन्यते -
अहंकारी और अज्ञानी पुरुष 'मैं कर्ता हूँ' ऐसा मानता है। वास्तव में सम्पूर्ण कर्म सब प्रकार से प्रकृति के गुणों द्वारा किए जाते हैं।
गुणा गुणेषु वर्तन्ते - गुण ही गुणों को बरतते हैं, गुणों के सिवा कोई दूसरा कर्ता नहीं है।
गीता अध्याय १४.१९ - न अन्यम् गुणेभ्यः कर्तारम् यदा द्रष्टा अनुपश्यति।
जिस समय दृष्टा तीनों गुणों के अतिरिक्त अन्य किसी को कर्ता नहीं देखता और तीनों गुणों से परे मुझ परमात्मा को तत्त्व से जानता है, उस समय वह मेरे स्वरूप को प्राप्त होता है।

गीता अध्याय ५ श्लोक १३
अन्तःकरण जिसके वश में है, ऐसा सांख्य योग का आचरण करने वाला पुरुष न करता हुआ और न करवाता हुआ ही नौ द्वारों वाले शरीर रूप घर में सब कर्मों को मन से त्यागकर परमात्मा के स्वरूप में स्थित रहता है।
गीता अध्याय ५ कर्म संन्यास योग श्लोक १४ और १५
प्रभुः लोकस्य न कर्तृत्वम्, न कर्माणि न कर्मफल संयोगम् - परमेश्वर मनुष्यों के न कर्तापन की, न कर्मों की, न कर्मफल के साथ संयोग की;

सृजति तु स्वभावः प्रवर्तते - रचना करते है; किन्तु स्वभाव ही स्वभाव को बरत रहा है।
प्रभु: - सृष्टि के सृजन करने वाले परमेश्वर।
विभुः न कस्यचित् पापम् च न सुकृतम् एव आदत्ते - सर्वव्यापी परमात्मा न किसी के पाप कर्म को और न ही शुभ-कर्म को ग्रहण करता है, किन्तु
अज्ञानेन ज्ञानम् आवृतम् - अज्ञान से ज्ञान ढका हुआ है,
तेन जन्तवः: मुह्यन्ति - उसी से सब जीव मोहित हो रहे हैं।
यह आत्मा या परमात्मा अथार्थ प्रभु लोगो के कर्तव्य को, उनके कर्म को (या उनको प्राप्त होने वाले) कर्मफल के संयोग का भी निर्माण नहीं करता है। स्वभाव अथार्थ प्रकृति ही सब कुछ करती है। गुण ही गुणों को बरतते हैं। इन्द्रियां इन्द्रियों का उपयोग करती है। आत्मा की इसमें कोई भागीदारी नहीं है।

विभु अथार्थ सर्वव्यापी आत्मा या परमेश्वर किसी का पाप और किसी का पुण्य भी नहीं लेता। ज्ञान पर अज्ञान का पर्दा पड़ा रहने के कारण (अथार्थ माया से) प्राणी मोहित हो जाते हैं। कर्म के कर्ता बन कर कर्म-फल को भुगतते हैं।

गीता अध्याय १३ क्षेत्र क्षेत्रज्ञ विभाग योग श्लोक २०
कार्य करण कतृर्त्वे प्रकृतिः हेतुः उच्यते - कार्य और करण द्वारा होने वाली क्रियाओं को उत्पन्न करने में प्रकृति हेतु कही गयी है।
सुखदुःखानाम् भोक्तृत्वे पुरुषः हेतुः उच्यते - सुख दुःख के भोक्ता-पन में पुरुष हेतु कहा गया जाता है।
कार्य और करण को उत्पन्न करने में हेतु प्रकृति कही जाती है और पुरुष सुख-दुःखों के जीवात्मा को भोग भोगवाने के कारण भोगने में हेतु कहा जाता है। प्रकृति समस्त भौतिक कारणों तथा कार्यों (परिणामों) की हेतु कही जाती है, और जीव (पुरुष) इस संसार में विविध सुख-दुख के भोग का कारण कहा जाता है।

गीता अध्याय १३ क्षेत्र क्षेत्रज्ञ विभाग योग श्लोक २१

प्रकृतिस्थः पुरुषः हि प्रकृतिजान् गुणान् भुङ्क्ते - प्रकृति में स्थित पुरुष (जीव-आत्मा) ही प्रकृति जन्य याने प्रकृति से उत्पन्न गुणों का भोक्ता बनता है, और गुणसंगः अस्य सत् असत् योनि जन्मसु कारणम् - गुणों के संग ही इसके ऊँच - नीच योनियों में जन्म लेने का कारण बनता है।
इस प्रकार जीव प्रकृति के तीनों गुणों का भोग करता हुआ प्रकृति में ही जीवन बिताता है। यह उस प्रकृति के साथ उसकी संगति के कारण है। इस तरह उसे उत्तम तथा अधम योनियाँ मिलती रहती हैं।

पुरुषः प्रकृतिस्थः - वास्तव में पुरुष प्रकृति (शरीर) में स्थित है ही नहीं। परन्तु जब वह पुरुष याने आत्मा प्रकृति याने शरीर से सम्बन्ध कर लेता है और मैं, मेरा आदि अहंकार से जुड़ जाता है तब वह प्रकृति स्थित कहलाता है।
सत्त्व, रज, और तम - ये तीनों गुण प्रकृति से उत्पन्न होते हैं। इन तीन गुणों से ही सम्पूर्ण पदार्थों और क्रियाओं की उत्पत्ति होती है। प्रकृतिस्थ पुरुष जब इन गुणों के साथ अपना सम्बन्ध मान लेता है, तब इन गुणों के प्रभाव में किये गये कर्मों और उनके कर्म-फलों के कारण उसे ऊँच - नीच योनियों में जन्म लेने का कारण बन जाता हे।

प्रकृति और पुरुष का भेद जानना विवेक याने ज्ञान कहलाता है।
असंगो ह्ययम् पुरुषः (बृहदा. उप - ४.३.१५) असंगता ( प्रकृति और गुणों से असंग) हमारा स्वरूप है।
“मैं” जड़ प्रकृति है, और “हूँ” चेतन याने पुरुष है, और “मैं + हूँ” - इसमें जड़-चेतन का सम्बन्ध जुड़ जाता है। शरीर कर्ता है और शरीर से जुड़ा पुरुष भोक्ता बन जाता है।
प्रकृति में याने त्रिगुणमयी माया (गीता अध्याय ७ श्लोक १४) में स्थित ही पुरुष प्रकृति से उत्पन्न त्रिगुणात्मक पदार्थों को भोगता है और इन गुणों का संग ही इस जीवात्मा के अच्छी-बुरी योनियों में जन्म लेने का कारण है। सत्त्व गुण के संग से

देव योनि में एवं रजोगुण के संग से मनुष्य योनि में और तमो गुण के संग से पशु आदि नीच योनियों में जन्म होता है।

गीता अध्याय १३ क्षेत्र क्षेत्रज्ञ विभाग योग श्लोक २२
इस देह में स्थित यह आत्मा वास्तव में परमात्मा ही है। वह साक्षी होने से उपद्रष्टा और यथार्थ सम्मति देने वाला होने से अनुमन्ता, सबका धारण-पोषण करने वाला होने से भर्ता, जीव रूप से भोक्ता, ब्रह्मा आदि का भी स्वामी होने से महेश्वर और शुद्ध होने से परमात्मा - ऐसा कहा गया है।
वास्तव में पुरुष “पर” ही है, किन्तु अन्य (माया) से सम्बन्ध से वह उपद्रष्टा, अनुमन्ता, आदि बन जाता है। ये सम्बन्ध अपने कर्त्तव्य का पालन करने के लिए ही है, मोह-माया ममता के लिए नहीं।

गीता अध्याय १३ क्षेत्र क्षेत्रज्ञ विभाग योग श्लोक २९
यः कर्माणि सर्वशः प्रकृत्या एव क्रियमाणानि पश्यति - जो सम्पूर्ण क्रियाओं को सब प्रकार से प्रकृति के द्वारा ही की जाती हुई देखता है,
तथा आत्मानम् अकर्तारम् पश्यति सः च - तथा अपने आप को अकार्ता देखता है याने अनुभव करता है, वही यथार्थ देखता है।

और जो पुरुष सम्पूर्ण कर्मों को सब प्रकार से प्रकृति द्वारा ही किए जाते हुए देखता है और आत्मा को अकर्ता देखता है, वही यथार्थ देखता है।

जिस क्षण यह पुरुष भूतों के पृथक-पृथक भाव को एक परमात्मा में ही स्थित तथा उस परमात्मा से ही सम्पूर्ण भूतों का विस्तार देखता है, उसी क्षण वह ब्रह्म को प्राप्त हो जाता है।

गीता अध्याय १३ क्षेत्र क्षेत्रज्ञ विभाग योग श्लोक ३१
कौन्तेय - हे अर्जुन!

अयम् अनादित्वात् निर्गुणत्वात् अव्ययः परमात्मा - यह पुरुष स्वयं अनादि होने से और गुणों से रहित होने से अविनाशी परमात्म - स्वरूप ही है।
शरीरस्थः अपि न करोति न लिप्यते - यह शरीर में रहता हुआ भी न कर्म करता है और न ही कर्मो में लिप्त होता है।
हे अर्जुन! अनादि होने से और निर्गुण होने से यह अविनाशी परमात्मा शरीर में स्थित होने पर भी वास्तव में न तो कुछ करता है और न लिप्त ही होता है। जिस प्रकार सर्वत्र व्याप्त आकाश सूक्ष्म होने के कारण लिप्त नहीं होता, वैसे ही देह में सर्वत्र स्थित आत्मा निर्गुण होने के कारण देह के गुणों से लिप्त नहीं होता।

श्रीमद भगवद् गीता अध्याय १४ गुण त्रय विभाग योग भूमिका

गीता अध्याय २ के श्लोक ४५ में भगवान श्रीकृष्ण अर्जुन से कहते हैं: निः त्रैगुण्यो भव अर्जुन - तीनों गुणों के प्रभाव से मुक्त हो अर्जुन।
गुणों का प्रभाव मनुष्य के कर्मो से पता चलता है। और कर्म प्रकृति के गुणों के अनुसार होते हैं। इससे कैसे बाहर निकलें?

कर्म तो मनुष्य को करना ही पड़ता है। बिना कर्म किये मनुष्य क्षण मात्र भी नहीं रहा सकता। स्वयं भगवान भी कर्म किये बिना नहीं रहा सकते।
गीता अध्याय ३ के श्लोक ५ में श्रीकृष्ण कहते हैं: निःसंदेह कोई भी मनुष्य किसी भी काल में क्षणमात्र भी बिना कर्म किए नहीं रहता क्योंकि सारा मनुष्य समुदाय प्रकृति जनित गुणों द्वारा परवश हुआ कर्म करने के लिए बाध्य किया जाता है। एक प्रकृति जो सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का निर्माण भी करती है और वह ही उसे चलाती भी है। सम्पूर्ण कर्म प्रकृति के आधीन हैं और मनुष्य परवश हो कर प्रकृति के अधीन कर्म करता है।

प्रकृति मनुष्य को कैसे परवश करती है?

प्रकृति याने माया अपनी तीन शक्ति, या रस्सी, या सांकल किसी भी नाम से कहें, एक मदारी कठपुतलियों को अपनी उँगलियों पर नाचता है उसी तरह प्रकृति अपनी तीन रस्सियों (सत, रज, और तम गुणों) से मनुष्य को नचाती रहती है। जब तक यह मदारी - कठपुतलियों वाला बंधन है, मनुष्य लाख चाहे, मुक्त नहीं हो सकता। इस प्रकार मनुष्य दो प्रकार से संसार में बंधा रहता है। एक तो “मैं कर्ता हूँ” का अहम् भाव (I-ness, Egoism) शरीर, मन, और बुध्दि से मनुष्य को प्रकृति से बांधे रखता है, और दूसरा प्रकृति अपनी तीन रस्सियों (गुणों) से मनुष्य को नचाती रहती है। जब तक प्रकृति और मनुष्य (आत्मा) का यह सम्बन्ध टूटता नहीं है, यह संसार यूँ ही चलता रहेगा।
गीता अध्याय १३ में श्रीकृष्ण अपनी प्रकृति याने माया और पुरुष याने शरीर और आत्मा का आपसी सम्बन्ध का वर्णन करते हुए कहते हैं कि प्रकृति और पुरुष मेरे द्वारा उत्पन्न किये गये हैं। इन दोनों का कारण मैं ही हूँ। मेरी ही प्रकृति के सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड, चल-अचल प्राणी समुदाय, स्थूल और सूक्ष्म शरीर का निर्माण होता है। और इन जड़ समुदाय में जो चेतन आत्मा है वह भी मेरा ही अंश है। जब आत्मा शरीर को अपना मान लेती है तब वह प्रकृति से बंध जाती है, उसमें कर्ता होने का अहसास जाग्रत हो जाता है और फिर वह संसार (जन्म-मृत्यु) के फेरे में फंस जाती है। जो ज्ञान आत्मा को प्रकृति से अलग करे वह सच्चा ज्ञान है।

गीता अध्याय १४ गुण त्रय विभाग योग श्लोक ५
महाबाहो - हे अर्जुन!
प्रकृतिसम्भवाः सत्त्वम् रजः तमः इति गुणाः - प्रकृति से उत्पन्न होने वाले सत्त्व, रज, और तम ये तीनों गुण,
अव्ययम् देहिनम् देहे निबध्नन्ति - अविनाशी देही (देह में रहने वाली जीवात्मा) को देह में बाँध देते हैं।
हे अर्जुन! सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण - ये प्रकृति से उत्पन्न तीनों गुण अविनाशी जीवात्मा को शरीर में बाँधते हैं।
गुणातीत

अब गुणातीत अवस्था को कैसे जाने और उस तक कैसे पहुंचे?

गीता अध्याय १४ गुण त्रय विभाग योग श्लोक १९
यदा द्रष्टा गुणेभ्यः अन्यम् कर्तारम् न अनुपश्यति - जब विवेकी विचार-कुशल मनुष्य, तीनों गुणों के सिवाय अन्य किसी को कर्ता नहीं देखता,
च गुणेभ्यः परम् वेत्ति सः मद्भावम् अधिगच्छति - और अपने को गुणों से पर अनुभव करता है, तब वह मेरे सत्त्व-स्वरूप को प्राप्त हो जाता है।
न अन्यम् गुणेभ्यः कर्तारम् - जिस समय दृष्टा तीनों गुणों के अतिरिक्त अन्य किसी को कर्ता है।
सम्पूर्ण क्रियाएं गुणों के कारण हो रही है। जब मनुष्य यह जान लेता है कि समस्त कर्म शरीर द्वार गुणों के प्रभाव से हो रहे हैं, तब वह उसमें लिप्त नहीं होता। जो इस बात को तत्त्व से जानता है, उस समय वह मेरे स्वरूप को प्राप्त होता है।
गीता अध्याय १४ गुण त्रय विभाग योग श्लोक २३
यः उदासीनवत् आसीनः गुणैः न विचाल्यते - जो उदासीन की तरह स्थित है और जो गुणों के द्वारा विचलित नहीं किया जा सकता तथा,
गुणाः एव वर्तन्ते इति यः अवतिष्ठति न इंगते - गुण ही गुणों में बरत रहे हैं - इस भाव से जो अपने स्वरूप में ही स्थित रहता है और स्वयं कोई भी चेष्टा नहीं करता।
उदासीनवत् आसीनः - जो मनुष्य गुणों द्वारा होने वाली प्रवृति याने क्रियाओं के प्रति न तो उनका पक्षपाती है और न ही मध्यस्थ बस उन क्रियाओं को उदासीन भाव से देखता है।
गुणैः न विचाल्यते - गुणों के प्रभाव में होने वाली क्रियाएँ उसे विचलित नहीं करती।
गुणाः एव वर्तन्ते इति - गुण ही अपने-अपने आप को बरत रहे हैं यह समझ कर वह मनुष्य अपने स्वाभाविक रूप में स्थित रहता है, और स्वयं कोई चेष्टा नहीं करता।

गीता अध्याय १५ पुरुषोत्तम योग श्लोक ७
मम एव अंशः जीवलोके जीवभूतः सनातनः
मनःषष्ठानि इन्द्रियाणि प्रकृतिस्थानि कर्षति ॥७॥

जीवलोके जीवभूतः मम एव सनातनः अंशः - इस संसार में जीव बना हुआ आत्मा स्वयं मेरा ही सनातन अंश है; परन्तु वह -
प्रकृतिस्थानि मनःषष्ठानि इन्द्रियाणि कर्षति - प्रकृति में स्थित मन और पाँचों इन्द्रियों को आकर्षित करता है, याने मन इन्द्रियों को अपना मान लेता है।
प्रकृतिस्थानि - मगर जीव प्रकृति में स्थित याने मन-बुध्दि-अहंकार के कारण अपने आप को प्रकृति का अंश समझ कर उसी के प्रभाव में कार्य करता हुआ सदा संसार चक्र में फंसा रहता है।
गीता अध्याय १८ मोक्ष संन्यास योग श्लोक १७
यस्य अहङ्कृतः भावः न - जिसका अहंकार भाव याने मैं कर्ता हूँ ऐसा भाव नहीं है,
यस्य बुद्धिः न लिप्यते - जिसकी बुध्दि लिप्त नहीं है,
सः इमान् लोकान् हत्वा अपि - वह इन सम्पूर्ण प्राणियों को मार कर भी
न हन्ति न निबध्यते - न तो मारता है ओर न ही कर्म-बंधन में बंधता है।

जिस पुरुष के अन्तःकरण में 'मैं कर्ता हूँ' ऐसा भाव नहीं है तथा जिसकी बुद्धि सांसारिक पदार्थों में और कर्मों में लिपायमान नहीं होती, वह पुरुष इन सब लोकों को मारकर भी वास्तव में न तो मारता है और न पाप से बँधता है।
अर्जुन ने गीता के पहले अध्याय के श्लोक ३६ में कहा था कि: इन धृतराष्ट्र के पुत्रों को मार कर हमें पाप ही लगेगा।
अतः श्रीकृष्ण कहते हैं: जिसका अहंकार भाव याने मैं कर्ता हूँ ऐसा भाव नहीं है, जिसकी बुध्दि लिप्त नहीं है, वह इन सम्पूर्ण प्राणियों को मार कर भी - न हन्ति न निबध्यते - न तो मारता है ओर न ही कर्म-बंधन में बंधता है।

गीता अध्याय १८ मोक्ष संन्यास योग श्लोक १८
ज्ञाता (जानने वाले का नाम 'ज्ञाता' है), ज्ञान (जिसके द्वारा जाना जाए, उसका नाम 'ज्ञान' है) और ज्ञेय (जानने में आने वाली वस्तु का नाम 'ज्ञेय' है)- ये तीनों प्रकार की कर्म-प्रेरणा हैं और कर्ता (कर्म करने वाले का नाम 'कर्ता' है), करण (जिन साधनों से कर्म किया जाए, उनका नाम 'करण' है - अंतःकरण) तथा क्रिया (करने का नाम 'क्रिया' है) - ये तीनों प्रकार का कर्म-संग्रह है।
अगर कर्ता का भाव न हो तो सारे कर्म सिर्फ क्रिया बन कर रह जाते हैं। जहां कर्ता का भाव है, वहां कर्म - कर्म फल वाला बन जाता है और जहां कर्म फल है, वहां बंधन है।
गीता अध्याय १८ मोक्ष संन्यास योग श्लोक ४०
पृथ्वी में या आकाश में अथवा देवताओं में तथा इनके सिवा और कहीं भी ऐसा कोई भी सत्त्व नहीं है, जो प्रकृति से उत्पन्न इन तीनों गुणों से रहित हो।

अष्टावक्र गीता अध्याय ८
अष्टावक्र ऋषि राजा जनक से कहते हैं: जब तक अहम् है तब तक ही बंधन हैं। अहम् नहीं तो मोक्ष है। जहां चाह है वहां बंधन हैं, जहां चाह नहीं वहां मोक्ष है।

Bondage is consequence of mind (चित्त) attaching itself to the sense-organs. Mind then perceives the phenomenal world of happiness or anger, acceptance or rejection. Liberation is achieved when the mind neither desires nor grieves, neither accepts nor rejects. Mind and I (ego-sense) are bondage. Extinction of mind and I is free.

Astavakra takes up this logical doubt for discussion and explains in this chapter how the 'bondage', and why the 'freedom'.

Mahopaniṣad - defines the 'bondage' with one word, namely, 'मम् इति' - 'Mine-ness', and with another single word 'निर्-मम् इति', namely, 'Not-mine-ness' - the 'freedom'.

अष्टावक्र गीता अध्याय ८ सूत्र १
अष्टावक्र उवाच -
तदा बन्धो यदा चित्तं किन्चिद् वाञ्छति शोचति ।
किञ्चिन् मुञ्चति गृण्हाति किञ्चिद् हृष्यति कुप्यति ॥८-१॥

यदा चित्तम् - जब चित्त याने मन
किन्चिद् वाञ्छति च शोचति - कुछ चाहता है, कुछ दुखी होता है,
किञ्चिन् मुञ्चति च किञ्चिद् गृण्हाति - कुछ त्यागता है, कुछ ग्रहण करता है,
किञ्चिद् हृष्यति कुप्यति - कभी प्रसन्न होता है, कभी दुखी होता है,
तदा बन्धः - तब वह पुरुष बंधन में बंधा हुआ है।

अष्टावक्र कहते हैं - तब बंधन है जब मन इच्छा करता है, शोक करता है, कुछ त्याग करता है, कुछ ग्रहण करता है, कभी प्रसन्न होता है या कभी क्रोधित होता है।
'जब मन कुछ चाहता है'--अष्टावक्र ने कहा--'कुछ शोक करता है, कुछ त्यागता है, कुछ ग्रहण करता है, जब वह दुखी और सुखी होता है--तब बंधन है।

जब मन सक्रिय होता है तब बंधन है। मन की क्रिया बंधन है। क्रोध बंधन है। काम बंधन है, लोभ बंधन है-- दान भी बंधन है। करुणा भी बंधन है। मन की क्रिया-मात्र बंधन है। जहां मन सक्रिय हुआ, तरंगें उठीं, वहां तुम बंध गए। जहां मन पूरा निष्क्रिय हुआ, वहीं तुम मुक्त हो गए। है।' जो बंध नहीं है, वही मोक्ष है।

यदा चित्तं वांछति! - जहां मन की क्रिया है, वहीं बंधन है। जिसके चित्त में वांछा उठी याने इच्छा उठी वह बन्धन में है।
यदा चित्तं वांछति - किंचित शोचति...। जब वांछित वस्तु नहीं मिली तब शोक! जहां शोक वहां बंधन - तदा बंधः!
'जो कुछ त्यागता है, कुछ ग्रहण करता है - कुछ पकड़ा, कुछ छोड़ा--दोनों बंधन है। -यदा बंधः - जो सुखी होता, दुखी होता। सुख और दुख दोनों में कोई भी आनंद नहीं है। सुख आएं तो सौभाग्य मत समझना। सुख आएं तो उनके भी साक्षी बनना। और दुख आएं तो दुर्भाग्य मत समझना; दुख आएं तो उनके भी साक्षी बनना। और दोनों के साक्षी बन कर तुम पाओगे कि दोनों के पार हो गए हो।

जो न सुखी होता न दुखी, जहां न सुख है न दुख, वहीं बंधन के पार हो जाता है आदमी। जब तक सुखी होता, दुखी होता, छोड़ता, पकड़ता, तभी तक बंधन है। तदा बंधः!

संसार और मोक्ष तुम्हारे चित्त की दशाएं हैं--चाह और अचाह की। 'जब मन न चाह करता है, न सोचता है, न त्यागता है, न ग्रहण करता है, न सुखी होता, न दुखी होता--तब मुक्ति है।' - तदा मुक्तिः।

योगवाशिष्ठ में वशिष्ठ मुनि राम से कहते हैं:
बन्धः हि वासना-बन्धः मोक्षः स्यात् वासना-क्षयः।
वासनाः त्वम् परित्यज्य मोक्ष-अर्थित्वम् अपि त्यज ॥

चित्त में अनेक प्रकार के भोगों की वासना ही पुरुष के बंधन का कारण है । समग्र-रूप से वासना के क्षय हो जाने का नाम ही मोक्ष है । हे राम ! जब तुम वासना का त्याग करोगे और मोक्ष की इच्छा न करोगे, तब सुखी हो जाओगे।

Ashtavakra says: There is bondage, as long as mind desires something, grieves about something, sacrifices something, accepts something, is pleased about something or is angry about something. It is bondage when the mind desires or grieves at anything; does reject or accept anything; does feel happy or angry at anything.

अष्टावक्र गीता अध्याय ८ सूत्र २
अष्टावक्र कहते हैं:
तदा मुक्तिर्यदा चित्तं न वाञ्छति न शोचति ।
न मुञ्चति न गृण्हाति न हृष्यति न कुप्यति ॥८-२॥

यदा चित्तं - जब चित्त याने मन
न वाञ्छति न शोचति - न चाहता है, न ही दुखी है,
न मुञ्चति न गृण्हाति - न त्याग करता है और न ही ग्रहण करता है.
न दृष्यति न कुप्यति - न कभी हर्षित होता है और न ही क्रोधित होता है,

तदा मुक्तिः  - तब वह पुरुष मुक्त है।

जब मन इच्छा नहीं करता है, शोक नहीं करता है, त्याग नहीं करता है, ग्रहण नहीं करता है, प्रसन्न नहीं होता है या क्रोधित भी नहीं होता है, तब वह मुक्ति हो जाता है।

जिस काल में चित्त न भोगों की प्राप्ति की इच्छा करता है, और न शोकों के त्याग की इच्छा करता है, अर्थात पदार्थ के पाने पर न उसको हर्ष होता है, और न प्यारे सम्बन्धियों के नष्ट या वियोग हो जाने पर शोक होता है, किन्तु एक-रस सदा ज्यों का त्यों बना रहता है, उसी काल में वह पुरुष मोक्ष को प्राप्त हो जाता है।

Liberation is when mind does not desire, does not grieve, does not sacrifice, does not accept, is not pleased or get angry. Freedom is attained when the mind does not desire or grieve, does not reject or accept, does not feel happy or angry at anything.

Annapurnopanishad: ‘There is no freedom found either in the outer space, or in the nether kingdom, or on the surface of the earth. It is found only in the mind in which all desires have dried up. When desires are conquered, the march of thoughts cease, and the mind ends. This is the state of freedom.’

Yogavasistha: ‘Thought reduction is freedom, thought assertion is bondage’. There is no other escape. The seeker must learn to rise above his desire promptings.

'This ignorance is nothing but desires; when desires have ended, that state is called the state of freedom. The moment you become desireless, instantaneously that man of reflection has established himself in 'freedom'.

अष्टावक्र गीता अध्याय ८ सूत्र ३
अष्टावक्र कहते हैं:
तदा बन्धो यदा चित्तं सक्तं काश्वपि दृष्टिषु ।
तदा मोक्षो यदा चित्तम सक्तं सर्वदृष्टिषु ॥८-३॥
यदा चित्तं कासु अपि दृष्टिषु सक्तं तदा बन्धः अपि - जब मन किसी दृष्टि / विषय में लगा हुआ है, तब वह बंधन में है।
यदा चित्तम सर्वदृष्टिषु असक्तं तदा मोक्षो - जब मन सब दृष्टियों / विषयों में लगा हुआ नहीं है, तब मुक्त है।

तब बंधन है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्त है, तब मुक्ति है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्ति रहित है।

'जब मन किसी दृष्टि अथवा विषय में लगा है...।'
किसी दृष्टि में लगा है--आंख से जो दिखाई पड़ता है उसमें लगा है; कान से जो सुनाई पड़ता है उसमें लगा है; हाथ से जो स्पर्श में आता है उसमें लगा है--तो दृष्टि में लगा है।

यदा चित्तम् कासु दृष्टिषु सक्तम् तदा बंधः - 'जब मन किसी दृष्टि अथवा विषय में लगा हुआ है, तब बंध है।'
यदा चित्तम् सर्वदृष्टिषु असक्तम् तदा मोक्षः - 'और मन सब दृष्टियों से जब अनासक्त है, तब मोक्ष है।'

जब तुम देखते हुए--और नहीं देखते; चलते हुए--और नहीं चलते; छूते हुए--और नहीं छूते; सुनते हुए--नहीं सुनते; सब होता रहता है, लेकिन तुम अपने द्रष्टा-भाव में स्थिर होते हो, वहां से तुम विचलित नहीं होते, वहां अविचलित तुम्हारी अंतर ज्योति कंपती नहीं, कोई हवा का झोंका तुम्हें हिलाता नहीं; सब आता है जाता है, तुम वही के वही बने रहते हो, एकरस, ज्यों के त्यों--यही मोक्ष है।

There is bondage when mind is attracted towards any of the visible things and liberation is when mind is not attracted to anything visible. It is bondage, when the mind is attached to any of the sensory perceptions. It is freedom when the mind is detached from all perceptions.

अष्टावक्र गीता अध्याय ८ सूत्र ४
अष्टावक्र कहते हैं:
यदा नाहं तदा मोक्षो यदाहं बन्धनं तदा ।
मत्वा इति हेलया किञ्चित् मा गृहाण विमुञ्च मा ॥८-४॥

यदा अहम् बन्धनं तदा - जब 'मैं' हूँ तब बंधन है,
यदा न अहम् तदा मोक्षो - जब 'मैं' नहीं, तब मोक्ष है,
मत्वा इति हेलया - इस प्रकार इच्छा कर के,
किञ्चित् मा गृहाण मा विमुञ्च - न ग्रहण करो ओर न ही त्याग करो।
जब तक 'मैं' या 'मेरा' का भाव है, तब तक बंधन है, जब 'मैं' या 'मेरा' का भाव नहीं है तब मुक्ति है। यह जानकर न कुछ त्याग करो और न कुछ ग्रहण ही करो।

मत्वा - यह सोच कर कि। हेलया - इच्छा।

जब तक पुरुष में अहंकार बैठा है - 'मैं ब्राह्मण हूँ', 'मैं ज्ञानी हूँ,' 'मैं त्यागी हूँ, तब तक वह मुक्त कदापि नहीं हो सकता है ।
ऐसा भी कहा है:
यावत् स्यात् स्वस्य सम्बन्धः अहङ्कारेण दुरात्मना ।
तावत् न लेश-मात्रा-पि मुक्ति-वार्ता-विलक्षणा ॥
“तब तक इस जीव का सम्बन्ध दुरात्मा अहंकारी के साथ बना रहता है, तब तक मुक्ति लेश-मात्र इसको प्राप्त नहीं होती है। “

यदा “अहम्: तदा बंधनम् - ‘जब “मैं” हूं, तब बंधन है।’
‘मैं’ ही बंध हूं। मेरा भाव मुझे दूर किए है परमात्मा से। यह सोचना कि मैं हूं, मेरे और उसके बीच फासला है। यही सीमा अटका रही।
यदा ‘अहम् न’ तदा मोक्षः - जिस क्षण मैं जानता हूं--वही है, मैं नहीं।
यदा ‘अहम् न’ तदा मोक्षः--जहां मैं नहीं, बस वहां मुक्ति, वहां मोक्ष।
एक ही चीज गिरा देनी है: ‘मैं’- भाव, अस्मिता, अहंकार। और जब तक चित्त में लहरें हैं, तब तक अहंकार नहीं गिरता, क्योंकि अहंकार सभी लहरों के जोड़ का नाम है। अहंकार तुम्हारी सारी अशांति का संघट है। अहंकार कोई वस्तु नहीं है कि तुम उठा कर फेंक दो। अहंकार तुम्हारे पूरे पागलपन का संगृहीत नाम है। जैसे-जैसे तुम शांत होते जाओगे, वैसे-वैसे अहंकार विसर्जित होता जाएगा।

जैसे तुम गए और देखा दरिया में तूफान है, फिर तूफान शांत हो गया--फिर तुम क्या पूछते हो तूफान कहां गया? जब दरिया शांत है तो तूफान कहां है? क्या तुम कहोगे कि तूफान अब शांत अवस्था में है? तूफान है ही नहीं। और जब तूफान था तब क्या था? तब भी दरिया ही था, सिर्फ अस्तव्यस्त दरिया था।
तूफान कोई वस्तु नहीं है, तूफान एक उद्विग्न अवस्था है।
अहंकार भी तूफान जैसा है। तुम्हारे चित्त की उद्विग्न अवस्था का नाम अहंकार है। जैसे-जैसे तुम शांत होने लगे, अहंकार विदा होने लगा। परम शांति में तुम्हारी सीमा खो जाती है, तुम अचानक असीम के साथ एक हो जाते हो।

‘जब “मैं” हूं तब बंध है।’

यदा नाहं तदा मोक्षो यदाहं बंधनं तदा - ‘और जब मैं नहीं, तब मोक्ष।’
‘इस प्रकार विचार कर न इच्छा कर, न ग्रहण कर, न त्याग कर।’

There is bondage, as long as there is feeling of 'I' and 'my' and liberation is when there is no feeling of 'I' and 'my'. Knowing this stay playful neither accepting nor sacrificing anything.

When there is no ego-‘I’ there is ‘freedom’, when there is ego-‘I’ there is ‘bondage’. Knowing thus, stop from accepting or rejecting anything playfully.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायामष्टमं प्रकरणं समाप्तम्

अध्याय ८ में अष्टावक्र ऋषि राजा जनक से कहते हैं:
जब तक अहम् है तब तक ही बंधन हैं। अहम् नहीं तो मोक्ष है। जहां चाह है, वहां बंधन हैं, जहां चाह नहीं वहां मोक्ष है।
तब बंधन है जब मन इच्छा करता है, दुखी-सुखी होता है, कुछ त्याग करता है, कुछ ग्रहण करता है, कभी प्रसन्न होता है या कभी क्रोधित होता है। मन की क्रिया-मात्र बंधन है। जो बंध नहीं है, वही मोक्ष है।

सुख और दुख दोनों में कोई भी आनंद नहीं है। सुख आए तो उनके भी साक्षी बनना। जब मन इच्छा नहीं करता है, शोक नहीं करता है, त्याग नहीं करता है, ग्रहण नहीं करता है, प्रसन्न नहीं होता है या क्रोधित भी नहीं होता है, तब वह मुक्ति हो जाता है।
तब बंधन है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्त है, तब मुक्ति है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्ति रहित है। किसी दृष्टि में लगा है--आंख से जो दिखाई पड़ता है उसमें लगा है; कान से जो सुनाई पड़ता है उसमें लगा है; हाथ से जो स्पर्श में आता है उसमें लगा है--तो दृष्टि में लगा है।

जब तुम देखते हुए--और नहीं देखते; चलते हुए--और नहीं चलते; छूते हुए--और नहीं छूते; सुनते हुए--नहीं सुनते; सब होता रहता है, लेकिन तुम अपने द्रष्टा-भाव में स्थिर होते हो, वहां से तुम विचलित नहीं होते, वहां अविचलित तुम्हारी अंतर ज्योति कंपती नहीं, कोई हवा का झोंका तुम्हें हिलाता नहीं; सब आता है जाता है, तुम वही के वही बने रहते हो, एकरस, ज्यों के त्यों--यही मोक्ष है।

हे पुत्र !  जब तक 'मैं' या 'मेरा' का भाव है, तब तक बंधन है, जब 'मैं' या 'मेरा' का भाव नहीं है तब मुक्ति है। यह जानकर, न कुछ त्याग करो और न कुछ ग्रहण ही करो।

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ का सारांश

अष्टावक्र कहते हैं - सुख-दुःख, लाभ-हानि, मान-अपमान आदि सभी प्रकार के द्वन्द्व किसी के भी कभी भी शान्त नहीं होते। इस सत्य को जान कर तू किसी प्रकार का कोई व्रत मत ले और सर्व-त्यागी बन जा। तू सब क्रियाओं से, हर स्थिति से उदासीन हो जा।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे प्रिय ! हजारों मनुष्यों में से किसी एक भाग्य शाली पुरुष के चित्त में वैराग्य उत्पन्न होता है। उसके जीने की और भोगने की इच्छा भी निवृत्त हो जाती है।

यह सब अनित्य है, तीन प्रकार के कष्टों (दैहिक, दैविक और भौतिक) से घिरा है, सारहीन है, निंदनीय है, त्याग करने योग्य है, ऐसा निश्चित करने पर ही शांति प्राप्त होती है।

'वह कौन काल है और कौन-सी अवस्था नहीं है जिसमें मनुष्य को द्वंद्व, सुख-दुख न हो? अतः उनकी उपेक्षा कर। यथा प्राप्त वस्तुओं में संतोष करने वाला मनुष्य ही सिद्धि को प्राप्त होता है।'

'महर्षियों के, साधुओं के, योगियों के अनेक मत हैं। ऐसा देख कर उपेक्षा को प्राप्त हुआ मनुष्य ही शांति को प्राप्त होता है।'

चैतन्य का साक्षात् ज्ञान प्राप्त करके वैराग्य और समता से युक्त गुरु ही जन्म और मृत्यु के बंधन से तार देगा।

अष्टावक्र कहते हैं - हे जनक ! पञ्च-भूतों के विकार जो देह इन्द्रिय मन आदि से सम्बंधित हैं, उनको यथार्थ रूप से तुम भूत-मात्र देखो, आत्म-रूप करके उनको तुम मत देखो। जब तुम ऐसे देखोगे, तब उसी क्षण में तुम शरीर के विकारों से पृथक होकर आत्म-स्वरूप में स्थित हो जाओगे और उनका साक्षी भूत आत्मा भी तुमको प्रत्यक्ष प्रतीत होने लगेगी।

वासना ही संसार है, ऐसा जानकर सबका त्याग कर दो, उस त्याग से इच्छाओं का त्याग हो जायेगा और तुम्हारी यथा रूप अपने स्वरूप में स्थिति हो जाएगी।

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र १
अष्टावक्र उवाच -
कृता कृते च द्वन्द्वानि कदा शान्तानि कस्य वा।
एवम् ज्ञात्वा इह निर्वेदात् भव त्यागपरो अव्रती ॥९-१॥

कृता कृते च द्वन्द्वानि कस्य कदा शान्तानि - कृत-अकृत कर्म और दुःख-सुख आदि द्वन्द्व कब किसके शांत हुए हैं?
वा एवम् ज्ञात्वा इह निर्वेदात् अव्रती त्यागपरो भव - इस प्रकार संशय रहित जान कर इस संसार में विचार से व्रत रहित होता हुआ तू त्याग-परायण हो।

अष्टावक्र कहते हैं - यह कार्य करने योग्य है अथवा न करने योग्य और ऐसे ही अन्य द्वंद्व (हाँ या न रूपी संशय) कब और किसके शांत हुए हैं? ऐसा विचार करके विरक्त (उदासीन) हो जाओ, त्याग वान बनो, ऐसे किसी नियम का पालन न करने वाले बनो। इस उलझन में मत पड़ जाना कि इनको शांत करना है। ये किसी के भी शांत नहीं होते।
एवम् ज्ञात्वा इह निर्वेदात् भव - ऐसा जान कर! 'इस प्रकार निश्चित जान कर...'इस प्रकार निश्चित जान कर इस संसार में उदासीन हो कर अ-व्रती और त्याग परायण हो।'
निर्वेदात् भव - उदासीन याने अपने-आप में बैठ जाना - indifferent, अपनी गहराई में बैठ जाना; ऐसे सरक जाना अपने भीतर कि जहां बाहर की कोई तरंग न पहुंचती हो।
जो उदासीन हो जाता है वह कहता है: न मैं शांत हो सकता हूं न अशांत; मैं तो द्रष्टा हूं। यह शांत और अशांत होने की बात भी मन के साथ तादात्म्य के कारण है।

सुख और दुःख दोनों ही द्वन्द्व रूप है। जो सुखी होना चाहता है, वह दुखी भी होगा। जितने तुम सुखी होना चाहोगे, उतने दुखी हो जाओगे। जिसने जान लिया, वह तो कहता है: अब मुझे न सुखी होना, न दुखी; न शांत, न अशांत।

ध्यान न तो शांति है न अशांति। ध्यान तो वैसी चित्त की साक्षी-दशा है, जहां तुम शांति को उठते देखते और आसक्त नहीं होते; जहां तुम अशांति को उठते देखते और विक्षुब्ध नहीं होते। तुम कहते, यह तो मन का खेल है, चलता रहेगा, ये तो सागर की लहरें हैं, चलती रहेंगी, इनसे क्या लेना-देना है! तुम दूर बैठे उदासीन देखते रहते।

निर्वेद का अर्थ होता है: ऐसी दशा, जहां कोई भाव-तरंग से तुम्हारा संबंध न रह जाए। वेद का अर्थ होता है: भाव-तरंग। वेद का अर्थ होता है: ज्ञान-तरंग। इसलिए तो हम हिंदुओं के शास्त्र को वेद कहते हैं। इसलिए तो हम दुख को वेदना कहते हैं; भाव-तरंग, पीड़ा घेर लेती। निर्वेद का अर्थ है: जहां न तो ज्ञान की तरंग रह जाए, न भाव की तरंग रह जाए।
'ऐसा निश्चित जान कर संसार में उदासीन हो कर अ-व्रती और त्याग परायण हो।' अष्टावक्र कह रहे हैं: जिसने व्रत लिया, वह तो धोखे में पड़ जाएगा। क्योंकि व्रत तो जबरदस्ती है। व्रत का अर्थ तो है हठ। व्रत का अर्थ तो है आग्रह। अ-व्रती का अर्थ है: जिसका कोई आग्रह नहीं; जिसकी कोई मंशा नहीं; जो नहीं कहता कि ऐसा ही हो। लोभी व्रती होता है; बोध को उपलब्ध व्यक्ति अ-व्रती होता है।

व्रत से नहीं--बोध से। व्रत से नहीं--प्रेम से। व्रत से नहीं, नियम से नहीं, किसी बाहरी अनुशासन से नहीं--अंतरभाव से! अ-व्रती और त्याग परायण हो!
अष्टावक्र कहते हैं कि तू व्रत तो मत ले, लेकिन तेरा बोध ही तेरे जीवन में त्याग बन जाए, बस। त्याग को लाना न पड़े, बोध के पीछे छाया की तरह आए।

Sri Ashtavakra says: This is to be done, and this should not be done. Such confusions have never ended for anybody. Knowing this, hence be indifferent (neutral), be ascetic, and don't follow such (ritualistic) rules.
Here, the term 'अ-व्रती' is translated as 'passionless. Literally, the word means 'one who is no more observing the religious vows' (व्रत). These observances are generally undertaken for the fulfilment of some or other worldly desires.
Mahopanishad: 'Indifference to duties performed and not performed, as laid out in the sacred texts, he remains in his pure Self, as an ocean stilled.'

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र २
कस्य अपि तात धन्यस्य लोक-चेष्ट-अवलोकनात् ।
जीवित-इच्छा बुभुक्षा च बुभुत्सा-उपशमम् गताः ॥९-२॥

तात - हे प्रिय !
लोक-चेष्ट-अवलोकनात् कस्य धन्यस्य अपि - उत्पत्ति और विनाश रूप लोकों की चेष्टा के देखने से किसी महात्मा को भी -
जीवित-इच्छा च बुभुक्षा च बुभुत्सा-उपशमम् गताः - जीने की इच्छा और भोगने की इच्छा और ज्ञान की इच्छा शांति को प्राप्त हुई है।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे प्रिय ! हजारों मनुष्यों में से किसी एक भाग्य शाली पुरुष के चित्त में वैराग्य उत्पन्न होता है। उसके जीने की और भोगने की इच्छा भी निवृत्त हो जाती है।

'हे प्रिय! लोक व्यवहार, उत्पत्ति और विनाश को देख कर किसी भाग्यशाली की ही जीने की कामना, भोगने की वासना और ज्ञान की इच्छा शांत हुई है।' याने किसी की भी शांत नहीं होती। किसी भाग्यशाली की ही हो सकती है।

जीवन में जो चल रहा है चारों तरफ, उसका ठीक से अवलोकन करो! शास्त्र में मत जाओ खोजने। शास्त्र में नियम मिलेंगे और शास्त्र से व्रत आएगा। खोजो जीवन में--वहां से बोध मिलेगा और बोध का कोई व्रत नहीं है। बोध पर्याप्त है। उसे व्रत के सहारे की जरूरत नहीं है। व्रत तो अंधे के हाथ की लकड़ी है; और बोध, आंख वाले आदमी की आंख है। आंख वाले आदमी को लकड़ी नहीं चाहिए।

'जीवन के ठीक से अवलोकन से किसी भाग्यशाली को ही जीने की कामना, भोगने की वासना और ज्ञान की इच्छा शांत हुई है।'

तीन बातें कह रहे हैं: जीने की कामना, जीवितेच्छा! जीवन को देखो तो, फिर कामना करो जीने की। यहां जीवन में रखा क्या है, धरा क्या है? जीवन को गौर से तो देखो! इसकी आकांक्षा करने योग्य है? जिसके जीवन की आकांक्षा न रही, उसका परम जीवन है।

जिस आदमी ने इस जीवन की व्यर्थता को देखा और पहचाना, वह किसी जीवन की भी आकांक्षा नहीं करता। उसकी आकांक्षा ही विलीन हो जाती है, देख कर ही विलीन हो जाती है।
अगर बोध हो तो सपना भी जगा देता है। अगर बोध न हो तो जीवन भी ऐसा ही बीत जाता है, तुम उसका हिसाब भी नहीं लगा पाते।
कोई धन्य भागी ही जीवन की चेष्टाओं का अवलोकन करता है। अधिक लोग तो शास्त्रों में खोजते हैं।
इसलिए अष्टावक्र कहते हैं: कोई धन्य भागी कभी जीवन का ठीक अवलोकन करके...

जीवितेच्छा बुभुक्षा च बुभुत्सोपशमं गताः - तीन चीजों से मुक्त हो जाता है। जीने की इच्छा से, भोगने की इच्छा से और जानने की इच्छा से। वह धन्य भागी है, जिसकी कोई आकांक्षा नहीं; जो न भोगना चाहता, न जानना चाहता, न जीना चाहता; जो कहता है: देख लिया सब, इसमें कुछ भी नहीं है।

एकः यदा व्रजति कर्म-पुरः-सरः अयम् विश्राम-वृक्ष-सदृशः खलु जीव-लोकः ।
सायम् सायम् वास-वृक्षम् समेतः प्रातः प्रातः तेन तेन प्रयान्ति ॥
जैसे सायंकाल में इधर उधर से पक्षी उड़कर एक ही वृक्ष पर रात्रि को विश्राम के लिये इकट्ठे हो जाते हैं और प्रातः काल में सब इधर उधर उड़ जाते हैं, वैसे ही इस संसार रूपी वृक्ष सब जीव कर्मों के वश होकर इकट्ठे हो जाते हैं, फिर प्रारब्ध कर्म के भोग के पूरे होने पर, सब अकेले-अकेले होकर चले जाते हैं। कोई भी स्त्री, पुत्र, धनादि इसके साथ नहीं जाते हैं, और न साथ आते हैं, इस तरह विचार करके इनमें मोह को कदापि न करे।

Rare indeed, my son, is that blessed person whose passion for living, desire to enjoy, and hunger to learn and know have been extinguished by observing the ways of men.
In our identification with the body, mind, and intellect, we want to gain, to enjoy, and to know. The physical personality in us is excited with its passion for living जीवित-इच्छा; the psychological entity in us is drowned in the desire to enjoy बुभुक्षा; and the intellectual man in us is ever hungry to learn and to know बुभुत्सा.

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ३
अनित्यम् सर्वम् एव इदम् ताप-त्रय-दूषितम् ।
अ-सारम् निन्दितम् हेयम् इति निश्चित्य शाम्यति ॥९-३॥

इदम् सर्वम् अनित्यम् एव  - यह सब ही अनित्य है,
ताप-त्रय-दूषितम् - तीनों प्रकार के ताप से दूषित है,
अ-सारम् निन्दितम् हेयम्  - सार रहित है और निंदनीय है और त्यागने योग्य है,
इति निश्चित्य शाम्यति  - ऐसा जान कर शांति को प्राप्त होता है।

यह सब अनित्य है, तीन प्रकार के कष्टों (दैहिक, दैविक और भौतिक) से घिरा है, सारहीन है, निंदनीय है, त्याग करने योग्य है, ऐसा निश्चित करके ही शांति प्राप्त होती है।
'यह सब अनित्य है, तीनों तापों से दूषित है, सारहीन है, निंदित है, त्याज्य है--ऐसा निश्चय कर वह शांति को प्राप्त होता है।'

ये तीनों दौड़ें सिर्फ तीन ताप ले आती हैं।
इदम् सर्वम् अनित्यम्... यह सब अनित्य है, असार है--ऐसा बोध! अवलोकन से--याद रखना! शास्त्र से नहीं, उधार नहीं--अवलोकन से। अपनी ही आंख के अनुभव से। आधि-दैविक, आधि-भौतिक, आध्यात्मिक-- तीन तरह के दुख। शरीर का दुख, मन का दुख, आत्मा का दुख। बस, इतना ही मिलता है इस जगत में; और कुछ मिलता नहीं। दुख ही दुख मिलता है; और कुछ मिलता नहीं। राख ही राख हाथ आती है अंततः; कुछ और हाथ आता नहीं।

असारम् निंदितम् हेयम् इति निश्चित्य शाम्यति।
ऐसा जान कर कि यह बिलकुल व्यर्थ है, निंदित है, असार है, तो फिर शांति उपलब्ध हो जाती है। जैसे ही यह निश्चय हो जाता, कि यह जगत असार है, शांति फलित हो जाती है।

The Man of Wisdom becomes serene by realizing that this world indeed is transient, filthy with the triple misery, worthless, contemptible and as something to be rejected.

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ४
कः असौ कालः वयः किम् वा यत्र द्वन्द्वानि नः नृणाम् ।
तानि उपेक्ष्य यथा प्राप्त-वर्ती सिद्धिम् अवाप्नुयात् ॥९-४॥

यत्र नृणाम् द्वन्द्वानि नः - जिसमें मनुष्यों को सुख-दुःख न होए,
असौ कः कालः वा किम् वयः - वह कौन सा काल (समय) है और कौन सी अवस्था है? (अर्थात कोई भी नहीं)
तानि उपेक्ष्य - उन सब को विस्मरण या उनकी उपेक्षा करके - उनके प्रति उदासीन रह कर
यथा प्राप्त-वर्ती सिद्धिम् अवाप्नुयात् - यथा प्राप्त वस्तुओं में बरतने वाला पुरुष सिध्दि याने मोक्ष को प्राप्त होता है।

'वह कौन काल है और कौन-सी अवस्था है, जिसमें मनुष्य को द्वंद्व, सुख-दुख न हो? इसलिए उपेक्षा कर, यथा प्राप्त वस्तुओं में संतोष करने वाला मनुष्य, सिद्धि को प्राप्त होता है।'
ऐसा कोई काल नहीं है, जैसा कि लोग सोचते हैं, जैसा कि पुराण कहते हैं कि कभी ऐसा था। जैन-शास्त्र कहते हैं: सुखमा-सुखमा, एक ऐसा काल था जब सुख ही सुख था; फिर ऐसा काल आया जब सुखमा-दुखमा, सुख और दुख मिश्रित थे; फिर ऐसा काल आ गया दुखमा-दुखमा, दुख ही दुख। या हिंदू कहते हैं: ऐसा काल था सतयुग, जब सुख ही सुख था, रामराज्य था। लेकिन ये सब मन की कल्पनाएं हैं।

अष्टावक्र कहते हैं, 'वह कौन काल है, कौन अवस्था है, जिसमें मनुष्य को द्वंद्व न रहा हो? सुख-दुख न रहे हों?'
नहीं, किसी काल की प्रतीक्षा मत करो, किसी स्थिति की प्रतीक्षा मत करो।
यथा प्राप्तवर्ती सिद्धिम! - 'उनकी उपेक्षा कर, यथा प्राप्त वस्तुओं में संतोष करने वाला मनुष्य सिद्धि को प्राप्त होता है।'

जो मिला है! जो मिला है, उसमें ही बरतने वाला पुरुष मोक्ष को उपलब्ध हो जाता है।
जो है, उसमें ही बरतो। उससे ज्यादा की चाह मत करो।

अध्यात्म रामायण में कहा है:
सुख के अनन्तर दुःख होता है, और दुःख के अनन्तर सुख होता है; ये दोनों निश्चय करके जीव को अ-लंध्य हैं, याने हटाये नहीं जा सकते हैं। सुख में दुःख, और दुःख में सुख स्थित है, अर्थात् क्षणमात्र सुख के देनेवाले विषयों से अनेक रोग आदि दुःख उत्पन्न होते हैं, और उपवास आदि व्रतों से जिसमें दुःख होता है, फिर विषयों की प्राप्ति-रूपी सुख होता है। ये दोनों सुख दुःख ऐसे मिले हैं, जैसे पानी और कीचड़ मिले होते हैं।

किसी भी देहधारी से ये सुख-दुःख किसी काल में त्यागे नहीं जा सकते हैं, इस वास्ते विवेकी पुरुष उन सुख-दुःख आदि द्वन्द्वों में भी इच्छा को त्यागकर शरीर को प्रारब्ध आश्रित छोड़ देता है।

When was that age or time when there are no confusions for a person. So become indifferent to your doubts and attain happiness without much effort.
What is that time or that age, in which the pairs of opposites do not exist for man? He who, abjuring these, rests contented with what comes to him unasked, reaches perfection.
Detachment from the mind is the only way to detach from the merciless brutalities of the pairs of opposites. He alone can realize the supreme peace and perfection who has transcended the mind and, therefore, has abandoned these pairs of opposites. He, thereafter, lives contented and happy with whatever comes to him

unasked (यथा प्राप्तवर्ती सिद्धिम!). In such a peaceful man, the ego is dead; he 'reaches perfection'.
Mahopaniṣad: 'Drunk in the nectar of cheerfulness, those peaceful men, who have reached the sense of contentment, ever reveling in the Self, are the saintly ones who have already reached the great state.'

There cannot be any cessation in the alternate play of joy and sorrow. The pairs of opposites represent the two poles of the same factor. There cannot be joy without sorrow.
'End of joy is sorrow; end of sorrow is joy; these two are for the living creatures as inescapable as day and night.'

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ५
नाना मतम् महा-ऋषीणाम् साधूनाम् योगिनाम् तथा ।
दृष्ट्वा निर्वेदम् आपन्नः कः न शाम्यति मानवः ॥९-५॥

नाना मतम् महा-ऋषीणाम् साधूनाम् योगिनाम् - नाना प्रकार के मत हैं महर्षियों के, साधुओं के, योगियों के, (कोई भी एक मत नहीं है, इसलिए भ्रमित करने वाले हैं),
इति तथा दृष्ट्वा निर्वेदम् आपन्नः कः मानवः न शाम्यति - ऐसा देख कर वैराग्य को प्राप्त हुआ कौन पुरुष शांति को नहीं प्राप्त होता?
महर्षियों, साधुओं और योगियों के विभिन्न मतों को देखकर कौन मनुष्य वैराग्यवान् होकर शांत नहीं हो जायेगा?
'महर्षियों के, साधुओं के, योगियों के अनेक मत हैं। ऐसा देख कर उपेक्षा को प्राप्त हुआ कौन मनुष्य शांति को नहीं प्राप्त होता है?'
नाना मतं महर्षीणां...।

महर्षियों के बहुत-से सिद्धांत हैं, दार्शनिकों के बड़े सिद्धांत हैं। अगर उनमें उलझे तो भटकते ही रहोगे। साधुओं के अनेक सिद्धांत हैं, योगियों के अनेक सिद्धांत हैं। सिद्धांतों की भरमार है। जीवन एक है, जीवन को समझाने वाली दृष्टियां बहुत हैं।

दृष्टव निर्वेदमापन्नः को न शाम्यति मानवः - 'ऐसा देखकर कि इस विवाद में क्या सार है? यह कहीं ले जाएगा नहीं...'

'ऐसा कौन व्यक्ति है जो इतनी-सी बात समझ कर शांत न हो जाए?'
शांत अगर होना है, तो सिद्धांतों से बचना। शांत अगर होना है, तो मत-वादों से बचना। शांत अगर होना हो तो स्वयं में खोजना, सिद्धांतों में मत भटक जाना। जीसस की सुनो कि मुहम्मद की? कि महावीर की? सभी अद्भुत पुरुष हैं! सभी के व्यक्तित्व में बड़ा चमत्कार है। जब वे कहते हैं तो उनकी बातों में सम्मोहन है। लेकिन उलझना मत।
अष्टावक्र कहते हैं: बुद्धिमान पुरुष वही है जो तर्क में आस्था नहीं रखता, तर्क का त्याग कर देता है। यह देख कर कि साधुओं के, योगियों के, महर्षियों के बहुत मत हैं, तो एक बात तो सच है कि मतों में सत्य नहीं हो सकता, नहीं तो बहुत मत नहीं होते। सत्य तो मत से परे है। तर्कों में सत्य नहीं हो सकता, नहीं तो तर्क का एक ही निष्कर्ष होता। तो सत्य तो तर्क से परे है ।
ऐसा देख कर मतों के प्रति उपेक्षा पैदा हो जाती है। और जो उस उपेक्षा को प्राप्त होता है, वह मनुष्य निश्चित ही शांति को प्राप्त हो जाता है।

Having seen the difference of opinions among the great sages, saints and yogis, who will not get detached and attain peace.
Where is that man, who having observed the diversities of opinions among the great seers, sages and yogins, and thus becoming completely indifferent, does not attain tranquility.
Even Shankara in Vivek Chudamani warns us.

'The wordy arguments are a dense forest which makes the mind lose its way and wander about. Hence, intelligent seekers should earnestly set about to realize the illumining principle of Consciousness - the essential Self.'

If these Acharyas are contradicting among themselves, and each is championing one school or the other, whom should a seeker follow as his preceptor, guide or Guru.
Ashtavakra explains the qualifications of a Guru in the following verse -

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ६
कृत्वा मूर्ति-परिज्ञानम् चैतन्यस्य न किम् गुरुः ।
निर्वेद-समता युक्त्या यः तारयति संसृतेः ॥९-६॥

निर्वेद-समता युक्त्या चैतन्यस्य मूर्ति-परिज्ञानम् कृत्वा - वैराग्य, समता और युक्ति द्वारा चैतन्य के मूर्ती के ज्ञान को जान कर,
यः संसृतेः तारयति किम् सः गुरुः न - जो संसार से अपने को तारता है क्या वह गुरु नहीं है?
चैतन्य का साक्षात् ज्ञान प्राप्त करके वैराग्य और समता से युक्त कौन गुरु जन्म और मृत्यु के बंधन से तार नहीं देगा?
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! जिसने विषय-वासना को त्याग करके शत्रु और मित्र में सम-बुध्दि करके, और श्रुति के अनुकूल युक्ति से अपने आत्म-स्वरूप का साक्षात्कार किया है, और जिसने अपने को ही सर्व-रूप से अनुभव किया है, उसने संसार से अपने को तारा है, दूसरा नहीं। हे जनक ! तुम अपने ही पुरुषार्थ से युक्त होगे, दूसरे करके नहीं होगे।

रामचन्द्रजी ने वशिष्ठ जी के प्रति हजारों शंकाएँ की थीं और जब सबका उत्तर वशिष्ठ जी ने देकर रामजी को संशयों से रहित करके आत्मा का बोध करा दिया, तब रामजी ने वशिष्ठ जी को गुरु माना। अर्जुन ने श्रीकृष्ण के प्रति हजारों शंकाएँ की थीं। जब अर्जुन को भगवान् ने विराट रूप दिखाया, तब उनको अर्जुन ने गुरु माना। इसी तरह और भी पूर्व जितने श्रेष्ठ पुरुष हुए हैं, उन्होंने चित्त के सन्देह दूर करने वाले को ही गुरु करके माना है। सो भी व्यवहार-दृष्टि से ही माना है, आत्म-दृष्टि से नहीं माना है। क्योंकि आत्म-दृष्टि में आत्मा का भेद नहीं है।

एवं 'गुरु-गीता' में भी अज्ञानी मूर्ख गुरु का त्याग करना ही लिखा है:
जो गुरु ज्ञान से हीन हो, मिथ्यावादी हो, विडम्बी हो, उसका त्याग कर देना चाहिए। क्योंकि जब वह अपना ही कल्याण नहीं कर सकता है, तो शिष्यों का कल्याण क्या करेगा। हे राजन ! ज्ञान की प्राप्ति के अनन्तर गुरु-शिष्य-व्यवहार भी मिथ्या हो जाता है, क्योंकि उसकी भेद बुद्धि नहीं रहती है।

‘जो उपेक्षा, समता और युक्ति द्वारा चैतन्य के सच्चे स्वरूप को जान कर संसार से अपने को तारता है, क्या वह गुरु नहीं है?’ अर्थात वही गुरु है।

अष्टावक्र कह रहे हैं कि गुरु तेरे भीतर छिपा है। अगर तू उपेक्षा, समता और युक्ति द्वारा चैतन्य के सच्चे स्वरूप को जान ले, तो मिल गया तुझे तेरा गुरु।

कृत्वा मूर्तिपरिज्ञानं चैतन्यस्य न किं गुरुः।
क्या यही गुरु नहीं है? समता से, उपेक्षा से, युक्ति द्वारा स्वयं के चैतन्य-स्वरूप को जान लेना--क्या यही गुरु नहीं है? क्या यही जान लेने की घटना पर्याप्त नहीं है?

गुरु का यह अंतिम कृत्य है कि वह समझाए कि जो मैंने तुझे समझाया, वह तेरे भीतर ही घट सकता है। गुरु की यह अंतिम कृपा है कि वह शिष्य को गुरु से भी छुटकारा दिला दे। यह आखिरी काम है। जो गुरु यह न करे, वह सद्गुरु नहीं।

लेकिन वास्तविक गुरु तो जल्दी ही जैसे ही तुम्हारे शिष्यत्व का काल पूरा हुआ और बोध का जागरण शुरू हुआ--कहेगा कि अब, अब मेरी तरफ देखने की जरूरत नहीं, अब भीतर देख, अब आंख बंद कर। मैं तो दर्पण था। तब तक मेरी जरूरत थी, जब तक तेरी अपनी आंख साफ न थी। अब तो तू अपनी ही आंख से देख लेगा। मैंने तुझे जो दिखाया वह वही था जो तू भी देख सकता है। मेरी जरूरत पड़ी थी, क्योंकि तू बेहोश था। अब मेरी कोई जरूरत नहीं रही।

'जो उपेक्षा, समता और युक्ति द्वारा चैतन्य के सच्चे स्वरूप को जान कर अपने को तारता है, क्या वही गुरु नहीं है?'

वही गुरु है! गुरु तो भीतर है। बाहर का गुरु तो केवल प्रतीक-रूप है। जो तुम्हारे भीतर घटना है, वह किसी में घट गया है, बस। लेकिन आत्यंतिक घटना तुम्हारे भीतर घटती है।

बाहर के गुरु से संकेत ले लेना, लेकिन बाहर के गुरु को जंजीर मत बना लेना। बाहर का गुरु तुम्हारा कारा-गृह बन जाए, इससे सावधान रहना।

गुरु तो दर्पण है; तुम्हें तुम्हारा चेहरा पहचनवा देता है। लेकिन एक दफा पहचान आनी शुरू हो गई, तो अंततः तो अपने भीतर ही खोजना है।
गुरु तो वही है जो तुम्हें तुम्हारे गुरु से मिला दे। गुरु तो वही है जो तुम्हारे भीतर के सोए गुरु को जगा दे। स्वयं में छिपा है गुरु। बाहर का गुरु तो केवल प्रतिध्वनि है तुम्हारे भीतर के गुरु की।

Knowing consciousness directly, a guru, who is unattached and neutral, will definitely lead others out of the cycle of birth and death.

He who apprehends the true nature of pure Consciousness, by complete indifference to the world, by equanimity and by logical reasoning and thus saves himself from the round of birth and death - is he not really the spiritual guide?

Essential qualification for a Teacher is his own inner awakening, accomplished by the three means - of indifference, of equanimity and logical reasoning. According to Astavakra, the Brahmanisthatvam, the direct experience of the Self, is the most valid qualification for a Teacher.

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ७
पश्य भूत-विकारान् त्वम् भूत-मात्रान् यथा आर्थतः ।
तत्-क्षणात् बन्ध-निर्मुक्तः स्वरूप-स्थः भविष्यसि ॥९-७॥

यदा - जब
भूत-विकारान् यथा आर्थतः भूत-मात्रान् पश्य - भूतों के विकार को देह-इन्डिय आदि का वास्तव में भूत मात्र देखेगा।
तत्-क्षणात् त्वम् बन्ध-निर्मुक्तः स्वरूप-स्थः भविष्यसि - उसी समय तू बांध से छुटा हुआ अपने स्वरूप में स्थित होगा।

अष्टावक्र कहते हैं - हे जनक ! पञ्च-भूतों के विकार जो देह इन्द्रिय मन आदि से सम्बंधित हैं, उनको यथार्थ रूप से तुम भूत-मात्र देखो, आत्म-रूप करके उनको तुम

मत देखो। जब तुम ऐसे देखोगे, तब उसी क्षण में तुम शरीर के विकारों से पृथक होकर आत्म-स्वरूप में स्थित हो जाओगे और उनका साक्षी भूत आत्मा भी तुमको प्रत्यक्ष प्रतीत होने लगेगी।
'जब भूत-विकारों को, देह, इंद्रिय आदि को यथार्थतः भूत-मात्र देखेगा, उसी क्षण तू बंध से मुक्त हो कर अपने स्वभाव में स्थित होगा।'

पश्य भूतविकारास्त्वं भूतमात्रान् यथार्थतः - --जो जैसा है, जब तू उसको वैसा ही देखने लगेगा।
तत्क्षणाद् बंध निर्मुक्तः - --उसी क्षण तू बंधन से मुक्त हो जाएगा।
स्वरूपस्थो भविष्यसि - --और अपने स्वभाव में थिर हो जाएगा। पहुंच जाएगा उस आंतरिक केंद्र पर जहां कोई तरंग नहीं पहुंचती।

'जब भूत-विकारों को, देह, इंद्रिय आदि को यथार्थतः वैसा ही देखेगा, जैसे वे हैं...।' शरीर को जब तू शरीर की भांति देखेगा। अभी हम देखते हैं: मेरा शरीर, मैं शरीर; मेरा मन, मैं मन। अभी हम चीजों को वैसा देखते हैं जैसी वे नहीं हैं; हम अन्यथा देखते हैं। और हम अन्यथा इसलिए देखते हैं कि अभी हमारी देखने की क्षमता ही साफ नहीं है, बड़ी धूमिल है; कुछ का कुछ दिखाई पड़ता है।
अष्टावक्र कहते हैं: जो जैसा है, उसे वैसा ही देख लेना है। शरीर, शरीर है। मन, मन है। और मैं तो दोनों के पार हूं--जो दोनों को देखता, दोनों को पहचानता।

तुमने कभी खयाल किया? मन में क्रोध आता है, तब भी तो कोई तुम्हारे भीतर देखता है कि क्रोध आ रहा है। तुमने उस भीतर देखने वाले को थोड़ा पहचानने की कोशिश की--कौन देखता है क्रोध आ रहा है? जब क्रोध आता है तो कोई देखता है क्रोध आ रहा है। तुम देखते हो कि शरीर में जहर फैल रहा है, हिंसा की भावना उठ रही है। कौन देखता है? कौन देखता है? कोई अपमान कर देता है तो अपमान हो जाता है; तुम्हारे भीतर कोई देखता है कि मैं अपमानित अनुभव कर रहा हूं। कौन देखता है कि अपमान हो गया?

तुम मुझे सुन रहे हो। मैं यहां बोल रहा हूं, तुम वहां सुन रहे हो--यह बोलने और सुनने के पीछे तुम्हारा साक्षी खड़ा है, जो यह देख रहा है कि तुम सुन रहे हो। और कभी-कभी तुम्हारा साक्षी तुमसे यह भी कहेगा कि तुमने सुना तो, फिर भी सुना नहीं, चूक गए!

तुम एक पन्ना पढ़ते हो किताब का, पूरा पन्ना पढ़ जाते हो--अचानक खयाल आता है कि अरे, पढ़ते तो रहे, लेकिन चूक गए! यह किसको याद आया? पढ़ने के अतिरिक्त भी तुम्हारे पीछे कोई खड़ा है--अंतिम निर्णायक--जो कहता है, फिर से पढ़ो, चूक गए! यह जो अंतिम है तुम्हारे भीतर, यही तुम्हारा स्वरूप है।
'जो जैसा है उसे वैसा ही देख ले कर उसी क्षण तू बंध से मुक्त हो कर अपने स्वभाव में स्थिर होगा।'
'वासना ही संसार है। इसलिए वासना को छोड़।'
संसार को नहीं! वासना संसार है, इसलिए वासना को छोड़।
'वासना के त्याग से संसार का त्याग है। अब जहां चाहे वहां रह।'
अब जहां चाहे वहां रह! अब संसार में रहना है, संसार में रह; बाजार में रहना है, बाजार में रह। अब जहां चाहे वहां रह। बस, तेरा साक्षी सुस्पष्ट बना रहे, फिर कुछ और चाहिए नहीं।
तत्त्वों के विकार को वास्तव में उनकी मात्रा के परिवर्तन के रूप में देखो, ऐसा देखते ही उसी क्षण तुम बंधन से मुक्त होकर अपने स्वरूप में स्थित हो जाओगे।

See the change in nature of elements as the change in quantity of finer (subtle) entities. After seeing this, you would be free from bondage immediately and would be established in your very nature. Recognizing the modifications of the elements as nothing in reality, but the five elements themselves, you will at once be free from their bondage, and thus abide in your true nature.

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ सूत्र ८
वासना एव संसार इति सर्वा विमुंच ताः ।
तत्-त्यागः वासना-त्यागात् स्थितिः अद्य यथा तथा ॥९-८॥
वासना एव संसार इति ज्ञात्वा -वासनाएँ ही संसार है ऐसा जान कर  ताः सर्वा विमुंच - उस सब वासनाओं को तू त्याग,
वासना-त्यागात् तत्-त्यागः - वासनाओं के त्याग से अर्थात संस्कार का त्याग है
अद्य यथा तथा स्थितिः  - ऐसा होने पर जैसा कर्म है या प्रारब्ध है उसके अनुसार शरीर की स्थिति है।
वासना ही संसार है, ऐसा जानकर सबका त्याग कर दो, उस त्याग से इच्छाओं का त्याग हो जायेगा और तुम्हारी यथा रूप अपने स्वरूप में स्थिति हो जाएगी।

'योगवासिष्ठ' में कहा है - वासनाएं तीन प्रकार की हैं।
१-लोक-वासना अर्थात् स्वर्ग आदि उत्तम लोक की प्राप्ति मुझको हो।
२-दूसरी शास्त्र-वासना अर्थात् सब शास्त्रों को पढ़कर मैं ऐसा पण्डित हो जाऊँ कि मेरे तुल्य दूसरा कोई न हो।
३-तीसरी शरीर की वासना अर्थात् मेरा शरीर सबसे सुन्दर और पुष्ट सदैव बना रहे।

इन तीनों प्रकार की वासनाओं के त्याग करने से पुरुष बन्धन से छूट जाता है और उसका चित्त आत्मा में भी स्थिर हो जाता है।

'वाल्मीकि रामायण' में लिखा है:
वासना द्विविधा प्रोक्ता शुद्धा च मलिना तथा ।
मलिनाः जन्म-हेतुः स्यात् शुद्धाः जन्म-विनाशिनी ॥
दो प्रकार की वासनाएँ कही गई हैं - पहली शुद्ध वासना, दूसरी मलिन वासना । किसी प्रकार से मेरी मुक्ति हो और मैं अपनी आत्मा का साक्षात्कार करूँ, उसके लिये जो वृत्ति आदि का निरोध करना है, वह शुभ वासना है। विषय भोगों की

प्राप्ति की जो वासना है, वह मलिन वासना है। दोनों में से मलिन वासना जन्म का हेतु है और शुद्ध वासना जन्म का नाशक है।

विदेह मुक्ति में आत्म-ज्ञान की ही प्रधानता है । शुभ वासना का नाश उपयोगी नहीं है, परन्तु जीवन मुक्ति के लिये समग्र वासनाओं का त्याग और मन का भी नाश और आत्म-ज्ञान, ये तीनों उपयोगी हैं ।

यहाँ पर अष्टावक्रजी जीवन मुक्ति के मुख के लिये जनकजी से कहते हैं कि तू समग्र वासनाओं का त्याग कर।

जैसा है फिर तू, जहां है फिर तू, बिलकुल ठीक है और सुंदर है। कहीं कुछ करने को नहीं है। बस, एक बात जानते रहने को है कि मैं सिर्फ साक्षी-मात्र!

इस भेद को समझना। लोग तुमसे कहते हैं, वासनाएं छोड़ो तो संसार छूटेगा। लोग तुमसे कहते हैं, वासनाएं छोड़ो तो संसार छूटेगा। वासनाएं नहीं हैं, वासना है। कोई बहुत वासनाएं नहीं हैं; वासना तो एक ही है। वासना तो एक ही वृत्ति है: कुछ होना है, कुछ पाना है। वासना का अर्थ है: जो मैं हूं, उससे मैं राजी नहीं; कुछ और होना चाहिए, तब मैं राजी होऊंगा। वासना का अर्थ है: जो है, उससे मैं नाराज, और जो नहीं है वह होना चाहिए। जब तुम जो है उससे राजी हो जाओगे, और जो नहीं है उसकी मांग न करोगे--वासना गई।

वासना एव संसारः...वासना ही संसार है!

कुछ हैं जो कहते हैं: संसार छोड़ो, तब वासना छूटेगी। गलत कहते हैं। संसार छोड़ने से कुछ भी न होगा। तुम जंगल में भाग जाओगे, वासना तुम्हारे साथ छाया की तरह लगी रहेगी। तुम मंदिर में बैठ जाओगे वासना तुम्हारा पीछा करेगी; वहीं संसार बन जाएगा। जहां तुम हो, वहां वासना होगी। वासना होगी, वहीं संसार निर्मित हो जाएगा। इससे कुछ फर्क नहीं पड़ता।

वासना एव संसारः...।

--वासना संसार है, इसलिए वासना छूट जाए!

इति ज्ञात्वा...।

--ऐसा जो जान लेता है।

ताः सर्वा विमुञ्च...वह सबसे मुक्त हो ही गया। उससे सब छूट गया। इस सत्य को पहचान लिया कि वासना ही संसार है, बस इस पहचान में ही सब छूट हो गई। वासना त्यागात तत्त्यागः...--इधर वासना गई, वहां संसार गया।
अद्‍य यथा तथा स्थिति - फिर तेरी जनक, जहां मर्जी हो, वहां रह। फिर जहां चाहे वहां रह। महल में पाए तो महल ठीक है, जंगल में पाए तो जंगल ठीक है।

अद्‍य यथा तथा स्थितिः - फिर जो हो, जैसा हो--ठीक है, स्वीकार है। तथाता! ऐसे तथाता के भाव में जो रहता है, उसी को बौद्‍धों ने तथागत कहा है।

बुद्‍ध का एक नाम है: तथागत। तथागत का अर्थ है: जो हवा की तरह आता, हवा की तरह चला जाता; पूरब कि पश्चिम का कोई भेद नहीं, उत्तर कि दक्षिण का कोई भेद नहीं। रेगिस्तानों में बहे हवा कि मरूद्‍यानों में बहे हवा--कुछ भेद नहीं। जो ऐसा आया और ऐसा गया! तथागत! जिसे सब स्वीकार है!

Desires (attachment) create the world. Knowing it, shun all attachments. This detachment will lead to rejection of desires and you as consciousness will remain as you are.

Desires alone constitute the world; therefore, you please renounce them all. The giving up of desires is the renunciation of the world. Now you may live anywhere you like.

Yogavasistha: ‘The bondage is the bondage of vasanas; freedom is the freedom from vasanas; you renounce completely the vasanas and then renounce the very vasanas for freedom. You have reached the goal.’
इति श्री अष्टावक्रगीतायां नवमं प्रकरणं समाप्तम् ।

अष्टावक्र गीता अध्याय १० का सारांश

अष्टावक्र राजा जनक को कहते हैं: कामना और अनर्थों के समूह धन रूपी शत्रुओं को त्याग दो, इन दोनों के त्याग रूपी धर्म से युक्त होकर सर्वत्र विरक्त (उदासीन) हो जाओ।

हे जनक ! काम शत्रु है । यह काम ही सम्पूर्ण अनर्थों का मूल है और बड़ा दुर्जय है। धन के संग्रह और रक्षा करने में जो दुःख होता है, और उसके नाश होने में जो शोक होता है, उसका मुख्य कारण काम ही है ।

हे जनक ! काम का कारण जो धर्म है, उसको और सकाम कर्मों को तुम त्याग करो, क्योंकि ये सब जीवन मुक्ति मित्र, जमीन, कोषागार, पत्नी और अन्य संपत्तियों को स्वप्न की माया के समान तीन या पाँच दिनों में नष्ट होने वाला देखो।

हे जनक ! जिस - जिस विषय में मन में तृष्णा उत्पन्न होती है, उसी - उसी विषय को तू संसार का कारण जानो। क्योंकि विषयों की तृष्णा ही कर्म का कारण है। और कर्म जन्म-मृत्यु का कारण है।

तृष्णा (कामना) मात्र ही स्वयं का बंधन है, उसके नाश को मोक्ष कहा जाता है। संसार में अनासक्ति से ही निरंतर आनंद की प्राप्ति होती है।

हे जनक ! तृष्णा का त्याग ही मुक्ति का हेतु है।

तुम एक (अद्वितीय), चेतन और शुद्ध हो तथा यह विश्व अचेतन और असत्य है। तुम में अज्ञान का लेश मात्र भी नहीं है और जानने की इच्छा भी नहीं है।

अष्टावक्र कहते हैं कि संसार में तीन ही पदार्थ हैं - आत्मा, जगत और अज्ञान।

हे जनक! तुम इन तीनों में से एक ही चेतन शुध्द आत्मा हो, अपने आत्मा को ही पूर्ण रूप करके निश्चय करो और जगत को असत् - रूप करके जानो। अविद्या सत्-असत् से विलक्षण और अनिर्वचनीय है। उसका कार्य जगत् भी अनिर्वचनीय है। इस वास्ते इन दोनों में तृष्णा करनी अनुचित है, क्योंकि दोनों मिथ्या हैं। मिथ्या वस्तु में मूर्ख अज्ञानी तृष्णा को करता है, ज्ञानवान् कदापि नहीं करता है।

हे जनक ! राजभोग और स्त्री, पुत्र आदि ये सब तो तुमको अनेक जन्मों में मिलते ही रहे हैं और नष्ट भी होते रहे हैं। क्योंकि पहले जन्मों में जो तुमको स्तर-पुत्र

आदि प्राप्त हुए थे, उनका इस काल में कहीं भी पता नहीं है और इस वर्तमान जन्म में जो मिले हैं, उनका आगे कहीं भी नाम व निशान नहीं रहेगा, इससे यही साबित होता है कि ये सब असत् अर्थात् मिथ्या हैं।
पर्याप्त धन, इच्छाओं और शुभ कर्मों द्वारा भी इस संसार रूपी माया से मन को शांति नहीं मिली।
हे जनक! धर्म, अर्थ और काम की इच्छा का त्याग करना ही जीवन मुक्ति का कारण है और इनमें जो दोष हैं, उनको देखो।

अष्टावक्र, तृष्णा के उपशम को पूर्व कह करके अब क्रिया के उपशम को कहते हैं। हे जनक ! शरीर, मन और इन्द्रियों को परिश्रम देनेवाले कर्मों को तुम अनेक जन्मों तक करते आए हो, और उन कर्मों के फल जन्म-मरण-रूपी चक्र में भ्रमण करते चले आए हो। अब दिन प्रति दिन अनेक दुःख उठाते आए, पर कुछ सुख न मिला, अतएव तुम कर्मों से उपरामता को प्राप्त हो। क्योंकि पुरुष उपरामता होने के, बिना जीवन मुक्ति के सुख को नहीं प्राप्त होता।

अष्टावक्र गीता, अध्याय १०, सूत्र १
अष्टावक्र उवाच
विहाय वैरिणम् कामम् अर्थम् च अनर्थ-सङ्कुलम् ।
धर्मम् अपि एतयोः हेतुम् सर्वत्र अनादरम् कुरु ॥१०-१॥

वैरिणम् कामम् च अनर्थ-सङ्कुलम् अर्थम् विहाय - बैरी रूप कामना को और अनर्थ से भरे हुए अर्थ को त्याग करके,
च एतयोः हेतुम् धर्मम् अपि विहाय सर्वत्र अनादरम् कुरु - और उन दोनों के कारण-रूप धर्म को भी छोड़कर - धर्म, अर्थ, और काम के हेतु कर्मो का अनादर कर याने त्याग कर।

अष्टावक्र कहते हैं - कामना और अनर्थों के समूह धन रूपी शत्रुओं को त्याग दो, इन दोनों के त्याग ने की प्रक्रिया रूपी धर्म से भी होकर सर्वत्र विरक्त (उदासीन) हो जाओ।

हे जनक! काम शत्रु है। यह काम ही सम्पूर्ण अनर्थों का मूल है और बड़ा दुर्जय है। 'साधारणतः अर्थ और काम को छोड़ने को सभी ने कहा है। अष्टावक्र कहते हैं: 'धर्म को भी छोड़ कर...।'
धर्म का लक्ष्य धर्म से भी मुक्त हो जाना है। अधर्म से अर्थ है: जो बुरा है, अकर्तव्य है। धर्म से अर्थ है: जो शुभ है, कर्तव्य है। अधर्म से अर्थ है: पाप। धर्म से अर्थ है: पुण्य। पाप से तो छूटना ही है, अष्टावक्र कहते हैं, पुण्य से भी छूट जाना है। क्योंकि मूलतः पाप और पुण्य अलग-अलग नहीं हैं, एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। और जो व्यक्ति पुण्य से बंधा है, वह पाप से भी बंधा रहेगा।

तुम्हें दान देना हो, तो धन तो इकट्ठा करोगे न! धन इकट्ठा करने में पाप होगा, दान देने में पुण्य होगा। कहते हैं 'दानी सेठ', पुण्य-आत्मा सेठ'।
शत्रु है काम। काम-ऊर्जा की शक्ति इतनी विराट है, कि उसके पाश के बाहर होना सर्वाधिक कठिन है।

आत्म-पुराण में कहा है देवता गण भी काम से नहीं जीत पाए।
कामेन विजितो ब्रह्मा, कामेन विजितो हरः।
कामेन विजितो विष्णुः शक्रः कामेन निर्जितः॥
कामदेव ही ने ब्रह्मा को जीता, विष्णु को जीता, महादेव को जीता, अतएव सब अनर्थों का मूल कारण कामदेव ही है। धन के संग्रह और रक्षा करने में जो दुःख होता है, और उसके नाश होने में जो शोक होता है, उसका मुख्य कारण काम ही है। हे जनक! काम का कारण जो धर्म है, उसको और सकाम कर्मों को तुम त्याग करो, क्योंकि ये सब जीवन मुक्ति में प्रतिबन्धक हैं।

गीता २.४५: निद्र्वन्द्वः नित्य सत्त्व स्थः निर्योग-क्षेमः आत्मवान् भव अर्जुन - द्वैत भाव से मुक्त; नित्य शुद्ध सत्व में स्थित; (निर्योग-क्षेम) लाभ तथा रक्षा के भावों से मुक्त; आत्मा में स्थित होओ अर्जुन !
आत्मवान बनाने के लिए स्वयं को जीतने का एक ही उपाय है - काम-ऊर्जा के पार हो जाना।

जब सिद्धार्थ गौतम बुद्धत्व को उपलब्ध हुए, तो कथा है कि ब्रह्मा, विष्णु, महेश, तीनों उनके चरणों में अपना नैवेद्य, अपनी पूजा चढ़ाने आए। जब महावीर परम ज्ञान को उपलब्ध हुए, तो देवताओं ने फूल बरसाए। लेकिन देवता क्यों बरसाते होंगे फूल एक मनुष्य के चरणों में? इसलिए कि यह मनुष्य उस सीमा के भी पार जा चुका, जिस सीमा के पार अभी देवता भी नहीं गए। अभी इंद्र भी अप्सराओं में उलझा है।
काम वासना को कितनी ही तृप्ति की सुविधा जुटा दी जाए, तृप्ति नहीं होगी। क्योंकि काम वासना का स्वभाव अतृप्ति है। जो मिल जाता है, उससे ही अतृप्ति हो जाती है। जो नहीं मिला, उसी में रस होता है। इसलिए हे जनक - 'वैरी-रूप काम को, और अनर्थ से भरे अर्थ को त्याग कर...।'

हिंदुओं ने चार पुरुषार्थ कहे हैं: अर्थ, काम, धर्म, मोक्ष। काम है साधारण आदमी की वासना, और अर्थ है उसे भरने का उपाय।

धर्म की यात्रा तभी शुरू होती है, जब अर्थ और काम की यात्रा व्यर्थ हो जाती है। तो दो यात्राएं हैं इस जगत में, एक है--अर्थ, काम। अर्थ है साधन; काम है साध्य। फिर दूसरी यात्रा है--धर्म, मोक्ष। धर्म है साधन; मोक्ष है साध्य।

अष्टावक्र कह रहे हैं जिस व्यक्ति को वस्तुतः मोक्ष पाना हो, उसे धर्म से भी मुक्त हो जाना चाहिए। क्यों? क्योंकि मोक्ष को कामना नहीं बनाया जा सकता। मोक्ष का

स्वभाव ऐसा है कि तुम उसकी चाह नहीं कर सकते। जिसकी भी तुमने चाह की, वह मोक्ष नहीं रह गया।

अष्टावक्र कहते हैं: मोक्ष कोई सौदा नहीं, कोई व्यवसाय नहीं; तुम्हारे कुछ करने से न मिलेगा। प्रसाद-रूप है यह। तुम्हारी चाह से नहीं मिलेगा।
अष्टावक्र की उद्घोषणा यही है कि तुम धर्म की चिंता में मत पड़ना।
परमात्मा को पाने के लिए कुछ भी करना जरूरी नहीं है; वह मिला ही हुआ है।
मोक्ष कहीं भविष्य में नहीं है--मोक्ष अभी और यहीं है। मोक्ष, तुम्हारी चाह से शून्य अवस्था का नाम है।

अष्टावक्र कहते हैं: जिसको तुम अर्थ कहते हो, वह अनर्थ है। जिसको तुम धन कहते हो, अर्थ, अर्थशास्त्र, इकोनॉमिक्स, वह अनर्थ का शास्त्र है। सारे अनर्थ की जड़ में कहीं अर्थ है। धन, अर्थ अनर्थ है।

सारे अनर्थ, काम और धन की दौड़ के पीछे जो मूल कारण है, वह धर्म है। तुमने सदा यही सुना है कि धर्म तो प्राण है, कि धर्म तो नाव है जिसमें बैठ कर हम उस पार उतर जाएंगे। और अष्टावक्र कहते हैं, इन दोनों का कारण-रूप धर्म है। इस सारे उपद्रव का कारण धर्म है। क्यों?
धर्म का लक्ष्य है मोक्ष पाना है। धर्म का अर्थ है कि मोक्ष पाने के लिए कुछ करना है। तृप्ति के लिए कुछ करना है--फिर उसी से अर्थ भी पैदा होता है, उसी से काम भी पैदा होता है। मोक्ष की उद्घोषणा यह है कि कुछ करना नहीं है, तुम मुक्त पैदा हुए हो। इस क्षण अभी और यहीं मोक्ष तुम्हारा स्वभाव है।
'तू सबकी उपेक्षा कर, उदासीन हो जा। सर्वत्र! अर्थ, काम और धर्म, इन तीनों का तू अनादर कर। ये तीनों साधन हैं। इन तीनों का अनादर हो जाए, तो जो शेष रह जाएगा वही मोक्ष है।

Ashtavakra says - Give up the enemies i.e., desires and money, the primary cause of many misfortunes. Rejecting these two will lead to righteousness and thus be indifferent to everything.

अष्टावक्र गीता, अध्याय १०, सूत्र २
अष्टावक्र उवाच
स्वप्न् इन्द्रजाल-वत् पश्य दिनानि त्रीणि पञ्च वा ।
मित्र-क्षेत्र-धन-आगार-दार-दायादि-सम्पदः ॥१०-२॥

मित्र-क्षेत्र-धन-आगार-दार-दायादि-सम्पदः - मित्र, भू-क्षेत्र, धन, मकान, स्त्री, भाई आदि सम्पत्तियों को,
स्वप्न् इन्द्रजाल-वत् पश्य - स्वप्न और इंद्रजाल के समान समझ या देख;
दिनानि त्रीणि पञ्च वा - क्योंकि तीन या पांच दिन के लिए हैं याने क्षणिक हैं।

'मित्र, खेत, धन, मकान, स्त्री, भाई आदि संपदा को तू स्वप्न और इंद्रजाल के समान देख, जो तीन या पांच दिन ही टिकते हैं।'
इस जगत में जो भी हम पकड़ लेते हैं और जिसको भी हम सोचते हैं कि इससे हमें सुख मिलेगा–

अष्टावक्र कहते हैं--वह दृष्ट-नष्ट है, देखते-देखते ही नष्ट हो जाता है।
त्रि-काला अबाध्यत्वे सत्यत्वम् - 'जो तीनों काल में अबाधित रहे, वही सत्य है।'
साक्षी-भाव में जो जाना जाता है, वही केवल सत्य है; उसका फिर कभी खंडन नहीं होता।

यह जगत जिसको हम सत्य मान बैठे हैं--इस जगत की परिभाषा: गच्छती इति जगत! जो जा रहा है--जगत। जो गया-गया है--जगत। जो जा ही चुका है, जो जाने के किनारे खड़ा है--जगत। जगत का अर्थ है: जो अथिर है, जो थिर नहीं; जो नदी

की धार की तरह बहा जा रहा है; जहां सब परिवर्तन ही परिवर्तन है और कुछ भी शाश्वत नहीं।

Look upon friends, lands, wealth, houses, wives, presents, and other such objects of fortune as a dream or as a magician's show, lasting only a few days - just three or five.

अष्टावक्र गीता, अध्याय १०, सूत्र ३
अष्टावक्र उवाच
यत्र यत्र भवेत् तृष्णा संसारं विद्धि तत्र वै।
प्रौढ-वैराग्यम् आश्रित्य वीत-तृष्णः सुखी भव ॥१०-३॥

यत्र यत्र तृष्णा भवेत् संसारं विद्धि तत्र वै - जिस - जिस वस्तु में इच्छा हो वे, उस - उस विषय को निश्चय पूर्वक सांसारिक जान कर;
प्रौढ-वैराग्यम् आश्रित्य - प्रोढ़ - परिपक्व वैराग्य का आश्रय करके,
वीत-तृष्णः सुखी भव - तृष्णा रहित - याने इच्छा - कामना रहित होकर तू सुखी हो।
जहाँ - जहाँ आसक्ति हो उसको ही संसार जानो, इस प्रकार परिपक्व वैराग्य के आश्रय में तृष्णा-रहित होकर सुखी हो जाओ।

हे जनक! जिस - जिस विषय में मन में तृष्णा उत्पन्न होती है, उसी - उसी विषय को तू संसार का कारण जानो। क्योंकि विषयों की तृष्णा ही सकाम कर्म का कारण है। और सकाम कर्म जन्म-मृत्यु का कारण है।

तृष्णा-मात्र का नाम ही बन्धन है और उसके नाश का नाम मोक्ष है।
योगवासिष्ठ में कहा है: मनोरथ-रूपी रथ है, इन्द्रिय-रूपी घोड़े उसके आगे बँधे हैं, उसी रथ पर सारा जगत् आरूढ़ हो रहा है और तृष्णा रूपी सारथी उसको भ्रमित

कर रहा है। जैसे गौ के दोनों शृंग गौ के शरीर के साथ ही बराबर बढ़ते हैं, वैसे ही तृष्णा भी चित्त के साथ ही बराबर बढ़ती है। प्राप्त पदार्थ के अधिक प्राप्त होने की इच्छा से और अप्राप्त पदार्थ के प्राप्त की इच्छा से रहित होकर आत्मा में निष्ठा करने से जीव सुखी होता है।

पका वैराग्य, प्रौढ़ वैराग्य-- प्रौढ़ वैराग्य का अर्थ है: जीवन की अ-सार-ता को अनुभव करके जो वैराग्य जन्मे। वैराग्य का गीत सुन कर, वैराग्य की प्रशस्ति सुन कर, जो लोभ के कारण वैराग्य आ जाए, तो वह कच्चा संन्यास है-- वह तुम्हें संसार का अनुभव भी न करने देगा और समाधि तक भी न जाने देगा; तुम बीच में अटक जाओगे त्रिशंकु की भांति। प्रौढ़ वैराग्य--संसार का ठीक-ठीक अनुभव करके, अपने ही अनुभव से जान कर।

बुद्ध तो कहते हैं: संसार दुख है। और अष्टावक्र कहते हैं कि काम शत्रु है। और महावीर कहते हैं: अर्थ में सिर्फ अनर्थ है। मगर यह वे कहते हैं, यह तुमने नहीं जाना। इनकी बात समझना और जीवन की कसौटी पर कसना। अनुयायी मत बनना, अनुभव से सीखना। इस पर प्रयोग करने की जरूरत है। ये जो कहते हैं, उसे जीवन में उतारना, देखना। देखना अपनी वासना को। अगर तुम्हारा भी यही निष्कर्ष हो, तुम्हारा अवलोकन भी यही कहे कि बुद्ध ठीक कहते हैं, अष्टावक्र ठीक कहते हैं...लेकिन निर्णायक तुम्हारा अनुभव हो, बुद्ध का कहना नहीं। बुद्ध गवाह हों। मौलिक निष्पत्ति तुम्हारी अपनी हो। फिर तुम्हारे जीवन में जो वैराग्य होगा, वह प्रौढ़ वैराग्य है।

'जहां-जहां तृष्णा हो, वहां-वहां संसार जान - अगर मोक्ष की भी तृष्णा हो, तो वह भी संसार है। इसलिए धर्म को भी कहा, त्याग कर देना।
यत्र यत्र तृष्णा भवेत तत्र संसारम् विधि वै - जहां-जहां है वासना, वहां-वहां संसार। वासना संसार है, इसलिए संसार को छोड़ने से कुछ भी न होगा। वासना छोड़ने से सब कुछ होगा। संसार तो वासना के कारण निर्मित होता है। तुम संसार से भाग

गए तो कुछ लाभ नहीं। वासना साथ रही तो नया संसार निर्मित हो जाएगा। जहां तुम होंगे, वहीं ब्लूप्रिंट तुम्हारे पास है, फिर तुम खड़ा कर लोगे। उससे तुम बच न पाओगे। उसका बीज तुम्हारे भीतर है। वासना बीज है, संसार वृक्ष है। बीज को दग्ध करो, वृक्ष से मत लड़ने में लग जाना।
जीवन को अनुभव से पकने दो। और जब जीवन का अनुभव तुम्हारा कह दे, तो फिर वैराग्य सहज घट जाएगा; जैसे पका फल गिर जाता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! जिस-जिस प्रसिद्ध विषय में मन की तृष्णा उत्पन्न होती है, उसी-उसी विषय को तुम संसार का हेतु जानो । क्योंकि विषयों की तृष्णा ही कर्म द्वारा संसार का हेतु है।
'योगवाशिष्ठ' में भी लिखा है
मनःरथ-रथ-आरूढम् युक्तम् इन्द्रिय-वाजिभिः ।
भ्राम्यति एव जगत्-कृत्स्नम् तृष्णा-सारथि-चोदितम् ॥
मनोरथ-रूपी रथ है, इन्द्रिय-रूपी घोड़े उसके आगे बँधे हैं, उसी रथ पर सारा जगत् आरूढ़ हो रहा है और तृष्णा रूपी सारथी उसको भ्रमा रहा है।

यथा हि शृंग गोकाले वर्धमानेन वर्धते ।
एवं तृष्णा अपि चित्तेन वर्धमानेन वर्धते ॥
जैसे गौ के दोनों शृंग गौ के शरीर के साथ ही बराबर बढ़ते हैं, वैसे ही तृष्णा भी चित्त के साथ ही बराबर बढ़ती है।
प्राप्त पदार्थ के अधिक प्राप्त होने की इच्छा से और अप्राप्त पदार्थ के प्राप्त की इच्छा से रहित होकर आत्मा में निष्ठा करने से जीव सुखी होता है

Wherever there is attachment, there is world! Applying this mature non-attachment be free of desires and attain happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १० सूत्र ४

अष्टावक्र उवाच
तृष्णा-मात्रात्मकः बन्धः तत्-नाशः मोक्षः उच्यते ।
भव-आसम् सक्ति-मात्रेण प्राप्ति-तुष्टिः मुहुः मुहुः ॥१०-४॥

तृष्णा-मात्रात्मकः बन्धः - तृष्णा मात्र ही बंधन है,
तत्-नाशः मोक्षः उच्यते - उसका नाश ही मुक्ति है।
भव असंसक्ति मात्रेण - संसार में असंग होने मात्र से,
मुहुः मुहुः प्राप्ति-तुष्टिः - बारम्बार आत्मा की प्राप्ति और तुष्टि होती है।
मुहुः मुहुः - बार-बार।

तृष्णा (कामना) मात्र ही स्वयं का बंधन है, उसके नाश को मोक्ष कहा जाता है। संसार में अनासक्ति से ही निरंतर आनंद की प्राप्ति होती है।
योगवासिष्ठ में कहा है: पुरुष के दाँत टूट भी जाते हैं, केश श्वेत हो जाते हैं, नेत्र की दृष्टि कम भी हो जाती है और कदम-कदम पर पांव फिसलते भी हैं, पर तब भी यह तृष्णा उस पुरुष से नहीं त्यागी जाती है। हे तृष्णे ! हे देवी! तेरे प्रति मेरा नमस्कार है, क्योंकि तू पुरुष का धैर्य नाश करने वाली है। जो विष्णु तीनों लोकों में पूज्य था, उसको भी तूने वामन याने छोटा बना दिया।

हे जनक ! तृष्णा का त्याग ही मुक्ति का हेतु है।
'तृष्णा मात्र ही बंध है और उसका नाश मोक्ष कहा जाता है। और संसार-मात्र में असंग होने से निरंतर आत्मा की प्राप्ति और तुष्टि होती है।'
'तृष्णा मात्र बंध है!' - जब तक तुम कुछ भी चाहते हो, तब तक जानना बंधे रहोगे। ईश्वर को भी चाहा तो बंधे रहोगे।

संसार से छूटना कठिन है, फिर धर्म से छूटना और भी कठिन हो जाता है। सांसारिक संबंधों से छूटना कठिन है, फिर धार्मिक संबंधों से छूटना और भी कठिन हो जाता है। क्योंकि धार्मिक संबंध इतने प्रीतिकर हैं!

‘मात्र तृष्णा ही बंध है और उसका नाश मोक्ष कहा जाता है।’

तत्-नाशः मोक्षः उच्यते - ‘और जहां तृष्णा गिर गई, वहीं मोक्ष।’
भव असंसक्ति मात्रेण - और संसार-मात्र में असंग होने से
मुहुः मुहुः प्राप्ति तुष्टिः - पुनः-पुनः, निरंतर आत्मा की प्राप्ति और तुष्टि होती है।

और जैसे-जैसे वासना के गिरने की झलकें आती हैं...जैसे वासना गिरी कि तत्क्षण मोक्ष झलका! ऐसा बार-बार होगा। मुहुः मुहुः! प्राप्ति होगी, तुष्टि होगी! पहले-पहले तो कभी-कभी क्षण भर को वासना सरकेगी, लेकिन उतनी ही देर में आकाश खुल जाएगा और सूरज प्रगट हो जाएगा।

‘संसार-मात्र में असंग होने से बार-बार आत्मा की प्राप्ति और तुष्टि होती है।’ बार-बार, फिर-फिर, पुनः-पुनः! और रस बार-बार बढ़ता जाता है, क्योंकि आंख बार-बार और भी खुलती जाती है। जैसे-जैसे सत्य दिखाई पड़ना शुरू होता है, वैसे-वैसे असत्य से सारे संबंध टूटने लगते हैं।

'योगवाशिष्ठ' में कहा है

च्युता दन्ताः सिताः केशा दृङ निरधोः पदे पदे।

यात-सज्जम् इमम् देहम् तृष्णा साध्वी न मुञ्चति ॥

अर्थात् पुरुष के दाँत टूट भी जाते हैं, केश श्वेत हो जाते हैं, नेत्र की दृष्टि कम भी हो जाती है और कदम-कदम पर पांव फिसलते भी हैं, पर तब भी यह तृष्णा उस पुरुष से नहीं त्यागी जाती है।

तृष्णे देवि-नमः तुभ्यम् धैर्य-विप्लव-कारिणी ।

विष्णुः त्रैलोक्य-पूज्यः अपि यत् त्वया वामनी-कृतम् ॥

हे तृष्णे ! हे देवी ! तेरे प्रति मेरा नमस्कार है, क्योंकि तू पुरुष की धैर्यता नाश करनेवाली है। जो विष्णु तीनों लोकों में पूज्य था, उसको भी तूने वामन याने छोटा बना दिया।
हे जनक ! तृष्णा का त्याग ही मुक्ति का हेतु है।

Desire is the soul of bondage and its destruction is said to be Liberation. By non-attachment to the world alone does one attain the constant bliss of the realisation of the Self.
Mahopaniṣad expresses the same idea: ‘Sensuous desires alone are bondage; their renunciation is called Liberation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १० सूत्र ५
त्वम् एकः चेतनः शुद्धः जडम् विश्वम् असत् तथा ।
अविद्या अपि न किञ्चित् सा का बुभुत्सा तथापि ते ॥१०-५॥

त्वम् एकः शुद्धः चेतनः - तू एक शुद्ध चैतन्य रूप है,
विश्वम् जडम् च असत्  - संसार जड़ और असत् है।
तथा सा अविद्या अपि न किञ्चित्  - वैसा ही वह अविद्या असत् है,
तथा अपि ते का बुभुत्सा  - ऐसा होने पर भी तुझको क्या जानने की इच्छा है।

तुम एक (अद्वितीय), चेतन और शुद्ध हो तथा यह विश्व अचेतन और असत्य है। तुममें अज्ञान का लेश मात्र भी नहीं है और जानने की इच्छा भी नहीं है। ‘तू एक शुद्ध चैतन्य है, संसार जड़ और असत है, वह अविद्या भी असत है--इस पर भी तू क्या जानने की इच्छा करता है?’

अष्टावक्र कहते हैं कि संसार में तीन ही पदार्थ हैं - आत्मा, जगत और अज्ञान।

यहां जानने को और कुछ भी नहीं। यहां तीन चीजें हैं: आत्मा है, जगत है और आत्मा और जगत के बीच एक भ्रमित करने वाला संबंध है, जिसको हम अविद्या कहें, माया कहें, अज्ञान कहें।

यहां तीन चीजें हैं: आत्मा, जगत--भीतर है कुछ हमारे, चैतन्य-मात्र, और बाहर है जड़ता का फैलाव--और दोनों के बीच में एक सेतु है। वह सेतु अगर अविद्या का है, तो हम उलझे हैं। वह सेतु अगर तृष्णा का है, तो हम बंधन में पड़े हैं। सेतु टूट जाता है: वहां जड़ संसार रह जाता है, यहां चैतन्य आत्मा रह जाती है। जानने को फिर कुछ और नहीं है।

आत्मा का स्वरूप

सूक्ष्म-कारण-शरीरा द्वे अतिरिक्तः अवस्था-त्रय-साक्षी।

स्थूल सच्चिदानन्द स्वरूपो यत् तिष्ठति स आत्मा ॥

जो स्थूल, सूक्ष्म और कारण इन तीनों शरीरों से भिन्न है और जो जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं का साक्षी सच्चिदानन्द है, वही आत्मा है। उसकी प्राप्ति के लिये तृष्णा करना उचित है।

अनादि-भावत्वे सति ज्ञान निवर्तत्वम ज्ञानत्वम्।

जो अनादि भाव-रूप है, और आत्म-ज्ञान करके निवृत्त है, वही अज्ञान अर्थात् अविद्या है।

गच्छतीति जगत् - जो सदैव गमन करता रहे अर्थात् नदी के प्रवाह की तरह चलता रहे, वही जगत् है।

हे जनक ! तुम इन तीनों में से एक ही चेतन शुद्ध आत्मा हो, अपने आत्मा को ही पूर्ण रूप करके निश्चय करो और जगत् को असत् - रूप करके जानो । अविद्या सद सत् से विलक्षण और अनिर्वचनीय है । उसका कार्य जगत् भी अनिर्वचनीय है । इस वास्ते इन दोनों में तृष्णा करनी अनुचित है, क्योंकि दोनों

मिथ्या हैं । मिथ्या वस्तु में मूर्ख अज्ञानी तृष्णा को करता है, ज्ञानवान् कदापि नहीं करता है

‘तू एक शुद्ध चैतन्य है।’ - असत्य से कैसे सत्य के संबंध हो सकते हैं?
अष्टावक्र कहते हैं: अविद्या अपि न किंचित--और ये जो अविद्या के संबंध हैं, ये भी असार हैं।
तथा अपि ते का बुभुत्सा--फिर तू और अब क्या जानना चाहता है? बस, जानना पूरा हो गया। इतना ही जानना है।
इति ज्ञानं!

संसार है भागता हुआ! गच्छती इति जगत! परिवर्तन, तरंगों से भरा हुआ! और आत्मा है शाश्वत, निस्तरंग, असंग। और दोनों के बीच में जो संबंध हैं, वे संबंध सब झूठे हैं, अज्ञान के हैं, अविद्या के हैं।

You are one (without a second), conscious and pure and this world is non-conscious and illusory. You don't have a trace of ignorance and desire to know.
Mahopaniṣad pointedly indicates what exactly is to be realised:
‘Neither I, as an individual, nor others really exist. Unsullied Brahman am I. Thus, he who sees from a point between Existence and non-existence, the Consciousness that illumines both the Real and unreal, he alone sees the Reality, the Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय १० सूत्र ६
राज्यं सुताः कलत्राणि शरीराणि सुखानि च।
संसक्तस्य अपि नष्टानि तव जन्मनि जन्मनि ॥१०-६॥

राज्यं सुताः कलत्राणि शरीराणि - राज्य, पुत्र, स्त्रियाँ, शरीर और सुख,
च सुखानि संसक्तस्य नष्टानि - और सुख आसक्त पुरुष के नष्ट हुए हैं,
च तव अपि एते जन्मनि जन्मनि नष्टानि - और तेरे भी ये सब हर जन्म में नष्ट हुए हैं।

हे जनक ! राजभोग और स्त्री, पुत्र आदि ये सब तो तुमको अनेक जन्मों में मिलते ही रहे हैं और नष्ट भी होते रहे हैं। क्योंकि पहले जन्मों में जो तुमको स्तर-पुत्र आदि प्राप्त हुए थे, उनका इस काल में कहीं भी पता नहीं है और इस वर्तमान जन्म में जो मिले हैं, उनका आगे कहीं भी नाम व निशान नहीं रहेगा, इससे यही साबित होता है कि ये सब असत् अर्थात् मिथ्या हैं।
त्रि-काला बाध्य-त्वे सत्यत्वम् - तीनों काल में जिसका नाश न हो सके वह सत्य है।
अष्टावक्र कहते हैं: लौट कर पीछे देख। जो तेरे पास आज है, ऐसा कई बार तेरे पास था। ऐसे राज्य कई बार हुए। ऐसी पत्नियां, ऐसे पुत्र कई बार हुए। बहुत-बहुत धन कई बार तेरे पास था। और हर बार तू आसक्त था। लेकिन तेरी आसक्ति से कुछ रुका नहीं--आया और गया। आसक्तियों से कहीं सपने ठहरते हैं?

कितने जन्मों से जनक तू ऐसी ही चीजों के बीच में रहा है! हर बार तूने आसक्ति की! हर बार तूने चीजों से 'मेरा' संबंध बनाया--मेरी हैं--फिर छूट-छूट गईं। मौत आई और सब संबंध तोड़ गई, सब विच्छिन्न कर गई।

In past lives, many times your kingdoms, children, wives, bodies and comforts have destroyed despite of your attachment to them.

अष्टावक्र गीता अध्याय १० सूत्र ७
अलम् अर्थेन कामेन सुकृतेन अपि कर्मणा ।
एभ्यः संसार-कान्तरे न विश्रान्तम् अभूत् मनः ॥१०-७॥

अर्थेन कामेन सुकृतेन कर्मणा अपि अलम्  - अर्थ कमा के, कामना करके, सकाम कर्म करके भी बहुत हो चूका है -
तथा अपि एभ्यः संसार-कान्तरे  - तो भी इन तीनों से संसार-रूपी जंगल में -
मनः न विश्रान्तम् अभूत्  - मन याने चित्त शान्त नहीं होता है।

पर्याप्त धन, इच्छाओं और शुभ कर्मों द्वारा भी इस संसार रूपी माया से मन को शांति नहीं मिली।
अष्टावक्र कहते हैं कि, हे जनक ! धर्म, अर्थ और काम की इच्छा का त्याग करना ही जीवन मुक्ति का कारण है और इनमें जो दोष हैं, उनको देखो।

पृथिवीम् धन-पूर्णाम् चेत् इमाम् सागर-मेखलाम्।
प्राप्नोति पुनरपि एष स्वर्गम् इच्छति नित्यशः॥
यदि यह संपूर्ण पृथ्वी समुद्र पर्यन्त धन करके युक्त भी किसी को मिल जाये, तो भी वह नित्य ही स्वर्ग की इच्छा करता है।
न पश्यति च जन्म अन्धः काम-अन्धः न एव पश्यति।
मदोन्मत्ता न पश्यन्ति ह्यर्थी दोषं न पश्यति॥
जन्म से अंधों को, कामातुर को, मदिरा में उन्मत्त को, और धन के अर्थी को कुछ भी नहीं दिखता है, इसलिये हे जनक ! धनादि की इच्छा का भी त्याग ही करना विवेकी के लिये उत्तम है। क्योंकि संसार-रूपी वन में भ्रमण करते हुए पुरुष का मन धर्म, अर्थ और काम करके व्याकुल होता हुआ कभी भी शान्त नहीं होता है।

अष्टावक्र कहते हैं जनक को: अर्थ, काम, सब तू कर चुका और ऐसा ही नहीं, सुकृत कर्म भी बहुत हो चुके, शुभ कर्म भी तू बहुत कर चुका, पुण्य भी खूब कर चुका है--उनसे भी कुछ भी नहीं हुआ।

'इनसे भी संसार-रूपी जंगल में मन विश्रांति को प्राप्त नहीं हुआ।'

न तो बुरे कर्म से विश्रांति मिलती, न अच्छे कर्म से विश्रांति मिलती। कर्म से विश्रांति मिलती ही नहीं--अकर्म से मिलती है। क्योंकि कर्म का तो अर्थ ही है: अभी गति जारी है, भाग-दौड़ जारी है, आपाधापी जारी है।

अकर्म का अर्थ है: बैठ गए, शांत हो गए, विराम में आ गए, पूर्ण विराम लगा दिया! अब सिर्फ साक्षी रहे, कर्ता न रहे।
अलम्! - बहुत हो चुका! सब तू कर चुका!

फिर भी इस जंगल में, इस उपद्रव में, इस उत्पात-रूपी संसार में मन को जरा भी विश्रांति का कोई क्षण नहीं मिला। तो अब जाग--अब करने से जाग!

Any amount of wealth, desires and good deeds will not result in peace from this world of illusion.

अष्टावक्र गीता, अध्याय १०, सूत्र ८
कृतं न कति जन्मानि कायेन मनसा गिरा।
दुःखम् आयास-दम् कर्म तत् अद्य अपि उपरम्यताम् ॥१०-८॥

कति जन्मानि कायेन मनसा गिरा दुःखम् आयास-दम् - कितने जन्मों तक शरीर, मन, वाणी और दुःख देने वाला परिश्रम वाले कर्म तुमने किये हैं,
कर्म न कृतं इति तत् अद्य अपि उपरम्यताम् - अब इन कर्मो को उपराम किया जाए। याने अब इन कर्मो से विरक्त हो जाओ।

कितने जन्मों में शरीर, मन और वाणी से दुःख के कारण कर्मों को तुमने नहीं किया? अब उनसे उपरत (विरक्त) हो जाओ।
अष्टावक्र ने पिछले सूत्र में तृष्णा के उपशम को कह करके, अब क्रिया के उपशम को कहते हैं।

हे जनक ! शरीर, मन और इन्द्रियों को परिश्रम देनेवाले कर्मों को तुम अनेक जन्मों तक करते आए हो, और उन कर्मों के फल जन्म-मरण-रूपी चक्र में भ्रमण करते चले आए हो। अब दिन प्रति दिन अनेक दुःख उठाते आए, पर कुछ सुख न मिला, अतएव तुम कर्मों से उपरामता को प्राप्त हो। क्योंकि पुरुष उपरामता होने के, बिना जीवन मुक्ति के सुख को नहीं प्राप्त होता।
'कितने जन्मों तक तूने क्या शरीर, मन और वाणी से दुखपूर्ण और श्रम पूर्ण कर्म नहीं किए हैं? अब तो उपराम कर। अब विश्रांति कर!

जिसको Zen फकीर Zazen  कहते हैं। Zazen का अर्थ होता है: बस बैठे रहना और देखते रहना; उपराम! यह ध्यान की परम परिभाषा है।
ध्यान कोई कृत्य नहीं है। ध्यान का तुम्हारे करने से कुछ संबंध नहीं है। ध्यान का अर्थ है: साक्षी-भाव। जो हो रहा है उसे चुपचाप देखना! बिना किसी लगाव के, बिना किसी विरोध के, बिना किसी पक्षपात के--न इस तरफ, न उस तरफ; निष्पक्ष; उदासीन--बस चुपचाप देखना! जो चलता है चलने दो, होता है होने दो, तुम बिने प्रतिक्रिया के साक्षी भाव से सिर्फ देखते रहो। उदासीन का यही अर्थ है।
तत अद्यापि उपरम्यताम् - अब तो उपराम कर! अब तो बैठ!
'उदासीन' ठीक-ठीक Zazen जैसा अर्थ रखता है: बस, बैठ गए! जमा ली आसन भीतर, हो गए आसीन भीतर, बैठ गए, देखने लगे! जो चलता है, चलने दें।
शुरू-शुरू में बड़ा कठिन होगा, क्योंकि आदत जन्मों-जन्मों की है निर्णय देने की।
जीसस का बड़ा प्रसिद्ध वचन है: जज ईट नॉट; निर्णय मत करो; न्यायाधीश मत बनो! न कहो अच्छा, न कहो बुरा--बस देखते रहो।
तत अद्यापि उपरम्यताम्! - 'अब तो उपराम कर!'

In how many lives have you not taken pain in performing various activities with body, mind and speech. Now be non-attached to them.

In Yogavasistha: ‘Even after enjoying thousands of years the basest of sensuous enjoyments, from the Creator to a tuft of grass, no one has ever reached contentment. Having ruled over vast kingdoms for long years, having enjoyed a harem of wives, having destroyed all enemies around the world, what is the unique thing that one can gain? Laboriously struggle to gain That, having gained which, there is nothing more to gain. To gain This, continuously pant and struggle.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां दशमं प्रकरणं समाप्तम् ।। १० ।।

अष्टावक्र गीता अध्याय ५ से १० का संक्षेप

अष्टावक्र प्रश्न करते हैं:

अष्टावक्र ने पहले तो परीक्षा ली जनक की। अब परीक्षा नहीं लेते, प्रलोभन देते हैं। वह प्रलोभन, जो हर त्यागी के लिए खड़ा होता है; वह प्रलोभन, जो भोग से भागते हुए आदमी के लिए खड़ा होता है। आज वे फुसलाते हैं जनक को कि तू त्यागी हो जा। अब तुझे ज्ञान हो गया, अब तू त्याग को उपलब्ध हो जा। अब छोड़ सब! अब उठ इस माया-मोह के ऊपर!

और जब तक कोई त्याग से भी मुक्त न हो जाए तब तक कोई मुक्त नहीं होता। भोग से तो मुक्त होना ही है, त्याग से भी मुक्त होना है। संसार से तो मुक्त होना ही है। मोक्ष से भी मुक्त होना है। तभी परम मुक्ति फलित होती है।

परम मुक्ति का अर्थ ही यही है कि अब कोई चीज की आकांक्षा न रही। त्याग में तो आकांक्षा है। तुम त्याग करते हो तो किसी कारण करते हो। और जहां कारण है, वहां कैसा त्याग? फिर भोग और त्याग में फर्क क्या रहा? दोनों का गणित तो एक हो गया।

अष्टावक्र ने कहा: 'तेरा किसी से भी संग नहीं है। तूने घोषणा कर दी असंग होने की।' 'तेरा किसी से भी संग नहीं है, इसलिए तू शुद्ध है। तू किसको त्यागना चाहता है? इस प्रकार देहाभिमान को मिटाकर तू मोक्ष को प्राप्त हो।'

अष्टावक्र पूछते हैं: तू शुद्ध है, तेरा किसी से भी कोई संग नहीं है--फिर भी जनक, मैं देखता हूं, तेरे भीतर त्याग की लहरें उठ रही हैं। तू किसको त्यागना चाहता है? ठीक, अगर त्यागना ही चाहता है तो इस प्रकार के देहाभिमान को त्याग कर तू मोक्ष को प्राप्त हो जा।

तुम्हारा किसी से भी संयोग नहीं है, तुम शुद्ध हो, तुम क्या त्यागना चाहते हो? जब तुम असंग हो, और शुद्ध हो, तब फिर तेरे विषय का त्याग और ग्रहण कहाँ है? इसलिए अब तू देह-संघात को लय कर, अर्थात 'मैं देह हूँ, या मेरा यह देह है '-ऐसे अहंकार को भी दूर करके अपने स्वरूप में स्थित हो और ब्रह्म से योग को प्राप्त करो।
जिस प्रकार समुद्र से बुलबुले उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार विश्व एक आत्मा से ही उत्पन्न होता है। यह जानकर ब्रह्म से एकरूपता को प्राप्त करो। वैसे ही मन के संकल्प से यह जगत् उत्पन्न हुआ है और मन के ही लय होने से जगत् लय हो जाता है। यद्यपि यह विश्व आँखों से दिखाई देता है परन्तु अवास्तविक है।
विशुद्ध तुम में इस विश्व का अस्तित्व उसी प्रकार है जिस प्रकार कल्पित सर्प का रस्सी में। यह जानकर ब्रह्म से एकरूपता को प्राप्त करो।

अष्टावक्र गीता अध्याय ६ जनक उत्तर देते हैं।
अष्टावक्र - इति ज्ञात्वा - यह जान कर कि तू शुद्ध हैं, मुक्त हो जा।
जनक - इति ज्ञानं - यह ज्ञान है
- न त्याग करना है, न ग्रहण करना है, और न ही किसी में विलय होना है - क्योंकि दो है ही नहीं - जो कुछ भी वह एक ही है, अद्वैत ही है।

अष्टावक्र जनक से कहते, 'ऐसा कर कि तू छोड़। धन इत्यादि छोड़ना तो छोटी बातें हैं, मैं तुझे बड़ी बात छोड़ने की बताता हूं। तू देहाभिमान छोड़ दे!'

जिस प्रकार समुद्र से बुलबुले उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार विश्व एक आत्मा से ही उत्पन्न होता है। यह जानकर ब्रह्म से एकरूप हो जा। वैसे ही मन के संकल्प से यह जगत् उत्पन्न हुआ है और मन के ही लय होने से इस जगत् का लय हो जाता है। यद्यपि यह विश्व आँखों से दिखाई देता है परन्तु अवास्तविक है। ऐसा जान कर तू लय को प्राप्त हो जा! तू निर्वाण को प्राप्त हो जा!

'दुख और सुख जिसके लिए समान हैं, जो पूर्ण है, जो आशा और निराशा में समान है, जीवन और मृत्यु में समान है, ऐसा हो कर तू निर्वाण को प्राप्त हो।'

जनक अपने गुरु को उत्तर देते हैं: ज्ञान क्या है? - इति ज्ञानं - यही ज्ञान है: जनक कहते हैं - आकाश के समान मैं अनंत हूँ और यह जगत घड़े में स्थित आकाश के समान महत्वहीन है, यह ज्ञान है। इसका न त्याग करना है और न ग्रहण, बस इसके साथ एकरूप होना है।

मैं महासागर के समान हूँ और यह दृश्यमान संसार लहरों के समान। इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है, यह ज्ञान है। यह विश्व मुझमें वैसे ही कल्पित है जैसे कि सीप में चाँदी। यह ज्ञान है, इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है। मैं समस्त प्राणियों में हूँ जैसे सभी प्राणी मुझमें हैं। यह ज्ञान है, इसका न त्याग करना है और न ग्रहण बस इसके साथ एकरूप होना है।

अष्टावक्र गीता अध्याय ७
अष्टावक्र ऋषि ने एक जाल फैलाया है राजा जनक परीक्षा के लिए और उससे कहा कि तू त्याग कर, यह सब छोड़ दे! जब तुझे ज्ञान हो गया, तू कहता है कि तुझे ज्ञान हो गया तो अब तू सब त्याग कर दे। अब यह शरीर मेरा, यह धन मेरा, यह राज्य मेरा, यह सब तू छोड़ दे।

जनक कहते हैं, मेरे छोड़ने से, पकड़ने से संबंध ही कहां है? यह मेरा है ही नहीं जो मैं छोड़ दूं। मैंने इसे कभी पकड़ा भी नहीं है जो मैं इसे छोड़ दूं। यह अपने से हुआ है, अपने से खो जाएगा।

जनक ने कहा: 'मुझ अंतहीन महासमुद्र में, विश्व-रूपी नाव अपनी ही प्रकृत वायु से इधर-उधर डोलती है। मुझे असहिष्णुता नहीं है, इससे मुझमें विक्षोभ नहीं होता

है। दुख आए चाहे सुख, दोनों ही प्रकृति से उत्पन्न हो रहे हैं। मेरे चुनाव की सुविधा कहां है! मुझसे पूछता कौन है!

मुझ अनंत महासागर में विश्व रूपी लहरें माया से स्वयं ही उदित और अस्त होती रहती हैं, इससे मुझमें वृद्धि या क्षति नहीं होती है। मुझ अनंत महासागर में विश्व एक अवास्तविकता (स्वप्न) है, मैं अति शांत और निराकार रूप से स्थित हूँ। उस अनंत और निरंजन अवस्था में न 'मैं' का भाव है और न कोई अन्य भाव ही, इस प्रकार आसक्त, बिना किसी इच्छा के और शांत रूप से मैं स्थित हूँ।
इति ज्ञानं - यही ज्ञान है।

अष्टावक्र गीता अध्याय ८
अध्याय ८ में अष्टावक्र ऋषि राजा जनक से कहते हैं: जब तक अहम् है तब तक ही बंधन हैं। अहम् नहीं तो मोक्ष है। जहां चाह है, वहां बंधन हैं, जहां चाह नहीं वहां मोक्ष है।
तब बंधन है जब मन इच्छा करता है, दुखी-सुखी होता है, कुछ त्याग करता है, कुछ ग्रहण करता है, कभी प्रसन्न होता है या कभी क्रोधित होता है। मन की क्रिया-मात्र बंधन है। जो बंध नहीं है, वही मोक्ष है।

सुख और दुख दोनों में कोई भी आनंद नहीं है। सुख आए तो उनके भी साक्षी बनना। जब मन इच्छा नहीं करता है, शोक नहीं करता है, त्याग नहीं करता है, ग्रहण नहीं करता है, प्रसन्न नहीं होता है या क्रोधित भी नहीं होता है, तब वह मुक्ति हो जाता है।

तब बंधन है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्त है, तब मुक्ति है जब मन किसी भी दृश्यमान वस्तु में आसक्ति रहित है। किसी दृष्टि में लगा है--आंख से जो दिखाई पड़ता है उसमें लगा है; कान से जो सुनाई पड़ता है उसमें लगा है; हाथ से जो स्पर्श में आता है उसमें लगा है--तो दृष्टि में लगा है।

जब तुम देखते हुए--और नहीं देखते; चलते हुए--और नहीं चलते; छूते हुए--और नहीं छूते; सुनते हुए--नहीं सुनते; सब होता रहता है, लेकिन तुम अपने द्रष्टा-भाव में स्थिर होते हो, वहां से तुम विचलित नहीं होते, वहां अविचलित तुम्हारी अंतर ज्योति कंपती नहीं, कोई हवा का झोंका तुम्हें हिलाता नहीं; सब आता है जाता है, तुम वही के वही बने रहते हो, एकरस, ज्यों के त्यों--यही मोक्ष है।
हे पुत्र !  जब तक 'मैं' या 'मेरा' का भाव है, तब तक बंधन है, जब 'मैं' या 'मेरा' का भाव नहीं है तब मुक्ति है। यह जानकर, न कुछ त्याग करो और न कुछ ग्रहण ही करो।

अष्टावक्र गीता अध्याय ९ में अष्टावक्र कहते हैं -
सुख-दुःख, लाभ-हानि, मान-अपमान आदि सभी प्रकार के द्वन्द्व किसी के भी कभी भी शान्त नहीं होते। इस सत्य को जान कर तू किसी प्रकार का कोई व्रत मत ले और सर्व-त्यागी बन जा। तू सब क्रियाओं से, हर स्थिति से उदासीन हो जा।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे प्रिय ! हजारों मनुष्यों में से किसी एक भाग्य शाली पुरुष के चित्त में वैराग्य उत्पन्न होता है। उसके जीने की और भोगने की इच्छा भी निवृत्त हो जाती है।
यह सब अनित्य है, तीन प्रकार के कष्टों (दैहिक, दैविक और भौतिक) से घिरा है, सारहीन है, निंदनीय है, त्याग करने योग्य है, ऐसा निश्चित करने पर ही शांति प्राप्त होती है।
‘वह कौन काल है और कौन-सी अवस्था नहीं है जिसमें मनुष्य को द्वंद्व, सुख-दुख न हो? अतः उनकी उपेक्षा कर। यथा प्राप्त वस्तुओं में संतोष करने वाला मनुष्य ही सिद्धि को प्राप्त होता है।’

‘महर्षियों के, साधुओं के, योगियों के अनेक मत हैं। ऐसा देख कर उपेक्षा को प्राप्त हुआ मनुष्य ही शांति को प्राप्त होता है।’

चैतन्य का साक्षात् ज्ञान प्राप्त करके वैराग्य और समता से युक्त गुरु ही जन्म और मृत्यु के बंधन से तार देगा।

अष्टावक्र कहते हैं - हे जनक ! पञ्च-भूतों के विकार जो देह इन्द्रिय मन आदि से सम्बंधित हैं, उनको यथार्थ रूप से तुम भूत-मात्र देखो, आत्म-रूप करके उनको तुम मत देखो। जब तुम ऐसे देखोगे, तब उसी क्षण में तुम शरीर के विकारों से पृथक होकर आत्म-स्वरूप में स्थित हो जाओगे और उनका साक्षी भूत आत्मा भी तुमको प्रत्यक्ष प्रतीत होने लगेगी।

वासना ही संसार है, ऐसा जानकर सबका त्याग कर दो, उस त्याग से इच्छाओं का त्याग हो जायेगा और तुम्हारी यथा रूप अपने स्वरूप में स्थिति हो जाएगी।

अष्टावक्र गीता अध्याय १० अष्टावक्र राजा जनक को कहते हैं:
कामना और अनर्थों के समूह धन रूपी शत्रुओं को त्याग दो, इन दोनों के त्याग रूपी धर्म से युक्त होकर सर्वत्र विरक्त (उदासीन) हो जाओ। हे जनक ! काम शत्रु है । यह काम ही सम्पूर्ण अनर्थों का मूल है और बड़ा दुर्जय है। धन के संग्रह और रक्षा करने में जो दुःख होता है, और उसके नाश होने में जो शोक होता है, उसका मुख्य कारण काम ही है । हे जनक ! काम का कारण जो धर्म है, उसको और सकाम कर्मों को तुम त्याग करो, क्योंकि ये सब जीवन मुक्ति हैं।

मित्र, जमीन, कोषागार, पत्नी और अन्य संपत्तियों को स्वप्न की माया के समान तीन या पाँच दिनों में नष्ट होने वाला देखो। हे जनक ! जिस - जिस विषय में मन में तृष्णा उत्पन्न होती है, उसी - उसी विषय को तू संसार का कारण जानो।

क्योंकि विषयों की तृष्णा ही कर्म का कारण है। और कर्म जन्म-मृत्यु का कारण है।
तृष्णा (कामना) मात्र ही स्वयं का बंधन है, उसके नाश को मोक्ष कहा जाता है।
संसार में अनासक्ति से ही निरंतर आनंद की प्राप्ति होती है।
हे जनक ! तृष्णा का त्याग ही मुक्ति का हेतु है।
तुम एक (अद्वितीय), चेतन और शुद्ध हो तथा यह विश्व अचेतन और असत्य है।
तुममें अज्ञान का लेश मात्र भी नहीं है और जानने की इच्छा भी नहीं है।
अष्टावक्र कहते हैं कि संसार में तीन ही पदार्थ हैं - आत्मा, जगत और अज्ञान।
हे जनक! तुम इन तीनों में से एक ही चेतन शुध्द आत्मा हो, अपने आत्मा को ही पूर्ण रूप करके निश्चय करो और जगत को असत् - रूप करके जानो। अविद्या सत्-असत् से विलक्षण और अनिर्वचनीय है।
उसका कार्य जगत् भी अनिर्वचनीय है। इस वास्ते इन दोनों में तृष्णा करनी अनुचित है, क्योंकि दोनों मिथ्या हैं। मिथ्या वस्तु में मूर्ख अज्ञानी तृष्णा को करता है, ज्ञानवान् कदापि नहीं करता है।
हे जनक ! राजभोग और स्त्री, पुत्र आदि ये सब तो तुमको अनेक जन्मों में मिलते ही रहे हैं और नष्ट भी होते रहे हैं। क्योंकि पहले जन्मों में जो तुमको स्तर-पुत्र आदि प्राप्त हुए थे, उनका इस काल में कहीं भी पता नहीं है और इस वर्तमान जन्म में जो मिले हैं, उनका आगे कहीं भी नाम व निशान नहीं रहेगा, इससे यही साबित होता है कि ये सब असत् अर्थात् मिथ्या हैं।

पर्याप्त धन, इच्छाओं और शुभ कर्मों द्वारा भी इस संसार रूपी माया से मन को शांति नहीं मिली। अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे जनक | धर्म, अर्थ और काम की इच्छा का त्याग करना ही जीवन मुक्ति का कारण है और इनमें जो दोष हैं, उनको देखो -
अष्टावक्रजी तृष्णा के उपशम को पूर्व कह करके अब क्रिया के उपशम को कहते हैं।

हे जनक ! शरीर, मन और इन्द्रियों को परिश्रम देनेवाले कर्मों को तुम अनेक जन्मों तक करते आए हो, और उन कर्मों के फल जन्म-मरण-रूपी चक्र में भ्रमण करते चले आए हो। अब दिन प्रति दिन अनेक दुःख उठाते आए, पर कुछ सुख न मिला, अतएव तुम कर्मों से उपरामता को प्राप्त हो। क्योंकि पुरुष उपरामता होने के, बिना जीवन मुक्ति के सुख को नहीं प्राप्त होता।

अष्टावक्र गीता अध्याय ११

अष्टावक्र कहते हैं, भाव (सृष्टि, स्थिति) और अभाव (प्रलय, मृत्यु) रूपी विकार स्वाभाविक हैं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला विकार रहित, दुःख रहित होकर सुख पूर्वक शांति को प्राप्त हो जाता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि जो भी पैदा होता है, जो भी बनता है, मिटता है; आता है, जाता है; भाव हो, अभाव हो; सुख हो, दुःख हो; जन्म हो, मृत्यु हो; जहां भी आवागमन है, आना- जाना है, बनना-मिटना है--समझना वहां प्रकृति का खेल है।

ईश्वर सबका सृष्टा है कोई अन्य नहीं ऐसा निश्चित रूप से जानने वाले की सभी आन्तरिक इच्छाओं का नाश हो जाता है। वह शांत पुरुष सर्वत्र आसक्ति रहित हो जाता है।

'सबको बनाने वाला ईश्वर है। यहां दूसरा कोई नहीं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष शांत है। उसकी सब आशाएं जड़ से नष्ट हो गई हैं और वह कहीं भी आसक्त नहीं होता।'

संपत्ति (सुख) और विपत्ति (दुःख) का समय प्रारब्ध वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला संतोष और निरंतर संयमित इन्द्रियों से युक्त हो जाता है। वह न इच्छा करता है और न शोक आदि करता है।

न तो कर्तापन का बोध और न ही कर्मों की प्रवृत्ति भगवान से प्राप्त होती है तथा न ही वे कर्मों के फल का सृजन करते हैं। यह सब प्रकृति के गुणों से सृजित होते हैं।

ईश्वर जीवों के कर्तृत्व पन को और कर्मों को नहीं रचता है और कर्मों के फल के संयोग को भी नहीं रचता, ये सब अनादि काल के संस्कारों से होते हैं अर्थात् अनादि काल से चले आते हैं, इस वास्ते ईश्वर में कोई दोष नहीं आता है।

'विपत्ति और संपत्ति दैव-योग से अपने समय पर आती हैं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है वह सदा संतुष्ट, स्वस्थ इन्द्रिय हुआ न इच्छा करता है न शोक करता है।'

जो आता है उसका साक्षी रहता है--दुख आया तो साक्षी, सुख आया तो साक्षी; धन आया तो साक्षी, निर्धन हो गया तो साक्षी। उसके भीतर एकरसता बनी रहती है। सुख-दुःख और जन्म-मृत्यु प्रारब्ध-वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) हैं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, फल की इच्छा न रखने वाला, सरलता से कर्म करते हुए भी उनसे लिप्त नहीं होता है।

चिंता से ही दुःख उत्पन्न होते हैं किसी अन्य कारण से नहीं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, चिंता से रहित होकर सुखी, शांत और सभी इच्छाओं से मुक्त हो जाता है।
'मैं शरीर नहीं हूं, देह मेरी नहीं है, मैं चैतन्य हूं--ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष कैवल्य को प्राप्त होता हुआ, किए और अनकिए कर्म को स्मरण नहीं करता है।'

अनेक आश्चर्यों से युक्त यह विश्व अस्तित्वहीन है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, इच्छा रहित और शुद्ध अस्तित्व हो जाता है। वह अपार शांति को प्राप्त करता है।
अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र १
ज्ञान-अष्टक
अष्टावक्र उवाच -
भाव-अभाव-विकारः च स्वभावात् इति निश्चयी ।
निर्विकारः गत-क्लेशः सुखेन एव उपशाम्यति ॥११-१॥

भावाभाव विकारः स्वभावात् इति निश्चयो - भाव और अभाव का विकार स्वभाव से होता है ऐसा निश्चय करने वाला (पुरुष),
निर्विकारः गतक्लेशः सुखेन एव उपशाम्यति - विकार-रहित और क्लेश-रहित पुरुष सुख और शान्ति को प्राप्त होता है।

अष्टावक्र कहते हैं - भाव (सृष्टि, स्थिति) और अभाव (प्रलय, मृत्यु) रूपी विकार स्वाभाविक हैं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला विकार रहित, दुख रहित होकर सुख पूर्वक शांति को प्राप्त हो जाता है।

अष्टावक्र ने कहा: 'भाव और अभाव का विकार स्वभाव से होता है। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह निर्विकार और क्लेश-रहित पुरुष सहज ही शांति को प्राप्त होता है।'

भाव-अभाव विकारः स्वभावात्...
अष्टावक्र कहते हैं कि जो भी पैदा होता है, जो भी बनता है, मिटता है; आता है, जाता है; भाव हो, अभाव हो; सुख हो, दुःख हो; जन्म हो, मृत्यु हो; जहां भी आवागमन है, आना- जाना है, बनना-मिटना है--समझना वहां प्रकृति का खेल है। स्वभाव जन्य हैं और तुम मात्र द्रष्टा हो परिवर्तन के।
भूख लगी: तुम्हें भूख कभी नहीं लगती; तुम तो मात्र जानते हो कि भूख लगी। भूख तो शरीर में ही लगती है। भूख तो शरीर का ही हिस्सा है। शरीर यानी प्रकृति। तुम केवल साक्षी रहे।
घटनाएं घटती रहती हैं, हम साक्षी-मात्र हैं।

इति निश्चयी --ऐसा जिसने निश्चय से जाना! सुन कर तो तुमने भी जान लिया, लेकिन निश्चय नहीं बनेगा। शास्त्र में तो तुमने भी पढ़ा, लेकिन निश्चय नहीं बनेगा। निश्चय तो अनुभव से बनता है; दूसरे के कहे नहीं बनता। बार-बार

दोहरा-दोहरा कर, बार-बार मन में यही भाव उठा-उठाकर निश्चय कर लो, दृढ़ता कर लो तो बस ज्ञान हो जाएगा। सत्य को अनुभव से जान कर, दोहरा कर नहीं। 'इति निश्चयी' का अर्थ है: जिसने सुना, जिसने गुना, और फिर जिसने जीवन में प्रयोग किया।

निर्विकार गत-क्लेशः - दर्पण के समान

जैसे दर्पण के तुम खड़े हो जाते हो तो दर्पण में तुम्हारा प्रतिबिंब बनता है। दर्पण में कुछ बनता थोड़े ही है। दर्पण में कोई अंतर थोड़े ही पड़ता है तुम्हारे खड़े हो जाने से। प्रतिबिंब कुछ है थोड़े ही। तुम हटे कि प्रतिबिंब गया। दर्पण में तो कुछ भी नहीं बना, सिर्फ बनने का आभास हुआ। वह आभास भी तुम्हें हुआ; दर्पण को वह आभास भी नहीं हुआ।

चैतन्य तो दर्पण जैसा है। उसके सामने घटनाएं घटती हैं, प्रतिबिंब बनते हैं--बस। घटनाएं समाप्त हो जाती हैं, प्रतिबिंब खो जाते हैं; दर्पण फिर खाली का खाली, फिर अपने अनंत खालीपन में आ गया। वही तो दर्पण की शुद्धि है--उसका अनंत खालीपन।

निर्विकार गत-क्लेशः...और जिस व्यक्ति को यह निश्चय से प्रतीति हो गई कि सब खेल प्रकृति में चलता है, मैं द्रष्टा-मात्र हूं, उसके सब क्लेश समाप्त हो जाते हैं, सब विकार शून्य हो जाते हैं। वह विकार-शून्य हो जाता है और समस्त क्लेश के पार हो जाता है--विगत हो जाता है। अब उसे कोई क्लेश नहीं हो सकता।

निर्विकार गतक्लेशः सुखेन एव उपशाम्यति।

अष्टावक्र कहते हैं कि और अगर इतनी बात साफ हो जाए, इतना निश्चय हो जाए कि मैं भिन्न, कि मैं सदा भिन्न, कि मैं कभी पीड़ा, सुख-दुख, आने-जाने से मेरा कोई जोड़ नहीं, गांठ खुल जाए, ऐसा तलाक हो जाए शरीर से, ऐसा भेद और फासला हो जाए--तो सहज ही शांति उपलब्ध होती है।

सुखेन एव उपशाम्यति  - फिर इस शांति के लिए कोई तपस्या नहीं करनी पड़ती कि सिर के बल खड़े हों, कि हवन जलाएं और आग के पास धूनी रमाएं और शरीर को गलाएं और कष्ट दें--ये सब बातें व्यर्थ हैं।

सुखेन एव... बड़े सुखपूर्वक, बड़ी शांतिपूर्वक, बिना किसी श्रम के, बड़े विराम और विश्रांति में जीवन की परम घटना घट जाती है। सत्य ऐसा ही है। खोजना नहीं है, तुम उसे लिए ही बैठे हो। कहीं जाना नहीं है, तुम उसके साथ ही पैदा हुए हो।

Ashtavakra says - Change of states like presence (visibility, birth) and absence (invisibility, death) occur naturally. One who knows it with definiteness becomes free from defects, free from pain and attains peace easily.

He who has understood with certitude that change in the form of existence and destruction is inherent in things, he becomes unperturbed and free from pains and easily finds his peace.

Yogavasistha, 5.52.12: 'These endless thought eruptions, their rising and disappearance, are ever for your terrible sorrows and never, never for your happiness.'

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र २
ईश्वरः सर्वनिर्माता न इह अन्यः इति निश्चयी ।
अन्तः-गलित-सर्वाशः शान्तः क्व अपि न सज्जते ॥११-२॥

सर्वनिर्माता इह ईश्वरः अन्य न इति इति निश्चयी - - सबको पैदा करने वाला इस संसार में ईश्वर है, और दूसरा कोई नहीं है, ऐसा निश्चय करने वाला पुरुष, अन्तर्गलित सवाशा यस्य आत्मा शान्तः क्व अपि न सज्जते -- जिसकी सब आशाएँ अन्तःकरण में गलित हो गई हैं और जिसका मन शान्त हुआ है वह पुरुष कहीं भी आसक्त नहीं होता है।

ईश्वर सबका सृष्टा है कोई अन्य नहीं ऐसा निश्चित रूप से जानने वाले की सभी आन्तरिक इच्छाओं का नाश हो जाता है। वह शांत पुरुष सर्वत्र आसक्ति रहित हो जाता है।

'सबको बनाने वाला ईश्वर है। यहां दूसरा कोई नहीं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष शांत है। उसकी सब आशाएं जड़ से नष्ट हो गई हैं और वह कहीं भी आसक्त नहीं होता।'

सबको जानने वाला ईश्वर है। इसलिए अगर तुम ईश्वर को जानने चले हो तो एक गलती कभी मत करना--तुम ईश्वर को दृश्य की तरह मत सोचना। ईश्वर दृश्य नहीं बन सकता। वह सबको जानने वाला है। वह द्रष्टा है।

फिर ईश्वर को खोजने का उपाय क्या है? क्योंकि साधारणतः लोग जब ईश्वर को खोजते हैं तो इसी तरह खोजते हैं कि ईश्वर कोई वस्तु, कोई दृश्य, कोई व्यक्ति है; हम जाएंगे और देख लेंगे और बड़े आह्लादित होंगे, और नाचेंगे और गाएंगे और बड़े प्रसन्न होंगे कि देख लिया ईश्वर को।

तो फिर ईश्वर को जानने का ढंग क्या है? उपाय है कि तुम द्रष्टा बनो। क्योंकि द्रष्टा ईश्वर का स्वभाव है। जैसे-जैसे तुम द्रष्टा बने कि तुम सरकने लगे ईश्वर के करीब।

‘सबको बनाने वाला, सबको जानने वाला ईश्वर है। यहां दूसरा कोई नहीं है। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष शांत है।’

फिर कैसी अशांति? जब एक ही है, फिर कैसी अशांति? द्वंद्व न रहा, द्वैत न रहा, दुविधा न रही, दुई न रही--फिर कैसी अशांति? कलह करने का उपाय न रहा। तुम ही तुम हो, मैं ही मैं हूं--एक ही है! एकरस सब हुआ, तो शांति अनायास सिद्ध हो जाती है।

‘उसकी सब आशाएं जड़ से नष्ट हो गई हैं।’ जिसने ऐसा जाना कि ईश्वर ही है, अब उसकी कोई आशा नहीं, कोई आकांक्षा नहीं। क्योंकि अब अपनी आकांक्षा ईश्वर पर थोपने का क्या प्रयोजन? वह जो करेगा, ठीक ही करेगा। फिर जो हो रहा है ठीक ही हो रहा है। जो है, शुभ है। जब भी तुम आशा करते हो, उसका अर्थ ही इतना है कि तुमने शिकायत कर दी। जब तुमने कहा कि ऐसा हो, उसका अर्थ ही है कि जैसा हो रहा है उससे तुम राजी नहीं। तुमने कहा, ऐसा हो--उसमें ही तुमने शिकायत कर दी; उसमें ही तुम्हारी प्रार्थना नष्ट हो गई।

प्रार्थना का अर्थ है: जैसा है वैसा शुभ; जैसा है वैसा सुंदर; जैसा है वैसा सत्य; इससे अन्यथा की कोई मांग नहीं। तब तुम्हारे भीतर प्रार्थना है। आस्तिक का अर्थ है: जैसा है, उससे मैं परिपूर्ण हृदय से राजी हूं। जब एक ही है, तो जो भी हो रहा है ठीक ही हो रहा है। और जब सभी ठीक हो रहा है तो अशांति खो ही जाती है।

अंतर्गलितसर्वाशः...। ऐसे व्यक्ति के भीतर से आशा, निराशा, वासना, आकांक्षा सब गलित हो जाती है, विसर्जित हो जाती है। फिर आसक्ति का भी कोई उपाय नहीं बचता। जब एक ही है, तो कौन करे आसक्ति, किससे करे आसक्ति? जब एक ही है, तो मन के लिए ही ठहरने की जगह नहीं बचती। उस एक में मन ऐसे खो जाता है जैसे धुएं की रेखा आकाश में खो जाती है।

God is the creator of all and no one else. One who knows it with definiteness becomes free from all internal desires. That serene man becomes indifferent everywhere.

He who has understood with certitude that God (Self) is the Creator of all and there is none else here, becomes calm with all his inner desires melted away. He is no longer attached to anything whatsoever.

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ३
आपदः सम्पदः काले दैवात् एव इति निश्चयी ।
तृप्तः स्वस्थेन्द्रियः नित्यम् न वान्छति न शोचति ॥११-३॥
काले आपदः च  सम्पदः दैवात् एव इति निश्चय - समय पर आपत्तियाँ और सम्पत्तियाँ देव-योग से ही होती हैं ऐसा निश्चय करने वाला पुरुष,
नित्यमतृप्तः स्वस्थेन्द्रियः न वाञ्छति च न शोचति  - नित्य संतुष्ट व स्वस्थ-इन्द्रिय हुआ अप्राप्त वस्तु की न इच्छा नहीं करता है और न ही नष्ट हुई वस्तु के बारे में सोच कर दुखी होता है।

संपत्ति (सुख) और विपत्ति (दुःख) का समय प्रारब्ध वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला संतोष और निरंतर संयमित इन्द्रियों से युक्त हो जाता है। वह न इच्छा करता है और न शोक आदि करता है।

श्रीमद भगवद् गीता अध्याय ५ कर्म संन्यास योग श्लोक १४ और १५
इस बात को स्पष्ट करते हुए भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं - मनुष्य के कर्म और कर्मफल में भगवान की क्या भागीदारी या जिम्मेवारी है?
न कर्तृत्वम्, न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः।
न कर्मफल संयोगम्, स्वभावः तु, प्रवर्तते ॥१४॥

न आदत्ते कस्यचित् पापम्, न च एव सुकृतम् विभुः।
अज्ञानेन आवृतम् ज्ञानम् तेन मुह्यन्ति जन्तवः ॥१५॥

प्रभुः लोकस्य न कर्तृत्वम्, न कर्माणि न कर्मफल संयोगम्  - परमेश्वर मनुष्यों के न कर्तापन की, न कर्मों की, न कर्मफल के साथ संयोग की;
सृजति तु स्वभावः प्रवर्तते - रचना करते है; किन्तु स्वभाव ही स्वभाव को बरत रहा है।
प्रभु: - सृष्टि के सृजन करने वाले परमेश्वर।
विभुः न कस्यचित् पापम् च न सुकृतम् एव आदत्ते  - सर्वव्यापी परमात्मा न किसी के पाप कर्म को और न ही शुभ-कर्म को ग्रहण करता है, किन्तु,
अज्ञानेन ज्ञानम् आवृतम्  - अज्ञान से ज्ञान ढका हुआ है,
तेन जन्तवः: मुह्यन्ति  - उसी से सब जीव मोहित हो रहे हैं।

यह आत्मा या परमात्मा अथार्थ प्रभु लोगो के कर्त्तव्य को, उनके कर्म को (या उनको प्राप्त होने वाले) कर्मफल के संयोग का भी निर्माण नहीं करता है। स्वभाव अथार्थ प्रकृति ही सब कुछ करती है। गुण ही गुणों को बरतते हैं। इन्द्रियां इन्द्रियों का उपयोग करती है। आत्मा की इसमें कोई भागीदारी नहीं है।

विभु अथार्थ सर्वव्यापी आत्मा या परमेश्वर किसी का पाप और किसी का पुण्य भी नहीं लेता। ज्ञान पर अज्ञान का पर्दा पड़ा रहने के कारण (अथार्थ माया से) प्राणी मोहित हो जाते हैं। कर्म के कर्ता बन कर कर्म-फल को भुगतते हैं। ईश्वर जीवों के कर्तृत्व पन को और कर्मों को नहीं रचता है और कर्मों के फल के संयोग को भी नहीं रचता, ये सब अनादि काल के संस्कारों से होते हैं अर्थात् अनादि काल से चले आते हैं, इस वास्ते ईश्वर में कोई दोष नहीं आता है।

'विपत्ति और संपत्ति दैव-योग से ही अपने समय पर आती हैं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है वह सदा संतुष्ट और स्वस्थ इन्द्रिय याने जिसका अपनी इन्द्रियों पर पूर्ण नियंत्रण है ऐसा पुरुष न इच्छा करता है न शोक करता है।'

काले आपदः च संपदः...समय पर सब होता है। समय पर जन्म, समय पर मृत्यु; समय पर सफलता, समय पर असफलता--समय पर सब होता है। कुछ भी समय के पहले नहीं होता है। ऐसा जो जानता है कि विपत्ति और संपत्ति दैव-योग से समय आने पर घटती हैं, वह सदा संतुष्ट है।

सब अपने से हो रहा है और सब अपने समय पर हो रहा है। अशांति तब पैदा होती है जब हम समय के पहले कुछ मांगने लगते हैं; हम कहते हैं, जल्दी हो जाए।

'विपत्ति और संपत्ति दैव-योग से अपने समय पर आती हैं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है वह सदा संतुष्ट, स्वस्थ इन्द्रिय हुआ न इच्छा करता है न शोक करता है।'

साक्षी बनो, कर्ता होना छोड़ो। कर्ता होने से ही सारा उपद्रव है।
काले आपदः च संपदः -- जब आता समय, होतीं घटनाएं।
दैवात् एव -- ऐसा प्रभु-मर्जी से!
इति निश्चयी -- ऐसा जिसने जाना अनुभव से।
नित्यम् तृप्तः! -- सदा तृप्त है।
वह सदा तृप्त है। ऐसा व्यक्ति अतृप्ति जानता ही नहीं। अतृप्ति पैदा होती है--आकांक्षा से। तुम करते आकांक्षा, फिर वैसा नहीं होता तो अतृप्ति पैदा होती है। न करो आकांक्षा, न होगी अतृप्ति। न रहेगा बांस, न बजेगी बांसुरी।

स्वस्थेंद्रियः...और ऐसा व्यक्ति स्वयं में स्थित हो जाता है, स्वस्थ हो जाता है। और उसकी सारी इंद्रियां स्वयं से, भीतर की केंद्रीय शक्ति से संचालित होने लगती हैं। अभी तो इंद्रियां तुम्हें चलाती हैं। इस गुलामी से छूट जाने का नाम मुक्ति है, मोक्ष है--जब तुम मालिक हो जाओ और इंद्रियां तुम्हारी अनुचर हो जाएं।

Good and bad times are due to previous actions (which decide fate). One who knows it with definiteness becomes ever contented and has all his senses well under control. He neither desires nor grieves.

Yogavasistha, 5.93.98: 'Let misfortune come or good fortune come. A true sage never leaves his divine peaceful nature (Self). Just as the milky ocean, in spite of being churned by the Mandhra mountain, still retains its white colour.'

By lifting the mind to a higher vision alone can we withdraw it from its natural habitat consisting of sense objects.

This is the exercise advised by the Bhagavad-Gita also: 'क्रम-क्रम से अभ्यास करता हुआ उपरति को प्राप्त हो तथा धैर्य युक्त बुद्धि द्वारा मन को परमात्मा में स्थित करके परमात्मा के सिवा और कुछ भी चिन्तन न करे।.' (गीता ६.२५)

Kathopanishad 2.6.10 reinforces this idea when it declares: 'When all the desires in the heart are emptied, then the mortal man gains immortality and therein apprehends Brahman.'

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ४
सुखदुःखे जन्ममृत्यू दैवात् एव इति निश्चयी ।
साध्यादर्शी निरायासः कुर्वन् अपि न लिप्यते ॥११-४॥
सुखदुःखे जन्ममृत्यू देवात् एव इति निश्चयी साध्यादर्शी  - सुख और दुख, जन्म और मरण, दैव से ही होता है, ऐसा निश्चय करने वाला साध्य कर्म को देखने वाला,
च निरायासः कुर्वन् न लिप्यते  =और श्रम रहित कर्म को करता हुआ भी कर्मफल से लिप्त नहीं होता है।

सुख-दुःख और जन्म-मृत्यु प्रारब्ध वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) हैं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, फल की इच्छा न रखने वाला, सरलता से कर्म करते हुए भी उनके कर्म-फल से लिप्त नहीं होता है।

जो यथार्थ बोध वाले हैं, उनको कर्मों का फल नहीं होगा, क्योंकि प्रथम वे फल की कामना से रहित होकर कर्मों को करते हैं, दूसरे वे श्रेष्ठाचार के लिये कर्मों को करते हैं, तीसरे वे कर्मों को देह इन्द्रियादिकों के धर्म जानते हैं, अपने आत्मा का धर्म नहीं मानते हैं, चौथे अहंकार से रहित होकर वे कर्मों को करते हैं, इन्हीं चार हेतुओं करके उनको कर्मों का फल नहीं होता है।

भगवत गीता अध्याय १८.१७ में श्रीकृष्ण कहते हैं:
यस्य न अहड्.कृतो भावो, बुद्धिः यस्य न लिप्यते।
हत्वा अपि स इमान् लोकान्, हन्ति न निबध्यते ॥१८.१७॥
जो कर्तापन के अहंकार से मुक्त होते हैं और जिनकी बुद्धि मोहग्रस्त नहीं है, यद्यपि वे जीवों को मारते हैं तथापि वे न तो जीवों को मारते हैं और न कर्मों के बंधन में पड़ते हैं।
जिसका देह इन्द्रियाँ आदि के विषय में अहंकृत भाव नहीं है, अर्थात् मैं देह हूँ, या मेरा यह देह है, इस प्रकार की जिसका भावना नहीं है और कर्तृत्व-भोक्तत्व बुद्धि

भी जिसकी लिपायमान नहीं हो सकती है, सो विद्वान् यदि प्रारब्ध कर्म के वश से शरीर आदि से तीनों लोकों का वध भी कर देवे, तो भी उसको ऐसा करने का फल लिपायमान नहीं होता है। जो इस प्रकार निश्चय करता है कि सुख-दु:ख आदि ये सब प्रारब्ध कर्म के वश से जीवों को होते हैं, वह विद्वान् परिश्रम से रहित प्रारब्ध वश से कर्मों को करता हुआ उनके फल के साथ लिपायमान नहीं होता है।

'सुख और दुख, जन्म और मृत्यु दैव-योग से ही होता है। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष साध्य कर्म को नहीं देखता हुआ और श्रम-रहित कर्म करता हुआ भी लिप्त नहीं होता है।'

सुखदुःखे जन्ममृत्यु दैवात् एव...
जब जीवन की असली घटनाओं पर तुम्हारा कोई बस नहीं, जन्म पर तुम्हारा बस नहीं, मृत्यु पर तुम्हारा बस नहीं--तो थोड़ा तो जागो--इन दोनों के बीच की घटनाओं पर कैसे बस हो सकता है? न शुरू पर बस, न अंत पर बस--तो मध्य पर कैसे बस हो सकता है?
जीवन एक अभिनय है, नाटक है, लीला है--इसे गंभीरता से मत लो। जो वह करवाए, कर लो। जो वह दिखलाए, देख लो। तुम अछूते बने रहो, तुम कुंआरे बने रहो। और तब तुम्हारे जीवन में कोई श्रम न होगा, क्योंकि कोई तनाव न होगा। कर्म तो होगा, श्रम न होगा। श्रम न होगा, कर्म होगा--इसका अर्थ हुआ: कर्म तो होगा, कर्ता न होगा। जब कर्ता होता है तो श्रम होता है, तब चिंता होती है। अब कर्ता तो परमात्मा है, हार-जीत उसकी है, सफलता-असफलता उसकी है। तुम तो सिर्फ एक उपकरण-मात्र हो, निमित्त-मात्र। सब चिंता खो जाती है।

Pleasure-pain and birth-death are due to previous actions (which decide fate). One who knows it with definiteness acts without desire. He acts playfully and never gets attached to them.

He who has understood with certitude that happiness and sorrow, birth and death, are all due to the effects of past actions, does no longer seek after the ordinary goals of life. He becomes free from efforts. He is not attached (tainted) even though engaged in action.

This idea of 'actionless-ness in action कर्म में अकर्म' is the doctrine of the Bhagavad Gita which Ashtavakra accepts root and branch: 'जिस व्यक्ति ने कर्ममार्ग में प्रशिक्षण पाया है और जिसकी आत्मा पवित्र है, जो अपनी आत्मा का स्वामी है और जिसने इन्द्रियों को जीत लिया है, जिसकी आत्मा सब प्राणियों की आत्मा बन गई है, वह कर्म करता हुआ भी कर्मों में लिप्त नहीं होता। (गीता ५.७)

Egocentric actions alone can leave their impression upon our personality and thus condition our future thoughts and actions. This is how we get involved in our actions. Mind resting in Brahman and in a spirit of utter dedication to It, when an individual functions, such activities bring about, according to Gita, an exhaustion of the existing vasanas. For one who is reveling in Brahman, actions are spontaneous expression of the Divine in the world of beings. He acts not; he is acted through by the universal law.

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ५
चिन्तया जायते दुःखम् न अन्यथा इह् इति निश्चयी ।
तया हीनः सुखी शान्तः सर्वत्र गलितस्पृहः ॥११-५॥

इह चिन्तया दुःखम् जायते अन्यथा न इति निश्चयी = इस संसार में चिन्ता से दुःख उत्पन्न होता है और किस अन्य प्रकार से नहीं ऐसा निश्चय करने वाला,

सुखी शान्तः सर्वत्रगलि तस्पृहः च तथा हीनः  - सुखी और शान्त है और सर्वत्र उसकी इच्छा गलित है और वह चिन्ता से रहित है।
चिंता से ही दुःख उत्पन्न होते हैं किसी अन्य कारण से नहीं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, चिंता से रहित होकर सुखी, शांत और सभी इच्छाओं से मुक्त हो जाता है।

चिंतया दुःखं जायते--चिंता से दुख...चिंता पैदा होती है कर्ता के भाव से। जैसे ही तुम स्वीकार कर लेते हो कि मैं कर्ता नहीं हूं, फिर कैसी चिंता? चिंता है कर्ता की छाया। तुम चिंता तो छोड़ना चाहते हो, कर्तृत्व नहीं छोड़ना चाहते। तुम रहना तो चाहते हो कर्ता, कि दुनिया को दिखा दो कि तुमने यह किया, यह किया, यह किया; कि इतिहास में नाम छोड़ जाओ कि कितना काम तुमने किया! लेकिन तुम चाहते हो, चिंता न हो। यह असंभव की तुम मांग करते हो।

जितना बड़ा तुम्हारा कर्तृत्व होगा, उतनी ही चिंता होगी। जितना बड़ा तुम्हारा अहंकार होगा, उतनी ही तुम्हारी चिंता होगी। निश्चिंत होना हो तो निर-अहंकारी हो जाओ। लेकिन निर-अहंकारी का अर्थ ही होता है, एक ही अर्थ होता है कि तुम कर्ता मत रहो। तुम जगह दे दो परमात्मा को--उसे जो करना है करने दो। तुम्हारे हाथ उसके भर रह जाएं; तुम्हारी आंखें उसकी आंखें हो जाएं; तुम्हारी देह में वह विराजमान हो जाए, तुम मंदिर हो जाओ। उसे करने दो जो करना है। तब तुम्हारे जीवन में एक बड़ा नैसर्गिक सौंदर्य होगा, एक प्रसाद होगा! तुम हार जाओगे, तो भी तुम निश्चिंत सो जाओगे। तुम जीत जाओगे, तो भी तनाव न होगा मन में, तो भी तुम निश्चिंत सो जाओगे। क्योंकि तुम अब अपने सिर पर लेते ही नहीं।

चिंतया दुःखं जायते...और कोई ढंग से चिंता पैदा नहीं होती, बस चिंता एक ही है कि तुम कर्ता हो। कर्ता हो तो चिंता है, चिंता है तो दुख।

इति निश्चयी सुखी शांतः सर्वत्र गलितस्पृहः - ऐसा जिसने निश्चय पूर्वक जाना, अनुभव से निचोड़ा--वह व्यक्ति सुखी हो जाता है, शांत हो जाता है, उसकी सारी स्पृहा समाप्त हो जाती है।

ज्ञानवान् का ऐसा निश्चय होता है "नाहं देहः" मैं देह नहीं हूँ और "न मे देहः" मेरा यह देह नहीं है और मैं नित्य बोध-स्वरूप हूँ। आत्म-ज्ञान करके देहादिकों में दूर हो गया है अहं और मम अभिमान जिसका, कर्तव्य और अकर्तव्य जिसका बाकी नहीं रहा है, और कृत तथा अकृत का स्मरण भी जिसको नहीं है वही ज्ञानवान् जीवनमुक्त कहा जाता है।

Worry gives rise to suffering and nothing else. One who knows it with definiteness becomes free from worries and becomes content, peaceful and without any desire anywhere.

He who has understood with certitude that it is anxiety and nothing else that brings sorrow in the world, becomes free from it and is happy and peaceful everywhere with his desires melted away.

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ६
न अहम् देहो न मे देहो बोधः अहम् इति निश्चयी ।
कैवल्यम् इव सम्प्राप्तः न स्मरति अकृतम् कृतम् ॥११-६॥

न अहम् देहाः न देह: मे - मैं शरीर नहीं हूँ और यह देह भी मेरा नहीं है, बोधोऽहम् इति कैवल्यम् संप्राप्तः निश्चयी अकृतं कृतम् न स्मरति - ज्ञान स्वरूप हूँ इस प्रकार विदेह मुक्ति को प्राप्त होता हुआ निश्चय करने वाला पुरुष अकृत और कृत कर्मो को नहीं स्मरण करता।

न मैं यह शरीर हूँ और न यह शरीर मेरा है, मैं ज्ञान स्वरूप हूँ, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला जीवन मुक्ति को प्राप्त करता है। वह किये हुए (भूतकाल) और न किये हुए (भविष्य के) कर्मों का स्मरण नहीं करता है।

'मैं शरीर नहीं हूं, देह मेरी नहीं है, मैं चैतन्य हूं--ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष कैवल्य को प्राप्त होता हुआ, किए और अनकिए कर्म को स्मरण नहीं करता है।'
अहं देहः न...--मैं देह नहीं।
देहः मे न...--और देह मेरी नहीं।
बोधोऽहम् इति निश्चयी...--ऐसा जिसके भीतर बोध का दीया जला, ऐसा निश्चय पूर्वक जिसके भीतर ज्योति जगी...
कैवल्यं संप्राप्तः...--वह धीरे-धीरे कैवल्य की परम दशा को उपलब्ध होने लगता है। क्योंकि जिसने जाना मैं देह नहीं, ज्यादा दूर नहीं है उसका जानना कि मैं ब्रह्म हूं। उसने पहला कदम उठा लिया। जिसने कहा, मैं देह नहीं, निश्चय पूर्वक जान कर; जिसने कहा, मैं मन नहीं--उसने कदम उठा लिए धीरे-धीरे कैवल्य की तरफ। शीघ्र ही वह घड़ी आएगी जब उसके भीतर उदघोष होगा: 'अहं ब्रह्मास्मि! अनलहक! मैं ही हूं ब्रह्म!' फिर ऐसे व्यक्ति को न तो किए की चिंता होती है न अनकिए की चिंता होती है।

Neither I am this body, nor this body is mine. I am pure knowledge. One who knows it with definiteness gets liberated in this life. He neither remembers (acts done in) past nor (worries of) future.

'I am not the body, nor is the body mine, I am pure Intelligence' - he who has understood this with certitude, does no longer

remember what he ‘has done’ or what he ‘has not done’, as if he has attained the state of aloneness (kaivalya).

Kathopanishad 2.6.10 also advises the same. It guarantees and assures the same condition of inner peace and aloneness in the following words: ‘When the five organs of knowledge are at rest together with the mind, and when the intellect ceases functioning (becomes calm), that they call the highest state.’

The ideas of ‘I’ and ‘my’ are the expressions of the ego, and when the deeper understanding dawns in a seeker, ‘I am not the body, nor is the body mine’, the egocentric subject ends and the ego awakes to the realisation of its divine Selfhood.

Mahopaniṣad 4.72: ‘The two terms - bondage and Liberation are nothing but the tyranny of ‘mine-ness’ and the total rejection of this mine-ness; by the sense of mine-ness, the creature gets bound and is liberated when the sense of mine-ness has ended.’

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ७
आब्रह्म स्तंब पर्यन्तं अहम् एव इति निश्चयी ।
निर्विकल्पः शुचिः शान्तः प्राप्त-अप्राप्त विनिर्वृतः ॥११-७॥

आब्रह्म स्तम्ब च पर्यन्तम् अहम् एव -_ ब्रह्मा से लेकर और तृण-पर्यंत मैं ही हूँ, इति निश्चयी निर्विकल्पः शुचि च शान्तः प्राप्त-अप्राप्त विनिर्वृतः सुखीभवति - इस प्रकार निश्चय करने वाला संकल्प-रहित शुद्ध और शान्त-रूप और लाभ-अलाभ-रहित पुरुष सुखी होता है।

तृण से लेकर ब्रह्मा तक सब कुछ मैं ही हूँ, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला विकल्प (कामना) रहित, पवित्र, शांत और प्राप्त-अप्राप्त से आसक्ति रहित हो जाता है।
'ब्रह्म से ले कर तृण पर्यंत मैं ही हूं--ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह निर्विकल्प शुद्‌ध और शांत और लाभ-अलाभ से मुक्त होता है।'

ब्रह्मा से लेकर घास के तिनके तक संपूर्ण जगत् मेरा ही रूप है, अर्थात् मैं ही सर्व-रूप हूँ, ऐसा निश्चय करने वाला जो पुरुष है, वही निर्विकल्प समाधि वाला जीवनमुक्त है, वही विषय रूपी मल के सम्बन्ध से भी रहित है, वही शान्त चित्त वाला है, और वही प्राप्त अप्राप्त विषयों में इच्छा से रहित है, वही परम संतोष वाला है, वही अपने आत्मानन्द ही से पूर्ण है।

जिसने जाना कि ब्रह्म से लेकर तृण पर्यंत एक ही जीवन-धारा है, एक ही जीवन का खेल है, एक ही जीवन की तरंगें हैं, एक ही सागर की लहरें--जिसने ऐसा पहचान लिया, 'तृण से ले कर ब्रह्म तक', वह निर्विकल्प हो जाता है। फिर किसका भय है! फिर कैसी वासना! फिर कैसी अशांति! फिर कैसी अशुद्‌धि! जब एक ही है तो शुद्‌ध ही है। फिर कैसा लाभ, कैसा अलाभ!
जब अधिष्ठान चेतन के साक्षात्कार होने से अध्यस्त वस्तु का बोध हो जाता है अर्थात् आत्मा के साक्षात्कार होने से जब नाना प्रकार के आश्चर्य-रूप विश्व का बोध हो जाता है, तब विद्‌वान के मन के सर्व संकल्प दूर हो जाते हैं।

From grass till Brahma, I alone exist and nothing else. One who knows it with definiteness becomes free from desires, becomes pure, peaceful and unattached to what he has or what he is yet to get.

I am indeed in everything from the Creator down to a tuft of grass' - he who has understood this with certitude becomes free from all thought oscillations; pure and serene, he withdraws from what is attained and what is not attained.

When the limited identifications of the ego have been transcended and with certainty when the seeker has understood, 'I am indeed the all-pervading essence behind all names and forms', he is beyond his mind and, therefore, no more can the oscillations of the mind (vikalpa) disturb him.

The term 'nirvikalpa निर्विकल्प', as applied to समाधि samadhi is defined by Bhartrhari as: 'An exclusive concentration upon the one entity, without distinct and separate Consciousness of the knower, the known and knowledge and even without Self-consciousness'.

अष्टावक्र गीता अध्याय ११ सूत्र ८
नाना आश्चर्यम् इदम् विश्वम् न किञ्चित् इति निश्चयी ।
निर्वासनः स्फूर्ति-मात्रः न किञ्चित् इव शाम्यति ॥११-८॥

इदम् विश्वम् नानाश्चर्यम् न किञ्चित् इति निश्चयी - यह संसार अनेक आश्चर्य वाला कुछ नहीं है अर्थात् मिथ्या है इस प्रकार निश्चय करने वाला पुरुष,
निर्वासनः स्फतिमात्र: न किञ्चित् इव शाम्यति - वासना-रहित बोध-स्वरूप पुरुष व्यवहार-रहित शान्ति को प्राप्त होता है।
अनेक आश्चर्यों से युक्त यह विश्व अस्तित्वहीन है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, इच्छा रहित और शुद्ध अस्तित्व हो जाता है। वह अपार शांति को प्राप्त करता है।

'अनेक आश्चर्यों वाला यह विश्व कुछ भी नहीं है, अर्थात मिथ्या है--ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह वासना-रहित, बोध-स्वरूप पुरुष इस प्रकार शांति को प्राप्त होता है, मानो कुछ भी नहीं है।'

इदम् विश्वं नानाश्चर्यं न किंचित...यह जो बहुत-बहुत आश्चर्यों से भरा हुआ विश्व है, शांत हुए व्यक्ति को ऐसा लगता है कि सपना-मात्र। यह सत्य लगता है तुम्हारी वासना के कारण, तुम्हारी वासना इसमें प्राण डालती है। वासना के हटते ही प्राण निकल जाते हैं विश्व में से। यह नाना आश्चर्यों से भरा हुआ विश्व अचानक स्वप्न-वत हो जाता है, मायाजाल!

इति निश्चयी निर्वासनः स्फूर्तिमात्र न किंचिदिव शाम्यति!
'ऐसा निश्चय पूर्वक जिसने जाना, वह वासना-रहित बोध-स्वरूप पुरुष इस प्रकार शांति को प्राप्त होता है, मानो कुछ भी नहीं है।'

बोध को प्राप्त व्यक्ति, संबोधि को उपलब्ध व्यक्ति, जिसने जाना कि मैं स्फूर्ति-मात्र हूं, चैतन्य-मात्र हूं, चिन्मात्र हूं, वह ऐसे जीने लगता है संसार में जैसे संसार है ही नहीं; जैसे संसार है ही नहीं; है या नहीं है, कुछ भेद नहीं।

This world of many wonders, actually does not exist. One who knows it with definiteness becomes free from desires and attains the form of pure existence. He finds unlimited peace.
He who has understood with certitude that this manifold and marvelous universe is nothing (unreal), becomes desireless pure Intelligence. He finds peace, as if nothing exists.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां एकादश प्रकरणं समाप्तम् ॥११॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ का संक्षेप
यह जनक और अष्टावक्र के बीच जो चर्चा है, यह अद्‌भुत संवाद है। अष्टावक्र ने कुछ बहुमूल्य बातें कहीं। जनक उन्हीं बातों की प्रतिध्वनि करते हैं। जनक कहते हैं कि ठीक कहा, बिलकुल ठीक कहा; ऐसा ही मैं भी अनुभव कर रहा हूं; मैं अपने अनुभव की अभिव्यक्ति देता हूं।

इसमें कुछ प्रश्न-उत्तर नहीं है। एक ही बात को गुरु और शिष्य दोनों कह रहे हैं। एक ही बात को अपने-अपने ढंग से दोनों ने गुनगुनाया है। दोनों के बीच एक गहरा संवाद है। यह संवाद है, यह विवाद नहीं है।

कृष्ण को तो अर्जुन को समझाना पड़ा, बार-बार समझाना पड़ा; खींच-खींच कर, बमुश्किल राजी कर पाए। यहां तक कह दिया कि “यत् इच्छति तथा कुरु” 'जैसा तुम चाहो, वैसा करो'।

यहाँ कोई प्रयास नहीं है। अष्टावक्र को कुछ समझाना नहीं पड़ रहा है। अष्टावक्र कहते हैं और उधर जनक का सिर हिलने लगता है सहमति में। दोनों के बीच बड़ा गहरा अंतरंग संबंध है, बड़ी गहरी मैत्री है। इधर गुरु बोला नहीं कि शिष्य समझ गया।

अध्याय ११ में अष्टावक्र कहते है:
अष्टावक्र कहते हैं कि जो भी पैदा होता है, जो भी बनता है, मिटता है; आता है, जाता है; भाव हो, अभाव हो; सुख हो, दुःख हो; जन्म हो, मृत्यु हो; जहां भी आवागमन है, आना - जाना है, बनना-मिटना है--समझना वहां प्रकृति का खेल है। ईश्वर इन सबका सृष्टा है कोई दूसरा नहीं है। जो मनुष्य इस बात को एक निश्चित रूप से जान लेता है उसकी सभी आन्तरिक इच्छाओं का नाश हो जाता है। वह शांत पुरुष सर्वत्र आसक्ति रहित हो जाता है।

संपत्ति (सुख) और विपत्ति (दुःख) का समय प्रारब्ध-वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला संतोष और निरंतर संयमित इन्द्रियों से युक्त हो जाता है। वह न इच्छा करता है और न शोक आदि करता है। ईश्वर जीवों के कर्तृत्व पन को और उनके कर्मों को नहीं रचता है और साथ ही कर्मों के फल के संयोग को भी नहीं रचता, ये सब अनादि काल के प्रारब्ध-वश संस्कारों से होते हैं अर्थात् अनादि काल से चले आते हैं, इस वास्ते ईश्वर में कोई दोष नहीं आता है।

विपत्ति और संपत्ति दैव-योग से अपने समय पर आती हैं। ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है वह सदा संतुष्ट, निरंतर संयमित इन्द्रियों हुआ, न इच्छा करता है न शोक करता है। जो आता है उसका साक्षी रहता है--दुख आया तो साक्षी, सुख आया तो साक्षी; धन आया तो साक्षी, निर्धन हो गया तो साक्षी। उसके भीतर एकरसता बनी रहती है। सुख-दुःख और जन्म-मृत्यु प्रारब्ध-वश (पूर्व कृत कर्मों के अनुसार) हैं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, फल की इच्छा न रखने वाला, सरलता से कर्म करते हुए भी उनसे लिप्त नहीं होता है।

चिंता से ही दुःख उत्पन्न होते हैं किसी अन्य कारण से नहीं, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, चिंता से रहित होकर सुखी, शांत और सभी इच्छाओं से मुक्त हो जाता है। मैं शरीर नहीं हूं, और यह देह मेरी नहीं है, मैं चैतन्य हूं--ऐसा जो निश्चय पूर्वक जानता है, वह पुरुष कैवल्य को प्राप्त होता हुआ, किए और अन-किए कर्म को स्मरण नहीं करता है।

अनेक आश्चर्यों से युक्त यह विश्व अस्तित्वहीन है, ऐसा निश्चित रूप से जानने वाला, इच्छा रहित और शुद्ध अस्तित्व हो जाता है। वह अपार शांति को प्राप्त करता है।

अध्याय १२ में जनक अष्टावक्र मुनि की बात का समर्थन करते हुए कहते हैं:
अष्टावक्र गीता अध्याय १२
अध्याय ११ में अष्टावक्र ने जनक को बताया कि संसार में जो कुछ भी होता है वह प्रारब्ध - वश होता है। ईश्वर मनुष्य के कर्म, कर्ता-पन का अहसास, और कर्म-फल को नहीं रचता।
अब जनक कहते हैं कि, 'गुरुदेव जिस स्थिति का आप वर्णन कर रहे हैं, मैं उसी में स्थित हूँ।'
अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र १
जनक उवाच -
काय-कृत्य-असहः पूर्वम् ततः वाक्-विस्तरा सहः।
अथ चिन्ता-सहः तस्मात् एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-१॥

पूर्वम् काय-कृत्य-असहः - सबसे पहले मैं शारीरिक कर्म को त्याग ने वाला हुआ हूँ, (याने असहः - सहन नहीं करने वाला हुआ),
ततः वाक्-विस्तर असहः - उसके बाद मैं वाणी के तज्य रूप कर्म को त्याग ने वाला हुआ हूँ,
अथ चिन्ता असहः - और उसके बाद मैं चिंता रूपी मानसिक कर्मो को भी त्यागने वाला हुआ हूँ,
तस्मात् एवम् अहम् एव आस्थितः - इस प्रकार सब से मुक्त होकर अब मैं अपने आप में - स्वयं में स्थित हूँ।
असहः - सहन नहीं करने वाला हुआ

जनक कहते हैं - पहले मैं शास्त्र-वर्णित शारीरिक कर्मों से निरपेक्ष (उदासीन - रुचि न रखने वाला) हुआ, फिर वाणी के कर्मों से निरपेक्ष (रुचि न रखने वाला) हुआ। अब चिंता आदि मन के कर्मों से उदासीन होकर अपने स्वरूप में स्थित हूँ।

शारीरिक कर्म शास्त्र-वर्णित यज्ञ आदि हैं, वाणी के विस्तृत कर्म जो निंदा-स्तुति, मन के कर्म जैसे जप आदि के प्रति भी उदासीन वाला हुआ। इस प्रकार मैं अब स्वयं में स्थित हूं।'

कायिक (काय-कृत्य), वाचिक (वाक्-विस्तर - वाणी) और मानसिक (मन से चिन्ता) संपूर्ण कर्मों को त्याग करके अब मैं स्थित हो गया हूँ।

जनक कह रहे हैं कि, 'मैंने यह भ्रांति छोड़ दी कि मैं शरीर को चला रहा हूं।' शरीर का कृत्य प्राकृतिक है और वैसा ही कृत्य मन का है, वैसा ही कृत्य शब्द का है। पहले मैं सहयोग करता हूं; और फिर जब परेशान होता हूं तो असहयोग करता हूं। लेकिन दोनों में भ्रांति एक ही है। मुझसे कुछ लेना-देना नहीं है--न सहयोग, न असहयोग। मैं सिर्फ साक्षी हो जाऊं।

तस्मात् एवम् अहम् एव आस्थितः - और तब से मैं अपने में स्थित हो गया हूं। स्वयं में स्थित होने के लिए कुछ और करना नहीं--इतना ही जानना पर्याप्त है कि कर्ता मैं नहीं हूं; कर्तापन खो जाए। 'मैं अपने में स्थित हो गया हूं! अब मेरे भीतर कोई हल-चल नहीं! अब बाहर चलता रहे तूफान, मेरे भीतर कोई तरंग नहीं आती।'

Janak says - First I developed indifference towards actions performed by body then I became indifferent to actions performed by speech. Now, I have become indifferent to all sorts of anxieties and stay as I am.

In this spiritual autobiography of Janaka, the royal-saint confesses that he could no longer stand distractions caused by his dedicated physical activities, by prayers, by silent Japa, and even by contemplation. He gave them all up. And he says, 'Thus do I, therefore, abide in myself'.

Yogavasistha: ‘The body is nothing but the effects of the past actions; and the mind that prompts the body is itself dynamized by the intelligent-ego (Jiva); and this Jiva is itself the expression of the Lord; and this Lord is the manifestation of the Atman, the Self.

In short, in one word, we say everything is the one Śiva.’ Moments of such understanding are moments when the earlier paths of Sadhana are themselves insufferable mental distractions.
(Yogavasistha 3.65.13).

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र २
प्रीति-अभावेन शब्दादे-अदृश्यत्वेन च आत्मनः ।
विक्षेप-एकाग्र-हृदयः एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-२॥

शब्दादे: प्रीत्यभावेन च आत्मनः अदृश्यत्वेन - शब्द आदि की प्रीती के अभाव से और आत्मा के अदृश्यता से उत्पन्न हुए,
विक्षेप-एकाग्र-हृदयः एवम् एव अहम् आस्थितः - विक्षेपों से एकाग्र हुआ है मन जिसका ऐसा है; वह मैं सब तरफ से स्वयं में स्थित हूँ।

विक्षेप - मन को इधर उधर भटकाना, बाधा और विघ्न, पथ-भ्रष्ट,
अब तीन प्रकार के कर्मों के त्याग के हेतु को कहते हैं - कायिक, वाचिक और मानसिक ये तीनों कर्म मन की एकाग्रता विषय विक्षेप (बाधा या विघ्न) के करने वाले हैं। लोकान्तर याने उच्च लोकों की प्राप्ति करने वाले जो यज्ञ आदि कर्म हैं; उनसे शरीर में विक्षेप होता है। शरीर में विक्षेप के होने से मन का निरोध नहीं हो सकता है। वाणी के कर्म जो निन्दा, स्तुति आदि हैं, उनसे भी मन का निरोध नहीं हो सकता है, और मन के जो जप आदि कर्म हैं, वे भी मन के विक्षेप करने वाले हैं। तीनों कर्मों में जो प्रीति है, उसका त्याग करना आवश्यक है।

आत्मा अदृश्य है अर्थात् ध्यान आदि का अ-विषय है याने विषय नहीं है। आत्मा चेतन है, मन, बुद्धि आदि सब अचेतन हैं याने जड़ हैं। जड़ चेतन को विषय नहीं कर सकता है, इस वास्ते आत्मा के ध्यान करने की चिन्ता रूपी विक्षेप भी मेरे को नहीं है और मैं संपूर्ण विक्षेपों से रहित होकर अपने स्वरूप में ही स्थित हूँ। आत्मा अदृश्य है। आत्मा द्रष्टा है। जैसे आंख से सब दिखाई पड़ता है, बस आंख दिखाई नहीं पड़ती। आत्मा तो द्रष्टा है। आत्मा अदृश्य है, ऐसी प्रतीति और अनुभूति के हो जाने से हृदय से सारे विक्षेप विसर्जित हो गए।

अब कोई तनाव नहीं है। अब कोई खोज नहीं है। आत्मा की खोज करने की भी खोज नहीं है। अब इतनी भी वासना नहीं बची कि आत्मा को जानें, क्योंकि आत्मा को जाना नहीं जा सकता। आत्मा तो जानने का स्रोत है।

एवं अहं आस्थितः --और इसलिए मैं अपने में स्थित हो गया हूं, क्योंकि अब करने को कुछ बचा ही नहीं।
Unattached to sound and other senses and knowing that Self is not an object of sight, I remain free of disturbances and focused as I am.
Having no satisfaction (attachment) in sound and the other sense objects and the Self being no object of perception, I have my mind freed from distractions and rendered single pointed. Thus, do I, therefore, abide in myself.

Janak realized that even contemplation is meaningless, because meditation is a process whereby the mind is trying to visualize, think and experience the Self which is invisible, unthinkable. Therefore, he has left even all conscious attempts at contemplation

and meditation. Honest to himself, the disciple declares to his Teacher, Thus, do I, therefore, abide in myself'

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ३
सम-अध्यास-आदि विक्षिप्तौ व्यवहारः समाधये ।
एवम् विलोक्य नियमम् एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-३॥

सम-अध्यास-आदि विक्षिप्तौ समाधये व्यवहारः - सम्यक् अध्यास आदि करके विक्षेप होने पर समाधि के लिए व्यवहार है,
एवम् नियमम् विलोक्य एवम् एव अहम् आस्थितः - ऐसे नियमों को देख कर समाधि-रहित मैं अपने आप में स्थित हूँ।

अध्यास (mirage - मृग तृष्णा) असत्य ज्ञान - आदि असामान्य स्थितियों और समाधि को एक नियम के समान देखते हुए मैं अपने स्वरूप में स्थित हूँ।

किसी प्रकार के विक्षेप के न होने पर भी समाधि के लिये तो कुछ मन आदि को व्यापार करना ही पड़ेगा?
कर्तृत्व, भोक्तृत्व आदि अनर्थों का हेतु जो अध्यास है, उसी करके विक्षेप होता है। उस विक्षेप के दूर करने के लिये समाधि के वास्ते मन आदि का व्यापार होता है, अन्यथा नहीं होता है। ऐसे नियम को देख करके प्रथम मैंने अध्यास को दूर कर दिया है, इस वास्ते समाधि के लिये भी मन आदि के व्यापार की कोई आवश्यकता नहीं है, किंतु समाधि से रहित अपने आत्मानन्द में मैं स्थित हूँ।

Seeing the transitions between abnormal states of incorrect perception and the meditative states as a (natural) rule, I stay as I am.

An effort has to be made for samadhi (for concentration) only when there is distraction of the mind due to one's own superimpositions. Seeing this to be the rule, thus do I, therefore, abide in myself.
The efforts at concentration (samadhi) are only for those who have their minds distracted by their own illusory superimpositions. The body, the mind, the ego and their objects are all illusory projections made by the mind and thereafter the mind gets fascinated by them and, so it is not available for the steady contemplation upon the Self.
When this law is clearly understood by me, Janaka confesses: 'I realised that the practice of meditation is only for those who are in 'ignorance' suffering from the aftermath of their spiritual 'ignorance'. Therefore, I left meditation and thus do I, therefore, abide in myself.'

When all superimpositions (अध्यास) are left, the seeker realizes the Self and the Self-realised, who is awakened to the plane of infinite Consciousness, can no longer meditate because he has no equipment to meditate with, nor any more need for it.

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ४
हेय-उपादेय-विरहात् एवम् हर्ष-विषादयोः ।
अभावात् अद्य हे ब्रह्मन् एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-४॥

हे ब्रह्मन् - हे ब्रह्म को जानने वाले! हे भगवान!

हेय-उपादेय-विरहात् एवम् हर्ष-विषादयोः अभावात्  - त्याज्य (त्याग करने योग्य) और ग्रहण करने योग्य वस्तु के वियोग से और वैसे ही हर्ष और विषाद के आभाव से;
अद्य अहम् एवम् एव आस्थितः  - अब में जैसा हूँ वैसा ही स्वयं में स्थित हूँ। त्याज्य (छोड़ने योग्य) और संग्रहणीय से दूर होकर और सुख-दुःख के अभाव में मैं अपने स्वरूप में स्थित हूँ।

जनक कहते हैं कि हे प्रभो ! त्याग ने के योग्य और ग्रहण करने के योग्य वस्तु का अभाव होने से अर्थात आत्म-ज्ञान की प्राप्ति होने से, न तो मेरे को कुछ त्याग करने योग्य रहा है, और न कुछ ग्रहण करने के योग्य रहा है, इसी वास्ते हर्ष विषाद आदि भी मेरे को नहीं हैं, क्योंकि हर्ष विषाद आदि भी ग्रहण और त्याग करने से ही होते हैं, इस वास्ते अब मैं अपने स्वरूप में ही स्थित हुआ हूँ।

हेय-उपादेय-विरहात्  ...अब तो क्या ठीक, क्या गलत--दोनों ही गए! क्या करना, क्या न करना--दोनों ही गए, क्योंकि कर्ता गया। क्या शुभ, क्या अशुभ--ऐसी चिंता अब न रही, क्योंकि करने को ही अब कुछ नहीं रहा। मैं तो अकर्ता हूं!
हर्षविषाद्योः अभावत्. ..--और ऐसा होने के कारण हर्ष और विषाद का अभाव हो गया है।
हे ब्रह्मन् अद्य अहं एवं एव आस्थितः  - --इसलिए अब तो मैं जैसा हूं, वैसा का वैसा ही स्थित हो गया हूं।
जब बुद्ध को ज्ञान हुआ, किसी ने पूछा कि क्या मिला? तो बुद्ध ने कहा, मिला कुछ भी नहीं; जो पाया ही हुआ था, उसका पता चला। अपने ही घर में संपदा थी; न मालूम कहां-कहां खोजते-फिरते थे!
Finding nothing as acceptable and nothing as rejectable and having neither joy nor sorrow, ‘O Brahman!’ thus do I, therefore, now abide in myself.

To a seeker, good is acceptable and evil is rejectable; and the good and the evil are the judgements of the intellect. Having risen above the intellect, the yogi reaches a state wherein there is nothing for him to accept or to reject. He comes to dwell in the Self which illumines both the concepts of the good and the bad that rise as thoughts at the intellectual level. Having pursued the good, as its reward, we experience our life's joys and as a reward of evil we have life's sorrows. Joys and sorrows are emotions at the mental level. When the meditator rises above the mind and intellect, he transcends both the joys and sorrows of the mind and the good and the bad concepts of the intellect. ‘O Brahman! thus do I, now abide in myself as pure infinite Consciousness Divine.

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ५
आश्रम-अन्-आश्रमम् ध्यानम् चित्त-स्वीकृत-वर्जनम् ।
विकल्पं मम वीक्ष्य एतैः एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-५॥

यत् आश्रमानाश्रमम् ध्यानम् च चित्त-स्वीकृत-वर्जनम्  - जो आश्रम और अनाश्रम हैं, ध्यान है और चित्त से स्वीकार की हुई वस्तु का त्याग है;
एतैः उत्पन्नः मम विकल्पम्, वीक्ष्य  - उन सबसे उत्पन्न हुए अपने विकल्प को देख कर,
अहम् एवम् एव आस्थितः - मैं इन तीनों से रहित स्वयं में स्थित हूँ।
आश्रम और अन-आश्रम, ध्यान और मन द्वारा स्वीकृत और निषिद्ध नियमों को देख कर मैं  स्वरूप में स्थित हूँ।

'आश्रम है, अनाश्रम है, ध्यान है, और चित्त का स्वीकार और अस्वीकार है। उन सबसे उत्पन्न हुए अपने विकल्प को देख कर, मैं इन तीनों से मुक्त हुआ स्थित हूं।' हिंदू चार आश्रम में बांटते जीवन को; वर्णों में बांटते। चार वर्ण, चार आश्रम।

शिष्य कहता है कि हे गुरु! आश्रमों के धर्मों से और उनके फलों के सम्बन्ध से भी मैं रहित हूँ। अन-आश्रमी जो त्यागी संन्यासी है, उनके धर्म जो दण्डादिकों का धारण करना है, उनके सम्बन्ध से भी मैं रहित हूँ और योगियों के धर्म जो धारणा ध्यान आदि हैं, उनसे भी मैं रहित हूँ, क्योंकि ये सब अज्ञानियों के लिये बने हैं, मैं इन सबका साक्षी चिद्रूप हूँ।

जो पुरुष शरीर इन्द्रियां आदि से भिन्न और शरीर आदि के साक्षी विज्ञान-स्वरूप, सुख-स्वरूप, स्वयं प्रकाश परम तत्त्व अपने आत्मा को जान लेता है, वह अति-वर्ण-आश्रमी कहलाता है। सो मैं वर्ण आश्रमों से अतीत सबका साक्षी चिद्रूप हूँ।

'आश्रम है, अनाश्रम है...इस जाल में पड़ने के लिए जनक कहते हैं, मैं तैयार नहीं; इसलिए अपने में स्थित हो गया हूं।
'ध्यान है और चित्त का स्वीकार और वर्जन है...यह पकड़ो, यह छोड़ो! मैं दोनों छोड़ कर अपने में स्थित हो गया हूं।

जनक कहते हैं: न पकड़ो, न छोड़ो। क्योंकि दोनों में ही पकड़ है। जब तुम कुछ छोड़ते हो, तब भी तुम कुछ पकड़ने के लिए ही छोड़ते हो। कोई कहता है, धन छोड़ेंगे, तो स्वर्ग मिलेगा। यह तो छोड़ना एक तरफ है, पकड़ना दूसरी तरफ हो गया। यह तो लोभ का ही फैलाव हुआ। यह तो गणित पुराना ही रहा; इसमें कुछ नवीन नहीं है। क्या छोड़ें, क्या पकड़ें!
निर्विकल्प बोध! न यह पकड़ता हूं, न यह छोड़ता हूं। छोड़ता-पकड़ता ही नहीं।
'चित्त का स्वीकार और अस्वीकार है...दोनों व्यर्थ!

‘उन सबसे उत्पन्न हुए अपने विकल्प को देख कर, मैं इन सबसे मुक्त हुआ, अपने में स्थित हूं।’ मैं तो बस ‘मैं’ हूं; न कुछ पकडूंगा, न कुछ छोडूंगा; जो होगा, होने दूंगा; मैं जैसा हूं, प्रसन्न; मैं जैसा हूं, प्रमुदित; मैं जैसा हूं, तटस्थ, कूटस्थ।

यः शरीर-इन्द्रिय-आदिभ्यः विभिन्नम् सर्व-साक्षिणम् ।
पारमार्थिक-विज्ञानम् सुख-आत्मानम् च स्व-प्रभम् ॥ १॥
परम् तत्त्वम् विजानाति सः अति वर्ण-आश्रमी भवेत् ॥ २॥

जो पुरुष शरीर इन्द्रियां आदि से भिन्न और शरीर आदि के साक्षी विज्ञान-स्वरूप, सुख-स्वरूप, स्वयं प्रकाश परम तत्त्व अपने आत्मा को जान लेता है, वह अति-वर्णाश्रमी कहलाता है। सो मैं वर्णाश्रम से अतीत सबका साक्षी चिद्रूप हूँ

Looking at the various stages of life and their absence, rules accepted and prohibited by mind and such options, I stay as I am. A particular stage of life, or negation of it, meditation, control of mental functions (mind) recognizing these as cause of distractions in me, thus do I, indeed, abide in myself.

The state Janaka indicates now is beyond all the four stages in life called in Hindu textbooks as the Ashramas. This trans ashrama state is called as ‘अति वर्ण आश्रमी’ or the state of the अवधूत - ‘He who has come to realize that he is the witness entirely separate from the body and the sense organs, the supreme Self, blissful and self-effulgent, he becomes, beyond all castes and creeds living the super state अति वर्ण आश्रमी.

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ६

कर्म-अनुष्ठानम् अज्ञानात् यथा एव उपरमः तथा ।
बुद्ध्वा सम्यक् इदम् तत्त्वम् एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-६॥

यथा कर्माऽनुष्ठानम् अज्ञानात् तथा उपरमः एव - जैसे कर्म का अनुष्ठान अज्ञान से है वैसे ही कर्म का त्याग भी है,
इदम् सम्यक् बुद्धवा अहम् एवम् एव आस्थितः - इस तत्त्व को भलीभांति जान कर के मैं कर्म करने और कर्म न करने की इच्छा का त्याग करके अपने आप में स्थित हूँ।

कर्मों के अनुष्ठान रूपी अज्ञान से निवृत्त होकर और तत्त्व को सम्यक रूप से जान कर मैं अपने स्वरूप में स्थित हूँ। जैसे कर्म का अनुष्ठान अज्ञान से है, वैसे ही कर्म का त्याग भी अज्ञान से है। इस तत्व को भलीभांति जान कर मैं कर्म-अकर्म से मुक्त हुआ अपने में स्थित हूं! न कुछ करता, न कुछ छोड़ता। परमात्मा जो कर रहा है, करे। मैं तो सिर्फ द्रष्टा हूं, देखता हूं!

जनक कहते हैं कि कर्मों का अनुष्ठान अज्ञानता से होता है, अर्थात् जिसको आत्मा के स्वरूप का यथार्थ ज्ञान नहीं है, वही कर्मों का अनुष्ठान स्वर्ग आदि फल की प्राप्ति के लिये करता है, और आत्मा के ज्ञान से ही पुरुष कर्म करने से उपराम को भी प्राप्त हो जाता है। जिसका आत्मा का साक्षात्कार हो गया है, वह न कर्म करता है, और न उनसे उपराम होता है, प्रारब्ध-वश से शरीर आदि कर्मों को करता है या नहीं करता है, ऐसा जानकर ज्ञानी अपने नित्य-आनन्द-स्वरूप में स्थित रहता है।
अब न मुझे कुछ करणीय है, न कुछ अकरणीय है; न कुछ कर्तव्य है, न कुछ अकर्तव्य है। जहां हो, जैसे हो, उसी स्थिति में कर्ता-भाव को विसर्जित करो! कर्ता-भाव को समाप्त हो जाने दो।

Being aware of the ignorance in performing rituals and knowing the Truth properly, I stay as I am.
Abstention from action is as much the outcome of ignorance as the undertaking of action. Knowing this truth fully well, thus do I, indeed, abide in myself.

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ७
अचिन्त्यम् चिन्त्यमानः अपि चिन्ता-रूपम् भजति असौ ।
त्यक्त्वा तत्-भावनम् तस्मात् एवम् एव अहम् आस्थितः ॥१२-७॥

अचिन्त्यम् चिन्त्यमानः अपि असौ चिन्तारूपम् भजति - अचिंतनीय ब्रह्म का चिंतन करता हुआ भी यह पुरुष चिंता को ही भजता है,
त्यक्त्वा तद्भावनम् तस्मात् - इस कारण उस चिंता की भावना का त्याग करके मैं,
एवम् एव अहम् आस्थितः - भावना रहित अपने आप में स्थित हूँ।

अचिन्त्य के सम्बन्ध में विचार करते हुए भी विचार पर ही चिंतन किया जाता है। अतः उस विचार का भी परित्याग करके मैं अपने स्वरूप में स्थित हूँ।

जनक कहते हैं, बड़ी अद्भुत घटनाएं दुनिया में घटती हैं। अचिंत्य का भी लोग चिंतन करते हैं। पूछो महात्माओं से--कहेंगे, परमात्मा अचिंत्य है--और फिर समझाएंगे कि परमात्मा की याद करो, स्मरण करो।

अचिंत्य का चिंतन! क्या कहते हो? अचिंत्य का तो अर्थ ही यह हुआ कि चिंतन नहीं हो सकता। अचिंत्य का तो कोई चिंतन नहीं हो सकता। हां, सब चिंतन तुमसे छूट जाएं, तुम चिंतन पर पकड़ न रखो, तो अचिंत्य तुम्हें उपलब्ध हो जाए।

अधार्मिक आदमी चिंतित होता है, धार्मिक आदमी और बुरी तरह चिंतित हो जाता है। अधार्मिक आदमी को संसार की ही चिंता है, धार्मिक को परलोक की भी चिंता लगी है।
जनक कहते हैं--लोग अचिंत्य का चिंतन कर रहे हैं! तो, मैंने तो सब चिंतन के साथ हाथ हटा लिए। अब तो मैं खाली हो गया हूं। अब तो मैं भगवान का भी चिंतन नहीं करता, क्योंकि भगवान का चिंतन हो कैसे सकता है?

त्यक्त्वा तद्भावनम् तस्मात् - अहम् एवम् एव आस्थितः  और सब छोड़ कर अपने में बैठ गया हूं।

While thinking about the Unthinkable, we ponder over our thoughts only. So, abandoning that thought, I stay as I am.

Thinking on the unthinkable One, one resorts only to a form of (one's own) thought. Therefore, giving up that thought, thus do I, indeed, abide in myself.

गीता अध्याय १३.१५ - सूक्ष्मत्वात् तत् अविज्ञेयम् - दूर-से-दूर तथा नजदीक-से-नजदीक भी वह परब्रह्म ही हैं और अत्यन्त सूक्ष्म होने से जानने में नहीं आते।

The infinite Self, is the very 'light' of Consciousness that illumines all our thoughts and without which our intellect becomes an inert equipment of matter. Naturally, the intellect cannot by its activities comprehend the Self, the very essence behind it. The light in the bulb of a torch can never illumine the battery behind it! No telescope can achieve seeing, even dimly, the viewer behind its eyepiece! Therefore, the Self and its light of Consciousness that

enlivens our life in our bosom is declared by the great Rsis as unthinkable अविज्ञेयम्.

अष्टावक्र गीता अध्याय १२ सूत्र ८
एवम् एव कृतम् येन सः कृतार्थः भवेत् असौ ।
एवम् एव स्वभावः यः स कृतार्थः भवेत् असौ ॥१२-८॥

येन एवम् एव स्वरूपम् साधनावत् कृतम् - जिस पुरुष ने क्रिया रहित स्वरूप को साधनों से वश में किया गया है,
सः असौ कृतार्थः भवेत्  - वह पुरुष भी कृतकृत्य होता है,
एवम् एव स्वभावः सः असौ  - जो ऐसा ही अर्थात स्वतः ही स्वभाव वाला है सो वह भी,
कृतार्थः भवेत् किंवक्तव्यम्  - कृतकृत्य होता है इससे कहना ही क्या है।
कृतकृत्य - जिसका काम पूरा हो चुका हो, कृतार्थ हो चूका हो या जिसके सब सफल मनोरथ हो गए।

जो इस प्रकार से आचरण करता है वह कृतार्थ (मुक्त) हो जाता है; जिसका इस प्रकार का स्वभाव है वह कृतार्थ (मुक्त) हो जाता है।
‘जिसने साधनों से क्रिया-रहित स्वरूप अर्जित किया है, वह पुरुष कृतकृत्य है। और जो ऐसा ही, अर्थात स्वभाव से स्वभाव वाला है, वह तो कृतकृत्य है ही, इसमें कहना ही क्या!’
जीवन मुक्त पुरुष -
ब्रह्मा एव अहम् अस्मि इति अपरोक्ष-ज्ञानेन निखिल-कर्म-बन्ध-विनिर्मुक्तः जीवन् मुक्तः
'मैं ब्रह्म हूँ' इस प्रकार के अपरोक्ष-ज्ञान करके जो संपूर्ण कर्मों के बंधनों से छूट गया है, वही जीवनमुक्त है।

देह-आपात-अनन्तरम् मुक्तिः विदेह-मुक्तिः - शरीर के पात होने के अनन्तर जो मुक्ति है, उसका नाम विदेह-मुक्ति है।

जिस पुरुष ने इस प्रकार संपूर्ण क्रियाओं से रहित अपने स्वरूप को जान लिया है, वही कृतार्थ अर्थात् जीवनमुक्त होता है।

जिसने साधनों से क्रिया-रहित स्वरूप अर्जित किया है, जिसने तप से, जप से, ध्यान से, मनन-चिंतन से, निदिध्यासन से स्वभाव को पाया--वह पुरुष तो कृतकृत्य है ही। ठीक है। लेकिन जिसने ऐसा कुछ भी नहीं किया, और जो ऐसा ही बिना कुछ किए, स्वभाव से ही 'स्वभाव वाला हूं', ऐसा जान कर शांत हो गया है, उसकी तो बात ही क्या कहनी! उसकी कृतकृत्यता तो अवक्तव्य है।
तो जिसने कुछ कोशिश करके परमात्मा को पा लिया, वह कोई चमत्कार नहीं है। जिसने बिना कुछ किए, बैठे-बैठे, बिना हिले-डुले, सिर्फ बोध-मात्र से परमात्मा को उपलब्ध कर लिया, उसकी कृतकृत्यता तो कही नहीं जा सकती; उसे तो शब्दों में बांधने का कोई उपाय नहीं है।
जनक कहते हैं: मैंने तो बिना कुछ किए पा लिया। न कहीं गया, न कहीं आया; अपनी ही जगह बैठ कर पा लिया है।

He who follows thus gets liberated. One whose nature is like this gets liberated. Blessed is the man who has accomplished this. Blessed is he who thus fulfils himself by his nature divine.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां द्वादशं प्रकरणं समाप्तम् ॥१२॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ का संक्षेप
अष्टावक्र गीता अध्याय १२ अष्टावक्र ने जनक को बताया कि संसार में जो कुछ भी होता है वह प्रारब्ध - वश होता है। ईश्वर मनुष्य के कर्म, कर्ता-पन का अहसास, और कर्म-फल को नहीं रचता।
अब जनक कहते हैं कि, 'गुरुदेव जिस स्थिति का आप वर्णन कर रहे हैं, मैं उसी में स्थित हूँ।'
मैंने यह भ्रांति छोड़ दी कि मैं शरीर को चला रहा हूं। शरीर का कृत्य प्राकृतिक है और वैसा ही कृत्य मन का है, वैसा ही कृत्य शब्द का है। मुझे कुछ लेना-देना नहीं है--न सहयोग, न असहयोग। मैं सिर्फ साक्षी हूँ। और मैं अपने में स्थित हो गया हूं। मैं कर्ता मैं नहीं हूँ।

मन, वचन और शरीर के तीनों कर्म मन की एकाग्रता में विघ्न करने वाले हैं। तीनों कर्मों में जो प्रीति है, उसका मैंने त्याग कर दिया है।

आत्मा अदृश्य है अर्थात् ध्यान आदि का विषय नहीं है, अचिंतनीय है। आत्मा चेतन है, मन, बुद्धि आदि सब अचेतन हैं याने जड़ हैं। जड़ चेतन को विषय नहीं कर सकता है, इस वास्ते आत्मा के ध्यान करने की चिन्ता रूपी विक्षेप भी मेरे को नहीं है। मैं संपूर्ण विक्षेपों से रहित होकर अपने स्वरूप में ही स्थित हूँ।

त्याग ने के योग्य और ग्रहण करने के योग्य वस्तु का अभाव होने से अर्थात आत्म-ज्ञान की प्राप्ति होने से, न तो मेरे को कुछ त्याग करने योग्य रहा है, और न कुछ ग्रहण करने के योग्य रहा है, इसी वास्ते हर्ष विषाद आदि भी मेरे को नहीं हैं, क्योंकि हर्ष विषाद आदि भी ग्रहण और त्याग करने से ही होते हैं, इस वास्ते अब मैं अपने स्वरूप में ही स्थित हुआ हूँ।

आश्रमों के धर्मों से और उनके फलों के सम्बन्ध से भी मैं रहित हूँ। कर्मों के अनुष्ठान रूपी अज्ञान से निवृत्त होकर और तत्त्व को सम्यक रूप से जान कर मैं

अपने स्वरूप में स्थित हूँ। जैसे कर्म का अनुष्ठान अज्ञान से है, वैसे ही कर्म का त्याग भी अज्ञान से है। इस तत्व को भलीभांति जान कर मैं कर्म-अकर्म से मुक्त हुआ अपने में स्थित हूं! न कुछ करता, न कुछ छोड़ता। परमात्मा जो कर रहा है, करे। मैं तो सिर्फ द्रष्टा हूं, देखता हूं!

मैं अचिन्त्य (जो परमब्रह्म है, अचिंतनीय है) के सम्बन्ध में विचार का भी परित्याग करके मैं अपने स्वरूप में स्थित हूँ।

जो इस प्रकार से आचरण करता है वह कृतार्थ (मुक्त) हो जाता है; जिसका इस प्रकार का स्वभाव है वह कृतार्थ (मुक्त) हो जाता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ में जनक कह रहे हैं कि मैंने अकिंचन भाव को जान लिया है इसलिए त्याग और संग्रह की प्रवृत्तियों को छोड़कर सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक स्व-स्थित विद्यमान हूँ। शरीर, मन वाणी सब में दुःख है, इसलिए मैंने इन तीनों को त्याग दिया है, और सुखी हो गया हूँ। किये हुए सारे कर्म शरीर,मन, बुद्धि के होते हैं, आत्मा के द्वारा कोई कर्म नहीं होता, आत्मा तो दृष्टा - साक्षी है, इसलिए इन कर्म-कर्मफल को त्याग कर सुखी हूँ। मैं सभी कर्म और नैष्कर्म से मुक्त हूँ, इसलिए सुखी हूँ।
इन्द्रियां ही इन्द्रियों को बरतती हैं, इसलिए लौकिक व्यवहार जो चलना, फिरना, बैठना, उठना आदि है, इसमें भी मेरी हानि तथा लाभ कुछ भी नहीं है। इन सब क्रियाओं में भी मैं अपने आत्मानन्द में एकरस ज्यों का त्यों स्थित रहता हूँ।
बहुत जन्मों में दुःख - सुख आदि रूप की अनित्यता को बारम्बार देख करके, शुभ और अशुभ को छोड़ करके सुख-पूर्वक स्थित हूँ।

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र १
जनक उवाच-
अकिञ्चन-भवम् स्व-आस्थम् कौपीनत्वे अपि दुर्लभम् ।

त्याग-आदाने विहाय अस्मात् अहम् आसे यथा सुखम् ॥१३-१॥

अकिञ्चनभवम् स्वास्थ्यम् कौपीनत्वे अपि दुर्लभम्  - मेरा कुछ नहीं है, इस विचार से पैदा हुई जो चित्त की स्थिरता है, वो योगियों के छोटे अंग-वस्त्र याने लँगोटी के धारण करने पर भी दुर्लभ है, (सब कुछ त्याग ने पर भी नहीं मिलती) ,
अस्मात् त्यागादाने विहाय अहम् यथासुखम् आसे  - इस कारण से त्याग और ग्रहण की इच्छा छोड़ करके मैं सुखपूर्वक स्थिर हूँ।

अकिञ्चन-भवम् ... जिसके पास कुछ न हो इस भाव से (अकिञ्चन - निर्धनता, हीनता, दीन, कंगाल, दरिद्र का भाव)
कौपीन  - ब्रह्मचारियों और संन्यासियों आदि की लँगोटी, चीर, काछा।
स्वास्थ्यम्  - स्वयं में स्थित।

जनक कहते हैं - अकिंचन (कुछ अपना न होने की सहजता) केवल कौपीन पहनने पर भी मुश्किल से प्राप्त होता है ऐसे भाव के आने से मैंने त्याग और संग्रह की प्रवृत्तियों को छोड़कर सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।

जनक कहते हैं - संपूर्ण विषयों में जो  आसक्ति है, उस आसक्ति के त्याग करने से जो चित्त की स्थिरता प्राप्त हुई है, वह स्थिरता लँगोटी मात्र में आसक्ति करने में नहीं होती है अर्थात सब कुछ त्याग ने से भी ऐसी स्थिरता अति दुर्लभ है। इसी कारण पदार्थों के त्याग करने में और ग्रहण करने में जो आसक्ति है, उसको भी त्याग करके आत्मानन्द में मैं स्थित हूँ।
अकिंचन का अर्थ होता है, ना-कुछ जो हो गया जो निर्धन, धनहीन, दीन, कंगाल, दरिद्र हो गया हो; ऐसा जान कर जिसने अपनी शून्यता को स्वीकार कर लिया। मैं हूं शून्य और इस जगत में भरने का इस शून्य को कोई उपाय नहीं है, क्योंकि यह जगत है सपना। मैं हूं शून्य, जगत है सपना--सपने से शून्य को भरा नहीं जा सकता।

'स्वास्थ्य' अर्थ होता है: तुम स्वयं में स्थित हो जाते हो। स्व-स्थित हो जाना स्वास्थ्य है। अ-स्वास्थ्य का अर्थ है: जो अपने केंद्र पर नहीं है; जो स्वयं में नहीं है; जो इधर-उधर भटका है। कोई धन के पीछे दौड़ा है--अस्वस्थ है; रुग्ण है।

जो कौपीन धारण करने पर भी दुर्लभ है, वैसा परम संन्यास अकिंचन-भाव के पैदा होते ही उपलब्ध हो जाता है। इसलिए त्याग और ग्रहण दोनों को छोड़ कर मैं सुखपूर्वक स्थित हूं।
इसलिए अब न पकड़ता हूं, न छोड़ता हूं। न अब किसी चीज से मेरा लगाव है, न मेरा विरोध है। अगर विरोध रहा तो लगाव जारी है। विरोध होता ही उनसे है जिनसे हमारा लगाव जारी रहता है।
ऐसे भाव से पैदा हुआ जो स्वास्थ्य है वह कौपीन के धारण करने पर भी दुर्लभ। इसलिए त्याग और ग्रहण दोनों को छोड़ कर मैं सुखपूर्वक स्थित हूं।

अस्मात् त्यागदाने विहाय - इसलिए मैंने त्याग को, ग्रहण को, दोनों को छोड़ दिया। त्याग और ग्रहण दोनों को छोड़ कर मैं सुखपूर्वक स्थित हूं।

Janak says - The tranquility, which is born of the awareness that there is nothing else but the Self, is rare even for one who wears just a loin cloth.
Therefore, by giving up the ideas of renunciation and acceptance, I live in true happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र २
कुत्रापि खेदः कायस्य जिह्वा कुत्रापि खेद्यते ।
मनः कुत्रापि तत् त्यक्त्वा पुरुष-अर्थे स्थितः सुखम् ॥१३-२॥

कुत्र अपि कायस्य खेदः, कुत्र अपि जिह्वा खिद्यते , - कहीं तो शरीर का दुःख है, कहीं जिह्वा दुखी है,
कुत्र अपि मनः खिद्यते, तत् त्यक्त्वा पुरुषार्थे स्थितः सुखम् - कहीं मन खेद करता है, अतः इन तीनों को त्याग करके पुरुषार्थ रूपी मोक्ष में सुख-पूर्वक स्थित हूँ।

शारीरिक दुःख भी कहाँ (अर्थात् नहीं) हैं, वाणी के दुःख भी कहाँ हैं, वहाँ मन भी कहाँ है, सभी प्रयत्नों को त्याग कर सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।

शारीरिक कर्मों में शरीर को खेद होता है, अर्थात शरीर के जो कर्म चलना-फिरना, सोना-जागना, लेना-देना, ग्रहण - त्याग आदि हैं, उनके करने में शरीर को ही खेद होता है, और वाणी के कर्म जो सत्य मिथ्या भाषण आदि हैं, उनके करने में जिह्वा को खेद होता है, और मन के कर्म जो संकल्प - कल्पना आदि का ध्यान धारणा आदि हैं उनके करने में मन को खेद होता है, इसलिये जनक कहते है कि उन तीनों के कर्मों का त्याग करके मैं अपने आत्मानन्द में स्थित हूँ।
कुत्र अपि कायस्य खेदः...दुख हैं शरीर के--हजार दुख हैं।

शरीर में सब बीमारियां छिपी पड़ी हैं। समय पा कर कोई बीमारी प्रगट हो जाती है, लेकिन पड़ी तो होती ही है भीतर। सब बीमारियां ले कर हम पैदा हुए हैं। शरीर को तो व्याधि कहा है ज्ञानियों ने। सब व्याधियों की जड़ वहां है, क्योंकि शरीर पहली व्याधि है।
कहीं वाणी दुखी है और कहीं मन दुखी है। अगर कुछ भी न हो, शरीर स्वस्थ हो, विचार कुशल हो, अभिव्यक्ति की क्षमता हो, जीवन में सब भरा-पूरा हो, तो भी मन दुखी है। क्योंकि मन का एक नियम है--जो नहीं है, उसकी मांग मन का नियम है। मन का स्वभाव ही सुखी होना नहीं है।

जनक कहते हैं: बड़े अद्‌भुत दुख हैं--शरीर के, वाणी के, मन के! इसलिए मैं तीनों को त्याग कर, अपने में डूब कर, वहां खड़ा हो गया हूं न जहां मैं वाणी हूं, न शरीर, न मन। उस साक्षी-भाव में सुखपूर्वक स्थित हूं।

Actually, there exist no pain due to body, no pain due to speech, no pain due to mind. Abandoning all the efforts, I exist pleasantly in all situations.

There is weariness of the body here, fatigue of the tongue there and distress of the mind elsewhere. Having renounced this in life's goal, I live in true happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र ३
कृतम् किम् अपि न एव स्यात् इति सञ्चिन्त्य तत्त्वतः ।
यदा यत् कर्तुम् आयाति तत् कृत्वा आसे यथा सुखम् ॥१३-३॥

कृतम्, किम् अपि एव न आत्मकृतम् स्यात् - शरीर आदि से किया हुआ कर्म कुछ भी वास्तव में आत्मा से नहीं किया हुआ होता है,
इति तत्त्वतः संचिन्त्य यदा यत् कर्तुम् आयाति तत् कृत्वा यथासुखम् आसे - ऐसा यथार्थ विचार करके जब जो कुछ कर्म करने को पड़ता है उसको करके सुख पूर्वक मैं स्थित हूँ।

किये हुए किसी भी कार्य का वस्तुतः कोई अस्तित्व नहीं है, ऐसा तत्त्व पूर्वक विचार करके जब जो भी कर्त्तव्य है उसको करते हुए सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।

कृतं किमपि एव न आत्मकृतं स्यात्...नहीं, अपने किए कुछ नहीं होता। अपना किया कुछ भी नहीं है। सब किए पर परमात्मा के हस्ताक्षर हैं।
इति तत्वतः संचिन्त्य ...ऐसा जान कर, ऐसा अनुभव करके, ऐसे तत्व का साक्षात करके।
यदा यत् कर्तुं आयाति तत् कृत्वा - जो आ गया, जो सामने पड़ गया। आयाति तत् कृत्वा - उसे कर लेते हैं। इनकार भी नहीं है। आलस्य भी नहीं है। करने की कोई दौड़ भी नहीं है। करने का कोई पागलपन भी नहीं है।
यथासुखं आसे...इसलिए सुखपूर्वक स्थित हूं।

जनक कह रहे हैं: सब कर्म प्रकृति कर रही है। भूख लगी तो शरीर को लगती है। फिर भोजन की जो खोज होती है वह भी शरीर ही करता है। मन साथ देता है। मन तो शरीर का ही अंग है। मन और शरीर दो नहीं हैं। मन यानी सूक्ष्म शरीर और शरीर यानी स्थूल मन। वे एक ही चीज के दो हिस्से हैं। तो भूख लगी तो मन उपाय करता है--रोटी लाओ, भोजन बनाओ! मांग लो कि कमाओ, हजार उपाय कर सकते हो। लेकिन जहां तक तुम्हारा संबंध है, तुम्हारे चैतन्य का संबंध है, तुम बाहर ही हो।
'किया हुआ कर्म कुछ भी वास्तव में आत्म-कृत नहीं है। ऐसा यथार्थ विचार कर मैं जब जो कुछ कर्म करने को आ पड़ता है उसको करके सुखपूर्वक स्थित हूं।'

गीता अध्याय ३ कर्मयोग - कोई भी मनुष्य एक क्षण के लिए अकर्मा नहीं रह सकता। वास्तव में सभी प्राणी प्रकृति द्वारा उत्पन्न तीन गुणों के अनुसार कर्म करने के लिए विवश होते हैं। अतः आसक्ति का त्याग कर अपने कार्य को कर्तव्य समझ कर फल की आसक्ति के बिना निरन्तर कर्म करने से ही किसी को परमात्मा की प्राप्ति होती है। जीवात्मा देह के मिथ्या ज्ञान के कारण स्वयं को अपने सभी कर्मों का कर्ता समझती है। यद्यपि विश्व के सभी कार्य प्रकृति के तीन गुणों के अन्तर्गत सम्पन्न होते हैं लेकिन अहंकार वश। न तो कर्तापन का बोध और न ही कर्मों की प्रवृत्ति भगवान से प्राप्त होती है तथा न ही वे कर्मों के फल

का सृजन करते हैं। यह सब प्रकृति के गुणों से सृजित होते हैं। 'गुणा गुणेषु वर्तन्ते' इन्द्रियां ही इन्द्रियों को बरतती हैं (गीता ३.२८)_

गीता अध्याय २ श्लोक ६४ में यही बात भगवान श्रीकृष्ण ने कही थी कि तत्व ज्ञान से अधीन किये हुए अन्तःकरण वाला साधक अपने वश में की हुई राग-द्वेष से रहित इन्द्रियों द्वारा विषयों में विचरण करता हुआ भी उसमें लीन न होता है।

No action is ever committed, in reality. Understanding thus I exist pleasantly in all situations by just doing what is to be done.

Understanding fully that nothing whatsoever is really done by the Self, I do whatever presents itself to be done and so, I live in true happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र ४
कर्म-नैष्कर्म्य-निर्बन्ध-भावाः देहस्थ-योगिनः ।
संयोग-आयोग-विरहात् अहम् आसे यथा सुखम् ॥१३-४॥

कर्म नैष्कर्म्य निर्बन्धभावाः देहस्थ योगिनः अहम्  - कर्म और नैष्कर्म के बंधन से संयुक्त स्वभाव वाले देह विषय से आसक्त योगी हैं,
संयोगायोग विरहात् यथासुखम् आसे  - मैं देह के संयोग और विरहात् याने वियोग से पृथक होने के कारण सुख- पूर्वक स्थित हूँ।
कर्म और नैष्कर्म (न कर्म करने) का हठ रूप स्वभाव उसी को होता है, जिसकी देह में आसक्ति है, जिसकी देह आदि में आसक्ति नहीं है, उसको हठ नहीं होता है, हे प्रभो ! मेरा तो देह के संयोग और वियोग में भी हठ नहीं है। देह का संयोग बना रहे या इसका वियोग हो जाये, मैं अहंकार और हठ से रहित अपने आत्मा विषय में स्थित हूँ।

नैष्कर्म कर्म - वे कर्म जो कर्म हैं पर प्रति-क्रिया रहित याने कर्म-फल से मुक्त है।

शरीर भाव में स्थित योगियों के लिए कर्म और अकर्म रूपी बंधनकारी भाव होते हैं, पर संयोग और वियोग की प्रवृत्तियों को छोड़कर सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।
'देह-आसक्त योगी हैं जो कर्म और नैष्कर्म के बंधन से संयुक्त भाव वाले हैं। मैं देह के संयोग और वियोग से सर्वथा पृथक होने के कारण सुखपूर्वक स्थित हूं।'
जनक कहते हैं, 'देह-आसक्त हैं योगी! भोगी तो 'देह-आसक्त हैं ही, योगी भी 'देह-आसक्त हैं। उनकी आसक्तियां अलग-अलग ढंग की हैं, लेकिन हैं तो आसक्तियां। भोगी फिक्र करता है कि खूब सजा ले अपने जीवन को। भोगी फिक्र करता है देह के लिए सब सुख-साधन जुटा ले, शैया बना ले मखमल की। और त्यागी फिक्र करता है कि आसन जमा कर बैठ जाए, सिद्ध आसन सीख ले, योगासन सीख ले, हठयोग लगा ले, श्वास पर काबू पा ले। मगर चेष्टा दोनों की शरीर पर ही लागू है। होगी योगी की चेष्टा शायद भोगी से बेहतर, लेकिन भिन्न नहीं। तल एक ही है, आयाम एक ही है।

Yogis, attached with their bodies think in terms of doing or avoiding certain actions. This causes bondage. But I exist pleasantly in all situations abandoning the feelings of attachment and detachment.

The spiritual seekers, who are attached to the body, insist upon action or inaction. Divorced from both association and dissociation, I live in true happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र ५
अर्थ-अनर्थौ न मे स्थित्या गत्या न शयनेन वा ।
तिष्ठन् गच्छन् स्वपन् तस्मात् अहम् आसे यथा सुखम् ॥१३-५॥

मे स्थित्या गत्या वा शयनेन अथानों न - मुझे चलने से या शयन से अर्थ और अनर्थ कुछ नहीं है,
तस्मात् अहम् तिष्ठन् गच्छन् स्वपन् यथासुखम् आसे - इस कारण मैं स्थित होता हुआ आता - जाता हुआ, सोता हुआ भी सुख-पूर्वक स्थित हूँ।

जनक कह रहे हैं - लौकिक व्यवहार जो चलना, फिरना, बैठना, उठना आदि है, इसमें भी मेरी हानि तथा लाभ कुछ भी नहीं है, क्योंकि लौकिक व्यवहार में भी अभिमान से रहित हूँ, चाहे मैं सोता रहूँ , बैठा रहूँ अथवा चलता फिरता रहूँ, इन सब क्रियाओं में भी मैं अपने आत्मानन्द में एकरस ज्यों का त्यों स्थित रहता हूँ। विश्राम, गति, शयन, बैठने, चलने और स्वप्न में वस्तुतः मेरे लाभ और हानि नहीं हैं, अतः सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।

अर्थ-अनर्थौ न मे स्थित्या गत्या न शयनेन वा - जनक कहते हैं: सो कर भी मैं वही हूं और जाग कर भी मैं वही हूं। भेद नहीं है। और न मुझे अर्थ और अनर्थ में कोई भेद है।
तस्मात् अहम् तिष्ठन् गच्छन् स्वपन् यथासुखम् आसे - मैं तो नींद आ जाती है तो सो जाता हूं; चलना होता है तो चल लेता हूं; बैठना होता है तो बैठ जाता हूं। मुझको ठहरने से, चलने से या सोने से अर्थ और अनर्थ कुछ नहीं है। इस कारण मैं ठहरता हुआ, जाता हुआ, और सोता हुआ भी सुखपूर्वक स्थित हूं।
अब कोई चुनाव न रहा।

I, actually, concur no benefit or loss while taking rest, moving, sleeping, sitting, walking or dreaming. Hence, I exist pleasantly in all situations. No good or evil can be associated with my staying, going or sleeping. So, whether I stay or go or sleep, I live in true happiness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र ६

स्वपतः न अस्ति मे हानिः सिद्‌धिः यत्नवतः न वा ।
नाश-उल्लासौ विहाय अस्मत्-अह-मासे यथा सुखम् ॥१३-६॥

मे स्वपतः हानि: न अस्ति वा न यत्नवतः सिद्‌धिः  - मुझ सोते हुए की हानि नहीं है और न मुझे यत्न करते हुए की सिद्‌धि है।
अस्मात् अहम् नाशोल्लासौ विहाय यथासुखम् आसे - इस कारण मैं हानि और लाभ को छोड़ कर सुख-पूर्वक स्थित हूँ।

जनक कहते हैं कि यत्न से रहित होकर यदि मैं सोता ही रहूँ, तब भी मेरी कोई हानि नहीं है और यत्न विशेष करने से मेरे को किसी फल-विशेष की सिद्‌धि भी नहीं होती है, इस वास्ते मैं यत्न और अ-यत्न में भी हर्ष और शोक को त्याग करके सुख-पूर्वक स्थित हैं। क्योंकि यत्न अ-यत्न आदि सब देह, इन्द्रियों के धर्म हैं, मुक्त आत्मा के नहीं हैं।

सोते हुए मुझे हानि नहीं है...जनक कहते हैं: सोया हुआ भी मैं हूं तो वही, हानि कैसी! भटका हुआ भी मैं हूं तो वही, हानि कैसी! अंधेरी से अंधेरी रात में मैं हूं तो प्रकाश का ही अंग, हानि कैसी! संसार में खड़ा हुआ भी मैं हूं तो परमात्मा से जुड़ा, हानि कैसी!

सोते हुए मुझे हानि नहीं है और न यत्न करते हुए मुझे सिद्‌धि है। प्रयत्न करने से सिद्‌धि का कोई संबंध नहीं, क्योंकि सिद्‌धि कोई बाहर से मिलने बाली बात थोड़े ही है; सिद्‌ध तो तुम पैदा हुए हो; सिद्‌ध बुद्‌ध तुम पैदा हुए हो। वह तुम्हारा स्वरूप है, स्वभाव है। 'सोते हुए मुझे हानि नहीं, न यत्न करते हुए मुझे सिद्‌धि है।'

ऐसा जिसने जान लिया, क्या उसके जीवन में तनाव हो सकता है? बेचैनी हो सकती है? यह तो ध्यानातीत, समाधि-अतीत अवस्था हो गई।

I do not lose anything by sleeping, nor gain anything by striving. So, giving up thoughts of loss and delight, I live in true happiness.

Having gained the infinite Bliss, to the Man of Perfection there is nothing to gain by the diligent and exhausting efforts, nor can anything be taken away from his inner spiritual sovereignty, if he rests in total peace, apparently undertaking no activities and so living a life of 'sleep'. In his inner state of fullness there is nothing for him to gain by actions, nor can he lose anything from the treasures of his inner tranquility, by not acting. All his anxieties for happiness or his fears for the losses, have been totally given up along with his sense of ego and thus, declares Janaka 'I live in true happiness'.

अष्टावक्र गीता अध्याय १३ सूत्र ७
सुख-आदि-रूपाः नियमम् भावेषु आलोक्य भूरिशः ।
शुभाशुभे विहाय अस्मात् अहम् आसे यथा सुखम् ॥१३-७॥

अस्मात भावेषु सुखादिरूपा नियमम् भूरिशः आलोक्य - इसलिये बहुत जन्मों में सुख आदि रूप की अनित्यता को बारम्बार देख करके,
शुभ-अशुभे विहाय अहम् यथासुखम् आसे - शुभ और अशुभ को छोड़ करके सुख-पूर्वक स्थित हूँ।

सुख, दुःख आदि स्थितियों के क्रम से आने के नियम पर बार-बार विचार करके, शुभ (अच्छे) और अशुभ (बुरे) की प्रवृत्तियों को छोड़कर सभी स्थितियों में, मैं सुखपूर्वक विद्यमान हूँ।

जनक कहते हैं कि अनेक जन्मों में मनुष्य और पशु आदि को के जितने भाव अर्थात् जन्म होते हैं, उनको जो सुख-दुःख आदि प्राप्त होते हैं, वे सब अनित्य हैं, संसार में सब देह धारियों को दु:ख-सुख बराबर बने रहते हैं । कोई भी ऐसा देहधारी संसार में नहीं है, जो सदैव सुखी रहे। अनेक प्रकार के विषय- जन्य सुख-दुःख आदि को अनित्य जानकर और उनके हेतु जो शुभाशुभ कर्म हैं, उनका त्याग करके अपने आत्मानन्द में स्थित हूँ।

'इसलिए अनेक परिस्थितियों में सुखादि की अनित्यता को बारंबार देख कर और शुभाशुभ को छोड़ कर मैं सुखपूर्वक स्थित हूं।'

सुख-आदि-रूपाः नियमम् भावेषु आलोक्य भूरिशः - बहुत-बहुत बार देख लिया सुख-दुख, लाभ-हानि, सब अनित्य है।
शुभाशुभे विहायास्मादहमासे यथासुखम् - बहुत बार शुभ करके देख लिया, अशुभ भी करके देख लिया, सब क्षण भंगुर है; पानी पर खींची गई लकीरें हैं, बन भी नहीं पातीं और मिट जाती हैं। इसलिए अब न शुभ में कोई आकांक्षा है न अशुभ में कोई रस है। न राग में कोई रस है न विराग में। न अब चाहता हूं कि दुख न हो, न अब चाहता हूं कि सुख हो। अब दोनों से छुटकारा है। दोनों से मुक्त हुआ। यथासुखं आसे...अब सुख में हूं। यह महा सुख की अवस्था ही मोक्ष की, निर्वाण की अवस्था है।

I understand by experience that pleasure and pain come and go again and again. Hence, I exist pleasantly in all situations abandoning the feelings of auspicious(good) and inauspicious(bad).

Observing again and again, the fluctuations of the forms of pleasures and so on, in different circumstances, I have renounced good and evil and I live in true happiness.

इति श्रीअष्टावक्र गीतायां त्रयोदश प्रकरणं समाप्तम् ।। १३ ।।

अष्टावक्र गीता अध्याय १४

अष्टावक्र गीता अध्याय १४ सूत्र १

जनक उवाच -

प्रकृत्या शून्यचित्तो यः प्रमादाद् भावभावनः ।
निद्रितो बोधित इव क्षीण-संस्मरणो हि सः ॥१४-१॥

यः प्रकृत्या शून्यचित्तः च प्रमादात् भावभावनः  - जो पुरुष स्वभाव से शून्य-चित्त वाला है, पर प्रमाद से विषयों का सेवन करने वाला है,
च निद्रितः बोधितः इव हि सः क्षीणसंसरण - वह पूर्व स्मृतियों से उसी प्रकार मुक्त हो जाता है जैसे कि नींद से जागा हुआ व्यक्ति अपने सपनों से।

च निद्रितः बोधितः - जिस प्रकार नींद से जागने पर स्वप्न समाप्त हो जाते हैं।
क्षीण-संसरण - जिसकी पूर्व जन्म की स्मृतियाँ नष्ट हो जाती है।

जनक कहते हैं - जो स्वभाव से ही विचारशून्य है और शायद ही कभी कोई इच्छा करता है वह प्रारब्ध वश, या संचित कर्मो के कारण, पूर्व स्मृतियों से उसी प्रकार मुक्त हो जाता है जैसे कि नींद से जागा हुआ व्यक्ति अपने सपनों से। उसके संचित कर्म नष्ट हो जाते हैं।
Sri Janaka says - He, who is thoughtless by nature and desires only very rarely becomes mostly free from the past memories as if a person from a dream when he wakes up.
He indeed has his recollections of worldly life extinguished who becomes void minded spontaneously, who thinks of sense objects only by chance and who is, as it were, awake though physically asleep.

अष्टावक्र गीता अध्याय १४ सूत्र २
क्व धनानि क्व मित्राणि क्व मे विषयदस्यवः ।
क्व शास्त्रं क्व च विज्ञानं यदा मे गलिता स्पृहा ॥१४-२॥

यदा मे स्पृहा गलिता - जब मेरी सभी इच्छाएं नष्ट हो गयी है,
तदा मे क्व धनानि क्व मित्राणि क्व विषयदस्यवः - तब मुझे कहाँ धन है, कहाँ मित्र है, कहाँ विषय रूपी चोर हैं?
क्व शास्त्रम् च क्व विज्ञानम् - कहाँ शास्त्र हैं और कहाँ ज्ञान है?

जब मैं कोई इच्छा नहीं करता तब मुझे धन, मित्रों, विषयों, शास्त्रों और विज्ञान से क्या प्रयोजन है।
भगवद् गीता अध्याय २ श्लोक ४५-४६: हे अर्जुन! वेद तीनों गुणों के कार्य रूप समस्त भोगों एवं उनके साधनों का प्रतिपादन करने वाले हैं, इसलिए तू उन भोगों एवं उनके साधनों में आसक्ति हीन, हर्ष-शोक आदि द्वंद्वों से रहित, सदा नित्य है उस परमात्मा में स्थित हो और योग-क्षेम - जमा-खर्च को न चाहने वाला और स्वाधीन अन्तःकरण वाला हो।
सब ओर से परिपूर्ण जलाशय के प्राप्त हो जाने पर छोटे जलाशय में मनुष्य का जितना प्रयोजन रहता है, ब्रह्म को तत्व से जानने वाले ब्राह्मण का समस्त वेदों में उतना ही प्रयोजन रह जाता है।

When I do not have any desires left, what will I do of wealth, friends, sensual satisfaction, scriptures or knowledge.
When once the desires have melted away, where are my riches, where are my friends, where are the thieves in the form of sense objects, nay, where are the scriptures and knowledge itself?

अष्टावक्र गीता अध्याय १४ सूत्र ३
विज्ञाते साक्षि-पुरुषे परमात्मनि च ईश्वरे ।
नैराश्ये बंध मोक्षे च न चिंता मुक्तये मम ॥१४-३॥

साक्षिपुरुष च परमात्मनि ईश्वरे विज्ञाते - साक्षी-पुरुष याने जीव-आत्मा और परमात्मा को ईश्वर जान लेने पर,
च नैराश्ये बन्धमोक्ष मम मुक्तये चिन्ता न - आशा रहित बंधन और मोक्ष होने पर भी - मुझे मुक्ति की चिंता नहीं है।

साक्षी पुरुष रूपी आत्मा और परमात्मा को ईश्वर जानकर, मैं बंधन और मोक्ष से निरपेक्ष हो गया हूँ और मुझे मोक्ष की चिंता भी नहीं है।

Realizing the witness who is called God or Lord, I became indifferent to bondage or liberation and do not worry for my liberation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १४ सूत्र ४
अन्तः-विकल्प-शून्यस्य बहिः स्व-छन्द-चारिणः ।
भ्रान्तस्य इव दशास्तास्तास्-तादृशा_एव जानते ॥१४- ४॥

अन्तः-विकल्प-शून्यस्य च बहिः भ्रान्तस्य इव - जो अन्तःकरण में विकल्प से शून्य है, और जो बाहर भ्रांत हुए पुरुष की तरह है, ऐसे,
स्व-छन्द-चारिणः ताः ताः दशाः तादृशा एव जानते - स्वतन्त्र चलने वाले की उन-उन दशाओं को वैसे ही दशा वाले पुरुष जानते हैं।

आंतरिक इच्छाओं से रहित, बाह्य रूप में चिंतारहित आचरण वाले, प्रायः मत्त पुरुष जैसे ही दिखने वाले प्रकाशित पुरुष अपने जैसे प्रकाशित पुरुषों द्वारा ही पहचाने जा सकते हैं।
जिस पुरुष का अन्तःकरण विकल्प अर्थात् संकल्प से रहित है, अर्थात् जिसको कोई भी विषय-वासना भीतर से नहीं फिरती है, और बाहर से जो उन्मत्त की तरह स्वेच्छापूर्वक विहार करता है, वही ज्ञानी है । उसको ज्ञानी पुरुष ही जानता है, दूसरा अज्ञानी पुरुष नहीं जान सकता है।

The state which is without desires within, and is carefree outwardly just like a mad man, can only be recognized by someone in the same enlightened state.
Such a Man of Realisation is extolled in Yogavasistha: ‘One who has unveiled the Truth in himself, sits ever contented in enjoying the nectar of his own infinite peace, his mind and intellect completely at rest, with no inner thought disturbances reveling in his own real nature.’

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां चतुर्दशप्रकरणं समाप्तम् ॥१४॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ प्रस्तावना
यह संभवतः संपूर्ण अष्टावक्र गीता में सबसे महत्वपूर्ण और सारगर्भित खण्डों में से एक है। एक परम सत्य, आत्मा, यहाँ स्पष्ट शब्दों में घोषित किया गया है: 'एक आत्मा समस्त अस्तित्व में है और एक आत्मा में समस्त अस्तित्व'। शास्त्रों में तत् 'वह' शब्द से संकेतित सर्वोच्च ज्ञान, ईश्वर का न तो कोई जन्म है, न कोई कर्म, न कोई अहंकार। निरपेक्ष की ऐसी अवधारणा अपने आप में अ-उत्पत्ति (अ-जातवाद) के सिद्धांत को निहित करती है। मन की कारण-प्रभाव प्रणाली के अंतर्गत आने वाली सभी चीजें नाम और रूपों की भ्रामक दुनिया के रूप में गलत समझी गई आत्मा के अलावा और कुछ नहीं हैं।
अष्टावक्र प्रेम पूर्वक आग्रह करते हैं, 'हे मेरे पुत्र, इस महान् राजसी सत्य पर श्रद्धा रखो (श्रद्धा-श्रद्धा)'। आत्मा न केवल शुद्ध चेतना है, जो चेतना के अन्य सभी स्तरों में समान रूप से अभिव्यक्त होती है, बल्कि वह पूजनीय भी है, जिसे भगवान के रूप में सर्वोच्च सम्मान दिया जाना चाहिए।
इस अध्याय में, ब्रह्म की प्रकृति को सभी साधकों के प्रत्यक्ष और तत्काल बोध के लिए सामने लाया गया है। यह अध्याय एक साथ गहन और व्यावहारिक है। यह अपनी विचारोत्तेजक शक्तियों में गहन है, जो एक ध्यानी मन को शिखर तक ले जा सकती है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १
अष्टावक्र उवाच -
यथा तथा उपदेशेन कृत-अर्थः सत्त्व-बुद्धिमान् ।
आजीवम् अपि जिज्ञासुः परः तत्र विमुह्यति ॥१५-१॥

सत्त्व बुद्धिमान् यथातथोप देशेन कृतार्थः भवति - सात्त्विक बुध्दि वाला पुरुष थोड़े से उपदेश से ही कृतार्थ हो जाता है,
परः आजीवम् जिज्ञासु अपि तत्र विमुह्यति - असत् (राजसी और तामसिक) बुध्दि वाला जीवन पर्यन्त जिज्ञासु होने पर भी उसको परब्रह्म का ज्ञान नहीं प्राप्त होता।

अष्टावक्र कहते हैं - सात्विक बुद्धि से युक्त मनुष्य साधारण प्रकार के उपदेश से भी कृतकृत्य(मुक्त) हो जाता है परन्तु ऐसा न होने पर आजीवन जिज्ञासु होने पर भी परब्रह्म का यथार्थ ज्ञान नहीं होता है।

'सत्व' से समृद्ध मन शांत और स्थिर होता है और उपनिषदों में चर्चित आध्यात्मिक विचारों के प्रति सबसे अधिक ग्रहणशील होता है। लेकिन जब मन उत्तेजना (राजस) से विचलित होता है या जब बुद्धि सुस्ती (तामस) से घिर जाती है, तो उपकरण शास्त्रों की घोषणाओं के गहन आंतरिक रहस्यों को ग्रहण करने के लिए तैयार नहीं होता है। जब मन शांत हो जाता है और वासनाओं और इच्छाओं के हमलों से अच्छी तरह सुरक्षित रहता है, तो इसे 'शुद्ध बुद्धि' माना जाता है, जिसमें अकेले सत्य को समझने के लिए आवश्यक ग्रहण शीलता होगी।
योग वशिष्ठ: 'शुरू में विद्यार्थी में आत्म-नियंत्रण और आंतरिक शांति के गुणों की सावधानीपूर्वक जांच करें; उसके बाद उसे सलाह दें - तुम शुद्ध ब्रह्म हो जो इस पूरे ब्रह्मांड का सार है'
इस प्रकार जब विद्यार्थी ईश्वरीय संदेश प्राप्त करने के लिए तैयार हो जाता है, तो शिक्षक का एक आकस्मिक निर्देश विद्यार्थी को शुद्ध चेतना की स्थिति की ओर उड़ान भरने के लिए पर्याप्त से अधिक होता है।

Ashtavakra says - A man with honest approach can attain enlightenment by ordinary instructions. Without it even the lifelong curiosity is not going to help.
यथा तथा - in whatever manner, casually; उपदेशेन - by instruction;
A person of pure Intelligence realizes the Self even by instruction casually imparted. A man of impure intellect is confused in trying to realize the Self, even after enquiring throughout his life.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र २
मोक्षः विषय वैरस्यम् बन्धः वैषयिकः रसः ।
एतावत् एव विज्ञानम् यथा इच्छसि तथा कुरु ॥१५-२॥

विषय वैरस्यम् मोक्षः - विषयों से वैराग्य होना मोक्ष है
वैषयिकः रसः बन्धः - विषयों में रस होना बंधन है।
एतावत् एव विज्ञानम् - बस इतना ही ज्ञान है,
यथा इच्छसि तथा कुरु - ऐसा जान कर जैसी इच्छा हो वैसा करो।

विषयों से उदासीन होना मोक्ष है और विषयों में रस लेना बंधन है, ऐसा जानकर तुम्हारी जैसी इच्छा हो वैसा ही करो।

विषयों में अनुराग बंधन है और विषयों का त्याग मोक्ष है।
मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः ।
बन्धाय विषयासक्तं मुक्त्यै निर्विषयं स्मृतम् ॥

मन ही सभी मनुष्यों के बन्धन एवं मोक्ष की प्रमुख कारण है। विषयों में आसक्त मन बन्धन का और कामना-संकल्प से रहित मन ही मोक्ष (मुक्ति) का कारण कहा गया है।

एतावत् एव विज्ञानम् - बस इतना ही ज्ञान है,
यथा इच्छसि तथा कुरु - ऐसा जान कर जैसी इच्छा हो वैसा करो।
श्रीमद भगवद् गीता में भी भगवान श्रीकृष्ण ने अर्जुन से यही कहा था:
अंतिम श्लोक में, जिसके साथ कृष्ण भगवद् गीता में अपना मुख्य प्रवचन समाप्त करते हैं, हम फिर से भगवान द्वारा व्यक्त की गई इसी तरह की भावना सुनते हैं: 'इस प्रकार मैंने तुम्हें सभी रहस्यों से अधिक गुप्त ज्ञान बताया है, इस पर पूरी तरह से विचार करने के बाद, तुम जैसा चाहो वैसा करो।

Indifference in sense objects is liberation and interest in them is bondage. Knowing thus, do as you like. Distaste for sense objects is Liberation; passion for sense objects is bondage. Such indeed is Knowledge. Now you do as you please.

गीता अध्याय १८ मोक्ष संन्यास योग श्लोक ६३
इति ते ज्ञानम् आख्यातम् गुह्यात् गुह्यतरम् मया।
विमृश्य एतत् अशेषेण यथा इच्छसि तथा कुरु ॥६३॥

इति गुह्यात् गुह्यतरम् ज्ञानम् मया ते आख्यातम् - यह मुझसे भी गुह्यतर ज्ञान मैंने तुझे कह दिया है।
एतत् अशेषेण विमृश्य यथा इच्छसि तथा कुरु - अब तू इसपर अच्छी तरह से विचार करके जैसा चाहता है, वैसा कर।

इस प्रकार यह गोपनीय से भी अति गोपनीय ज्ञान मैंने तुमसे कह दिया। अब तू इस रहस्य युक्त ज्ञान को पूर्णतया भलीभाँति विचार कर, जैसे चाहता है वैसे ही कर।

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ३
वाग्मि-प्राज्ञा महा-उद्योगम् जनम् मूक-जड-अलसम्
करोति तत्त्वबोधो अयम अतः त्यक्तो बुभुक्षभिः ॥१५-३॥

अयम्, तत्त्वबोधः - यह तत्त्वज्ञान
वाग्मि-प्राज्ञा महा-उद्योगम् जनम् - अत्यन्त बोलने वाले पंडित, महा उध्द्योगी पुरुष को
मूक जड आलसम् करोति - गूंगा जड़ और आलसी बना देता है,

अतः बुभुक्षुभिः अयम् त्यक्तः, इसी कारण भोग की इच्छा रखने वाले पुरुष इस का त्याग कर देते है।

वाणी, बुद्धि और कर्मों से महान कार्य करने वाले मनुष्यों को तत्त्व-ज्ञान शांत, स्तब्ध और कर्म न करने वाला बना देता है, अतः सुख की इच्छा रखने वाले इसका त्याग कर देते हैं।
हे प्रियदर्शन ! तत्त्वज्ञान के सिवा किसी अन्य उपाय से विषय आसक्ति का नाश नहीं होता है। यह जो आत्मबोध है, वह बहुत बोलचाल वाले चतुर को मूक कर देता है, और जो बड़ा बुद्धिमान् अनेक प्रकार के ज्ञान करके युक्त हो, उसको जड़ बना देता है, और बड़े उध्द्योगी को क्रिया से रहित आलसी बना देता है। मन का अंतर आत्मा की तरफ प्रवाह होने से सब इन्द्रियाँ ढीली हो जाती हैं अर्थात अपने-अपने विषयों के ग्रहण करने में असमर्थ हो जाती हैं।
यह तत्त्वबोध वाक्यादिक संपूर्ण इन्द्रियों को बेकाम कर देता है। इसी वास्ते विषय-भोगों की कामना वाला पुरुष इसका आदर नहीं करता है, किन्तु वह आत्मज्ञान के साधनों से हजारों कोस भागता है।

Eloquent, intelligent and industrious men become calm, silent and inactive after knowing the Truth so the people who are after worldly pleasure discard it.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ४
न त्वम् देहः न ते देहः भोक्ता कर्ता न वा भवान् ।
चित्-रूपः असि सदा साक्षी निरपेक्षः सुखम् चर ॥१५-४॥

त्वम् देहः न, न ते देहः भोक्ता कर्ता न वा भवान् - तू शरीर नहीं है, न शरीर तेरा है,और तू भोक्ता नहीं है और कर्ता भी नहीं है।

चिद्रूपः असि सदा साक्षी निरपेक्षः सुखम् चर - तू चैतन्य रूप है, नित्य साक्षी है, इच्छा रहित हो कर सुख-पूर्वक जी वो।

अष्टावक्र कहते हैं - हे जनक ! न तुम शरीर हो और न यह शरीर तुम्हारा है, न ही तुम भोगने वाले अथवा करने वाले हो, तुम चैतन्य रूप हो, शाश्वत साक्षी हो, इच्छा रहित हो, अतः सुखपूर्वक रहो।

हे जनक ! तुम पंचभूतात्मक देह नहीं हो, क्योंकि देह जड़ है और अनित्य है, तुम नित्य हो, चैतन्य-स्वरूप हो तुम्हारा देह के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है।

असगोऽह्ययं पुरुष इति श्रुतेः ।
यह पुरुष अर्थात् जीवात्मा असंग है, देह आदि के साथ सम्बन्ध से रहित है।

इसी श्रुति प्रमाण से तुम संयोग आदि सम्बन्धों से रहित हो और तुम कर्ता भोक्ता भी नहीं हो, क्योंकि कर्ता-पन और भोक्ता-पन ये दोनों अंतःकरण के धर्म हैं । तुम उन दोनों के भी साक्षी हो और ऐसा नियम भी है जो जिसका साक्षी होता है, वह उससे भिन्न होता है।
अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे जनक ! देह में जो इन्द्रिय और अहंकारादिक हैं, उनको तू अपने को साक्षी मानकर सुख - पूर्वक विचर।

You are not the body, nor is the body yours. You are neither the ‘doer’ nor the ‘enjoyer’. You are Consciousness itself, the eternal, indifferent witness. You go about happily.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ५
राग-द्वेषौ मनः धर्मौ न मनः ते कदाचन ।
निर्विकल्पः असि बोध-आत्मा निर्विकारः सुखम् चर ॥१५-५॥

रागद्वेषौ मनोधर्मौ न ते मन कदाचन न ते - राग और द्वेष मन के धर्म हैं, तेरे नहीं, मन तेरा कभी नहीं है,
त्वम् निविकल्पः निर्विकारः बोधात्मा असि सुखम् चर - तू विकल्प रहित, विकार रहित बोध-स्वरूप है।

राग(प्रियता) और द्वेष (अप्रियता) मन के धर्म हैं और तुम किसी भी प्रकार से मन नहीं हो, तुम कामना रहित हो, ज्ञान स्वरूप हो, विकार रहित हो, अतः सुखपूर्वक रहो।
अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे जनक ! राग-द्वेष आदि सब मन के धर्म हैं, तुझ आत्मा के धर्म नहीं हैं।

श्रुति कहती है :
शत्रु मित्रम् उदासीनः भेदाः सर्वे मनः गताः।
एक-आत्मत्वे कथम् भेदः सम्भावे द्वैत दर्शनात् ॥
यह शत्रु है, यह मित्र है । शत्रु से द्वेष, मित्र से राग और उदासीनता ये सब मन के ही धर्म हैं। अद्वैत दर्शी की दृष्टि में भेद कहाँ हो सकता है, द्वैत दर्शन से ही भेद होता है।

हे जनक ! मन का सम्बन्ध कदापि तेरे साथ नहीं है, मन के अध्यास से तुम राग-आदि में अध्यास मत करो। तुम ज्ञान-स्वरूप हो।

कठोपनिषद अध्याय १ वल्ली ३ सूत्र १५
अशब्दम अस्पर्शम अरूपम अव्ययं तथा अरसं नित्यम अगन्धवत् च यत् ।
अनादि अनन्तम् महतः परम् ध्रुवम् निचाय्य तत् मृत्यु-मुखात् प्रमुच्यते ॥१५॥

यत् अशब्दम अस्पर्शम अरूपम अरसं च अगन्धवत् - जो शब्द-रहित, स्पर्श-रहित, रूप-रहित, रस-रहित, और बिना गंध-वाला है,

तथा अव्ययं नित्यम अनादि अनन्तम् - और जो अविनाशी, नित्य, अनादि, अनन्त
महतः परम् ध्रुवम् - महान आत्मा से श्रेष्ठ एव सर्वथा सत्य तत्त्व है,

तत् निचाय्य मृत्यु-मुखात् प्रमुच्यते - उस परमात्मा को जान कर मनुष्य, मृत्यु के मुख से सदा के लिए छूट जाता है। आत्मा शब्द, स्पर्श, रूप, रस आदि से रहित है, नाश से, गंध से भी रहित है, नित्य है, न उसका आदि है और न उसका अन्त है, महत्तत्व से परे है, ऐसे आत्मा को जानकर पुरुष मृत्यु के मुख से छूट जाता है।

इस तरह की अनेक श्रुतियाँ आत्मा को निर्धर्मक (धर्म रहित) बताती हैं:
शुद्धो मुक्तः सदैव आत्मा न वै बध्येत कहिचित् ।
बन्ध-मोक्षौ मनः-संस्थौ तस्मिन् शान्ते प्रशाम्यति ॥१॥
आत्मा शुद्ध है, मुक्त है, बंध से रहित है । बंध मोक्ष आदि धर्म सब मन में ही स्थित रहते हैं। मन के शान्त होने से सब शान्त हो जाते हैं । इस तरह की अनेक स्मृतियाँ भी आत्मा को राग द्वेष आदि से रहित बताती है।

Liking and disliking are traits of mind and you are not mind in any case. You are choice-less. You are of the form of knowledge and flawless so stay blissfully.
Passions and aversions are the qualities of the mind. The mind is never yours. You are Intelligence itself free from all fluctuations and changeless. You go about happily.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ६
सर्व-भूतेषु च आत्मानम् सर्व-भूतानि च आत्मनि ।
विज्ञाय निरहङ्कारः निर्ममः त्वम् सुखी भव ॥१५-६॥

सर्वभूतेषु आत्मानम् च सर्वभूतानि आत्मनि विज्ञाय - सब भूतों में आत्मा को और सब भूतों को आत्मा में जान कर के,
निरहंकारः च निर्ममः त्वम् सुखी, भव - अहंकार रहित, और ममता रहित तू सुखी हो।
समस्त प्राणियों को स्वयं में और स्वयं को सभी प्राणियों में स्थित जान कर अहंकार और आसक्ति से रहित होकर तुम सुखी हो जाओ।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! ब्रह्मा से लेकर चींटी पर्यंत संपूर्ण भूतों में कारण-रूप करके अनुस्यूत एक ही आत्मा को जानकर, और संपूर्ण भूत प्राणियों को आत्मा में अध्यस्त अर्थात् कल्पित मान करके अहंकार और ममता से रहित होकर तू सुख-पूर्वक विचर।

Know that all beings exist in you and you exist in all beings. So, leave ego and attachment and stay blissfully.
Realizing the Self in all beings and all beings in the Self, free from 'I-ness' and free from ‘mine-ness’, May you be happy.
Ashtavakra accepts Gita’s concept that the Supreme is at once transcendental and immanent. The first line of this verse is bodily lifted from Gita chapter 6 verse 29, wherein Bhagavan Shrikrishna says: ‘With the mind harmonized by Yoga he sees the Self, abiding in all beings and all beings in the Self; he sees the same everywhere.

गीता अध्याय ६ आत्मसंयम योग श्लोक २९
सर्वभूतस्थम्, आत्मानम्, सर्वभूतानि, च, आत्मनि
ईक्षते, योगयुक्तात्मा, सर्वत्रा, समदर्शनः ॥२९॥

सर्वत्र सम-दर्शनः च योगयुक्तात्मा - सब जगह अपने स्वरूप को देखने वाला और ध्यान योग से युक्त अन्तःकरण वाला सांख्य योगी
आत्मानम् सर्वभूत-स्थम् ईक्षते - अपने स्वरूप को सम्पूर्ण प्राणियों में स्थित देखता है (और)
सर्वभूतानि आत्मनि - सम्पूर्ण प्राणियों को अपने स्वरूप में देखता है।

सर्वव्यापी अनंत चेतन में एकीभाव से स्थिति रूप योग से युक्त आत्मा वाला तथा सब में समभाव से देखने वाला योगी आत्मा को सम्पूर्ण भूतों में स्थित और सम्पूर्ण भूतों को आत्मा में कल्पित देखता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ७
विश्वम् स्फुरति यत्र इदम् तरङ्गाः इव सागरे ।
तत् त्वम् एव न सन्देहः चित्-मूर्ते विज्वरः भव ॥१५-७॥

यत्र, इदम् विश्वम् तत् त्वम् एव न संदेहः - जिस स्थान में यह संसार वह स्थान तू ही है, इसमें संदेह नहीं है,
तरंगा इव सागरे स्फुरति चिन्मूर्ते विज्वरः भव - जिस प्रकार सागर में तरंगें उठती है (उसी प्रकार यह संसार तुझ में ही उत्पन्न होता है, ऐसा जान कर हे चैतन्य रूप तू संताप रहित हो।

इस विश्व की उत्पत्ति तुमसे उसी प्रकार होती है जैसे कि समुद्र से लहरों की, इसमें संदेह नहीं है। तुम चैतन्य स्वरूप हो, अतः चिंता रहित हो जाओ।
हे जनक ! जिस अधिष्ठान चेतन में यह सारा जगत् समुद्र में तरंग की तरह अभिन्न स्फुरण हो रहा है, वही चेतन तुम्हारा आत्मा है, इस वास्ते हे जनक ! तुम विगत ज्वर होकर ऐसा अनुभव करो कि मैं चैतन्य-स्वरूप हूँ और संतापों से रहित हूँ।

हिंदू वेदों में चार शक्तिशाली आध्यात्मिक आज्ञाओं में से एक है: तत् त्वम् असि - 'वह तुम हो'। यह कथन अष्टावक्र के इस श्लोक में गूंजता हुआ दिखता है। ऋषि शिष्य को निर्देश देते हैं, 'तुम वह हो जिससे दुनिया के स्पष्ट भ्रम उठते हैं, कुछ समय के लिए खेलते हैं और गायब हो जाते हैं, जैसे समुद्र से लहरें निकलती हैं। तुम वह शुद्ध बुद्धि हो।'

Undoubtedly, this world is created from you just like waves from the sea. You are consciousness so leave all worries.
O you, pure Intelligence! In you the universe manifests itself like waves in the ocean. Be you free from the fever of the mind.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ८
श्रद्धस्व तात श्रद्धस्व नात्र मोऽहं कुरुष्व भोः।
ज्ञान-स्वरूपः भगवान् आत्मा त्वम् प्रकृतेः परः ॥१५-८॥

तात भोः - हे तात सोम्य याने प्रिय !
श्रद्धत्स्व श्रद्धत्स्व अत्र मोहम् न कुरुस्व - श्रद्धा कर, श्रद्धा कर, इसमें मोह मत कर,
त्वम् ज्ञानस्वरूपः भगवान् आत्मा प्रकृतेः परः - तू ज्ञान स्वरूप ईश्वर परमात्मा, तू प्रकृति से परे है।

हे प्रिय! इस अनुभव पर निष्ठा रखो, इस पर श्रद्धा रखो, इस अनुभव की सत्यता के सम्बन्ध में मोहित मत हो, तुम ज्ञान स्वरूप हो, तुम प्रकृति से परे और आत्म स्वरूप भगवान हो।
चित्-पद का क्या अर्थ है ? और ज्ञान-पद का क्या अर्थ है ?

साधन-अन्तर न ऐः अपेक्ष्येण स्वयम् प्रकाशमान ?तया_इतरपदार्थावभासकम् यत् तत्-चित् - जो अपने से भिन्न किसी और साधन की अपेक्षा न करके अपने प्रकाश से इतर पदार्थों को प्रकाश करे, उसी का नाम चित् है।

अज्ञान-नाशकत्वे सति स्व आत्मबोधकत्वम् ज्ञानम् - जो अज्ञान को नाश करके अपने आत्मा के स्वरूप को प्रकाशित करे, उसका नाम आत्म-ज्ञान है।

अर्थ प्रकाशो हि ज्ञानम् - जो पदार्थ को प्रकाशित करे उसी का नाम ज्ञान है, सोई आत्मा चेतन-रूप ज्ञान-स्वरूप है।

भगवद् गीता में भी इस बात पर बल दिया गया है कि केवल आस्थावान व्यक्ति ही आध्यात्मिक ज्ञान प्राप्त कर सकता है: 'जो व्यक्ति श्रद्धा से पूर्ण है, जो इसके प्रति समर्पित है, और जिसने इंद्रियों को वश में कर लिया है, वह (यह) ज्ञान प्राप्त करता है और ज्ञान प्राप्त कर वह शीघ्र ही परम शांति को प्राप्त हो जाता है।'

गीता अध्याय ४ श्लोक ३९:
श्रद्धावान् लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति।
वे जिनकी श्रद्धा अगाध है और जिन्होंने अपने मन और इन्द्रियों पर नियंत्रण कर लिया है, वे दिव्य ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं। इस दिव्य ज्ञान के द्वारा वे शीघ्र ही कभी न समाप्त होने वाली परम शांति को प्राप्त कर लेते हैं।

श्रद्धस्व : विवेकचुडामणि में शंकराचार्य कहते हैं: 'इसे ही श्रद्धा की भावना कहते हैं, जिसके द्वारा व्यक्ति शास्त्रों के अर्थ को सहजता से समझ लेता है, साथ ही गुरु द्वारा दिए गए उपदेशों को भी समझ लेता है, जिससे ही सभी वस्तुओं की वास्तविकता स्पष्ट हो जाती है।'

O dear, trust your experience, have faith on it. Don't have any doubt on this experience. You are Knowledge. You are beyond nature and Lord.
Have faith, my son, have faith! Have no delusion about this! You are Knowledge itself. You are the Lord. You are the Self. You are beyond nature.
Yogavasistha: ‘You deserve to accept with an ‘Om’ all that what we are now telling you. We have for long enquired and searched for this Truth, and you need not enquire or discuss.’ Have faith and accept the authority of the mystic statements.
Mahopaniṣad: ‘That mind which is agitation less, that is Immortality, that alone is tapas. In the texts of Upanishads this is what they call as Liberation (Moksa).’

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ९
गुणैः संवेष्टितः देहः तिष्ठति आयाति याति च ।
आत्मा न गन्ता न आगन्ता किम् एनम् अनुशोचसि ॥१५-९॥

गुणैः संवेष्टितः देहः तिष्ठति सः आयाति च याति - गुणों से लिपटा हुआ यह शरीर स्थित है, यह आता है और जाता है, (पुनः-पुनः जन्म, पुनः-पुनः मृर्त्यु) आत्मा न गन्ता न आगन्ता किम् एनम् अनुशोचसि - आत्म न जाने वाला है और न आने वाला है इस वास्ते तू क्यों शोक (दुख) करता है?

गुणों से निर्मित यह शरीर स्थिति, जन्म और मरण को प्राप्त होता है, आत्मा न आती है और न ही जाती है, अतः तुम क्यों शोक करते हो।

भगवद् गीता अध्याय २ श्लोक ११, १३, १६ से १८

श्री भगवान बोले, हे अर्जुन! तू न शोक करने योग्य मनुष्यों के लिए शोक करता है और पण्डितों के से वचनों को कहता है, परन्तु जिनके प्राण चले गए हैं, उनके लिए और जिनके प्राण नहीं गए हैं उनके लिए भी पण्डितजन शोक नहीं करते।
जैसे जीवात्मा की इस देह में बालकपन, जवानी और वृद्धावस्था होती है, वैसे ही अन्य शरीर की प्राप्ति होती है, उस विषय में धीर पुरुष मोहित नहीं होता।
परिवर्तनशील शरीर का कोई स्थायित्व नहीं है. शरीर में वृद्धि तथा वृद्धावस्था आती रहती है। किन्तु शरीर तथा मन में निरन्तर परिवर्तन होने पर भी आत्मा स्थायी रहता है। यही पदार्थ तथा आत्मा का अन्तर है। स्वभावतः शरीर नित्य परिवर्तनशील है और आत्मा शाश्र्वत है। सत् तथा असत् शब्द आत्मा तथा भौतिक पदार्थ के ही द्योतक हैं। सभी तत्त्व दर्शियों की यह स्थापना है।
असत् वस्तु की तो सत्ता नहीं है और सत् का अभाव नहीं है। इस प्रकार इन दोनों का ही तत्व तत्वज्ञानी पुरुषों द्वारा देखा गया है। नाशरहित तो तू उसको जान, जिससे यह सम्पूर्ण जगत्- दृश्य-वर्ग व्याप्त है। इस अविनाशी आत्मा का विनाश करने में कोई भी समर्थ नहीं है। अविनाशी, अप्रमेय तथा शाश्र्वत जीव के भौतिक शरीर का अन्त अवश्यम्भावी है। इस नाशरहित, अप्रमेय, नित्य स्वरूप जीवात्मा के ये सब शरीर नाशवान कहे गए हैं।

This body, which is composed of three attributes of nature stays, comes and goes. Soul (you) neither come nor go, so why do you bother about it.
The body composed of the constituents of nature, comes, stays and goes away. The Self neither comes nor goes. Why, then, do you mourn over it?

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १०
देहः तिष्ठतु कल्प-अन्तम् गच्छतु अद्य एव वा पुनः ।
क्व वृद्धिः क्व च वा_हानिस्-तव चित्-मात्र-रूपिणः ॥१५-१०॥

पुन: देहः कल्पान्तम् तिष्ठतु वा अद्य एव गच्छतु - चाहे शरीर कल्प के अन्त तक स्थिर रहे चाहे अभी नष्ट हो जाये
तव चिन्मात्ररूपिणः क्व वृद्धि: क्व च वा हानि: - तुझ चैतन्य स्वरूप वाले का कहाँ लाभ है और कहाँ नुकसान?

यह शरीर सृष्टि के अंत तक रहे अथवा आज ही नाश को प्राप्त हो जाये, तुम तो चैतन्य स्वरूप हो, इससे तुम्हारी क्या हानि या लाभ है।

अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे जनक ! द्रष्टा द्रव्य से पृथक होता है, यह नियम है। देह द्रव्य है, तुम द्रष्टा हो । देह के साथ तुम्हारा कोई सम्बन्ध नहीं है। चाहे यह तुम्हारा स्थूल देह कल्प पर्यंत स्थिर रहे, चाहे अभी गिर जाय । देह के स्थिर रहने से तुम्हारी स्थिति नहीं है और देह के गिर जाने से तुम्हारा नाश नहीं है । देह की वृद्धि से तुम्हारी वृद्धि नहीं, क्योंकि देह से तुम परे हो । देह मिथ्या है, तुम सत्य हो। देह को भी तुम सत्ता स्फूर्ति देनेवाले हो। देह के भी तुम साक्षी हो, ऐसा निश्चय करके तुम जीवनमुक्त होकर विचरो।

This body may remain till the end of Nature or is destroyed today, you are not going to gain and lose anything from it as you are consciousness.
Let the body last to the end of the ‘cycle’ (kalpa) or let it go just today itself! Where is there any increase or decrease in you, who are pure Intelligence?

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र ११
एतावत् एव विज्ञानम् - बस इतना ही ज्ञान है!
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक तू चैतन्य रूप है बस सिर्फ इतना सा ही ज्ञान है।

तू अद्‌वैत है इसे पूर्णरूप से मन में पक्का कर ले। विषयों से वैराग्य होना मोक्ष है। विषयों में रस होना बंधन है। न तुझे मोक्ष चाहिए, और न ही बंधन।

त्वयि अनन्त-महा-अम्भोधौ विश्व-वीचिः स्वभावतः ।
उदेतु वा अस्तम् आयातु न ते वृद्‌धिः न वा क्षतिः ॥१५-११॥

त्वयि अनन्त महाम्भोधौ - तुम्हारे इस अनन्त महासागर रूप में.
विश्ववीचिः स्वभावतः उदेतु वा अस्तम् आयातु - विश्व-रूपी तरंगें स्वभाव से (स्वतः) उदित होती हैं और अस्त हो जाती है,
परन्तु ते न वृद्‌धिः न वा क्षतिः - परन्तु तेरी न तो वृध्दि होती है और न ही कोई नाश होता है।

अनंत महासमुद्र रूप तुम में लहर रूप यह विश्व स्वभाव से ही उदय और अस्त को प्राप्त होता है, इसमें तुम्हारी क्या वृद्‌धि या क्षति है?
हे जनक ! तुम्हारा स्वरूप अनन्त चैतन्य रूपी समुद्र है। उसमें अविद्‌या और कामुक कर्मों से यह विश्व-रूपी लहरी उत्पन्न हुई है। तुम्हारे स्वरूप में यह विश्व-रूपी लहर उदय हो रही है, अथवा अस्त हो रही है, पर इससे तुम्हारी कोई हानि-लाभ नहीं है, क्योंकि 'तुम अधिष्ठान चेतन हो, अधिष्ठान को उस कल्पित वस्तु से हानि नहीं कर सकती है।

This world rises and subsides in you naturally as waves in a great ocean. You do not gain or lose from it.
In you, who are the infinite ocean (of Consciousness), let the waves of the universe spontaneously rise and disappear. There can be no gain or loss to you.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १२
तात चित्-मात्र-रूपः असि न ते भिन्नम् इदम् जगत् ।
अतः कस्य कथम् कुत्र हेय-उपादेय-कल्पना ॥१५-१२॥

तात - हे तात् !
चिन्मात्ररूप: असि ते इदम् जगत् भिन्नम् न - चैतन्य रूप है तेरा और यह जगत तुझ से भिन्न नहीं है,
अतः कस्य कथम् च कुत्र हेयो उपादेय कल्पना - इसलिए किसकी क्यों-कर और कहाँ त्याज्य और ग्राह्य की कल्पना है।

हे प्रिय, तुम केवल चैतन्य रूप हो और यह विश्व तुमसे अलग नहीं है, अतः किसी की किसी से श्रेष्ठता या निम्नता की कल्पना किस प्रकार की जा सकती है।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे तात ! तुम चैतन्य स्वरूप हो। तुम्हारे में हेय और उपादेय अर्थात् त्याग और ग्रहण किसी वस्तु का भी नहीं बनता है, क्योंकि तुम्हारे से भिन्न यह जगत् नहीं है। कल्पित वस्तु अधिष्ठान से भिन्न नहीं होती है । उसका हेय और उपादेय कैसे हो सकता है।

O dear! you are pure consciousness only and this world is not separate from you. So how can anything be considered superior or inferior.
O Son! You are pure Intelligence itself. This universe is nothing different from you. Therefore, how, where and whose can be the ideas of acceptance and rejection.
Yogavasistha: ‘In the bright hot summer noon just as we see different colours in the sky, so too, are the infinite powers divine, in Him who is both existence and non-existence.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १३
एकस्मिन् अव्ययये शान्ते चित्-आकाशे अमले त्वयि ।
कुतः जन्म कुतो कर्म कुतः अहङ्कारः एव च ॥१५-१३॥

त्वयि एकस्मिन् अमले अव्ययये शान्ते चिदाकाशे - तुझ एक निर्मल अविनाशी चैतन्य-रूप आकाश में,
जन्म कुतः कर्म कुतः एव च कुतः अहंकारः - जन्म कहाँ है? कर्म कहाँ है? और अहंकार कहाँ है?

इस अव्यय, शांत, चैतन्य, निर्मल आकाश में तुम अकेले ही हो, अतः तुममें जन्म, कर्म और अहंकार की कल्पना किस प्रकार की जा सकती है।
हे जनक ! सजातीय और विजातीय स्वगत-भेद से शुन्य, नाश और विकार से रहित, चिदाकाश निर्मल तुम्हारे स्वरूप में न जन्म है, न मरण है, न कोई कर्म है, न अहंकार है, ये सब द्वैत में ही होते हैं । द्वैत तुम्हारा रूप तीनों कालों में नहीं है इस से तुम्हारे जन्म और विकार के अभाव होने से कर्तृत्व आदि का भी अभाव है । शुद्ध होने से तुम्हारे में अहंकार का भी अभाव है । तुम्हारा स्वरूप ज्यों का त्यों एकरस है।

'चिदाकाश' शब्द एक मौलिक वाक्यांश है जिसका प्रयोग योगवासिष्ठ और अन्य पाठ्य-पुस्तकों में हम पाते हैं। आकाश वह है जो वस्तुओं को स्थान प्रदान करता है। केवल अंतरिक्ष में ही वस्तुएँ विद्यमान हो सकती हैं और उन्हें देखा जा सकता है। वह स्थान जिसमें सांसारिक वस्तुएँ विद्यमान हैं और जिसमें उन्हें देखा जा सकता है, उसे 'महाकाश' कहते हैं। वह स्थान जिसमें विचार विद्यमान हैं और जिन्हें अनुभव किया जा सकता है, उसे 'चित्त-आकाश' कहते।

You are alone in this imperishable, calm, conscious and stainless space so how can birth, action and ego be imagined in you.

From where will there be birth, activity and even the ego sense, for you who are the one, immutable, serene, stainless, pure Consciousness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १४
यत् त्वम् पश्यसि तत्रैकस्-त्वम एव प्रतिभाससे ।
किम् पृथक् भासते स्वर्णात् कटक-अङ्गद-नूपुरम् ॥१५-१४॥

यत् त्वम् पश्यसि तत्र एकः त्वम् एव प्रतिभासते - तुम एक ही हो पर तुम बहुत रूप में प्रतिबिम्बित होते हो
किम् पृथक् भासते स्वर्णात् कटकांगदनू पुरम् - स्वर्ण तो एक ही है पर क्या कंगन, बाजू-बन्ध, और घुंघरू में अलग-अलग है?

तुम एक होते हुए भी अनेक रूप में प्रतिबिंबित होकर दिखाई देते हो। क्या स्वर्ण कंगन, बाज़ू-बन्द और पायल से अलग दिखाई देता है।

छन्दोग्य उपनिषद ६.१.४: उद्दालक अपने पुत्र श्वेतकेतु से पूछा कि वह क्या है जिसे जानने के बाद कुछ जानना शेष नहीं रहता है। श्वेतकेतु ने कहा कि उसे नहीं ज्ञात है। तब उद्दालक कहते है कि, हे श्वेतकेतु वह ब्रह्म है और वह तुम ही हो। 'तत् त्वम् असि' को समझते हुए कहते हैं कि:
यथा सोम्यैकेन मृतपिण्डेन सर्वं मृण्मयं विज्ञानं स्याद्वाचारंभणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्।
हे सोम्य, यह इस प्रकार है: मिट्टी के एक टुकड़े को जानकर तुम मिट्टी से बनी सभी वस्तुओं को जान लेते हो। सभी परिवर्तन केवल शब्द मात्र हैं, नाम मात्र के। लेकिन मिट्टी ही वास्तविकता है।
यथा सौम्या एकेन लोह-मणिना सवम् लोहमयम् विज्ञातम् स्यात् वा च आरम्भणम् विकारः नाम धेयम् लोहम् इति एव सत्यम्

और हे सोम्य ! जैसे एक स्वर्ण के टुकडे से सोने की प्रत्येक वास्तु जानी है, अन्तर केवल नाममात्र में ही है, पर वह सोना ही है, यही सत्य है।

You being one, appear to be many due to your multiple reflection. Is gold different from bracelets, armlets and anklets?
You alone manifest as whatever you perceive. Do bangles, armlets and anklets appear different from gold? In short, all effects are nothing but the cause itself in another form. As such the universe is nothing but the infinite Self experienced yet in another form.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १५
अयम् सः अहम् अयम् न अहम् विभागम् इति सन्त्यज ।
सर्वम् आत्मा इति निश्चित्य निःसङ्कल्पः सुखी भव ॥

अयम् सः अहम्, अयम् न अहम् - यह मैं हूँ, और यह मैं नहीं हूँ,
इति विभागम् सन्त्यज - ऐसे विभाग याने विचार को त्याग दो,
इति आत्मा सर्वम् - ऐसा निश्चय करके,
त्वम् निश्चित्य निःसङ्कल्पः, सुखीभव - तू संकल्प रहित होकर सुखी हो वो।

यह मैं हूँ और यह मैं नहीं हूँ, इस प्रकार के भेद को त्याग दो। सब कुछ आत्म स्वरूप तुम ही हो, ऐसा निश्चय करके और कोई संकल्प न करते हुए सुखी हो जाओ।
This is me and that is not me, give up all such dualities. Decide that as a soul, you are everything, have no other resolutions and stay blissfully.
Totally give up all such distinctions as ‘I am He’ and ‘This I am not’. Consider all as the Self and be desireless and happy.

In the awakened state of spiritual experience, the Rishis of the Upanishads declare: ‘These are all nothing but the Self’. ‘The entire universe of change is, in essence, nothing but Brahman’.

गीता अध्याय ९.४ में भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं हे अर्जुन !
इदम् सर्वम् जगत् मया अव्यक्त-मूर्तिना ततम् - यह सब संसार मेरे निराकार स्वरूप से व्याप्त है,
सर्व-भूतानि मत्-स्थानि च अहम् तेषु न अवस्थितः - सम्पूर्ण प्राणी मुझमें स्थित हैं, परन्तु मैं उन में स्थित नहीं हूँ।
मुझ निराकार परमात्मा से यह सब जगत् जल से बर्फ के सद्दश परिपूर्ण है और सब भूत मेरे अंतर्गत संकल्प के आधार स्थित हैं, किंतु वास्तव में मैं उनमें स्थित नहीं हूँ।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! “यह वह है, मैं हूँ, मैं यह नहीं हूँ" इस भेद को त्यागकर "सर्वरूप आत्मा ही है" ऐसा निश्चय कर। यदि ऐसा करेगा, तो सुखी होगा, क्योंकि द्वैत-दृष्टि से ही पुरुष को भय होता है। एक अद्वैत अपने आपसे किसी को भी भय नहीं होता है। द्वैत-दृष्टि ही दुःख का कारण है। उसका त्याग करके तुम सुखी हो।
श्रुति कहती है:
छन्दोग्य उपनिषद् ३.१४.१ - सर्वं खल्विदं ब्रह्म - All is Brahman.

ईशोपनिषद-१ - ईशावास्यमिदम् सर्वं यत्किंच जगत्यां जगत् - Everything that exists in the world is God.

श्वेताश्वतर उपनिषद्- ३.१५ - पुरुष एवेदं सर्वं - सभी अस्तित्व में परम पुरुषोत्तम भगवान सब कुछ हैं। - The Supreme Divine Personality is everything that exists.

Therefore, the idea that 'The Self in me is He, the supreme Reality', is an assertion which expresses the 'ignorance' of the Self! The negations, 'I am not the body, or the objects outside' is an empty childish game, the mad blabbering of the limited, deluded ego!
'I am the all - there is nothing besides me. I can neither assert my nature, nor negate anything in me. I am the one, the all-pervading'. Having realised this State Supreme, may you remain, without any mental oscillations of acceptance or rejection of anything, still, calm, serene in your own Self - be happy!

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १६
तव एव अज्ञानतः विश्वम् त्वम् एकः परमार्थतः ।
त्वत्तः अन्यः न अस्ति संसारी न असंसारी च कश्चन ॥१५-१६॥

तव एव अज्ञानतः विश्वम् अन्यः कश्चन न संसारी - तेरे ही अज्ञान से विश्व है, दूसरा कोई न संसारी
च परमार्थतः त्वम् एकः अतः त्वत्तः अस्ति न असंसारी अस्ति - जीव और परमार्थ से तू एक है इसलिए तुझसे न संसारी है न ईश्वर है।

अज्ञानवश तुम ही यह विश्व हो पर ज्ञान दृष्टि से देखने पर केवल एक तुम ही हो, तुमसे अलग कोई दूसरा संसारी या अ-संसारी किसी भी प्रकार से नहीं है।
हे शिष्य ! तुम्हारे ही अज्ञान से यह जगत् प्रतीत होता है और तुम्हारे ही आत्मज्ञान से यह नाश होता है ।
ज्ञान के उदय होने पर परमार्थ से हे शिष्य ! तुम एक ही हो, संसारी और अ-संसारी भेद तेरे नहीं हैं।

जब तक मन काम करता है, तब तक अहंकार, द्रष्टा, ब्रह्मांड को देखता है। ब्रह्मांड के लिए, एक निर्माता (ईश्वर) होना चाहिए; ईश्वर के लिए, एक सर्वोच्च चेतना (ब्रह्म) होना चाहिए; व्यक्तिगत अहंकार (जीव) के लिए, उसके पीछे आत्मा (आत्मा) होने वाली चेतना होनी चाहिए। इस प्रकार, एक बार जब हम अनेकता (जगत) की दुनिया को देखते हैं, तो हमें भगवान (ईश्वर), आत्मा (आत्मा) और सर्वोच्च वास्तविकता (ब्रह्म) को पहचानना चाहिए। ये सभी भेद केवल व्यक्ति को, कदम दर कदम, चरण दर चरण, एक अनंतता को महसूस करने और जागने के लिए उसके प्रकटीकरण में मदद करने के लिए हैं।
'वास्तव में आप एक हैं; आपके अलावा न तो कोई व्यक्तिगत अहंकार (जीव) है और न ही कोई सर्वोच्च आत्मा (आत्मा)।' जैसे एक सपने से जागने पर न तो कोई स्वप्नद्रष्टा रहता है, न ही कोई स्वप्न लोक। सभी मिलकर जागने वाले का अपना मन बन गए हैं!
Sankshepa Sariraka: 'यदि तुम अपने बहिर्मुखी-पन के कारण स्वयं को नहीं पहचान पाते हो, तो तुम्हारे स्वरूप को बनाने वाले साधन वास्तव में दुःख दायी विपत्ति बन जाते हैं। जब अज्ञान का यह आवरण हट जाता है और तुम स्वयं को जान लेते हो, तो तुम्हारे साधनों से बना यह स्वरूप पूर्णतः संतोषप्रद हो जाता है।

This world appears to be real only due to ignorance. You alone exist in reality. There is nothing worldly or unworldly apart from you any how.
It is through your ‘ignorance’ alone that the universe appears to exist. In reality you are the One. Other than you there is no individual self (Jiva) nor supreme Self (Atman).

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १७
भ्रान्ति-मात्रम् इदम् विश्वम् न किञ्चित् इति निश्चयी ।
निर्वासनः स्फूर्ति-मात्रः न किञ्चित् इव शाम्यति ॥१५-१७॥

इदम् विश्वम् भ्रान्ति-मात्रम् च न किञ्चित् इति निश्चयी - यह संसार भ्रान्ति-मात्र है और कुछ नहीं है ऐसा निश्चय करने वाला पुरुष,
निर्वासनः स्फूर्ति-मात्रः न किञ्चित् इव शाम्यति - वासना रहित स्फूर्ति-मात्र है कुछ न हुए को नाई अर्थात वासना रहित होकर शांति को प्राप्त होता है।

यह विश्व केवल भ्रम (स्वप्न की तरह असत्य) है और कुछ भी नहीं, ऐसा निश्चय करो। इच्छा और चेष्टा रहित हुए बिना कोई भी शांति को प्राप्त नहीं होता है।
हे शिष्य ! यह जगत् सब भ्रान्ति करके स्थित हो रहा है। इस जगत की अपनी सत्ता किञ्चिन्मात्र भी नहीं है। ऐसा निश्चय करके तुम वासना से रहित होकर आनन्द पूर्वक संसार में विचरो।

Decide that, this world is unreal like an illusion (or dream) and does not exist at all. Without becoming free from desires and actions, nobody attains peace.
One who understands with certitude that this universe is but an illusion and is nothing, becomes desireless and pure Intelligence and finds serenity, as if nothing exists.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १८
एकः एव भव-अम्भोधौ आसीत् अस्ति भविष्यति ।
न ते बन्धः अस्ति मोक्षः वा कृत्य-कृत्यः सुखम् चर ॥१५-१८॥

भवाम्भोधी एक आसीत् च अस्ति च कृतकृत्य भविष्यति - संसार रूपी समुद्र में एक तू ही हुआ और तू ही है, और कृतार्थ होता हुआ तू ही होवेगा।
ते बन्ध: वा मोक्षः न त्वम् सुखम्, चर - तेरा कोई बंधन और मोक्ष नहीं है, इसलिए तू सुख पूर्वक रह या विचर।

एक ही भवसागर(सत्य) था, है और रहेगा। तुममें न मोक्ष है और न बंधन, आप्त-काम होकर सुख से विचरण करो।
In the ocean of existence the one Self only was, is and will be. There is neither bondage nor liberation for you. Live fulfilled and roam about happily.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र १९
मा सङ्कल्प-विकल्पाभ्याम् चित्तम् क्षोभय चिन्मय ।
उपशाम्य सुखम् तिष्ठ स्वात्मनि आनन्द-विग्रहे ॥१५-१९॥

चिन्मय - हे चैतन्य स्वरूप!
संकल्प-विकल्पाभ्याम् चित्तम् - संकल्प-विकल्पों से चित्त को,
त्वम् मा क्षोभय उपशाम्य - तू दुखी मत कर, मन को शांत कर के,
स्वात्मनि सुखम् तिष्ठ आनन्दविग्रहे - आनन्द-पूरित अपने स्वरूप में सुख पूर्वक स्थित हो।
हे चैतन्य रूप! भाँति-भाँति के संकल्पों और विकल्पों से अपने चित्त को अशांत मत करो, शांत होकर अपने आनंद रूप में सुख से स्थित हो जाओ।

आप स्वभावतः शुद्ध अनंत चेतना के अतिरिक्त कुछ नहीं हैं। न तो आपके पास पुष्टि करने के लिए कुछ है और न ही अस्वीकार करने के लिए कुछ है। आत्मा में न तो शरीर है, न मन है और न ही बुद्धि है। ये सब मोह के दायरे में आते हैं। जागृत आत्मा के लिए पुष्टि करने या अस्वीकार करने के लिए कुछ नहीं है। इसलिए, उन्हें 'मौन करके' अपने दिव्य आध्यात्मिक स्वभाव में आनंदपूर्वक रहो। दिव्य आत्मा के रूप में तुम आनंद का एक पिंड हो। अनेकता वादी दुनिया की कोई भी अशांति चेतना के एक प्रकाश को खंडित करने के लिए नहीं उठ सकती। योगवासिष्ठ में, ऋषि पूछते हैं: 'मैं हूँ' का विचार आपको बंधन में ले जाता है; 'मैं नहीं हूँ' का विचार आपको मुक्ति में ले जाता है। यही बंधन है, जो आपके अपने

हाथ में है। मुक्ति पाने में अक्षम क्यों महसूस करते हो?' आप क्यों महसूस करते हैं कि आप 'अज्ञान' में हैं?
मुक्ति पाना आपकी अपनी स्वतंत्र इच्छा में है। आपके पास पुष्टि या अस्वीकृति करने के लिए कुछ भी नहीं है। इसलिए इस व्याकुलता को समाप्त करें। आप स्वयं हैं!

You are of the form of consciousness, do not get anxious with different resolves and alternatives. Be at peace and remain in your blissful form pleasantly.
O pure Intelligence! Do not disturb your mind by affirming and negating things. Silencing them, abide happily in your own Self, which is an embodiment of the Bliss Absolute.

अष्टावक्र गीता अध्याय १५ सूत्र २०
त्यज एव ध्यानम् सर्वत्र मा किञ्चिद् हृदि धारय ।
आत्मा त्वम् मुक्तः एव असि किम् विमृश्य करिष्यसि ॥१५-२०॥

सर्वत्र एव ध्यानम् त्यज हृदि किञ्चित् मा धारय त्वम् - सब जगह से मनन - ध्यान को त्याग कर, हृदय में कुछ मत धर तू
आत्मा मुक्तः एव असि त्वम् विमृश्य किम् करिष्यसि - आत्म-मुक्त-रूप ही है, अब और विचार करके क्या करेगा?

सभी स्थानों से अपने ध्यान को हटा लो और अपने हृदय में कोई विचार न करो। तुम आत्म रूप हो और मुक्त ही हो, इसमें विचार करने की क्या आवश्यकता है। ध्यान का भी त्याग कर, क्योंकि ध्यान भी अज्ञानी के लिए कहा है। जिसको आत्मा का बोध नहीं हुआ है, भेद-वाला वही ध्यान करे। ध्यान करना भी मन का

ही धर्म है। तू तो आत्मा है, अनात्मा नहीं, सदा मुक्त रूप है। ध्यान के विचार से तेरे को क्या फल होगा, तू इनसे रहित है।

Remove your focus from anything and everything and do not think in your heart. You are soul and free by your very nature, what is there to think in it? Completely give up even contemplation and hold nothing in your mind. You are indeed the Self, ever free. What will you do by meditation?
Yogavasistha: 'Self being infinite, delusion in It is impossible; sadhana to realize the changeless mass of Consciousness is indeed a delusion only.'

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां पञ्चदशं प्रकरणं समाप्तम् ।। १५ ।।

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ प्रस्तावना

ऋषि अष्टावक्र अध्याय १६ के इन ११ सूत्र में एक आश्चर्यजनक बात कहते हैं जिसका मूल मंत्र है "भूल जाना"। शास्त्र-ज्ञान हो या अज्ञान हो, सब भूल जाओ। कर्म-भोग हो या कर्म-त्याग हो, अथवा समाधि की अवस्था ही क्यों न हो - सब भूल जाओ। सारे कर्मो के प्रयत्न हमेशा दुःख में परिवर्तित हो जाते हैं। सारे कर्म स्वतः, स्वभाव जन्य, प्रारब्ध वश होते हैं।

जिसे आँखों का खुलना-बंद होना भी एक बड़ा कार्य लगता है, वह महान आलसी-शिरोमणि है, बस वही सुखी है। क्योंकि उसने अपने शरीर और मन के सारे कर्म ऊपर वाले पर छोड़ दिए हैं, जो करना है वह परमात्मा करेगा, मैं क्यों करूं?

विषयों में रम ने वाला और विषयों का त्यागी दोनों एक जैसे है, दोनों ही अशांत हैं।

अष्टावक्र कहते हैं: हे जनक! कर्ता पन का भाव छोड़ दे, जो होता है होने दे, तू तो एक बालक के सामान हो जा। गुस्सा आये तो गुस्सा आने दे, स्नेह आये तो आने दे, तू कोई प्रतिक्रिया अपनी ओर से मत कर। एक बच्चे के सामान हो जा। पल में गुस्सा-पल में शांत।

अगर तेरा गुरु स्वयं भगवान शिव हों, या विष्णु हों, अथवा ब्रह्मा ही क्यों न हों, तो भी उन्होंने तुझे जो कुछ भी सिखाया हो, उसे भूल जा तो तू परम शांति को प्राप्त होगा।

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र १

अष्टावक्र उवाच -

आचक्ष्व शृणु वा तात नाना शास्त्राणि अनेकशः ।<br>
तथापि न तव स्वास्थ्यम् सर्व-विस्मरणात् ऋते ॥१६-१॥

तात - हे प्रिय !

अनेकशः नाना शास्त्राणि आचक्ष्व वा शृणु - बहुत प्रकार से अनेक शास्त्रों को कह कर या सुन कर भी तुझे;

तथा अपि ऋते सर्वविस्मरणात् तव स्वास्थ्यम् न - उन सब ज्ञान को विस्मरण किये बिना तुझको शांति नहीं होगी।

स्वा-स्थ्यम् - Self-abidance; स्वयं में स्थित - आत्मवान - आत्मा में स्थित। अष्टावक्र कहते हैं - हे प्रिय, विद्वानों से सुनकर अथवा बहुत शास्त्रों के पढ़ने से तुम्हारी आत्म स्वरूप में वैसी स्थिति नहीं होगी जैसी कि सब कुछ उचित रीति से भूल जाने से। हे तात ! चाहे तुम अनेक शास्त्रों को अनेक बार शिष्यों के प्रति पठन कराओ, अथवा गुरु से पठन करो, पर सब को विस्मरण किये बिना तुम्हारा कल्याण कदापि नहीं होवेगा।

पञ्चदशी में भी कहा है - बुद्धिमान् पुरुष प्रथम ग्रन्थों का अभ्यास करे। फिर पुनः - पुनः उनका विचार करे। पश्चात् जैसे चावल का अर्थी पुरुष चावलों को निकाल लेता है, और पयाल - छिलके को फेंक देता है, वैसे ही वह भी जीवनमुक्त के सुख के लिये अभ्यास के पश्चात् सबका (ज्ञान) त्याग कर देवे।
गीता अध्याय २ श्लोक ४६ में भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं कि: ब्रह्म को तत्व से जानने वाले ब्राह्मण का समस्त वेदों में वर्णित ज्ञान से कोई प्रयोजन नहीं रहता है।
शास्त्र पढ़ो, सुनो, लेकिन शास्त्र का ज्ञान सत्य और तुम्हारे बीच में न आये। स्वास्थ्य का अर्थ है: जो स्वयं में स्थित हो जाये; जो अपने घर आ जाये, जो अपने केंद्र में रम जाये। स्वयं में रमण है स्वास्थ्य। स्व में ठहर जाना है स्वास्थ्य। और अष्टावक्र कहते हैं, तभी शांति है। शांति स्वास्थ्य की छाया है। अपने से डिगा, अपने से च्युत कभी शांत न हो पायेगा, डांवांडोल रहेगा। डांवांडोल यानी अशांत रहेगा!
Ashtavakra says - My son! You may speak many times in many ways, upon the various scriptures, or hear them. But you cannot get established in the Self, unless you forget all.

Astavakra does not recognize the existence of anything as God or the universe or the ego other than the one transcendental Self. Teacher says, ‘You may study all the scriptures of the world, nay, even become so proficient in the contents of the Upanishads that you give eloquent discourses upon all of them; yet, you have only understood the word meaning of the scriptures and not the Truth that is indicated by these brilliant statements of the scriptures. Until you realize this magnificent state of the peaceful Self, Self-abidance (स्वास्थ्यम्) cannot be gained.’
Kathopanishad1.2.23: ‘This Atman cannot be attained by study of the Veda, nor by intelligence, nor by much hearing, It is gained by him who chooses It alone; to him this Atman reveals Its true nature.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र २
भोगं कर्म समाधिं वा कुरु विज्ञ तथापि ते ।
चित्तम् निरस्त सर्वआशाम् अत्यर्थम् रोचयिष्यति ॥१६-२॥

विज्ञ - हे ज्ञान स्वरूप!
ते, चित्तम् भोगम् कर्म वा समाधिम् कुरु - तेरा चित्त भोग, कर्म और समाधि को करने में लगा हो,
तथा अपि निरस्तसर्वाशम् त्वाम् अत्यर्थम् रोचयिष्यति - तो भी सब आशाओं याने भोग, कर्म, और समाधि से रहित होता हुआ भी तेरा चित्त तुझको अत्यन्त लोभावेगा।

कर्म करो या भोग करो अथवा समाधि में रहो पर चूकि तुम विद्वान हो अतः तुम्हें चित्त की सभी आशाओं को शांत करना अत्यंत आनंदप्रद होगा।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे पुत्र ! चाहे तू भोगों को भोग, चाहे तू कर्मों को कर, चाहे तू समाधि को लगा। आत्मा ज्ञान के प्रभाव करके सर्व कर्म-फल की आशाओं से रहित होकर, तेरा चित्त शान्त रहेगा अर्थात आशाओं से रहित होकर जो-जो कर्म तू करेगा, कोई भी तेरे को बन्धन का हेतु न होगा। क्योंकि आशा ही बन्धन का हेतु है, इसलिये सर्व से निराश होकर, सर्व में आसक्ति से रहित होकर जब विचरेगा, तब तू सुखी होवेगा।

You can either enjoy fruits of your action or enjoy meditative state. Since you are knowledgeable, stopping all desires of your mind will give you more pleasure.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ३
आयासात् सकलः दुःखी न एनम् जानाति कश्चन ।
अनेन एव उपदेशेन धन्यः प्राप्नोति निर्वृतिम् ॥१६-३॥

आयासात् सकलः दुःखी एनम् कश्चन न जानाति - परिश्रम (सकाम कर्म) से सब मनुष्य दुखी हैं, इसको कोई नहीं जानता है,
अनेन एव उपदेशेन धन्यः निर्वृतिम् प्राप्नोति - इसी उपदेश से सुकृति पुरुष परम सुख का प्राप्त होता है।

सकाम कर्म के प्रयत्न से ही सभी दुखी हैं पर कोई इसे जानता नहीं है। इस निष्पाप उपदेश से ही भाग्यवान व्यक्ति सभी वृत्तियों से रहित हो जाते हैं।
हे शिष्य! सम्पूर्ण लोक शरीर के निर्वाह करने में ही दुःखी होते हैं। अर्थात् शरीर निर्वाह-अर्थ परिश्रम करने में ही दुःख उठाते हैं, परन्तु इस बात को नहीं जानते हैं कि परिश्रम ही दुःख का हेतु है, इसलिये महापुरुष शरीर के निर्वाह के लिये अति परिश्रम नहीं करते हैं। क्योंकि शरीर की रक्षा प्रारब्ध कर्म आप ही कर लेता है, यत्न की कोई जरूरत नहीं होती है। ऐसा जानकर वे सदैव सुखी रहते हैं।

आयासात् सकला दुःखी! - सब दुखी हैं प्रयास के कारण।
तुम तो सोचते हो, हम प्रयास पूरा नहीं कर रहे हैं, इसलिए दुखी हैं; चेष्टा पूरी नहीं हो रही, नहीं तो सफल हो जाते। जो पूरी चेष्टा करते हैं, वे सफल हो जाते हैं। जो दौड़ते हैं, वे पहुंच जाते हैं।
अष्टावक्र कह रहे हैं: आयासात् सकला दुःखी। सब दुखी हैं प्रयास के कारण। दौड़े, कि और भटके। रुक जाओ तो पहुंच जाओ।
एनं कश्चन न जानाति! - इस महत्वपूर्ण सूत्र को कोई भी जानता हुआ नहीं मालूम पड़ता।
अनेन एव उपदेशेन धन्य निवृत्तिम्! - और जो इसे जान ले, वह धन्य भागी है। वह निवृत्त हो गया। उसे प्राप्ति हो जाती है।
मलूकदास कहते हैं:
अजगर करे न चाकरी, पंछी करे न काम।
दास मलूका कह गये, सबके दाता राम॥
प्रभु सब कर रहा है। तुम सिर्फ उसे करने दो, बाधा न दो। परमात्मा चल ही रहा है, तुम्हारे अलग चलने से कुछ भी होने वाला नहीं। यह धारा बही जा रही है। तुम इसके साथ लीन हो जाओ, तुम तैरो भी मत।

It is effort which is cause of everyone's pain but nobody knows it. By following just this flawless instruction, fortunate become free from all their instincts.
Yogavasistha: ‘In his ignorance of the supreme state, ever exhausting himself in activities, tired with his constant anxiety for results, alas! Man, never contemplates upon the Reality. There is no greater state of existence than the silence of the mind, wherein all vasanas have been renounced.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ४
व्यापारे खिद्यते यः तु निमेष-उन्मेषयोः अपि ।
तस्य आलस्य धुरीणस्य सुखम् न अन्यस्य कस्यचित् ॥१६-४॥

यः निमेष-उन्मेषयोः व्यापारे खिद्यते - नेत्रों के ढकने और खोलने के व्यापार से खेद याने दुःख को प्राप्त होता है, ऐसा सोचने वाले;
तस्य आलस्य धुरीणस्थ अपि सुखम् अन्यस्य कस्यचित् न - उस आलसी-शिरोमणि को ही सुख है, दूसरे किसी को नहीं है।

जिसको पलकों का खोलना और बंद करना भी भारी कार्य लगता है उस परम आलसी के लिए ही सुख है अन्य किसी के लिए किसी भी प्रकार से नहीं।
प्रयत्न में दुःख है और व्यापार में अनासक्ति ही सुख का हेतु है। जो ज्ञानवान् जीवनमुक्त पुरुष हैं, उनको नेत्र के खोलने और बंद करने में भी खेद होता है। जो ऐसा आलसी पुरुष है और सम्पूर्ण व्यापारों से रहित है, वही सुख को प्राप्त होता है। संसार में पूरुष को जितनी ही व्यवहार विषय में अधिक प्रवृत्ति है, उतना ही उसको दुःख अधिक है। और जितना ही व्यवहार-प्रवृत्ति कम है, उतना ही उसको सुख अधिक है। क्योंकि वृत्ति की वृद्धि से दुःख की प्राप्ति, और वृत्ति की निवृत्ति से सुख की प्राप्ति होती है।

आलस्य की ऐसी महिमा! आलसियों में शिरोमणि वह है जिसने कर्म ही नहीं छोड़ा, कर्ता भाव भी छोड़ दिया। सब परमात्मा पर छोड़ दिया; अब वह जो करवाये सो करवाये, जो न करवाये सो न करवाये। अब अपनी कोई आकांक्षा बीच में न रखी। अब उसकी जो मर्जी!
तस्य आलस्य धुरीणस्य... तब तो वह धुरीण हो गया, शिखर हो गया आलस्य का।

Happiness is there only for an extremely lazy person who considers blinking of eyes also a task. Nobody else is happy.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ५
इदम् कृतम् इदम् न इति द्वन्द्वैः मुक्तम् यदा मनः ।
धर्मार्थकाममोक्षेषु निरपेक्षम् तदा भवेत् ॥१६-५॥

इदम् कृतम् इदम् न कृतम् इति द्वन्द्वः यदा मनः - यह किया गया है, यह नहीं किया गया है, ऐसे द्वंद्व से जब मन मुक्त हो -
मुक्तम् तदा सः धर्मार्थकाममोक्षेषु निरपेक्षम् भवेत् - तब वह पुरुष धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की इच्छा से रहित होता है।

यह करना चाहिए और यह नहीं, जब मन इस प्रकार के द्वंद्वों से मुक्त हो जाता है तब उसको धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की अपेक्षा (इच्छा) नहीं रहती। वह इनसे उदासीन हो जाता है।'
सम्पूर्ण तृष्णा के नाश होने पर शीत-उष्ण आदि-जन्य सुख-दुःख भी पुरुष को नहीं सता सकते हैं। द्वन्द्वों से जब पुरुष का मन शून्य हो जाता है, तब वह धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की इच्छा नहीं करता है। ऐसा जो सम्पूर्ण द्वन्द्वों से और सब इच्छाओं से रहित पुरुष है, वही जीवनमुक्त के सुख को प्राप्त होता है।

गीता अध्याय २ श्लोक ४५
हे अर्जुन! वेद उपर्युक्त प्रकार से तीनों गुणों के कार्य रूप समस्त भोगों एवं उनके साधनों का प्रतिपादन करने वाले हैं, इसलिए तू उन भोगों एवं उनके साधनों में आसक्ति हीन, हर्ष-शोक आदि द्वंद्वों से रहित, नित्य-वस्तु परमात्मा में स्थित योग (अप्राप्त की प्राप्ति का नाम 'योग' है।) क्षेम (प्राप्त वस्तु की रक्षा का नाम 'क्षेम' है।) को न चाहने वाला और स्वाधीन अन्तःकरण वाला हो।

When the mind is free from such pairs of opposites as ‘this is done’ and ‘this is not yet done’, it becomes indifferent to righteousness, wealth, desire and Liberation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ६
विरक्तः विषय-द्वेष्टा रागी विषय-लोलुपः ।
ग्रह-मोक्ष-विहीनः तु न विरक्तः न राग-वान् ॥१६-६॥

विषय-द्वेष्टा विरक्तः विषयलोलुपः रागी - विषय का द्वेषी विरक्त है, विषय का लोभी रागी है,
ग्रहमोक्षविहीनः तु न विरक्तः न रागवान् - ग्रहण और त्याग रहित पुरुष विरक्त है, और न ही राग वान है।

'विषय का द्वेषी विरक्त है। विषय का लोभी रागी है। और जो ग्रहण और त्याग दोनों से रहित है, वह न विरक्त है न रागवान है।'

सकामी पुरुष से निष्काम पुरुष विलक्षण है।
मुमुक्षु होकर जो स्त्री-पुत्र आदि के विषयों में द्वेष करता है, अर्थात द्वेष दृष्टि करके उनको अङ्गीकार नहीं करता है, किन्तु त्याग देता है, उसका नाम विरक्त है। और जो विषयों की कामना करके विषयों में लोलुप चित्त वाला है, उसका नाम रागी है। और जो पुरुष विषयों के ग्रहण और त्याग की इच्छा से रहित है, वह विरक्त सरक्त से विलक्षण अर्थात् ग्रहण-त्याग से रहित जीवनमुक्त है।
और जो धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सभी से शांत और मुक्त हो गया, वही वीतराग है। एक है भोगी, दूसरा है योगी और तीसरा है दोनों के पार। एक है आसक्त, एक है विरक्त, और एक है दोनों के पार।

विरक्तो विषयद्वेष्टा - --वह जो विरक्त है, उसकी विषयों में घृणा हो गई है।
रागी विषयलोलुपः - --और वह जो रागी है, भोगी है, वह लोलुप है विषय के लिए।
ग्रहमोक्षविहीनस्तु न विरक्तो न रागवान् - लेकिन परम दशा तो वही है जहां न राग रह गया न विराग; न तो प्रेम रहा वस्तुओं के प्रति, न घृणा। ऐसी वीतराग दशा परम अवस्था है। वही परमहंस दशा है। परम समाधि!

Neither he is averse to senses or is attached to them but he is definitely indifferent to their acceptance and rejection.
One who has aversion for sense objects is considered as 'not-sensual', and one who covets them is ‘sensual’. But he who does not accept or reject is neither 'sensual' nor 'not-sensual'.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ७
हेयोपादेयता तावत्- संसार-विटप-अङ्कुरः ।
स्पृहा जीवति यावत् वै निर्विचार-दशास्पदम् ॥१६-७॥

यावत् स्पृहा यावत् - जब तक तृष्णा है,
निर्विचार-दशास्पदम् जब तक अविवेक-दशा की स्थिति है,
तावत् जीवति च हेयोपादेयता - तब तक पुरुष उस स्थिति में जीता है।
संसार-विटप-अङ्कुरः निर्विचारशा स्पदम् - त्याज्य और ग्राह्य भाव इस संसार रूपी वृक्ष का अंकुर है।

जब तक (विषयों के) ग्रहण और त्याग की कामना रहती है तब तक संसार रूपी वृक्ष का अंकुर विद्यमान है, अतः विचारहीन अवस्था का आश्रय लो।
जिस काल में कोई विचार न हो, केवल भोगों की इच्छा ही उत्पन्न हो, उसका नाम तृष्णा है। अतः जो तृष्णालु पुरुष है, वह जब तक जीता है तब तक वह ग्रहण- त्याग करता ही रहता है।
संसार रूपी वृक्ष का अँकुर उत्पन्न करनेवाली तृष्णा ही है, सो तृष्णा जीवन मुक्तों में नहीं रहती है। जब तक तृष्णा जीवित है--जो कि अविवेक की दशा है--तब तक हेय और उपादेय, त्याग और ग्रहण भी जीवित हैं, जो कि संसार रूपी वृक्ष का अंकुर हैं।

स्पृहा जीवति यावत् वै निर्विचार-दशास्पदम् - और जब तक तृष्णा रहती है, स्पृहा रहती है, वासना रहती है, तब तक निश्चित ही मनुष्य में विवेक पैदा नहीं होता, बोध पैदा नहीं होता। अविवेक की दशा रहती है।
अविवेक का अर्थ है: चंचल मन, आंदोलित मन; लहरों से भरा हुआ चित्त; झील पर लहरें और तरंगें। चंचल अवस्था अविवेक है। अचंचल दशा--लहर खो गई, शांत हो गई, हवा न चली, मौन हो गया, झील दर्पण बन गई--बोध की दशा है, बुद्धत्व की दशा है।
श्रीमद भगवद् गीता अध्याय १५ में श्रीकृष्ण कहते हैं: यह संसार पीपल के पेड़ की तरह है, जिसकी जड़े ऊपर है और तना नीचे की ओर है। जिसकी कर्मकांड में लगाने वाले वेद आदि शाखाएँ हैं। और गुणों (सत, रज, और तम) के प्रभाव से जिसमें नित-नई आसक्ति की कोपलें निकलती हैं। इन कोपलों से फिर से नयी शाखाएँ और नयी जड़ें निकलती रहती है। इस प्रकार इस अनादि वृक्ष का कभी अन्त नहीं होता। आसक्ति से सकाम कर्म, कर्म से कर्म-फल, कर्म-फल से पुनः जन्म और फिर पुनः जन्म से पुनः कर्म - पुनः जन्म......इस संसार जाल से निकले के लिए श्रीकृष्ण कहते हैं कि ज्ञान की तलवार से इस वृक्ष को काट ने से ही मुक्ति मिल सकती है।

As long as there is thought of acceptance and rejection of senses, seed of this world-tree exists. So, take shelter in thoughtless-ness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ८
प्रवृत्तौ जायते रागो निर्वृत्तौ द्वेष एव हि ।
निर्द्वन्द्वः बालवत् धीमान् एवम् एव व्यवस्थितः ॥१६-८॥

प्रवृत्तौ जायते रागः निवृत्तौ द्वेषः च एव हि - प्रवृति में राग और निवृति में द्वेष होता है।

निद्वन्द्वः बालवत् धीमान् एवम् एव व्यवस्थितः - इसलिए बुध्दिमान पुरुष द्वंद्व रहित बाल वत जैसा हो जाए, वैसा हो ऐसी स्थिति में रहते हैं।

प्रवृत्ति से आसक्ति और निवृत्ति से द्वेष उत्पन्न होता है अतः बुद्धिमान पुरुष एक बालक के समान निर्द्वंद्व होकर स्थित रहता है।
विषयों में जब राग पूर्वक प्रवृत्ति होती है, तब पूर्व से उत्तरोत्तर विषयों में राग ही उत्पन्न होता है। और जब विषयों में द्वेष-पूर्वक निवृत्ति होती है, तब पूर्व से उत्तरोत्तर विषयों में द्वेष-दृष्टि ही उत्पन्न होती है।
प्रवृत्तौ जायते रागो...पहले तो लोग प्रवृत्ति में राग रखते हैं--यह कर लें, यह कर लें, यह कर लें! फिर जब बार-बार करके पाते हैं कि सुख नहीं मिलता तो सोचने लगते हैं, निवृत्ति कर लें। वह भी प्रवृत्ति की आखिरी सारणी है। पहले सोचते हैं, भोग लें; और जब भोग में कुछ नहीं मिलता तो सोचते हैं, चलो अब त्याग कर लें, अब त्याग को भोग लें! देख लिया संसार में, कुछ न पाया; अब संन्यासी हो जायें, अब त्यागी हो जायें।
'प्रवृत्ति में राग और निवृत्ति में द्वेष...जिस-जिससे राग था प्रवृत्ति में, जहां-जहां हार हो गई, विषाद आया, जीवन का स्वाद खराब हुआ--वहां-वहां द्वेष पैदा हो गया। संत वही है जिसका संबंध ही गया। भोग तो व्यर्थ हुआ ही हुआ, त्याग भी व्यर्थ हुआ।
प्रवृत्तौ जायते रागो...प्रवृत्ति तो है राग।
निवृत्तौ द्वेष एव ही...और निवृत्ति है द्वेष। मगर द्वेष भी तो बंधन है। जिस चीज से द्वेष होता है उससे हम बंधे रह जाते, अटके रह जाते हैं। एक खटक बनी रह जाती है। यह कोई मुक्ति तो न हुई।
निद्वन्द्वः बालवत् धीमान् एवम् एव व्यवस्थितः - 'बुद्धिमान पुरुष द्वंद्व मुक्त बालक के समान है; जैसा है वैसा ही है।'
कुछ बनने की चेष्टा नहीं है। बालक का अर्थ होता है: जो जैसा है वैसा है। जब उसे क्रोध आ जाता है तो बालक यह नहीं सोचता, करूं कि न करूं! जब उसे प्रेम

आ जाता है तो भी यह नहीं सोचता कि प्रगट करना उचित कि नहीं। वह हिसाब नहीं लगाता।

जीसस का तो प्रसिद्ध वचन है कि जो छोटे बच्चों की भांति होंगे, वे ही मेरे प्रभु के राज्य में प्रवेश कर सकेंगे, दूसरे नहीं।

सविकल्प समाधि; निर्विकल्प समाधि; सहज समाधि। सविकल्प समाधि में विचार रहता है। निर्विकल्प समाधि में विचार चला जाता है; लेकिन विचार चला गया है, इसका बोध रहता है।

सहज समाधि में वह बोध भी चला जाता है; न विचार रहता, न निर्विचार रहता। सहज समाधि का अर्थ है: आ गये अपने घर, हो गये स्वाभाविक; अब जैसा है वैसा है; जो है वैसा है; उससे अन्यथा की न कोई चाह है न कोई मांग है। इस 'जैसे हो वैसे ही' के साथ राजी हो जाने में ही तृष्णा का पूर्ण विसर्जन है। फिर तृष्णा कैसी! फिर तृष्णा नहीं बच सकती है।

निर्द्वंद्वो बालवत धीमान् एवं एव व्यवस्थितः - वही है बुद्धिमान जो निर्द्वंद्व बालक की भांति हो गया। वही है धीमान, उसी के पास प्रतिभा है। जैसा है वैसा ही उसमें ही स्थित, अन्यथा की कोई मांग नहीं, जरा भी तरंग नहीं उठती अन्यथा की!

Habit gives rise to attachment and rejection brings aversion. So, an intelligent person should stay indifferent like a child.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ९

हातुम् इच्छति संसारम् रागी दुःखजिहासया ।

वीत-रागः हि निर्दुःखः तस्मिन् अपि न खिद्यति ॥१६-९॥

रागी दुःखजिहासया संसारम् हातुम् इच्छति - राग वान पुरुष दुःख की निवृत्ति की इच्छा से संसार त्यागना चाहता है,

वीतराग ही निर्दुःख तस्मिन् अपि न खिद्यति - वीतरागी याने राग रहित पुरुष संसार के बीच में रहते हुए भी खेद को प्राप्त नहीं होता है।

विषय में आसक्त पुरुष दुःख से बचने के लिए संसार का त्याग करना चाहता है पर वह विरक्त ही सुखी है जो उन दुखों में भी खेद नहीं करता है।
जिस वृक्ष के जड़ में अग्नि लगी है, उस वृक्ष को हरियाली याने उसके हरे पत्ते कदापि उत्पन्न नहीं होते हैं। जिस पुरुष के चित्त में अज्ञान का चिह्न बना है, उसको शान्ति कदापि नहीं होती है।

'रागवान पुरुष दुख से बचने के लिए संसार को त्यागना चाहता है!'
रागी दुख से ही भागता रहता है--संसार में भागे तो, मंदिर जाये तो, दुकान जाये तो, मस्जिद जाये तो--दुख से ही भागता रहता है। वीतरागी जाग कर दुख से मुक्त हो जाता है; साक्षी बन कर दुख से मुक्त हो जाता है। दुख से भागता नहीं; दुख को देख लेता है भर आंख और दुख खो जाता है।

वीतरागो हि निर्दुःखस्तस्मिन्नपि न खिद्यते - 'वीतराग दुख-मुक्त हो कर संसार के बीच बना रहता है और किसी खेद को प्राप्त नहीं होता है।'
फिर कहीं भी रहे वीतराग पुरुष, संसार में कि संसार के बाहर...और संसार के बाहर कहां जाओगे! जहां है, वहां संसार ही है। आश्रम में भी संसार है, मंदिर में भी संसार है, हिमालय पर भी संसार है--संसार से जाओगे कहां! जो है, संसार है। इसलिए भागने से तो कोई राह नहीं है। तुम जहां हो वहीं जागने से राह है।
'जिसका मोक्ष के प्रति अहंकार है और वैसा ही शरीर के प्रति ममता है, वह न तो ज्ञानी है और न योगी है। वह केवल दुख का भागी है।'

A person who is attached to senses wants to leave this world to avoid the problems. But the one who is indifferent to these problems does not feel pain.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र १०
यस्य अभिमानः मोक्षे अपि देहे अपि ममता तथा ।

न च ज्ञानी न वा योगी केवलं दुःखभागसौ ॥१६-१०॥
यस्य मोक्षे च  देहे अपि तथा ममता - जो पुरुष मोक्ष के विषय और देह के विषय भी वैसे ही रमता है, और
असौ अभिमानः न ज्ञानी च न योगी वा केवलम् दुःखभाक - जिसे अभिमान है, वह पुरुष न तो ज्ञानी है और न ही योगी है, केवल दुःख का भागी है।

जो मोक्ष भी चाहता है और इस शरीर में आसक्ति भी रखता है, वह न ज्ञानी है और न योगी बल्कि केवल दुःख को प्राप्त करने वाला है।

अष्टावक्रजी कहते हैं कि - जो पुरुष यह कहता है कि, 'मैं ज्ञानी हूँ, मैं त्रिकाल दर्शी हूँ, मैं मुक्त हूँ इस प्रकार का जिसको अभिमान है, वह ज्ञानी नहीं है। जो कहता है मैं योगाभ्यासी हूँ, मैं नित्य ही धोती, नेती, वस्ती आदिक क्रिया करता हूँ, वह भी योगी नहीं है, किन्तु वह केवल दुःख का भोगने वाला है।'
यस्याभिमानो मोक्षेऽपि देहेऽपि ममता तथा - जिसकी ममता लगी है देह में वह दुख पायेगा।
यस्याभिमानो मोक्षेऽपि...और जिसका अहंकार मोक्ष से जुड़ गया, वह भी दुख पायेगा।
देहेऽपि ममता तथा...और जो शरीर से जुड़ा वह भी दुख पायेगा। धन को तुमने समझा मेरा है, तो दुख पाओगे। धर्म को समझा कि मेरा है, तो दुख पाओगे। संसार को कहा कि जीत लूंगा, तो दुख पाओगे। कहा कि परमात्मा को पा कर रहूंगा, तो दुख पाओगे। तुम हो तो दुख है। तुम दुख के साकार रूप हो। अहंकार दुख की गांठ है। अहंकार कैंसर है; गड़ता रहेगा, चुभता रहेगा, सड़ता रहेगा। अष्टावक्र कह रहे हैं: तुम शरीर से तो छूट ही जाओ, परमात्मा से भी छूटो। संसार की तो भाग-दौड़ छोड़ ही दो, मोक्ष की दौड़ भी मन में मत रखो। तृष्णा के समस्त रूपों को छोड़ दो। तृष्णा मात्र को गिर जाने दो। तुम तृष्णा-मुक्त हो कर खड़े हो जाओ। इसी क्षण परम आनंद बरस जायेगा। बरस ही रहा है; तुम तृष्णा की छतरी लगाये खड़े हो तो तुम नहीं भीग पाते।

He who has an ego sense even towards Liberation and he who considers even his body as his own, he is neither a jñānī nor a yogin. He is merely a sufferer of misery.
Astavakra declares that when one has the ego sense and the self-conceit towards Liberation - 'I am liberated' - or when one has a sense of possession even towards his body - 'this is my body' - such an individual is neither a Jnani nor a yogin. As he has not freed himself from his sense of 'I-ness' and 'my-ness', he should get necessarily tossed about, by his own likes and dislikes, in a world of restless miseries.

अष्टावक्र गीता अध्याय १६ सूत्र ११
हरः यदि उपदेष्टा ते हरिः कमल-जः अपि वा ।
तथापि न तव स्वाथ्यम् सर्व-विस्मरणात् ऋते ॥१६-११॥

यदि ते उपदेष्टा हरः हरिः वा कमलजः अपि - अगर तेरा उपदेशक शिव है, या विष्णु है, अथवा ब्रह्मा है;
तथापि सर्वविस्मरणात् ऋते, तव स्वास्थ्यम् न - तो भी उनके सभी उपदेशों का विस्मरण याने त्याग करे बिना तुझ को शांति प्राप्त नहीं होगी।

यदि तुम्हारे उपदेशक साक्षात् शिव, विष्णु या ब्रह्मा भी हों तो भी सब कुछ विस्मरण किये बिना तुम आत्म स्वरूप को प्राप्त नहीं होगे।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! चाहे तुमको महादेव उपदेश करें या विष्णु उपदेश करें या ब्रह्मा उपदेश करें, तुमको सुख कदापि न होगा। जब विषयों का त्याग करोगे, तभी शान्ति और आनन्द को प्राप्त होगे। आत्म तत्त्व के उपदेश के पहिले विषयों का त्याग बहुत जरूरी है।

'यदि तेरा उपदेशक शिव है, विष्णु है अथवा ब्रह्मा है, तो भी सबके विस्मरण के बिना तुझे स्वास्थ्य नहीं होगा।' स्वयं परमात्मा भी खड़े हो कर तुम्हें समझाये तो भी तुम समझोगे नहीं, क्योंकि बाहर से समझ आती ही नहीं। समझ का तो भीतर अंकुरण होना चाहिए। कोई दूसरा थोड़े ही तुम्हें जगा सकता है! जागोगे तो तुम जागोगे।
अष्टावक्र कहते हैं: जब तक तू सब न भूल जाये जो बाहर से सीखा, तब तक स्वास्थ्य, शांति, सत्य का अनुभव न होगा।
मुक्ति है भीतर। मुक्ति है स्वयं में। तुम्हारा स्वभाव मुक्ति है।

Unless you forget everything else, you will not be established in self, even though Shiva, Vishnu or Brahma themselves teach you.
Even if Siva, Vishnu or the lotus born Creator - Brahma - be your instructor, yet, unless you forget all, you cannot achieve abidance in the Self.
Yogavasistha: 'Even Lord Madhava cannot give wisdom to the one who has not contemplated upon the Self, even though he may be one who has for long worshipped the Lord and is one who has supreme devotion for the Lord.

इति श्री अष्टावक्रगीतायां षोडशकं प्रकरणं समाप्तम् ॥१६॥

अष्टावक्र अध्याय १७

प्रस्तावना - स्थितप्रज्ञ

भगवान कृष्ण ने सिद्ध पुरुष कैसे होते हैं इन विचारों को श्रीमद भगवद् गीता में अर्जुन को अध्याय २ के अंतिम १८ श्लोक में सुनाया। ऋषि अष्टावक्र इन विचारों को एक साथ जोड़ कर अष्टावक्र गीता के अध्याय १७ के २० सूत्रों में राजा जनक को सुनते हैं।

कैसे एक सिद्ध पुरुष हमारे बीच रहता है और फिर भी उन अंतहीन दुखों से पूरी तरह अप्रभावित रहता है, जिन्हें हम सभी इस संसार में भुगतने के लिए नियत हैं? यद्यपि वस्तुओं, भावनाओं और विचारों की दुनिया के प्रति एक सिद्ध पुरुष के शारीरिक व्यवहार, मानसिक दृष्टिकोण और बौद्धिक प्रतिक्रियाओं का ऐसा वर्णन हमारे उपनिषदों में मिलता है।

यह अध्याय आत्मा (कैवल्य) की एकांतता का भजन गाता है। एक आनंदमय आत्मा सभी को आच्छादित करती है। आनंद की उस अवस्था में, जो शुद्ध चेतना के प्रति जागृत हो जाता है, वह पाता है कि उसकी सभी इच्छाएँ समाप्त हो गई हैं; सभी लक्ष्य प्राप्त हो गए हैं; यहाँ तक कि मुक्ति की उसकी चिंता भी समाप्त हो गई है। उसका मन दूर हो जाता है; उसके सभी व्याकुलताएँ अचानक अपने आप, सहज रूप से, एक अनंत गतिशील शांति में शांत हो जाती हैं! शरीर और इंद्रियाँ अपने कार्यों में रुक जाती हैं। शरीर, मन और बुद्धि के साथ पहचान के सभी चिह्नों से बहुत दूर, शांत और स्थिर, साधक अब आत्मा की कैवल्य अवस्था का अनुभव करने लगता है, जो सर्वव्यापी और अपरिवर्तनीय है।

गीता अध्याय २ स्थितप्रज्ञ श्लोक ५५ से ७२ की व्याख्या

गीता अध्याय २ के श्लोक ५४ में अर्जुन ने कहा - हे कृष्ण! अध्यात्म में लीन चेतना वाले व्यक्ति (स्थितप्रज्ञ) के क्या लक्षण हैं? वह कैसे बोलता है तथा उसकी भाषा क्या है? वह किस तरह बैठता और चलता है?

हे अर्जुन! जिस काल में यह पुरुष मन में स्थित सम्पूर्ण कामनाओं को भलीभाँति त्याग देता है और आत्मा से आत्मा में ही संतुष्ट रहता है, उस काल में वह स्थितप्रज्ञ कहा जाता है। दुःखों की प्राप्ति होने पर जिसके मन में उद्‌वेग नहीं होता, सुखों की प्राप्ति में सर्वथा निःस्पृह है तथा जिसके राग, भय और क्रोध नष्ट हो गए हैं, ऐसा मुनि स्थिरबुद्‌धि कहा जाता है। जो पुरुष सर्वत्र स्नेह रहित हुआ उस-उस शुभ या अशुभ वस्तु को प्राप्त होकर न प्रसन्न होता है और न द्‌वेष करता है, उसकी बुद्‌धि स्थिर है। और कछुवा सब ओर से अपने अंगों को जैसे समेट लेता है, वैसे ही जब यह पुरुष इन्द्रियों के विषयों से इन्द्रियों को सब प्रकार से हटा लेता है, तब उसकी बुद्‌धि स्थिर है (ऐसा समझना चाहिए)।

इन्द्रियों द्‌वारा विषयों को ग्रहण न करने वाले पुरुष के भी केवल विषय तो निवृत्त हो जाते हैं, परन्तु उनमें रहने वाली आसक्ति निवृत्त नहीं होती। इस स्थितप्रज्ञ पुरुष की तो आसक्ति भी परमात्मा का साक्षात्कार करके निवृत्त हो जाती है। हे अर्जुन! आसक्ति का नाश न होने के कारण ये प्रमथन स्वभाव वाली इन्द्रियाँ यत्न करते हुए बुद्‌धिमान पुरुष के मन को भी बलात्‌ हर लेती हैं। इसलिए साधक को चाहिए कि वह उन सम्पूर्ण इन्द्रियों को वश में करके समाहित चित्त हुआ मेरे परायण होकर ध्यान में बैठे क्योंकि जिस पुरुष की इन्द्रियाँ वश में होती हैं, उसी की बुद्‌धि स्थिर हो जाती है।

विषयों का चिन्तन करने वाले पुरुष की उन विषयों में आसक्ति हो जाती है, आसक्ति से उन विषयों की कामना उत्पन्न होती है और कामना में विघ्न पड़ने से क्रोध उत्पन्न होता है। क्रोध से अत्यन्त मूढ़ भाव उत्पन्न हो जाता है, मूढ़ भाव से स्मृति में भ्रम हो जाता है, स्मृति में भ्रम हो जाने से बुद्‌धि अर्थात ज्ञान शक्ति का नाश हो जाता है और बुद्‌धि का नाश हो जाने से यह पुरुष अपनी स्थिति से

गिर जाता है। परंन्तु अपने अधीन किए हुए अन्तःकरण वाला साधक अपने वश में की हुई, राग-द्वेष रहित इन्द्रियों द्वारा विषयों में विचरण करता हुआ अन्तःकरण की प्रसन्नता को प्राप्त होता है।
अन्तःकरण की प्रसन्नता होने पर इसके सम्पूर्ण दुःखों का अभाव हो जाता है और उस प्रसन्नचित्त वाले कर्मयोगी की बुद्धि शीघ्र ही सब ओर से हटकर एक परमात्मा में ही भलीभाँति स्थिर हो जाती है।
न जीते हुए मन और इन्द्रियों वाले पुरुष में निश्चयात्मिका बुद्धि नहीं होती और उस अयुक्त मनुष्य के अन्तःकरण में भावना भी नहीं होती तथा भावनाहीन मनुष्य को शान्ति नहीं मिलती और शान्तिरहित मनुष्य को सुख कैसे मिल सकता है? क्योंकि जैसे जल में चलने वाली नाव को वायु हर लेती है, वैसे ही विषयों में विचरती हुई इन्द्रियों में से मन जिस इन्द्रिय के साथ रहता है, वह एक ही इन्द्रिय इस अयुक्त पुरुष की बुद्धि को हर लेती है। इसलिए हे महाबाहो! जिस पुरुष की इन्द्रियाँ इन्द्रियों के विषयों में सब प्रकार निग्रह की हुई हैं, उसी की बुद्धि स्थिर है।
सम्पूर्ण प्राणियों के लिए जो रात्रि के समान है, उस नित्य ज्ञान स्वरूप परमानन्द की प्राप्ति में स्थितप्रज्ञ योगी जागता है और जिस नाशवान सांसारिक सुख की प्राप्ति में सब प्राणी जागते हैं, परमात्मा के तत्व को जानने वाले मुनि के लिए वह रात्रि के समान है। जैसे नाना नदियों के जल सब ओर से परिपूर्ण, अचल प्रतिष्ठा वाले समुद्र में उसको विचलित न करते हुए ही समा जाते हैं, वैसे ही सब भोग जिस स्थितप्रज्ञ पुरुष में किसी प्रकार का विकार उत्पन्न किए बिना ही समा जाते हैं, वही पुरुष परम शान्ति को प्राप्त होता है, भोगों को चाहने वाला नहीं।
जो पुरुष सम्पूर्ण कामनाओं को त्याग कर ममता रहित, अहंकार रहित और स्पृहारहित हुआ विचरता है, वही शांति को प्राप्त होता है अर्थात वह शान्ति को प्राप्त है। हे अर्जुन! यह ब्रह्म को प्राप्त हुए पुरुष की स्थिति है, इसको प्राप्त होकर योगी कभी मोहित नहीं होता और अंतकाल में भी इस ब्राह्मी स्थिति में स्थित होकर ब्रह्मानन्द को प्राप्त हो जाता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १

अष्टावक्र उवाच -

तेन ज्ञान फलं प्राप्तं योगाभ्यास फलं तथा ।

तृप्तः स्वच्छेन्द्रियो नित्यं एकाकी रमते तु यः ॥१७-१॥

यः नित्यम् तृप्तः स्वच्छेन्द्रियः च एकाकी रमते - जो पुरुष नित्य तृप्त है और शुध्द इन्द्रियों वाला है और वह ही अकेला रमता है,
तेन ज्ञानफलम् तथा योगाभ्यास फलम् प्राप्तम् - उसी को ज्ञान का फल और योग के अभ्यास का फल प्राप्त होता है।

अष्टावक्र कहते हैं - उन्होंने ज्ञान और योग (दोनों) का फल प्राप्त कर लिया है जो सदा संतुष्ट, शुद्ध इन्द्रियों वाले हैं। वे एकांत में रमने वाले हैं। नित्य अकेला विचरता है और अपने आप स्थित है। 'जो पुरुष तृप्त है, शुद्ध इंद्रिय वाला है और सदा एकाकी रमण करता है, उसी को ज्ञान और योगाभ्यास का फल प्राप्त हुआ है।
संतोषी सदा सुखी - उससे भी ज्यादा महत्वपूर्ण बात है - 'सुखी सदा संतोषी।
तृप्तः स्वच्छेन्द्रियो - जो तृप्त हो गये और जिनकी इंद्रियां स्वच्छ हो गईं।
जो एकाकी रमने में सफल हो गया उसे ज्ञान का फल मिल गया। एकाकी रमने से कोई ज्ञान को नहीं पाता; ज्ञान को पाने से एकाकी होने की क्षमता आती है।
दत्तात्रेयजी ने भी कहा है: कहा कि जैसे कुंवारी लड़की के हाथ पर चूड़ियों का बहुत होना शोरगुल पैदा करता है, ऐसे ही जिसके चित्त में भीड़ है, बड़ी आवाज होती है। जैसे कुंवारी लड़की के हाथ पर एक ही चूड़ी रह गई और शोरगुल शांत हो गया, ऐसे ही जो अपने भीतर एक को उपलब्ध हो जाता है, भीड़ के पार, भीड़ जिसकी विसर्जित हो जाती है--वह भी ऐसी ही शांति को उपलब्ध हो जाता है। विद्वान् को चाहिये कि कुमारी कन्या के एक चूड़ी की तरह (कंगन) की तरह अकेला होकर संसार में विचरे। दो चूड़ियाँ हों, तो आवाज करती हैं।
दक्ष स्मृति: जहाँ पर तीन भिक्षु मिल करके रहें, उसका नाम ग्राम है । जहाँ पर तीन से अधिक रहें, उसका नाम नगर है । इस वास्ते विद्वान् भिक्षु नगर और

ग्राम को न बनायें, और न दूसरे के साथ रहें, किन्तु अकेले ही विचरा करें। सत्कार, मान और पूजा के अर्थ जो भिक्षु दण्ड और काषाय वस्त्रों को धारण करता है, वह संन्यासी नहीं है, जो आत्मज्ञान परायण होकर अकेला वासना रहित होकर ही रहता है, वही शान्ति को प्राप्त होता है, दूसरा नहीं।

Ashtavakra says: He has attained the fruits of Knowledge and Yoga both, who is content, is of purified senses, and always enjoys his solitude.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र २
अष्टावक्र कहते हैं:
न कदाचित् जगती अस्मिन् तत्त्व-ज्ञः हन्त खिद्यति ।
यतः एकेन तेन इदम् पूर्णम् ब्रह्माण्ड-मण्डलम् ॥१७-२॥

तत्त्वज्ञः अस्मिन् जगति न कदाचित् खिद्यति हन्त - तत्त्व ज्ञानी इस जगत के विषय में कभी दुःख को प्राप्त नहीं होता,
यतः तेन एकेन इदम् ब्रह्माण्डमण्डलम् पूर्णम् - क्योंकि (वह जानता है कि) उसी एक याने उस अकेले से यह ब्रह्माण्ड पूर्ण है याने व्याप्त है। अर्थात वह सभी में व्याप्त है।
हे शिष्य ! इस संसार मण्डल में तत्त्व-विज्ञ ज्ञानी कभी भी खेद - दुःख को प्राप्त नहीं होता है। क्योंकि वह जानता है कि मुझ एक करके ही यह सारा जगत् व्याप्त हो रहा है। खेद दूसरे से होता है, सो दूसरा उसकी दृष्टि में है नहीं।

The knower of truth is never troubled by anything in this world, for the whole world is completely pervaded by that Brahma (Lord) alone.

To the sage who has discovered himself to be the Self, the universe is nothing but waves of disturbances rising in him, the ocean of Consciousness. He realizes his oneness with the entire universe. There is no more, in him, any sense of alienation. The whole universe is filled up by himself alone and, therefore, the 'Knower of Truth knows no misery ever in this world'.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ३
न जातु विषयाः के अपि स्व-आरामम् हर्षयन्त्यमी ।
सल्लकी-पल्लव-प्रीतम् इव इभम् निम्ब-पल्लवाः ॥१७-३॥

अभी के अपि विषयः न जातु स्वारामम् हर्षयन्ति - कोई भी विषय-वासना, कभी भी स्व-आत्माराम को (आत्मवान या अपनी आत्मा में स्थित) पुरुष को हर्षित नहीं करती,
इव सल्लकी-पल्लव-प्रीतम् इभम् निम्बपल्लवाः न हर्षयन्ति - जैसे सल्लकी के मीठे पत्ते खा कर प्रसन्न हुए हाथी को नीम के कड़वे पत्ते हर्षित नहीं कर सकते।

अपनी आत्मा में रमण करने वाला किसी विषय को प्राप्त करके हर्षित नहीं होता जैसे कि सल्लकी के पत्तों से प्रेम करने वाला हाथी नीम के पत्तों को पाकर हर्ष नहीं प्राप्त करता है।

'जैसे सल्लकी के पत्तों से प्रसन्न हुए हाथी को नीम के पत्ते नहीं हर्षित करते हैं, वैसे ही ये कोई भी विषय आत्मा में रमण करने वाले को कभी नहीं हर्षित करते हैं।'
हे शिष्य! जो पुरुष अपने आत्मा में ही रमण करे, उसका नाम आत्माराम है। वह आत्माराम कदापि विषयों की प्राप्ति होने से और उनके भोगने से हर्ष को नहीं प्राप्त होता है। क्योंकि वह विषयों को तुच्छ जानता है। अर्थात् विषय-जन्य सुख

को वह मिथ्या जानता है और विषय-भोग भी उस आत्माराम को हर्ष-युक्त नहीं कर सकते हैं। क्योंकि अपनी सत्ता से रहित हैं। जैसे सल्लकी जो मधुर रस वाली बेल है, उस बेल के पत्ते जिस हाथी ने खाए हैं उसको कटु-रस वाले नीम के पत्ते हर्ष को प्राप्त नहीं कर सकते हैं वैसे जिसने आत्म-आनन्द का अनुभव किया है, उसको विषय-आनन्द नहीं आनन्दित कर सकता है।

इसीलिए भगवद् गीता २.४५ में भगवान श्रीकृष्ण अर्जुन से कहते हैं:
निर्द्वन्द्वो नित्य-सत्व-स्थः निर्योग-क्षेम आत्मवान् भव अर्जुन - द्वेत भाव से मुक्त; नित्य शुद्ध सत्व में स्थित; लाभ तथा रक्षा के भावों से मुक्त; आत्मा में स्थित. होओ अर्जुन।

None of the senses can please a man, who is established in Self, just as Neem leaves do not, please the elephant that likes Sallaki leaves.
Yogavasistha - 'The joy that fills a mind, which is thoughtless and undisturbed, such a perfect joy is not found in the pleasing moon, nor in the palace of the Creator, nor for the king of gods, Indra, himself.'

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ४
यस्तु भोगेषु भुक्तेषु न भवति अधिवासिता ।
अभुक्तेषु निराकांक्षी तदृशो भवदुर्लभः ॥१७-४॥

यः तु भुक्तेषु भोगेषु अधिवासितः न भवति - निश्चय ही जो भोगे हुए भोगों में आसक्त नहीं होता है,
च अभुक्तेषु निराकाङक्षी, तादृशः, भवदुर्लभः - और अभुक्त (न भोगे गए हैं) ऐसे भोग्य के विषय में आकांक्षा रहित है, ऐसा मनुष्य संसार में दुर्लभ है।

जिसकी प्राप्त हो चुके भोगों में आसक्ति नहीं है और न प्राप्त हुए भोगों की इच्छा नहीं है, ऐसा व्यक्ति इस संसार में दुर्लभ है। वह अपने आत्मा में ही तृप्त है।
दुनिया में दो चीजें आदमी को पकड़े हुए हैं--एक तो भोगे हुए भोग। जो तुमने भोग लिया उसका स्वाद लग जाता है। जो तुमने भोग लिया उसकी पुनरुक्ति करने की आकांक्षा पैदा होती है--फिर मिले सुख, फिर मिले सुख, फिर से ऐसा हो! तो एक तो भोगा हुआ सुख पकड़ता है। भोगा हुआ सुख यानी अतीत।

और एक अनभोगे सुख की आकांक्षा पकड़े रहती है। अनभोगा सुख यानी भविष्य। जो भोग लिया उसकी पुनरुक्ति चाहता है मन और जो अभी भोगा नहीं वह भी भोगने को मिले; इसकी वासना है।
इन दो के बीच आदमी पिसता है। दो पाटन के बीच--ये दो पाट हैं--साबित बचा न कोय! एक तो जो भोग लिया है, वह बार-बार पीछा करता है कि फिर भोगो। और एक जो अभी नहीं भोग पाये, उसकी प्रबल आकांक्षा है कि मरने के पहले एक बार भोग लें। ऐसा मनुष्य संसार में खोजना बहुत दुर्लभ है जो दोनों पाटों से बच गया हो। और जो बच गया, उसने ही जीवन का सत्य जाना, उसने ही ज्ञान का फल चखा।
Such man is rare who is not attached to the pleasures enjoyed, and does not desire pleasures which are unattained. Rare in the world is he on whom impressions are not left of things which he had experienced or one who does not hanker after things not yet enjoyed.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ५
बुभुक्षुः इह संसारे मुमुक्षुः अपि दृश्यते ।
भोग मोक्ष निराकांक्षी विरलो हि महाशयः ॥१७-५॥

बुभुक्षुः अपि मुमुक्षुः इह संसारे दृश्यते - भोग की इच्छा वाला और मोक्ष की इच्छा वाला इस संसार में देखे जाते हैं,
हि भोग मोक्ष निराकांक्षी  विरलः महाशयः - परन्तु जो पुरुष भोग और मोक्ष की आशा से रहित है वह कोई बिरला ही महापुरुष है।
इस संसार में सांसारिक भोगों की इच्छा वाले भी देखे जाते हैं और मोक्ष की इच्छा वाले भी पर इन दोनों इच्छाओं से रहित महापुरुष का मिलना दुर्लभ है।
महाशय वही है जिसके जीवन में कोई ऐसी वासना नहीं है जो संकीर्ण कर दे; जो सभी आयामों में खुला है! महा-आशय: जिसका आशय महान है!
अष्टावक्र कहते हैं: मोक्ष को भी चाहा तो भी क्षुद्राशय हो गये, क्योंकि मोक्ष की चाह भी तो चाह ही है। धन से बड़ी, माना; पद से बड़ी, माना--लेकिन मोक्ष की चाह भी आखिर चाह है। अचाह ही तुम्हें महाशय बनायेगी।
गीता अध्याय ७.३ में भगवान् श्रीकृष्ण ने कहा है - हजारों मनुष्यों में कोई एक मेरी प्राप्ति के लिए यत्न करता है और उन यत्न करने वाले योगियों में भी कोई एक मेरे परायण होकर मुझको तत्व से अर्थात यथार्थ रूप से जानता है।

People desirous of worldly pleasures are seen and people desirous of liberation are also seen in this world. But one who is indifferent to both of these desires is really rare. Those who seek worldly enjoyments and those desirous of Liberation, both are found in this world. But rare indeed is the noble-minded sage who is not desirous of either enjoyment or Liberation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ६
धर्मार्थकाममोक्षेषु जीविते मरणे तथा ।
कस्य अपि उदार-चित्तस्य हेयो उपादेयता न हि ॥१७-६॥

धर्म-अर्थ-काम-मोक्षेषु जीविते तथा मरणे - ऐसे पुरुष इस संसार में दुर्लभ हैं जिनको -- धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विषय में, और जीवन - मरण आदि में,
कस्य अपि उदार चित्तस्य हेयोपादेयता, नहि -त्याग और ग्रहण में भी उस उदार चित्त मनुष्य को रुचि नहीं है।

धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, जीवन और मृत्यु में उपयोगिता और अनुपयोगिता की समता किसी महात्मा में ही होती है।
हे शिष्य ! ऐसा पुरुष संसार में दुर्लभ है, जो धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष और जीने मरने में उदासीन हो अर्थात् उसको सुखाकार दुःखाकार वृत्ति न व्यापे, अपने अद्वैत आत्मा में शान्त होकर स्थित रहे । सुख-दुःख सापेक्षिक है । जिसको सुख होता है, उसी को दुःख भी होता है । जिसको दुःख होता है, उसी को सुख भी होता है । हे प्रिय ! तुम इन दोनों से रहित होकर विचरो।

Only few great souls are free from attachment and repulsion to righteousness, wealth, desires, liberation, life and death. Rare is the broad-minded person who has neither attraction for nor aversion to piety, worldly prosperity, desire fulfilment and Liberation as well as any attraction for life or aversion to death.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ७
वांछा न विश्व विलये न द्वेषस्तस्य च स्थितौ ।
यथा जीविकया तस्माद् धन्य आस्ते यथा सुखम् ॥१७-७॥

विश्वविलये वाञ्छा न च तस्य स्थितौ द्वेषः न - विश्व में लय होने में इच्छा नहीं है, और उसकी स्थिति में द्वेष भी नहीं है,
तस्मात् धन्य च यथाजीविका यथासुखम् आस्ते - इस कारण धन्य पुरुष वह है जो यथा प्राप्त आजीविका द्वारा सुख-पूर्वक रहता है।

न विश्व के लीन होने की इच्छा और न ही इसकी स्थिति से द्वेष, जैसे जीवन है (वे महात्मा) उसी में आनंदित और कृतकृत्य रहते हैं।
अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे पुत्र ! विश्व के लय होने की इच्छा जिस विद्वान् को नहीं है, और विश्व के स्थिर रहने में जिसको द्वेष नहीं है, अर्थात् प्रपञ्च रहे अथवा नष्ट हो जाय, और जो अपने को विश्व का साक्षी अधिष्ठान समझकर स्थित है, वही विद्वान् कृतकृत्य है, धन्य है, पूजने योग्य है।

He neither desires end of this world, nor despise its continued existence. He lives the life as it is, feeling content and grateful. The Man of Wisdom does not feel any longing for the dissolution of the universe or any aversion towards its existence. He, the blessed one, therefore, lives happily in whatever subsistence turns up, as his lot, unasked.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ८
कृत-अर्थः अनेन ज्ञानेने-त्येवम् गलित-धीः कृती
पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन्न् अश्नन्नस्ते यथा सुखम् ॥१७-८॥

अनेन ज्ञानेन कृतार्थः इति एवम् गलितधीः इस ज्ञान से मैं कृतार्थ हूँ इस प्रकार जिसकी बुध्दि हो गयी है,
कृती पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् यथासुखम्आस्ते - वह ज्ञानी पुरुष देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ भी सुख पूर्वक रहता है।
इस ज्ञान से कृतार्थ होकर बुद्धि को अन्तर्हित (विलीन) करके देखते हुए, सुनते हुए, स्पर्श करते हुए, सूंघते हुए और खाते हुए सुखपूर्वक रहते हैं।

मैं अद्वैत आत्म-ज्ञान द्वारा कृतार्थ हुआ हूँ, ऐसी बुद्धि भी जिस विद्वान की उत्पन्न नहीं होती है, और आहार आदि को करता हुआ भी जो शरीर-सूख को उल्लंघन करके स्थित होता है, और बाह्य इन्द्रियों के व्यापारों के होने पर भी अज्ञानी की तरह खेद नहीं करता है, और जो खड़ा हुआ, बैठा हुआ, चलता हुआ भी समाहित चित्त वाला है, वही धन्य है, वही ब्रह्म-रूप है।

गीता अध्याय ५ श्लोक ८-९: श्रीकृष्ण कहते हैं - तत्व को जानने वाला सांख्य योगी तो देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूँघता हुआ, भोजन करता हुआ, गमन करता हुआ, सोता हुआ, श्वास लेता हुआ, बोलता हुआ, त्यागता हुआ, ग्रहण करता हुआ तथा आँखों को खोलता और मूँदता हुआ भी, सब इन्द्रियाँ अपने-अपने अर्थों में बरत रही हैं- इस प्रकार समझकर निःसंदेह ऐसा मानें कि मैं कुछ भी नहीं करता हूँ।
उपर्युक्त तेरह क्रियाएं (ज्ञान-इन्द्रियां, कर्म-इन्द्रियां, अन्तःकरण, प्राण और उप प्राण से होने वाली सम्पूर्ण क्रियाएँ) प्रकृति के कार्य शरीर, मन, बुद्धि, प्राण आदि द्वारा ही होती हैं, स्वयं (आत्मा) द्वारा नहीं। भूल वश मनुष्य अपने आप को इन क्रियाओं का कर्ता मनाता है।

सन्दर्भ: गीता अध्याय ३. २७-२८ अहंकार विमूढः आत्मा कर्ता अहम इति मन्यते - अहंकारी और अज्ञानी पुरुष 'मैं कर्ता हूँ' ऐसा मानता है। वास्तव में सम्पूर्ण कर्म सब प्रकार से प्रकृति के गुणों द्वारा किए जाते हैं।
गुणा गुणेषु वर्तन्ते - गुण ही गुणों को बरतते हैं, गुणों के सिवा कोई दूसरा कर्ता नहीं है।
गीता अध्याय १४.१९ - न अन्यम् गुणेभ्यः कर्तारम् यदा द्रष्टा अनुपश्यति।
जिस समय दृष्टा तीनों गुणों के अतिरिक्त अन्य किसी को कर्ता नहीं देखता और तीनों गुणों से परे मुझ परमात्मा को तत्त्व से जानता है, उस समय वह मेरे स्वरूप को प्राप्त होता है।

Blessed by this knowledge, subsiding intelligence in Self, they stay content even in seeing, hearing, touching and eating.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ९
शून्या दृष्टिः वृथा चेष्टाः विकलानि इन्द्रियाणि च ।
न स्पृहा न विरक्तिः वा क्षीण-संसार-सागरे ॥१७-९॥

क्षीणसंसारसागरे दृष्टि: शून्या चेष्टा वृथा - संसार-रूपी सागर जिसका नष्ट हो गया हो, उस में विषयों के प्रति दृष्टि शून्य हो गयी है, व्यापार जाता रहा है, इन्द्रियाणि विकलानि न स्पृहा च वा न विरक्तिः - और इन्द्रियां विकल हो गयी हैं, न इच्छा और विरक्तता का भाव रखता है।

दृष्टि को शून्य और अस्थिर इन्द्रियों की चेष्टा को नष्ट करके, इस अशक्त संसार रूपी सागर से न तो आसक्ति रखते हैं और न ही विरक्ति।
हे शिष्य ! जिस पुरुष का संसार-सागर क्षीण हो गया है, उसको विषय-भोगों की इच्छा भी नहीं रहती है, और न उनसे विरक्त होने की इच्छा उसको रहती है। उस विद्वान् का मन और शरीर- इन्द्रिय- आदि के विषय में बालक या उन्मत्त की तरह अपने व्यापारों से शुन्य रहते हैं, और उसके शरीर की चेष्टा भी व्यर्थ ही होती है। उसकी इन्द्रियां भी सब निर्बल होती हैं। आगे स्थित हुए विषयों का निर्णय नहीं कर सकता है।

गीता अध्याय २. ६९ में भी कहा है:
या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागति संयमी।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥
सम्पूर्ण भूतों की जो आत्मज्ञान-रूपी रात्रि है, और जिसमें सब भूत सोए हुए हैं, उसमें विद्वान् जागता है। जिस अज्ञान-रूपी दिन में सब भूत जागते हैं, उसमें विद्वान् सोया हुआ रहता है।

Keeping their gaze unoccupied, having stilled the tendency of their senses, they have no attachment or aversion for this feeble world. There is no attachment or aversion for one in whom the ocean of the world has dried up. His gaze becomes vacant. His bodily actions are purposeless and his senses inoperative.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १०
न जगर्ति न निद्राति न उन्मीलति न मीलति
अहो परदशा क्वापि वर्तते मुक्त चेतसः ॥१७-१०॥

न जागति न निद्राति न उन्मीलति न मीलति, - न जागता है, न सोता है, न पलक खोलता है, न बंद करता है,
अहो परदशा क्व अपि, वर्तने मुक्तचेतसः - आश्चर्य है कि कैसी उत्कृष्ट दशा ज्ञानी की होती है!
वह पुरुष जो न जगता ही है और न सोता ही है, न ही आँखें खोलता या बंद करता है, अहा! उस परम अवस्था में कोई मुक्त चेतना वाला विरला ही रहता है।

Aha! in that supreme state, where there is no wakening, no sleep, no opening or closing of eyes, rarely someone with liberated consciousness stays. The Man of Wisdom neither keeps awake nor sleeps. He neither opens nor closes his eyes. Oh! The liberated soul anywhere enjoys the supreme state of Consciousness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र ११
स्थितप्रज्ञ के लक्षण को आगे बताते हुए ऋषि अष्टावक्र राजा जनक से कहते हैं:
सर्वत्र दृश्यते स्वस्थः सर्वत्र विमलाशयः ।
समस्त वासना मुक्तो मुक्तः सर्वत्र राजते ॥१७-११॥

मुक्तः सर्वत्र स्वस्थः सर्वत्र विमलाशयः दृश्यते -  जीवन मुक्त ज्ञानी सब जगह, शांत हुआ सब जगह, और निर्मल अन्तःकरण वाला दिखाई देता है,
च सर्वत्र समस्त वासना मुक्तः राजते - और सब जगह सभी वासनाओं से रहित विराजता है।

अष्टावक्र कहते हैं:
सदा स्वयं में स्थित, सर्वत्र स्वच्छ प्रयोजन वाला, समस्त वासनाओं से मुक्त, मुक्त पुरुष सर्वत्र सुशोभित होता है।
हे शिष्य ! विद्वान जीवनमुक्त सर्वत्र सुख-दुःख में स्वस्थ चित्त रहता है। अज्ञानी सुख में हर्ष को और दुःख में शोक को प्राप्त होता है। ज्ञानवान् सुख-दुःख और हर्ष-शोक को बराबर जानकर, अपने आत्मानन्द में मग्न रहता है।

अज्ञानी मित्र से राग और शत्रु से द्वेष करता है। ज्ञानवान् शत्रु और मित्र में सम दृष्टिवाला रहता है। विद्वान् सम्पूर्ण विषय-वासनाओं से रहित होकर जीवनमुक्त होता हुआ सम्पूर्ण अवस्थाओं में एकरस ज्यों का त्यों प्रकाशमान रहता है।

Always established in self, with stainless intent everywhere, free from all the desires, such a liberated man always shines. The liberated one is found everywhere abiding in the Self and is undefiled by desires under all conditions. Freed from all vasana, he revels.
The liberated one is found everywhere abiding in the Self and is undefiled by desires under all conditions. Freed from all vasanas, he revels.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १२
अष्टावक्र कहते हैं - वह ज्ञानी पुरुष -

पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन्न् अश्नन् गृण्हन् वदन् व्रजन् ।
ईहितान् ईहितैः मुक्तः मुक्तः एव महाशयः ॥१७-१२॥

पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् गृह्णन् वदन् - देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ, ग्रहण करता हुआ, बोलता हुआ,
व्रजन् ईहितान् ईहितैः मुक्तः एव महाशयः - चलता हुआ, राग-द्वेष से छुटा हुआ, निश्चय ही ऐसा पुरुष महात्मा ज्ञानी है।

देखते हुए, सुनते हुए, स्पर्श करते हुए, सूंघते हुए, खाते हुए, लेते हुए, बोलते हुए, चलते हुए, इच्छा करते हुए और इच्छा न करते हुए, ऐसा महात्मा मुक्त ही है (वस्तुतः कुछ नहीं करता)।
ईहितान् ईहितैः - इच्छा करना और इच्छा न करना।

Even in, seeing, hearing, feeling, smelling, eating, taking, speaking, walking, desiring and not desiring such a great soul basically does nothing. He is indeed liberated.
ईहितान् ईहितैः - The term used here stems from the root 'इह' which means 'ambition' (वाञ्छा), 'desire' (इच्छा), 'action' (चेष्टा) and 'effort' (उध्यम, प्रयत्न). Thus, the phrase used by Ashtavakra is so commodious that a mountain of meanings can be seen packed into it. The bosom of the Man of Perfection is not only free from all attachments and aversions but he has neither ambitions nor desires nor activities nor efforts. He who recognizes the one Self alone everywhere, to him such a state of mind should be natural.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १३
न निन्दति न च स्तौति न हृष्यति न कुप्यति ।
न ददाति न गृण्हाति मुक्तः सर्वत्र नीरसः ॥१७-१३॥

न निन्दति न च स्तौति न हृष्यति न कुप्यति - न निंदा करता हुआ और न स्तुति करता हुआ, न हर्ष को प्राप्त होता है, न ही क्रोध करता है,
न ददाति न गृहणाति मुक्तः सर्वत्र नीरसः - न वो देता है, न कुछ लेता है, वह ज्ञानी सर्वत्र रस रहित है।

न निंदा करता है और न प्रशंसा करता है, न लेता है, न देता है, इन सबमें अनासक्त वह सब प्रकार से मुक्त है।

He neither blames nor praises, he neither gives nor takes. Indifferent from all these he is free in every way. The liberated one neither abuses nor praises. He neither rejoices nor is he angry. He neither gives nor receives. He is free from enjoyment in all objects.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १४
सानुरागां स्त्रियं दृष्ट्वा मृत्युं वा समुपस्थितं ।
अविह्वलमनाः स्वस्थो मुक्त एव महाशयः ॥१७-१४॥

सानुरागां स्त्रियं वा समुपस्थितं मृत्युं दृष्ट्वा - अनुराग युक्त स्त्री को और समीप कड़ी मृत्यु को देख कर भी,
अविह्वलमनाः च स्वस्थो महाशयः एव मुक्त - विचलित न होते हुए शांत होता हुआ याने शांत रहता है, वह महापुरुष निश्चय ही ज्ञानी है।

'जो व्यक्ति जीवन और मृत्यु के बीच अविचलमना है...!' (अ-विचलित-मन)

अनुराग-युक्त स्त्रियों को देख कर अथवा मृत्यु को उपस्थित देख कर विचलित न होने वाला, स्वयं में स्थित वह महात्मा मुक्त ही है। प्रीति युक्त स्त्री और समीप में उपस्थित मृत्यु को देख कर जो महाशय अविचलमना और स्वस्थ रहता है, वह निश्चय ही मुक्त है।'

पास खड़ी हो प्रेम से भरी हुई स्त्री, युवा, सुंदर, सानुपाती, रागयुक्त, तुम्हारे प्रति उन्मुख, तुम्हारे प्रति आकर्षित, और खड़ी हो मृत्यु, इन दोनों के बीच अगर तुम अविचलमना, जरा भी बिना हिले-डुले खड़े रहे, जैसे हवा का झोंका आये और दीये की लौ न कंपे, ऐसे तुम अकंप बने रहे, तो ही जानना कि तुम मुक्त हुए हो। जीवन-मुक्ति की यह भीतर की कसौटी है।

वैशाली की नगर वधु - आम्रपाली और गौतम बुद्ध

जब मलमल और मोतियों से सजी एक महान सुंदरी आम्रपाली, एक थाली में फल लेकर, रात के अंधेरे में उस मंदिर के पास पहुंची जहां बुद्ध दिन भर के काम के बाद विश्राम कर रहे थे, और उसने दरवाजा खटखटाया, तो करुणा के भगवान बुद्ध जाग गए, दरवाजा खोला और उस कामुक लड़की से मिले जो बुद्ध में युवा प्रतिभाशाली व्यक्ति को लुभाने के लिए आई थी।

शांत चित्त बुद्ध ने बिना किसी परेशानी के मुसकुराते हुए उसके पास जाकर उसके पैर छूए और सिर झुकाकर कहा: 'माँ, आपका बेटा आपकी सेवा कैसे कर सकता है?'

आम्रपाली की आँखों से आँसू बह रहे थे, उसने खुद को नतमस्तक किया, माफ़ी मांगी और अपने पास के घर लौट गई। समय के साथ वह गुरु के शिविर में सबसे महान कार्यकर्ताओं में से एक बन गई।

One who remains unperturbed on seeing women with desire or death, established in self, that noble man is liberated. The noble-minded one is not perturbed and remains self-poised at the sight of

a woman full of passion, as well as of approaching death. He is, indeed, liberated.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १५
सुखे दुःखे नरे नार्यां संपत्सु विपत्सु च ।
विशेषो नैव धीरस्य सर्वत्र समदर्शिनः ॥१७-१५॥

सुखे दु:खे च नरे नार्याम् सम्पत्सु च विपत्सु - सुख-दुःख में, नर-नारी में, संपत्ति-विपत्ति में,
सर्वत्र समदर्शिनः न एव धीरस्य विशेषः - सबको सामान भाव से देखने वाला निश्चय ही ज्ञानी है।

धीर पुरुष सुख में, दुःख में, पुरुष में, नारी में, संपत्ति में और विपत्ति में अंतर न देखता हुआ सर्वत्र समदर्शी होता है।
'समदर्शी धीर के लिए सुख और दुख में, नर और नारी में, संपत्ति और विपत्ति में कहीं भी भेद नहीं है। 'सुख और दुख हमें दो दिखाई पड़ते हैं। हमें दो दिखाई पड़ते हैं, क्योंकि हम सुख को चाहते हैं और दुख को नहीं चाहते। हमारे चाहने और न चाहने के कारण दो हो जाते हैं। तुम एक दफा चाह और न-चाह दोनों छोड़ कर देखो, तुम अचानक पाओगे सुख और दुख का भेद खो गया, उनमें कुछ भेद न रहा। उनकी सीमा-रेखा हमारी चाह बनाती है।

विशेषो नैव धीरस्य सर्वत्र समदर्शिनः।
इसका यह मतलब नहीं है कि उसे भेद नहीं दिखाई पड़ता। भेद सब ऊपरी रह जाते हैं, व्यावहारिक रह जाते हैं; आंतरिक भेद नहीं रह जाता।

For such a man with patience, pleasure and pain, men and women, success and failure are alike. For him everything is equivalent.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १६
न हिंसा न एव कारुण्यं न औद्धत्यं न च दीनता ।
न च अश्चर्यं न एव च क्षोभः क्षीणसंसरणे नरे ॥१७-१६॥

क्षीणसंसरणे नरे न हिंसा न कारुण्यम् - जिस मनुष्य का संसार नष्ट हो गया हो, जो न हिंसा करता है, न करुणा करता है,
न औद्धत्यम् च न दीनता न आश्चर्यम् न एव च, क्षोभः - न वह गर्व करता है, न दीनता करता है और न ही पछतावा करता है, वह निश्चय ही ज्ञानी है।

क्षीण संसार वाले पुरुष में न हिंसा और न करुणा, न गर्व और न दीनता, न आश्चर्य और न क्षोभ ही होते हैं।
'क्षीण हो गया है संसार जिसका, ऐसे मनुष्य में न हिंसा है न करुणा है, न उद्दंडता और न दीनता, न आश्चर्य न क्षोभ।'

क्षीणसंसरणे नरे--जिस व्यक्ति का यह अंतर-संसार शांत हो गया।
संसार क्षीण हो गया' का अर्थ है: जिसके भीतर अब संसार के प्रति कोई आकर्षण-विकर्षण न रहा। हो तो ठीक, न हो तो ठीक। जैसा है वैसा है। इसमें अन्यथा करने की कोई वासना नहीं है। आज खो जाये तो ठीक; चलता रहे अनंत-काल तक तो ठीक। संसार बाहर का तो रहेगा ही, लेकिन भीतर का संसार खो जाता है। भीतर के संसार का अर्थ है: विचारों का, वासनाओं का संसार।
द्वंद्व चला गया--हिंसा-अहिंसा का, प्रेम-घृणा का, राग-द्वेष का। सारा द्वंद्व चला गया। जहां-जहां द्वंद्व है वहां-वहां निर्द्वंद्वता की स्थिति आ गयी।
सूत्र कहता है: ऐसे मनुष्य में न हिंसा है न करुणा; न उद्दंडता है और न दीनता है।
ऐसा व्यक्ति न तो अहंकारी होता है और न निरहंकारी होता है। ऐसा व्यक्ति विनम्र भी नहीं होता, दंभी भी नहीं होता। इसलिए तुम्हें बड़ी कठिनाई होगी ऐसे

व्यक्ति को पहचानने में। ऐसा व्यक्ति न तो किसी को दबाता और न किसी से दबता।
'उसके जीवन में न तो क्षोभ है और न आश्चर्य।'
क्षोभ कब होता है? जब कोई बात आशा के प्रतिकूल हो जाती है तो तुम दुखी होते हो। और अनचाहा मिल जाए तो आश्चर्य।
ज्ञानी के जीवन में न तो आश्चर्य है न क्षोभ है। उसके जीवन में किसी चीज से कोई लहर नहीं उठती है--न क्षोभ की, न आश्चर्य की। ज्ञानी को न तो क्षुब्ध कर सकते हो और न आश्चर्यचकित।

In a person free from attachment for this world, there is neither aggression nor submissiveness, neither pride nor lowliness, neither surprise nor agitation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १७
न मुक्तो विषयद्वेष्टा न वा विषयलोलुपः ।
असंसक्तमना_नित्यम् प्राप्ता अप्राप्तम् उपाश्नुते ॥१७-१७॥

मुक्तः न विषयद्वेष्टा वा न विषयलोलुपः - वह जीवन मुक्त ज्ञानी पुरुष न विषयों में द्वेष करने वाला है, और न ही विषयों का लोभी है,
नित्यम् असंसक्तमनाः प्राप्ताप्राप्तम्, उपाश्नुते - आसक्ति रहित मन वाला होता हुआ वह प्राप्त और अप्राप्त वस्तु को भोगता है।

मुक्त पुरुष न तो विषयों से द्वेष करता है और न आसक्ति ही, (अतः) वह प्राप्ति और अप्राप्ति में सदा समान मन वाला रहता है।
न तो द्वेष करता है किसी चीज से और न किसी चीज से उसका कोई लोलुपता का संबंध है। राग-द्वेष नहीं है। मांग नहीं है। किसी चीज से बचने की आकांक्षा

नहीं है। और कोई चीज मिल जाये, ऐसी आकांक्षा नहीं है। और एक बड़ी महत्वपूर्ण बात है कि प्राप्त और अप्राप्त वस्तु का उपभोग करता है।

Liberated man neither dislikes sense gratification nor likes them, hence he remains unperturbed in their achievement and non-achievement. The liberated one has neither aversion nor craving for the objects of the senses. Ever with detached mind, he experiences both what is attained and what is not attained.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १८
समाधान-असमाधान हिता-अहित विकल्पनाः ।
शून्य चित्तो न जानाति कैवल्यमिव संस्थितः ॥१७-१८॥

शून्यचित्तः समाधान-असमाधान हिता-अहित विकल्पनाः - शून्य-चित्त वाला वह ज्ञानी संदेह और समाधान में, हित और अहित की कल्पना को;
न जानाति कैवल्यम् इव संस्थितः - नहीं जानता है परन्तु कैवल्य की स्थिति में याने मोक्ष-रूप में स्थित रहता है।

संदेह और समाधान एवं हित और अहित की कल्पना से परे, शून्य चित्त वाला पुरुष कैवल्य में ही स्थित रहता है।
जो अपने में ठहर गया वह तो मुक्त हो गया, स्थित हो गया। जो अपने में ठहर गया वह शून्य हो गया। और जो शून्य हो गया वही मोक्ष में है; कैवल्य जैसा स्थित है। ऐसा व्यक्ति न तो समाधान जानता है, न अ-समाधान; न तो कोई प्रश्न उठते हैं, न कोई उत्तर। न तो कुछ हित है, न कुछ अहित। दर्पण जैसा जो खड़ा है, उसे क्या हित? क्या अहित? जो होता है, झलकता रहता है। कुछ नहीं झलकता है तो भी ठीक। कुछ झलकता है तो भी ठीक।

Beyond doubts and solutions, good and bad, a person with still mind, remains established in self. The wise man of empty mind does not know the mental alternatives of contemplation and non-contemplation, of good and evil. He abides, as it were, in the state of Aloneness.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र १९
निर्ममो निरहंकारो न किंचिदिति निश्चितः ।
अन्तः-गलित सर्व-आशः कुर्वन् अपि करोति न ॥१७-१९॥

अन्तर्गलितसर्वाशः निर्ममः निरहङ्कारः - जिसके मन की सभी आशाएं गल गयी याने नष्ट हो गयी हैं, ऐसा पुरुष ममता रहित और अहंकार रहित है,
न किञ्चित् इति निश्चितः कुर्वन्, अपि न लिप्यते - कुछ भी नहीं है इस संसार में ऐसा निश्चय करके कर्म करता हुआ भी कर्म-कर्मफल में लिप्त नहीं होता।

ममता रहित, अहंकार रहित और दृश्य जगत के अस्तित्व रहित होने के निश्चय वाला, सभी इच्छाओं से रहित, करता हुआ भी कुछ नहीं करता।
'भीतर से गलित हो गयी हैं सब आशाएं जिसकी और जो निश्चय पूर्वक जानता है कि कुछ भी नहीं है--ऐसा ममता-रहित, अहंकार-शून्य पुरुष कर्म करता हुआ भी नहीं करता है।'

गीता अध्याय २ श्लोक ७१ भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं कि:
विहाय कामान य: सर्वान पुमान चरति निःस्पृहः।
निर्ममो निरहंकारः स शान्तिम् अधिगच्छति ॥
य: पुमान - जो पुरुष,
सर्वान कामान विहाय - समस्त कामनाओं को छोड़ कर
निःस्पृहः निर्ममो निरहंकारः - इच्छा-रहित, ममता-रहित, अहंकार-शून्य

चरति - रहता है,
स शान्तिम् अधिगच्छति - उसी को शांति प्राप्त होती है।
जो पुरुष सम्पूर्ण कामनाओं को त्याग कर ममता-रहित, अहंकार रहित और इच्छा-रहित हुआ विचरता है, वही शांति को प्राप्त होता है।

A man who is free from attachment, free of ego, with a definitive view of non-existence of this visible world, even while doing does not do anything. Devoid of the feelings of 'I-ness' and 'my-ness', knowing for certain that nothing is and with all his inner desires melted away, the wise man does not act, though he may appear to be acting.

अष्टावक्र गीता अध्याय १७ सूत्र २०
मनः प्रकाश-सम्मोह स्वप्न-जाड्य-विवर्जितः ।
दशाम् काम अपि सम्प्राप्तः भवेत् गलित-मानसः ॥१७-२०॥

गलितमानसः मनः प्रकाश सम्मोह स्वप्न-जाड्य-विवर्जितः - जिस पुरुष के अन्तःकरण की सभी वृत्तियां नष्ट हो गयी हैं, जो मन के प्रकाश से, और चित्त की शांति से, जो स्वप्न और जड़ता से मुक्त होता हुआ;
कामअपि दशाम् संप्राप्तः भवेत् - वह अनिर्वचनीय ऐसी अवस्था जिस का वर्णन नहीं किया जा सके उस दशा को प्राप्त होता है।

कोई भी मन की मोह, स्वप्न और जड़ता से रहित, प्रकाशित अवस्था को प्राप्त कर मन की इच्छाओं से रहित हो जाता है।
हे शिष्य ! गलित हो गई है अन्तःकरण की वृत्ति जिसकी, अर्थात् जिस विद्वान् के मन के संकल्प-विकल्प आदि नहीं करते हैं, और दूर हो गया है स्त्री-पुत्र आदि के

मोह से, जिसका चित्त का प्रवाह अन्तरात्मा की तरफ है, और जो जड़ता से रहित है, अपने आत्मानन्द में सदैव ही स्थित है, वही जीवनमुक्त कहलाता है।
'जिसका मन गलित हो गया है और जिसके मन के कर्म, मोह, स्वप्न और जड़ता सब समाप्त हो गये हैं, वह पुरुष कैसी अनिर्वचनीय अवस्था को प्राप्त होता है। जिसका मन गल गया--गलितमानसः! जिसकी आकांक्षा न रही, वासना न रही, कामना न रही, जो कुछ चाहता नहीं, जो है उसके साथ परिपूर्ण तृप्त है--ऐसे व्यक्ति का मन गल गया। ऐसा व्यक्ति अ-मन की दशा को उपलब्ध हो गया; कबीर ने जिसको 'अ-मनी दशा' कहा है। ऐसे व्यक्ति के सारे सम्मोहन, सारे स्वप्न, सारी जड़ता समाप्त हो गयी। ऐसा व्यक्ति स्वप्न नहीं देखता है।

Having attained a state of mind which is devoid of delusion, dream and inertia and full of light, one should discard all mental desires. An indescribable state is attained by the sage whose mind has melted away, whose functions having ceased to operate and who is free from delusion, dreaming and dullness.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायां सप्तदशकं प्रकरणं समाप्तम् ॥ १७ ॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ प्रस्तावना:

अष्टावक्र गीता में २९८ सूत्र हैं। इस अध्याय में १०० सूत्र हैं। इस गीता अध्याय का विषय का जादू हमें अनंत आनंद के मोहक क्षेत्र में ले जाता है। कोई भी चिंतनशील मन का विद्यार्थी अष्टावक्र के दिव्य अनुभव की अनोखी शांति से दूर नहीं रह सकता। यह अध्याय अपने निष्कर्षों के साथ जानबूझकर किए गए विरोधाभासों और सुखद और उद्देश्यपूर्ण विरोधाभासों के अपरिवर्तनीय और भ्रमित करने वाले बयानों में बहता है! उनके साथ सवारी करना हमारे अहंकार को खत्म करना और सर्वोच्च अनुभव की गोद में कूदना है!

इस अध्याय का विषय स्पष्ट रूप से एक ज्ञानी व्यक्ति का जीवन और अनुभव है, जो स्वयं में पूरी तरह से स्थापित है। इसका अपरिहार्य जादू शब्दों में ऐसा नहीं है, बल्कि यह इसके शब्दों और पंक्तियों के बीच कहीं छिपा हुआ है। इन श्लोकों का जादू हमें आध्यात्मिक लक्ष्य की ओर एक मुफ्त सवारी दे सकता है, अगर हम गहन ध्यान के मार्ग पर मान्यता प्राप्त तीर्थयात्री हैं। इस अध्याय के अंत तक वे विद्यार्थी भी, जो लक्ष्य तक पहुँचने में असफल रहे हैं, आने वाले समय के लिए, सभी ऋषियों के प्रति भक्ति और श्रद्धा की भावना के साथ रह जाते हैं, जो जीवन में सहज समाधि में रहते हैं, अनंत आनंद का आनंद लेते हैं, जो आत्मा का स्वभाव है।

उपनिषद के सूत्रों में जिस प्रकार आत्मा के स्वरूप का वर्णन किया है उसी प्रकार यहाँ ऋषि अष्टावक्र राजा जनक को आत्मा के स्वरूप को वर्णित करते हैं जैसे - - आत्मा ब्रह्म् इति - आत्मा ब्रह्म है, सर्वम् आत्मा इति - आत्मा सर्व है। सः अहम् ब्रह्म् इति - मैं ब्रह्म हूँ। अयम् आत्मा सुप्तोऽपि न सुषुप्तौ च स्वप्नेऽपि शयितो न च, जागरेऽपि न जागर्ति - यह आत्मा जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति की अवस्था से परे है, और यह शुद्धं बुद्धं प्रियं पूर्णं निष्प्रपञ्चं निरामयम् - सत् (शांत), पूर्ण, शुद्ध, बुद्ध, प्रिय और आनंद है - पूर्ण आत्मा की प्रकृति को इंगित करने के लिए पूरी तरह से उपयोग किए जाते हैं।

यह आत्मा निर्विकल्पं, निरायासं, निर्विकारं, निरञ्जनम् - निष्प्रपंच (सापेक्षता से परे) निरस -स्वादहीन, निःस्वभाव -प्राकृतिक गुणों से रहित तथा निरयास -प्रयास हीन।

आत्मा ब्रह्म है तथा अजन्मा, शाश्वत, नित्य मुक्त तथा अविभाजित है। जो आत्मा प्रयत्न हीन है तथा सदैव विद्यमान है, उसके लिए न तो विक्षेप है, न समाधि है, न ही संलिप्तता है। बुद्धिमान के लिए अद्वैत आत्मा में निवास करना सहज, सरल तथा स्वतः स्फूर्त है। आत्म-स्थिरता से उसके हृदय की गांठें खुल जाती हैं, उसके संशय दूर हो जाते हैं तथा उसके कर्म नष्ट हो जाते हैं। वह राजस और तामस गुणों से शुद्ध हो जाता है। उसके लिए जीवन में न तो मुक्ति है और न ही बंधन। आत्मा एक पूर्ण और निरपेक्ष है - निराकार, अपरिवर्तनीय, निष्कलंक, आनंदमय, प्रिय और सहज है।

यह अध्याय मुक्त व्यक्ति के जीवन और अनुभव के बारे में विरोधाभासी बयानों की एक श्रृंखला के साथ समाप्त होता है, जो स्वयं में सदा स्थापित होता है जो भौतिक दुनिया में परस्पर विरोधी गुणों और प्राथमिकताओं से उत्पन्न होने वाले सभी द्वैत या विरोधों के जोड़ों को हल करता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८
अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १
अष्टावक्र उवाच -
यस्य बोधः उदये तावत् स्वप्नवद् भवति भ्रमः ।
तस्मै सुख-एक-रूपाय नमः शान्ताय तेजसे ॥१८-१॥

यस्य बोधः उदये तावत् भ्रमः स्वप्नवद् भवति - जिसके बोध याने ज्ञान के उदय होने पर पहले समस्त भ्रांतियां स्वप्न के समान होती हैं,

तस्मै सुख-एक-रूपाय  शान्ताय च तेजसे नमः - उस आनंद-रूप, शान्त-रूप और तेजमय -रूप को नमस्कार है।

अष्टावक्र कहते हैं - जिसके "बोध" के उदय होने पर समस्त भ्रांति स्वप्न के समान तिरोहित हो जाती है, उस एकमात्र आनंद रूप, शांत और तेजोमय को नमस्कार है।' जिस प्रकार नींद से जागने पर सारे स्वप्न भ्रान्ति समाप्त हो जाती है, उसी प्रकार ज्ञान का उदय होने पर मनुष्य शांत हो जाता है। उस एक, सुख स्वरूप शांत प्रकाश को नमस्कार है। इस प्रकरण में शान्ति की प्रधानता को दिखलाते हुए अष्टावक्र सबसे पहले शान्त-रूप परमात्मा को नमस्कार करते हैं। जो आत्मा शान्त-रूप है, जिसमें संकल्प-विकल्प नहीं उत्पन्न होते हैं, और जो सुख और प्रकाश-स्वरूप है, जिसके स्वरूप के ज्ञान होते ही जगत-भ्रम स्वप्न की तरह मिथ्या प्रतीत होने लगता है, उस आत्मा को नमस्कार करता हूँ।

यस्य बोधोदये--जिसके उदय होने पर। 'बोधोदय' अर्थ है वह ज्ञान जो भीतर सोया पड़ा है, जाग जाये बस, जरा करवट लेकर उठ आये बस! कहीं जाना नहीं है, थोड़ी जाग लानी है।
तस्मै सुख-एक-रूपाय  नमः शांताय तेजसे - 'उस एकमात्र आनंद रूप, शांत और तेजोमय को नमस्कार है।'

नमस्कार राम के लिए नहीं है, नमस्कार अल्लाह के लिए नहीं है, नमस्कार उस तेजोमय, आनंद रूप, शांति धर्मा के लिए है। नमस्कार उस बोध के लिए, नमस्कार उस सूर्य के लिए, जिसके प्रगट होते ही सब अंधकार तिरोहित हो जाता है।

यस्य बोधोदये तावत् भ्रमः स्वप्नवद् भवति - उसके अनुभव के आते ही, तुम्हारे चैतन्य के क्षितिज पर उसकी किरणों के फूटते ही तुमने अब तक जो जीवन जाना था सब भ्रम हो जाता है, सब स्वप्न हो जाता है।

Ashtavakra says - Salutations to the One, blissful, serene light like awareness which removes delusion like a dream. Salutations to That, which is the embodiment of Bliss, serenity, effulgence, with the dawn of whose knowledge, all delusions become unreal as a dream.
Yogavasistha: ‘O to thee, Viveka! My salutations. Destroying the powerful and strong enemy of my mind who confused me with the delusions ‘I am this’, ‘This has come’, ‘This is mine’ and so on and has reached me to enjoy the unbroken serenity of my bosom. Viveka, I salute thee.
Kaivalya Up. 21, ‘I know all. I am devoid of form. None knows me. I am always pure consciousness.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २
अर्जयित्वा अखिलान् अर्थान् भोगान् आप्नोति पुष्कलान् ।
न हि सर्वपरित्याजम अन्तरेण सुखी भवेत् ॥१८-२॥

अखिलान् अर्थान् अर्जयित्वा पुष्कलान् भोगान् पुरुष हि आप्नोति - सम्पूर्ण धन-संपत्ति को जोड़ करके, सब प्रकार के भोगों को प्राप्त होने वाले पुरुष को भी; परन्तु सर्वपरित्याजम अन्तरेण सुखी न भवेत् - पर भी सब धन-भोग का परित्याग किये बिना सुखी नहीं होता है।

जगत के सभी पदार्थों को प्राप्त करके कोई बहुत से भोग प्राप्त कर सकता है पर उन सबका आंतरिक त्याग किये बिना सुखी नहीं हो सकता। ‘सारे धन कमा कर मनुष्य अतिशय भोगों को पाता है, लेकिन सबके त्याग के बिना सुखी नहीं होता।’ अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! धनी लोग स्त्री-पुत्र धनादि अर्थों को संग्रह करके उनको भोगते हैं, और उनके नाश होने पर अत्यन्त दुःखी होते हैं। यदि समुद्र पर्यंत

धन करके पूर्ण यह पृथ्वी पुरुष को मिल भी जाये, तो भी वह स्वर्ग की नित्य ही इच्छा करता है।

अष्टावक्र भोग और सुख में फर्क कर रहे हैं। भोग यानी सुख - भोग में कभी सुख होता नहीं। भोग में तो एक तनाव है, उत्तेजना है। भोग में तो एक ज्वर ग्रस्त दशा है, शांति नहीं। और शांति के बिना सुख कहां!

One may indulge in all sorts of pleasure by acquiring various objects of enjoyment, but one cannot be truly happy without their inner renunciation.
One gets plenty of enjoyments by acquiring the manifold objects of the senses. Surely one cannot be happy without renouncing them all.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३
कर्तव्य-दुःख-मार्तण्ड-ज्वालाः दग्ध-अन्तर-आत्मनः।
कुतः प्रशम-पीयूष-धारा-सारम् ऋते सुखम् ॥१८-३॥

कर्तव्य दुःख मार्तण्ड-ज्वालाः दग्ध-अन्तर-आत्मनः - कर्म-जन्य दुःख-रूपी सूर्य की ज्वाला से भस्म हुआ है मन जिसका, ऐसे पुरुष को;
प्रशम-पीयूष-धारा-सारम्, ऋते, सुखम् कुतः, - शांति-रूप अमृत की धारा की वृष्टि बिना सुख कहाँ?

जिसका मन यह कर्तव्य है और यह अकर्तव्य आदि दुखों की तीव्र ज्वाला से झुलस रहा है, उसे भला कर्म त्याग रूपी शांति की अमृत-धारा का सेवन किये बिना सुख की प्राप्ति कैसे हो सकती है? कर्तव्य-रूपी जितने कर्म हैं, उनसे जन्य जो दुःख हैं, वही एक सूर्य की तप्त रूपा अग्नि है। उस अग्नि करके जिसका मन दग्ध हो रहा

है, उसको शान्ति रूपी अमृत-जल के बिना कदापि सुख की प्राप्ति नहीं हो सकती है।

अगर तुम अपने अहंकार से बहुत भरे हो कि मैं कर्ता, मैं कर्ता, मैं धर्ता, मैं यह, मैं वह, अगर तुम्हारे भीतर ये सब बातें भरी हैं, तो तुम खाली रह जाओगे। परमात्मा बरसता है, लेकिन तुम झील न बन पाओगे। तुम खाली हो तो उसकी अमृतधारा तुम्हें भर दे। और तभी है शांति।

कुतः प्रशमपीयूषधारा सारमृते सुखम्।

उसकी अमृत धारा की वर्षा के बिना किसको शांति मिलती है! शांति तुम्हारे करने का परिणाम नहीं है; तुम्हारे अकर्ता हो जाने की सहज दशा है।

गीता अध्याय २ के श्लोक ३८ में श्रीकृष्ण कहते हैं:
सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ - इन सारे द्वंद्वों में सम भाव रखो।
आगे अध्याय २ श्लोक ५५-५६ में कृष्ण कहते हैं :
पार्थ मनोगतान् यदा कामान् सर्वान् प्रजहाति - हे पार्थ ! जब मनुष्य, मन में उत्पन्न होने वाली सभी कामनाओं का त्याग कर देता है और,
आत्मनि एव आत्मना तुष्टः - अपने आप से संतुष्ट रहता है।

जब अनुद्विग्न मनाः - उसका मन दुःख की स्थिति में भी शांत रहता है,
जब वह विगत स्पृहः - सुख की इच्छा से मुक्त हो जाता है.
सुखेषु वित्-रागी, जब वह राग, भय, और क्रोध की स्थिति से बाहर निकल जाता है,
स्थित धीः मुनिः उच्यते - वह दृढ बुद्धि में स्थित वाला पुरुष मुनि कहलाता है।
इसलिए श्रीकृष्ण श्लोक ४५ में अर्जुन से कहते हैं: निद्र्वन्द्वः निर्योग-क्षेमः नित्य सत्त्व स्थः आत्मवान् भव अर्जुन। हे अर्जुन ! सारे द्वंद्वों (लाभ-हानि, सर्दी-गर्मी,

सुख-दुःख, मान-अपमान आदि सभी प्रकार के द्वन्द से मुक्त होकर , स्वयं में होकर आत्मवान बनो अर्जुन।

भगवद् गीता अध्याय २.६६ में श्रीकृष्ण कहते हैं: जो व्यक्ति अनुशासनहीन है, जिसने मन और इन्द्रियों को वश में नहीं किया है, वह न तो दृढ़ बुद्धि रख सकता है, न ही भगवान पर स्थिर ध्यान कर सकता है। जो व्यक्ति कभी भी मन को भगवान के साथ एक नहीं करता, उसके लिए शांति नहीं है; और जो शांति से रहित है, वह कैसे सुखी हो सकता है?

How can there be happiness, for one whose mind is burnt by the intense flame of what to be done and what not to be done. How can one attain bliss of the nectar-stream of peace without being desire-less?
One whose inner equipment has been scorched by the heat of the sun of sorrow arising from his deeds, where can he enjoy happiness, except in the continuous ambrosial shower of desireless-ness?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४
भवः अयम् भावनामात्रो न किंचित् परमर्थतः।
न अस्ति अभावः स्व-भावनाम् भाव-अभाव-विभाविनाम् ॥१८-४॥

अयम् भवः भावना मात्र- यह संसार भावना मात्र है, अर्थात संकल्प मात्र है।
परमार्थतः किञ्चित् न - परम अर्थ में याने यथार्थ में कुछ भी नहीं है।
हि भाव-अभाव-विभाविनाम् स्वभावानाम् अभवः न अस्ति - क्योंकि, भाव-रूप और अभाव-रूप पदार्थों में स्थित हुए स्वभावों का अभाव नहीं होता है।

यह संसार केवल एक भावना मात्र है, परमार्थतः कुछ भी नहीं है। भाव और अभाव के रूप में स्वभावतः स्थित पदार्थों का कभी अभाव नहीं हो सकता।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! यह जगत् संकल्प मात्र है। परमार्थ-दृष्टि से तो आत्मा से अतिरिक्त कोई भी वस्तु भाव-रूप अर्थात् सत्य-रूप नहीं है, आत्मा ही सत्य-रूप है, और संपूर्ण प्रपंच अभाव-रूप है अर्थात् असत्य-रूप है।

भाव-रूप और अभाव-रूप में स्थित स्वभावों का अभाव-रूप कदापि नहीं हो सकता है अर्थात् भाव पदार्थ का अभाव कदापि नहीं होता है और अभाव पदार्थ का भाव कदापि नहीं होता है। जैसे स्वप्न के पदार्थों का कदापि अस्तित्व नहीं होता है, वैसे ही प्रपंच के पदार्थों का कदापि अस्तित्व नहीं होता है। स्वप्न के पदार्थ सब संकल्प मात्र हैं, वैसे जाग्रत् के पदार्थ भी सब संकल्प-मात्र हैं। संकल्प के दूर होने से संसार-रूपी ताप भी दूर हो जाता है। संकल्पों का नाश ही मोक्ष का हेतु है। रस्सी में सांप दिखाई पड़ता है--भय के कारण। वह भय का प्रक्षेपण है। जो हमें दिखाई पड़ रहा है वह हमारा प्रक्षेपण है।

बस, एक चीज यहां सच है। और वह है तुम्हारा साक्षी-भाव, तुम्हारा स्वभाव। कुछ है; कुछ नहीं भी है। कुछ नहीं को तुमने है जैसा मान लिया है; कुछ 'है' को तुमने 'नहीं है' जैसा मान लिया है। यह सब तो ठीक है, लेकिन इन सब के बीच अगर एक ही कोई चीज सत्य है, पारमार्थिक रूप से, आत्यंतिक रूप से सत्य है, सत्य थी, सत्य है, और सत्य रहेगी, तो वह तुम्हारा साक्षी-भाव है।

भगवद् गीता अध्याय २ का श्लोक १६ - श्रीकृष्ण कहते हैं कि हे अर्जुन!
न असतः विद्यते भावः न अभावः विद्यते सतः।
उभयोः अपि दृष्टः अन्तः तु अनयोः तत्त्वदर्शिभिः ॥१६॥

न असतः विद्यते भावः - असत चीजें चिरस्थाई नहीं हैं, या उनकी सत्ता नहीं है। भौतिक शरीर असत है, नाशवान है।

न अभावः विद्यते सतः - जो सत है उसका आभाव नहीं है। आत्मा सत है। परिवर्तनशील शरीर का कोई स्थायित्व नहीं है। शरीर में वृद्धि तथा वृद्धावस्था आती रहती है। किन्तु शरीर तथा मन में निरन्तर परिवर्तन होने पर भी आत्मा स्थायी रहता है। यही पदार्थ तथा आत्मा का अन्तर है। स्वभावतः शरीर नित्य परिवर्तनशील है और आत्मा शाश्र्वत है। सत् तथा असत् शब्द आत्मा तथा भौतिक पदार्थ के ही द्योतक हैं। सभी तत्त्व दर्शियों की यह स्थापना है।

असत् वस्तु की तो सत्ता नहीं है और सत् का अभाव नहीं है। इस प्रकार इन दोनों का ही तत्व तत्वज्ञानी पुरुषों द्वारा देखा गया है।

This existence is just imagination. It is nothing in reality, but there is no non-being for natures that know how to distinguish being from non being.
This universe is but a mode of thinking. In reality it is nothing. The inherent nature of the existent (Self) and of the non-existent (universe) are never lost.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५
न दूरं न च सङ्कोचात् लब्धम् एव आत्मनः पदम्।
निर्विकल्पं निरायासं निर्विकारं निरंजनम्  ॥१८-५॥

आत्मनः पदम् दूरम न च संकोचात् लब्धम न - आत्मा का स्वरूप दूर नहीं है, और संकोच से प्राप्त नहीं है अर्थात परिच्छिन्न नहीं है।
एव निर्विकल्पम् निरायासम् निविकारम् निरञ्जनम् - यह आत्मा निर्विकल्प है, प्रयत्न रहित है, विकार रहित है, और दुःख रहित है।

आत्मा न तो दूर है और न पास, वह तो प्राप्त ही है, तुम स्वयं ही हो उसमें न विकल्प है, न प्रयत्न, न विकार और न मल ही। आत्मा किसी की दूर नहीं है और आत्मा परिच्छिन्न भी नहीं है, क्योंकि सर्वत्र व्यापक है, इसी वास्ते आत्मा नित्य ही प्राप्त है। मन के संकल्प के वश से अज्ञानी पुरुष आत्मा को अप्राप्त मानते हैं।

ज्ञानी तो कहते हैं, यह देह भी दूर है। सिर्फ चैतन्य, तुम्हारा साक्षी-भाव, तुम्हारे भीतर जलती बोध की अग्नि, वही मात्र तुम हो। वह न तो दूर है न पास।

वह जो आत्मा है, वह जो स्वभाव है आत्मा का या आत्मा में छिपा जो परमात्मा है, न दूर न पास, न प्रगट न अप्रगट है।

निर्विकल्पं निरायासं निर्विकारं निरंजनम्।
वह निर्विकल्प है। विचार खो जायें, अभी तुम जान लो। निर्विकल्प हो जाओ, अभी तुम जान लो।

निरायास, उसको जानने के लिए आयास भी नहीं करना, प्रयास भी नहीं करना, प्रयत्न भी नहीं करना है। निरायास, वह तो मिला ही हुआ है। तुमने उसे कभी गंवाया नहीं।

निर्विकार - तुमने क्या किया और क्या नहीं किया, सब सपने की बकवास है। उस एक को जानते ही सब किया-अनकिया सब खो जाता है, भ्रम मात्र हो जाता है।
निरंजन - उस पर कोई चीज रंग नहीं चढ़ा सकती। अलिप्त है।

ईश उपनिषद मंत्र ५
तत् एजित तत् न एजित, तत् दूरे तत् उ अन्तिके
तत् अन्तः अस्य् सर्वस्य, तत् सर्वस्य अस्य् उ बाह्यतः
तत् एजति तत् न एजति - वह ब्रह्म चलते हैं, वे नहीं चलते;

तत् दूरे  तत् उ अन्तिके - वे दूर हैं - वे दूर नहीं हैं (पास में हैं, अत्यन्त समीप हैं);
एतत् अस्य सर्वस्य अन्तः - वे इस समस्त जगत के भीतर परिपूर्ण हैं.
तत् उ सर्वस्य अस्य वाह्यतः - वे इस समस्त जगत के बाहर भी हैं।
वह गति करता है और गति नहीं भी करता; वह दूर है और पास भी है; इस सबके भीतर है और इस सबके बाहर भी है। ऐसा कोई स्थान नहीं है जहां वह परब्रह्म न हो। सबके अन्तर्यामी होने के कारण भी वे अत्यन्त समीप है। पर जो अज्ञानी लोग उन्हें इस रूप में नहीं पहचानते, उनके लिए वे बहुत दूर हैं। वस्तुतः वे इस समस्त जगत के परम आधार हैं और परम कारण हैं, इसलिए बाहर-भीतर सभी जगह वे ही परिपूर्ण हैं।

गीता अध्याय ७ श्लोक ७ में भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं- मणि-गणाः सूत्रे इव इदम् सर्वम् मयि प्रोतम् - जैसे किसी माला के सूत के धागे में सूत की मणियाँ पिरोई हुई होती है, ऐसे ही यह सम्पूर्ण जगत मेरे में ही ओत-प्रोत है। मुझसे श्रेष्ठ कोई सत्य नहीं है। जिस प्रकार मोती धागे में गुथे रहते हैं, उसी प्रकार सब कुछ मुझ पर ही आश्रित है।

The realm of one's own self is not far away, and nor can it be achieved by the addition of limitations to its nature. It is unimaginable, effortless, unchanging and spotless.

The Self which is absolute, effortless, immutable and stainless is not far away, inaccessible nor is It limited, unattainable. It is indeed ever attained.
Mundaka Upanishad: ‘Further than the farthest, It is here within the body. The sages realize It verily in this life as fixed in the heart.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६
व्यामोह मात्र विरतौ स्वरूप आदान मात्रतः।
वीतशोका विराजन्ते निरावरण दृष्टयः ॥१८-६॥

व्यामोह मात्र विरतौ स्वरूप आदान मात्रतः - विशेष मोह के निवृत होने पर अपने स्वरूप के ग्रहण मात्र से ही;
वीतशोकाः विराजन्ते निरावरण दृष्टयः - शोक से रहित, आवरण रहित दृष्टि वाले अर्थात ज्ञानी पुरुष शोभायमान होते हैं।

अज्ञान मात्र की निवृत्ति और स्वरूप का ज्ञान होते ही दृष्टि का आवरण भंग हो जाता है और तत्त्व को जानने वाला शोक से रहित होकर शोभायमान हो जाता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! अज्ञान रूपी मोह का आवरण सबके अन्तःकरण में हो रहा है। उस आवरण के कारण आत्मा का साक्षात्कार किसी को नहीं होता है। उस आवरण के दूर करने के लिये गुरु और शास्त्र की आवश्यकता है।

अज्ञान के वश होकर जो अपने आत्मा को तीर्थों में और पर्वतों में खोजता फिरता है। जब गुरु उसको उपदेश करता है, तब वह जानता है कि सुख रूप आत्मा मैं हूँ। इसलिये गुरु और शास्त्र की भी आवश्यकता है।

तात्पर्य यह है कि जिसने गुरु और शास्त्र के उपदेश को श्रवण करके अपने स्वरूप का निश्चय कर लिया है, उसके अन्तःकरण में फिर मोह-रूपी आवरण कदापि नहीं रहता है, किन्तु वह संसार में शोभा को प्राप्त होता है।

जिसका यह सपनों में मोह छूट गया। जिसने ये मन में उठती रागात्मक वृत्तियों को जाग कर देख लिया और इनका विचार छोड़ दिया और जो चीजों को सीधा-सीधा देखने लगा।

व्यामोह मात्र विरतौ - मोह मात्र जिसका निवृत्त हुआ। जो अब ऐसा नहीं कहता है कि यह मेरा है और यह मेरा नहीं है। क्या मेरा है, और क्या तेरा है?
स्वरूप आदान मात्रतः - और जिसने अपने स्वरूप को ग्रहण कर लिया।
स्वरूप को पाना थोड़े ही है—वह है ही। लेकिन तुम भूल गये हो। भूल को सुधार लिया। दो और दो पांच जोड़ रहे थे, दो और दो चार जोड़ लिये। और जिसने अब अपने स्वरूप को अंगीकार कर लिया; जो था उसे स्वीकार कर लिया, जो था उसकी स्मृति से भर गया।

वीतशोका विराजंते निरावरण दृष्टयः - वह सारे दुख के पार हो जाता है। और एक ऐसे सिंहासन पर विराजमान हो जाता है जहां निर्मल दृष्टि है; जहां सब निर्मल है, निर्विकार है। ऐसी निर्विकार दृष्टि वाला व्यक्ति ही शोभायमान है।

जिसकी दृष्टि निरावरण हो गयी। जिसकी आंख पर कोई परदा न रहा, कोई आवरण न रहा। जो देखने लगा सीधा-सीधा। जिसकी देखने की कोई आकांक्षा न रही कि ऐसा देखूं, कि ऐसा हो; जो सीधा-सीधा देखने लगा। ऐसी निरावरण दृष्टि को उपलब्ध व्यक्ति ही एकमात्र जगत में शोभायमान है।

By the simple elimination of delusion and the recognition of one's true nature, those whose vision is unclouded live free from sorrow.

Those whose understanding (vision) is fully unveiled; they shine free from misery. As soon as their illusion ceases, the Self is realised.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७
समस्तम् कल्पना मात्रम् आत्मा मुक्तः सनातनः।
इति विज्ञाय धीरो हि किम अभ्यस्यति बाल वत्  ॥१८-७॥

समस्तम् कल्पनामात्रम् आत्मा मुक्तः च सनातनः - सम्पूर्ण जगत कल्पना मात्र है, आत्मा मुक्त है और सनातन है,
इति विज्ञाय धीर: बालवत् हि अभ्यस्यति, किम्, - ऐसा ज्ञान करके पंडित बालकों की तरह क्या अभ्यास करता है?

सब कुछ कल्पना मात्र है और आत्मा नित्य मुक्त है, धीर पुरुष इस तथ्य को जान कर फिर बालक के समान क्या अभ्यास करे?

संपूर्ण जगत् मन की कल्पना मात्र है।
देवीभागवतपुराणम् - स्कन्धः ०१ में ऋषि कहते हैं:
शुद्धो मुक्तः सदैवात्मा न वै बध्येत कर्हिचित् ।
बन्धमोक्ष मनःसंस्थौ तस्मिञ्छान्ते प्रशाम्यति ॥
आत्मा शुद्ध है, नित्य मुक्त है, कदापि वह बंधाय-मान नहीं है, बंध और मोक्ष मन में स्थित है, उस मन के शान्त होने से बंध और मोक्ष भी शान्त हो जाते हैं।

आत्मा नित्य मुक्त है, सनातन है, ऐसा निश्चय करके विद्वान् ज्ञानी बालक की तरह चेष्टा करता है।

सारा जगत कल्पना मात्र है, ऐसा जिसने जाना, ऐसा जानते ही दूसरी बात भी जान ली कि आत्मा सनातन और मुक्त है। जब तक संसार सत्य है, आत्मा बंधन में मालूम होती है। जैसे ही संसार मालूम हुआ मिथ्या--आत्मा मुक्त है। संसार की भ्रांति ही बंधन है। बंधन वास्तविक नहीं है। तुमने मान रखा है कि बंधन है, इसलिए है। तुम छोड़ दो मान्यता, छूट जाता है।
'ऐसा जान कर धीर पुरुष क्या बालकों की भांति चेष्टा करता है!'
बच्चे अभ्यास करते हैं। भाषा सीखनी है तो अभ्यास करना पड़ता है। भाषा भूलनी हो तो भी क्या अभ्यास करना पड़ेगा? कुछ कमाना हो तो अभ्यास करना पड़ता है। कुछ गंवाना हो तो अभ्यास करना पड़ेगा?

सूत्र कह रहा है कि जो स्वाभाविक है, उसका अभ्यास नहीं करना पड़ता। तुम अगर मौन होना चाहते हो, वस्तुतः होना चाहते हो, इसी क्षण हो सकते हो। भाषा सीखी हुई है, मौन तो अन-सीखा हुआ है; तुम्हारा स्वभाव है।

अष्टावक्र की इस सारी महा गीता का सार-सूत्र इतना है कि जो तुम्हें पाना है वह मिला हुआ है। तुम बस जागो और मालिक हो जाओ। दावा करो और मालिक हो जाओ। परमात्मा तुम्हारा स्वभाव सिद्ध अधिकार है।

Knowing everything as just imagination, and himself as eternally free, how should the wise man behave like a child? All that exists is mere imagination. The Self is free and eternal, knowing thus, does the wise one act like a child?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८
आत्मा ब्रह्म इति निश्चित्य भाव-अभावौ च कल्पितौ।
निष्कामः किं विजानाति किं ब्रूते च करोति किम् ॥१८-८॥

आत्मा ब्रह्म च भावाभावौ कल्पितौ किम् ब्रूते, - जीवात्मा ब्रह्म है, और भाव-अभाव कल्पित है,
इति निश्चित्य निष्काम किम्: विजानाति च किम् करोति - ऐसा निश्चय करके कामना-रहित पुरुष क्या जानता है? क्या कहता है? और क्या करता है?

आत्मा ब्रह्म है और भाव और अभाव कल्पित है। यह निश्चय पूर्वक जान कर निष्काम पुरुष क्या जानता है, क्या कहता है और क्या करता है?
आत्मा ही ब्रह्म है तत्त्वमसि - त्वम् पद का अर्थ जो जीवात्मा है, और तत् पद का अर्थ जो ब्रह्म है, दोनों के अभेद को निश्चय करके भाव और अभाव अर्थात् भाव

जो घटादि पदार्थ हैं, और उनका जो अभाव है, ये दोनों अधिष्ठान चेतन में कल्पित हैं। इस प्रकार समस्त जगत को तुच्छ जानकर जिस विद्वान् की अविद्या नष्ट हो गई है, वह जिसके जानने की और कथन करने की इच्छा करता है, किंतु किसी की भी नहीं करता है, वह न किसी कार्य को करता है। क्योंकि अब उसमें कर्तृत्व-अभिमान नहीं है।

आत्मा ब्रह्म इति निश्चित्य...आत्मा ब्रह्म है, ऐसा उस अनुभव में जाना जाता है जहां तुम्हारी सीमाएं गिर जाती हैं और असीम और तुम्हारे बीच कोई भेद-रेखा नहीं रह जाती।

आत्मा ब्रह्म है, इसका अर्थ हुआ: बूंद सागर है। लेकिन यह कैसे बूंद जानेगी? बूंद गिरे नहीं तो जान सकेगी? बूंद सागर में गिरे तो ही जानेगी। बूंद कितनी ही पंडित हो जाये, महापंडित हो जाये; लेकिन जिस बूंद ने सागर में गिर कर नहीं देखा, उसे कुछ पता नहीं चलेगा कि बूंद सागर है। बूंद तो जब मिटती है तभी पता चलता है कि सागर है। तुम मिटते हो तभी ब्रह्म का पता चलता है। तुम तिरोहित हो जाते हो, तो ही ब्रह्म मौजूद होता है। तुम्हारी गैर-मौजूदगी उसकी मौजूदगी है। तुम्हारी मौजूदगी उसकी गैर-मौजूदगी है। तुम्हारे होने में ही ब्रह्म 'नहीं' हो गया है; तुम्हारे बिखरते ही पुनः हो जायेगा।

'समस्त तरह की लहरें स्थूल या सूक्ष्म विसर्जित हो जातीं। ऐसा पुरुष न तो कुछ जानता, न कुछ कहता, न कुछ करता।'

किं विजानाति किं बूरते च किं करोति - और यही परम ज्ञान की दशा है: जहां कुछ भी जाना नहीं जाता। क्योंकि न जानने वाला है, न कुछ जाना जाने वाला है। सुनते हैं यह विरोधाभासी वक्तव्य! यही परम ज्ञान की दशा है।

जब अहंकार चला जाता है तो सब क्रियाएं चली जाती हैं। क्रिया मात्र अहंकार की है। जानना भी क्रिया है, बोलना भी क्रिया है, चलना भी क्रिया है, करना भी क्रिया है। सब चला जाता है। ऐसी वासना मुक्त दशा में जहां जान लिया गया कि आत्मा ब्रह्म है, फिर न तो कुछ कोई बोलता, न कुछ कोई जानता, न कुछ कोई करता; यद्यपि सब होता है--बोला भी जाता, किया भी जाता, जाना भी जाता।

Knowing himself to be God and being and non-being just imagination, what should the man free from desire learn, say or do?

Having known with certitude that the Self is Brahman, and the existence and non-existence are mere imaginations, what can one, who is desireless, know, say or do?

An ancient sage has sung: 'The liberated is ever the Self beyond the mind and so not bound by anything; bondage and Liberation are conditions that depend upon the mind. One whose mind has become hushed up, his entire sense of individuality has ended.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९
अयम् सः अहम्  न अहम् इति क्षीणा विकल्पना।
सर्वम आत्मा इति निश्चित्य तूष्णीं भूतस्य योगिनः ॥१८-९॥

सर्वम् आत्मा इति निश्चित्य, तूष्णीभतस्य, योगिनः, - सब आत्मा है ऐसा निश्चय करके चुपचाप हुए योगी की,
इति विकल्पनाः अयम् सः अहम् अयम् न अहम् क्षीणाः - ऐसी कल्पनाएँ कि यह वह मैं हूँ यह मैं नहीं हूँ - क्षीण हो जाती है।

सब आत्मा ही है - ऐसा निश्चय करके जो चुप हो गया है, उस पुरुष के लिए यह मैं हूँ, यह मैं नहीं हूँ आदि कल्पनाएँ भी शांत हो जाती हैं।

‘सब आत्मा है ऐसा निश्चय पूर्वक जान कर शांत हुए योगी की ऐसी कल्पनाएं कि यह मैं हूं और यह मैं नहीं हूं, क्षीण हो जाती हैं।’
सर्वं आत्मा!
ब्रह्म का अर्थ है: एक ही है। और सबमें एक ही है। पत्थर से ले कर परमात्मा तक एक का ही विस्तार है, एक की ही तरंगें हैं। जड़ से ले कर चैतन्य तक एक ही प्रगट हुआ है। अनेक-अनेक रूप धरे हैं, अनेक-अनेक भाव-भंगिमाएं हैं--मगर जिसकी हैं वह एक है।

सर्वं आत्मा! - सब आत्मा है।

इति निश्चित्य...ऐसा जिसने निश्चयपूर्वक जाना, अनुभव किया, स्वाद लिया! सिर में ही न घूमी ये बातें, हृदय में उतर गयीं; ऊपर-ऊपर से न चिपकायी गयीं, भीतर से अंकुरण हुआ, उदभव हुआ!

तूष्णी भूतस्य योगिनः - ऐसा व्यक्ति परम शांति को उपलब्ध हो जाता है, परम विश्राम को।
जिस विद्वान् ने ऐसा निश्चय किया है कि सर्वरूप आत्मा ही है। वह बाह्य शरीर आदि के व्यापार से रहित हो जाता है, और वही जीवनमुक्त भी कहा जाता है।

Considerations like 'I am this' or 'I am not this' are finished for the yogi who has gone silent realizing 'Everything is myself'.
Such thoughts as ‘this is That,’ ‘I am That,’ and ‘I am not this’ are extinguished for the yogin who has become quiet, knowing with certitude that everything is Self only.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १०
न विक्षेपः न च एकाग्र्यम् न अति बोधः न मूढता ।
न सुखं न च वा दुःखं उपशान्तस्य योगिनः ॥१८-१०॥

उपशान्तस्य योगिनः न विक्षेपः न च एकाग्रयम् - शांत हुए योगी को न विक्षेप है, और न एकाग्रता है,
न अतिबोधः न मूढ़तः न सुखम् न च वा दुःखम् - न बोध है, न मूर्खता है, न सुख है, और न दुःख है।

अपने स्वरूप में स्थित होकर शांत हुए तत्त्व ज्ञानी के लिए न विक्षेप है और न एकाग्रता, न ज्ञान है और न अज्ञान, न सुख है और न दुःख।
अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! जिसका मन संकल्प-विकल्प से रहित हो गया है, उसको न विक्षेप होता है, और न वह एकाग्रता के लिये उद्यम करता है। क्योंकि जिसको विक्षेप होता है, वही निरोध के लिये यत्न करता है । उसको पदार्थों का अत्यन्त ज्ञान या मूढ़ता नहीं होती है, और न उसको विषय जन्य सुख या दुःख होता है। क्योंकि वह केवल आत्मानन्द में मग्न है।

For the yogi who has found peace, there is no distraction or one-pointedness, no higher knowledge or ignorance, no pleasure and no pain.
The yogin who has attained serenity has no more distractions, no concentration, no increase in knowledge, no ignorance. He has neither pleasure nor pain.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ११
सूत्र ९ और १० में ऋषि अष्टावक्र राजा जनक से कहते हैं:

सब आत्मा ही है - ऐसा निश्चय करके जो चुप हो गया है, उस पुरुष के लिए यह मैं हूँ, यह मैं नहीं हूँ आदि कल्पनाएँ भी शांत हो जाती हैं। अपने स्वरूप में स्थित होकर शांत हुए तत्त्व ज्ञानी के लिए न विक्षेप है और न एकाग्रता, न ज्ञान है और न अज्ञान, न सुख है और न दुःख। 'निर्विकल्प स्वभाव वाले योगी के लिए राज्य और भिक्षा वृत्ति में, लाभ और हानि में, समाज और वन में फर्क नहीं है।'

अब अगले १० सूत्र में ऋषि योगी पुरुष की स्थिति का वर्णन करते हुए कहते हैं:

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ११
स्वः राज्ये भैक्ष-वृत्तौ च लाभ-अलाभे जने वने ।
निर्विकल्प स्वभावस्य न विशेषो अस्ति योगिनः ॥१८-११॥

स्वराज्ये भैक्ष्यवृत्तौ च लाभ-अलाभे जने वा वने - राज्य में अथवा भिक्षा वृत्ति में, या लाभ-हानि में, या फिर मनुष्यों के समूह में या वन में;
निर्विकल्प स्वभावस्य योगिनः विशेषः न अस्ति - विकल्प-रहित स्वभाव वाले योगी को कोई विशेष फर्क नहीं है।

स्वराज्ये भैक्ष्यवृत्ता...चाहे राज्य हो चाहे भिक्षा।
लाभ - अलाभे...चाहे लाभ हो चाहे हानि।
जने वा वने...चाहे जंगल चाहे भीड़।
निर्विकल्प स्वभावस्य योगिनः - योगी तो निर्विकल्प बना रहता है।

उसका कोई चुनाव नहीं है। वह ऐसा भी नहीं कहता कि ऐसा ही हो। हो जाये तो ठीक, न हो जाये तो ठीक। ऐसा हो तो ठीक, अन्यथा हो तो ठीक। उसने सारी प्रतिक्रिया छोड़ दी। वह अब वक्तव्य ही नहीं देता। वह जो घटता है, उसे घट जाने देता है। उसकी अब कोई शिकायत नहीं है। सब उसे स्वीकार है।

जो योगी स्वभाव से ही विकल्प रहित है, उसके लिए अपने राज्य में या भिक्षा में, लाभ-हानि में, भीड़ में या सुने जंगल में कोई अंतर नहीं है।

जीवनमुक्त को स्वर्ग के राज्य मिलने पर भी न उसको हर्ष होता है, और भिक्षा वृत्ति में न उसको विक्षेप होता है, और पदार्थ का लाभ और अलाभ दोनों उसको बराबर हैं, वन में रहे व घर में रहे, वह एकरस रहता है।

The dominion of heaven or beggary, gain or loss, life among men or in the forest, these make no difference to a yogi whose nature it is to be free from distinctions.
Be he in heaven or be he in beggary, be he in gain or loss, in company of society or lonely in forest, there is no difference to the yogin, who is free from desire agitations.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १२
क्व धर्मः क्व च वा कामः क्व च अर्थः क्व विवेकिता
इदम् कृतम् इदम् न इति द्वन्द्वैः मुक्तस्य योगिनः ॥१८-१२॥

इदम् कृतम् इदम् न कृतम् इति द्वन्द्वै मुक्तस्य योगिनः - यह किया गया है, यह नहीं किया गया है, इसप्रकार द्वंद्व से छूटे हुए योगी को -
क्व धर्मः क्व च वा कामः क्व च अर्थः क्व विवेकता - धर्म कहाँ हैं? और काम कहाँ है? और अर्थ कहाँ है? और विचार कहाँ हैं? अर्थात योगी को कोई फर्क नहीं पड़ता है।

यह कर लिया और यह कार्य शेष है, इन द्वंद्वों से जो मुक्त है, उसके लिए धर्म कहाँ, कर्म कहाँ, अर्थ कहाँ और विवेक कहाँ इस का कोई अर्थ नहीं है।

उसके लिए तो धर्म तक का कोई अर्थ नहीं रह जाता। क्योंकि धर्म का तो अर्थ ही होता है: जो करना चाहिए, वही धर्म। अधर्म का अर्थ होता है: जो नहीं करना चाहिए! ऐसे व्यक्ति के लिए धर्म का भी कोई अर्थ नहीं है, क्योंकि अब करने, न करने से ही झंझट छुड़ा ली। अब तो साक्षी भाव में आ गये। ऐसे व्यक्ति के लिए कहां धर्म, कहां काम, कहां अर्थ, कहां विवेक! विवेक तक की कोई जरूरत नहीं है। अब ऐसा व्यक्ति भेदभाव भी नहीं करता कि क्या अच्छा, क्या बुरा; क्या कर्तव्य, क्या अकर्तव्य; कौन-सी बात नीति, कौन-सी बात अनीति। ये सब बातें व्यर्थ हुईं। द्वंद्व गया और इस द्वंद्व के जाने पर जो पीछे शेष रह जाती है शांति, वही शांति है, वही संपदा है।

अष्टावक्रजी कहते हैं कि स्थिर चित्त वाले योगी को धर्म, काम और अर्थ के साथ कुछ प्रयोजन नहीं रहता है, और इस काम को मैंने कर लिया है, या इसको मैं करूँगा, इस प्रकार के द्वन्द्व से जो रहित है, वही जीवनमुक्त योगी है।

इदं कृतं इदं न कृतं द्वंद्वैर्मुक्तस्य योगिनः - यह किया, यह नहीं किया, ऐसे द्वंद्व से जो मुक्त हो गया वही योगी है। जो किया उसने किया और जो नहीं किया उसने किया--परमात्मा जाने! जो साक्षी हो गया वही योगी है।

There is no religion, wealth, sensuality or discrimination for a yogi free from the pairs of opposites such as 'I have done this' and 'I have not done that'.

For a yogin, who has transcended such dual notions as ‘this is to be done’ and ‘this is not to be done’ where is righteousness (Dharma)? Where is sense enjoyment (Kama)? Where is worldly prosperity (Artha) and where is conscience (Viveka)?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १३
कृत्यम् किम् अपि न एव अस्ति न का अपि हृदि रञ्जना।
यथा जीवनम् एव इह जीवन् मुक्तस्य योगिनः ॥१८-१३॥

जीवन् मुक्तस्य योगिनः कृत्यम् किम् अपि न एव अस्ति, न का अपि हृदि रञ्जना - जीवन मुक्त योगी को कर्त्तव्य-कर्म कुछ भी नहीं है, और न ही ह्रदय में कोई अनुराग है,
इह यथा जीवनम् एव - इस संसार में जैसे जीवन है वैसे ही है अर्थात उसका भोग प्रारब्ध - कर्म के अनुसार है।

जीवनमुक्त योगी का न तो कुछ कर्तव्य है और न ही उसके ह्रदय में कोई अनुराग है। जैसे भी जीवन बीत जाये वैसे ही उसकी स्थिति है। वह इस संसार में यथा प्राप्त जीवन जीता है।

जैसा जीवन है, वैसा है। जो मिला, मिला। जो नहीं मिला, नहीं मिला। जो हुआ, हुआ; जो नहीं हुआ, नहीं हुआ। वह हर हाल खुश है, हर हाल सुखी है।

जीवनमुक्त पुरुष की कोई क्रिया अपने संकल्प से नहीं होती है, और न कुछ उसको करने योग्य कर्म बाकी रहा है। क्योंकि उसको किसी पदार्थ में राग नहीं है, और राग के बिना कोई कृत्य कर्म है नहीं, और राग-द्वेष का हेतु जो अविद्या है, वह उसकी नष्ट हो गई है। उसके शरीर की यात्रा प्रारब्ध वश से होती है।

इह यथा जीवनम् एव...जैसा जीवन है उससे अन्यथा की जरा भी आकांक्षा नहीं है। जैसा जीवन है वैसा ही जीवन है।

कृत्यम् किम् अपि न एव - नहीं कोई कृत्य है।

न कापि हृदि रंजना - और न हृदय में कुछ आकांक्षा है कि ऐसा ही हो, ऐसा कोई राग नहीं, ऐसा कोई अनुराग नहीं, ऐसा कोई मोह नहीं, ऐसी कोई ममता नहीं, आकांक्षा नहीं।
यथा जीवनमेवेह - जैसा जीवन है, है। बस, ऐसे ही जीवन से मैं राजी हूं। इस राजी पन का नाम: योग।
जीवनमुक्तस्य योगिनः - और ऐसा व्यक्ति ही जीवन के सारे जाल से मुक्त हो जाता है।

प्रभु को समर्पित हो जाओ। कह दो कि बस, जैसी तेरी मर्जी। जैसा रखेगा, रहेंगे। जो करायेगा, करेंगे। भटकायेगा, भटकेंगे। नर्क में डाल देगा, नर्क में रहेंगे। मगर शिकायत न करेंगे।

जैसे ही शिकायत से तुम मुक्त हो गये, प्रार्थना का जन्म होता है। और जैसे ही जो है उससे तुम राजी हो गये कि फिर तुम्हारे जीवन में सच्चिदानंद के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं बचता। फिर परमात्मा ही परमात्मा का स्वाद है। फिर उसी-उसी की रस धार बहती है। फिर परम मंगल का क्षण आ गया।

जीसस ने सूली पर मरते वक्त यही सूत्र उद्घोष किया है। आखिरी वचन में जीसस ने कहा: तेरी मर्जी पूरी हो, प्रभु! सूली तो सूली, मारे तो मारे। तेरी मर्जी से अन्यथा मेरी कोई मर्जी नहीं है। तेरी मर्जी के साथ मैं राजी हूं।

There is nothing needing to be done, or any attachment in his heart for the yogi liberated while still alive. Things are just for a lifetime.

The yogin, who is Liberated in life, has neither any duty nor any attachment at heart. His actions merely follow the lot of his life.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १४
क्व मोहः क्व च वा विश्वं क्व तद् ध्यानं क्व मुक्तता।
सर्व-सङ्कल्प-सीमायाम् विश्रान्तस्य महा-आत्मनः ॥१८-१४॥

सर्व-सङ्कल्प-सीमायाम् विश्रान्तस्य महा-आत्मनः - सम्पूर्ण संकल्पों की सीमा के पार विश्रांत किये हुए योगी को -
क्व मोहः क्व च वा विश्वम् क्व तत् ध्यानम क्व मुक्तता - कहाँ तत् (याने ब्रह्म) कहाँ मोह है, कहाँ ध्यान है, कहाँ संसार है, और कहाँ मुक्ति है?

'संपूर्ण संकल्पों के अंत होने पर विश्रांत हुए महात्मा के लिए कहां मोह है, कहां संसार है, कहां ध्यान है, कहां मुक्ति है?'

जो महात्मा सभी संकल्पों की सीमा पर विश्राम कर रहा है, उसके लिए मोह कहाँ, संसार कहाँ, ध्यान कहाँ और मुक्ति भी कहाँ? जीवनमुक्त के सब संकल्प नष्ट हो जाते हैं, इसी से उसको मोह भी किसी पदार्थ में नहीं रहता है, इसी से उसकी दृष्टि में जगत् भी नहीं प्रतीत होता है, और न वह ध्यान की तथा मुक्ति की इच्छा करता है। क्योंकि उसके मन में अब कोई कामना भी बाकी नहीं रहती है।

अष्टावक्र कहते हैं: जिसके संपूर्ण संकल्पों का अंत आ गया; जिसके मन में अब संकल्प-विकल्प नहीं उठते; जिसके मन में अब क्या हो क्या न हो, इस तरह के कोई सपने जाल नहीं बुनते; जिसके मन में भविष्य की कोई धारणा नहीं पैदा होती; जिसकी कल्पना शांत हो गई है और जिसकी स्मृति भी सो गई; जो सिर्फ वर्तमान में जीता है।

सर्व संकल्प सीमायां विश्रांतस्य महात्मनः - और इन सब संकल्पों का जहां सीमांत आ गया है, वहां जो विश्राम को उपलब्ध हो गया वही महात्मा है।

महात्मा का अर्थ--जिसके जीवन में अब कोई आकांक्षा की दौड़ न रही; अब जो कुछ भी नहीं चाहता, परमात्मा को भी नहीं चाहता, ब्रह्म को भी नहीं चाहता, मोक्ष को भी नहीं चाहता--जो चाहता ही नहीं, चाह मात्र विसर्जित हो गई। अब तो जो है उसमें परम तृप्त। अब तो जैसा है उसमें ही महोत्सव को उपलब्ध।

'संपूर्ण संकल्पों के अंत होने पर विश्रांत हुए महात्मा के लिए कहां मोह!' अब किसको कहे मेरा? "मैं" ही न बचा। संकल्पों और विकल्पों के जोड़ का नाम ही "मैं" है। तुम्हारा अतीत भी तुम्हारे 'मैं' को बनाता है और तुम्हारा भविष्य भी तुम्हारे 'मैं' को बनाता है। इन दोनों के बीच में 'मैं' खड़ा है। ये दो बैसाखियां तुम्हारे 'मैं' के पैर हैं। ये दोनों गिर जायें, तुम्हारा 'मैं' गिर गया।

संकल्प-विकल्प के अंत हो जाने पर व्यक्ति की चेतना परम विश्राम में पहुंच जाती है। न तो पीछे का कोई धक्का रहता है, न आगे का कोई खिंचाव रहता है। तुम वर्तमान क्षण में रह जाते शांत, विश्रांति को उपलब्ध। ऐसे महात्मा के लिए कहां मोह है और कहां संसार!

'कहां संसार' का अर्थ है: कहां सपना! 'संसार' शब्द का अर्थ है तुम्हारे भीतर चलते हुए सपनों की दौड़--ऐसा हो जाये, ऐसा पा लूं, ऐसा कर लूं। संसार छोड़ने का अर्थ है: भविष्य छोड़ो! संसार छोड़ने का अर्थ है: अतीत छोड़ो। संसार छोड़ने का अर्थ है: कल्पना-विकल्पना छोड़ो।

'कहां संसार!' - अष्टावक्र कहते हैं: 'ऐसे व्यक्ति को कहां ध्यान और कहां मुक्ति!' सब गया। जब बीमारी गई तो औषधि भी गई। ध्यान तो औषधि है। विचार बीमारी है; ध्यान औषधि है। संसार बीमारी है; मोक्ष औषधि है। जब संसार ही न रहा तो कहां मोक्ष, कैसा मोक्ष! जिससे बंधे थे वही न रहा, तो अब कैसा छुटकारा!

There is no delusion, world, meditation on That, or liberation for the pacified great soul. All these things are just the realm of imagination.

Where is delusion? Where is the universe? Where is its renunciation? Or, where is the Liberation itself for the noble-minded one, who rests beyond the world of desire agitations?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १५
येन विश्वम् इदम् दृष्टम् स न अस्ति इति करोतु वै।
निर्वासनः किं कुरुते पश्यन्नपि न पश्यति ॥१८-१५॥

येन इदम् विश्वम् दृष्टम् सः इति करोतु तत् न अस्ति - जिस पुरुष द्वारा यह विश्व के घट-पट आदि को देखा गया है, वह ऐसा जाने कि यह नहीं है अर्थात विश्व नहीं है,
वै निर्वासनः किम् कुरुते सः पश्यन् अपि न पश्यति - ऐसा निश्चय करके वासना-रहित पुरुष क्या करता है अर्थात कुछ नहीं करता है, वह देखता हुआ भी नहीं देखता है।

जिसने इस जगत को देखा है, वह भला उसे इन्कार भी करे'--सुनना--'लेकिन वासना रहित पुरुष को क्या करना है; वह देखता हुआ भी नहीं देखता है।'

जिसने इस संसार को वास्तव में देखा हो वह कहे कि यह नहीं है, नहीं है। जो कामना रहित है, वह तो इसको देखते हुए भी नहीं देखता। जिसने इस विश्व को अर्थात् जगत् को देखा है, वह यह नहीं कह सकता है कि जगत् है नहीं क्योंकि उसको जगत् होने और न होने की वासनाएँ बनी हैं, और जो निर्वासनिक पुरुष है,

वह जगत् को देखता हुआ भी नहीं देखता है। क्योंकि वह सुषुप्ति-युक्त पुरुष की तरह मन के संकल्प और विकल्प से रहित है।

'जिसने इस संसार को देखा है, वह भला उसे इंकार भी करे...।'

त्यागी, भोगी का ही विपरीत रूप है। त्यागी और भोगी में कुछ बहुत बुनियादी फर्क नहीं। हां, एक-दूसरे के उल्टे खड़े हैं। भोगी धन चाहता है, त्यागी धन से डरा हुआ है। डर का मतलब ही है चाह अभी मौजूद है। भोगी कहता है: धन न मिलेगा तो मर जाऊंगा। त्यागी कहता है: धन मेरे सामने मत लाना, धन देख कर ही मुझे ऐसा होता है जैसे कोई सांप-बिच्छू ले आया। धन मेरे सामने मत लाना, धन जहर है!

भोगी कहता है कामिनी और कांचन जीवन का लक्ष्य है। और त्यागी समझाता है लोगों को, कामिनी-कांचन से बचो। मगर दोनों की नजर एक ही बात पर लगी है, भेद नहीं है। ज्ञानी को न तो कामिनी-कांचन में कोई रस है न कोई त्याग है।

येन विश्वमिदं दृष्टं स नास्तीति करोति वै - जिसको संसार दिखाई पड़ रहा है, वह अगर इंकार करे संसार का, त्याग करे, चल सकता है।

निर्वासनः किं कुरुते...लेकिन जिसकी सब वासना ही शून्य हो गई, अब क्या करेगा, त्याग करेगा? कैसे करेगा? भोग ही नहीं बचा तो त्याग कैसे बचेगा? त्याग तो भोग के ही सिक्के का दूसरा पहलू है।

निर्वासनः किं कुरुते पश्यन्नपि न पश्यति - ऐसा व्यक्ति तो देखता है, फिर भी उसे कुछ दिखाई कहां पड़ता है! संसार दिखाई नहीं पड़ता उसे; देखता है। वस्तुतः उसी के पास देखने वाली आंखें हैं, जो देखते हुए संसार नहीं देखता है।

He by whom all this is seen may well make out he doesn't exist, but what is the desireless one to do? Even in seeing he does not see.

He, who sees the universe, may try to obliterate it! What has the desireless to do? He beholds it not, even though he sees!!

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १६
येन दृष्टं परं ब्रह्म सोऽहं ब्रह्मेति चिन्तयेत्।
किं चिन्तयति निश्चिन्तो यो न पश्यति ॥१८-१६॥

येन परम् ब्रह्म दृष्टम् - जिस पुरुष द्वारा परम ब्रह्म को देखा गया है,

सः अहम् ब्रह्म इति चिन्तयेत् - मैं ब्रह्म हूँ ऐसा चिंतन करता है,
यः निश्चिन्तः द्वितीयम् न पश्यति सः किम् चिन्तयति - वो पुरुष निश्चिंत हुआ दूसरे (द्वैत) को नहीं देखता है, वह क्या चिंता करेगा।

जिसने अपने से भिन्न परब्रह्म को देखा हो, वह चिंतन किया करे कि वह ब्रह्म मैं हूँ पर जिसे कुछ दूसरा दिखाई नहीं देता, वह निश्चिन्त क्या विचार करे।

अष्टावक्र कहते हैं कि जिस पुरुष ने सबसे अलग ब्रह्म को देखा है, उसी को ऐसा अनुभव है "अहं ब्रह्म" मैं ब्रह्म हूँ। को सारा जगत् ब्रह्म-रूप दिखाई देता है, और वह सर्व चिता से रहित होकर कुछ भी चिन्तन नहीं करता है। और जो ब्रह्म का चिंतन है कि मैं ब्रह्म हूँ, उसको भी वह अभ्यास नहीं करता है।

'जिसने परमब्रह्म को देखा है, वह भला 'मैं ब्रह्म हूं' का चिंतन भी करे, लेकिन जो निश्चिंत हो कर दूसरा नहीं देखता है, वह क्या चिंतन करे!'

येन दृष्टं परं ब्रह्म सोऽहं ब्रह्मेति चिंतयेत् - जिसको ब्रह्म दिखाई पड़ता हो वह शायद ऐसा सोचे भी कि मैं ब्रह्म हूं...।

किं चिंतयति निश्चिंतो द्वितीयं यो न पश्यति - लेकिन जिसे दूसरा दिखाई ही नहीं पड़ता, जिसका सारा चिंतन और चितायें समाप्त हो गई हैं, वह क्या सोचे! वह क्या करे! वह तो यह भी नहीं कह सकता: अहं ब्रह्मास्मि! क्योंकि अहं और ब्रह्म का कोई भेद ही नहीं बचा है।

उपनिषद का महावाक्य है: अहं ब्रह्मास्मि! मैं ब्रह्म हूं!

अष्टावक्र कहते हैं: मैं कौन, ब्रह्म कौन! अभी तो दो बचे हैं। अभी तुम दो के बीच संबंध जोड़ रहे हो, मगर दो मिटे नहीं; अभी दूसरा दिखाई पड़ता है।

'मैं ब्रह्म हूं'--तो थोड़ा-सा भेद शेष है। 'जिसने परमब्रह्म को देखा है वह भला 'मैं ब्रह्म हूं' का चिंतन भी करे, लेकिन जो निश्चिंत हो कर दूसरा नहीं देखता है वह क्या चिंतन करे!'

यह परम ज्ञान की अवस्था है। यह ज्ञान के भी पार परम ज्ञान की अवस्था है। शायद इसीलिए बुद्ध और महावीर ने परमात्मा की बात नहीं की। यह परम अवस्था है जहां परमात्मा की बात की नहीं जा सकती।

He by whom the Supreme Brahma is seen may think 'I am Brahma', but what is he to think who is without thought, and who sees no duality.

He, who sees the supreme Brahman, meditates upon ‘I am Brahman’. He who has transcended all thoughts and when he sees ‘no second’, what should he meditate upon?

Vivekchudamani: ‘He who giving up all considerations of the fitness or otherwise of objects of meditation, lives as the absolute Atman. He is indeed Siva Himself, the best among the knowers of Brahman.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १७
दृष्टः येन आत्म-विक्षेपः निरोधम् कुरुते तु असौ
उदारः तु न विक्षिप्तः साध्य-अभावात् करोति किम् ॥१८-१७॥

येन आत्मविक्षेपः दृष्टः- जिस पुरुष द्वारा आत्मा में विक्षेप देखा गया है,
असौ निरोधम् करोति - वह पुरुष चित्त का निरोध करता है।
तु उदारः तु न विक्षिप्त: - परन्तु वह ज्ञानी पुरुष तो विक्षेप रहित है,
साध्यः अभावात् सः किम् कुरुते - इसलिए साध्य के अभाव होने के कारण वह क्या करेगा अर्थात कुछ भी नहीं करेगा।

जिसने अपने स्वरूप में कभी कोई विक्षेप देखा हो वह उसको रोके। तत्त्व को जानने वाले का विक्षेप कभी होता ही नहीं है, किसी साध्य के बिना वह क्या करे। जिस पुरुष ने अपने में विक्षेपों को देखा है, वही विक्षेपों के दूर करने के लिये चित्त के निरोध की चिंता को करता है। जिसको कोई विक्षेप नहीं रहा है, वह विक्षेप के दूर करने के लिये चित्त का निरोध भी नहीं करता है।

‘जो आत्मा में विक्षेप देखता है, वह पुरुष भला चित्त का निरोध करे...।’

अष्टावक्र कह रहे हैं: त्यागी भी भोगी जैसे हैं; और 'मैं ब्रह्म हूं' ऐसी घोषणा करने वाला भी अभी एक सीढ़ी नीचे है। तीसरा सूत्र पतंजलि के विरोध में है:

'जो आत्मा में विक्षेप देखता है, वह पुरुष भला चित्त का निरोध करे...।'
पतंजलि ने कहा: योग का अर्थ है चित्त-वृत्ति निरोध।
'लेकिन विक्षेप-मुक्त उदार पुरुष साध्य के अभाव में क्या करे!'

जब तक मन में विक्षेप हैं तब तक कोई निरोध भी करे, लेकिन विक्षेप न रहे तो कैसा निरोध, किसका निरोध और कौन करे! लेकिन, जिसका मन सच में शांत हुआ, चैतन्य सच में ही विश्रांति को उपलब्ध हुआ, वह किस बात का निरोध करे! निरोध करने को कुछ बचा नहीं।

'विक्षेप-मुक्त उदार पुरुष साध्य के अभाव में क्या करे!'

उसके लिए कोई साध्य भी नहीं बचा। न साध्य बचा न साधन बचा। ऐसी ही घड़ी परम मुक्ति की घड़ी है: जब न कुछ पाने को बचा न कुछ खोने को बचा।

He by whom inner distraction is seen may put an end to it, but the noble one is not distracted. When there is nothing to achieve, what is he to do?
He who experiences distractions in himself indeed must control himself. But the noble-minded great one is not distracted at all. Having nothing to accomplish, what should he do?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १८
धीरः लोक-विपर्यस्तः वर्तमानः अपि लोकवत् ।
नो समाधिं न विक्षेपं न लोपं स्वस्य पश्यति ॥१८-१८॥

धीरः लाकविपर्यस्तः च लोकवत् वर्तमानः अपि - ज्ञानी पुरुष लोक में विक्षेप रहित हुआ और लोक की तरह बर्तता हुआ भी,
न स्वस्य समाधिम् न विक्षेपम् न लेपम् पश्यति - न अपने समाधि को न विक्षेप को और न बंधन को देखता है।

जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है, वह धीर पुरुष न अपनी समाधि को न विक्षेप को और न दूषण को ही देखता है।

अष्टावक्र परम ज्ञानी की परिभाषा करते हैं: 'जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है। ''जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है, वह धीर पुरुष न अपनी समाधि को न विक्षेप को और न दूषण, बंधन लिप्त होने को ही देखता है।'

ऐसा पुरुष न तो दावा करता कि मैं समाधिस्थ हूं, न दावा करता है कि मैं अलिप्त हूं, न दावा करता कि मैं वीतराग हूं--दावा ही नहीं करता।

तत्त्वज्ञ तो सांसारिक लोगों से उल्टा ही होता है, वह सामान्य लोगों जैसा व्यवहार करता हुआ भी अपने स्वरूप में न समाधि देखता है, न विक्षेप और न लय ही।
जो विद्वान् है, वह लोकों में विक्षेप से रहित होकर प्रारब्ध वश लोकों में रह करके वाधिता अनुवृत्ति करके व्यवहार को करता भी अपने आत्मा में निर्लेप स्थित है।
क्योंकि न वह समाधि करता है, और न विक्षेप को प्राप्त होता है।

कबीर ज्ञान को उपलब्ध हो गये तो उनके भक्तों ने कहा कि अब आप ये कपड़े बुनना बंद कर दें; यह शोभा नहीं देता। कबीर तो जुलाहे थे। कबीर ने कहा कि नहीं; जो था जैसा था वैसा ही रहने दो। और फिर बहुत रूपों में राम आते हैं।

गोरा कुम्हार ज्ञान को उपलब्ध हो गया लेकिन घड़े तो बनाता ही रहा और घड़े तो बेचता ही रहा। किसी ने उससे कहा भी कि यह भी क्या धंधा कर रहे हो कुम्हार का! तो उसने कहा, मैंने तो सुना है कि परमात्मा भी कुम्हार है, उसने संसार को बनाया। जब उसे भी शर्म न आई तो मुझे क्या शर्म! हम छोटे-छोटे घड़े बनाते हैं, उसने बड़े-बड़े घड़े बनाये।

सेना नाई लोगों के बाल ही काटता रहा। भक्त उससे कहते कि बंद करो। सेना ने कहा, तुम बाल बनवा लो! घोंटते-घोंटते सिर भी घोंट देंगे, सफा कर देंगे सब। सफाई ही करना है न! महात्मा का काम ही यही है कि सफाई करता रहे।
रैदास चमार का काम करते रहे।
'जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है...भिन्नता आंतरिक है, आत्मिक है। भिन्नता भीतर के प्रकाश की है; बाहर के व्यवहार की नहीं।

'वह धीर पुरुष न अपनी समाधि को, न विक्षेप को और न दूषण को ही देखता है।'

उसे फिर कुछ भी नहीं दिखाई पड़ता। न अपनी समाधि दिखाई पड़ती है और न दूसरों की गैर-समाधि दिखाई पड़ती है।

अष्टावक्र कहते हैं: न समाधिं न विक्षेपं - न समाधि को देखता है और तुम उसके लिए विक्षेप भी पैदा नहीं कर सकते।

विक्षेप का क्या अर्थ होता है? विक्षेप का अर्थ होता है: विक्षुब्ध - आन्तरिक दुःख।

'जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है, वह धीर पुरुष न अपनी समाधि को, न विक्षेप को और न दूषण को ही देखता है।'

न समाधिं न विक्षेपं न लेपं स्वस्थ पश्यति।

और जीवन में उसके ऊपर कोई भी चीज लेप नहीं बनती। कोई चीज उसे लिप्त नहीं कर पाती। तुम उसे काली कोठरी में से भी भेज दे सकते हो, तो भी वह साफ-सुथरा का साफ-सुथरा बाहर आ जायेगा। और तुम कितने ही साफ-सुथरे सफेद वस्त्र पहने बैठे रहो, इससे कुछ फर्क नहीं पड़ता।

नहीं, त्यागी-भोगी दोनों संसारी। संन्यासी तो साक्षी। त्याग में भी साक्षी रहता, भोग में भी साक्षी रहता। सुख में भी साक्षी रहता, दुख में भी। साक्षी स्वाद है संन्यास का।

The wise man, unlike the worldly man, does not see inner stillness, distraction or fault in himself, even when living like a worldly man.

The wise man though living like an ordinary person is the reverse of the common man. He sees neither absorption, nor distraction nor involvement of himself.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १९
भाव-अभाव-विहीनः यस्-तृप्तो निर्वासनो बुधः ।
न एव किञ्चित्-कृतम् तेन लोक-दृष्ट्या विकुर्वता ॥१८-१९॥

यः तृप्तः बुधः भावाभाव विहीनः च निर्वासनः - जो तृप्त हुआ ज्ञानी भाव और अभाव से रहित है और,
लोकदृष्ट्याः तेन विकुर्वता किञ्चित् एव न कृतम् - वासना से रहित, लोक दृष्टि में वह कर्म करता हुआ भी अकर्ता - कुछ न करने वाला रहता है।

तत्वज्ञ भाव और अभाव से रहित, तृप्त और कामना रहित होता है। लौकिक दृष्टि से कुछ उल्टा-सीधा करते हुए भी वह कुछ भी नहीं करता। जो विद्वान अपने आत्मानन्द करके ही तप्त है, वह स्तुति और निन्दा आदि से रहित है, क्योंकि वह लोक दृष्टि से कर्ता हुआ भी अकर्ता है। आत्मज्ञान करके उसके कर्तापन का भाव सब नष्ट हो गए हैं।

'जो तृप्त हुआ ज्ञानी पुरुष भाव और अभाव से रहित है और निर्वासना है, वह लोक-दृष्टि में कर्म करता हुआ भी कुछ नहीं करता है।'

वही है बुद्ध पुरुष। वही है जागा हुआ। वही है ज्ञानी। जो भाव से भी रहित है, अभाव से भी रहित है। न तो उसका कोई पक्ष है न कोई विपक्ष है। न तो वह कहता है ऐसा ही हो और न वह कहता कि ऐसा होगा तो मैं दुखी हो जाऊंगा। न कोई भाव न कोई अभाव। और ऐसा भाव-अभाव में शून्य हो कर जो अपने स्वभाव में तृप्त हो गया, वही है बुद्ध पुरुष।

नैव किंचित कृतं तेन लोकदृष्ट्या विकुर्वता।

ऐसा व्यक्ति सांसारिक दृष्टि से तो सांसारिक ही मालूम होगा। वही कर रहा जो और कर रहे। वैसा ही कर रहा जैसा और कर रहे।

यही कह रहा है कि लोक-दृष्टि में कर्म करता हुआ भी कुछ नहीं करता है; भीतर अकर्ता बना रहता है। कर्म की रेखा भी नहीं खिंचती। भीतर तो जानता रहता है, मैं सिर्फ द्रष्टा हूं।

Nothing is done by him who is free from being and non-being, who is contented, desireless and wise, even if in the world's eyes he does act.

He, who transcends existence and non-existence, who is wise, contented, free from desires, does nothing, even if he be acting vigorously in the eyes of the world.

These few verses form a beautiful and exhaustive discourse upon the ‘actionless action’ recommended by the Bhagavad-Gita: ‘He who recognizes inaction in action and action in inaction is wise among men; he is a yogi and a true performer of all actions.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १ से २० तक का सारांश
अष्टावक्र गीता के इस १८ वे अध्याय की शुरुवात ऋषि अष्टावक्र कहते हैं - जिसके “आत्म-ज्ञान बोध” के उदय होने पर समस्त भ्रांति स्वप्न के समान तिरोहित हो जाती है, उस एकमात्र आनंद रूप, शांत और तेजोमय को नमस्कार है।’

ऋषि आगे कहते हैं भोग में सुख नहीं है। शान्ति रूपी अमृत-जल के बिना सुख नहीं है। यह जगत् संकल्प मात्र है। परमार्थ-दृष्टि से तो आत्मा से अतिरिक्त कोई भी वस्तु सत्य-रूप नहीं है, आत्मा ही सत्य-रूप है, और संपूर्ण प्रपंच असत्य-रूप है। ज्ञानी कहते हैं, यह देह भी दूर है। सिर्फ चैतन्य, तुम्हारा साक्षी-भाव, तुम्हारे भीतर जलती बोध की अग्नि, वही मात्र तुम हो। वह न तो दूर है न पास। यह आत्मा निर्विकल्प है, प्रयत्न रहित है, विकार रहित है, और दुःख रहित है। अज्ञान मात्र की निवृत्ति और स्वरूप का ज्ञान होते ही दृष्टि का आवरण भंग हो जाता है और तत्त्व को जानने वाला शोक से रहित होकर शोभायमान हो जाता है।
सब कुछ कल्पना मात्र है और आत्मा नित्य मुक्त है, धीर पुरुष को इस तथ्य जान ने के बाद कुछ जानना शेष नहीं रहता। आत्मा ब्रह्म है और भाव और अभाव कल्पित है।

सब आत्मा ही है - ऐसा निश्चय करके जो चुप हो गया है, उस पुरुष के लिए यह मैं हूँ, यह मैं नहीं हूँ आदि कल्पनाएँ भी शांत हो जाती हैं। अपने स्वरूप में स्थित होकर शांत हुए तत्त्व ज्ञानी के लिए न विक्षेप है और न एकाग्रता, न ज्ञान है और न अज्ञान, न सुख है और न दुःख। वह योगी स्वभाव से ही विकल्प रहित है, उसके लिए अपने राज्य में या भिक्षा में, लाभ-हानि में, भीड़ में या सुने जंगल में कोई अंतर नहीं है। यह कर लिया और यह कार्य शेष है, इन द्वंद्वों से जो मुक्त है, उसके लिए धर्म कहाँ, कर्म कहाँ, अर्थ कहाँ और विवेक कहाँ इस का कोई अर्थ नहीं है। जीवनमुक्त योगी का न तो कुछ कर्तव्य है और न ही उसके हृदय में कोई अनुराग है। जैसे भी जीवन बीत जाये वैसे ही उसकी स्थिति है। वह इस संसार में

यथा प्राप्त जीवन जीता है। संपूर्ण संकल्पों के अंत होने पर विश्रांत हुए महात्मा के लिए कहां मोह है, कहां संसार है, कहां ध्यान है, कहां मुक्ति है? जिसने इस संसार को वास्तव में देखा हो वह कहे कि यह नहीं है, नहीं है। जो कामना रहित है, वह तो इसको देखते हुए भी नहीं देखता।
अष्टावक्र कहते हैं कि जिस पुरुष ने सबसे अलग ब्रह्म को देखा है, उसी को ऐसा अनुभव है "अहं ब्रह्म" मैं ब्रह्म हूँ। उस को सारा जगत् ब्रह्म-रूप दिखाई देता है, और वह सर्व चिता से रहित होकर कुछ भी चिन्तन नहीं करता है। और जो ब्रह्म का चिंतन है कि मैं ब्रह्म हूँ, उसको भी वह अभ्यास नहीं करता है। जिसने अपने स्वरूप में कभी कोई विक्षेप देखा हो वह उसको रोके। तत्त्व को जानने वाले का विक्षेप कभी होता ही नहीं है, किसी साध्य के बिना वह क्या करे। मैं ब्रह्म हूँ ऐसा जानने वाला किस की साधना करे?

अष्टावक्र परम ज्ञानी की परिभाषा करते हैं: 'जो लोगों की तरह बरतता हुआ भी लोगों से भिन्न है। वह धीर पुरुष न अपनी समाधि को, न विक्षेप को और न दूषण, बंधन लिप्त होने को ही देखता है। ऐसा पुरुष न तो दावा करता कि मैं समाधिस्थ हूं, न दावा करता है कि मैं अलिप्त हूं, न दावा करता कि मैं वीतराग हूं।

तत्त्वज्ञ भाव और अभाव से रहित, तृप्त और कामना रहित होता है। लौकिक दृष्टि से कुछ उल्टा-सीधा करते हुए भी वह कुछ भी नहीं करता। वह अपने आत्मानन्द करके ही तप्त है, वह स्तुति और निन्दा आदि से रहित है, क्योंकि वह लोक दृष्टि से कर्ता हुआ भी अकर्ता है। आत्मज्ञान करके उसके कर्तापन का भाव सब नष्ट हो गए हैं। तत्त्वज्ञ का प्रवृत्ति या निवृत्ति का दुराग्रह नहीं होता। जब जो सामने आ जाता है तब उसे करके वह आनंद से रहता है। उस को प्रवृत्ति में और निवृत्ति में कोई हठ नहीं है। क्योंकि वह कर्ता-पन के अभिमान से रहित है। यदि प्रारब्ध के वश से विद्वान् को प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति करने को पड़ जाये, तब वह उन कर्मो को सुखपूर्वक करता है, और असंग भी बना रहता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २१

इस सूत्र में "शुष्क-पर्ण-वत्" जिस प्रकार एक सुखा वृक्ष से टूटा हुआ पत्ता हवा के झोंको से इधर-उधर उड़ता रहता है उसी प्रकार ज्ञानी जन संसार में कर्म करते हैं।

निर्वासनो निरालंबः स्वच्छन्दो मुक्तबन्धनः।
क्षिप्तः संस्कारवातेन चेष्टते शुष्क-पर्ण-वत् ॥१८-२१॥

निर्वासनः निरालम्बः स्वच्छन्द मुक्तबन्धनः - वासना रहित, आलम्बन रहित, स्वेच्छाचारी, और बंधन रहित ज्ञानी-
संसारवातेन क्षिप्तः शुष्कपर्णवत् चेष्टते - प्रारब्ध रूपी पवन के वेग से उसी प्रकार गतिशील होता है जैसे एक सूखा हुआ पत्ता चेष्टा करता है।

ज्ञानी कामना, आश्रय और परतंत्रता आदि के बंधनों से सर्वथा मुक्त होता है। प्रारब्ध रूपी वायु के वेग से उसका शरीर उसी प्रकार गतिशील रहता है जैसे वायु के वेग से सूखा पत्ता।

वासना मुक्त, स्वतंत्र, स्वच्छंदचारी और बंधन रहित पुरुष प्रारब्ध रूपी हवा से प्रेरित होकर शुष्क पत्ते की भांति व्यवहार करता है।

ज्ञानी जिस हेतु करके निर्वासनिक याने वासना मुक्त, वासना शून्य है, उसी हेतु करके वह निरालम्ब याने किसी पर आश्रित नहीं है, स्वतन्त्र भी है, अर्थात कर्तव्यता का जो अनुसंधान अर्थात चिन्तन है, उससे वह रहित है, और स्वच्छन्द भी है अर्थात वह राग-द्वेष आदि के अधीन नहीं है। और बन्धन का हेतु जो अज्ञान है, उससे रहित है। प्रारब्ध वश वह उसी प्रकार कर्म करता है जैसे तेज हवा में एक सूखा हुआ पता।
स्वच्छंद याने जिसने अपने भीतर के छंद को पा लिया, गीत को पा लिया। जो स्वयं के छंद को उपलब्ध हो गया। जिसने अपने अंतरतम के गीत को पा लिया।

जिसे अंतरतम की लय उपलब्ध हो गई। जो अब उस लय के साथ नाच रहा है। वही है अनाहत नाद, ओंकार। नाम उसे कुछ भी दो। बुद्ध उसे निर्वाण कहते हैं, महावीर उसे कैवल्य दशा कहते हैं। अष्टावक्र का शब्द है, स्वच्छंदता।

मुक्त बंधनः ...वही, केवल वही बंधन से मुक्त है।

जैसे सूखा पत्ता वृक्ष से टूट कर वायु द्वारा प्रेरित हुआ इधर-उधर डोलता है, वैसे ही ज्ञानी प्रारब्ध-रूपी वायु के कारण चलता हुआ इधर-उधर फिरता है। बस ऐसा ही ज्ञानी पुरुष हैं। जहां ले जायें हवाएं, चला जाए। जो करवाये प्रकृति, कर लें। अपनी मर्जी न रखें। अपनी आकांक्षा न थोपूं। निजी कोई आकांक्षा ही न है।

संसारवातेन--संसार की हवा से

He who is desireless, self-reliant, independent and free of bonds functions like a dead leaf blown about by the wind of causality. Blown by the wind of effects of the past actions (samskara), the desireless, independent, free and liberated person moves about like a dry leaf.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २२
ज्ञानी संसार से मुक्त है, शांत-मन भी है और राजा के समान शोभित भी।
असंसारस्य तु क्वापि न हर्षो न विषादिता।
स शीतलहमना नित्यं विदेह इव राजये ॥१८-२२॥

असंसारस्य न तु क्व अपि हर्ष च न विषादता - संसार से मुक्त ज्ञानी को न तो कभी हर्ष होता है, और न कभी विषाद याने दुःख,

स: शीतलमनः नित्यम् विदेहः इव राजते - वह तो शांत मन वाला सदा मुक्त की तरह शोभायमान रहता है।

जो संसार से मुक्त है वह न कभी हर्ष करता है और न विषाद। उसका मन सदा शीतल रहता है और वह (शरीर रहते हुए भी) विदेह के समान सुशोभित होता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक! ज्ञानी संसार से रहित है। संसार का हेतु अर्थात् कारण अज्ञान जिसमें न रहे, उसी का नाम अ-संसारी है और हर्ष विषाद आदि भी उसमें नहीं उत्पन्न होते हैं, इसी से वह शीतल हृदय है और विदेह-मुक्त की तरह वह रहता है।

असंसारस्य तु क्वापि न हर्षो न विषादता - ऐसे जिसके भीतर संसार न रहा--
'संसार मुक्त पुरुष को न तो कभी हर्ष है और न विषाद।

स शीतलमना नित्यं विदेह इव राजते - वह शांत मन सदा विदेह की भांति शोभता है।'
अ-संसारस्य का अर्थ है, जिसके भीतर संसार न रहा; या जिसके लिए संसार न रहा। संसार का अर्थ है, भीतर बसी वासनाएं, कामनाएं, इच्छाएं--उनका जाल। कुछ पाने की इच्छा संसार है। कुछ होने की इच्छा संसार है। महत्वाकांक्षा संसार है।

स शीतलमना नित्यं विदेह इव राजते - ऐसे पुरुष का मन हो गया शीतल--
शीतलमना। तो न तो आदमी दुख को झेल पाता, न सुख को झेल पाता है। और दोनों ही स्थिति में आदमी का चित्त उत्तेजना से भर जाता है। उत्तेजना यानी गर्मी। शीतलता खो जाती है। और शीतलता में शांति है। वह तो राजसिंहासन पर बैठ गया।

नित्यं विदेह इव राजते - वह तो देह नहीं रहा अब, विदेह हो गया। क्योंकि सुख और दुख से जो प्रभावित नहीं होता है वह देह के पार हो गया। सुख और दुख से देह ही प्रभावित होती है। ये सब देह के ही गुण धर्म हैं: सुख और दुख से आंदोलित हो जाना। विदेह हो गया। देह के पार हो गया, अतिक्रमण हो गया।

There is neither joy nor sorrow for one who has transcended samsara. He lives always with a peaceful mind and as if without a body.
Never is joy or sorrow, for one who has transcended the worldly experiences. Tranquil in mind, he lives like one without a body.

This supreme state is practically described in Yoga-Vasistha: 'Later, having reached holy of the holies, this unborn state, his tranquil mind established in It, he never grieves even amidst the greatest calamities.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २३
आत्मवान ज्ञानी के लिए त्याग और ग्रहण नहीं हैं।
कुत्रापि न जिहासास्ति नाशो वापि न कुत्रचित्।
आत्मारामस्य धीरस्य शीतल अच्छतर आत्मनः ॥१८-२३॥

आत्मारामस्य शीतल अच्छतर आत्मनः धीरस्य - आत्मा में रमण करने वाले, शीतल और अति निर्मल चित्त वाले ज्ञानी को,
न कुत्र अपि जिहासा अस्ति वा अपि न कुत्रचित् आशा अस्ति - न कहीं त्याग की इच्छा है और न कहीं ग्रहण की इच्छा है।

जिसका अंतर्मन शीतल और स्वच्छ है, जो आत्मा में ही रमण करता है, उस धीर पुरुष की न तो किसी त्याग की इच्छा होती है और न कुछ पाने की आशा।

अष्टावक्र कहते है कि हे जनक! अपने आत्मा में ही जो नित्य रमण करनेवाला है, उसका चित्त भी स्थिर रहता है। उसकी इच्छा किसी पदार्थ के ग्रहण और त्याग में नहीं रहती है और न वह अनर्थ को करता है, क्योंकि अनर्थ का हेतु उसमें बाकी नहीं रहा है।

'आत्मा में रमण करनेवाले और शीतल तथा शुद्ध चित्त वाले धीर पुरुष की न कहीं त्याग की इच्छा है और न कहीं पाने की इच्छा है।'

स्वच्छंद आत्मा में रमण करने वाला–आत्मा-रामस्य। आत्मा में ही अब अपना रस लेने लगा। आत्म-रति, आत्मा में रमण, यह धार्मिक का लक्षण है। धार्मिक वही है, जिसे यह कला आ गई कि अपना रस अपने भीतर है; और जो अपने ही रस को चूसने लगा।

इसलिए श्रीकृष्ण अर्जुन से कहते हैं "आत्मवान भव अर्जुनः" (गीत २.४५)
He whose joy is in himself, and who is peaceful and pure within has no desire for renunciation or sense of loss in anything.

The wise, who delights in the Self, whose mind is serene and pure, has no desire to renounce anything whatsoever, nor does he feel any loss anywhere.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २४
प्रारब्ध वश कर्म करने वाले ज्ञानी के लिए मान-अपमान कुछ भी नहीं है।

प्रकृत्या शून्यचित्तस्य कुर्वतोऽस्य यदृच्छया।
प्राकृतस्येव धीरस्य न मानो नावमानता ॥१८-२४॥

प्रकृत्या यदृच्छया प्राकृतस्य इव कुर्वतः अस्य शून्यचित्तस्य - स्वभाव से प्रारब्ध करके अज्ञानी की तरह करता हुआ इस विकार रहित चित्त वाले,
धीरस्य न मानः च न अवमानता - ज्ञानी को न मान है और न अपमान है।

जिस धीर पुरुष का चित्त स्वभाव से ही निर्विषय है, वह साधारण मनुष्य के समान प्रारब्ध वश बहुत से कार्य करता है पर उसका उसे न तो मान होता है और न अपमान ही।

स्वभाव से ही जिसका चित्त शून्य है, अर्थात् विकार से रहित है, कदापि विकारी नहीं होता है। आत्मा में ही जो शान्ति को प्राप्त हुआ है, ऐसा जो ज्ञानवान् पुरुष है, व अज्ञानी की तरह प्रारब्ध वश से चेष्टा को करता हुआ भी हर्ष और शोक को नहीं प्राप्त होता है। अपने मान - अपमान का भी उसका अनुसंधान नहीं है।

स्वाभाविक रूप से शून्य चित्त? चेष्टा से नहीं, प्रयास से नहीं, अभ्यास से नहीं, यत्न से नहीं; स्वभावतः, समझ से, बोध से, जागरूकता से जिसने इस सत्य को समझा कि सुख मेरे भीतर है।

कबीर कहते हैं, साधो सहज समाधि भली। सहजता से।

For the man with a naturally empty mind, doing just as he pleases, there is no such thing as pride or false humility, as there is for the natural man.

Void in mind by nature and doing what comes of itself unasked, the wise one, unlike a common man, is not affected by honour or dishonor.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २५
ज्ञानी पुरुष के सारे कर्म अकर्म हैं याने कर्म-फल से रहित हैं।
कृतं देहेन कर्मेदं न मया शुद्धरूपिणा।
इति चिन्तानुरोधी यः कुर्वन्नपि करोति न ॥१८-२५॥

इदम् कर्म देहेन कृतम् मया शुद्धरूपिणा न - यह कर्म देह के द्वारा किया गया है मुझ शुध्द-रूप ने नहीं,
इति चिन्तानुरोधी सः कुर्वन् अपि न करोति - इस प्रकार जो चिंता करने वाला वह कर्म करता हुआ भी कर्म नहीं करता है।

'यह कर्म शरीर ने किया है, मैंने नहीं, मैं तो शुद्ध स्वरूप हूँ'- इस प्रकार जिसने निश्चय कर लिया है, वह कर्म करता हुआ भी नहीं करता।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक! ज्ञानी ऐसा मानता है कि यह कर्म देह ने किया है, शुद्ध रूप आत्मा ने नहीं किया है। इसी कारण वह कर्मों को करता हुआ भी कुछ नहीं करता है।

जब तुम अपने स्वरूप में डूब जाते हो तो तुम्हें पता चलता है, जो हो रहा है, या तो शरीर का है या मन का है; या शरीर और मन के बाहर फैली प्रकृति का है। मेरा किया हुआ कुछ भी नहीं। मैं अकर्ता हूं। मैं केवल साक्षी मात्र हूं। उसे कोई कर्म छूता नहीं। वह अकर्ता हो गया। करते हुए अकर्ता हो गया।

गृहस्थ का यही अर्थ है: जिसने देह को अपना होना समझ लिया, वह गृहस्थ। और जिसने देह को देह समझा और अपने को पृथक समझा, वही संन्यस्त - संन्यासी जैसा।

गीता अध्याय ४ कर्म ज्ञान सन्यास योग श्लोक ४.२०-२१
अपने कर्म फलों की सारी आसक्ति को त्याग कर सदैव संतुष्ट तथा स्वतन्त्र रहकर वह सभी प्रकार के कार्यों में व्यस्त रहकर भी कोई सकाम कर्म नहीं करता।

ऐसा ज्ञानी पुरुष पूर्णरूप से संयमित मन तथा बुद्धि से कार्य करता है, अपनी सम्पत्ति के सारे स्वामित्व को त्याग देता है और केवल शरीर-निर्वाह के लिए कर्म करता है। इस तरह कार्य करता हुआ वह पाप रूपी फलों से प्रभावित नहीं होता है। जो स्वतः होने वाले लाभ से संतुष्ट रहता है, जो द्वन्द्व से मुक्त है और ईर्ष्या नहीं करता, जो सफलता तथा असफलता दोनों में स्थिर रहता है, वह कर्म करता हुआ भी कभी बँधता नहीं। जिसकी आसक्ति सर्वथा नष्ट हो गई है, जो देह-अभिमान और ममता से रहित हो गया है, जिसका चित्त निरन्तर परमात्मा के ज्ञान में स्थित रहता है - ऐसा केवल यज्ञ सम्पादन के लिए कर्म करने वाले मनुष्य के सम्पूर्ण कर्म भलीभाँति विलीन हो जाते हैं। कर्ता, कर्म और क्रिया, ये सब एक ही भगवान् के विभिन्न प्रकट-रूप हैं और भगवान् को यज्ञ के रूप में समर्पित किया गया कर्म बन्धनकारी नहीं होता।

गीता अध्याय ५, ८-९, १३: तत्व को जानने वाला सांख्य योगी तो देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूँघता हुआ, भोजन करता हुआ, गमन करता हुआ, सोता हुआ, श्वास लेता हुआ, बोलता हुआ, त्यागता हुआ, ग्रहण करता हुआ तथा आँखों को खोलता और मूँदता हुआ भी, सब इन्द्रियाँ अपने-अपने अर्थों में बरत रही हैं- इस प्रकार समझकर निःसंदेह ऐसा मानें कि मैं कुछ भी नहीं करता हूँ। अन्तःकरण जिसके वश में है, ऐसा सांख्य योग का आचरण करने वाला पुरुष न

करता हुआ और न करवाता हुआ ही नौ द्वारों वाले शरीर रूप घर में सब कर्मों को मन से त्यागकर परमात्मा के स्वरूप में स्थित रहता है।

This action was done by the body but not by me. The pure-natured person thinking like this, is not acting even when acting.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २६
ज्ञानी विषयों के कर्म करता हुआ भी विषयी नहीं होता। Work for work sake
अतद्वादीव कुरुते न भवेदपि बालिशः।
जीवन्मुक्तः सुखी श्रीमान् संसरन्न अपि शोभते ॥१८-२६॥

अतद्वादी इव अहम् इदम् कार्य न करिष्यामि जीवन्मुक्तः कुरुते - उल्टा याने विरुद्ध कहने वाले की तरह मैं इस कार्य को नहीं करूँगा जो कार्य जीवन मुक्त ज्ञानी करते हैं,
अपि बालिश न भवेत् अतएव संसरन् सः सुखी श्रीमान् शोभते - तो भी ज्ञानी पुरुष मूर्ख नहीं होता है याने मोह को नहीं प्राप्त होता है, इसीलिए व्यवहार को करता हुआ वह सुखी श्रीमान शोभा को प्राप्त होता है।

सुखी और श्रीमान जीवनमुक्त विषयी के समान कार्य करता है, परन्तु विषयी नहीं होता है वह तो सांसारिक कार्य करता हुआ भी शोभा को प्राप्त होता है।

जीवनमुक्त उस सामान्य जन की तरह ही कर्म करता है, जो कहता कुछ है और करता कुछ और है।

मैं इस कार्य को करूँगा ऐसा न कहता हुआ जीवनमुक्त प्रारब्ध वश से कार्य को करता है, पर बालक की तरह वह मूर्ख नहीं हो जाता है। सांसारिक व्यवहार को करता हुआ भी वह प्रसन्न शान्त चित्त वाला शोभायमान प्रतीत होता है।

He who acts without being able to say why, but not because he is a fool, he is one liberated while still alive, happy and blessed. He thrives even in samsara.

अतद्वा दी इव (atad-vadi) - like one who does not say why. he has undertaken a certain activity; he is not able to state his motive.

The Liberated in life even though acts like one, who does not say why he is acting so, is not, thereby, a fool. He flourishes in the world and is happy and even blessed.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २७
विचारों से निवृत ज्ञानी न कल्पना, न श्रवण, और न देखता है।
नाना विचार सुश्रान्तः धीरः विश्रान्तिम् आगतः
न कल्पते न जाति न शृणोति न पश्यति ॥१८-२७॥

यत् नाना विचार सुश्रान्तः धीरः विश्रान्तिम् आगतः - जिस कारण द्वैत के विचार से निवृत्त हुआ ज्ञानी शांति को प्राप्त हुआ है,
अतएव सः न कल्पते न जानाति न शृणोति न पश्यति - इसी कारण वह न कल्पना करता है, न सुनता है, और न देखता है।

जो धीर पुरुष अनेक विचारों से थककर अपने स्वरूप में विश्राम पा चुका है, वह न कल्पना करता है, न जानता है, न सुनता है और न देखता ही है।

'जो धीर पुरुष अनेक प्रकार के विचारों से थककर शांति को उपलब्ध होता है, वह न कल्पना करता है, न जानता है, न सुनता है, न देखता है।'

हे शिष्य ! नाना प्रकार के विचारों से रहित ज्ञानी अन्तरात्मा में ही शान्ति को प्राप्त रहता है। वह संकल्प आदि मन के व्यापारों को नहीं करता है और न बुद्धि के व्यापारों को करता है, और न वह इन्द्रियों के व्यापारों को करता है, क्योंकि उसमें कर्त्तव्य-कर्म आदि का अभिमान नहीं है।

'जो धीर पुरुष अनेक प्रकारों के विचारों से थककर'--'शांति को उपलब्ध होता है, वह न कल्पना करता है, न जानता है, न सुनता है, न देखता है।' तभी मिलती है विश्रांति, विराम, जब नाना विचारों में दौड़कर थक गये तुम। जीवन का अनुभव लेकर लौट आये घर।

He who has had enough of endless considerations and has attained to peace, does not think, know, hear or see.
The wise man who has withdrawn himself from diverse reasonings and has attained complete repose, neither thinks nor knows nor hears nor sees.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २८
ज्ञानी मुमुक्षु और द्वैत से मुक्त ब्रह्म में स्थित है।
असमाधेः अविक्षेपानत् न मुमुक्षुः न च इतरः।
निश्चित्य कल्पितं पश्यन् ब्रह्मैवास्ते महाशयः ॥१८-२८॥

महाशयः असमाधेः मुमुक्षुः न च अविक्षेपात् इतरः - ज्ञानी समाधि रहित होने से मुमुक्षु नहीं है और द्वैत भ्रम के आभाव से बध्द नहीं है,
परन्तु निश्चित्य इदम् सर्वम् कल्पितम् पश्यन् ब्रह्म एव आस्ते - परन्तु निश्चय करके इस सब जगत को कल्पित समझता हुआ ब्रह्म-वत स्थित रहता है।

ऐसा ज्ञानी समाधि में आग्रह न होने के कारण मुमुक्षु नहीं और विक्षेप न होने के कारण विषयी नहीं है। मेरे अतिरिक्त जो कुछ भी दिख रहा है वह सब कल्पित ही है - ऐसा निश्चय करके सबको देखता हुआ वह ब्रह्म ही है।

महाशय पुरुष विक्षेप रहित और समाधि रहित होने के कारण न मुमुक्षु है, न गैर-मुमुक्षु है; वह संसार को कल्पित देख ब्रह्म-वत रहता है। मुमुक्षा का अर्थ होता है: मोक्ष की आकांक्षा, स्वतंत्र होने की आकांक्षा। मोक्ष का स्वभाव ऐसा है कि कोई भी आकांक्षा हो तो मोक्ष संभव न हो पायेगा। मोक्ष की आकांक्षा भी बाधा बन जायेगी। आकांक्षा मात्र बंधन बन जाती।

परमात्मा को पाने की आकांक्षा भी अंतिम बंधन है; आखिरी बंधन है।

महाशय का अर्थ होता है, जिसका आशय विराट हो गया, महा-आशय। जिसका आशय आकाश जैसा हो गया, जिसके आशय पर कोई सीमा न रही। आकांक्षा से मुक्त जिसका आकाश हो गया वही महाशय है।

जब तक तुम्हारे मन में आकांक्षा है तब तक विक्षेप भी रहेगा। अष्टावक्र कहते हैं, महाशय हो जाओ, सब जगह से छोड़ दो। आकांक्षा का स्वभाव समझ लो। आकांक्षा का स्वभाव ही तरंगें उठा रहा है।

महाशय का अर्थ है, जिसने अंतिम वासना भी छोड़ दी। मोक्ष को पाने की वासना भी छोड़ दी। ऐसा व्यक्ति विक्षेप रहित।

अष्टावक्र कहते हैं, 'और समाधि रहित - जब विक्षेप ही न रहा तो समाधि की क्या जरूरत? न तो मुमुक्षा है, न न-मुमुक्षा है। न समाधि है, न विक्षेप।

ज्ञानी को संसार मिट नहीं जाता, स्वप्न-वत हो जाता है।

निश्चित्य कल्पितं...एक ही बात निश्चित हो जाती है कि कल्पना मात्र है।

पश्यन् ब्रह्मैवास्ते महाशयः - और ऐसा देखकर महाशय, ज्ञानी ब्रह्म में ठहर जाता। अपने ब्रह्म स्वरूप में लीन हो जाता। डुबकी लगा लेता है। ठहर जाता। केंद्र पर आ जाता। कल्पना है संसार, ऐसा जानकर अब कल्पना के पीछे दौड़ता नहीं।

पतंजलि पूरे होते हैं समाधि पर; और अष्टावक्र की यात्रा ही शुरू होती है समाधि को छोड़ने से। जहां अंत आता है पतंजलि का वहीं प्रारंभ है अष्टावक्र का। अष्टावक्र आखिरी वक्तव्य हैं। इससे ऊपर कोई वक्तव्य कभी दिया नहीं गया। यह इस जगत की पाठशाला में आखिरी पाठ है।

ज्ञानी मुमुक्षु नहीं होता है, क्योंकि विक्षेप की निवृत्ति के लिये मुमुक्षु समाधि को करता है। ज्ञानी में विक्षेप है नहीं, इसी लिये वह समाधि को नहीं करता है। उसमें बन्ध भी नहीं है, क्योंकि द्वैत भ्रम उसका नष्ट हो गया है । जिसको द्वैत भ्रम होता है उसी को बंध भी होता है।

He who is beyond mental stillness and distraction, does not desire either liberation or anything else. Recognizing that things are just constructions of the imagination, that great soul lives as God here and now.

Since the wise one has no agitations and does not practice meditation, he is not an aspirant for Liberation nor is he, in bondage. Having known the universe to be a figment of his imagination, even though he sees it, he exists as Brahman itself.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र २९
ज्ञानी - मन, वचन और कर्म से कोई कार्य नहीं करता, अज्ञानी शरीर से नहीं तो मन से कर्म को करता है।
यस्य अन्तः स्यात् अहंकारः न करोति करोति सः।
निरहंकार धीरेण न किंचित् कृतम् कृतम्  ॥१८-२९॥

यस्य अन्तः अहंकारः स्यात् सः यद्यपि लोकदृष्ट्या न करोति तो अपि करोति - जिसके अन्तःकरण में अहंकार का अध्यास है, वह यद्यपि लोक-दृष्टि करके नहीं कर्म करता है, तो भी मन में संकल्प आदि कर्म करता है।
निरहंकार धीरेण यद्यपि लोकदृष्ट्या न किञ्चित्, तथापि स्वदृष्ट्या तत् कृतम् - अहंकार रहित ज्ञानी करके यद्यपि लोक दृष्टि से कुछ भी नहीं किया गया है तथापि अपनी दृष्टि से वह किया गया है।

जिसके अन्तःकरण में अहंकार विद्यमान है वह देखने में कर्म न करे तो भी करता है। पर जो धीर पुरुष निरहंकार है, वह सब कुछ करते हुए भी कर्म नहीं करता।

जिस पूरुष के अंतःकरण में अहंकार का अध्यास होता है, वह लोक-दृष्टि करके न करता हुआ भी संकल्प-आदि को करता है। शरीर से न सही, मन से, विचार से कर्म करता है।

'जिसके अंतःकरण में अहंकार है, वह जब कर्म नहीं करता है तो भी करता है। और अहंकार रहित धीर पुरुष जब कर्म करता है तो भी नहीं करता है।'

अहंकार है तो तुम कुछ न करो तो भी कर्म हो रहा है। क्योंकि अहंकार का अर्थ ही यह भाव है कि मैं कर्ता हूं। और अगर अहंकार गिर गया तो तुम लाख कर्म करो तो भी कुछ नहीं हो रहा है। क्योंकि अहंकार के गिरने का अर्थ है कि परमात्मा कर्ता है, मैं नहीं।

जब तक जीवन है तब तक कृत्य है: कर्म से भागने का तो कोई उपाय नहीं। जो भी करोगे वही कर्म होगा। इसलिए कर्म से तो भागने की चेष्टा करना ही मत। उसमें तो धोखा बढ़ेगा।
असली कर्म है अहंकार से मुक्त होना। कर्ता के भाव को गिराना। इसको ही तो अष्टावक्र ने कहा, सूखे पत्ते की भांति। हवा जहां ले जायें, सूखा पत्ता चला जाता है।

अष्टावक्र कहते हैं, अगर अहंकार है तो कर्म है। कर्ता है तो कर्म है। और अगर अहंकार रहित धीर पुरुष बन गये तुम, तो फिर कर्म भी हो तो भी कर्म नहीं। कर्म को अकर्म में नहीं बदलना है, कर्ता को अकर्ता में बदलना है।

गीता अध्याय ३ कर्म योग श्लोक ५ में भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं
न हि कश्चित् क्षणम् अपि जातु तिष्ठति अकर्म कृत् - निश्चय ही कोई किसी भी काल में क्षण मात्र भी कर्म किये बिना नहीं रहता, क्योंकि
प्रकृति जैः गुणैः - प्रकृति की गुणों से उत्पन्न
कार्यते हि अवशः कर्म सर्वः - कर्म करने के लिए सभी विवश हैं।

निःसंदेह कोई भी मनुष्य किसी भी काल में क्षणमात्र भी बिना कर्म किए नहीं रहता क्योंकि सारा मनुष्य समुदाय प्रकृति जनित गुणों द्वारा परवश हुआ कर्म करने के लिए बाध्य किया जाता है।

He who feels responsibility within, acts even when not acting, but there is no sense of done or undone for the wise man who is free from the sense of responsibility.

He who has the ego sense in him within, acts (mentally), even though he does not act (physically). Surely, the wise one, who is

free from the sense of ego, does not act (mentally), even though he acts (physically).

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३०
न उद्विग्नम् न च सन्तुष्टम् अकर्तृ स्पन्द वर्जितं।
निराशं गतसन्देहं चित्तं मुक्तस्य राजते ॥१८-३०॥

मुक्तस्य अकर्तृस्पन्द वजितम् न उद्विग्नम् - ज्ञानी का कर्तृत्व-रहित और संकल्प-विकल्प रहित,
च निराशम् गतसंदेहम् चित्तम् न संतुष्टम् राजते - आशा- रहित, संदेह-रहित, चित्त में न द्वेष है और न संतुष्टि को प्राप्त होता है।

कर्तृत्व - कर्ता होने का भाव
मुक्त पुरुष के चित्त में न उद्वेग है, न संतोष और न कर्तृत्व का अभिमान ही है उसके चित्त में न आशा है, न संदेह ऐसा चित्त ही सुशोभित होता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि जीवनमुक्त का चित्त प्रकाश-रूप है, इसी वास्ते वह उद्वेग को नहीं प्राप्त होता है। क्योंकि उद्वेग का हेतु जो द्वैत है, वह उसके चित्त में नहीं रहा है, और संकल्प-विकल्प से भी शून्य है, इसी वास्ते उसका चित्त जगत् से निराश है, और संदेह से भी रहित है। क्योंकि संदेह का हेतु जो अज्ञान है, वह उसमें नहीं रहा।

अष्टावक्र कहते हैं, संतोष भी उद्वेग की छाया है। जो उद्विग्न होता है वह कभी-कभी संतुष्ट भी होता है। लेकिन जिसका उद्वेग ही चला गया, अब कैसा संतोष! जहां असंतोष न रहा वहां कैसा संतोष! जब असंतोष ही न रहा तो संतोष भी गया। 'कर्तृत्व रहित...और ऐसा व्यक्ति अब नहीं देखता कि मेरा कोई कर्तृत्व है, कि मुझे कुछ करना है। जो अस्तित्व करा लेता, हवा का झोंका जहां ले जाता सूखे पत्ते को,

चला जाता। अब वह कर्तव्य की भाषा में नहीं बोलता। अब वह यह नहीं कहता, यह मेरा कर्तृत्व है।

‘आशारहित...अष्टावक्र कहते हैं, ऐसा व्यक्ति आशा-रहित है। वह कोई आशाएं नहीं बांधता। जब आकांक्षा ही न रही तो आशा कैसी!
निराशं गतसंदेहम्...संदेह-रहित है। अब उसको कोई संदेह नहीं है कि क्या सच है और क्या झूठ है।

कृष्ण ने अर्जुन से कहा, तू मत भाग क्योंकि अगर उसे मारना ही है...और तू जान कि जिनको तू यहां खड़े देखता है युद्ध में, वे मर ही चुके हैं। तू सिर्फ निमित्त मात्र है। तू नहीं मारेगा, कोई और मारेगा।
स्पंदरहित...स्पंद उठते ही हैं वासना के कारण, आकांक्षा के कारण। नये-नये स्पंद उठते हैं।

‘मुक्त पुरुष का चित्त ध्यान या कर्म में प्रवृत्त नहीं होता है, लेकिन वह निमित्त या हेतु के बिना ही ध्यान करता और कर्म करता है।’

‘मुक्त पुरुष का चित्त ध्यान या कर्म में प्रवृत्त नहीं होता है...।’

अष्टावक्र कहते हैं, न तो उसे कर्म की कोई आकांक्षा है, न ध्यान की कोई आकांक्षा है। आकांक्षा ही नहीं है। न तो वह अशांत होना चाहता है, न वह शांत होना चाहता है। वह कुछ होना ही नहीं चाहता। वह तो जो है उसके साथ राजी है। उसका राजी पन परिपूर्ण है, समग्र है। वह किसी तरह की वासना से ग्रसित नहीं है। उसके भीतर न कोई निमित्त है, न कोई हेतु है। जो प्रभु करवा लेता है, जब। कभी कर्म करवा लेता तो वह कर्म करता, कभी ध्यान करवा लेता तो वह ध्यान करता।

The mind of the liberated man is not upset or pleased. It shines unmoving, desireless, and free from doubt.
The mind of the Liberated is neither troubled nor pleased. It is actionless, free from fluctuations, desireless and purged of all doubts.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३१ से ४० का सारांश
मूढ़ याने अज्ञानी और धीर याने ज्ञानी पुरुष की सोच में विरोधाभास।
मुक्त पुरुष का चित्त, ध्यान या कर्म में प्रवृत्त नहीं होता है...।'
अष्टावक्र कहते हैं, न तो उसे कर्म की कोई आकांक्षा है, न ध्यान की कोई आकांक्षा है। आकांक्षा ही नहीं है। न तो वह अशांत होना चाहता है, न वह शांत होना चाहता है। वह कुछ होना ही नहीं चाहता। वह तो जो है उसके साथ राजी है। मूढ़ पुरुष तत्व-ज्ञान की बात सुनकर समाधि लगने लगता है पर ज्ञानी तत्त्व-ज्ञान की बात सुनकर मूढ़-वत हो जाता है। संसार में ऐसा व्यवहार करने लगता जैसे वह कुछ जानता ही नहीं; मूढ़-वत हो जाता। मोक्ष की इच्छा वाले मुमुक्षु-जन चित्त की एकाग्रता के लिये और अन्य निवृत्ति याने मुक्ति के लिये यत्न करते हैं। परन्तु धीर पुरुष प्रवृत्ति - निवृत्ति दोनों ही नहीं देखता है। क्योंकि वह अपने स्वरूप में ही स्थित है।

अष्टावक्र कहते हैं - अज्ञानी पुरुष को प्रयत्न अथवा अ-प्रयत्न (प्रवृत्ति- निवृत्ति याने कर्म या संन्यास) से सुख को प्राप्त नहीं होता है। ज्ञानी पुरुष केवल तत्व को निश्चय पूर्वक जानकर सुखी हो जाता है। आत्मा के सम्बन्ध में जो लोग अभ्यास में लग रहे हैं, वे अपने शुद्ध, बुद्ध, प्रिय, पूर्ण, निष्प्रपंच और निरामय ब्रह्म-स्वरूप को नहीं जानते। अज्ञानी मनुष्य कर्म रूपी अभ्यास से मुक्ति नहीं पा सकता और ज्ञानी कर्म रहित होने पर भी केवल ज्ञान से मुक्ति प्राप्त कर लेता है। अज्ञानी को ब्रह्म का साक्षात्कार नहीं हो सकता क्योंकि वह ब्रह्म होना चाहता है। ज्ञानी पुरुष इच्छा न करने पर भी परब्रह्म बोध स्वरूप में रहता है।

अज्ञानी वेदान्त-शास्त्र और आत्म-वित् गुरु के आधार के बिना ही केवल चित्त के निरोध से ही मोक्ष चाहता है। ज्ञानी सभी अनर्थों की जड़ इस संसार की सत्ता को मनाता ही नहीं। अज्ञानी शांति नहीं प्राप्त कर सकता क्योंकि वह शांत होने की इच्छा से ग्रस्त है। ज्ञानी पुरुष तत्त्व का दृढ़ निश्चय करके सदैव शांत चित्त ही रहता है। अज्ञानी को आत्म-साक्षात्कार कैसे हो सकता है जब वह दृश्य पदार्थों के

आश्रय को स्वीकार करता है। ज्ञानी पुरुष तो वे हैं जो दृश्य पदार्थों को न देखते हुए अपने अविनाशी स्वरूप को ही देखते हैं।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३१
निर्ध्यातुं चेष्टितुं वापि यत् चित्तम् न प्रवर्तते।
निर्नि मित्तम् इदम् किन्तु निर्ध्यायेति विचेष्टते ॥१८-३१॥

ज्ञानिनः यत् चित्तम् तत् निर्ध्यातुम् वा अपि चेष्टितुम् न प्रवर्तते - ज्ञानी का जो चित्त है वह निष्क्रिय भाव में स्थित होने को अथवा चेष्टा करने को नहीं प्रवृत्त होता है।
किन्तु इदम् निर्नि मित्तम् निर्ध्यायति, विचेष्टते - परन्तु वह चित्त संकल्प रहित निश्चल होता है और नाना प्रकार की चेष्टा को करता है।

जीवनमुक्त का चित्त न तो ध्यान से विरत होने के लिए और न व्यवहार करने की चेष्टा करता है। निमित्त के शून्य होने पर वह ध्यान से विरत भी होता है और व्यवहार भी करता है।

मुक्त पुरुष का चित्त ध्यान या कर्म में प्रवृत्त नहीं होता है, लेकिन वह निमित्त या हेतु के बिना ही ध्यान करता और कर्म करता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि जिस ज्ञानी का चित्त संकल्प विकल्प रूपी चेष्टा करने में प्रवृत्त नहीं होता है, किन्तु वह चित्त के निश्चल और शुद्ध होने से अपने स्वरूप में स्थिर होता है।

'मुक्त पुरुष का चित्त ध्यान या कर्म में प्रवृत्त नहीं होता है...।'

अष्टावक्र कहते हैं, न तो उसे कर्म की कोई आकांक्षा है, न ध्यान की कोई आकांक्षा है। आकांक्षा ही नहीं है। न तो वह अशांत होना चाहता है, न वह शांत होना चाहता है। वह कुछ होना ही नहीं चाहता। वह तो जो है उसके साथ राजी है।

कबीर दास जी कहते हैं:
साधो सहज समाधि भली।

जहं-जहं डोलौं सो परिकरमा, जो कछु करौं सो सेवा।
जब सोवौं तब करौं दंडवत, पूजौं और न देवा।।

इसी को कबीर ने सहज समाधि कहा है। अब जो प्रभु करवाता, जैसा करवाता बस वैसा; उससे अन्यथा नहीं।

He whose mind does not set out to meditate or act, meditates and acts without an object.

The mind of the Liberated one does not engage itself either in meditation or in activity. It becomes meditative and active without any motive spontaneously. He cannot continue meditation, either for the purpose of withdrawing his sense organs or to calm down the pulsations of thoughts in his mind. Meditation is the function that an ego can undertake for its awakening. The already awakened can no longer pursue meditation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३२
तत्त्वम् यथा अर्थम् आकर्ण्य मन्दः प्राप्नोति मूढताम्
अथवा याति सङ्कोचम अमूढः कः अपि मूढवत् ॥१८-३२॥

मन्दः तत्त्वम् यथार्थम् आकर्ण्य प्राप्नोति अथवा सङ्कोचम् आयाति - अज्ञानी तत्त्व पदार्थ अर्थात उपनिषद आदि को सुन कर मूढ़ता अर्थात संशय-विपर्यय को प्राप्त होता है, अथवा चित्त की समाधि को प्राप्त होता है

च तथा एव कः अपि अमूढः मूढवत् मूढताम् बाह्या-दृष्ट्या प्राप्नोति - और वैसे ही और कोई ज्ञानी अज्ञानी की तरह मूढ़ता को अर्थात संशय-विपर्यय याने व्यवहार को बाह्य दृष्टि से प्राप्त होता है। (मूढ़-वत)

अविवेकी पुरुष यथार्थ तत्त्व का वर्णन सुनकर और अधिक मोह को प्राप्त होता है या संकुचित हो जाता है। कभी-कभी तो कुछ बुद्धिमान भी उसी अविवेकी के समान व्यवहार करने लगते हैं।

वह जो मंदबुद्धि है, यथार्थ तत्त्व को सुनकर भी मूढ़ता को ही प्राप्त होता है। और जो ज्ञानी है, वह मूढ़-वत होकर संकोच या समाधि को प्राप्त होता है।

हे शिष्य ! मन्द पुरुष 'तत्' और 'त्वं' पद के कल्पित भेद को श्रुति से श्रवण करके भी संशय-विपर्यय के कारण मूढ़ता को ही प्राप्त होता है अथवा 'तत्' और 'त्वं' पद के अभेद अर्थ के जानने के लिये समाधि को लगाता है। परन्तु हजारों में कोई एक पुरुष अंतर से शान्त चित्त वाला होकर, बाहर से मूढ़-वत् व्यवहार करता है।

यहां मूढ़ तत्व की बात सुनकर भी और मूढ़ हो जाता है और यहां ज्ञानी तो ऐसा कुशल होता कि ज्ञान की बात सुनकर मूढ़-वत हो जाता है। संसार में ऐसा व्यवहार करने लगता जैसे मैं कुछ जानता ही नहीं; मूढ़-वत हो जाता। और इस तरह संसार से अपने बहुत से व्यर्थ के संबंध छुड़ा लेता है। मूढ़-वत हो जाता है तो लोग उसका पीछा ही छोड़ देते। मूढ़-वत हो जाता है तो लोग उसकी चिंता नहीं करते। मूढ़-वत

हो जाता है तो लोग उसे उलझनों में नहीं डालते। मूढ़-वत हो जाता है तो कोई उसे किसी काम में नहीं उलझाता।

कहते हैं, महावीर जब संन्यस्त होना चाहते थे तो उन्होंने आज्ञा मांगी। लेकिन मां ने कहा, जब तक मैं जीवित हूं, संन्यास नहीं। तो वे रुक गये। फिर मां चल बसी। मरघट से लौटते थे, भाई से कहा, कि अब मैं संन्यास ले लूं? क्योंकि मां से वादा किया था, वह भी बात हो गई, वह भी चल बसी। भाई ने कहा, यह कोई वक्त है? इधर हम मां के मरने की पीड़ा से मरे जा रहे हैं कि मां चल बसी और तू छोड़ जाने की बात करता है? भूलकर यह बात मत करना।

तो वे चुप हो रहे। लेकिन फिर उन्होंने जीवन का एक ऐसा ढंग अख्तियार किया कि घर में किसी को पता ही नहीं चलता कि वे हैं भी कि नहीं। वे ऐसे चुप हो गये, ऐसे संकोच को उपलब्ध हो गये कि साल-दो साल में घर के लोगों को ऐसा लगने लगा कि उनका घर में रहना-न रहना बराबर है। आखिर घर के लोगों ने ही कहा कि अब हम आपको रोकें, यह ठीक नहीं। आप तो जा ही चुके। देह मात्र यहां है, प्राण-पखेरू तो जा चुके। आपकी आत्मा तो जा चुकी जंगल। अब हम रोकेंगे नहीं। घर के किसी काम में, घर की किसी व्यवस्था में कोई मंतव्य न देते। धीरे-धीरे सरक गये; शून्यवत हो गये। इसका नाम है संकोच।

लेकिन कोई ज्ञानी मूढ़-वत होकर संकोच या समाधि को प्राप्त होता है। ज्ञानी सब कुछ जान कर मूढ़ होने का नाटक करता है।

A stupid man is bewildered when he hears the real truth, while even a clever man is humbled by it just like the fool.

An unintelligent person becomes confused on hearing the real Truth, but some intelligent man withdraws within (and lives) like a fool.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३३
एकाग्रता निरोधो वा मूढैः अभ्यस्यते भृशं।
धीराः कृत्यं न पश्यन्ति सुप्तवत् स्वपदे स्थिताः ॥१८-३३॥

मूढः एकाग्रता वा निरोधः भृशम् अभ्यस्यते - मूढ़ मनुष्य चित्त की एकाग्रता या चित्त की निरोधता का अभ्यास करता है,
धीराः कृत्यम् न पश्यन्ति परन्तु सुप्तवत् स्वपदे स्थिताः - ज्ञानी पुरुष चित्त की एकाग्रता या निरोध के कृत्य को देखता नहीं है परन्तु एक सोये हुए पुरुष की तरह अपने स्वरूप में स्थित रहता है।

मूढ़ पुरुष बार-बार (चित्त की) एकाग्रता और निरोध का अभ्यास करते हैं। धीर पुरुष सुषुप्त के समान अपने स्वरूप में स्थित रहते हुए कुछ भी कर्तव्य रूप से नहीं करते याने कुछ करने योग्य नहीं देखता है।

मुमुक्षु-जन चित्त की एकाग्रता के लिये और विपरीत याचना की निवृत्ति के लिये यत्न करते हैं। परन्तु जो धीर पुरुष है, वह कुछ भी पूर्वोक्त कृत्य को नहीं देखता है। क्योंकि वह अपने स्वरूप में ही स्थित है।

सुप्त-वत् स्व-पदे...ज्ञानी तो धीरे-धीरे अपने में विश्रांति को पहुंच जाता है। जैसे नींद में, गहरी नींद में अहंकार कहां होता है? गहरी नींद में जब स्वप्न भी खो जाते हैं तब विचार कहां होते हैं? गहरी नींद में, जब मन में कोई तरंग नहीं होती, तुम्हारी कौन-सी सीमा होती है?

अष्टावक्र कह रहे हैं कि ज्ञानी पुरुष ऐसे जीने लगता है जैसे प्रति पल गहरी सुषुप्ति में है। जैसे गहरी नींद में कोई अपने स्व पद में लीन हो जाता है, ऐसे ही

ज्ञानी अपने स्वभाव में लीन हो जाता है। और फिर स्वभाव से जो होता है सहज, वही होने देता है।

अपने स्व पद को जिसने पा लिया उसने सब जगह परमात्मा को पाया है।

The ignorant make a great effort to practice one-pointedness and the stopping of thought, while the wise see nothing to be done and remain in themselves like those asleep.

The fools constantly practice concentration and control of the mind. The wise, abiding in their own Self, like persons in deep sleep, do not find anything to be attained.

Yogavasistha: ‘First through cultivated discrimination our attachment dies away. Thereafter aversions are removed from us along with their roots (the ego). Thereafter slowly the very effort of meditation calms down, when he reaches that glorious state where True Discrimination (Self) really is!’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३४
अप्रयत्नात् प्रयत्नात् वा मूढः न आप्नोति निर्वृतिं
तत्त्व-निश्चय-मात्रेण प्राज्ञः भवति निर्वृतः ॥१८-३४॥

मूढः अप्रयत्नात् वा प्रयत्नात् निर्वृतिम् न आप्नोति - अज्ञानी पुरुष चित्त के निरोध से अथवा कर्म-अनुष्ठान से परम सुख को प्राप्त नहीं होता।
प्राज्ञः तत्त्व निश्चय-मात्रेण निर्वृतः भवति - ज्ञानी पुरुष केवल तत्त्व के निश्चय रूप से जान करने से ही कृतार्थ होता है।

मूढ़ पुरुष प्रयत्न करने से या प्रयत्न के त्याग से शांति प्राप्त नहीं करता पर प्रज्ञा वान पुरुष तत्त्व के निश्चय मात्र से शांति प्राप्त कर लेता है। अष्टावक्र कहते हैं, 'अज्ञानी पुरुष प्रयत्न अथवा अ-प्रयत्न से सुख को प्राप्त नहीं होता है। और ज्ञानी पुरुष केवल तत्व को निश्चय पूर्वक जानकर सुखी हो जाता है।'

ज्ञानी जब कहता है अ-प्रयत्न, तो वह यह नहीं कह रहा है कि तुम सो जाओ। वह आलस्य की बात नहीं कह रहा है। अष्टावक्र ने ज्ञानी के लिए बड़ा अनूठा शब्द चुना है: आलस्य शिरोमणि। ज्ञानी को अष्टावक्र कहते हैं आलस्य शिरोमणि, वह आलसियों में शिरोमणि है। आलसी शिरोमणि का अर्थ है. ऐसा व्यक्ति, जिसने कर्म नहीं, कर्ता-भाव भी छोड़ दिया। कर्ता के छोड़ते ही सारी चिंता भी छूट जाती है। आदमी कर्म छोड़ दे तो आलसी; और कर्तापन छोड़ दे तो आलसी–शिरोमणि।

(तस्य आलस्य धुरीणस्य सुखं.. ॥१८-२३॥)

तब तो वह धुरीण हो गया, शिखर हो गया आलस्य का। क्योंकि सब परमात्मा पर छोड़ दिया; अब वह जो करवाये, करवाये, जो न करवाये न करवाये। अब अपनी कोई आकांक्षा बीच में न रखी। अब उसकी जो मर्जी!

इसलिए पतंजलि ने समाधि को सुषुप्ति जैसा कहा है--नींद जैसा। नींद नहीं कहा है। थोड़ा-सा फर्क है। नींद जैसा कहा है, क्योंकि नींद जैसा ही गहरा विश्राम है समाधि में; लेकिन बिलकुल नींद नहीं कहा है। जागने की किरण मौजूद है।

इसलिए कृष्ण गीता में कहते हैं, 'या निशा सर्व भूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।'

मूढ़ का अर्थ बुद्धिहीन नहीं होता, मूढ़ का अर्थ: सोया-सोया आदमी, तंद्रा में डूबा आदमी, मूर्च्छित आदमी। मूढ़ का आध्यात्मिक अर्थ है: ऐसा आदमी, जो जागा

हुआ लगता है लेकिन जागा हुआ है नहीं। मूढ़ का अर्थ है, अहंकारी। अहंकार की शराब पीये बैठा है। मूढ़ का अर्थ है, सोया-सोया; तंद्रिल। चलता है लेकिन होश पूर्वक नहीं। बोलता है लेकिन होश पूर्वक नहीं। सुनता है लेकिन होश पूर्वक नहीं। पढ़ता है लेकिन होश पूर्वक नहीं। ऐसी बेहोश अवस्था का नाम मूढ़ता है।

महावीर ने इस अवस्था को प्रमाद कहा है, बुद्ध ने मूर्च्छा कहा है, अष्टावक्र मूढ़ता कहते हैं।

और ज्ञानी पुरुष केवल तत्व को निश्चय पूर्वक जानकर सुखी हो जाता है। कुछ करता नहीं। न तो प्रयत्न करता है, और न अ-प्रयत्न करता है; करता ही नहीं। इतना जानकर कि सुख मेरा स्वभाव है, बस इतना निश्चय पूर्वक जानकर, ऐसी जानने की एक किरण मात्र; बस इतनी-सी बात, और ज्ञान को उपलब्ध हो जाता है।

प्राज्ञो भवति निर्वृतः।

वह जो तत्वतः है, वह जो सत्य है, उसका निश्चय मात्र बैठ जाये प्राणों में; हो गई क्रांति, हो गया मूल रूपांतरण। निश्चय मात्र हो जाने से जो प्रज्ञा वान है। मूढ़ के विपरीत प्रज्ञा। मूढ़ के ठीक विपरीत। मूढ़ सोया हुआ; प्रज्ञा वान जागा हुआ।

'केवल तत्व को निश्चय पूर्वक जानकर सुखी हो जाता है।'
जिस पुरुष को जीव-ब्रह्म की एकता का निश्चय नहीं है, वहीं पुरुष मूर्ख कहा जाता है। वह पुरुष चाहे चित्त की निरोध-रूपी समाधि को करे अथवा कर्मों के अनुष्ठान को करे, वह कदापि परम सुख को नहीं प्राप्त होता है। क्योंकि आनंद का हेतु जो आत्मा का अनुभव, वह उसको है नहीं और जो विद्वान् ज्ञानी है, वह न समाधि को और न कर्मों को करता है परन्तु निवृति को अर्थात् नित्य सुख को प्राप्त होता है। क्योंकि उसको कुछ कर्तव्य बाकी नहीं रहा ।

गीता अध्याय ३ के श्लोक १७ में भगवान कहते है:
यः तु आत्म-रतिः एव स्यात् आत्म-तृप्तः च मानवः।
आत्मनि एव च सन्तुष्टस्तय कार्यम् न विद्यते ॥

आत्मा में ही जिसकी रति है और अपने आत्मानन्द करके ही जो तृप्त है, आत्मा में ही जो संतुष्ट है, बाहर के पदार्थों में जिसको तोष नहीं है, उसको कोई भी कर्तव्य बाकी नहीं रहा है।

The stupid does not attain cessation whether he acts or abandons action, while the wise man finds peace within simply by knowing the truth.

The fool does not attain tranquility either by action or by inaction. The wise one becomes tranquil merely by knowing the Truth.

Bhagavad Gita: where the Lord is careful to explain that the Bliss of the Self-realised is not due to any forced and artificial suppression of desires: ‘But the man who rejoices only in the Self, who is satisfied with the Self, who is content in the Self alone, for him, indeed, there is nothing (more) to be done.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३५
शुद्धम् बुद्धम् प्रियम् पूर्णम् निष्प्रपञ्चम् निरामयं ।
आत्मानम् तम् न जानन्ति तत्र अभ्यास-पराः जनाः ॥१८-३५॥

तत्र अभ्यास परा: जनाः तम् बुद्धम् प्रियम् - इस संसार में अभ्यासी मनुष्य उस शुध्द, चैतन्य और प्रिय,
पूर्णम् शुद्धम् निष्प्रपञ्चम् निरामयम् आत्मानम् न जानन्ति - पूर्ण प्रपंच रहित और दुःख रहित आत्मा को नहीं जानते हैं।

आत्मा के सम्बन्ध में जो लोग अभ्यास में लग रहे हैं, वे अपने शुद्ध, बुद्ध, प्रिय, पूर्ण, निष्प्रपंच और निरामय ब्रह्म-स्वरूप को नहीं जानते।

जगत् में कर्म आदि के अभ्यास-परायण जो अज्ञानी पुरुष हैं, वे उस आत्मा को नहीं जानते हैं, जो शुद्ध है अर्थात् जो माया-मल से रहित है, जो स्व-प्रकाश है, जो परिपूर्ण है, जो प्रपञ्च से रहित है और जो दुःख के सम्बन्ध से भी रहित है।

'इस संसार में अभ्यास-परायण पुरुष उस आत्मा को नहीं जानते हैं, जो शुद्ध-बुद्ध, प्रिय, पूर्ण प्रपंच रहित और दुख रहित है।'

अष्टावक्र कह रहे हैं कि जो अभ्यास (कर्म-काण्ड)में पड़ गये हैं, जो अभ्यास में उलझ गये हैं, वे कभी भी उस शुद्ध-बुद्ध आनंदमय आत्मा को नहीं जान पाते।

लोग तो पूछते हैं, क्या अभ्यास करें ताकि आत्मज्ञान हो जाये? और अष्टावक्र कहते हैं:

आत्मानं तं न जानन्ति तत्र अभ्यास परा जनाः।

जो व्यक्ति अभ्यास में डूब गये हैं वे कभी आत्मा को नहीं जान पाते।

अष्टावक्र कह रहे हैं, स्वभाव में डूब जाना ही सुख है। इसलिए सुख का तो कोई अभ्यास नहीं हो सकता। तुम जो भी अभ्यास करोगे उससे दुख ही पाओगे।

अभ्यास मात्र दुख लाता है, क्योंकि अभ्यास मात्र पाखंड लाता है। इसलिए बड़ा अदभुत सूत्र है:

आत्मानं तं न जानन्ति - उन अभागों के लिए क्या कहें! वे कभी आत्मा को नहीं जान पाते।

तत्र अभ्यास परा जनाः - जिनके जीवन में अभ्यास की बीमारी पकड़ गई। जो अभ्यास के रोग से पीड़ित हो गये हैं; जो सदा-सदा अभ्यास ही करते रहते हैं, वे झूठे ही होते चले जाते हैं। मुखौटे ही रह जाते हैं उनके पास।

'इस संसार में अभ्यास-परायण पुरुष उस आत्मा को नहीं जानते हैं, जो शुद्ध है, जो बुद्ध है, जो प्रिय है, जो पूर्ण है, जो प्रपंच रहित है और जो दुख रहित है।'

तुम कभी अशुद्ध हुए ही नहीं। तुम शुद्ध हो। और तुम कभी बुद्ध से क्षण भर नीचे नहीं उतरे। तुम्हारे भीतर की आत्मा परम बुद्ध की स्थिति में है; परम ज्ञानी की स्थिति में है। वहां रस धार बह रही। वहां अमृत बरस रहा। वहां प्रकाश ही प्रकाश है; अंधकार वहां प्रवेश ही नहीं कर पाया। वहां अंधकार प्रवेश कर भी नहीं सकता। तुम महा चैतन्य के स्रोत हो। तुम्हारे भीतर प्रभु विराजमान है--शुद्ध, बुद्ध, प्रिय, पूर्ण, प्रपंच रहित और दुख रहित।

'अज्ञानी पुरुष अभ्यास रूपी कर्म से मोक्ष को नहीं प्राप्त होता है। क्रिया रहित ज्ञानी पुरुष केवल ज्ञान के द्वारा मुक्त हुआ स्थित रहता है।'

People cannot come to know themselves by practices - pure awareness, clear, complete, beyond multiplicity and faultless though they are.

In this world those who devote themselves to diverse practices do not know the Self which is pure, enlightened, beloved, perfect, transcendental and stainless.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३६
न आप्नोति कर्मणा मोक्षम् विमूढः अभ्यास-रूपिणा
धन्यः विज्ञान-मात्रेण मुक्तः तिष्ठति अविक्रियः ॥१८-३६॥

विमूढः अभ्यासरूपिणा कर्मणा मोक्षम् न आप्नोति - अज्ञानी अभ्यास रूपी कर्म से मोक्ष को प्राप्त नहीं होता।
अविक्रियः धन्यः विज्ञानमात्रेण मुक्तः तिष्ठति - क्रिया रहित भाग्यवान पुरुष केवल ज्ञान से मुक्त हुआ स्वयं में स्थित रहता है याने मोक्ष को प्राप्त होता है।

अज्ञानी मनुष्य कर्म रूपी अभ्यास से मुक्ति नहीं पा सकता और ज्ञानी कर्म रहित होने पर भी केवल ज्ञान से मुक्ति प्राप्त कर लेता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! जो मूढ़ अज्ञानी जन है, वह कर्मों करके अर्थात् योगाभ्यास - रूप कर्मों करके भी मोक्ष को कदापि नहीं प्राप्त होते हैं।

कैवल्योपनिषद् सूत्र ३
न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः।
परेण नाकं निहितं गुहायां विभ्राजते यद्यतयो विशन्ति ॥

उस (अमृत) की प्राप्ति न कर्म के द्वारा, न सन्तान के द्वारा और न ही धन के द्वारा हो पाती है। (उस) अमृतत्व को सम्यक् रूप से (ब्रह्म को जानने वालों ने) केवल त्याग के द्वारा ही प्राप्त किया है। स्वर्गलोक से भी ऊपर गुहा अर्थात् बुद्धि

के गह्वर में प्रतिष्ठित होकर जो ब्रह्मलोक प्रकाश से परिपूर्ण है, ऐसे उस (ब्रह्मलोक) में संयमशील योगीजन ही प्रविष्ट होते हैं ॥

कर्मों करके, प्रजा करके, धन करके, पुरुष मोक्ष को कदापि प्राप्त नहीं होता है, परन्तु जिसका अविद्या-मल दूर हो गया है, वह केवल विज्ञान-मात्र करके मोक्ष को प्राप्त हो जाता है।

'अज्ञानी पुरुष अभ्यास रूपी कर्म से मोक्ष को नहीं प्राप्त होता...।'
न आप्नोति कर्मणा मोक्षम् विमूढः अभ्यास-रूपिणा
कितना ही करो अभ्यास--जपो, तपो, उपवास करो; कितना ही करो अभ्यास--छोड़ो संसार, त्याग करो, भाग जाओ हिमालय; कितना ही करो अभ्यास, मोक्ष न पाओगे। क्योंकि तुम्हारी मौलिक दृष्टि तो अभी खुली नहीं कि मोक्ष मेरा स्वभाव है। फिर कहां जाना हिमालय? जो यहां नहीं हो सकता, हिमालय पर भी नहीं होगा। और जो यहां हो सकता है, उसके लिए हिमालय जाने की क्या जरूरत है?

मोक्ष का अर्थ है: स्वयं की पहचान।

अष्टावक्र कहते हैं, धन्य हैं वे लोग--धन्यो विज्ञान मात्रेण--जो केवल बोध मात्र से, चैतन्य मात्र से मोक्ष को उपलब्ध हो जाते हैं। जरा भी क्रिया नहीं करते। क्रिया करने की बात ही नहीं है।

धन्यो विज्ञान मात्रेण - उस घड़ी को कहो धन्यता, जब तुम्हें बोध मात्र से परमात्मा से मिलन हो जाता है।

मुक्तः तिष्ठति विक्रियः - और मुक्त...मोक्ष को खोजने से थोड़े ही कोई मुक्त होता है। मुक्त यह जान लेता है कि मैं मुक्त हूं। उसकी उद्घोषणा हो जाती है।

उपनिषद कहते हैं, 'अहं ब्रह्मास्मि': मैं ब्रह्म हूं। मंसूर ने कहा है, अनलहक: मैं सत्य हूं। यह कुछ पाने की बात थोड़े ही है। यह सत्य तो मंसूर था ही; आज पहचाना। यह उपनिषद के ऋषि ने कहा, 'अहं ब्रह्मास्मि'--ऐसा थोड़े ही है कि आज हो गये ब्रह्म। जो नहीं थे तो कैसे हो जाते? जो तुम नहीं हो, कभी न हो सकोगे। जो तुम हो, वही हो सकोगे। वही हो सकता है। इससे अन्यथा कुछ होता ही नहीं।

अगर एक दिन उपनिषद के ऋषि को पता चला, 'अहं ब्रह्मास्मि: मैं ब्रह्म हूं;' और एक दिन गौतम सिद्धार्थ को पता चला कि मैं बुद्ध हूं; और एक दिन वर्धमान महावीर को पता चला कि मैं जिन हूं, तो जो आज पता चला है, आज जो फल लगे हैं, वे सदा से मौजूद थे। पहचान हुई। बीज में छिपे थे, प्रकट हुए। गहरे अंधेरे में हीरा पड़ा था, प्रकाश में लाये। बस, इतनी ही बात है।

धन्यो विज्ञानमात्रेण।

'अज्ञानी जैसे ब्रह्म होने की इच्छा करता है, वैसे ही ब्रह्म नहीं हो पाता है।'

इस बात की इच्छा करना कि मैं ब्रह्म हो जाऊं, इस बात की खबर है कि तुम्हें अभी भी अपने ब्रह्म होने का पता नहीं चला। इच्छा ही सबूत है। धन्य हैं वे, जो सुनकर जाग जाते हैं। जिन्होंने देखा चेहरा अपना दर्पण में और पहचाना।

The stupid does not achieve liberation even through regular practice, but the fortunate remains free and actionless simply by discrimination.

A highly unintelligent person never attains (the Self) through the repeated practices of controlling his mind. The blessed one, through mere intuitive enlightenment, remains liberated and immutable.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३७
मूढः न आप्नोति तत् ब्रह्म यतः भवितुम् इच्छति
अनिच्छन्नपि धीरः हि पर-ब्रह्म स्व-रूप-भाक् ॥१८-३७॥

यतः मूढः ब्रह्म भवितुम् इच्छति ततः सः तत् न आप्नोति - जिस कारण अज्ञानी ब्रह्म होने की इच्छा करता है उसी कारण वह उस ब्रह्म को नहीं प्राप्त होता, धीरः हि अनिच्छन् अपि परब्रह्मस्वरूपभाक् भवति - ज्ञानी निश्चय करके नहीं चाहता हुआ भी परब्रह्म-स्वरूप में रहता है।

अज्ञानी को ब्रह्म का साक्षात्कार नहीं हो सकता क्योंकि वह ब्रह्म होना चाहता है। ज्ञानी पुरुष इच्छा न करने पर भी परब्रह्म बोध स्वरूप में रहता है।

अष्टावक्रजी कहते हैं कि हे जनक ! अज्ञानी मूढ़ चित्त के निरोध करने से ब्रह्म-रूप होने की इच्छा करता है, इसी वास्ते वह ब्रह्म को नहीं प्राप्त होता है। और जिस धीर ने अपने को ज्ञानी निश्चय कर लिया है, वह मोक्ष की इच्छा न करता हुआ भी मोक्ष को प्राप्त होता है।

धीर पुरुष नहीं चाहता हुआ भी निश्चित ही परब्रह्म स्वरूप को भजने वाला होता है। धीर पुरुष, बोध को उपलब्ध व्यक्ति, जिसका सिंहनाद हो गया, जिसने अपने वास्तविक चेहरे को पहचान लिया, वह न चाहता हुआ भी...।

उदघोषणा हो गई -'अहं ब्रह्मास्मि।'
अनिच्छन्नपि धीरो हि परब्रह्मस्वरूपभाक्।

न चाहते हुए भी। जो जाग्रत, थोड़ा-सा भी जाग्रत है, जरा-सी भी किरण जागने की जिसके भीतर उतरी है वह निश्चय ही परब्रह्म स्वरूप का भजने वाला हो जाता है।

स्वरूप-भाक् - परब्रह्म स्वरूप को भजने वाला। भजन शब्द बड़ा अनूठा है। भजन का अर्थ होता है, अविच्छिन्न जो बहे। अविच्छिन्न जो बहे, अखंड जो बहे। अहर्निश चल रहा है। स्वरूप-भाक्!

The stupid does not attain Godhead because he wants to become it, while the wise man enjoys the Supreme Godhead without even wanting it.

The fool does not attain Brahman, for he desires to become It! The wise one certainly realizes the nature of the supreme Brahman even without desiring to do so.

Yogavasistha: ‘I victoriously live in this effulgent Consciousness as my own sole essence.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३८
निराधारा ग्रहव्यग्रा मूढाः संसार पोषकाः।
एतस्य अनर्थ मूलस्य मूलच्छेदः कृतः बुधैः ॥१८-३८॥

निराधाराः ग्रहव्यग्राः मूढाः संसारपोषकाः - आधार रहित दुराग्रही अज्ञान संसार के पोषण करने वाले,
एतस्य अनर्थ मूलस्य संसारस्य मूलच्छेदः बुधैः कृतः - इस अनर्थ-रूप मूल वाले संसार के मूल का नाश ज्ञानियों ने किया है।

अज्ञानी निराधार आग्रहों में पड़कर संसार का पोषण करते रहते हैं। ज्ञानियों ने सभी अनर्थों की जड़ इस संसार की सत्ता का ही पूर्ण नाश कर दिया है।

जो मूढ़ अज्ञानी है, उसका ऐसा ख्याल है कि मैं वेदान्त-शास्त्र और आत्म-वित् गुरु के आधार के बिना ही केवल चित्त के निरोध से ही मोक्ष को प्राप्त हो जाऊँगा, ऐसा दुराग्रही पुरुष संसार से छुड़ाने वाला जो ज्ञान है, उससे पराङ मुख होता है, इस संसार के मूल ज्ञान को वह छेदन नहीं कर सकता है।

'आधार रहित और दुराग्रही मूढ़ पुरुष संसार के पोषण करनेवाले हैं। इस अनर्थ के मूल संसार का मूलोच्छेद ज्ञानियों द्वारा किया गया है।'

ज्ञानी वही है जो स्वरूप को उपलब्ध हो गया; जिसने अपने भीतर की नैसर्गिक प्रकृति को पा लिया। जैसे कोयल प्राकृतिक है और गुलाब। और जैसे कमल प्राकृतिक है और यह पक्षियों की चहचहाहट। जिस दिन तुम भी अपने स्वरूप में हो जाते हो उस दिन ज्ञान।

और जो दुराग्रही हैं, मूढ़ हैं, और जिनके पास कुछ आधार भी नहीं, फिर भी अपनी मान्यताओं को पकड़े रहते हैं अहंकार के कारण।

'आधार रहित और दुराग्रही मूढ़ पुरुष संसार के पोषण करनेवाले हैं।'

'आधार रहित और दुराग्रही मूढ़ पुरुष संसार के पोषण करनेवाले हैं। इस अनर्थ के मूल संसार का मूलोच्छेद ज्ञानियों द्वारा किया गया है। जिन्होंने जाना है--ज्ञानी--उन्होंने ही समस्त निराधार मान्यताओं, आग्रहों, पक्ष पातों का मूलोच्छेद कर दिया है। ये अनर्थ की जड़ें हैं।

Even when living without any support and eager for achievement, the stupid is still nourishing samsara, while the wise have cut at the very root of its unhappiness.

Without any support and eager for the attainment of freedom, the fools only keep up the world! The wise cut at the very root of this world, which is the source of all misery.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ३९
न शान्तिं लभते मूढो यतः शमितुम् इच्छति।
धीरः तत्त्वं विनिश्चित्य सर्वदा शान्तमानसः ॥१८-३९॥

यतः शमितुम् मूढः इच्छति ततः सः शान्तिम् न लभते - जिस कारण शांत होने को अज्ञानी इच्छा करता है, इसी कारण वह शांति को प्राप्त नहीं होता है।
धीरः तत्त्वम् विनिश्चित्य सर्वदा शान्तमानसः - ज्ञानी तत्त्व को निश्चय करके सर्वदा शांत मन वाला होता है। (शांति के लिए ज्ञानी को प्रयत्न नहीं करना पड़ता - स्वभाव से ही वह शांत है।

अज्ञानी शांति नहीं प्राप्त कर सकता क्योंकि वह शांत होने की इच्छा से ग्रस्त है। ज्ञानी पुरुष तत्त्व का दृढ़ निश्चय करके सदैव शांत चित्त ही रहता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! मूढ़ अज्ञानी जिस हेतु चित्त के निरोध से शान्ति की इच्छा करता है, इसी वास्ते वह शान्ति को नहीं प्राप्त होता है। धीर जो है सो आत्म तत्त्व को निश्चय करके शान्ति की इच्छा नहीं करता है, इसी लिये शान्ति को प्राप्त होता है।

यतः शमितुम् मूढः इच्छति ततः सः शान्तिम् न लभते - शांति की इच्छा से शांति नहीं मिलती। क्योंकि इच्छा मात्र अशांति का कारण है। तो शांति की इच्छा तो हो ही नहीं सकती।

शांत होने का अर्थ है: कुछ नहीं पाने की इच्छा करना। जहां पाने की इच्छा गई वहां शांति आयी। इस दरवाजे से पाने की इच्छा गई, उस दरवाजे से शांति आयी। दोनों साथ-साथ कभी नहीं होते।

यतः शमितुम् मूढः इच्छति ततः सः शान्तिम् न लभते - मूढ़ व्यक्ति कभी शांत नहीं हो पाते, क्योंकि वे शांति की कामना करते हैं।

धीरः तत्त्वं विनिश्चित्य सर्वदा शान्तमानसः - और जो ज्ञानी हैं, धीर हैं, वे तत्व को निश्चय पूर्वक जानकर सर्वदा शांत मन वाले हो जाते हैं।

The stupid does not find peace because he is wanting it, while the wise discriminating the truth is always peaceful minded.
Since the fool wants to get peace through control of his mind, he does not gain it. The wise one knowing for certain the Truth, is ever tranquil in mind.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४०
क्व आत्मनो दर्शनं तस्य यद् दृष्टम अवलंबते।
धीराः तंतम् न पश्यन्ति पश्यन्ति आत्मानम् अव्ययम् ॥१८-४०॥

तस्य आत्मनः दर्शनम् क्व यत् दृष्टम् अवलम्बते - उसके आत्मा का दर्शन कहाँ है जो दृष्ट को अवलंबन करता है।
धीराः तंतम् दृष्टम् न पश्यन्ति परन्तु अव्ययम् आत्मानम् पश्यन्ति - ज्ञानी उस दृष्ट को नहीं देखते, परन्तु अविनाशी आत्मा को देखते हैं।

अज्ञानी को आत्म-साक्षात्कार कैसे हो सकता है जब वह दृश्य पदार्थों के आश्रय को स्वीकार करता है। ज्ञानी पुरुष तो वे हैं जो दृश्य पदार्थों को न देखते हुए अपने अविनाशी स्वरूप को ही देखते हैं।

जो अज्ञानी पुरुष है, वह प्रत्यक्ष प्रमाणों करके ही जाने हुए पदार्थों को सत्य-रूप करके मानता है, इसी कारण उसको आत्म-दर्शन कदापि नहीं प्राप्त होता है। और जो ज्ञानी है, वह देखते हुए पदार्थों को नहीं देखता है। किन्तु उनके अन्तर्गत कारण-शक्ति सर्वत्र चित्त-रूप आत्मा को ही देखता है, इसी कारण वह परमात्मा में सदा लीन रहता है, और कार्य-रूपी बाह्य पदार्थ उसको कोई भी दिखाई नहीं देता है।

धन्यो विज्ञान मात्रेण। धन्य भागी बनो। इसी क्षण चाहो...एक पल भी गंवाना आवश्यक नहीं है। अगर तुम पतंजलि को समझो तो जन्मों-जन्मों तक प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। अभ्यास बड़ा है। अष्टांग योग। फिर एक-एक अंग के बड़े भेद हैं। यम हैं, नियम हैं, आसन हैं, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, फिर समाधि। फिर समाधि में भी सविकल्प समाधि, निर्विकल्प समाधि, सबीज समाधि, निर्बीज समाधि, तब कहीं...इस जन्म में तो तुम सोच लो पक्का कि होने वाला नहीं। यम ही न सधेंगे; समाधि-वमाधि तो बहुत दूर है। नियम ही न सधेंगे। इसीलिए तो तुम्हारे तथाकथित योगी ज्यादा से ज्यादा आसनों में अटके रह जाते हैं। उससे आगे नहीं जाते। उससे आगे जायें कैसे? आसन ही नहीं सध पाते पूरे। आसन ही इतने हैं। आसन ही साधते-साधते जिंदगी बीत जाती है। प्राणायाम साधते-साधते जिंदगी बीत जाती है।

अष्टावक्र कहते हैं, इसी क्षण हो सकता। एक क्षण भी प्रतीक्षा अगर करनी पड़ती है तो किसी को दोष मत देना, तुम्हारे कारण ही करनी पड़ती है। जन्मों तक तो प्रतीक्षा का सवाल ही नहीं है; तुम्हें करना हो तो तुम्हारी मौज। हो अभी सकता है।

क्योंकि मुक्ति में जो प्रतिष्ठा है, उसके लिए किसी क्रिया की कोई जरूरत नहीं; सिर्फ समझ, सिर्फ बोध, सिर्फ प्रज्ञान।

How can there be self-knowledge for him whose knowledge depends on what he sees. The wise do not see this and that, but see themselves as unending.

Where is the vision of the Self to one who resorts to seeing the manifested world? The wise do not see this and that, but see only the immutable Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४१ से ५० का सारांश
ऋषि अष्टावक्र ने अभी तक यह बताना समाप्त नहीं किया है कि उन्होंने मानसिक नियंत्रण के सभी प्रयासों की आलोचना क्यों की थी। मन को मन से वश में करना अप्रभावी है; यह कुत्ते की पूँछ सीधी करने के प्रयास जितना ही हास्यास्पद है! यह मन का स्वभाव है कि उसे इंद्रिय विषयों को ग्रहण करने के लिए बाहर निकलना चाहिए। इन्द्रिय विषयों से विच्छिन्न याने अलग मन का कोई अस्तित्व ही नहीं है!

केवल मूढ़ ही मन को वश में करने का प्रयास करते रहते हैं। जब तक प्रयास मौजूद है, मन जारी रहता है और इसलिए, ऐसे व्यक्ति को यहां मूढ़ के रूप में जाना जाता है। मूढ़ साधक के विपरीत, ऋषि अब बुद्धिमान व्यक्ति की स्थिति को इंगित करता है।

मन को इंद्रिय विषयों के प्रति उसके अत्यधिक जुनून और लालसा से नियंत्रित करने के बाद, उस अपेक्षाकृत शांत मन से हमें अपना ईमानदार ध्यान शुरू करना चाहिए। ध्यान मन को शांत करता है और जब ध्यान कर्ता अपने आध्यात्मिक अनुभव के क्षेत्र में प्रवेश करता है तो इस अत्यंत शांत मन को अंततः ध्यान को नजरअंदाज कर देना चाहिए। 'जो इस प्रकार स्वयं में रमण करता है', ऐसे प्रबुद्ध व्यक्ति के लिए, मानसिक नियंत्रण 'सहज और शाश्वत' होता है, क्योंकि वह मन से ऊपर उठ चुका होता है और अपनी अनुभूति में समझ जाता है कि मन स्वयं एक भ्रम था!

मन को नियंत्रित करने की सभी गतिविधियाँ साधक की मन के साथ पहचान को मजबूत करती हैं। मन इस भ्रम की अपनी पहचान से पोषित होकर अपना अस्तित्व बनाए रखता है। स्वयं के प्रति जागृत होने पर, मानसिक नियंत्रण अपने आप पूरा हो जाता है, क्योंकि मन पर कोई और नियंत्रण संभव नहीं है, क्योंकि, मन का भ्रम स्वयं आत्म साक्षात्कारी व्यक्ति की जागरूकता से दूर हो गया है।

प्रारंभिक साधकों को मन पर नियंत्रण रखना चाहिए। हमारे द्वारा हमेशा दोहराया गया है कि यह पाठ उन लोगों को संबोधित है जो पहले से ही अवास्तविक की बाहरी सीमाओं तक पहुंच चुके हैं और व्यक्तिगत स्व के सार्वभौमिक स्व के साथ पूर्ण विलय के लिए अंतिम कदम उठाने में झिझक रहे हैं।

अष्टावक्र गीत अध्याय १८ के सूत्र ४० में ऋषि कहते हैं - 'उसको आत्मा का दर्शन कहां है, जो दृश्य का अवलंबन करता है? धीर पुरुष दृश्य को नहीं देखते हैं और अविनाशी आत्मा को देखते हैं।' दर्शन का अर्थ है: उसे देख लेना जो सब देख रहा है। दृश्य को देखना दर्शन नहीं है, द्रष्टा को देख लेना दर्शन है।

उपनिषद कहते हैं, जिसने जानने वाले को जान लिया उसने सब जान लिया। महावीर कहते हैं, एक को जान लेने से सब जान लिया जाता है। और वह एक प्रत्येक के भीतर बैठा है।

दृश्य है बाहर, द्रष्टा है भीतर। दृश्य है पर, द्रष्टा है स्व। दृश्य को देखना हो तो आंख खोलकर देखना पड़ता है। द्रष्टा को देखना हो तो आंख बंद कर लेनी पड़ती है। दृश्य को देखना हो तो विचार की तरंगें सहयोगी होती हैं। और द्रष्टा को देखना हो तो निर्विचार, अकंप दशा चाहिए। दृश्य को देखना हो तो मन उपाय है, और द्रष्टा को देखना हो तो ध्यान।

उसको आत्मा का दर्शन कहां, कैसे--असंभव है--जो दृश्य का अवलंबन करता है। जो दृश्य के पीछे भागा चल रहा है, वह अपने से दूर निकलता जायेगा। जैसे-जैसे दृश्य के पीछे भागेगा वैसे-वैसे अपने केंद्र से च्युत हो जायेगा। दृश्य तो मिलेगा नहीं, क्योंकि दृश्य तो मृग-मरीचिका है।

अष्टावक्र कहते हैं:
'धीर पुरुष दृश्य को नहीं देखते हैं, अविनाशी आत्मा को देखते हैं।'
और जिसने इस अविनाशी, अव्यय आत्मा को देख लिया उसने दृश्यों का दृश्य देख लिया। जो पाने योग्य था, पा लिया। जो सार था, उसके हाथ आ गया; जो असार था, उसने छोड़ दिया।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४१
क्व निरोधो विमूढस्य यो निर्बन्धं करोति वै।
स्व-आरामस्य एव धीरस्य सर्वदा असौ अकृत्रिमः ॥१८-४१॥

यः निर्बन्धम् वै करोति तस्य विमूढस्य क्व निरोधः - जो चित्त के निरोध को हठ करके करता है, उस अज्ञानी का चित्त निरोध कहाँ है?
स्वरामस्य एव धीरस्य सर्वदा असौ अकृत्रिमः - आत्मा में रमे ज्ञानी को यह चित्त का निरोध सदैव स्वाभाविक है। उसे प्रयत्न नहीं करना पड़ता।

जो आग्रह करता है, उस मूर्ख का चित्त निरुद्ध कहाँ है? आत्मा में रमण करने वाले धीर पुरुष का चित्त तो सदैव स्वाभाविक रूप से निरुद्ध ही रहता है।

हठपूर्वक अगर तुम चित्त का निरोध करोगे तो निरोध करेगा कौन? वही चित्त। मन ही तो मन से लड़ता, और चित्त ही तो चित्त का निरोध करता। चित्त के ही द्वारा तो तुम चित्त से लड़ोगे। कितना ही करो, कुछ भी करो, मूढ़ व्यक्ति चित्त के निरोध को उपलब्ध नहीं होता। इसलिए नहीं कि वह चित्त का निरोध नहीं करता, चित्त का निरोध करता है इसीलिए मुक्त नहीं होता। फिर मुक्ति का उपाय क्या है?

कृत्य मात्र मन से होता है। सिर्फ अगर तुम्हें अपने में जाना हो तो एक ही उपाय है: कृत्य का अभाव। करो मत। करना न हो। मन को कृत्य चाहिए। कृत्य मन का भोजन है। कुछ करने को हो तो मन तुरंत चंचल हो जाता है।

जो अज्ञानी पुरुष शुष्क चित्त के निरोध में हठ करता है, उसका चित्त कभी निरोध को नहीं प्राप्त होता है। अज्ञानी ही चित्त के निरोध के लिये समाधि लगाता है। जो आत्मा में स्मरण करनेवाला योगी है, जिसका चित्त निश्चल है, उसका चित्त सर्वदा आत्मा में ही निरुद्ध रहता है, इसी कारण सर्वदा उसकी समाधि बनी रहती है।

इसलिए महावीर ने तो यहां तक कहा है कि अगर कोई सम्यक श्रवण को जान ले, ठीक-ठीक श्रावक हो जाये तो वहीं से मोक्ष का द्वार खुल जाता है।

'स्वयं में रमण करनेवाले धीर पुरुष के लिए यह चित्त का निरोध स्वाभाविक है।'

यह तो उसी को होता है जो केवल समझ, इशारे से रूपांतरित हो जाता है--बोध मात्र से; प्रज्ञा मात्र से; और अपने में रमण करने लगता है। धीरे-धीरे मन अपने आप हार जाता है, अपने आप सो जाता है, अपने आप खो जाता है। और ऐसी ही साक्षी दशा में तुम्हारा स्वयं में पदार्पण होता है, आत्म-रमण शुरू होता है।

How can there be cessation of thought for the misguided who is striving for it. Yet it is there always naturally for the wise man delighted in self.

Where is the control of the mind for the fool, who strives for it? To the wise one who delights in the Self, it is indeed spontaneous and perennial.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४२
भावस्य भावकः कश्चित् न किञ्चित् भावक-उपरः।
उभया भावकः कश्चित् एवम् एव निराकुलः ॥१८-४२॥

किञ्चित् भावस्य भावकः अपरः कश्चित् न एवम् भावकः - कोई भाव का मानने वाला है और कोई कुछ भी नहीं है ऐसा मानने वाला है,
एवम् एव कश्चित् उभयाऽभावकः निराकुलः - वैसे ही कोई भाव-आभाव दोनों को नहीं मानने वाला पुरुष स्वस्थ चित्त है।

कोई पदार्थ की सत्ता की भावना करता है और कोई पदार्थों की असत्ता की। ज्ञानी तो भाव-अभाव दोनों की भावना को छोड़कर निश्चिन्त रहता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे राजन ! कोई एक नैयायिक ऐसा मानता है कि भाव-रूप प्रपञ्च परमार्थ से सत्य है। और कोई शून्य वादी कहता है कि सब प्रपञ्च शून्य-रूप है, क्योंकि शून्य ही से उसकी उत्पत्ति होती है। और हजारों में से कोई एक आत्मा का अनुभव करनेवाला होता है। वह भाव और अभाव दोनों की भावना का त्याग करके और स्वस्थ चित्त होकर अपने आत्मानन्द में ही सदा मग्न रहता है।

कोई है, जो कहता है, ईश्वर है। कोई है, जो कहता है, ईश्वर नहीं है। अष्टावक्र कहते हैं, दोनों अज्ञानी हैं। सत्य अभिव्यक्त किया कि विकृत हुआ। न आस्तिकता न नास्तिकता। अष्टावक्र कहते हैं ऐसा भी कोई है, जो न हां में पड़ता, न ना में पड़ता, दोनों के पार खड़ा है, वही स्वस्थ चित्त है।

Some think that something exists, and others that nothing does. Rare is the man who does not think either, and is thereby free from distraction.

Some think that ‘existence’ is and others that ‘nothing’ is. Rare is the one who thinks neither. He is perfectly serene, free from all distractions.

To the Carvakas (चार्वाक-दर्शन: खाओ, पीयो, मौज करो) the world is 'existence'. It is real. The manifested world alone is the only 'reality'. Some other thinkers, meaning a group of Buddhists called the Madhyamikas, consider 'nothing is'. Applied to Sadhana, some consider that the Self is to be meditated upon as 'Existence-Knowledge-Bliss' (Sat-Cit-Ananda); others recommend that the Infinite is realised when the mind has non-existent thoughts. According to them consciousness of an object is the 'knowledge of that object'.

Therefore, objectless consciousness is the pure infinite Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४३
शुद्धम् अद्वयम् आत्मानम् भावयन्ति कुबुद्धयः ।
न तु जानन्ति सम्मोहात् यावत् जीवम अनिर्वृताः ॥१८-४३॥

कुबुद्धयः शुद्धम् अद्वयम् आत्मानम् भावयन्ति - कु-बुध्दि याने बुध्दि हीन पुरुष शुध्द, अद्वैत, आत्मा की कल्पना - भावना करने वाले हैं,
तु न संमोहात् जानन्ति अतः यावत् जीवम्, अनिवृताः - परन्तु अज्ञानता के कारण आत्म-तत्त्व नहीं जानते है, इसलिए वे जबतक जीवन है तबतक संतोष रहित रहते हैं।

बुद्धिहीन पुरुष अज्ञानवश अपने शुद्ध, अद्वितीय स्वरूप का ज्ञान तो प्राप्त करते नहीं पर केवल भावना करते हैं, उन्हें जीवन पर्यन्त शांति नहीं मिलती।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! अज्ञानी मूढ़ शुद्ध निर्मल द्वैत से रहित व्यापक आत्मा का अनुभव नहीं करते हैं, क्योंकि उनका मोह सांसारिक पदार्थों से निवृत्त नहीं हुआ है। इसी कारण उनको आत्मा का साक्षात्कार नहीं होता है। जब तक वे जीते हैं, सन्तोष को कदापि नहीं प्राप्त होते हैं। आत्मा के साक्षात्कार होने के बिना सन्तोष की प्राप्ति नहीं हो सकती है।

'दुर्बुध्दि पुरुष शुद्ध अद्वैत आत्मा की भावना करते हैं, कल्पना करते हैं, विचार करते हैं, चिंतन-मनन करते हैं, चर्चा करते हैं, लेकिन मोह वश उसे नहीं जानते, और जीवन भर सुख रहित रहते हैं।'

Those of weak intelligence think of themselves as pure non-duality, but because of their delusion do not know this, and remain unfulfilled all their lives.

Those of dull intellect meditate upon the Atman as pure and one without a second, but they do not realize It. Through delusion they remain unhappy as long as they live.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४४
मुमुक्षो बुद्धि आलंबम अन्तरेण न विद्यते ।
निरालंबा एव निष्कामा बुद्धिः मुक्तस्य सर्वदा ॥१८-४४॥

मुमुक्षोः बुद्धिः आलम्बम् अन्तरेण न विद्यते - मुमुक्षु पुरुष की बुध्दि आलम्बन (सहारा) के बिना नहीं रहती है,
मुक्तस्य बुद्धिः सर्वदा निष्कामा च निरालम्बा एव विद्यते - मुक्त पुरुष की बुध्दि सर्वदा कामना रहित और आश्रय रहित रहती है।

मुमुक्षु पुरुष की बुद्धि कुछ आश्रय ग्रहण किये बिना नहीं रहती। मुक्त पुरुष की बुद्धि तो सब प्रकार से निष्काम और निराश्रय ही रहती है।

जिसको आत्मा का साक्षात्कार नहीं हुआ है, उसकी बुद्धि सांसारिक विषय का आलम्बन करती है। और जो निष्काम जीवनमुक्त है, उसकी बुद्धि आत्मा के आश्रय रहती है। आत्मा के अचल होने से वह बुद्धि भी सदैव स्थिर रहती है।

मन बिना आलंबन के नहीं रहता। मन को कोई सहारा चाहिए। मन अपने बल खड़ा नहीं हो सकता। मन को उधार की शक्ति चाहिए--किसी और की शक्ति। मन शोषक है।

पूजा, पाठ, यज्ञ-हवन, पंडित, पुरोहित, शास्त्र। परमात्मा भी तुम्हारे लिए एक आलंबन है। उसके सहारे भी तुम मन को ही चलाते हो। तुम मन की कामनाओं के लिए परमात्मा का भी सहारा मांगते हो। जब तक तुम परमात्मा को सहारा बनाने की कोशिश कर रहे हो, तुम परमात्मा से दूर रहोगे। जिस दिन तुमने सब सहारे छोड़ दिये उस दिन परमात्मा तुम्हारा सहारा है।

निर्बल के बल राम।

जिसने सारी बल की दौड़ छोड़ दी, जिसने स्वीकार कर लिया कि मैं निर्बल हूं, असहाय हूं और कहीं कोई सहारा नहीं है। सब सहारे झूठे हैं। ऐसी असहाय अवस्था में जो खड़ा हो जाता है उसे इस अस्तित्व का सहारा मिल जाता है।

'लेकिन मुक्त पुरुष की बुद्धि सदा निष्काम और निर-आवलंब है।'

मुक्ति का अर्थ ही है, निर-आवलंब हो जाना, निरा-आधार हो जाना। मुक्ति का अर्थ ही है, अब मैं कोई सहारा न खोजूंगा। जैसे ही सहारे हटने लगते हैं वैसे ही

मन गिरने लगता है। इधर सहारे गये, उधर मन गया। मन सभी सहारों का जोड़ है, संचित रूप है। सारे सहारे हट जाते हैं, बस मन का तंबू गिर जाता है। मन के तंबू के गिर जाने पर जो शेष रह जाता है, बिना किसी सहारे के जो शेष रह जाता है, वही है शाश्वत; वही है अमृत; वही है तुम्हारा सच्चिदानंद। वही है तुम्हारे भीतर छिपा हुआ परमात्मा, विराट। ब्रह्म तुम्हारे भीतर मौजूद है।

The mind of the man seeking liberation can find no resting place within, but the mind of the liberated man is always free from desire by the very fact of being without a resting place.

The intellect of one who aspires for Liberation cannot function without a supporting object. But the desireless intellect of the Liberated one is, indeed, ever without any support (in meditation).

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४५
विषयद्वीपिनो वीक्ष्य चकिताः शरणार्थिनः ।
विशन्ति झटिति क्रोडम् निरोधै काग्रय सिद्धये ॥१८-४५॥

विषयद्वीपिनः वीक्ष्य चकिताः शरणार्थिनः - विषय रूपी व्याघ्र को देख कर डरे हुए, अपने शरीर की रक्षा करने वाले मूढ़ पुरुष,
निरोधै काग्रय सिद्धये झटिति क्रोडम् विशन्ति - चित्त की निरोधता और एकाग्रता की सिध्दि के लिए शीघ्र पहाड़ की गुफा में प्रवेश करते हैं।

विषया द्वीपिनः - विषय रूपी व्याघ्र, बाघ, सिंह

अज्ञानी पुरुष विषय रूपी व्याघ्र को देखकर भयभीत हो जाते हैं और शरण के लिए तुरंत निरोध और एकाग्रता की सिद्धि के लिए झटपट चित्त की गुफा में घुस जाते है।

मूढ़ मुमुक्षु विषय- रूपी व्याघ्र को देख करके भय को प्राप्त होता और चित्त की वृत्ति को एकाग्र करने के लिये पहाड़ी कन्दरा में प्रवेश कर जाता है, परन्तु उसका कार्य सिद्ध नहीं होता है, उसकी अन्तर-वृत्ति फैलती जाती है और वह हर दिन दुखी होता जाता है, शान्ति उसको लेश- मात्र भी नहीं होती है।

Seeing the tigers of the senses, the frightened refuge-seekers at once enter the cave in search of cessation of thought and one-pointedness.

The Brihadaranyaka Upanishad thunders: 'The perception of the other is, indeed, the source of all fear'. द्वितीयात् वै भयम् भवति - दूसरा होने के आभास से भय होता है -1.4.2

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४६
निर्वासनं हरिं दृष्ट्वा तूष्णीं विषयदन्तिनः।
पलायन्ते न शक्ताः ते सेवन्ते कृत-चाटवः ॥१८-४६॥

निर्वासनम् हरिम् दृष्टवा तूष्णीम् विषयदन्तिनः पलायन्ते - वासना रहित पुरुष सिंह को देख कर विषय रूपी हाथी चुपचाप भागते हैं,
न शक्ताः ते सेवन्ते कृत चाटवः इव - और वे असमर्थ होकर उसकी चाटुकार की तरह सेवा करते हैं। (खुशामद करने वाला चापलूस व्यक्ति)

निर्वासनम् हरिम् - वासना-रहित सिंह,

विषय - दन्तिनः - विषय रूपी हाथी,
कृत चाटवः - चाटुकार - चापलूस की तरह
कामना रहित ज्ञानी सिंह है, उसे देखते ही विषय-रूपी मतवाले हाथी चुपचाप भाग जाते हैं उनकी एक नहीं चलती उलटे वे तरह-तरह से खुशामद करके सेवा करते हैं।

'वासना रहित पुरुष सिंह को देखकर विषय रूपी हाथी चुपचाप भाग जाते हैं, या वे असमर्थ होकर उसकी चाटुकार की तरह सेवा करने लगते हैं।'

Seeing the desireless lion the elephants of the senses silently run away, or, if they cannot, serve him like courtiers.

Encountering the desireless man-lion, the elephants of sense objects, quietly run away; or, if unable to run away, serve him like flattering courtiers!!

In short, the sense objects can entrap only a mind that is seduced with its own desires. The desireless man is a lion among the elephants of sense objects, declares Sage Aṣṭāvakra, though elephants are powerful creatures, they cannot encounter the king of beasts and they take to their heels.

भगवद् गीता अध्याय २ में श्रीकृष्ण अर्जुन से स्थितप्रज्ञ मुनि का वर्णन करते हुए कहते हैं:
प्रजहाति यदा कामान् सर्वान् पार्थ मनोगतान्।
हे पार्थ! जब मनुष्य मन में उत्पन्न होने वाली सभी कामनाओं का त्याग कर देता है। और जब - संहरते इन्द्रियाणि इन्द्रिय अर्थेभ्यः - जब यह पुरुष इन्द्रियों को उनके (इन्द्रियों के) विषयों से हटा लेता है। तब वह एक कछुए के समान इन्द्रियों

को उनके विषयों से कुछ समय के लिए तो अलग किया जा सकता है। पर इन्द्रियों अपना रस (स्वभाव) इतनी आसानी से नहीं छोड़ सकती है।

विषयाः विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः रसवर्जम्, - इन्द्रियों के द्वारा विषयों को ग्रहण न करने वाले पुरुष के भी केवल विकार निवृत्त हो जाते हैं,

रस-वर्जम् - आसक्ति निवृत्त नहीं होती है।

रस: अपि अस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते - इस स्थिर बुद्धि वाले के परम्-ब्रह्म को देखने के पश्चात विकारों में आसक्ति भी निवृत्त हो जाती है।

मनुष्य इन्द्रिय भोग से भले ही निवृत्त हो जाय पर उसमें इन्द्रिय भोगों की इच्छा बनी रहती है। मनुष्य का भले ही इन्द्रियों पर पूरा नियंत्रण हो परन्तु इन्द्रियों को भोगने की चाहत नहीं ख़त्म होती। ऐसा मनुष्य जब स्वयं के मन में स्थित परमात्मा का अनुभव करता है तब उसकी इन्द्रियां स्वयं नियंत्रित हो जाती है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४७
न मुक्तिकारिकां धत्ते निःशङ्को युक्तमानसः।
पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् आस्ते यथा सुखम् ॥१८-४७॥

निःशङ्कः च युक्तमानसः ज्ञानी मुक्तिकारिकाम् आग्रहात् न धत्ते - शंका-रहित और निश्चल मन वाला ज्ञानी यम-नियम आदि योग क्रिया का अभ्यास नहीं करता, किन्तु पश्यन् श्रृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् सः यथासुखम् आस्ते - परन्तु वह ज्ञानी पुरुष देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ सुखपूर्वक रहता है।

मुक्तिकारिकाम् - मुक्ति की कामना से किये गए पतंजलि अष्टांग या क्रिया योग आदि।
शंका रहित ज्ञानी पुरुष मुक्ति के साधनों का अभ्यास नहीं करता, वह तो देखते, सुनते, छूते, सूंघते, भोगते हुए भी आनंद में मग्न रहता है।

दूर हो गए हैं संशय जिसके, निश्चल है मन जिसका, ऐसा जो जीवनमुक्त ज्ञानी पुरुष है, वह यम-नियम आदि क्रिया को भी हठ से नहीं करता है, क्योंकि उसको कर्तृत्व अध्यास नहीं है। वह देखता हुआ, सुनता हुआ,स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ अर्थात् लोक दृष्टि करके सर्व क्रिया को करता हुआ, अपने आत्मानन्द में ही स्थिर रहता है।

जिसको अपने सिंह होने में शंका न रही, जिसको अपने आत्मा होने में शंका न रही, जिसने जरा-सा इस भीतर के अंतर्जगत का स्वाद लिया, जो थोड़ा-सा भी जागा--विवेक में, ध्यान में, समाधि में।

निःशंको युक्तमानसः - जो निशंक हुआ। और जिसका मन युक्त हुआ।

आत्मा अमर है तो फिर भय क्या है? जिस आदमी को निःशंक रूप से पता चल गया आत्मा अमर है, उसके तो सब भय निरसन हो गये। अब क्या भय है? अब तो मौत भी आये तो कोई भय नहीं है। ऐसे आदमी को परतंत्र तो बनाया ही नहीं जा सकता। ऐसा जो युक्त मन वाला पुरुष है, शंका रहित, यम-नियम आदि मुक्ति-कारी योग को आग्रह के साथ नहीं ग्रहण करता।

वह जीवन की सब छोटी-छोटी क्रियाओं में सरलता से जीता है। देखता हुआ देखता है, सुनता हुआ सुनता है। स्पर्श करता हुआ स्पर्श करता, सूंघता हुआ सूंघता, खाता हुआ खाता सुखपूर्वक रहता है।'

उसके जीवन में कोई दमन नहीं है, कोई जबरदस्ती नहीं है, कोई आत्म-हिंसा नहीं है, कोई कठोरता नहीं है, कोई तप नहीं है। न तो भोग है उसके जीवन में, न योग है उसके जीवन में। उसके जीवन में बड़ी सरलता है। ऐसा सब क्रियाओं में होता हुआ सुखपूर्वक जीता है।

और यह भी खयाल रखना कि उसकी सारी प्रक्रिया बोध मात्र है। जब देखता तो बेहोशी में नहीं देखता, होश पूर्वक देखता। फर्क समझो! भगोड़ा कहता है, स्त्री को देखना मत। ज्ञानी कहता है, होश पूर्वक देखना।

The man who is free from doubts and whose mind is free does not bother about means of liberation. Whether seeing, hearing, feeling smelling or tasting, he lives at ease.

He who is free from doubts and has his mind identified completely with the Self never resorts to the practices of control as a means to Liberation. Seeing, hearing, touching, smelling and eating, he lives happily.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४८
वस्तु श्रवण मात्रेण शुद्ध बुद्धिः निराकुलः ।
न एव आचारम् औदास्यम् वा प्रपश्यति ॥१८-४८॥

वस्तु श्रवण मात्रेण शुद्धबुद्धि च निराकुलः - यथार्थ वस्तु के श्रवण मात्र से ही शुध्द बुध्दि वाला और स्वस्थ चित्त वाला पुरुष व्याकुलता रहित हो जाता है, न एव आचारम् वा अनाचारम् औदास्यम् प्रपश्यति - फिर वह आचार-अनाचार आदि के प्रति उदासीन हो जाता है याने तटस्थ हो जाता है।

वस्तु श्रवण मात्रेण - सुनने मात्र से ही,
निराकुलः - व्याकुलता रहित
शुद्ध-बुद्धि पुरुष वस्तु-तत्त्व के केवल सुनने मात्र से आकुलता रहित हो जाता है, फिर आचार-अनाचार या उदासीनता पर उसकी दृष्टि नहीं जाती।

अष्टावक्र कहते हैं कि चिदात्मा के श्रवण-मात्र से ही जिसकी शुद्ध अखण्डाकार बुद्धि उत्पन्न हुई है, वही अपने आत्मा के स्वरूप में स्थित है । वह न आचार को, न अनाचार को अर्थात् न शुभ, न अशुभ कर्म को, न उनसे रहित होने की इच्छा को करता है। क्योंकि वह सदा अपने मन में मग्न रहता है।

जिसकी बुद्धि शुद्ध हो, निराकुल हो, तरंगें न उठ रही हों; बस सुन लिया सत्य को कि हो गई बात, घट गई बात। कुछ करने को शेष नहीं रह जाता है। इसलिए महावीर ने तो यहां तक कहा है कि अगर कोई सम्यक श्रवण को जान ले, ठीक-ठीक श्रावक हो जाये तो वहीं से मोक्ष का द्वार खुल जाता है।

और ऐसे व्यक्ति के जीवन में, जहां चित्त स्वस्थ है, शुद्ध है बुद्धि, सत्य के श्रवण मात्र से, सिर्फ सत्य के आघात मात्र से, सत्य के संवेदन मात्र से जो मुक्त हुआ है; किसी आग्रह, हठ, योग, नियम, व्रत इत्यादि से नहीं, बोध मात्र से जो मुक्त हुआ है; ऐसे व्यक्ति के जीवन में न तो आचार होता, न अनाचार होता। इतना ही नहीं, उदासीनता भी नहीं होती।

He whose mind is pure and undistracted from the simple hearing of the Truth sees neither something to do nor something to avoid nor a cause for indifference.

Having established in his pure intellect and having become serene by mere listening to the Real, the wise one, no more sees what is proper and improper action or even what is inaction.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ४९
यदा यत् कर्तुम् आयाति तदा तत् कुरुते ऋजुः ।
शुभं वाप्य शुभम् वापि तस्य चेष्टा हि बालवत् ॥१८-४९॥

यदा यत् शुभम् वा अपि अशुभम् कर्तुम् आयाति - जब जो कुछ शुभ अथवा अशुभ करने की चेष्टा करता है,
तदा तत् ऋजः कुरुते हि तस्य चेष्टा बालवत् भवति - तब उसको ज्ञानी आग्रह-रहित करता है, क्योंकि उसका व्यवहार बालवत् प्रतीत होता है।

बालवत् - बच्चे के सामान
ऋजः - सहजता
स्व-भाव में स्थित ज्ञानी, शुभ हो या अशुभ, जो जब करने के लिए सामने आ जाता है, तब वह उसे बालक की चेष्टा के समान सरलता से कर डालता है।

जिस काल में वह ज्ञानी शुभ कर्म को अथवा अशुभ कर्म को करता है, वह प्रारब्ध के वश से, दैव गति से अकस्मात् करता है । शुभ-अशुभ बुद्धि से सोच कर या हठ करके नहीं करता है । क्योंकि उसकी चेष्टा बालक की तरह प्रारब्ध के अधीन होती है, राग-द्वेष के अधीन नहीं होती है। वह निमित्त बन जाता है।

सरलता से, ऋजुता से, सहजता से, बिना कोई बोझ लिये--कि शुभ कर रहा हूं, इसकी अकड़ लिये, कि अशुभ कर रहा हूं, इसकी अकड़ लिये, कि पुण्य किया कि पाप किया--किसी तरह का अहंकार बिना लिये और किसी तरह का पश्चात्ताप बिना

लिये। प्रभु ने जो करवाया, किया। जो हुआ, हुआ। न पीछे लौटकर देखता है, न आगे की योजना करता है। क्षण में जो हो जाता है, हो जाता है।

छोटे बच्चे की तरह सरल क्षण-क्षण जीता है। वही उसका सौंदर्य है। क्षण में तुमसे नाराज हो गया और कहने लगा, अब तुम्हारा चेहरा भी कभी न देखेंगे। कट्टी हो गई। बात खतम हो गई। और क्षण भर बाद तुम्हारी गोदी में आ बैठा और हंस रहा है। और बात ही भूल गया।

बालवत - शुभ-अशुभ में हिसाब नहीं है। क्रोध और प्रेम में भी हिसाब नहीं है। जो क्षण में होता है, पूरे भाव से कर लेता है। फिर क्षण के साथ ही विदा हो जाती है बात। ऐसा क्षण-क्षण रूपांतरित, क्षण-क्षण प्रवाह मान, क्षण-क्षण सरित वत, ऐसा जो व्यक्ति है उसको ही अष्टावक्र साधु कहते हैं। उसी को सरल। साधु यानी सरल, ऋजु।

The straightforward person does whatever arrives to be done, good or bad, for his actions are like those of a child.

The wise one does freely whatever comes to his lot, whether good or evil; his actions are like those of a child. This verse apparently contradicts the thought expressed earlier: 'He who has egoism in him acts even though he does not act. Surely the wise one is free from egoism does not act even though he acts.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५०
स्वातन्त्र्यात् सुखम् आप्नोति स्वातन्त्र्यात् लभते परम् ।
स्वातन्त्र्यात् निर्वृतिम् गच्छेत् स्वातन्त्र्यात् परमम् पदम् ॥१८-५०॥

स्वातन्त्र्यात् सुखम् ज्ञानी आप्नोति - स्वतंत्रता से ज्ञानी सुख को प्राप्त होता है,
स्वातन्त्र्यात् परम् लभते - स्वतंत्रता से ज्ञान को प्राप्त होता है,
स्वातन्त्र्यात् निवृतिम् गच्छेत् - स्वतंत्रता से नित्य-शांति को प्राप्त होता है,
स्वातन्त्र्यात् परमम् पदम् आप्नोति - स्वतंत्रता से परमपद को अर्थात अपने स्व-रूप को प्राप्त होता है।

स्वतंत्रता से ही सुख की प्राप्ति होती है। स्वतंत्रता से ही परम तत्त्व की उपलब्धि होती है। स्वतंत्रता से ही परम शांति की प्राप्ति होती है। स्वतंत्रता से ही परम पद मिलता है।

स्वतन्त्रता से अर्थात् राग-द्वेष की अधीनता से रहित पुरुष सुख को प्राप्त होता है और उसी स्वतन्त्रता करके पुरुष आत्म-ज्ञान को भी प्राप्त होता है, और स्वतन्त्रता से ही पुरुष नित्य सुख को भी प्राप्त होता है, और स्वतन्त्रता करके ही पुरुष परम शान्ति को भी प्राप्त होता है।

अष्टावक्र कहते हैं एक ही सुख है जगत में, वह है स्वतंत्र हो जाना। तो समस्त मर्यादाओं से, समस्त सीमाओं से, समस्त यम-नियम, समस्त जप-तप, साधना मात्र से स्वतंत्र हो जाना है।

स्वतंत्रता में ही व्यक्ति निर्वाण में प्रवेश करता। स्वतंत्रता में ही स्वयं से मुक्ति हो जाती। स्वतंत्रता में ही अहंकार जलता और बुझ जाता। मोमबत्ती बुझ जाती, सूरज प्रगट हो जाता।

स्वतंत्रता में ही व्यक्ति परमपद पर विराजमान हो जाता, परमात्मा हो जाता।

इसी घड़ी में अल हिल्लाज मंसूर ने घोषणा की थी: अनलहक - मैं सत्य हूं। इसी घड़ी में जीसस ने कहा: मैं और मेरा परमात्मा एक है। इसी घड़ी में उपनिषदों ने

कहा, 'अहं ब्रह्मास्मि।' इसी घड़ी की ओर इशारा किया है उद्दालक ने, जब अपने बेटे श्वेतकेतु को कहा, 'तत्वमसि। वह तू ही है। तू ही वह है।'

यह परमपद है, जहां व्यक्ति अपने भीतर छिपे परमात्मा को प्रकाशमान हो जाने देता। जहां अपने भीतर जो छिपी संपदा थी जन्मों-जन्मों की, अनंत काल की, वह खजाना खुलता है। जहां भीतर का कोहिनूर प्रकट होता है। वहां तुम मनुष्य नहीं रह जाते, वहां तुम विभु हो जाते, प्रभु हो जाते।

अपने को बांधो मत, खोलो। पिंजरों के शिकंजों से अपने को जकड़ो मत। उड़ो। खुला आकाश तुम्हारा है। तुम आकाश हो। इससे कम पर राजी मत हो जाना। जब तक पूरे आकाश पर तुम्हारे पंख न फैल जायें तब तक बढ़ते ही जाना है, तब तक चलते ही जाना है।

बुद्ध ने कहा है अपने भिक्षुओं को: 'चरैवेति, चरैवेति।'

चलते जाओ, चलते जाओ, जब तक परमपद न आ जाये। जब तक आखिरी मंजिल न आ जाये तब तक कोई पड़ाव नहीं। रुक लेना, रात भर विश्राम कर लेना, लेकिन ध्यान रखना, सुबह चल पड़ना। और किसी पड़ाव से इतना मोह मत बना लेना कि उसी को मंजिल मानने लगो। ऐसे हर पड़ाव से स्वतंत्र होते, हर नियम से मुक्त होते, एक दिन परम मुक्ति फलित होती है। स्वतंत्रता प्रथम चीज है और स्वतंत्रता अंतिम।

By inner freedom one attains happiness, by inner freedom one reaches the Supreme, by inner freedom one comes to absence of thought, by inner freedom to the Ultimate State.

Through freedom one attains happiness; through freedom the highest; through freedom to repose and through freedom to the supreme state.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५१
अकर्तृत्वम अभोक्तृत्वं स्वात्मनो मन्यते यदा।
तदा क्षीणा भवन्ति एव समस्ताः चित्तवृत्तयः ॥१८-५१॥

यदा स्वः आत्मनः अ-कर्तृत्वम् अ-भोक्तृत्वम् मन्यते - जब पुरुष अपनी आत्मा के अ-कर्तापन को और अ-भोक्ता पन को मानने लगता है,
तदा समस्तः चित्त-वृत्तयः एव क्षीणः भवन्ति - तब उसकी सम्पूर्ण चित्त की वृत्तियाँ निश्चय ही नष्ट हो जाती हैं।

जब साधक अपने आपको अकर्ता और अ-भोक्ता निश्चय कर लेता है तब उसके चित्त की सभी वृत्तियाँ क्षीण हो जाती हैं।

जिस काल में विद्वान् अपने को अकर्ता और अ-भोक्ता मानता है, उसी काल में चित्त की सम्पूर्ण वृत्तियाँ नष्ट हो जाती हैं अर्थात् जब वह ऐसा निश्चय करता है कि इस कर्म को मैं करूँगा, और उसका फल मुझे प्राप्त होगा, तब उसके चित्त की अनेक वृत्तियाँ उदित होती हैं, और वह दुःखी होता है। परन्तु जब अपने को अकर्ता, अ-भोक्ता निश्चय करता है, तब उसके चित्त की सम्पूर्ण वृत्तियाँ निरुद्ध हो जाती हैं, और वह शान्ति को प्राप्त होता है।

धर्मशास्त्र में भी कहा है
पाठकाः च एव ये च अन्ये शास्त्र-चिन्तकाः ।
सर्वे ते व्यसिनो मूर्खा यः क्रियावान् स पण्डिता ॥

जितने शास्त्र के पढ़ने वाले हैं, और जितने शास्त्र के पढ़ाने वाले हैं, और जो केवल शास्त्र का विचार ही करते हैं, वे सब व्यसनी और मूर्ख हैं। जो उनमें वैराग्य आदि साधन सम्पत्ति करके युक्त हैं, वे ही पण्डित हैं। दूसरे शास्त्र-दृष्टि से पण्डित नहीं हैं। पूर्वोक्त युक्तियों से यह सिद्ध हुआ कि जो अध्यासी पुरुष हैं, वहीं बद्ध ज्ञानी हैं। केवल अकर्ता, अ-भोक्ता कहने से वह अकर्ता, अ-भोक्ता कदापि नहीं हो सकता है।

अ-कर्तापन और अ-भोक्तापन - एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। भोक्ता और कर्ता साथ-साथ होते हैं। जो भोक्ता है वही कर्ता बन जाता है। जो कर्ता बनता है वही भोक्ता बन जाता है। एक दूसरे को सम्हालते हैं।

जो इन दोनों से मुक्त हो जाता है उसकी चित्त वृतियां निश्चय पूर्वक नाश को उपलब्ध होती हैं। फिर उसे निरोध नहीं करना पड़ता, चेष्टा नहीं करनी पड़ती। कैसे अपनी चित्त वृत्तियों को त्याग दूं इसके लिए कोई उपाय नहीं करना पड़ता। ऐसा जानकर, ऐसा देखकर, ऐसा समझकर कि मैं केवल साक्षी हूं, चित्त वृत्तियां अपने से ही शांत हो जाती हैं।

समस्त धर्मों का जो अंतिम निचोड़ है वह है, ऐसी घड़ियों को पा लेना जब न तो तुम भोगते और न कुछ करते; जब तुम बस हो। होने में भोक्ता की तरंग उठी कि चूक गए, कर्ता की तरंग उठी कि चूक गए। होने में कोई तरंग न उठी, बहने लगा रस। रसो वै सः! वहीं आनंद की धार, वहीं अमृत की धार उपलब्ध हुई। कर्ता और भोक्ता दृश्य में उलझाव है, द्रष्टा भीतर की यात्रा है।

When one sees oneself as neither the doer nor the reaper of the consequences, then all mind waves come to an end.

All the modifications of the mind are indeed destroyed, when a man realizes that the Self in him, is neither the doer nor the enjoyer. When the sense of 'doer-ship' and 'enjoyer-ship' is completely eradicated, the ego disappears into the vision of the Self. The meditator merges in the meditated, the river has reached the ocean, to be the ocean, no more can the river remain separate.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५२
उच्छृङ्खल अपि अकृतिका स्थितिः र्धीरस्य राजते।
न तु सस्पृह चित्तस्य शान्तिः र्मूढस्य कृत्रिमा ॥१८-५२॥

धीरस्य उच्छृङ्खला आकृतिका स्थितिः अपि राजते - ज्ञानी पुरुष की अशांत व्यवहार की स्थिति भी स्वाभाविक है और शोभा देती है,
तु संस्पृहचित्तस्य शान्तिः मूढस्य कृत्रिमा धीर न - परन्तु इच्छा से भरे हुए चित्त वाले अज्ञानी की बनावटी शांति उसे शोभा नहीं देती।

ज्ञानी पुरुष की स्वाभाविक स्थिति विक्षोभ युक्त होने पर भी श्रेष्ठ है पर जिसके चित्त में अनेक इच्छाएं भरी हैं उस अज्ञानी पुरुष पर बनावटी शांति शोभा नहीं पाती।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! जो पुरुष निःस्पृह है, उसकी भी स्वाभाविक स्थिति शोभा करके युक्त ही होती है। क्योंकि उसमें कोई बनावट नहीं होती है। और जो मूढ़ इच्छा करके व्याकुल है, उसकी बनावट की शान्ति भी शोभायमान नहीं होती है।

'धीर पुरुष को स्वाभाविक उच्छृंखल स्थिति भी शोभती है, लेकिन स्पृहा युक्त चित्त वाले मूढ़ की बनावटी शांति भी नहीं शोभती।'

अष्टावक्र कह रहे हैं कि अगर ज्ञान को उपलब्ध, साक्षी में जागा पुरुष हो, धीर पुरुष हो तो उसको अशांति भी शोभती है। उसके जीवन में दुख भी आभूषण हैं। उसे अगर तुम क्रोध युक्त भी पाओगे तो उसके क्रोध में भी तुम पाओगे एक गरिमा, एक गौरव, एक दिव्यता। अगर वैसा व्यक्ति उच्छृंखल भी होगा तो तुम उसकी उच्छृंखलता के गहरे में शांति की अपूर्व धारा पाओगे।

The spontaneous unassumed behaviour of the wise is noteworthy, but not the deliberate, intentional stillness of the fool.

The conduct of the wise one, which is unrestricted (by motive) shines, being spontaneous, that is free from pretense; but not the deliberate calmness of the foolish, whose mind is attached (in other words full of desires).

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५३
विलसन्ति महाभोगै-र्विशन्ति गिरि गह्वरान्।
निरस्त कल्पना धीरा अबद्धा मुक्तबुद्धयः ॥१८-५३॥

महाभोगैः विलसन्ति विशन्ति गिरि गह्वरान् - (कभी प्रारब्ध-वश) बड़े-बड़े भोगों के साथ क्रीडा करते हैं तो कभी पहाड़ों की कन्दराओं में प्रवेश करते हैं याने गुफा में एकांत में रहते हैं;
निरस्त कल्पनाः अबद्धाः मुक्तबुद्धयः धीराः - वे ज्ञानी पुरुष कल्पना-रहित, बंधन-रहित मुक्त बुध्दि वाले बने रहते हैं।

धीर पुरुष बड़े भोगों में आनंद करते हैं और पर्वतों की गहन गुफाओं में भी निवास करते हैं पर वे कल्पना, बंधन और बुद्धि की वृत्तियों से मुक्त होते हैं।

जिस ज्ञानी धीर के चित्त की सब कल्पनाएँ नष्ट हो गई हैं, वह प्रारब्ध के वश कभी भोगों विष क्रीडा करता है, कभी प्रारब्ध वश पर्वत और वनों में घुमाता फिरता है, पर उसका चित्त सदा शान्त रहता है।
अष्टावक्र कहते हैं, मुक्त पुरुष को न तो महल से मोह है, और न झोंपड़े से मोह है। जैसा हो, उसमें ही राजी हैं। महल, तो महल में राजी। सुख, तो सुख में राजी। सिंहासन, तो सिंहासन पर राजी। और कभी पहाड़ की कंदरायें, तो वे भी सुंदर हैं।

The wise who are rid of imagination, unbound and with unfettered awareness may enjoy themselves in the midst of many goods, or alternatively go off to mountain caves.

The wise, who are free from mental imagining, unbound and liberated in intellect, sometimes sport in the midst of great enjoyments and at other times retire to the mountain caves.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५४
श्रोत्रियं देवतां तीर्थम-अङ्गनां भूपतिं प्रियं।
दृष्ट्वा संपूज्य धीरस्य न कापि हृदि वासना ॥१८-५४॥

श्रोत्रियम् देवताम् तीर्थम् संपूज्य च अंगनाम् भूपतिम् प्रियम् - पंडित को, देवताओं को, तीर्थ को पूजन करके और स्त्री को, राजा को  पुत्र आदि को
दृष्ट्वा धीरस्य हृदि का अपि वासना न भवति  - देख करके ज्ञानी के ह्रदय में कोई भी वासना नहीं होती है।

धीर पुरुष - शास्त्रज्ञ ब्राह्मण, देवता, तीर्थ, स्त्री, राजा और प्रिय को देख कर उनका स्वागत करता है पर उसके ह्रदय में कोई कामना नहीं होती।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे शिष्य ! जो पुरुष में श्रोत्रिय - वेद-पाठी ब्रह्म वेत्ता हैं, इन्द्र, अग्नि आदि देवताओं, गंगा आदि तीर्थों के पूजा करने से कामना उत्पन्न नहीं होती है। क्योंकि वे निष्काम हैं और सुन्दर स्त्री- पुत्र आदि के प्रति और राजा को देख कर के भी उनके चित्त में कोई वासना खड़ी नहीं होती है। क्योंकि वे सर्वत्र सम-बुद्धि और सम-दर्शी हैं।

There is no attachment in the heart of a wise man whether he sees or pays homage to a learned brahmin, a celestial being, a holy place, a woman, a king or a friend.

Whether he is honoring a Vaidika scholar, the gods or the holy places or seeing a woman, a king or a beloved one, not a bit of desire ever springs in the heart of the wise one.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५५
भृत्यैः पुत्रैः कलत्रैः च दौहित्रै च अपि गोत्रजैः।
विहस्य धिक्कृतो योगी न याति विकृतिं मनाक् ॥१८- ५५॥

भृत्यैः पुत्रैः कलत्रैः दौहित्रैः च गोत्रजैः अपि विहस्य - सेवकों, पुत्रों, स्त्रियों, नातियों और सम्बन्धियों के द्वारा हंसी उड़ाने पर भी,
धिक्कृतः योगी मनाक् विकृतिम् च न याति - या धिक्कार ने पर भी ज्ञानी किंचित भी चित्त में विकार को प्राप्त नहीं होता। याने वह शांत रहता है।

सेवक, पुत्र, स्त्री, नाती और सगोत्र द्वारा हंसी उदय जाने पर, धिक्कारने पर भी योगी के चित्त में थोड़ा सा विकार भी उत्पन्न नहीं होता।

हे शिष्य ! जो ज्ञानी जीवनमुक्त हैं, उनका चित्त नौकरों, पुत्रों, स्त्रियों, नाते-पोतियों और स्व गोत्रियों सम्बन्धियों के द्वारा भी तिरस्कार किया हुआ क्षोभ को नहीं प्राप्त होता है । और उन के द्वारा सत्कार करने पर न हर्ष को प्राप्त होता है। क्योंकि राग-द्वेष का हेतु जो मोह है, सो मोह उनमें नहीं है।

क्योंकि जिसे ज्ञान घटा, न कोई अपना रहा, न कोई पराया। कौन बेटा, कौन बाप? कौन मालिक, कौन नौकर? कौन पत्नी, कौन पति? जिसे ज्ञान घटा, एक ही बचा। और जिसे ज्ञान घटा वह तो मिट गया। वह घाव ही न रहा जिस पर चोट लगती है धिक्कार की, अपमान की, असम्मान की, कोई हंस दे इस बात की। वह घाव ही भर गया, वह घाव ही न रहा। अहंकार न रहा तो अपमान जरा भी पीड़ा नहीं देता। जरा भी, किंचित भी अंतर नहीं पड़ता। 'मैं' ही नहीं बचा तो चोट किसे?

A yogi is not in the least put out even when humiliated by the ridicule of servants, sons, wives, grandchildren or other relatives.

The Liberated is not at all perturbed even when scoffed and abused by his servants, sons, wives, daughter's sons and other relations.

एक बार गौतम बुद्ध को बाजार में गालियाँ दी गईं और उनका अपमान किया गया। भगवान बुद्ध रुक गए और सभी गालियाँ सुनते रहे, लेकिन उनकी शांत मुस्कान उनके होंठों से नहीं हटी। जब बाजार का आदमी थक गया और उसने शोर मचाना बंद कर दिया, तो बुद्ध राजसी ढंग से अपने रास्ते पर चलते रहे। अब एक युवा शिष्य, जो उस समय गुरु के साथ था, बोला, "भगवान, मुझे अनुमति दें, मैं जाकर उसे दिखाऊंगा। मैं उसे जवाब दूंगा! उसने मेरे गुरु को गाली देने की हिम्मत कैसे की?" तब सदा मुसकुराते हुए बुद्ध ने अज्ञानी शिष्य को दया पूर्वक देखा और मधुरता से उत्तर दिया, "बेटा, इसमें कोई संदेह नहीं है कि उस आदमी ने हमें बहुत सारी गालियाँ दीं, लेकिन मैंने उन्हें ग्रहण नहीं किया! इसलिए, मेरे पास उसे वापस

देने के लिए कुछ्र भी नहीं है! यदि तुम्हें वे मिली थीं, तो कृपया जाकर उन्हें वापस कर दो!!" इसे पूर्ण 'बौद्धिक समता' (सम बुद्धि) कहा जाता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५६
सन्तुष्टो अपि न सन्तुष्टः खिन्नो अपि न च खिद्यते।
तस्य आश्चर्यदशां तां तादृशा एव जानते ॥१८-५६॥

सन्तुष्टः अपि न संतुष्ट: च खिन्नः अपि न खिद्यते - ज्ञानी पुरुष लोक दृष्टि से संतुष्ट हुआ और असंतुष्ट, दुखी भी और शांत भी,
तस्य ताम्-ताम् आश्चर्य दशाम् तादृशाः एव जानते - उसकी उस-उस आश्चर्य दशा को उस के जैसे ज्ञानी ही जानते है।

लौकिक दृष्टि से प्रसन्न दिखने पर वह प्रसन्न नहीं होता और दुखी दिखने पर दुखी नहीं होता। उसकी उस आश्चर्यमय दशा को उसके समान ज्ञानी लोग ही जान सकते हैं।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे शिष्य ! लोक-दृष्टि करके खेद को प्राप्त हुआ भी वह खेद को नहीं प्राप्त होता है और लोक-दृष्टि करके हर्ष को प्राप्त हुआ वह हर्ष को नहीं प्राप्त होता है। ऐसे विद्वान् की आश्चर्य-वत् लीला को विद्वान् ही जानता है, दूसरा नहीं।

'धीर पुरुष संतुष्ट होकर भी संतुष्ट नहीं होता है, और दुखी होकर भी दुखी नहीं होता है। उसकी आश्चर्यमय दशा को वैसे ही ज्ञानी जानते हैं।'

संतुष्टो अपि न संतुष्टः - इसलिए ज्ञानी संतुष्ट होकर भी संतुष्ट कहां?
खिन्नो अपि न च खिद्यते - और खिन्न होकर भी खिन्न नहीं।

अष्टावक्र ठीक कहते हैं, तस्य आश्चर्य दशां - ऐसे ज्ञानी पुरुष की बड़ी आश्चर्यमय दशा है।

ताम् ताम् तद् दशा एव जानन्ते - उसे तो वे ही जान सकते हैं जिन्होंने वैसी दशा का अनुभव किया हो। बुद्ध को बुद्ध जान सकते हैं। महावीर को महावीर ही जान सकते हैं। कृष्ण को कृष्ण जान सकते हैं। उस परम दशा को जानने का और कोई उपाय नहीं है, जब तक कि वह परम दशा आपके भीतर न घट जाये।

Even when pleased he is not pleased, not suffering even when in pain. Only those like him can know the wonderful state of such a man.

Though delighted, he is not delighted. Though afflicted, he is not afflicted. Only those who are like him, understand this stupendous state.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५७
कर्तव्यता एव संसारो न तां पश्यन्ति सूरयः।
शून्याकारा निराकारा निर्विकारा निरामयाः ॥१८-५७॥

कर्तव्यता एव संसारः- कर्तव्य-कर्म करना ही संसार में रमना है,
ताम् सूरयः शून्याकाराः निराकाराः - इस कर्त्तव्य की भावना को ज्ञानी पुरुष शून्य और आकार-रहित और,
निर्विकाराः च निरामयाः न पश्यन्ति - संकल्प रहित और दुःख रहित होने के कारण कर्त्तव्य को नहीं देखते हैं।

कर्तव्य बुद्धि का नाम ही संसार है, विद्वान लोग उस कर्तव्य की भावना को नहीं देखते क्योंकि उनकी बुद्धि शून्य, निराकार, निर्विकार और निरामय होती है।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे शिष्य ! "मम् इदम् कर्तव्यम्" यह मेरा कर्त्तव्य-कर्म है जो मुझे करना ही है - मेरे को यह कर्तव्य करना है - ऐसे निश्चय का नाम ही संसार है। इसी कारण जीवनमुक्त ज्ञानी उस कर्तव्यता को नहीं देखता है, और न उसका संकल्प करता है। क्योंकि वह संकल्प-मात्र से रहित है, वह शून्याकार है, और संकल्पों से भी रहित है, और विकारों से भी रहित है, और जो आध्यात्मिक आदि हैं, उनसे भी रहित है।

'कर्तव्य ही संसार है और उस कर्तव्य को शून्याकार, निराकार, निर्विकार और निरामय ज्ञानी नहीं देखते हैं।'

जब तक तुम्हें लगता है, ऐसा मेरा कर्तव्य, ऐसा मुझे करना ही पड़ेगा, तब तक तुम संसार में हो। जिस दिन तुम्हें लगा कि मेरा क्या कर्तव्य? जिसने सारे जगत को रचा, उसका ही होगा। मैं तो थोड़ा-सा अपना पार्ट है जो दिया, अदा कर देता हूं। कर्तव्य नहीं, अभिनय। जिस दिन तुम कर्ता न होकर अभिनेता होकर जीने लगे, बस उसी दिन क्रांति घट गई।

सूरयः - याने ज्ञानी। न ताम् पश्यन्ति सूरयः - जो ज्ञानी हैं वे कर्तव्य को देखते ही नहीं। उन्हें कोई कर्तव्य नहीं दिखाई पड़ता। जो परमात्मा करवाता है, वे करते हैं। जो नहीं करवाता, वे नहीं करते। उनकी कोई जिम्मेवारी नहीं। इसलिए तो अष्टावक्र उन्हें कहता है स्वच्छंद।

ज्ञानी - शून्याकारा निराकारा निर्विकारा निरामयाः।

शून्यकारा--वे अपने भीतर शून्य रहते हैं। बाहर हजार-हजार रूप धर लेते हैं, भीतर शून्य बने रहते हैं। क्रोध में उन्हें पाओ, रमण को भागते देखो डंडा लिए, तब भी भीतर शून्याकारा। वह भीतर तो शून्य बना रहता; बाहर कुछ भी व्यवहार करे।

निराकारा--बाहर कैसा ही अभिनय करे, भीतर निराकार बना रहता है।

निर्विकारा--तुम उसे शराबघर में देखो कि, वेश्यालय में, कोई फर्क नहीं पड़ता। वह भीतर निर्विकार बना रहता है।

निरामया--तुम उसे कैसी भी दशा में देखो, वह दुख रहित होता।

It is the sense of responsibility which is samsara. The wise who are of the form of emptiness, formless, unchanging and spotless see no such thing.

The sense of duty, indeed, is the mundane world. This is not acknowledged by the wise one, who has realised himself as the all-pervading formless, immutable, untainted Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५८
अकुर्वन् अपि संक्षोभाद् व्यग्रः सर्वत्र मूढधीः।
कुर्वन्न अपि तु कृत्यानि कुशलो हि निराकुलः ॥१८-५८॥

मूढ़धी: अकुर्वन् अपि सर्वत्र संक्षोभात् व्यग्रः भवति - अज्ञानी कर्मो को न कर्ता हुआ भी सब आगाह संकल्प - विकल्प के कारण व्याकुल होता है।
च कुशलः च कृत्यानि कुर्वन् अपि तु हि निराकुलः भवति - और ज्ञानी कर्मो को करता हुआ भी निश्चय करके स्थिर चित्त वाला होता है।

अज्ञानी पुरुष कुछ न करते हुए भी क्षोभ वश सदा व्यग्र ही रहता है। योगी पुरुष बहुत से कार्य करता हुआ भी शांत रहता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे शिष्य ! अज्ञानी मंदिरों में और वन आदि में, पर्वत की गुफाओं आदि एकांत स्थानों में कर्मों को अर्थात् शरीर इन्द्रिय आदि के व्यापारों को न करता हुआ भी संकल्पों के कारण से व्यग्र चित्त वाला ही होता है, और विद्वान् सर्वत्र शरीर इन्द्रिय आदि के व्यापारों को लोक-दृष्टि करके करता हुआ भी व्यग्र चित्त वाला नहीं होता है । क्योंकि वह निःसंकल्प है।

इसलिए प्रश्न कर्म को छोड़कर भाग जाने का नहीं है, कर्म-संन्यास का नहीं है। प्रश्न है, अज्ञान से मुक्त हो जाने का। अज्ञान से अर्थ है आत्मबोध का अभाव। वह जो मूढ़ है, वह जो अज्ञान और अंधेरे में डूबा हुआ है-- मूढ़धीः, वह कर्मों को न भी करे तो भी संकल्प-विकल्प के कारण व्याकुल होता है।

कर्म नहीं बाधा डालते। ज्ञानी भी उठता, बैठता, चलता, बोलता, काम करता, लेकिन भीतर उसके कोई संक्षोभ नहीं है। वह एक बात में कुशल हो गया है, उसकी कुशलता आंतरिक है। भीतर विचार नहीं उठते। भीतर वह बिलकुल मौन में है, शून्य-वत है। चलता है तो शून्य चलता है। बैठता है तो शून्य बैठता है। करता है, तो शून्य करता है।

और जो व्यक्ति अपने भीतर शून्य हो गया है वही ज्ञान को उपलब्ध हुआ है। उसी को ज्ञानी कहते हैं। जिसने शून्य के साथ अपनी भांवर डाल ली वही ज्ञानी है। क्योंकि जो शून्य हो गया उसी से पूर्ण प्रगट होने लगता है। जो अपने भीतर अहंकार से खाली हो गया, उसके भीतर से परमात्मा बहने लगता है।

Even when doing nothing the fool is agitated by restlessness, while a skillful man remains undisturbed even when doing what there is to do.

The fool, even in ‘inaction’, is ever agitated by his commotion within. But the adept (wise) even when performing his duties, indeed, is unperturbed.

Bhagavad-Gita underscores this idea, when Krishna laughs at Arjuna's pseudo religion which makes him declare his unwillingness to enter the field of activity. Shrikrishna summarizes his entire philosophy when he says: ‘Equanimity within is spiritual life’

योग में स्थिर हो कर कर्म कर। हे धनंजय ! आसक्ति का त्याग कर। सफलता और विफलता में सम-भाव रख। इसे समता योग कहा गया है।

The Lord of the Bhagavad-Gita emphasizes this idea, again, almost in the same breath, when He declares: ‘Efficiency and dexterity in action is spiritual life’. योगः कर्मसु कौशलम्।

श्रीकृष्ण कहते हैं - निश्चयात्मक बुद्धि या विवेक से किये हुए कर्म जिसमें हर स्थिति में सम-भाव है, कोई हार-जीत नहीं, कोई सुख-दुःख नहीं, कोई लाभ- हानि नहीं, किसी भी प्रकार के द्वन्द्व की मन में स्थिति नहीं है और मन पूरी तरह से बुद्धि या विवेक से नियंत्रित है ऐसे कर्म श्रेष्ठ हैं।
ये करने योग्य कर्म हैं और इनको करने में किसी भी प्रकार का कर्म फल नहीं बनता। इस जीवन में सभी अच्छे-बुरे कर्मों से छुटकारा मिल जाता है। इस प्रकार के योग में लगो। यही योग कर्म में कुशलता लाता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ५९
सुखम् आस्ते सुखं शेते सुखम् आयाति याति च।
सुखं वक्ति सुखं भुंक्ते व्यवहारे अपि शान्तधीः ॥१८-५९॥

व्यवहारे अपि शान्तधीः सुखम् आस्ते शेते सुखम् - व्यवहार में भी ज्ञानी पुरुष सुख पूर्वक बैठता है, सुख पूर्वक सोता है, और
आयाति च याति सुखम् वक्ति सुखम् सुखम् भुंक्ते - सुख पूवक आता है और सुख पूवक जाता है सुख पूर्वक बोलता है और सुख पूवक भोजन करता है।

शांत बुद्धि वाला पुरुष सुख से बैठता है, सुख से सोता है, सुख से आता-जाता है, सुख से बोलता है और सुख से ही खाता है।

जीवनमुक्त ज्ञानी व्यवहार आदि में भी आत्म सुख करके ही स्थित रहता है। बैठते-उठते, शयन करते, खाते-पीते संपूर्ण क्रियाओं को करते हुए भी विद्वान् शान्त चित्त वाला रहता है।

'ज्ञानी व्यवहार में भी सुखपूर्वक बैठता है, सुखपूर्वक आता है और जाता है, सुखपूर्वक बोलता है और सुखपूर्वक भोजन करता है।'

ज्ञानी व्यवहार में भी, साधारण व्यवहार में भी तुम उसे पाओगे सदा सुख से आंदोलित, आनंद मग्न, मस्ती से भरा। वह बैठा भी होगा तो तुम पाओगे कि उसके पास कोई अलौकिक ऊर्जा नाच रही है। उसके पास किसी ओंकार का नाद है। उसके आसपास कोई अलौकिक संगीतज्ञ, कोई गंधर्व गीत गा रहे हैं।

और अज्ञानी तो जब तुम्हें सुख में भी बैठा हुआ मालूम पड़े तब भी तुम पाओगे, नये दुखों की तैयारियां कर रहा है। अज्ञानी अपने सुख के समय को भी दुखों के बीज बोने में ही तो व्यतीत करता है। और तो क्या करेगा? जब सुख होता है तो

वह दुख के बीज बोता है। वह कहता है, अब बो लो, मौका आया है, फसल बो लो। थोड़ा समय मिला है, कर लो इसका उपयोग। लेकिन उपयोग अज्ञानी पुरुष एक अज्ञानी की तरह ही तो करेगा न! ज्ञानी दुख में भी सुख के बीज बोता। जो ज्ञानी स्वभाव से व्यवहार में भी सामान्य जन की तरह नहीं व्यवहार करता और महा सरोवर की तरह क्लेश रहित है, वही शोभता है।'

Happy he stands, happy he sits, happy sleeps and happy he comes and goes. Happy he speaks, and happy he eats. Such is the life of a man at peace.
Even in practical affairs of life, the wise one, of peaceful mind, sits happily, sleeps happily, moves happily, speaks happily and eats happily.

Having experienced this one universal Reality, thereafter, without ego and egocentric desires, they allow themselves to come in contact with the world outside at all levels, ever happy, under all circumstances! 'The wise one sits happily, sleeps happily, moves happily, speaks happily and eats happily'. यद् इच्छा लाभ सन्तुष्टः - अपने आप जो मिल जाय उस में सन्तुष्ट रहता है - भगवद् गीता ४.२२

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६०
स्वभावात् एव यस्य न आर्तिः लोकवद् व्यवहारिणः।
महाह्रद इव अक्षोभ्यो गतक्लेशः सुशोभते ॥१८-६०॥

स्वभावात् एव यस्य न आर्तिः लोकवत् व्यवहारिणः - ज्ञानी पुरुष आत्म-ज्ञान के स्वभाव के कारण सामान्य लोगों की तरह व्यवहार करने पर भी दुःख को प्राप्त नहीं होता है,

सः महाह्रदः इव अक्षोभ्य गतक्लेशः सुशोभते - वह, जैसे एक विशाल सागर में सतह पर तूफान होते हुए भी वह अन्दर से शांत रहता हुआ शोभित होता है।

जो बड़े सरोवर के समान शांत है और लौकिक आचरण करते हुए जिसको अन्य लोगों के समान दुःख नहीं होता, वह दुःख रहित ज्ञानी शोभित होता है।

ज्ञानवान् व्यवहार को करता हुआ भी अज्ञानी पुरुषों की तरह खेद को नहीं प्राप्त होता है । वह महा-नद की तरह क्षोभ से रहित शोभा को प्राप्त होता है।

महा सरोवर याने सागर की तरह क्लेश रहित याने लहरों से शांत देखा? सागर को तुमने कभी शांत देखा? वहां तो लहरें उठती हैं, उत्तुंग लहरें उठती हैं। लहरें ही लहरें उठती हैं। सागर कोई झील थोड़े ही है। सागर तो सागर है, महासागर है। जितना बड़ा सागर है उतनी बड़ी उत्तुंग लहरें हैं। आकाश छूने वाली लहरें उठती हैं।

महाह्रद इवाक्षोभ्यः गतक्लेशः सुशोभते - और जैसा महासागर क्षोभ रहित है ऐसा ही ज्ञानी है।

अष्टावक्र यह कह रहे हैं कि लहरें उठ रही हैं और फिर भी शांति अखंडित है। संसार में खड़े हैं और संन्यास अखंडित है। जल में कमल वत। सागर लहरों से भरा है, जरा भी क्षुब्ध नहीं है, परम अपूर्व शांति में है। सागर तो परम शांत है। ये लहरें उसकी शांति की ही लहरें हैं। इन लहरों में भी वह शांत है। इन लहरों के पीछे भी अपूर्व अखंड गहराई है। ये लहरें उसकी शांति के विपरीत नहीं हैं। इन लहरों का शांति में समन्वय है।

He who by his very nature feels no unhappiness in his daily life like worldly people, remains undisturbed like a great lake, all sorrow gone.

One who, due to his inner disposition even when engaged in practical affairs of life, does not have any distress, like ordinary people have; he remains unagitated like a vast lake, with all his sorrows extinguished, he indeed, shines.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ के सूत्र ६१ से ७० तक का सारांश
इन सूत्रों में ऋषि एक मूढ़ मति अज्ञानी की एक ज्ञानी पुरुष से तुलना करते हुए राजा जनक को कहते हैं कि, हे पुत्र !

मूढ़ पुरुष अगर संन्यासी हो तो भी उस के मन में हमेशा कर्म की इच्छा रहती है मगर ज्ञानी अगर कर्म में प्रवृत्त हो तो भी वह निष्काम भाव से संन्यासी की तरह कर्म करता हुआ कर्म फल से मुक्त रहता है। मूढ़ पुरुष सांसारिक पदार्थों से वैराग्य करता है और ज्ञानी, जिसका देह-अभिमान नष्ट हो चुका है, उसके लिए कहाँ राग और कहाँ वैराग्य? मूढ़ पुरुष की दृष्टि सदा भाव या अभाव, कम-ज्यादा, लाभ-हानि आदि में लगी रहती है, और ज्ञानी आत्म-स्वरूप में स्थित होने के कारण उसे कर्म के अलावा कुछ नहीं दिखता। ज्ञानी सभी कार्यों में एक बालक के समान निष्काम भाव से व्यवहार करता है, इसलिए वह शुद्ध है और कर्म-फल से मुक्त होता है। वह फल की इच्छा से कोई कर्म को आरम्भ भी नहीं करता। परिस्थिति के अनुसार जो कर्म सामने आ जाए उन्हें एक अबोध बालक की तरह करता है।

ऐसा आत्मज्ञानी धन्य है जो सभी स्थितियों में समान रहता है। देखते, सुनते, छूते, सूंघते और खाते-पीते भी उसका मन कामना रहित होता है। वही ज्ञानी पुरुष अर्थ-संन्यासी कहलाता है याने जो दृष्ट-अदृष्ट सभी प्रकार के कर्म - फल की कामना से रहित है और रस से रहित है वही जो पूर्ण आनंद स्वयं में स्थित रहता है। ऐसा ज्ञानी पुरुष, बिना किसी प्रकार के यत्न किये सहज समाधि को प्राप्त होता है।

अष्टावक्र ऋषि कहते है कि हे जनक ! बहुत कहने से क्या लाभ? महात्मा पुरुष भोग और मोक्ष दोनों की इच्छा नहीं करता और सदा-सर्वत्र राग रहित होता है। जिस ज्ञानी पुरुष ने महत्-तत्त्व याने प्रकृति से निर्मित इस सम्पूर्ण जगत को जान लिया उसके लिए कोई भी कर्त्तव्य - कर्म नहीं रह जाता। वह इस संसार को इस प्रकार से देखता है जैसे सड़क पर चल रहे, आते जाते लोग अजनबी है, जिनसे

उसका कोई सम्बन्ध ही नहीं है। यह सम्पूर्ण दृश्य जगत भ्रम मात्र है, यह कुछ नहीं है - ऐसे निश्चय से युक्त पुरुष दृश्य की स्फूर्ति से भी रहित हो जाता है और स्वभाव से ही शांत हो जाता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६१
निवृत्तिः अपि मूढस्य प्रवृत्तिः उपजायते ।
प्रवृत्तिः अपि धीरस्य निवृत्ति फलभागिनी ॥१८-६१॥

मूढस्य निवृत्तिः अपि प्रवृत्तिः उपजायते - मूढ़ की निवृत्ति याने संन्यास की स्थिति भी वास्तव में प्रवृत्ति याने कर्म-योग रूपी होती है।
च धीरस्य प्रवृत्तिः अपि निवृत्ति फलदायिनी - और ज्ञानी की प्रवृत्ति याने कम-योग की स्थिति भी निवृत्ति के फल देने वाली होती है, याने उसके कर्म भी अकर्म होते हैं।

मूढ़ में निवृत्ति से भी प्रवृत्ति उत्पन्न हो जाती है और धीर पुरुष की प्रवृत्ति भी निर्वृत्ति के समान फल दायिनी है।

मूढ़ पुरुष के इन्द्रियों के व्यापारों की निवृत्ति तो लोक दृष्टि करके अवश्य प्रतीत होती है, परन्तु वह निवृत्ति प्रवृत्ति ही है । क्योंकि उसके अहंकार आदि निवृत्ति नहीं हुए हैं और ज्ञानवान् की लोक-दृष्टि करके इन्द्रियों की प्रवृत्ति प्रतीत भी होती है, तो भी वह निवृत्ति रूप ही है, और मुक्ति-रूपी फल को देने वाली है । क्योंकि उसमें अभिमान का अभाव है।

श्रीमद भगवद् गीता अध्याय ३ के श्लोक ३ में भगवान श्रीकृष्ण अर्जुन से कहते हैं कि संसार में मुक्ति के दो मार्ग है - सांख्य योगी याने संन्यासियों के लिए ज्ञान योग और कर्म योगियों के लिए कर्म-योग।

अष्टावक्र कहते हैं कि अज्ञानी पुरुष भले ही संसार से संन्यास ले ले मगर वह मन के कर्म का ही सोचता है। जब की ज्ञानी इस के विपरीत कर्म करते हुए भी उस में लिप्त नहीं होता।

कर्म और अकर्म - धन प्राप्ति का गतिशील जीवन और विषयों के त्याग का निष्क्रिय जीवन - दोनों ही अंगों की शारीरिक गति या उनके निष्क्रिय विश्राम पर निर्भर नहीं हैं। वे दोनों ही अहंकार और उसकी इच्छाओं की उपस्थिति या अनुपस्थिति पर निर्भर हैं। यह 'कर्तापन' और 'भोग' की भावना ही है जो कर्मों को उत्तेजना और बेचैनी से भर देती है। एक बार जब ये मिथ्या धारणाएँ दूर हो जाती हैं, तो बुद्धिमान व्यक्ति अपने अहंकार और अहंकारी इच्छाओं से ऊपर उठकर प्रेरणा पूर्वक काम करता है। ऐसी सहज गतिविधियाँ बुद्धिमान व्यक्ति को पूर्ण त्याग और पूर्ण निवृत्ति का पुरस्कार प्रदान कर सकती हैं।

श्रीमद भगवद् गीता अध्याय ४ के श्लोक १८ में श्रीकृष्ण कहते हैं:
यः कर्मणि अकर्म पश्येत् - जो मनुष्य कर्म में अकर्म को देखता है,
च यः अकर्मणि कर्म - और जो मनुष्य अकर्म में कर्म को देखता है,
सः मनुष्येषु बुद्धिमान् - वह मनुष्य में बुद्धिमान है,
सः युक्तः कृत्स्न कर्म-कृत् - वह योगी है और सम्पूर्ण कर्मो को करने वाला है।
जो मनुष्य कर्म में अकर्म और अकर्म में कर्म देखता है, वह सभी मनुष्यों में बुद्धिमान् है और सब प्रकार के कर्मों में प्रवृत्त रहकर भी दिव्य स्थिति में रहता है।

Even abstention from action leads to action in a fool, while even the action of the wise man brings the fruits of inaction.

With the fool, even withdrawal (inaction) becomes action. With the wise, even action results in the fruit of withdrawal (inaction).

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६२
परिग्रहेषु वैराग्यं प्रायो मूढस्य दृश्यते।
देहे विगलिताशस्य क्व रागः क्व विरागता ॥१८-६२॥

मूढस्य वैराग्यम् प्रायः परिग्रहेषु दृश्यते - अज्ञानी मूढ़ पुरुष का वैराग्य गृह-संसार में देखा जाता है, याने मूढ़ सांसारिक वस्तुओं के त्याग को वैराग्य समझता है, परन्तु देहे विगलित-आशस्य क्व रागः च क्व विरागता - परन्तु जिस ज्ञानी पुरुष की सारी आशाएं याने चाह या मोह गलित हो गए याने नष्ट हो गए हों उसके लिए कहाँ राग और कहाँ वैराग्य है? याने राग और वैराग्य दोनों ही नहीं है।

अज्ञानी पुरुष प्रायः गृह आदि पदार्थों से वैराग्य करता दिखाई देता है पर जिसका देह-अभिमान नष्ट हो चुका है, उसके लिए कहाँ राग और कहाँ विराग।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे शिष्य ! देहाभिमानी याने अहंकारी मूढ़ पुरुष को देह के साथ सम्बन्ध वाले जो गृहस्थी के कर्म हैं, उनमें यदि किसी निमित्त से वैराग्य भी उत्पन्न हो जाये, तो भी वह वैराग्य शून्य है क्योंकि उसने किसी वस्तु के त्याग को वैराग्य समझा है। उसका वैराग्य परिगृहीत याने आधारित है।

'मूढ़ का जो वैराग्य है वह परिग्रह केंद्रित होता है।' जिन चीजों से मूढ़ पुरुष भागता है उन्हीं से घिरा रहता है। लेकिन देह में गलित हो गई है आशा जिसकी, ऐसे ज्ञानी को कहां राग है, कहां वैराग्य? ऐसा ज्ञानी वीतराग है। वह विरागी नहीं है। विरागी कोई अच्छा शब्द नहीं है, वह रागी के विपरीत शब्द है। और जो रागी के विपरीत है वह राग से अभी बंधा है।

अष्टावक्र कहते हैं कि, संसार से जो भाग जाते हैं उनका संसार समाप्त नहीं होता, नये-नये रूपों में प्रगट होता है। वैराग्य के नाम से प्रगट होता है। उसी की

नासमझी मिटती है--'हो गई है देह में गलित आशा जिसकी'। जिसने यह जान लिया कि मैं देह नहीं हूं। जिसने जान लिया कि मैं कौन हूं।

देहे विगलिताशस्य क्व रागः क्व विरागता - जिसने पहचान लिया कि मैं शरीर नहीं हूं। सब राग, सब विराग शरीर के हैं। राग भी शरीर से होता है, विराग भी शरीर से होता है।

वीत-राग का अर्थ है, न कोई राग है न कोई वैराग्य है। संतुलित हुए। स्वयं में थिर हुए। ये दोनों दृष्टियां व्यर्थ हैं। अब न संसार में कुछ पकड़ है, न छोड़ने का कोई आग्रह है। रहे संसार, प्रभु-मर्जी। जाये संसार, प्रभु-मर्जी। यह संसार जैसा है वैसा ही रहा आये, ठीक। यह इसी क्षण खो जाये तो भी ठीक।

A fool often shows aversion towards his belongings, but for him whose attachment to the body has dropped away, there is neither attachment nor aversion.

The fool often shows aversion to his possessions. Where is attachment and where is aversion for him whose love for the body has vanished?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६३
भावना अभावना आसक्ता दृष्टि र्मूढस्य सर्वदा।
भाव्य भावनया सा तु स्वस्थस्य दृष्टि रूपिणी ॥१८-६३॥

मूढस्य दृष्टि सर्वदा भावना अभावना आसक्ता - अज्ञानी की दृष्टि सर्वदा भाव-अभाव में लगी हुई रहती है,

तु स्व स्थस्य सा भावनया अपि अदृष्टि रूपिणी भवति - परन्तु ज्ञानी की दृष्टि भाव-अभाव को देखते हुए भी वास्तव में स्व में स्थित होने के कारण कुछ भी नहीं देखती है।

अज्ञानी की दृष्टि सदा भाव या अभाव में लगी रहती है, पर धीर पुरुष तो दृश्य को देखते रहने पर भी आत्म स्वरूप को देखने के कारण कुछ नहीं देखती।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे शिष्य! मूढ़ पुरुष कहता है कि मैं भावना करता हूँ, मैं अभावना करता हूँ। इस प्रकार सर्वदा भावना-अभावना में ही आसक्त रहता है। क्योंकि उसको भावना-अभावना में अहंकार है। और जो अपने स्वरूप में निष्ठा वाला है, उसकी दृष्टि भावना अभावना से रहित होकर सर्वदा अपने आत्मा में ही रहती है।

मूढ़ पुरुष की दृष्टि सदा ऐसा कर लूं, वैसा कर लूं, ऐसा हो, वैसा हो, यह प्रीतिकर है, यह अप्रीतिकर है, इसमें मेरा राग है, इसमें विराग है, ऐसे चुनाव में पड़ी है। इसके मैं पक्ष में हूं, इसके विपक्ष में हूं, ऐसे द्वंद्व में उलझी है। भावना और अभावना में लगी है।

वह जो स्वस्थ पुरुष है--और स्वस्थ का अर्थ है, जो स्वयं में स्थित है। जो स्वस्थ पुरुष है, जो अपने घर आ गया, अपने केंद्र पर आ गया, जो अपने स्वयं के सिंहासन पर विराजमान हो गया उसे भी दिखाई पड़ता है, क्या करने योग्य है, क्या नहीं करने योग्य; क्या चुनने योग्य, क्या नहीं चुनने योग्य। लेकिन साथ ही साथ इससे गहरे तल पर उसे यह भी दिखाई पड़ता रहता है कि मैं द्वंद्व के पार हूं। मैं इन दोनों के पार हूं। मेरा होना बड़ी दूर है। मैं इनसे अछूता हूं, अस्पर्शित हूं। मैं द्रष्टा हूं, दृश्य नहीं। दिखाई तो उसे सब पड़ता है लेकिन उसे द्रष्टा भी दिखाई पड़ता है।

The mind of the fool is always caught in an opinion about becoming or avoiding something, but the wise man's nature is to have no opinions about becoming and avoiding.

The view of the fool is always attached to ideation and non-ideation. But the view of one established in the Self, though engaged in the ideation of objects, is of the nature of non-ideation.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६४
सर्व-आरम्भेषु निष्कामः यः चरेत् बाल-वत्-मुनिः ।
न लेपः तस्य शुद्धस्य क्रियमाणः अपि कर्मणि ॥१८-६४॥

यः मुनिः बालवत् निष्कामः सर्व आरम्भेषु चरेत् - जो ज्ञानी बालकों की तरह कामना रहित होकर सब क्रियाओं में आरम्भ करता है,
तस्य शुद्धस्य क्रियमाणे कर्मणि अपि लेपः न भवति - वह शुद्ध स्वरूप ज्ञानी किये हुए कर्म में भी लिप्त नहीं होता है। याने कर्म-फल से मुक्त होता है।

जो धीर पुरुष सभी कार्यों में एक बालक के समान निष्काम भाव से कर्मो को आरम्भ करता है, वह शुद्ध है और कर्म करने पर भी उससे लिप्त नहीं होता।

जो विद्वान् बालक की तरह कामना से रहित होकर पूर्व-जन्म के कर्मों के वश से अर्थात् प्रारब्ध-वश से सम्पूर्ण कर्मो को आरम्भ में प्रवृत्ति होता भी है, तो भी वह वास्तव में कुछ भी नहीं करता है। क्योंकि वह अहंकार-रूपी मल से रहित है और इसी कारण उसमें कर्तृत्व भाव नहीं है।

'जो मुनि सब क्रियाओं में निष्काम है और बाल-वत व्यवहार करता है, उस शुद्ध के किये हुए कर्म में भी लेप नहीं होता है।'

सर्व आरम्भेषु - हम किसी कार्य का प्रारंभ करते हैं तो कामना से करते हैं। कुछ पाना है इसलिए करते हैं। कोई महत्वाकांक्षा है, उसे पूरा करना है इसलिए करते हैं। ज्ञानी किसी कर्म का प्रारंभ किसी कारण से नहीं करता। उसे कुछ भी पाना नहीं है, कुछ भी होना नहीं है। जो होना था हो चुका। जो पाना था पा लिया। फिर भी कर्म तो होते हैं। तो इन कर्मों में कोई प्रारंभ की वासना नहीं है। कोई आरंभ नहीं है। प्रभु जो करवाता वह होता।

कृष्ण ने गीता अध्याय २ के श्लोक ४७ में कहा है, कर्म-फल पाने की इच्छा को प्रभु को समर्पित कर दो। कर्म-फल प्राप्ति की इच्छा से कर्म को आरम्भ मत करो।
एव कर्मणि अधिकारः ते - निश्चय ही कर्म करने पर तुम्हारा अधिकार है।
मा फलेषु कदाचन - फल पर कोई अधिकार नहीं है।
आगे श्रीकृष्ण कहते हैं कि -
मा कर्मफल हेतुः भूः - कर्म फल की इच्छा वाला भी मत बन।
मा ते संगः अस्तु अकर्मणि - कर्म न करने वाला भी मत बन।
कृष्ण कहते हैं फल को छोड़ दो, अष्टावक्र कहते हैं बीज को ही छोड़ दो! सब छूट गया। क्योंकि फिर बीज से ही निकलेगा वृक्ष। फिर वृक्ष में ही लगेंगे फल और फिर लगेंगे बीज।

सर्व आरम्भेषु निष्कामो - जो मुनि सब क्रियाओं में निष्काम है। और जिसने प्रारंभ छोड़ा वही निष्काम है। काम में ही प्रारंभ छिपा है, कामना में।

मुनि शब्द बनता मौन से। जो अब अपनी तरफ से बोलता भी नहीं वही मुनि है। अब प्रभु उपयोग करता है तो बोलता है, नहीं उपयोग करता तो चुप रह जाता है। मुनि का अर्थ होता है, जो अपनी तरफ से तो शून्य-वत हो गया। और जब कोई शून्य-वत हो जाता है, परम मौन हो जाता है, तभी तो परमात्मा बोल पाता है।

जो मुनि सब क्रियाओं में निष्काम है और वह बाल-वत व्यवहार करता है।

ज्ञानी बाल-वत है। बच्चों जैसा अज्ञानी है, अबोध भी है। जो मुनि सब क्रियाओं में निष्काम और बाल-वत व्यवहार करता है, उस शुद्ध चित्त के किए हुए कर्म भी उसे लिप्त नहीं करते हैं।

कर्म से कोई बंध नहीं होता, बंध होता है कामना से। अन्यथा कृष्ण अर्जुन से न कहते कि तू उतर युद्ध में, कर कर्म। नहीं कहते, अगर कर्म से बंध होता। नहीं, काम से बंध होता। तो कहा, फलाकांक्षा छोड़ दे फिर उतर। तूने फलाकांक्षा छोड़ दी तो तू उतरा ही नहीं, परमात्मा ही उतरा।

अष्टावक्र कहते हैं हर काम के प्रारंभ में कामना न हो इतना ध्यान रहे। कर्म चलने दो। कर्म तो जीवन का स्वभाव है। कर्म तो रुकेगा नहीं। कर्म की यात्रा होती रहे। लेकिन तुम? तुम भीतर से शून्य हो जाओ। तुम मत करो, होने दो। कर्म से कोई नहीं बंधता, कामना में बंधन है।

The wise one, who has no motive in any of (all) his actions, moves like a child and is pure, has no attachments even in the action that is being done by him. The sage is one in whom there is neither an ego nor any selfish desire. Therefore, his actions are considered as always innocent. Hence a sage in action is readily compared here with a child at play.

भगवद् गीता के अध्याय १२.१६ में श्रीकृष्ण कहते हैं:

सर्व आरम्भ परित्यागी - गुणातीत मनुष्य सकाम कर्म की भावना न होने से वह सर्व-कर्म आरम्भ का त्यागी हो जाता है।

भगवद् गीता अध्याय १४.२५:
सर्व आरम्भ परित्यागी सः गुणातीतः उच्यते  - जो सम्पूर्ण कर्मों के आरम्भ का त्यागी है, वह मनुष्य गुणातीत कहा जाता है।
भगवद् गीता अध्याय १८.४८
हि सर्व आरम्भाः धूमेन अग्निः इव दोषेण आवृताः - क्योंकि सम्पूर्ण आरम्भ किये हुए कर्म निश्चय ही धुएँ से साथ अग्नि की तरह (किसी-न-किसी) दोष से युक्त हैं।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६५
स एव धन्य आत्मज्ञः सर्वभावेषु यः समः।
पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन्न् अश्नन् निःतर्षम् आन सः ॥१८-६५॥

सः एव आत्मज्ञः धन्यः यः, निस्तर्षमानसः - वही आत्म-ज्ञानी धन्य है जो तृष्णा रहित हो कर,
पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् सर्वभावेषु समः - देखता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ आदि सभी भावों में एक रस रहता है - सम-भाव में रहता है।

वह आत्मज्ञानी धन्य है जो सभी स्थितियों में समान रहता है। देखते, सुनते, छूते, सूंघते और खाते-पीते भी उसका मन कामना रहित होता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे जनक ! वही आत्मज्ञानी पुरुष धन्य है, जिसका चित्त तृष्णा से रहित है। वह सर्व पदार्थों को देखता हुआ, श्रवण करता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ भी कुछ नहीं करता है, किन्तु वह सर्वदा शान्त एक-रस है।

निस्तर्ष-मानसः--जो मन के पार हो गया है वही धन्य है। जो निस्तरण कर गया है। जो मन से तैरकर आगे निकल गया या मन के पीछे निकल गया। मन से पार हो गया। मन की धार में जो नहीं खड़ा है वही ज्ञानी धन्य है। ऐसा ज्ञानी देखता हुआ, सुनता हुआ, स्पर्श करता हुआ, सूंघता हुआ, खाता हुआ, सब भावों में एकरस है।'

निस्तरण - पार होने की क्रिया या भाव, छुटकारा; उद्धार, काम पूरा करके उससे छुट्टी पाना। जिसको झेन फकीर 'नो माइंड' कहते हैं।

तुम मन नहीं हो। न तुम देह, न तुम मन। तुम दोनों के पार हो--कुछ अ-परिभाष्य। लेकिन एक बात सुनिश्चित है, तुम जागृति हो, बोध हो, होश हो। इस बोध को पा लेने से ही तो किसी को हम बुद्ध पुरुष कहते हैं। इस साक्षी भाव को उपलब्ध हो जाने का ही नाम निस्तरण है।

संसार में हूं, संसार मुझमें नहीं है, यह ज्ञानी का परम लक्षण है। वह कर्म करते हुए भी किसी बात में लिप्त नहीं होता। लिप्त न होने की प्रक्रिया है, साक्षी होना। लिप्त न होने की प्रक्रिया है, निस्तर्ष-मानसः - मन के पार हो जाना।

Blessed indeed is that knower of the Self, who, with his mind free from thirst, even though seeing, hearing, touching, smelling or eating, remains the same under all conditions. Astavakra, explains the secret by which the Man of Perfection maintains his unbroken serenity under all conditions, in the outer world.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६६
क्व संसारः क्व च अभासः क्व साध्यं क्व च साधनं।
आकाशस्य इव धीरस्य निर्विकल्पस्य सर्वदा ॥१८-६६॥

सर्वदा आकाशस्य इव निर्विकल्पस्य धीरस्य - सर्वदा आकाश-वत विकल्प-रहित ज्ञानी के लिए,
क्व संसार: क्व च आभासः क्व साध्यम् क्व च साधनम् - कहाँ संसार है, और कहाँ उसका भान है, कहाँ साध्य अर्थात स्वर्ग है, और कहाँ साधन अर्थात यज्ञ आदि कर्म हैं?

धीर पुरुष सदा आकाश के समान निर्विकल्प रहता है। उसकी दृष्टि में संसार कहाँ और उसकी प्रतीति कहाँ? उसके लिए साध्य क्या और साधन क्या?

जो विद्वान् सर्वदा संकल्प - विकल्पों से रहित है, उसको प्रपञ्च कहाँ और उसकी दृष्टि में स्वर्ग आदि कहाँ? आत्म-वित् जीवनमुक्त की दृष्टि में सर्वत्र एक आत्मा ही व्यापक परिपूर्ण है, दूसरा कोई पदार्थ ही नहीं है।

सर्वदा आकाश-वत निर्विकल्प ज्ञानी को कहां संसार है, कहां आभास है, कहां साध्य है, कहां साधन है?

वह जो अपने भीतर आकाश की तरह साक्षी भाव में निर्विकल्प होकर बैठ गया है उसके लिए फिर कोई संसार नहीं है। संसार है मन और चेतना का जोड़। संसार है साक्षी का मन के साथ तादात्म्य। जिसका मन के साथ तादात्म्य टूट गया उसके लिए फिर कोई संसार नहीं। साक्षी में पहुंच गये तो मुक्त हो गये। साक्षी में पहुंच गये तो पा लिया फलों का फल। भीतर ही जाना है। अपने में ही आना है।

There is no man subject to samsara, sense of individuality, goal or means to the goal for the wise man who is always free from imaginations, and unchanging as space.

Where is the world and where is the ego, where is the end and where are the means for the wise one, who is ever changeless like the universal space?

To the Man of Perfection, who has already realised the Self, there is for him nothing but the Self. To him there is no world of objects, nor is there in him an experiencer of the world, the ego. He has already achieved the goal and, therefore, he has no more goal to gain, no more an end to achieve. What 'path' should he follow, or what 'means' must he adopt? And for what? The Man of Realisation is ever in the Infinite, wherein he has become changeless, all-pervading like the universal space. He has ended all his limitations. The pot has broken and the pot space has become one with the eternal universal space!

The wave has merged in the ocean. The pot has been crushed and has become the mud. The dreamer has awakened.

The Liberated in life is the supreme Self in action.

Manhood has ended in sheer Godhood.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६७
स जयति अर्थ-सन्न्यासी पूर्ण-स्व-रस-विग्रहः ।
अकृत्रिमः अनवच्छिन्ने समाधिः यस्य वर्तते ॥१८-६७॥

सः अर्थसंन्यासी पूर्ण स्वरस विग्रहः जयति - वही अर्थ-संन्यासी याने दृष्ट-अदृष्ट सभी प्रकार के कर्म - फल की कामना से रहित है और जो पूर्ण आनंद स्व में स्थित और रस से रहित है वही पुरुष जीतता है।
यस्य अकृत्रिमः समाधिः अनवच्छिन्ने वर्त्तते - जिसकी स्वाभाविक समाधि अपने पूर्ण स्वरूप में वर्तती है।

जिस सन्यासी को अपने अखंड स्वरूप में सदा स्वाभाविक रूप से समाधि रहती है, जो पूर्ण स्व-आनंद स्वरूप है, वही विजयी है।

अष्टावक्र कहते हैं कि, हे जनक ! जो विद्वान् दृष्ट-अदृष्ट अर्थात् इस लोक के और परलोक के फलों की कामना से रहित है, अर्थात् जो निष्काम है, वही परिपूर्ण स्वरूप वाला है। अर्थात् अपने स्वरूप में ही जिसकी समाधि सर्वदा बनी रहती है, वही विद्वान् है, वह सबसे श्रेष्ठ होकर संसार में फिरता है।

'वही कर्मफल को त्यागने वाला पूर्णानन्द स्वरूप ज्ञानी जय को प्राप्त होता है जिसकी सहज समाधि अविच्छिन्न रूप में वर्तती है।'

स जयति अर्थ संन्यासी...जिसने जीवन में से अर्थ की अपनी खोज छोड़ दी। जो कहता है अर्थ परमात्मा का, मेरा क्या? अंश का क्या कोई अर्थ होता है? अर्थ तो पूर्ण का होता है। जिसने अर्थ का त्याग कर दिया वही जीत गया। अर्थ के त्यागी को ही संन्यासी कहते हैं।

'वही कर्मफल को त्यागने वाला पूर्णानन्द स्वरूप ज्ञानी जय को प्राप्त होता, जिसकी सहज समाधि अविच्छिन्न रूप में वर्तती है।'

समाधि तभी अविच्छिन्न रूप में वर्तेगी जब सहज हो। सहज का अर्थ, जब स्वाभाविक हो - अ-कृत्रिम । स्वाभाविक का अर्थ, जब चेष्टा से निर्मित न हो,

आयोजना न की जाये, रोपित न की जाये। वही समाधि, जो किसी प्रयास से उत्पन्न न हो, अनायास हो।

पतंजलि और अष्टावक्र - पतंजलि जिस समाधि की बात कर रहे वह चेष्टा से होगी। यम, नियम, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा, तब समाधि। ऐसी लंबी यात्रा होगी। बड़ी योजना करनी पड़ेगी। बड़े प्रयास करने पड़ेंगे। सब तरह से अपने को साधना पड़ेगा, तब होगी। वह संकल्प का मार्ग है।

अष्टावक्र कहते हैं, समर्पण। छोड़ो भी। तुम क्या साधोगे यम-नियम? तुम कैसे प्रत्याहार साधोगे? श्वास तो अपनी नहीं, प्राणायाम क्या करोगे? ध्यान-धारणा क्या करोगे? तुम हो कौन? तुम हटो बीच से। यह अहंकार जाने दो। तुम सिर्फ इतना ही करो, एक ही कदम में छलांग लो। तुम कहो, अब जैसी तेरी मर्जी। अब जो विराट करायेगा, होगा।

ऐसे सरल भाव से जो समाधि पैदा होती है वही सहज समाधि। कबीर कहते हैं, साधो सहज समाधि भली। सहज समाधि का अर्थ होता है, तुम्हारी चेष्टा से नहीं, तुम्हारे बोध से जो आती है। जागरण से जो आती है। समझ मात्र से जो आ जाती है। जिसके लिए बड़े-बड़े उपाय, विधि-विधान नहीं करने पड़ते।

'जिसकी सहज समाधि अविच्छिन्न रूप में वर्तती है वही अर्थ संन्यासी है वही धन्य भागी है।'

Glorious is he who has abandoned all goals and is the incarnation of satisfaction, his very nature, and whose inner focus on the Unconditioned is quite spontaneous.

This merger of the individuality with the universal Reality is effortless - is spontaneous. This great awakening into the spiritual experience is automatic and natural. There is no strain or struggle in it. All efforts are in ending the ego, in weaning the mind away from its fascination for sense objects.

Shankara in Vivekchudamani: ‘The clear knowledge ‘I am Devadatta’ is independent of everything; similar is the case with the realisation in the knower of Brahman that ‘I am Brahman’.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६८
बहुना अत्र किम् उक्तेन ज्ञात-तत्त्वः महा-आशयः ।
भोग मोक्ष निराकांक्षी सदा सर्वत्र नीरसः ॥१८-६८॥

अत्र बहुना उक्तेन किम्- अब इस में बहुत कहने से क्या प्रयोजन है!
ज्ञाततत्त्वः भोग मोक्ष निःआकाङ्क्षी महाशयः सदा सर्वत्र नीरसः - क्योंकि तत्त्व को जानने वाला भोग और मोक्ष की आकांक्षा का त्यागी ज्ञानी पुरुष सदैव राग-द्वेष से रहित रहता है।

बहुत कहने से क्या लाभ? महात्मा पुरुष भोग और मोक्ष दोनों की इच्छा नहीं करता और सदा-सर्वत्र राग रहित होता है। जनक ! जो विद्वान् ज्ञात तत्व है, अर्थात् जिस विद्वान् ने आत्म तत्त्व को जान लिया है, उसी का नाम ज्ञात तत्त्व है। क्योंकि वह भोग और मोक्ष दोनों में निराकांक्षी है, आकांक्षा से रहित है । अर्थात् दोनों में राग द्वेष से रहित है।

अष्टावक्र इतना कहे और अब कहते हैं कि इसमें बहुत कहने से क्या प्रयोजन?

अत्र बहुना उक्तेन किम् - बात छोटी है, बहुत कहने से क्या सार? संक्षिप्त में कही जा सकती है। इतनी-सी बात है:

ज्ञाततत्वा महाशयः भोग मोक्ष निराकांक्षी सदा सर्वत्र नीरसः।

जो समझ सके - तत्वज्ञ, महाशय; जिसका आशय विराट हो और जो तत्व को समझ सके--तो जरा-सी बात है। भोग और मोक्ष, दोनों में जो निष्कांक्षी हो गया वही पा लिया सब। वही संन्यासी है।

तत्वज्ञ कहते हैं उसे, जो अपने विचारों को एक तरफ रखकर समझने की कोशिश करे। तत्वज्ञ का अर्थ होता है, वही समझो जो समझाया जा रहा है। वही देखो, जो दिखाई पड़ रहा है। बीच में अपने को मत डालो। इतनी छोटी-सी बात है: मोक्ष और भोग दोनों में निराकांक्षी। सदा और सर्वत्र रोगरहित--इतनी कुंजी है।

In brief, the great-souled man who has come to know the Truth is without desire for either pleasure or liberation, and is always and everywhere free from attachment.

In short, here there is no need to say more. The great souled one, who has realised the Truth, is free from desire for sense enjoyments and for spiritual Liberation. He is devoid of all passions, in all places, and at all times.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ६९
महत्-आदि जगत्-द्वैतम् नाम मात्र-विजृम्भितम् ।
विहाय शुद्ध-बोधस्य किम् कृत्यम् अवशिष्यते ॥१८-६९॥

महदादि द्वैतम् जगत् नाम मात्र विजृम्भितम् - महत्तत्त्व (सम्पूर्ण दिखाई देने वाला जगत जो महत, पञ्च-भूत, पञ्च-तन्मात्रा, मन बुध्दि और अहंकार आदि) द्वैत जगत नाम मात्र से ही भिन्न हैं,
तत्र कल्पनाम विहाय शुद्ध बोधस्य किम् कृत्यम्, अवशिष्यते - उन में कल्पना को छोड़ कर शुध्द बुध्द स्वरूप को क्या कर्तव्य कर्म अवशेष रहता है? याने नहीं रहता है।

महतत्त्व से लेकर सम्पूर्ण द्वैत रूप दृश्य जगत सिर्फ नाम मात्र का ही विस्तार है। शुद्ध बोध स्वरूप धीर ने जब उसका भी परित्याग कर दिया फिर भला उसका क्या कर्तव्य शेष है।

जिस विद्वान् ने संपूर्ण कल्पना का त्याग कर दिया है, जो केवल शुद्ध चैतन्य-स्वरूप में ही स्थित है, उसको कोई कर्तव्य बाकी नहीं रहा है।

हे जनक ! महत् आदि रूप जितना जगत् है, अर्थात् महत्, अहंकार, पञ्च-तन्मात्रा, पञ्च-महाभूत और उनका कार्य-रूप जितना जगत् है, वह केवल नाम-मात्र करके ही फैला है, और आत्मा से भिन्न प्रतीत होता है, परन्तु वास्तव में भिन्न नहीं है। जैसे सारे स्वर्ण आभूषणों के नाम अलग-अलग पर उन में स्वर्ण एक ही तत्त्व है।

अनेकत्व का सम्पूर्ण प्रत्यक्ष जगत्, सांख्य दर्शन में महत् के रूप में निर्दिष्ट 'महात्' की अभिव्यक्ति है। उनके अनुसार प्रकृति ही वह भौतिक कारण है, जिससे महत् का विकास होता है। महत् से तार्किक चरणों में अहंकार, मन, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच सूक्ष्म तत्त्व तन्मात्रा, पाँच स्थूल तत्त्व (महाभूत) विकसित होते हैं, जिनके संयोग से, भिन्न-भिन्न अनुपातों में, अनेकत्व का जगत् प्रकट होता है। जब सुनार सोने से छड़ बनाता है, तार खींचता है, उसे टुकड़ों में काटता है, उन्हें छोटे-छोटे छल्लों में ठोंककर जंजीर बनाता है, तो इस प्रकार बना आभूषण, सोने के अलावा और कुछ नहीं होता! बार, तार, बिट, रिंग और चेन सभी

केवल नाम हैं; वे सभी, सार रूप में, सोने के अलावा कुछ नहीं हैं। अनेकता का अद्भुत संसार प्रकृति की अभिव्यक्ति के अलावा कुछ नहीं है - बाकी सब नामों में केवल भेद हैं। यह हमारे भीतर का 'अहंकार' है, जो मन और इंद्रियों के माध्यम से, वस्तुओं, भावनाओं और विचारों के रूप में व्यक्त अनेकता की दुनिया की धारणाओं का अनुभव करता है।

जीवन में मुक्त वह है जो अपने अहंकार से परे हो गया है और आत्मा की अनंतता के प्रति जागृत हो गया है। इसलिए इस दृष्टिकोण से, उसके लिए दुनिया कहाँ है? फिर कौन से कर्तव्य उसे दुनिया से बांध सकते हैं? उसके द्वारा करने के लिए कुछ नहीं है, उसके लिए हासिल करने के लिए कुछ नहीं है! आत्मा के रूप में अनुभव की गई पूर्णता की इस सर्वोच्च स्थिति में, जब उसने वह सब कुछ कर लिया है जो उसे करना है, तो पूर्णता के आदमी को नामों और रूपों की दुनिया में हासिल करने के लिए और कुछ नहीं है।

अष्टावक्र का सूत्र कह रहा है: बस नाममात्र का भेद है इस जगत की चीजों में, कुछ बहुत भेद नहीं है। सब चीजें एक ही तत्व की विभिन्न-विभिन्न मात्राओं से बनी हैं।

इसलिए ऐसा जानकर, ऐसा समझकर व्यक्ति इन रूपों के और नामों के मोह में नहीं पड़ता है; कल्पना के जाल में नहीं उलझता है। कल्पना का त्याग कर देने से...इस कल्पना के त्याग मात्र से शुद्ध बुद्ध का तुम्हारे भीतर जन्म हो जाता है। शुद्ध बोध पैदा होता है।

किं कृत्यम वशिष्यते - और फिर न तो कुछ करने को रह जाता, और न ही न करने को रह जाता। फिर कोई कर्तव्य नहीं बचता। फिर तो कर्ता परमात्मा हो गया, तुम्हारा क्या कर्तव्य है? कल्पना के कारण, मात्र कल्पना के कारण तुम उलझे हो। संसार ने तुम्हें नहीं बांधा है, तुम्हारी कल्पना ने बांधा है।

विहाय शुद्ध बोधस्य - इस कल्पना के गिरते ही शुद्ध बुद्धत्व का जन्म हो जायेगा। इस दावे के छूटते ही तुम्हारा अहंकार विसर्जित हो जायेगा। और तब जो शेष रह जाता है, तब जो विराट आकाश उपलब्ध होता है, तब जो असीम आकाश उपलब्ध होता है, तब जो स्वतंत्रता मिलती है, जो स्वच्छंदता मिलती है, वही है जीवन का असली अर्थ। वही है जीवन का असली स्वाद। वही है प्रभु-रस। उस रस-मयता को पाये बिना तुम भिखारी के भिखारी रहोगे। उस रस को पाओ। रसो वै सः। वह परमात्मा रस-रूप है।

What remains to be done by the man who is pure awareness and has abandoned everything that can be expressed in words from the highest heaven to the earth itself?

What remains to be done by one who is pure Consciousness? He has renounced the pluralistic world, which begins with mahat (total intellect) and is manifested merely by names.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७०
भ्रम-भृतम् इदम् सर्वम् किञ्चित् न अस्ति इति निश्चयी ।
अलक्ष्यस्फुरणः शुद्धः स्व-भावेन एव शाम्यति ॥१८-७०॥

इदम् सर्वम् भ्रम-भूतम् किञ्चित् न अस्ति - यह सब प्रपंच है और कुछ नहीं है

इति अलक्ष्यस्फुरणः शुद्धः निश्चयी स्वभावेन एव शाम्यति - ऐसा चैतन्य-आत्मा - अनुभवी शुध्द निश्चय करने वाला स्वभाव से ही शांति को प्राप्त होता है।

यह सम्पूर्ण दृश्य जगत भ्रम मात्र है, यह कुछ नहीं है - ऐसे निश्चय से युक्त पुरुष दृश्य की स्फूर्ति से भी रहित हो जाता है और स्वभाव से ही शांत हो जाता है।

अधिष्ठान के साक्षात्कार होने पर यह संपूर्ण जगत् भ्रम करके ही कल्पित प्रतीत होता है। वास्तव में कुछ भी सत्य प्रतीत नहीं होता है। जिस पुरुष को ऐसा ज्ञान है, वह कुछ भी प्रयत्न नहीं करता है। क्योंकि वह स्वभाव करके ही शान्त-रूप है। शान्ति के लिये फिर उसको कुछ भी कर्तव्य बाकी नहीं रहता है।

'यह सब प्रपंच, कुछ भी नहीं है, ऐसा जानकर, ऐसा निश्चय पूर्वक जानकर अलक्ष्य स्फुरण वाला शुद्ध पुरुष स्वभाव से ही शांत होता है।'

प्रपंच का अर्थ होता है, जैसा नहीं है वैसा देख लेना। यह सब जो दिखाई पड़ता, सच नहीं है। जैसा दिखाई पड़ता वैसा नहीं है। हम वैसा ही देख लेते हैं जैसा देखना चाहते हैं। हम अपनी कामना आरोपित कर लेते हैं। प्रपंच का अर्थ होता है, आंख शुद्ध न थी और देखा।

इदम सर्वम् भ्रम भूतम - और यह जो सब तुम्हें अब तक दिखाई पड़ा है, यह सब बिलकुल असत्य है। 'यह सब प्रपंच है, यह कुछ भी नहीं है, ऐसा निश्चय पूर्वक जानकर...।'

किञ्चित् न अस्ति - यह बिलकुल भी ऐसा नहीं है,

इति निश्चयी - ऐसा निश्चय पूर्वक जानने को खयाल में ले लो।

अगर श्रद्धा हो तो शब्द में कहना ही नहीं पड़ता। हृदय में उसकी पुलक, उसकी लहर काफी है। इतने शब्द भी नहीं बनाने पड़ते। हवा के एक झोंके की तरह से

हृदय में कोई चीज गूंज जाती है, तुम्हें गुंजानी भी नहीं पड़ती। इसलिए तो नानक ने उसके जाप को अ-जपा कहा है। जप करना पड़े तो सच्चा नहीं। थोड़ा झूठ हो गया। जप का मतलब यह हो गया, तुम कर रहे हो, अ-जपा का अर्थ होता है, जो अपने-आप से हो।

'जो स्फुरण मात्र है...जो तुम्हारे करने से नहीं हुआ है, जिसकी स्फुरणा अपने आप हुई है। चेष्टा यानी झूठ। तुम्हारा किया सब प्रपंच है। अगर तुम कृत्य को और कर्ता भाव को छोड़ दो और स्फुरणा से जीयो।

इदम सर्वम् भ्रम भूतम - यह सब जैसा तुमने देखा, असत्य है; जैसा है वैसा तुमने अभी देखा नहीं।

'और अलक्ष्य स्फुरण वाला शुद्ध पुरुष स्वभाव से शांत होता है।'
कहा है मलूक ने:
अजगर करे न चाकरी पंछी करे न काम,
दास मलूका कह गये सबके दाता राम।
मलूक यह कह रहे हैं कि पंछी इतना काम कर रहे हैं फिर भी खुद नहीं कर रहे हैं; जो हो रहा है, हो रहा है। इसमें योजना नहीं है। इसमें अहंकार नहीं है। इसमें कर्तृत्व का भाव नहीं है। परमात्मा को करने दो, तुम मत करो; यह अर्थ होता है अलक्ष्य-स्फुरण। अज्ञात स्फुरण।

अष्टावक्र कहते हैं, छोड़ दो स्फुरण पर। जियो सहज स्फुरण से। मत करो योजना। मत बनाओ बड़े किले। बस कर्ता तुम न रहो, कर्ता परमात्मा हो।

संन्यास अर्थ है: जो व्यक्ति स्व स्फुरणा से जीने लगा। जो अपने भीतर से जीने लगा। जो अब बुद्धि से योजना नहीं करता। जो होता है, होने देता है। जैसा होता है वैसा होने देता है। अकर्मण्य नहीं हो गया है, कर्म विराट होता है अब भी,

लेकिन अब कर्म के ऊपर अपनी कोई मालकियत नहीं रही। अब अपने कर्म पर कोई दावा नहीं रहा। जो गैर दावेदार हो गया है वही संन्यासी है।

अलक्ष्यस्फुरणः शुद्धः स्वभावेनैव शाम्यति।

और ऐसा व्यक्ति शुद्ध हो जाता, स्वभाव से ही शांत हो जाता है। ऐसे व्यक्ति को शांत होने के लिए कोई भी योग, जप-तप नहीं करना पड़ता और ऐसे व्यक्ति को शुद्ध होने के लिए कोई भी आयोजना नहीं करनी पड़ती। अलक्ष्यस्फुरणः शुद्धः।

जैसा है उसके साथ राजी हो जाना, उसके साथ बहना। नदी की धार से लड़ना नहीं। नदी की धार के विपरीत न जाना। नदी की धार के साथ जाना। यह जो अस्तित्व की विराट धार जा रही है, इसके साथ जाना--अलक्ष्यस्फुरणा।

The pure man who has experienced the Indescribable attains peace by his own nature, realizing that all this is nothing but illusion, and that nothing is.

The pure one knows with certitude that this universe is the product of illusion and that nothing really exists. The imperceptible Self is revealed to him and he, naturally, becomes tranquil.

Astavakra concludes ‘naturally he becomes tranquil’. In the Self, reveling as the Self, what disturbance can reach the Divine? All disturbances arise from either the body or the mind or the intellect; transcending these equipments the sage revels in the blissful Self.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ के सूत्र ७१ से ८० का सारांश
अष्टावक्र ऋषि कहते हैं कि हे जनक संसार से पूर्ण रूप से मुक्त ज्ञानी के लक्षण अलग होते है। वह ज्ञानी शुद्ध-स्वरूप, स्व-प्रकाश, चिद्रूप, अपने आपको देखता है, फिर उसके लिए कोई दृश्य पदार्थ नहीं है। उस के लिए कर्म में आसक्ति नहीं है, कर्म- विधि याने यज्ञ आदि की जरूरत नहीं है, उसे वैराग्य की जरूरत नहीं है और न मन पर कोई संयम करने की इच्छा है। उसके लिए प्रकृति की पृथक सत्ता नहीं है, बंधन नहीं है, मोक्ष, हर्ष और विषाद आदि कुछ भी नहीं है।

ज्ञानी जनता है कि बुद्धि के अंत तक ही संसार है याने जहां तक विचार हैं वहीँ तक संसार है और यह केवल माया है। तत्व-ज्ञानी तो ममता, अहंकार और कामना रहित होता है। वह संताप-रहित अपने अविनाशी स्वरूप को जानता है, उसके लिए विद्या, शास्त्र, विश्व, देह और मैं और मेरा नहीं हैं। क्योंकि उसकी दृष्टि में न जगत है, और न शरीर है। आत्मा से अतिरिक्त का उसमें स्फुरण नहीं होता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि, अज्ञानी कर्मों को छोड़ देता है तो अगले क्षण बड़े-बड़े मनोरथ बनाने और प्रलाप करने लगता है। वह अज्ञानी तत्व का श्रवण करके भी अपनी मूढ़ता का त्याग नहीं करता, वह बाह्य रूप से तो नि-संकल्प हो जाता है पर उसके अंतर्मन में विषयों की इच्छा बनी रहती है।

परन्तु ज्ञानी पुरुष आत्म-ज्ञान से कर्म-बंधन मुक्त हो जाता है, वह फिर लौकिक रूप से कर्म करता रहे तो भी उसके कुछ करने या कहने का अवसर नहीं रहता, क्योंकि वह अकर्ता और अ-वक्ता है। वह धीर पुरुष सदा निर्विकार, निर्भय है, उसके लिए अन्धकार कहाँ, प्रकाश कहाँ और त्याग कहाँ? उसके लिए किसी का अस्तित्व नहीं रहता। उस अनिर्वचनीय याने जिस को वचन से समझाया न जा सके याने जिसके लिए शब्द गौण हो गए है ऐसे स्वभाव वाले और स्वभाव रहित योगी ले लिए न धीरता है, न विवेक है।

अन्त में ऋषि अष्टावक्र कहते है कि, उस ज्ञानी पुरुष के बारे में और क्या कहूं? उस योगी के लिए न स्वर्ग है, न नरक और न जीवनमुक्त ही। योग की दृष्टि से कुछ भी नहीं है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७१
शुद्ध-स्फुरण-रूपस्य दृश्य-भावम् अपश्यतः
क्व विधिः क्व वैराग्यं क्व त्यागः क्व शमोऽपि वा ॥१८-७१॥

दृश्यभावम् अपश्यतः शुद्ध स्फुरण रूपस्य क्व विधिः - दृश्य भाव को नहीं देखते हुए शुध्द स्फुरण रूप वाले को कहाँ कर्म की विधि है?
च क्व वैराग्यम् क्व त्यागः अपि वा क्व शमः - और कहाँ त्याग है अथवा कहाँ शमन है?

जो शुद्ध स्फुरण रूप है, जिसे दृश्य सत्ता-वान नहीं मालूम पड़ता, उसके लिए विधि क्या, वैराग्य क्या, त्याग क्या और शांति भी क्या?

जो विद्वान् शुद्ध-स्वरूप, स्व-प्रकाश, चिद्रूप, अपने आपको देखता है, वह किसी और दृश्य पदार्थ को नहीं देखता है। उसको कर्म में राग कहाँ है? और विधि कहाँ है? और किस विषय में उसको वैराग्य है, और किसमें शमन याने मन पर वश है?

जो व्यक्ति अपनी अंतर-स्फुरणा से भर गया है – स्व स्फुरण वाले को, शुद्ध स्फुरण वाले को। स्फुरण का अर्थ होता है, जो अपने आप होता है, उसके लिए प्रयत्न नहीं करना पड़ता। जिस व्यक्ति के जीवन में शुद्ध स्फुरणा का जन्म हुआ उसको फिर दृश्य दिखाई भी पड़ते हैं और एक अर्थ में नहीं भी दिखाई पड़ते, क्योंकि अब तो द्रष्टा दिखाई पड़ता है। फिर उसके मन में दृश्य के कोई भाव नहीं उठते--कि ऐसा देखूं, या वैसा देखूं। ये कोई भाव नहीं उठते। जो दिखाई पड़ जाता है ठीक, जो नहीं दिखाई पड़ जाता, ठीक। वह हर हाल राजी है। ऐसी जो दशा है

इसमें न तो त्याग की कोई जरूरत है, न वैराग्य की कोई जरूरत है, न विधि की कोई जरूरत है, न दमन और शमन की कोई जरूरत है। सब परमात्मा के ऊपर छोड़ दिया है।

श्रीमद भगवद् गीता में अर्जुन के सामने सवाल था। वह कृष्ण से इसीलिए तो कहने लगा कि यह युद्ध मैं न करूंगा। इसमें तो पाप लगेगा। इसमें तो हिंसा होगी। इसमें तो प्रियजनों को मार डालूंगा। इस राज्य को लेकर भी क्या करूंगा? इतने सब अपने प्रियजनों को मारकर अगर यह राज्य मिला भी तो मरघट पर सिंहासन रखकर बैठना हो जायेगा। आदमी तो अपनों के लिए ही युद्ध करता। अपने होते तो ही तो सुख होता सिंहासन पर बैठने का। अपने ही न हुए तो क्या सुख? किसको दिखाऊंगा? मुझे जाने दो, अर्जुन कहने लगा, चला जाऊंगा दूर जंगल में। संन्यस्त हो जाऊंगा।

भगवान श्रीकृष्ण ने सारी गीता में एक बात समझाई है कि परमात्मा जो कराये, वही बीना शर्त करो। युद्ध कराये तो युद्ध। अच्छा तो अच्छा, बुरा तो बुरा। तुम बीच में न आओ। तुम्हारा निमित्त होना परिपूर्ण हो। तुम चुनो न। तुम्हारा होना चुनाव रहित हो। तभी तुम तुम्हारा समर्पण किये अन्यथा तुमने समर्पण न किया। जहां समर्पण है वहां स्फुरणा है। समर्पण, स्फुरणा साथ-साथ है। बाहर समर्पण, भीतर स्फुरणा। जिसने समर्पण नहीं किया वह कभी स्फुरणा को उपलब्ध न हो सकेगा।

There are no rules, dispassion, renunciation or meditation for one who is pure receptivity by nature, and admits no knowable form of being?

Rules of life, dispassion, relinquishment, control of the mind - what are all these to one who is of the nature of pure effulgence and who does not perceive the phenomenal world at all.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७२
स्फुरतः अनन्त-रूपेण प्रकृतिम् च न पश्यतः ।
क्व बन्धः क्व च वा मोक्षः क्व हर्षः क्व विषादिता ॥१८-७२॥

च अनन्तरूपेण प्रकृतिम् न पश्यतः स्फुरतः क्व बन्ध: - और अनन्त रूप से माया को नहीं देखते हुए प्रकाशमान अर्थात ज्ञान को कहाँ बंधन है?
क्व मोक्षः वा क्व हर्ष च क्व विषादता - कहाँ मोक्ष है और कहाँ हर्ष है और कहाँ शोक है।

अष्टावक्र कहते हैं - जो अनंत रूप से स्वयं स्फुरित हो रहा है और प्रकृति की पृथक सत्ता को नहीं देखता है, उसके लिए बंधन कहाँ, मोक्ष कहाँ, हर्ष कहाँ और विषाद कहाँ।

जो चिद्रूप आत्मा में कार्य के सहित माया को नहीं देखता है, उसकी दृष्टि में बन्ध कहाँ है? मोक्ष कहाँ है? और हर्ष - विषाद कहाँ है?

सुख और दुख 'अज्ञान' का अंतिम परिणाम हैं। 'वास्तविकता की अज्ञानता' पर हम 'भ्रांतियों' को वास्तविक मान लेते हैं और इसी में बंधन का सार निहित है। शंकराचार्य ने विवेक-चूडामणि में कहा है: 'स्वयं को अ-स्वयं के साथ पहचानना ही मनुष्य का बंधन है।

स्फुरतो-अनन्त-रूपेण - यह जो प्रकृति चारों तरफ स्फुरित हो रही है यह जो अनंत-अनंत रूपों में चारों तरफ प्रकृति का खेल चल रहा है, लीला चल रही है और इस

प्रकृति के पीछे परमात्मा का खेल चल रहा है, इस अनंत खेल को भी ज्ञानी देखता नहीं। ज्ञानी का इसमें बहुत रस नहीं है। वह इससे भी बड़े खेल में उतर गया। वह इस खेल के खेलने वाले को देखने लगा।

प्रकृतिं च न पश्यतः - श्री अरविंद ने कहा है, जब तक भीतर के प्रकाश को न देखा था तब तक सोचता था, बाहर का प्रकाश ही प्रकाश है। जब भीतर के प्रकाश को देखा तो जिसे अब तक बाहर का प्रकाश माना था, वह अंधकार जैसा दिखाई पड़ने लगा। और जब असली जीवन को देखा तो जिसे जीवन समझा था वह मौत मालूम होने लगी। और जब असली अमृत का स्वाद चखा तो जिसे अब तक अमृत समझा था वह विष हो गया, जहर हो गया।

ज्ञानी मूल को देख लेता है। लीला की गहराई में छिपे लीला धर को पकड़ लेता। नृत्य के भीतर नाचते नटराज को पकड़ लेता। बात खतम हो गई। जब नटराज से संबंध जुड़ गया, नृत्य दिखता भी, दिखता भी नहीं।

For him who shines with the radiance of Infinity and is not subject to natural causality there is neither bondage, liberation, pleasure nor pain.

Where is bondage? Where is Liberation? Where is joy? Where is sorrow? for one who does not perceive nature - the relative existence - but sees only the Self shining in endless forms.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७३
बुद्धि-पर्यन्त-संसारे माया-मात्रम् विवर्तते ।
निर्ममो निरहंकारो निष्कामः शोभते बुधः ॥१८-७३॥

बुद्धि-पर्यन्त-संसारे माया-मात्रम् जगत् विवर्तते बुधः - बुध्दि पर्यन्त संसार में माया-विशिष्ट चैतन्य जगत भाव को कल्पित करने वाला ज्ञानी पुरुष,
निर्ममः निरहङ्कारः निष्कामः शोभते - ममता रहित, अहंकार रहित, कामना रहित शोभायमान होता है।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे पुत्र - बुद्धि के अंत तक ही संसार है और यह केवल माया का विवरण है, इस तत्त्व को जानने वाला बुद्धिमान पुरुष ममता, अहंकार और कामना से रहित होकर शोभित होता है।

बुद्धि और बुद्धत्व। अज्ञानी के पास बुद्धि है, ज्ञानी के पास बुद्धत्व। बुद्धि का अर्थ होता है, विचार की क्षमता। और बुद्धत्व का अर्थ होता है, निर्विचार की क्षमता। बुद्धि का अर्थ होता है, ऐसा आकाश जो बादलों से घिरा है। बुद्धत्व का अर्थ होता है, ऐसा आकाश जो अब बादलों से नहीं घिरा है। बुद्धि ही जब परम शुद्ध हो जाती है तो बुद्धत्व बन जाती है।

बुद्धि-पर्यन्त-संसारे...यह जो तुम्हारे भीतर विचारों का जाल है, ताना-बाना है यही संसार है। और जब तक बुद्धि है, विचारों से भरा हुआ जाल है तुम्हारे भीतर तब तक संसार है। और तब तक माया ही माया है। इसको ख्याल में लें। संसार बाहर नहीं है, बुद्धि की विचारणा में है। संसार ध्यान का अभाव है।

निर्ममो निरहंकारो निष्कामः शोभते बुधः - और वह जो बुद्धत्व को प्राप्त हो गया उसके भीतर न तो ममता रह जाती, न अहंकार रह जाता, न कामना रह जाती। विचार के जाते ही ये तीन चीजें चली जाती हैं। कामना चली जाती। बिना विचार के कामना चल नहीं सकती। कामना को चलने के लिये विचार के अश्व चाहिए। विचार के घोड़ों पर बैठकर ही कामना चलती है। कामना मर जाती है विचार के साथ।

ममता मर जाती। किसको कहोगे मेरा? किसको कहोगे अपना? किसको कहोगे पराया? मेरा और तेरा विचार का ही संबंध है। जहां विचार नहीं वहां कोई मेरा नहीं, कोई तेरा नहीं। जहां विचार नहीं है वहां सब संबंध विसर्जित हो गये। सब संबंध विचार के हैं।

तीसरी चीज अहंकार। जहां विचार नहीं वहां मैं भी नहीं बचता। क्योंकि मैं सभी विचारों के जोड़ का नाम है। सभी विचारों की इकट्ठी गठरी का नाम मैं।

ये तीन चीजें हट जाती हैं जैसे ही विचार हटता। इसलिए मेरा सर्वाधिक जोर ध्यान पर है। ध्यान का इतना ही अर्थ होता है, तुम धीरे-धीरे निर्विचार में रमने लगो। बैठे हैं, कुछ सोच नहीं रहे। चल रहे हैं और कुछ सोच नहीं रहे। सोच ठहरा हुआ है। इस ठहरे पन में ही तुम अपने में डुबकी लगाओगे। इस ठहरे पन में ही स्फुरणा होगी, समाधि जगेगी।

Pure illusion reigns in samsara which will continue until self realisation, but the enlightened man lives in the beauty of freedom from me and mine, from the sense of responsibility and from any attachment.

The illusion of this phenomenal world prevails until Self-knowledge. The wise one lives devoid of ‘I-ness,’ devoid of ‘mine-ness’ and free from passions.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७४

अक्षयम् गतसन्तापम् आत्मानम् पश्यतः मुनेः ।
क्व विद्या च क्व वा विश्वं क्व देहोऽहं ममेति वा ॥१८-७४॥

अक्षयम् च गतसंतापम् आत्मानम् पश्यतः मुनेः क्व विद्या - अविनाशी और संताप-रहित आत्मा के देखने वाले मुनि को कहाँ विद्या, शास्त्र और,
च क्व विश्वम् वा क्व देहः वा क्व अहम् मम इति - कहाँ विश्व है, अथवा कहाँ देह है और कहाँ अहम्-भाव है?

जो मुनि संताप से रहित अपने अविनाशी स्वरूप को जानता है, उसके लिए विद्या कहाँ और विश्व कहाँ अथवा देह कहाँ और मैं-मेरा कहाँ? आत्मा से अतिरिक्त का उसमें स्फुरण नहीं होता है।

अविनाशी और संताप-रहित आत्मा को देखने वाले मुनि को कहां विद्या, कहां विश्व, कहां देह और कहां अहंता-ममता है?'

'अविनाशी और संताप-रिहत आत्मा को देखने वाला--अक्षयं।'

मन क्षण भंगुर है। विचार ज्यादा देर नहीं टिकता। एक विचार आया...आया, गया। तुम रोकना भी चाहो तो भी ज्यादा देर नहीं टिकता। विचार ठहरता नहीं, रुकता नहीं, थिर नहीं होता। विचार क्षण भंगुर है, इसलिए विचार में क्षय है।

जहां निर्विचार है वहां अक्षयम्। वहां अक्षय की शुरुआत हुई। वहां तुम क्षण के पार गये, शाश्वत में उतरे। विचार समय की धारा है। और विचार के बाहर हुए कि कालातीत हुए। इसलिए समस्त ज्ञानियों ने ध्यान को कालातीत कहा है: समय के पार। समय के भीतर जो है, संसार है। और समय के पार जो है वही सत्य है।

और जो व्यक्ति इस भीतर की अविनाशी धारा को अनुभव कर लेता है उसके सब संताप समाप्त हो जाते हैं।

क्व विद्या च क्व वा विश्वं क्व देहोऽहं ममेति वा - और ऐसी आत्मा को देखने वाले मुनि को कहां विद्या? फिर उसको शास्त्रों में नहीं खोजना पड़ता, शब्दों में नहीं खोजना पड़ता। विद्या की कोई जरूरत न रही। उसके भीतर ही द्वार खुल गया ज्ञान का। मंदिर के पट अपने भीतर ही खुले। अब उसे किसी शास्त्र में नहीं जाना पड़ता। स्वयं का शास्त्र उपलब्ध हो गया। जहां से सब शास्त्र जन्मे हैं, सब वेद, कुरान, गुरु ग्रंथ जहां से जन्मे हैं वही स्रोत उपलब्ध हो गया। उस मूल स्रोत से संबंध जुड़ गया।

To the wise one who perceives the Self as both imperishable and free from grief, where is knowledge, and where is the universe? Where is the feeling 'body am I' or the feeling 'mine is the body?'

This question of Astavakra here, echoes the question with which the student approached the Master in the Mundaka - Upanisad, 1.1.3:

कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवतीति - “What is that, O Bhagavan which being known, all this becomes known.”

The Self is ‘Knowledge of all knowledges’ inasmuch as it is in the light of Consciousness, we become aware of all conclusions arrived at by the rational intellect.

We must come to know the greater Reality only when we are perceiving the unreal world of names and forms. To the one who has awakened to the Real, how can there be for him the perception of the unreal? To him where is the universe?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७५
निरोधादीनि कर्माणि जहाति जड-धीः यदि ।
मनोरथान् प्रलापांश्च कर्तुम् आप्नोति अतत्क्षणात् ॥१८-७५॥

यदि जडधीः निरोधादीनि कर्माणि जहाति - जब अज्ञानी चित्त-निरोध आदि कर्मो को त्यागता है,
अतत्क्षणात् मनोरथान् च, प्रलापान् कर्तुम् आप्नोति - तभी से मनोरथों और प्रलापों के करने को प्रवृत्त होता है।

जड़ बुद्धि वाला यदि निरोध आदि कर्मों को छोड़ देता है तो अगले क्षण बड़े-बड़े मनोरथ बनाने और प्रलाप करने लगता है।

ऐसा हमारा मन है। किसी तरह अगर भोग छोड़ते हैं तो योग में प्रवृत्त हो जाते हैं। फिर अगर कोई ज्ञानी मिल जाये, सत्पुरुष मिल जाये और कहे कि क्या पागलपन में पड़े हो? त्याग से कहीं होगा? तो हम तत्क्षण त्याग भी छोड़ देते हैं। फिर हम भोग में लौट जाते हैं।

और यही अज्ञानी की जड़ता है। वह हर चीज को अपने समर्थन में लेता है। वह सोचता है कि चलो, धन से नहीं मिला तो ध्यान से, धर्म से, दान से। पद से नहीं मिला तो त्याग से। सुख-सुविधा से नहीं मिला, कांटों की शय्या पर लेटकर पायेंगे, लेकिन पाकर रहेंगे। लेकिन मैं पाकर रहूंगा। सब छोड़ता-पकड़ता है, एक मैं को नहीं छोड़ता।

'यदि अज्ञानी चित्त निरोध आदि कर्मों को छोड़ता भी है...पहले तो अज्ञानी भोग ही नहीं छोड़ता। किसी तरह भोग छोड़ दे तो जिस पागलपन से भोग में लगा था उसी पागलपन से योग में लग जाता है। वही धुन! विषय तो बदल जाता है, वृत्ति नहीं बदलती। सिक्के इकट्ठे करता था तो अब पुण्य इकट्ठा करता है, मगर इकट्ठा

करता है। इस जगत में सुख चाहता था, अब परलोक में सुख चाहता है; मगर सुख चाहता है। इस जगत में भयभीत होता था कि कोई मेरा सुख न छीन ले, अब परलोक में भयभीत होता है, कोई मेरा सुख न छीन ले।

निरोधादीनि कर्माणि जहाति जडधीर्यदि - लोग ऐसे जड़ बुद्धि हैं कि एक तो बहुत मुश्किल है कि वे भोग से बाहर निकलें। फिर कभी निकल आयें किसी सौभाग्य के क्षण में तो उसी अंधे पन से योग में पड़ जाते है। चित्त के निरोध में लग जाते हैं। पहले चित्त का भोग, फिर चित्त का निरोध। पहले चित्त के गुलाम बनकर चलते, अब चित्त की छाती पर चढ़कर जबरदस्ती चित्त को शांत करना चाहते हैं।

'यदि अज्ञानी चित्त-निरोध-आदि कर्मों को छोड़ता भी है तो वह तत्क्षण मनोरथों और प्रलापों को पूरा करने में प्रवृत्त हो जाता है।'

No sooner does a man of low intelligence give up activities like the elimination of thought than he falls into mental chariot racing and babble.

The moment a man of dull intellect gives up the practices of mental control, he from that very moment begins to entertain desires and fancies.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७६
मन्दः श्रुत्वा अपि तत् वस्तु न जहाति विमूढतां।
निर्विकल्पो बहिः यत्नाद अन्त र्विषय लालसः ॥१८-७६॥

मन्दः तत् वस्तु श्रुत्वा अपि विमूढताम् न जहाति - मूढ़ उस आत्मा को सुन कर के भी मूढ़ता को नहीं त्याग करता है,

परन्तु बहिः यत्नात् निर्विकल्पः अन्तविषय लालसः भवति - परन्तु बाह्य व्यापार से संकल्प - रहित हुआ भीतर याने मन में विषय का लालसा वाला होता है।

अज्ञानी तत्त्व का श्रवण करके भी अपनी मूढ़ता का त्याग नहीं करता, वह बाह्य रूप से तो नि-संकल्प हो जाता है पर उसके अंतर्मन में विषयों की इच्छा बनी रहती है।

मूर्ख आत्मा का श्रवण करके भी अपनी मूर्खता का त्याग नहीं करता है। मलिन चित्त वाले को आत्मा के श्रवण करने से भी ज्ञान की प्राप्ति नहीं होती है। मूर्ख बाह्य व्यापार से रहित होता हुआ भी मन में विषयों को धारण किया करता है।

'मंद मति तत्व ज्ञान को सुनकर भी मूढ़ता को नहीं छोड़ता है। वह बाह्य व्यापार में संकल्प रहित हुआ विषय की लालसा वाला होता है।'

मंद मति का अर्थ मूढ़ नहीं होता, जैसा हम मूढ़ का उपयोग करते हैं। मूढ़ का तो अर्थ होता है, मूर्ख; जो सुनकर समझ ही न पाये। जो यह भी न समझ पाये कि क्या कहा गया। मंदमति का अर्थ होता है, जो समझता तो है लेकिन समय निकल जाने पर समझता है; जरा देर से समझता है। सुस्त मति! जब समझना चाहिए तब नहीं समझता। जब समय निकल जाता है तब समझता है।

निर्विकल्पो बहिर्यत्नात्...वह बाह्य व्यापार में संकल्प रहित हुआ विषय की लालसा वाला होता है। बाहर के व्यापार में ऐसा लगता है, अब इसको कोई रस नहीं।

अन्तविषय लालसः भवति - अंतर मन में विषय लालसः - लेकिन भीतर लालसा ही लालसा की लपटें उठती रहती हैं।

A fool does not get rid of his stupidity even on hearing the truth. He may appear outwardly free from imaginations, but inside he is hankering after the senses still.

A man of dull intellect even after hearing the Truth does not give up his delusion. Though outwardly, through suppression he may appear to be without mental fluctuations, a craving for sense objects shall linger in him.

The Supreme Lord In Bhagavad-Gita chapter 2.59 says -
विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते ॥
यद्यपि देहधारी जीव इन्द्रियों के विषयों से अपने को कितना दूर रखे लेकिन इन्द्रिय विषयों को भोगने की लालसा बनी रहती है फिर भी जो लोग भगवान को जान लेते हैं, उनकी लालसाएँ समाप्त हो जाती हैं।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७७
ज्ञानात् गलित-कर्मा यः लोक-दृष्ट्या अपि कर्म-कृत् ।
न आप्नोति अवसरम् कर्मम् वक्तुम् एव न किञ्चन ॥१८-७७॥

ज्ञानात् गलितकर्मा य: लोकदृष्टया कर्मकृत् अपि अस्ति - ज्ञान से नष्ट हुआ है कर्म (कर्म-फल) जिसका, ऐसा जो ज्ञानी लोक-दृष्टि करके कर्म करने वाला भी है, परन्तु सः न किञ्चन कर्तुम् अवसरम् आप्नोति च न वक्तुम् एव - परन्तु वह न कुछ करने की इच्छा -अवसर पाता है और न कुछ कहने की।

ज्ञान से जिसका कर्म-बंधन नष्ट हो गया है, वह लौकिक रूप से कर्म करता रहे तो भी उसके कुछ करने या कहने का इच्छा या अवसर नहीं रहता (क्योंकि वह अकर्ता और अ-वक्ता है)।

जिस विद्वान् का अध्यास कर्मों में आत्म-ज्ञान से नष्ट हो गया है, वह लोक - दृष्टि से कर्म करता हुआ मालूम देता है, परन्तु मैं कर्म को करता हूँ, ऐसा वह कभी भी नहीं कहता है। क्योंकि उसको आत्म-ज्ञान के प्रताप से कर्म - फल की इच्छा ही नहीं होती है।

अष्टावक्र कहते हैं, 'ज्ञान से नष्ट हुआ है कर्म जिसका - जिसने जानकर, पहचानकर, बोध को जगाकर, क्रोध को देखकर, क्रोध का स्वभाव समझकर, बिना किसी चेष्टा के, बिना किसी आयोजन के, बिना किसी यत्न के, प्रयास के, क्रोध को भर नजर से देखकर जिसको यह समझ आ गई कि क्रोध व्यर्थ है।

ज्ञानात् गलित-कर्मा - ज्ञान से तुम्हारे कर्म गलित हों इस पर ध्यान रखना। फिर ऐसा ज्ञानी चाहे औरों की दृष्टि में संसार में खड़ा हुआ ही क्यों न दिखाई पड़े, इससे कुछ फर्क नहीं पड़ता। अपनी तरफ से वह संसार के बाहर हो गया; वही असली बात है। लोक दृष्टि में वह सामान्य ही दिखाई पड़ेगा।

न आप्नोति अवसरम् कर्मम् वक्तुम् एव न किञ्चन - ऐसे व्यक्ति को करने का मौका ही नहीं बचा। और न यह कहने का मौका बचा कि मैंने यह किया, मैंने यह किया। अवसर ही नहीं है। ऐसे व्यक्ति को तो एक बात समझ में आ गई कि बोध से अपने आप चीजें होती हैं, करनेवाला कौन है?

ज्ञानी कहता, बोध से होता। मैं कर्ता नहीं। एक बात में दोनों राजी हैं--मैं करनेवाला नहीं! अब अगर तुम कहो, मैंने तप किया, तो चूक गये। तो उसका अर्थ हुआ कि

अभी ज्ञान के द्वारा कर्म गलित नहीं हुआ। कर्म के द्वारा ही कर्म की छाती पर चढ़कर बैठ गये। कर्ता तुम अभी भी हो।

Though in the eyes of the world he is active, the man who has shed action through knowledge finds no means of doing or speaking anything.

He, whose work has dropped-off with the dawn of wisdom, may undertake some work as seen by ordinary people. But he gets no room or scope to do or to say anything.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७८
क्व तमः क्व प्रकाशो वा हानम् क्व च न किंचन।
निर्विकारस्य धीरस्य निरातंकस्य सर्वदा ॥१८-७८॥

निर्विकारस्य च सर्वदा निरातकस्य धीरस्य क्व, तमः - निर्विकार और सर्वदा निर्भय ज्ञानी को कहाँ अन्धकार है,
वा क्व प्रकाश: क्व हानम् न किञ्चन - अथवा कहाँ प्रकाश है, और कहाँ त्याग है, कुछ भी नहीं है।

जो धीर सदा निर्विकार और भय रहित है, उसके लिए अन्धकार कहाँ, प्रकाश कहाँ और त्याग कहाँ? उसके लिए किसी का अस्तित्व नहीं रहता।

अष्टावक्र कहते हैं कि हे शिष्य ! जिस विद्वान् के मोह आदि सब विकार दूर हो गए हैं, उसकी दृष्टि में तम कहाँ है? और तम के अभाव होने से प्रकाश कहाँ है? ये दोनों सापेक्षिक हैं। एक के न होने से दूसरे की भी स्थिति नहीं है। क्योंकि लौकिक दृष्टि करके ही अन्धकार और प्रकाश हैं, सो लौकिक दृष्टि उसकी आत्म-

दृष्टि करके नष्ट हो जाती है, इसलिए उसकी दृष्टि में प्रकाश और तम दोनों नहीं रहते हैं। ऐसे विद्वान् को कालादिकों का भी भय नहीं रहता है। उसको न कहीं हानि है, न लाभ है, न किसी में राग है, न द्वेष है, न ग्रहण है, न त्याग है।

'सर्वदा निर्भय और निर्विकार ज्ञानी को कहां अंधकार है, कहां प्रकाश है, और कहां त्याग है? कुछ भी नहीं है!'

अष्टावक्र कहते हैं, वह परम सत्य न तो प्रकाश जैसा है न अंधकार जैसा है। वहां कहां अंधकार, कहां प्रकाश! द्वंद्व वहां नहीं है। तो जहां दो नहीं हैं वहां सब दो गिर गये। तुमने जितने भी अब तक जाने थे जोड़े, वे सब गिर गये--जीवन-मृत्यु, अंधकार- प्रकाश, लाभ-हानि, सफलता-असफलता, सुख-दुख, अपना-पराया। सब गिर गये। वहां दो के सब जोड़े गिर गये। वहां तो दोनों मिल गये एक में।

न किंचन! - 'सर्वदा निर्भय और निर्विकार ज्ञानी को कहां अंधकार है, कहां प्रकाश है, कहां त्याग है? कुछ भी नहीं है।' क्योंकि जो कुछ भी हम कहेंगे उसमें द्वंद्व और द्वैत आ जायेगा। ज्ञानी को कुछ भी नहीं है।

For the wise man who is always unchanging and fearless there is neither darkness nor light nor destruction, nor anything.
To the wise one, who is ever unperturbed and fearless, where is darkness? Where is light? Where is loss? There is nothing whatsoever.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ७९
क्व धैर्यं क्व विवेकित्वं क्व निरातंकतापि वा ।
अ-निर्वाच्य स्व-भावस्य निःस्वभावस्य योगिनः ॥१८-७९॥

अनिर्वाच्यस्व भावस्य च निःस्वभावस्य योगिनः धैर्यम् क्व - अनिर्वचनीय स्वभाव वाले और स्वभाव रहित योगी को धीरता कहाँ है?
विवेकित्वम् क्व वा निरातंकता अपि क्व - विवेकता कहाँ अथवा निर्भयता भी कहाँ?

अष्टावक्र कहते है कि - योगी को धैर्य कहाँ, विवेक कहाँ और निर्भयता भी कहाँ? उसका स्वभाव अनिर्वचनीय है और वह वस्तुतः स्वभाव रहित है। वह सदा आनन्द-रूप एकरस है।

'अनिर्वचनीय स्वभाव-वाले और स्वभाव-रहित...एक ही साथ दो बातें कही हैं: योग की परम व्याख्या, योगी की परम व्याख्या। जो अनिर्वचनीय स्वभाव को उपलब्ध हो गया है और साथ ही साथ स्वभाव से मुक्त हो गया है। जो अपने से एक अर्थ में मुक्त हो गया है और एक अर्थ में अपने को जिसने पा लिया है। यह बड़ी विरोधाभासी बात है। वही पाता है जो अपने को खोता है। स्वयं को खोये बिना कोई स्वयं को पाता नहीं। जब हम स्वयं को पूरी तरह खो देते हैं, डुबा देते हैं, तब जो मिलता है वही स्वयं है।

एक ऐसी घड़ी आती है जहां तुम यह भी नहीं कह सकते कि मैं हूं। जब तक तुम कह सकते हो मैं हूं, तब तक अभी तुम भटके हो। अभी तुम दूर हो। अभी घर नहीं लौटे। क्योंकि सब मैं तू की अपेक्षा रखते हैं। मैं भी द्वंद्व है तू का।

अनिर्वाच्य स्वभावस्य - आ तो गये अपने घर में, लेकिन ऐसा है कुछ यह घर कि वहां कोई निर्वचन काम नहीं आता। कोई व्याख्या, कोई परिभाषा काम नहीं पड़ती।

निःस्वभावस्य योगिनः - और योगी स्वभाव से मुक्त होकर अनिर्वचनीय स्वभाव को उपलब्ध हो जाता है। एक छोटे क्षुद्र स्वभाव से मुक्त हो जाता है और विराट के स्वभाव को उपलब्ध हो जाता है।

जैसे-जैसे द्वार प्रभु का करीब आता वैसे ही वैसे व्यक्ति अकिंचन, ना-कुछ। जिसको अष्टावक्र कहते हैं, 'न किंचन।' जो जरा भी नहीं है, ऐसा व्यक्ति अकिंचन। किंचन का अर्थ होता है, जो थोड़ा-सा है; किंचित्। अकिंचन का अर्थ है, जो थोड़ा-सा भी नहीं है। रेख-मात्र भी न बची। शून्यवत।

अष्टावक्र ने कहा, जिस दिन कोई सूखे पत्ते की भांति हो जाता है, हवा जहां ले जाये। ऐसी अकिंचनता में धन्य भाग। ऐसी अकिंचनता में, जहां सब कुछ खो गया वहीं सब कुछ मिलता है। समस्त धनों का धन!

There is neither fortitude, prudence nor courage for the yogi whose nature is beyond description and free of individuality.

For the fulfilled seeker (yogin), who is attribute-less and of undefinable nature, where is patience? Where is discrimination? Where is even fearlessness? These three qualities are essential for any seeker who dares to walk the spiritual path: (1) patience, (2) discrimination and (3) fearlessness. Lack of any one of them can cause the student's fall on the path. Everywhere all Masters have emphasized, again and again, the need for cultivating these essential mental qualities in a seeker undertaking the great pilgrimage.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८०
न स्वर्गो न एव नरको जीवन्मुक्तिः न च एव हि ।
बहुना अत्र किम् उक्तेन योगदृष्ट्या न किंचन ॥१८-८०॥

ज्ञानिनम् न स्वर्गः न नरकः एव च न जीवन्मुक्तिः एव - ज्ञानी को न स्वर्ग है न नरक ही है और न जीवन-मुक्ति याने मोक्ष ही है,
हि अत्र बहुना उक्तेन किम् योगिनम् योगदृष्टया किञ्चन न - निश्चय करके इसमें बहुत कहने से क्या प्रयोजन है योगी को योग-दृष्टि से कुछ भी नहीं है।

योगी के लिए न स्वर्ग है, न नरक और न जीवनमुक्त ही। इस सम्बन्ध में अधिक कहने से क्या लाभ है, योग की दृष्टि से कुछ भी नहीं है।

जीवनमुक्त आत्म-ज्ञानी की दृष्टि में न स्वर्ग है, और न नरक है।

नास्तिक भी स्वर्ग-नरक को नहीं मानता है, अर्थात् नास्तिक की दृष्टि में भी न स्वर्ग है, न नरक है, तब नास्तिक में और जीवनमुक्त में कुछ भी भेद न रहा? नास्तिक की दृष्टि में यह लोक तो है, परन्तु परलोक नहीं है, और न उसकी दृष्टि में आत्मा ही है। वह तो केवल शून्य को ही मानता है, और ज्ञानी जीवनमुक्त की दृष्टि में लोक-परलोक दोनों नहीं हैं, किन्तु सर्वत्र एक आत्मा ही परिपूर्ण व्यापक है । आत्मा से अतिरिक्त और कुछ भी विद्वान् की दृष्टि में नहीं है।

मोक्ष का अर्थ है, सुख-दुख दोनों के पार। मोक्ष का अर्थ है, स्वर्ग-नर्क दोनों के पार। अष्टावक्र कहते हैं, परम अवस्था में स्वर्ग-नर्क तो होते ही नहीं, मोक्ष भी नहीं होता। उन्होंने मोक्ष के पार की भी एक बात कही है। इससे पार कभी किसी ने और कुछ भी नहीं कहा है।

कृष्ण मोक्ष तक ले जाकर छोड़ देते हैं बात को। मोहम्मद स्वर्ग तक ले जाकर छोड़ देते हैं बात को। ऐसा ही जीसस भी। अष्टावक्र मोक्ष के भी पार ले जाते हैं। अष्टावक्र कहते हैं, स्वर्ग और नर्क नहीं हैं यह तो बात ठीक। ये तो चित्त की दशायें हैं। फिर मोक्ष जो है, वह जब हम चित्त की दशाओं से मुक्त होते हैं उसका अनुभव है। लेकिन वह अनुभव तो क्षण भंगुर है।

अष्टावक्र कहते हैं, जब कोई व्यक्ति संसार के अनंत जाल से मुक्त होता है, जन्मों-जन्मों के जाल से, तो अहो-भाव से, धन्य-भाव से नाच उठता है कि अहा! स्वतंत्र हो गया। मुक्त हो गया।

लेकिन यह भी क्षण भंगुर बात है। यह संसार के ही पृष्ठभूमि में वक्तव्य है। थोड़े दिन बाद यह बात खतम हो गई।

इसलिए अष्टावक्र कहते हैं, 'योगी को न स्वर्ग है और न नर्क, और न जीवन मुक्ति ही है। इसमें बहुत कहने से क्या प्रयोजन है? योगी को योग की दृष्टि से कुछ भी नहीं है।'

हि अत्र बहुना उक्तेन किम् योगिनम् योगदृष्टया किञ्चन न - अष्टावक्र कहते हैं, योग की दृष्टि से योगी को कुछ भी नहीं है। न स्वर्ग है न नर्क है; मोक्ष भी नहीं है। न सुख है न दुख; आनंद भी नहीं है। योग की दृष्टि से योगी को कुछ भी नहीं है।

योगदृष्ट्या न किंचन - योगी ही नहीं बचा, अब और क्या बचेगा? बुद्ध ने इसे महाशून्य कहा है, निर्वाण कहा है। बुझ गया दीया अहंकार का। हो गया दीये का निर्वाण। अब कुछ भी न बचा। जहां कुछ भी न बचा वहीं सब बचा। सीमा न रही, असीम हुआ। स्वयं मिटे, अनिर्वचनीय का जन्म हुआ।

There is neither heaven nor hell nor even liberation during life. In a nutshell, in the sight of the seer nothing exists at all.

Heaven and hell are imaginary realms of experiences, conceived by the deluded mind for its own pleasures and pains, under the throes

of its own good and bad vasanas. To the ego, if the world is real, heaven and hell can also be equally real!

We are reminded of the same Sage Ashtavakra's reply to king Janaka, when he wanted to know which is real. The king dreamt that he was a beggar and on waking up, he saw himself to be the king. Now is the beggar, the king's dream; or the king, the beggar's dream? Ashtavakra's reply was typical. The sage replied, 'O king! if you think that the beggar was real, the throne and the crown of yours is as real as the beggar of your dream!' If this world is real, to him heaven and hell shall be equally real.

These are all experiences at the ego level. The Liberated in life is one who has risen above the ego. To him even this world and his own body are never constantly in his awareness. He has realised their illusory nature. How can he then, ever, conceive of a heaven and a hell?

In him the God, the world and the ego - all have merged into the very substratum, the Self - and That he is!

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८१ से ९० का सारांश
अष्टावक्र ऋषि राजा जनक को धीर पुरुष के लक्षण बताते हुए कहते हैं कि, धीर का चित्त ऐसे शीतल रहता है जैसे वह अमृत से परिपूर्ण हो। वह न लाभ की आशा करता है और न हानि का शोक। जीवनमुक्त ज्ञानी न लाभ की प्रार्थना करता है, और न अलाभ पर शोक करता है, किन्तु उसका चित्त परमानन्द-रूपी अमृत द्वारा ही तृप्त अर्थात् आनन्दित रहता है। ज्ञानवान् यति किसी न स्तुति करता है, न किसी को नमस्कार करता है, न अग्नि में हवन आदि करता है। वह परिव्राजक तरह न एक जगह वास करता है, और न वह किसी की निंदा करता है, सुख-दुःख में सम रहता है, निष्काम होने से किसी कृत्य को नहीं देखता है।

धीर पुरुष न संसार से द्वेष करता है और न आत्म-दर्शन की इच्छा। वह हर्ष और शोक से रहित है। लौकिक दृष्टि से वह न तो मृत है और न जीवित। जो धीर पुरुष, पुत्र-स्त्री आदि के प्रति आसक्ति से रहित होता है, विषय की उपलब्धि में उसकी प्रवृत्ति नहीं होती, अपने शरीर के लिए भी निश्चिन्त रहता है, सभी आशाओं से रहित होता है, वह सुशोभित होता है।

जहाँ सूर्यास्त हुआ वहां सो लिया, जहाँ इच्छा हुई वहां रह लिया, जो सामने आया उसी के अनुसार व्यवहार कर लिया। इस प्रकार धीर सर्वत्र संतुष्ट रहता है। जिस विद्वान् को अपना स्वरूप ही भूमि है, अर्थात् विश्राम का स्थान है। जिसको अपने स्वरूप में विश्राम करके किसी प्रकार की भी चिन्ता नहीं होती है, चाहे, देह रहे, अथवा न रहे, वही जीवनमुक्त है, वही संसार से निवृत्त है।

ज्ञानी पुरुष संग्रह रहित, स्वच्छंद, निर्द्वन्द्व और संशय रहित होता है। वह किसी भाव में आसक्त नहीं होता। वह तो केवल आनंद से विहार करता है। धीर पुरुष की हृदय ग्रंथि खुल जाती है, रज-गुण और तम-गुण नष्ट हो जाते हैं। वह मिट्टी के ढ़ेले, पत्थर और सोने को समान दृष्टि से देखता है, ममता रहित वह सुशोभित होता है। कुण्डलिनी शास्त्र में हृदय ग्रंथि को अनाहत चक्र कहते हैं। हृदय ग्रंथि के

छिन्न-छिन्न हो जाने से ज्ञानी ममता रहित है, मिट्टी, पत्थर और सोना को समान दृष्टि से देखता है। और उसके रजो गुण और तमोगुण ख़त्म हो कर सत्त्व-गुणों में स्थित हो जाता है।

अष्टावक्र अब कहते हैं कि ऐसे धीर ज्ञानी पुरुष के बारे में और क्या कहें जो इस दृश्य प्रपंच पर ध्यान नहीं देता, जो सर्वत्र उदासीन है, आत्म तृप्त है, जिसके ह्रदय में जरा सी भी कामना नहीं होती - ऐसे मुक्तात्मा की तुलना किसके साथ की जा सकती है? कामना रहित धीर के अतिरिक्त ऐसा और कौन है जो जानते हुए भी न जाने, देखते हुए भी न देखे और बोलते हुए भी न बोले?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८१
न एव प्रार्थयते लाभम् न अलाभेन अनुशोचति ।
धीरस्य शीतलं चित्तम-अमृतेन् एव पूरितम् ॥१८-८१॥

धीरस्य चित्तम् अमृतेन पूरितम् शीतलम् - ज्ञानी का चित्त अमृत से पूरित हुआ शीतल है,
अतः एव न सः लाभम् प्रार्थयते च न अलाभेन एव अनुशोचति - इसी लिए वह न लाभ के लिए प्रार्थना करता है और न हानि होने से कभी शोक करता है।

धीर पुरुष का चित्त ऐसे शीतल रहता है जैसे वह अमृत से परिपूर्ण हो। वह न लाभ की आशा करता है और न हानि का शोक।
जीवनमुक्त ज्ञानी न लाभ की प्रार्थना करता है, और न अलाभ पर शोक करता है, किन्तु उसका चित्त परमानन्द-रूपी अमृत द्वारा ही तृप्त अर्थात् आनन्दित रहता है।
शीतल - जब अमृत से पहली दफा संबंध होता है, जब शाश्वत से पहली दफा मिलन होता है, तब तो अपूर्व हर्षोन्माद होता है। आदमी समाधिस्थ हो उठता है। आदमी नाचने लगता है। लेकिन यह ज्यादा देर नहीं, इसलिए शीतल।

'धीर पुरुष का चित्त अमृत से पूरित हुआ शीतल है - अंतिम अवस्था में थोड़ी ही देर में यह सब शांत हो जायेगा। सब शीतल हो जायेगा। सब शून्य हो जायेगा। 'इसलिए न वह लाभ के लिए प्रार्थना करता है, न हानि होने से कभी चिंता करता है।' अब न कुछ खोने को है, न कुछ पाने को है। अब न कहीं जाने को है। यात्रा समाप्त हुई। गंतव्य आ गया। अब कोई गति नहीं है। अब कोई गतिवान नहीं। अब सब ठहरा। अब सब परम अवस्था में ठहरा। इसे ही कहें समाधि।

पतंजलि ने समाधि के दो रूप कहे हैं। सविकल्प समाधि और निर्विकल्प समाधि। सविकल्प समाधि में हर्षोन्माद होगा। निर्विकल्प समाधि में कोई हर्ष न रह जायेगा, कोई उन्माद न रह जायेगा। निर्विकल्प समाधि शीतल होगी। कोई विकल्प न बचा।

यह परम शून्यता लक्ष्य है। और जिसने इसे पा लिया उसने पूर्ण को पा लिया है। शून्य के द्वार से आता है पूर्ण। तुम मिटो तो प्रभु हो सकता है।

He neither longs for possessions nor grieves at their absence. The calm mind of the sage is full of the nectar of immortality.

A wise man neither longs for gain nor grieves at the loss. His serene mind is indeed filled with the nectar - the supreme Bliss.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८२
न शान्तम् स्तौति निष्कामः न दुष्टम् अपि निन्दति ।
समदुःखसुखः तृप्तः किञ्चित् कृत्यम् न पश्यति ॥१८-८२॥

निष्कामः शान्तम् न स्तौति अपि दुष्टम् न निन्दति - कामना-रहित ज्ञानी पुरुष शांत पुरुष की न स्तुति करता है और न दुष्ट पुरुष की निंदा करता है।

सम-दुःखसुखः योगी तृप्तः कृत्यम् किञ्चित् न पश्यति - सुख और दुःख है तुल्य याने एक जैसे हैं जिसको ऐसा योगी आनंदित होता हुआ किये हुए कर्म को कुछ भी न देखता है।
धीर पुरुष न संत की स्तुति करता है और न दुष्ट की निंदा। वह सुख-दुख में समान, स्वयं में तृप्त रहता है। वह अपने लिए कोई भी कर्तव्य नहीं देखता।

श्रुति कहती है:
निःस्तुति निः नमस्कारो निः स्वधाकार एव च ।
चल-अचलानि केतः च यति-निष्कामुकः भवेत् ॥
ज्ञानवान् यति किसी न स्तुति करता है, न किसी को नमस्कार करता है, न अग्नि में हवन आदि करता है। वह न एक जगह वास करता है, और न वह किसी की निंदा करता है, सुख-दुःख में सम रहता है, निष्काम होने से किसी कृत्य को नहीं देखता है।

निष्काम पुरुष महात्मा को देखकर भी उसके मन में कोई स्तुति का भाव पैदा नहीं होता और न ही दुष्ट को देखकर निंदा का भाव पैदा नहीं होता है।

न शांतम् स्तौति निष्कामो - जो स्वयं निष्काम हो गया है, वह शांत व्यक्ति की भी स्तुति नहीं करता। जब निष्काम ही हो गया, तो अब तो शांति की भी कामना नहीं है। तो स्तुति का क्या प्रयोजन!

न दुष्टमपि निंदति - और न दुष्ट की निंदा करता।

समदुःखसुखस्तृप्तः - 'वह दुख और सुख में समान है। सब स्थितियों में तृप्त। और उसको करने को कुछ भी नहीं बचा है।'

महावीर इसे कहते हैं - सम्यकत्व। बुद्ध कहते हैं - सम्यक, संतुलन। हिंदू कहते हैं - समाधि, सम-आधि। बात सम की है। सम का अर्थ है, जिसके मन में न अब इधर डोलना रहा, न उधर डोलना रहा। न जो बायें झुकता, न दायें झुकता। क्योंकि इधर झुके तो खाई, उधर झुके तो कुआं। झुके कि भटके। जो झुकता ही नहीं। जो मध्य में खड़ा हो गया है। जो थिर हो गया, अकंप। समता, सम्यकत्व, समाधि।

सम स्थिति तब है, जब बुरा निकले कि भला, धीर पुरुष वैसे ही रहे। धीर वैसे के वैसे रहे--जस के तस। जरा भी हिले-डुले न। सुख आया तो, दुख आया तो; सम्मान मिला तो, अपमान मिला तो, धीर वैसे के वैसे रहे, जरा भी न हिले। ऐसी समता की दशा को जो उपलब्ध हो जाए, उसे ही जानना कि निष्काम है।

सम दुःख-सुख तृप्त - और उसकी ही तृप्ति है। जो सुख-दुख में समानता को उपलब्ध हो गया है वही तृप्त है। तृप्त तो वही है जो सुख और दुख में सम-भावी है।

गीता अध्याय २ श्लोक ३८ श्रीकृष्ण अर्जुन से कहते हैं -
सुखःदुःखे समे कृत्वा, लाभ अलाभौ, जय अजयौ, - सुख-दुख लाभ-हानि और जय-पराजय, को एक समान समझ। ऐसा समझ कर युद्ध के लिए खड़ा हो जा।
किंचित् कृत्यं न पश्यति - जिसने ऐसा समभाव जान लिया, अब इसे करने को कुछ भी नहीं बचा। न कोई साधना, न कोई सिद्धि। न कोई जप-तप, न कोई योग-याग। न इसे मोक्ष पाना है, न इसे संसार छोड़ना है। इसी क्षण सब हो गया। सम्यकत्व के क्षण में सब हो जाता है। समता के क्षण में सब हो जाता है। समाधि के क्षण में सब हो जाता है। अब कुछ करने को शेष नहीं रहा है।

अब इसे करने को कुछ भी दिखायी नहीं पड़ता। साक्षी तुम हुए कि अकर्ता हुए। या कि अकर्ता हो जाओ, तो साक्षी हो गये। अब तो सिर्फ आनंद ही आनंद है, करने को कुछ भी न बचा।

गीता अध्याय २ श्लोक ४८ श्लोक श्रीकृष्ण समता-योग को परिभाषित करते हुए कहते हैं कि हे अर्जुन !

सिद्धि-असिद्धयोः समः भूत्वा - सफलता और विफलता में सम-भाव रख।
समत्वम् योगः उच्यते - इसे समता योग कहा गया है।
हे धनंजय! तू आसक्ति को त्यागकर तथा सिद्धि और असिद्धि में समान बुद्धिवाला होकर योग में स्थित हुआ कर्तव्य कर्मों को कर, समत्व (जो कुछ भी कर्म किया जाए, उसके पूर्ण होने और न होने में तथा उसके फल में समभाव रहने का नाम 'समत्व' है।) ही योग कहलाता है। विवेक से किये हुए कर्म जिसमें हर स्थिति में सम-भाव है, कोई हार-जीत नहीं, कोई सुख-दुःख नहीं, कोई लाभ- हानि नहीं, किसी भी प्रकार के द्वन्द्व की मन में स्थिति नहीं है और मन पूरी तरह से बुद्धि या विवेक से नियंत्रित है।

The dispassionate does not praise the good or blame the wicked. Content and equal in pain and pleasure, he sees nothing that needs doing.

The desireless one has neither praise for the calm nor even blame for the wicked. Contented and the same in happiness and misery, he finds nothing to be achieved.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८३
धीरो न द्वेष्टि संसारम् आत्मानं न दिदृक्षति।
हर्ष-अमर्ष-विनिर्मुक्ताः न मृतो न च जीवति ॥१८-८३॥

हर्षामर्षनिर्मुक्तः धीरः संसारम् आत्मानम् न द्वेष्टि न दिदृक्षति - हर्ष-रोष रहित ज्ञानी अपनी आत्मा को भी न देखने वाला, संसार के प्रति न द्वेष करता है और न देखने की इच्छा करता है।
सः न मृतः न च जीवति - वह न मरा हुआ है और न जीवित है।

धीर पुरुष न संसार से द्वेष करता है और न आत्म-दर्शन की इच्छा। वह हर्ष और शोक से रहित है। लौकिक दृष्टि से वह न तो मृत है और न जीवित।

जो धीर विद्वान जीवनमुक्त है, वह संसार के साथ द्वेष नहीं करता है। क्योंकि वह संसार को देखता ही नहीं है और तो और अपने आत्म-स्वरूप को भी नहीं देखता है। इसलिये वह संसार के साथ द्वेष नहीं करता है। वह आत्मा को भी नहीं देखता है। क्योंकि वह स्वयं आत्मा-रूप है और इसी कारण वह हर्षादिकों से और जन्म मरण से रहित है।

धीरो न द्वेष्टि संसारं... ज्ञानी धीर पुरुष को संसार से कोई द्वेष नहीं है, क्योंकि उसके लिए संसार है नहीं। द्वेष के लिए संसार का होना तो जरूरी है! फिर जिससे द्वेष होता है, उससे राग भी हो सकता है। ज्ञानी को न राग है, न द्वेष है। ज्ञानी को तो यह बोध हुआ, ज्ञानी ने तो जागकर यह देखा, अपने परम चैतन्य में यह अनुभव किया कि यहां कुछ राग-द्वेष करने को है ही नहीं।

अष्टावक्र कहते हैं कि वह जो धीर है, उसे संसार में तो द्वेष दिखायी पड़ता ही नहीं, उसे आत्मा को देखने का राग भी पैदा नहीं होता। ज्ञानी न तो भोगी है, न त्यागी है। न रागी, न विरागी। ज्ञानी है वीतराग दशा। देख लेता है, यहां न तो कुछ राग को है, न विराग को है। न पकड़ने को, न छोड़ने को। जो आत्मवान हो गया, उसको फिर आत्मा को देखने का भी सवाल कहां! और आत्मा को देखा भी कहां जा सकता है!

हर्ष-अमर्ष-विनिर्मुक्ताः - और ऐसा व्यक्ति हर्ष और शोक से मुक्त है। अब न तो कुछ खोने को बचा है, न पाने को बचा है। न कुछ दृश्य है, न कुछ अदृश्य है। न संसार है, न मोक्ष है।

ऐसी दशा में ज्ञानी -- सः न मृतः न च जीवति - 'वह न मरा हुआ है, न जीवित ही है।'

गीता अध्याय १२ श्लोक १७ - श्रीकृष्ण अपने प्रिय भक्तों की विशेषताओं को बतलाते हुए कहते हैं कि हे अर्जुन !
यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न काङ्क्षति।
शुभ-अशुभ परित्यागी भक्तिमान् यः स मे प्रियः॥

जो न कभी हर्षित होता है, न द्वेष करता है, न शोक करता है, न कामना करता है और जो शुभ-अशुभ कर्मों में राग-द्वेष आदि का त्यागी है, वह भक्ति मुझे प्रिय है।

The wise man does not dislike samsara or seek to know himself. Free from pleasure and impatience, he is not dead and he is not alive.

This wise one neither hates the world of change nor wishes to 'see' the Self. Free from joy and sorrow, he is neither dead nor alive.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८४
निःस्नेहः पुत्रदारादौ निष्कामो विषयेषु च ।
निश्चिन्तः स्वशरीरेऽपि निराशः शोभते बुधः ॥१८-८४॥

पुत्रदारादौ निः स्नेहः च विषयेषु निष्कामः - पुत्र और स्त्री आदि से स्नेह रहित और विषयों में कामना रहित है,
अपि स्व-शरीरे निश्चिन्तः निराशः बुधः शोभते - और अपने शरीर में चिंता रहित, आशा रहित वह ज्ञानी पुरुष शोभायमान होता है।

जो धीर पुरुष, पुत्र-स्त्री आदि के प्रति आसक्ति से रहित होता है, विषय की उपलब्धि में उसकी प्रवृत्ति नहीं होती, अपने शरीर के लिए भी निश्चिन्त रहता है, सभी आशाओं से रहित होता है, वह सुशोभित होता है।

विद्वान् जीवनमुक्त निराश (आशा-रहित) होकर ही शोभा को पाता है। क्योंकि स्त्री- पुत्र आदि के स्नेह से वह रहित है, और इसी कारण विषयों में और भोगों में वह निष्काम है। अर्थात् अपने शरीर की स्थिति के लिये भी भोजन आदि की चिन्ता नहीं करता है। उसकी विषयों में अब कोई कामना नहीं।

निश्चिंत स्व-शरीरे अपि... ज्ञानी जानता है, मौत तो निश्चित है, फिर चिंता क्या? निश्चित जानकर मृत्यु को ज्ञानी निश्चिंत हो जाता है। शरीर तो मरण धर्मा है। जिस दिन से पैदा हुआ है उसी दिन से जाना शुरू हो गया है, मर ही रहा है। इसलिए चिंता क्या? इस जीवन में एक ही चीज तो बिलकुल निश्चित है, वह मौत है। उसकी क्या चिंता करनी? वह तो होकर ही रहने वाली है।

अष्टावक्र कहते हैं - निराशः शोभते बुधः।

बुद्ध पुरुषों को निराशा भी शोभायमान होती है। साधारण पुरुष तो आशा से भरे भी शोभायमान नहीं होते। लेकिन बुद्ध पुरुष निराश होकर भी शोभायमान होते हैं। बुद्ध पुरुष का अर्थ ही है, जो परिपूर्ण रूप से निराश हो गया। जिसने जान लिया कि जगत में कोई आशा पूरी हो ही नहीं सकती। जिसकी निराशा समग्र है। आत्यंतिक है। जिसकी निराशा परिपूर्ण हो गयी, जिसमें रत्ती भर शंका नहीं रही है

उसे। इस जगत में कोई आशा पूरी होती ही नहीं, जिसने ऐसा सघन रूप से जान लिया।
The wise man stands out by being free from anticipation, without attachment to such things as children or wives, free from desire for the senses, and not even concerned about his own body.

Shining (glorious) is the life of the wise man, free from all expectations, without any attachment for children, wife and others, free from desire for the sense objects, and without care even for his own body.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८५
तुष्टिः सर्वत्र धीरस्य यथा पतित-वर्तिनः ।
स्वछन्दम् चरतः देशान् यत्र अस्त मित-शायिनः ॥१८-८५॥

यत्र, अस्तमितशायिनः च स्वच्छन्दम् देशान् चरतः - जहां सूर्य अस्त होता है, वहां ही शयन करने वाले और इच्छानुसार देशों में फिरने वाले,
धीरस्य यथापतितवर्तिनः सर्वत्र तुष्टिः भवति - ज्ञानी को जो सामने आया उसी के अनुसार व्यवहार कर ने वाला सर्वत्र आनंद होता है।

जहाँ सूर्यास्त हुआ वहां सो लिया, जहाँ इच्छा हुई वहां रह लिया, जो सामने आया उसी के अनुसार व्यवहार कर लिया। इस प्रकार धीर सर्वत्र संतुष्ट रहता है।

धीर विद्वान् को जैसे-जैसे प्रारब्ध से पदार्थ की प्राप्ति होती है, वैसे ही वैसे वह संतुष्ट रहता है, और प्रारब्ध के वश से नाना प्रकार के देशों में, वनों में, नगरों में विचरता हुआ सर्वत्र ही तुष्ट रहता है।

‘यथा-प्राप्त से जीविका चलाने वाला...‘यथा प्राप्त से जीविका चलाने वाला, देशों में स्वच्छंदता से विचरण करनेवाला तथा जहां सूर्यास्त हो वहां शयन करनेवाला धीर पुरुष सर्वत्र ही संतुष्ट है।’ यह परिव्राजक की व्याख्या है।

‘जहां सूर्यास्त हो वहां शयन करनेवाला धीर पुरुष सर्वत्र ही संतुष्ट है।’

तुष्टिः सर्वत्र धीरस्य यथा पतित वर्तिनः - ‘यथा प्राप्त से संतुष्ट’ - जो मिले परमात्मा से, उससे ज्यादा न मांगे। जितना मिले, उससे रत्ती भर ज्यादा न मांगे। जितना मिले, उसके लिए धन्य भाग! आभार स्वीकार करे। ऐसे व्यक्ति यथा प्राप्त से संतुष्ट।

स्वच्छंदं चरतो देशान् - ‘जो अपने अंतर्देशों में स्वच्छंदता से विचरण करने वाला।’ ये भीतर के देश और इनमें स्वच्छंदता का विचरण।

श्रीकृष्ण ने गीता अध्याय २ श्लोक ६९ में कहा है:
या निशा सर्व भूतानां - जो समय समस्त प्राणियों को रात लगती है,
तस्याम् जागर्ति संयमी - उस समय संयमी पुरुष (जिस ने अपनी इच्छाओं को नियंत्रित कर लिया हो) जाग्रत रहता है।
यस्याम् जाग्रति भूतानि - जिस समय सभी प्राणी जाग्रत रहते हैं,
सा निशा पश्यतो मुनेः - उस समय को स्थितप्रज्ञ मुनि रात के समान देखता है।

जो सब जीवों के लिए रात्रि है, वह आत्म-संयमी स्थितप्रज्ञ के जागने का समय है और जो समस्त जीवों के जागने का समय है वह आत्म-निरीक्षक मुनि के लिए रात्रि है। यह विरोधाभास वर्णन अलंकारिक है. अज्ञान अन्धकार है और ज्ञान प्रकाश.

Peace is everywhere for the wise man who lives on whatever happens to come to him, going to wherever he feels like, and sleeping wherever the sun happens to set.

Contentment ever dwells in the heart of the wise man, who lives upon whatever happens to come unasked as his lot and who roams about at pleasure, resting wherever he is, when the sun sets!

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८६
पततूदेतु वा देहो नास्य चिन्ता महात्मनः ।
स्वभाव भूमि विश्रान्ति-विस्मृत अशेष संसृतेः ॥१८-८६॥

स्वभाव भूमि विश्रान्ति विस्मृत-अशेष संसृतेः महात्मनः- जो निज स्वभाव रूपी भूमि में विश्राम करता है, विस्मरण है सम्पूर्ण संसार जिसको, ऐसे महात्मा को अस्य चिन्ता न वा देहः उदेतु वा पततु - इस बात की चिंता नहीं है चाहे देह स्थित रहें चाहे नाश होए।

जो अपने आत्म स्वरूप में विश्राम करते हुए सभी प्रपंचों का नाश कर चुका है, उस महात्मा को शरीर रहे अथवा नष्ट हो जाये - ऐसी चिंता भी नहीं होती।

जिस विद्वान् को अपना स्वरूप ही भूमि है, अर्थात् विश्राम का स्थान है। जिसको अपने स्वरूप में विश्राम करके किसी प्रकार की भी चिन्ता नहीं होती है, चाहे, देह रहे, अथवा न रहे, वही जीवनमुक्त है, वही संसार से निवृत्त है।

'जो निज स्वभाव रूपी भूमि में विश्राम करता है।' जो अपने साक्षी में विश्राम करता है, जो अपने चैतन्य में विश्राम करता है, जो अपने प्रकाश में विश्राम करता है, जो अपने स्वभाव से जरा भी विपरीत नहीं होता, जो अपने स्वभाव से बाहर

नहीं जाता, जो अपने स्वभाव से अन्यथा नहीं करता, जो व्यर्थ के तनाव नहीं लेता सिर पर, जो सहज है।

'जो निज स्वभाव रूपी भूमि में विश्राम करता है, और जिसे शेष संसार विस्मृत हो गया है।' जिसे आत्मा का स्मरण होता है, उसे संसार का विस्मरण हो जाता है। और जिसे संसार का बहुत स्मरण हो जाता है, उसे आत्मा का विस्मरण हो जाता है। जब तक संसार में स्मरण उलझा है, तब तक आत्मा का स्मरण नहीं होता। जब आत्मा का स्मरण होता है, संसार का स्मरण खो जाता है।

'जो निज स्वभाव रूपी भूमि में विश्राम करता और जिसे शेष संसार विस्मृत हो गया है, उस महात्मा को इस बात की चिंता नहीं है कि देह रहे या जाए।'

क्योंकि उस महात्मा को पता है--देह संसार का हिस्सा है। देह मेरा हिस्सा नहीं। मैं देह नहीं हूं।

Let his body rise or fall. The great souled one gives it no thought, having forgotten all about samsara in coming to rest on the ground of his true nature.

Reposing upon the floor (foundation) of his own Being and completely transcending birth and rebirth, the great one does not care whether his body drops down dead or rises up to live.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८७
अकिञ्चनः कामचारः निर्द्वन्द्वः छिन्न-संशयः ।
असक्तः सर्वभावेषु केवलो रमते बुधः ॥१८-८७॥

अकिञ्चन कामचारः असक्तः केवलः - गृहस्थ धर्म-रहित, विधि-निषेध रहित, आसक्ति-रहित, विकार-रहित,
निर्द्वन्द्वः छिन्नसंशयः बुधः सर्वभावेषु रमते - स्वच्छंद द्वंद्व रहित ज्ञानी सब भावों में रमण करता है।

ज्ञानी पुरुष संग्रह रहित, स्वच्छंद, निर्द्वन्द्व और संशय रहित होता है। वह किसी भाव में आसक्त नहीं होता। वह तो केवल आनंद से विहार करता है।

जीवनमुक्त निर्विकार होकर संसार में रमण करता है, अपने पास कुछ भी नहीं रखता है। वह विधि-निषेध का किङ्कर नहीं होता है। स्वच्छन्द-चारी है। अपनी इच्छा से विचरता है। सुख-दुःख आदि द्वन्द्व से वह रहित है, संशयों से भी रहित है, वह किसी पदार्थ में भी आसक्त नहीं है।

जो अकिंचन है। जिसको यह पता चल गया कि अहंकार झूठी घोषणा है। मैं कुछ हूं, ऐसा जिसका दावा ही न रहा। जो दावेदार न रहा, जिसने सब दावे छोड़ दिये। जो कहने लगा, मैं तो ना-कुछ हूं, शून्य-वत।

कामचारो - स्वच्छंद। जो आचरण से मुक्त हो गया है। जिसके जीवन में अब आचरण-अनाचरण की कोई व्याख्या नहीं रही। रीति-नियम से मुक्त।

अकिंचन का अर्थ है जो ना-कुछ है, वही स्वच्छंद हो सकता है। अकिंचन, स्वच्छंद। जो ना-कुछ है, वही स्वच्छंद हो सकता है; जिसको कुछ होना है वह स्वच्छंद नहीं हो सकता। उसको तो नियम बनाकर चलना पड़ेगा। शून्य ही स्वच्छंद हो सकता है। जो स्वच्छंद है, वही द्वंद्व रहित हो सकता है। जो द्वंद्व रहित हो गया, वही संशय रहित है। जो संशय रहित है, वही आसक्ति रहित हो पाता है। और जो आसक्ति रहित है, वही अकेला है। वही केवल, एकांत का अनुभव कर पाता है। और जो अकेला है, वही है बुद्धत्व को उपलब्ध।

यह एक श्रृंखला है। पहले स्वच्छंद, अकिंचन, द्वंद्व रहित, संशय रहित, आसक्ति रहित, और अन्त में एकाकी बुद्ध पुरुष। इसमें एक क्रम है। ये सीढ़ी के सोपान हैं।

और वही सब भावों में रमण करता है। समस्तता उसकी है, पूरा आकाश उसका है। उसके लिए कोई सीमा नहीं है। कोई बंधन नहीं है। असीम उसका है, अनंत उसका है, शाश्वत उसका है। लेकिन पहले इस असीम की घोषणा स्वयं के भीतर करनी जरूरी है।

The wise man has the joy of being complete in himself and without possessions, acting as he pleases, free from duality and rid of doubts, and without attachment to any creature.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८८
निर्ममः शोभते धीरः सम-लोष्ट-अश्म-काञ्चनः ।
सुभिन्न हृदयग्रन्थि-र्विनिर्धूत रजः तमः ॥१८-८८॥

निर्ममः सम लोष्ट अश्म-काञ्चनः - जो ममता रहित है, और जिसको मिट्टी का ढेला, पत्थर और स्वर्ण समान लगते हैं,
सुभिन्न हृदय ग्रन्थिः शोभते विनिर्धूतरजः धीरः तमः - और जिसकी हृदय की ग्रंथि टूट गई है, जिसके स्वभाव से रजोगुण और तमोगुण धुल गया है याने नष्ट हो गया, ऐसा ज्ञानी शोभायमान होता है।

धीर पुरुष की हृदय ग्रंथि खुल जाती है, रज-गुण और तम-गुण नष्ट हो जाते हैं। वह मिट्टी के ढेला, पत्थर और सोने को समान दृष्टि से देखता है, ममता रहित वह सुशोभित होता है।

ममता से रहित ही जीवनमुक्त ज्ञानी शोभा को पाता है। क्योंकि उसकी दृष्टि में पत्थर, मिट्टी और सोना बराबर हैं। आत्म-ज्ञान के बल से उसके हृदय की ग्रन्थि टूट गई है, रज-तम-रूप मल उसके दूर हो गये हैं।

हृदय-ग्रंथि - अनाहत चक्र

जिसकी हृदय-ग्रंथि टूट गयी है...हृदय है गांठ, जहां राम और काम बंधे हैं। और जब तक हृदय की गांठ न टूट जाए, राम और काम की मुक्ति नहीं होती। हृदय है गांठ, जहां संसार और निर्वाण बंधे हैं। जब तक वहां गांठ न टूट जाए, तब तक संसार और निर्वाण पृथक नहीं होते।

हृदय की ग्रंथि जब तक न टूट जाए, सुभिन्न-हृदयग्रंथिः, जब तक भलीभांति हृदय की ग्रंथि छिन्न-भिन्न न हो जाए, तब तक कोई मुक्ति नहीं है। तब तक कोई बुद्धत्व नहीं है।

कुण्डलिनी शास्त्र में हृदय ग्रंथि का यौगिक नाम है, अनाहत चक्र। तीन चक्र नीचे हैं अनाहत के और तीन चक्र ऊपर हैं। अनाहत चक्र पर ठीक तराजू के दो पलड़े अलग-अलग बंट जाते हैं। अनाहत चक्र पर तराजू का कांटा है। नीचे जाओ तो अंततः अंत में मिलता है मूलाधार चक्र से। काम-वासना का गहन अंधकार। मूलाधार में गिरकर आदमी पशु-वत हो जाता है। पशु शब्द अर्थ होता है, जो काम वासना की जंजीर में बंधा, पाश में बंधा, वह पशु।

हृदय ग्रंथि के ऊपर, अनाहत के ऊपर है सहस्रार चक्र है। सहस्रार का अर्थ है सहस्र दलों वाला कमल। वह मनुष्य के चैतन्य का आखिरी प्रस्फुटन है, जहां फूल खिला मनुष्य की आत्मा का। वहां पहुंचकर मनुष्य, मनुष्य नहीं रह जाता, परमात्मा हो जाता है। बीच में है मनुष्य की हृदय की ग्रंथि।

जब हृदय ऐसे प्रेम से भरता है जो वासना पूर्ण है, तो नीचे की यात्रा शुरू हो जाती है। जब हृदय ऐसे प्रेम से भरता है जो प्रार्थना पूर्ण है, तो ऊपर की यात्रा शुरू हो जाती है। लेकिन हृदय से ही नीचे और हृदय से ही ऊपर। हृदय ही साथी है और हृदय ही शत्रु है। हृदय सीढ़ी है। सीढ़ी से नीचे जाओ तो भी वही सीढ़ी काम आती है, ऊपर जाओ तो भी वही सीढ़ी काम आती है। सीढ़ी एक ही होती है, सिर्फ तुम्हारी दिशा बदल जाती है। ग्रंथि तोड़नी है हृदय की।

कठ उपनिषद्, द्वितीय अध्याय, वल्ली ३, मंत्र १५ में यम नचिकेता को कहते हैं:
यदा हृदयस्य सर्वे ग्रन्थयः प्रभिद्यन्ते - जब इनके हृदय की सम्पूर्ण ग्रंथियों भली-भांति खुल जाती हैं,
अथ मर्त्यः अमृतो भवति हि एतावत् अनुशासनम् - जब वह मरण-धर्मा मनुष्य इसी शरीर में अमर हो जाता है, बस इतना ही सनातन उपदेश है।

इसी शरीर में जीवन-मुक्ति - यही श्रुतियों की सम्पूर्ण शिक्षा है, यही उपदेश है। यही आदेश है।
निर्ममः सम लोष्ट अश्म-काञ्चनः - 'जो ममता रहित है, जिसके लिए मिट्टी, पत्थर और सोना समान है।'

जब अष्टावक्र कहते हैं, जिसके लिए मिट्टी, पत्थर और सोना समान हैं याने सम-मूल्यवान हैं। समान हैं, इसका अर्थ है, आत्यंतिक अर्थों में समान हैं।

अष्टावक्र कहते हैं, आत्यंतिक शोभा उसका है, जो ममता से मुक्त हो गया। ममता नीचे ले जाती प्रेम को। जो ममता से मुक्त हो गया, उसका प्रेम ऊपर को जाने लगता। ममता जैसे प्रेम के गले में बंधे हुए पत्थर-चट्टानें हैं। ममता का अर्थ होता है, मेरे हो। इसलिए जहां मेरे से प्रेम मुक्त हो गया, तब एक स्थिति है चैतन्य की हो गयी है।

भगवद् गीता में भगवान श्रीकृष्ण अध्याय २ के श्लोक ७१ में कहते हैं कि हे अर्जुन शांति उसी को मिलाती है जो -
निःस्पृहः निर्ममो निरहंकारः चरति - इच्छा-रहित, ममता-रहित, अहंकार-शून्य रहता है,
स शान्तिम् अधिगच्छति - उसी को शांति प्राप्त होती है।

अष्टावक्र कहते है कि- विंनिर्धूत रजः तमः - हे पुत्र ! शोभा उसको मिलती है जिसका रज और तम धुल गया है - जिसने अपने आपको रजस और तमस दोनों से शुद्ध कर लिया है।

रज का अर्थ होता है, कर्म का पागलपन। तम का अर्थ होता है, आलस्य, सुस्ती। रज का अर्थ होता कर्म में आसक्ति और तम का अर्थ होता है कर्म में अनासक्ति। ये दोनों अपाहिज हैं, दोनों अपंग हैं। सत्त्व में प्रकाश होना याने विवेक की जाग्रति।

गीता में श्रीकृष्ण अध्याय १४ गुण-कर्म विभाग योग के श्लोक ११ में कहते हैं - जिस समय रजो-गुण और तमो-गुण की वृतियों को दबा कर सत्त्व-गुण बढ़ता है, उस समय सम्पूर्ण इन्द्रियों में तथा अन्तःकरण में स्वच्छता, निर्मलता प्रकट हो जाती है। इन्द्रियों और अन्तःकरण में निर्मलता होने से सत - असत, कर्तव्य - अकर्तव्य, लाभ - हानि, हित - अहित, आदि बातों का स्पष्ट ज्ञान याने विवेक हो जाता है।

सत्व को उपलब्ध व्यक्ति जब जरूरत होती तब काम करता है, जब जरूरत नहीं होती, तब विश्राम करता है। उसके लिए दोनों आयाम मुक्त हैं। सत्व को उपलब्ध व्यक्ति संयम को उपलब्ध व्यक्ति है। उसके जीवन से संतुलन आया है। उसकी तुला मध्य में ठहर गयी। उसके दोनों बाजू, दोनों पलड़े बराबर हो गये। ऐसा आदमी ही शोभायमान है।

यह सूत्र कहता है: जो व्यक्ति हृदय की ग्रंथि से मुक्त हो गया, टूट गयी जिसके हृदय की ग्रंथि और जिसका रज-तम धुल गया है। दोनों धुल गये हैं। न अब रज बचा, न तम बचा।

The wise one, who is devoid of his ego and to whom a clod of earth, a precious stone and a bar of gold are all the same, whose knots of the heart have been cut asunder and who has cleansed himself of all his 'rajas' and 'tamas', shines.

गीता अध्याय ६ के श्लोक ८ में श्रीकृष्ण कहते हैं -
ज्ञान विज्ञान तृप्त आत्मा कूटस्थः विजित-इन्द्रियः ।
युक्तः इति उच्यते योगी सम-लोष्ट-अश्म-काञ्चनः ॥
वे योगी जो ज्ञान और विवेक से संतुष्ट होते हैं और जो इन्द्रियों पर विजय पा लेते हैं, और वे सभी परिस्थितियों में अविचलित रहते हैं। वे धूल, पत्थर और सोने को एक समान देखते हैं।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ८९
सर्वत्रः अनवधानस्य न किंचिद् वासना हृदि।
मुक्त आत्मनो वितृप्तस्य तुलना केन जायते ॥१८-८९॥

सर्वत्र अनवधानस्य हृदि किञ्चित् वासना न - सब विषयों में आसक्ति-रहित और जिसके हृदय में भी वासना नहीं है,
ईदृशस्य वितृप्तस्य, मुक्तात्मनः तुलना केन जायते - ऐसे तृप्त हुए ज्ञानी की बराबरी किसके साथ की जा सकती है?

जो इस दृश्य प्रपंच पर ध्यान नहीं देता, आत्म तृप्त है, जिसके हृदय में जरा सी भी कामना नहीं होती - ऐसे मुक्तात्मा की तुलना किसके साथ की जा सकती है?

जिस विद्वान् को किसी विषय में चित्त की रुचि नहीं है, और जिसके हृदय में किंचित भी वासना नहीं है, वही अध्यास से रहित ज्ञानी है। उसकी तुलना किसी के साथ नहीं की जा सकती है, केवल ज्ञानी के साथ ही की जाती है।

अष्टावक्र कहते हैं, वही है परम सिंहासन पर विराजमान। अतुलनीय, अद्वितीय, अपूर्व, बेजोड़। उसकी तुलना ही नहीं हो सकती किसी से।

'जो सर्वत्र उदासीन है।'

उदासीन का अर्थ होता है, उद - आसीन। जो अपने भीतर बैठ गया। जो भीतर विराज गया। वह उसका विधायक अर्थ है। जो उपवास का अर्थ है, वही उदासीन का अर्थ है। उपवास का अर्थ है, जो भीतर निवास करने लगा। उप वास। उससे भी ज्यादा महत्वपूर्ण है उदासीन। क्योंकि उपवास का अर्थ है, जो अपने निकट आया; उदासीन का अर्थ है, जो अपने में प्रतिष्ठित हो गया। उपवास उदासीन की तरफ जाने की सीढ़ी है। अपने पास बैठ रहा तो उपवास और अपने में ही बैठ रहा, तो उदासीन। आसन जिसने लगा लिया अपने भीतर। जो अपनी चेतना के केंद्र में विराजमान हो गया। स्वस्थ का जो अर्थ है, स्वः स्थित जो हो गया, वही अर्थ उदासीन का है।

महावीर ने उपवास किये। महावीर के उपवास का अर्थ है, वे ध्यान में ऐसे डूब जाते कि कभी दिन-दिन बीत जाते और उन्हें भोजन की याद न आये। अपने भीतर इतने डूब गये कि शरीर ही भूल गया कि शरीर को भूख भी लगती है। इसका गौरव है। इसको अष्टावक्र कहेंगे, इसकी शोभा है।

सर्वत्र अनवधानस्य - जिस व्यक्ति ने अपनी सारी वासनाओं से मुक्ति पा ली, अब उसका ध्यान कहां लगे? अब तो ध्यान लगने की कोई जगह न रही। अब तो पाने

को ही कुछ न रहा, तो ध्यान कहां जाए! अब उसकी कोई एकाग्रता नहीं, क्योंकि सब एकाग्रता वासना की छाया है।

अष्टावक्र कहते हैं, परमात्मा को पाने की वासना भी वासना है और मोक्ष को पाने की वासना भी वासना है। जब तक वासना है तब तक ध्यान है, जब वासना ही नहीं तब ध्यान कैसा!

अनवधानस्य'--सर्वत्रानवधानस्य न किंचिद्‌वासना हृदि--जिसके हृदय में किंचित मात्र भी वासना न रही, उसका सब तरह के अवधान से छुटकारा हो गया। अब उसकी आंखें कहीं भी नहीं लगी हैं।

मुक्त आत्मनो वितृप्तस्य तुलना केन जायते - ऐसी दशा ही मुक्त की दशा है। इसकी तुलना किससे करें? कैसे करें? यह अतुलनीय दशा है।

Who can compare with that contented, liberated soul who pays no regard to anything and has no desire left in his heart?

Who can be compared with a Liberated one, who has no desires at all lingering in his heart, who is contented and totally indifferent to everything?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९०
जानन् अपि न जानाति पश्यन् अपि न पश्यति ।
ब्रुवन् अपि न च ब्रूते कः अन्यः निः-वासनात् ऋते ॥१८-९०॥

निर्वासनात् ऋते अन्यः कः य जानन् अपि न - वासना रहित पुरुष से इतर दूसरा कौन है जो जानता हुआ भी नहीं जानता है,

जानाति पश्यन् अपि न पश्यति च ब्रुवन् अपि न ब्रूते - देखता हुआ भी नहीं देखता है और बोलता हुआ भी नहीं बोलता है।

कामना रहित धीर के अतिरिक्त ऐसा और कौन है जो जानते हुए भी न जाने, देखते हुए भी न देखे और बोलते हुए भी न बोले। 'वासना रहित पुरुष के अतिरिक्त दूसरा कौन है जो जानता हुआ भी नहीं जानता है, देखता हुआ भी नहीं देखता है और बोलता हुआ भी नहीं बोलता है!'

जीवनमुक्त विद्वान् पदार्थों को जानता हुआ भी नहीं जानता है, देखता हुआ भी नहीं देखता है, कथन करता हुआ भी नहीं कथन करता है, लोक-दृष्टि करके जानता भी है, देखता भी है, सुनता भी है, परन्तु परमार्थ-दृष्टि करके न देखता है, न सुनता है, न बोलता है, निर्वासनिक ज्ञानी के बिना दूसरा ऐसा कौन कर सकता है, किन्तु कोई भी नहीं कर सकता है।

ऐसा पुरुष जिसकी अब कोई वासना नहीं, जिसे पाने को कुछ शेष नहीं, जिसने भविष्य को त्याग दिया, अब जिसका कोई भविष्य नहीं, जो यहां और अभी परितृप्त, परितुष्ट, इस क्षण जिसका मोक्ष है, ऐसा जो वासना रहित पुरुष है, उसके अतिरिक्त दूसरा कौन है जो जानता हुआ भी नहीं जानता! और ऐसा पुरुष देखता भी है और फिर भी देखता नहीं, क्योंकि अब देखने की कोई वासना नहीं रही। सुनता है और सुनता नहीं। अब सुनने की कोई वासना नहीं रही। छूता है और छूता नहीं, क्योंकि छूने की अब वासना नहीं रही।

बुद्ध पुरुष लौटकर नहीं देखते। बुद्ध पुरुष की आंखें शून्य वत होती हैं। दर्पण की तरह होती हैं, कोई सामने आया तो तस्वीर बन जाती है, कोई चला गया तो तस्वीर मिट जाती है। फिर दर्पण सूना हो गया। कोई पकड़ नहीं है।

जानाति पश्यन् अपि न पश्यति च - देखता हुआ भी नहीं देखता है और बोलता हुआ भी नहीं बोलता है।

ब्रुवन् अपि न च ब्रूते - और बोलता हुआ भी नहीं बोलता है।

बुद्ध बोले चालीस साल, फिर भी नहीं बोले। महावीर के संबंध में दिगंबर जैनों की धारणा कि महावीर बोले ही नहीं। ज्ञानी बोलकर भी नहीं बोलता है। ऐसी परम दशा में विपरीत मिल जाते हैं। इस परम मुक्तावस्था में जो-जो विपरीत है जगत में, जहां-जहां द्वंद्व है, वह सब समाहित हो जाता है, शांत हो जाता है।

Who but the upright man without desire knows without knowing, sees without seeing and speaks without speaking!

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ के सूत्र ९१ से १०० का सारांश
राजा हो या रंक, जो कामना रहित है वह ही सुशोभित होता है। जिसकी दृश्य वस्तुओं में शुभ और अशुभ बुद्धि समाप्त हो गयी है वह निष्काम है। योगी निष्कपट, सरल और चरित्रवान होता है। उसके लिए स्वच्छंदता क्या, संकोच क्या और तत्त्व विचार भी क्या? जो अपने स्वरूप में विश्राम करके तृप्त है, आशा रहित है, दुःख रहित है, वह अपने अन्तःकरण में जिस आनंद का अनुभव करता है वह कैसे किसी को बताया जा सकता है? धीर पुरुष पद-पद पर तृप्त रहता है। वह सोकर भी नहीं सोता, वह स्वप्न देखकर भी नहीं देखता और जाग्रत रहने पर भी नहीं जगता।

धीर पुरुष चिन्ता-वान होने पर भी चिंतारहित होता है, इन्द्रिय युक्त होने पर भी इन्द्रिय रहित होता है, बुद्धि युक्त होने पर भी बुद्धि रहित होता है और अहंकार सहित होने पर भी अहंकार रहित होता है। धीर पुरुष न सुखी होता है और न दुखी, न विरक्त होता है और न अनुरक्त। वह न मुमुक्षु है और न मुक्त। वह कुछ नहीं है, कुछ नहीं है।

धीर पुरुष विक्षेप में विक्षिप्त नहीं होता, समाधि में समाधिस्थ नहीं होता। उसकी लौकिक जड़ता में वह जड़ नहीं है और पांडित्य में पंडित नहीं है। धीर पुरुष सभी स्थितियों में अपने स्वरूप में स्थित रहता है। कर्तव्य रहित होने से शांत होता है। सदा समान रहता है। तृष्णा रहित होने के कारण वह क्या किया और क्या नहीं - इन बातों का स्मरण नहीं करता।

वंदना करने से वह प्रसन्न नहीं होता, निंदा करने से क्रोधित नहीं होता। मृत्यु से उद्वेग नहीं करता और जीवन का अभिनन्दन नहीं करता। शांत बुद्धि वाला धीर न तो जनसमूह की ओर दौड़ता है और न वन की ओर। वह जहाँ जिस स्थिति में होता है, वहां ही सम चित्त से आसीन रहता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९१
इस अपूर्व संवाद का अंतिम चरण करीब आने लगा। अष्टावक्र के आज के सूत्र आखिरी सूत्र होंगे। बाद में थोड़े सूत्र और हैं, वे सूत्र जनक के हैं। गुरु ने सब कह दिया जो कहा जा सकता था और जो नहीं कहा जा सकता था। जिसे बताया जा सकता था और जिसे बताने का कोई उपाय नहीं था। उस तरफ भी इशारा कर दिया जिस तरफ इशारे हो सकते थे और उस तरफ भी इशारा कर दिया जिस तरफ कोई इशारा न कभी हुआ है, न हो सकता है।

आज चरम शिखर है अष्टावक्र के वचनों का, आखिरी बात। और यह अष्टावक्र की ही आखिरी बात नहीं, यह समस्त ज्ञानियों की आखिरी बात है। इसके पार बात नहीं जाती। इसके पार शब्द और नहीं उड़ पाते हैं। यह उनकी सीमा आ गयी। इसके पार भी आकाश है, इसके पार भी अनंत है--वस्तुतः इसी के बाद ही असली शुरू होता है--लेकिन यहां तक शब्द भी ले आते हैं। यहां तक शब्द की सवारी हो सकती है, शब्द के रथों पर बैठकर यात्रा हो सकती है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९१
भिक्षुः वा भू-पतिः वा अपि यः निष्कामः स शोभते ।
भावेषु गलिता यस्य शोभना-अशोभना मतिः ॥१८-९१॥

भावेषु गलिता शोभना-अशोभना मतिः यस्य - सब भावों में गलित हुई, श्रेष्ठ - अश्रेष्ठ ( शोभा-अशोभा) बुध्दि जिसकी
तस्मात् निष्कामः यः सः शोभते वा भिक्षुः वा अपि भूपतिः - इसीलिए रहित है जो वह शोभायमान होता है चाहे भिक्षु हो और चाहे राजा हो।

राजा हो या रंक, जो कामना रहित है वह ही सुशोभित होता है। जिसकी दृश्य वस्तुओं में शुभ और अशुभ बुद्धि समाप्त हो गयी है वह निष्काम है।

जिस विद्वान् की उत्तम पदार्थों में इच्छा-बुद्धि नहीं है, और अन-उत्तम पदार्थों में दोष-बुद्धि नहीं है, ऐसा जो निष्काम है, वह चाहे भिक्षुक हो, अथवा राजा हो, संसार में वही शोभा को प्राप्त होता है। जनक और श्रीराम जैसे निष्काम राजा और जड़-भरत, दत्तात्रेय और याज्ञवल्क्य आदि विरक्त पुरुष जिनके शुद्ध चरित्र हस्तामलकवत् (ऐसी चीज जो हाथ में रखे आँवले की तरह स्पष्ट हो) सबकी दृष्टि में दिखाई दे रहे हैं।

जड़भरत, पूर्वजन्म में स्वायंभुव वंशी ऋषभ देव के पुत्र थे। मृग के छौने में तन्मय हो जाने के कारण इनका ज्ञान अवरुद्ध हो गया था और वे जड़-वत् हो गए थे जिससे ये जड़भरत कहलाए। (विष्णु पुराण, भागवत पुराण, और आदि पुराण जैन ग्रन्थ)

न तो अब ऐसी दशा में कुछ शोभन है, और न कुछ अशोभन। न तो कुछ शिष्ट है और न कुछ अशिष्ट है। न शुभ, न अशुभ। न करने योग्य, न ना करने योग्य। गये द्वंद्व, गये द्वैत, गये वे भेद पुराने कि यह बुरा और यह भला, सब गये भेद, अब तो अभेद ही बचा। और ध्यान करना, अभेद से जो जन्मे वही शोभायुक्त है।

जीवन की सारी व्यवस्था को द्वंद्व में ही बांटा गया है, स्वर्ग-नर्क। स्वर्ग-नरक के परे है मोक्ष। सुख-दुख, के परे है आनंद। दुर्जन-सज्जन, से परे है, जीवनमुक्त। साधु-असाधु, के परे है संत। साधु का अर्थ संत नहीं होता। साधु का अर्थ है, जो असाधु के विपरीत। और संत का अर्थ होता है, जहां साधु-असाधु दोनों के पार हो गया। बुरे और भले तो एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। जहां पूरा सिक्का ही छोड़ दिया, वहीं सरलता।
May he be a beggar or a king, he indeed excels who is unattached and whose view of existent things has been freed from the sense of good and evil.

Mahopaniṣad also declares this fact of the spiritual life:
यैरेव जायते रागो मूर्खस्याधिकतां गतैः। तैरेव भागैः प्राज्ञस्य विराग उपजायते॥
'जो वस्तुएँ मूर्ख मन में इच्छाएँ और वासनाएँ बढ़ाती हैं, वही भोग की वस्तुएँ बुद्धिमान व्यक्ति को पूर्ण वैराग्य प्रदान करती हैं। (महोपिनषत् - ५.१६९)

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९२
क्व स्वाच्छन्द्यं क्व संकोचः क्व वा तत्त्व विनिश्चयः।
निर्व्याज-आर्जव-भूतस्य चरितार्थस्य योगिनः ॥१८-९२॥

निर्व्याज-आर्जव-भूतस्य च चरितार्थस्य योगिनः - निस्वार्थ या निष्कपट और सरल रूप और यथोचित योगी को,
क्वः स्वाच्छन्द्यम् क्व संकोच: वा, तत्त्व विनिश्चयः - कहाँ स्वतंत्रता है, कहाँ संकोच है अथवा कहाँ तत्त्व का निश्चय है।

योगी निष्कपट, सरल और चरित्रवान होता है। उसके लिए स्वच्छंदता क्या, संकोच क्या और तत्त्व विचार भी क्या?

जो निष्कपट योगी है, कोमल स्वभाव वाला है, आत्म-निष्ठान वाला है, पूर्णार्थी है, स्वेच्छा-पूर्वक आचार वाला है, उसको संकोच कहाँ है ? और वृत्त्यादि संचरण कहाँ है? उसको कर्तृत्व कहाँ है? कहीं नहीं है; क्योंकि पदार्थों में उसका अध्यास नहीं है।

'निष्कपट, सरल और कृतार्थ योगी को कहां स्वच्छंदता है, कहां संकोच है और कहां तत्व का निश्चय है?'

ऐसी दशा है योगी की अंतिम दशा जहां इतनी निष्कपटता हो गयी कि अब बुरे-भले में भी भेद नहीं होता। शुभ-अशुभ भी अब भिन्न नहीं मालूम होते।

अष्टावक्र अब तक उन्होंने स्वच्छंदता का ही गीत गया, अब कहते हैं, स्वच्छंदता भी कहां! स्वच्छंदता भी तो तभी तक है जब तक हमें दूसरे का और अपने का भेद है, फासला है! मैं और तू का भेद है, तो परतंत्रता और स्वतंत्रता। पर के अधिकार में रहे तो परतंत्रता, स्व के अधिकार में रहे तो स्वतंत्रता। दूसरे का छंद गाया तो परछंद और अपना छंद गुनगुनाया तो स्वच्छंद। लेकिन अब अपना-पराया भी कहां!

अब उन्होंने अब तक की धारणा को भी खंडित किया। यही श्रुति कहती है - नेति-नेति। यह भी नहीं, यह भी नहीं, यह भी नहीं। अंततः सबको निषेध कर देना है, ताकि वही बच रहे जिसका निषेध न हो सके। वही है परम, वही है सत्य।

अब तत्व का निश्चय कहां! अनिश्चय गया, निश्चय गया।

निर्व्याज-आर्जव-भूतस्य - अब जिसके मन में कोई कपट, कोई द्वंद्व, कोई चाल, कोई हिसाब, कोई गणित न रहा-- निर्व्याज, आर्जव--जो सीधी रेखा जैसा सरल हो गया। इरछा-तिरछापन न रहा।

निर्व्याज - कुटिलता या छल-कपट से रहित, आजर्व - सरल

चरित-अर्थस्य योगिनः - और जिसके जीवन में अंतस आचरण बन गया। जैसा भीतर, वैसा बाहर; जैसा बाहर, वैसा भीतर; यह बाहर-भीतर की बात भी गयी, अब न कुछ बाहर, न कुछ भीतर, अब एक ही बचा।

एक साधु अपने हाथ में दो ऊंचे डंडे लेकर मोक्ष-महल की ऊपरी मंजिल पर चढ़ने का प्रयास कर रहा है। लेकिन हार-हार जाता है, गिर-गिर जाता है। तब पास खड़े एक बुजुर्ग कहा कि तुम यह कर क्या रहे हो! तो उस साधु ने कहा, मेरे पास सम्यक-ज्ञान और सम्यक-दर्शन के दो डंडे हैं, मैं इनके सहारे मोक्ष-महल की ऊपरी

मंजिल पर पहुंचना चाहता हूं। उस बुजुर्ग ने कहा, सम्यक-ज्ञान और सम्यक-दर्शन के इन दो खड़े डंडों में सम्यक-चारित्र्य की आड़ी सीढ़ियां लगा सको तो बात हो!

अष्टावक्र कहते हैं अभी तक तुमने जाना, सुना, समझा, लेकिन जीया नहीं। और बिना जीये कोई सीढ़ी थोड़े ही बनती है। विचार से थोड़े ही कोई यात्रा होती है। मात्र विचार से थोड़े ही कोई यात्रा होती है, अस्तित्व होना चाहिए। अस्तित्व वान होना चाहिए। जो अंतस में है, वह आचरण में। जो बाहर है वह भीतर, जो भीतर है वह बाहर। काश, तुम सम्यक-चारित्र्य की आड़ी डंडियां इन दो डंडों के बीच में लगा सको तो सीढ़ी बन जाए! सम्यक-ज्ञान और सम्यक-दर्शन के दो खड़े डंडों में सम्यक-चारित्र्य की आड़ी सीढ़ियां लगाने से नसैनी तैयार हो सकती है। और फिर एक-एक कदम उठाकर तुम उस परम मंजिल को भी पा सकते हो।

There is neither dissolute behaviour nor virtue, nor even discrimination of the truth for the sage who has reached the goal and is the very embodiment of guileless sincerity.

For the yogin, who has attained his fulfilment and who is an embodiment of guileless sincerity, where is licentiousness? Where is restraint? Where is determination of the truth of the Self?

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९३
आत्म-विश्रान्ति-तृप्तेन निराशेन गतार्तिना ।
अन्तः यत् अनुभूयेत तत् कथं कस्य कथ्यते ॥१८-९३॥

आत्म विश्रान्ति तृप्तेन च निराशेन गत अर्तिना - अपनी आत्मा में विश्राम कर तृप्त हुए और आशा रहित होते हुए ज्ञानी के,

अन्तः यत् अनुभूयेत तत् कस्य कथम् कथ्यते - अन्तरतम में जो अनुभव होता है सो किस अधिकारी के प्रति कैसे कहा जाय?

जो अपने स्वरूप में विश्राम करके तृप्त है, आशा रहित है, दुःख रहित है, वह अपने अन्तःकरण में जिस आनंद का अनुभव करता है वह कैसे किसी को बताया जा सकता है! क्योंकि उसके तुल्य दूसरा कोई आनन्द उसको नहीं मिलता है।

'गूंगे के गुड' की तरह ज्ञानवान का आनंद भी स्व-संवेद्य है; वह वाणी द्वारा कहा नहीं जा सकता है।

'गूंगे के गुड' - गूंगे से पूछो की गुड का स्वाद कैसा था? वह सिर्फ गरदन हिला कर ही बता सकता है मगर कुछ कह नहीं सकता।

आत्म-विश्रान्ति-तृप्तेन - 'आत्मा में विश्राम कर तृप्त हुए और निस्पृह और शोक रहित पुरुष के अंतस में जो अनुभव होता है, उसे किसको और कैसे कहा जाए!'

जो अपनी आत्मा में विश्राम को उपलब्ध हो गया, जो पहुंच गया अपने भीतर, जो चैतन्य के क्षीर सागर में हो गया, विष्णु बनकर लेट गया अंतस के क्षीर सागर में, जो विश्राम को उपलब्ध हो गया है...और वहीं है तृप्ति--उसी विश्रांति में, उसी विराम में; उसी विराम में है आनंद, परितोष।

निराशेन गत अर्तिना - और जो अब बाहर की सब स्पृहा से, सब आशाओं से मुक्त हो गया।
अन्तः यत् अनुभूयेत - अब उसके भीतर ऐसे-ऐसे अनुभव होंगे, ऐसे-ऐसे अनुभव के द्वार खुलेंगे, ऐसा गीत बजेगा, ऐसा नाद उठेगा...।
तत् कस्य कथम् कथ्यते - कहो तो कैसे! और कहो तो किससे कहो! कोई पात्र नहीं मिलता।

तो अष्टावक्र कहते हैं, आत्म-विश्रान्ति-तृप्तेन - हो जाता है तृप्त आत्मा में विश्रांति को पाकर।
निराशेन गत अर्तिना - सब संसार की आशा से मुक्त, स्पृहा से मुक्त, शोक से रहित, पर बड़ी अड़चन होती है। एक अड़चन होती है ज्ञानी को भी, एक अड़चन ही होती है बस कि अब जो मिला है इसे कैसे बांटे? अब जो पा लिया, उसे कैसे फैलाएं? कैसे निवेदन करें? जो अंधेरे में भटक रहे हैं, उन्हें यह प्रकाश की खबर कैसे पहुंचाएं?

अन्तः यत् अनुभूयेत  - इतने भीतर का अनुभव कैसे बाहर लाएं।

तत् कस्य कथम् कथ्यते - किससे कहें? वे कान कहां जो सुनेंगे।

How can one describe what is experienced within by one desireless and free from pain, and content to rest in himself - and of whom?

How and to whom can be described, the inner experience of one who is desireless, who transcends all his sorrows and who is contented with his repose in the Self?

The Upanishads themselves despair in their inability to express this transcendental nature of the supreme Reality. In utter despair the ṛṣi cries out in Taittiriya - Upanishad: ‘From where the mind along with speech returns, disappointed’ (Taittiriya Upanishad 2.9 40).

Whence speech returns along with mind without reaching it, - the knower of that bliss of Brahman fears naught. Such (thoughts)

certainly never distress him that why he did not do the right, and why he did what is sinful. He who thus knows them fosters his self; verily, he fosters the self who knows these two in this way.

The Truth transcends the mind and other equipments and, therefore, these equipments are of no use in the 'perceptions' of the Self. The Self realised Master, liberated from the vehicles of matter, on awakening to the pure Consciousness becomes the Self, says Mundaka Upanishad-3.2.9. - स यो ह वै तत् परमं ब्रह्म वेद 'Knower of the Brahman becomes the Brahman' - He who knows the Supreme Brahman verily becomes Brahman.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९४ १०० तक के सूत्र एक शानदार गीतात्मक अभिव्यक्ति है जो मनुष्य के बौद्धिक निर्णय और उसकी काव्यात्मक भावना की अक्षमता को व्यक्त करती है, जो उस महिमा और भव्यता को समझने और समझने में असमर्थ है जो आत्म-साक्षात्कार प्राप्त व्यक्ति है। वास्तव में, इस भावपूर्ण अध्याय को 'लक्ष्य' कहना सबसे उपयुक्त है, जिसमें हमें सैकड़ों सुंदर और सटीक संकेत मिलते हैं, जिनमें से प्रत्येक जीवन में मुक्त व्यक्ति की अद्वितीय सुंदरता और अवर्णनीय महिमा की ओर इशारा करता है।

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९४
सुप्तः अपि न सुषुप्तौ च स्वप्ने अपि शयितः न च ।
जागरे अपि न जागर्ति धीरः तृप्तः पदे पदे ॥१८-९४॥

धीरः सुषुप्तौ सुप्तः च स्वप्ने अपि न शयितः - ज्ञानी सुषुप्ति में सुप्त-वान् है, और स्वप्न में भी नहीं सोया हुआ है.

च जागरे अपि न जागर्ति, अतएव सः पदे-पदे तृप्तः - और जाग्रत में भी नहीं जागता है इसीलिए वह क्षण-क्षण में तृप्त है।

धीर पुरुष पद-पद पर तृप्त रहता है। वह सोकर भी नहीं सोता, वह स्वप्न देखकर भी नहीं देखता और जाग्रत रहने पर भी नहीं जगता।

जीवनमुक्त विद्वान् सुषुप्ति के होने पर भी सुषुप्ति वाला नहीं होता है। और स्वप्न अवस्था के प्राप्त होने पर भी वह स्वप्न अवस्था वाला नहीं होता है। जाग्रत् अवस्थाओं में जागता हुआ भी वह जागता नहीं है। क्योंकि तीनों अवस्थाओं वाली जो बुद्धि है; उसका वह साक्षी होकर उससे पृथक है।

'जो सुषुप्ति में भी नहीं सुप्त है और जो स्वप्न में भी नहीं स्वप्नाया; और जो जाग्रत में भी नहीं जागा हुआ है, वह धीर पुरुष क्षण-क्षण तृप्त है।'

अष्टावक्र यह कह रहे हैं कि ऐसी भी गहरी समझ है जहां स्वप्न ही नहीं समझ लिये जाते, सुषुप्ति भी समझ ली जाती है।

सुषुप्ति और गहरी है। पहले जागृति--दिन का व्यवसाय, आचरण, व्यवहार; फिर स्वप्न का व्यवसाय, आचरण, व्यवहार; फिर इसके नीचे सुषुप्ति है, जहां स्वप्न भी नहीं रहा। न बाहर की दुनिया रही न भीतर की दुनिया रही, तुम अपने में बिलकुल बंद हो गये। द्वार-दरवाजे बंद करके तुम बीज की तरह हो गये। कोई अंकुरण न उठा--कोई विचार नहीं, कोई तरंग नहीं। यह सुषुप्ति।

और इससे भी एक गहरी दशा है जिसको तुरीय कहा है। जहां तुम इस भीतर की अपूर्व शांत, एकांत दशा में जाग्रत हो गये। सोए-सोए जग गये, सोए में जग गये। शरीर सोया रहा, मन सोया रहा और चैतन्य जग गया। इसको चौथी अवस्था कहा।

तुरीय को जो उपलब्ध हो गया, चौथी अवस्था जिसने पा ली, जिसने अपनी असली अवस्था पा ली, स्वभाव पा लिया, ऐसा व्यक्ति सुषुप्ति में भी सुप्त नहीं है। वह सोया भी है और जागा भी है। बाहर से देखोगे तो सोया है। उसके भीतर से देखो तो पाओगे जागा है। इसीलिए तो कृष्ण कहते हैं: 'या निशा सर्वभूतानाम् तस्याम् जागर्ति संयमी।' सब जहां सोए, सबके लिए तो निशा है, अंधेरी रात है, वहां भी संयमी जागा हुआ है।

'जो सुषुप्ति में भी नहीं सुप्त है और जो स्वप्न में भी नहीं स्वप्नाया है, जाग्रत में भी नहीं जागा हुआ है, वह धीर पुरुष क्षण-क्षण तृप्त है।'

अब न तो सोने में सोना है, न सपने में सपना है, न जागने में जागना है, क्योंकि अब तो एक नया स्वर उसके भीतर उठ गया है--तुरीय का, चौथे का। अब तो हर हालत में वह चौथा है। बाहर कुछ भी होता रहे, भीतर वह चौथा है।

यह जो चौथा तल है, उस चौथे तल के लिए अष्टावक्र कहते हैं--
सुप्तो अपि न सुषुप्तौ - सोए तो भी ज्ञानी सोया नहीं, एक दीया जलता, एक दीया अहर्निश जलता, अखंड जलता।
स्वप्ने अपि शयितो न च - देखे स्वप्न, तो भी जानता कि मैं देखने वाला हूं, देखा गया नहीं।
जागरे अपि न जागर्ति - जागकर भी जागा हुआ नहीं होता, क्योंकि वह तो महा रूप से जागा हुआ है।
धीर स्तृप्तः पदे पदे - और ऐसी जो चित्त की, चैतन्य की दशा है, वह पद-पद पर परम तृप्ति से भरी है।

ऐसा धीर पुरुष क्षण-क्षण तृप्त है। क्यों? अब अतृप्ति का कोई उपाय ही न रहा। अतृप्ति आती है तादात्म्य से। या तो बंध जाओ जागृति से, या बंध जाओ स्वप्न से, या बंध जाओ सुषुप्ति से। जहां बंधे, वहां संकट है। जहां बंधे, वहां गांठ पड़ी।

जहां गांठ पड़ी, वहां पीड़ा है। जहां पीड़ा, वहां संताप, चिंता और सारा नर्क पीछे चला आता है। गांठ ही नहीं पड़ती ऐसे आदमी को। वह हर जगह से अछूता निकल जाता है।

The wise one is not asleep, even when in deep sleep. He is not lying down, even when dreaming. He is not awake, even in his waking state. He is contented under all conditions.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९५
ज्ञः सचिन्तोऽपि निश्चिन्तः सा इन्द्रियः अपि निरिन्द्रियः ।
सुबुद्धिः अपि निर्बुद्धिः साहङ्कारः अनहङ्कृतिः ॥१८-९५॥

ज्ञः सचिन्तः अपि निश्चिन्तः सेन्द्रियः अपि, निरिन्द्रियः - ज्ञानी चिंता-सहित याने चिंतित होते हुए भी चिंता रहित है, इन्द्रियाँ सहित भी इन्द्रियों के कर्म रहित है, सबुद्धिः अपि निर्बुद्धिः साहंकारः अनहंकृतिः - बुध्दि सहित भी बुध्दि रहित है, अहंकार होने पर भी अहंकार रहित है।

धीर पुरुष चिन्ता-वान होने पर भी चिंता-रहित होता है, इन्द्रिय युक्त होने पर भी इन्द्रिय रहित होता है, बुद्धि युक्त होने पर भी बुद्धि रहित होता है और अहंकार सहित होने पर भी अहंकार रहित होता है।

ज्ञानवान् जीवनमुक्त लोगों की दृष्टि में चिन्ता-युक्त प्रतीत होता है, परन्तु वास्तव में वह चिन्ता-रहित है। लोक-दृष्टि से वह इन्द्रियों के सहित है, वास्तव में वह निरिन्द्रिय है। लोगों की दृष्टि में वह बुद्धि-युक्त प्रतीत होता है। वास्तव में वह बुद्धि-रहित है। लोगों की दृष्टि में अहंकार के सहित है, वास्तव में वह अहंकार-रहित है। क्योंकि सर्वत्र ही उसकी आत्म-दृष्टि है। जो अपने आपमें आनन्द है, वह और किसी में देखता नहीं है।

भगवद गीता अध्याय ३ श्लोक २८ में श्रीकृष्ण कहते हैं -
तत्त्ववित्तु महाबाहो - हे महाबाहो अर्जुन! गुण कर्म विभागयो को तत्व से जानता है, वह जनता है कि गुणा गुणेषु वर्तन्त - गुण ही गुण को बरतते हैं (इन्द्रियां ही इन्द्रियों को बरतती हैं - बिना मन-बुद्धि को संज्ञान में लिए हुए) और इति मत्वा न सज्जते - इस प्रकार मान कर इसमें आसक्त नहीं होता (कर्तापन का भाव मन में नहीं लाता)

गीता अध्याय २ श्लोक ६४ में यही बात भगवान श्रीकृष्ण ने कही थी कि तत्व ज्ञान से अधीन किये हुए अन्तःकरण वाला साधक अपने वश में की हुई राग-द्वेष से रहित इन्द्रियों द्वारा विषयों में विचरण करता हुआ भी उसमें लीन न होता है।

‘ज्ञानी चिंता सहित भी चिंता रहित है, इंद्रिय सहित भी इंद्रिय रहित है, बुद्धि सहित भी बुद्धि रहित है और अहंकार सहित भी निरहंकारी है।’

ज्ञानी की भी इंद्रियां हैं। आंख है। लेकिन ज्ञानी यह जानता है कि आंख देखती नहीं, देखता कोई और है। कान हैं। लेकिन ज्ञानी जानता है कान सुनता नहीं, सुनता कोई और है। कान तो खिड़की है, जिस पर भीतर का सुनने वाला बैठा है। आंख तो खिड़की है, जिस पर भीतर झांकने वाला बैठा है। तब सारी इंद्रियां द्वार हो जाती हैं। द्वार की तरह इंद्रियां सुंदर हैं। लेकिन जब भीतर का मालिक इंद्रियों में खो जाता है और जो द्वार होने चाहिए, वे दीवार हो जाती हैं। मालिक भीतर बैठा है। भीतर, बहुत गहरे भीतर बैठा है, जहां इंद्रियों की कोई पहुंच नहीं है। जहां तुम आंख से देखना चाहो तो देख न सकोगे, क्योंकि इंद्रियों के पीछे बैठा है मालिक। इंद्रियां बाहर देखती हैं, मालिक भीतर है।
गीता अध्याय ५ श्लोक १३ - नवद्वारे पुरे सर्वकर्माणि मनसा संन्यस्य - नौ द्वार वाले शरीर रूपी नगर में, सम्पूर्ण कर्मों का विवेक पूर्वक मन से त्याग करके देह का स्वामी सुख पूर्वक रहता है।

अन्तःकरण जिसके वश में है, ऐसा सांख्य योग का आचरण करने वाला पुरुष न करता हुआ और न करवाता हुआ ही नौ द्वारों वाले शरीर रूप घर में सब कर्मों को मन से त्यागकर परमात्मा के स्वरूप में स्थित रहता है।

कठोपनिषद अध्याय २, वल्लरी २, श्लोक १
पुरम् एकादशद्वारम् अजस्य अवक्रचतेसः। अनुष्ठाय न शोचति विमुक्त: च विमुच्यते।
अवक्रचतेसः अजस्य - सरल विशुद्ध् ज्ञान स्वरूप्, अजन्मा परमेश्वर का
एकादशद्वारम् पुरम् - ग्यारह द्वारों वाला नगर यह मनुष्य शरीर है। (दो आँखें, दो कान, दो नासिका के छिद्र, एक मुख, ब्रह्मरन्घ्र, नाभि, गुदा और शिश्र)
अनुष्ठाय न शोचति इसमें रहते हुए ही परमेश्वर का ध्यान आदि साधन करके मनुष्य कभी शोक नहीं करता ;
च विमुक्त: विमुच्यते। - अपितु जीवनमुक्त होकर, मरने के बाद विदेह-मुक्त हो जाता है।

बुद्धि सहित भी बुद्धि रहित है।'

ज्ञानी कोई मूढ़ नहीं है। जब जरूरत होती है, बुद्धि का उपयोग करता है, जैसे जरूरत होती है तो पैर का उपयोग करता है। जब जरूरत होती है, तर्क का उपयोग करता है। जब जरूरत होती है तो ज्ञानी विवाद कर सकता है। वस्तुतः ज्ञानी ही विवाद कर सकता है। क्योंकि बुद्धि एक उपकरण मात्र है। और वह मालिक की तरह बुद्धि को अपने हाथ में खेल की तरह, खिलौने की तरह उपयोग कर लेता है।
अहंकार सहित भी निर-अहंकारी।'
बुद्ध पुरुष कार्य-कारण के नियमों में बाधा नहीं बनते। अनवरोध। जो होता है, होने देता है। तो किसी क्षण में अगर जरूरत हो, तो ज्ञानी अहंकार का भी उपयोग करता है। और किसी क्षण में जरूरत हो तो विनम्रता का भी उपयोग करता है।

लेकिन हर हाल, जो भी ज्ञानी से होता है, ज्ञानी उसके बाहर बना रहता है। चाहे नींद हो, चाहे चिंता हो, चाहे इंद्रियां हों, चाहे बुद्धि-विचार हो और चाहे अहंकार हो। ज्ञानी किसी भी कृत्य में नहीं समाता।

The seer is without thoughts even when thinking, without senses among the senses, without understanding even in understanding and without a sense of responsibility even in the ego.

The Man of Wisdom is devoid of thoughts even when he thinks. He is devoid of sense organs even though he possesses them. He is devoid of intelligence even though endowed with an intellect. He is devoid of egoism even though he possesses an ego.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९६
न सुखी न च वा दुःखी न विरक्तो न संगवान्।
न मुमुक्षुर्न वा मुक्ता न किंचिन्न्न च किंचन॥१८- ९६॥

ज्ञानी न सुखी, न च वा दुःखी - ज्ञानी न सुखी है और न वह दुखी है,
न विरक्तः न संगवान् - न विरक्त है और न ही संग-वान है (आसक्ति)
न मुमुक्षुः न वा मुक्तः - न मुमुक्षु है और न ही वह मुक्त है
न किञ्चित् न च किञ्चन - न उसके पास कुछ है और न ही वह किंचन है।

धीर पुरुष न सुखी होता है और न दुखी, न विरक्त होता है और न अनुरक्त। वह न मुमुक्षु है और न मुक्त। वह कुछ नहीं है, कुछ नहीं है।

जीवनमुक्त ज्ञानी लोक दृष्टि से तो वह विषय-भोगों द्वारा बड़ा सुखी प्रतीत होता है, परन्तु वास्तव में वह विषय जन्य सुख से रहित है और फिर लोक - दृष्टि से

शारीरिकादिक रोग करके दुःखी भी प्रतीत होता है, परन्तु आत्म दृष्टि से वह रोगादिकों से रहित ही है। क्योंकि अन्तःकरणादिकों के साथ उसका अध्यास नहीं रहा है।

'ज्ञानी न सुखी है और न दुखी; न विरक्त है और न संगवान है; न मुमुक्षु है, न मुक्त है; न कुछ है और न ना-कुछ है; न यह है और न वह है।'

'न कुछ है और न ना-कुछ है।'

न तो ऐसा कह सकते--ऐसा है और न ऐसा कह सकते कि ऐसा नहीं है। यह तो कृत्यों का विभाजन होगा। ज्ञानी न सुखी, न दुखी। क्योंकि सुख-दुख भी भोक्ता बनने से होते हैं। तुमने किसी अनुभव से अपने को जोड़ लिया--लगाव से जोड़ लिया तो सुख, न जुड़ना चाहा था और जोड़ना पड़ा तो दुख--लेकिन जोड़ हर हालत में घटता है। ज्ञानी अपने को तोड़ लिया है। जो होता, होता; जो नहीं होता, नहीं होता।

'न विरक्त है, न संगवान है।'

ज्ञानी न तो किसी के साथ है और न अलग है। ज्ञानी भीड़ में भी अकेला है। और अकेले में भी सारा अस्तित्व उसमें समाया हुआ है।

'न मुमुक्षु है, न मुक्त है।'

न तो खोज रहा है, न यह कह सकता कि खोज लिया। क्योंकि जब तुम जानोगे तब तुम पाओगे, जो तुमने पाया उसे कभी खोया ही नहीं था। इसलिए खोज लिया, यह बात फिजूल है। न तो ज्ञानी खोज रहा है और न यह कह सकता है कि मैंने खोज लिया। ज्ञानी तो इतना ही कह सकता है कि जो था, है। जो था, सदा था। मैं

भूल गया था कभी, फिर कभी मैं जाग गया और मैंने देख लिया, मगर खोया कभी भी नहीं था।

'न कुछ है, न यह, न वह।'
ज्ञानी के लिए कोई परिभाषा में बांधना संभव नहीं है।

The wise one is neither happy nor miserable, neither attached nor unattached, neither Liberated nor an aspirant for Liberation, he is neither this nor that.

From the spiritual level we can define one person as Liberated and another one, who is a serious student, as one aspiring to get himself liberated. A Man of Perfection is neither Liberated nor is he an aspirant for Liberation, because he has 'awakened' to the Supreme and from his new heights of wisdom, he looks back to realize, that never was he ever in bondage and, so has never been liberated! Having awakened from the dream, will you strive to escape the prison in which you were, during the dream?

In short, nothing can be predicated of the Master, who has become one with the Self: 'He is neither this nor that' (न किञ्चित् न च किञ्चन).

Yogavasistha - 5.54.53, 'When the mind leaves perceptions and delusions, ignorance and illusions, it comes immediately to rest in some inexplicable and unique state'

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९७
विक्षेपेऽपि न विक्षिप्तः समाधौ न समाधिमान्।
जाड्येऽपि न जडो धन्यः पाण्डित्येऽपि न पण्डितः ॥१८-९७॥

धन्यः विक्षेपे अपि न विक्षिप्तः - ज्ञानी विक्षेप में भी विक्षिप्त नहीं होता,
समाधौ न समाधिमान् - समाधि में भी समधिवान याने समाधिस्थ नहीं है,
जाड्यो अपि न जडः - जड़ता में भी वह जड़ नहीं है,
पाण्डित्ये अपि न पण्डितः - पंडिताई में भी पंडित नहीं है।

धीर पुरुष विक्षेप में विक्षिप्त नहीं होता, समाधि में समाधिस्थ नहीं होता। उसकी लौकिक जड़ता में वह जड़ नहीं है और पांडित्य में पंडित नहीं है।

संसार में ज्ञानवान् पुरुष धन्य है क्योंकि लोक - दृष्टि द्वारा उसको विक्षेप होने पर भी वह विक्षिप्त नहीं होता है। क्योंकि उसको स्व-प्रकाश आत्मा का अनुभव हो रहा है, और लोक- दृष्टि करके वह समाधि में भी स्थित है । परन्तु वास्तव में वह समाधि में स्थित भी नहीं है। फिर वह लोक-दृष्टि द्वारा जड़ प्रतीत होता है, क्योंकि जड़ की तरह वह विचरता है। परन्तु वास्तव में वह आत्म-दृष्टि होने से जड़ नहीं है।

फिर वह लोक- दृष्टि करके पंडित प्रतीत होता है, परन्तु वह पंडित भी नहीं है, क्योंकि उसको अभिमान नहीं है, इन्हीं हेतुओं से वह जीवनमुक्त धन्य हैं।

'धन्य पुरुष विक्षेप में भी विक्षिप्त नहीं हैं, समाधि में भी समाधिस्थ नहीं हैं, जड़ता में भी जड़ नहीं हैं और पांडित्य में भी पंडित नहीं हैं।'

इसलिए कभी अगर कोई ज्ञानी पंडित जैसा मालूम पड़े तो पंडित मत सोच लेना। क्योंकि ज्ञानी कभी पंडित नहीं है। पांडित्य का उपयोग कर सकता, लेकिन पंडित

नहीं होता। और कभी तुम्हें ज्ञानी जड़ भरत की तरह मिल जाए, तो भी तुम जड़ मत समझ लेना। जड़ता भी घट रही तो घट रही। लेकिन ज्ञानी पीछे पार खड़ा है। ज्ञानी हर स्थिति में बाहर है।

A man with tranquil mind does not get distracted by disturbances, in meditation he does not meditate. A blessed man neither gains stupidity by his worldly acts, nor does he get wisdom.

The blessed one is not distracted even in distraction. He is not in meditation even in samadhi. He is not dull even in a state of dullness. And he is not learned, even though possessed of learning.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९८
मुक्तः यथा स्थिति-स्वस्थः कृत-कर्तव्य-निर्वृतः ।
समः सर्वत्र वैतृष्ण्यान्न स्मरति अकृतं कृतम् ॥१८-९८॥

मुक्त: यथा स्थिति स्वस्थः कृत कर्तव्य निर्वृतिः- ज्ञानी कर्मानुसार यथा-प्राप्ति वस्तु में स्वस्थ चित्त वाला है, किये हुए और करने योग्य कर्म में भी संतोष-वान है।
समः सर्वत्र वैतृष्णात् न स्मरति अकृतम् कृतम् - सर्वत्र सम भाव है और तृष्णा के अभाव से नहीं किये हुए और किये हुए कर्म को भी स्मरण नहीं करता है।

धीर पुरुष सभी स्थितियों में अपने स्वरूप में स्थित रहता है। कर्तव्य रहित होने से शांत होता है। सदा समान रहता है। तृष्णा रहित होने के कारण वह क्या किया और क्या नहीं - इन बातों का स्मरण नहीं करता।

जीवनमुक्त को प्रारब्ध के वश से जैसी स्थिति प्राप्त होती है, उसी में स्वस्थ चित्त वाला ही वह रहता है। वह उद्‌वेग को कदापि नहीं प्राप्त होता है, और पूर्व किए हुए तथा आगे करनेवाले दोनों कर्मों में संतुष्ट चित्त ही रहता है, क्योंकि उसमें हठ अर्थात्‌ आग्रह किसी प्रकार का भी नहीं है, इसी वास्ते वह किए हुए और न किए हुए कर्मों का स्मरण भी नहीं करता है।

मुक्तः यथा स्थिति-स्वस्थः...जैसी स्थिति है, जो है, जैसा है, वैसा ही प्रसन्न है। रत्ती भर अन्यथा की मांग नहीं है। और किसी तरह हो, ऐसा कोई विचार ही नहीं है। जहां विचार उठा अन्यथा का, वहीं वासना जगी, तृष्णा उठी, चिंता उठी, फिर तुम भटके।

अमीरी तो अमीरी, गरीबी तो गरीबी। महल तो महल, झोपड़ा तो झोपड़ा। सुख तो सुख, दुख तो दुख। सम्मान तो सम्मान, अपमान तो अपमान। जैसा है।

जो हो, उसमें स्वस्थ, प्रसन्न। ऐसे व्यक्ति के जीवन में अशांति कैसे होगी? और फिर ऐसे व्यक्ति को जो किया, नहीं किया, जो हुआ, नहीं हुआ, उसकी याद नहीं आती; जो होना चाहिए, जो करना चाहिए, उसकी योजना नहीं बनती; न कोई अतीत, न कोई भविष्य, ऐसा व्यक्ति वर्तमान में जीता, तथाता में। यह क्षण पर्याप्त है। यह क्षण काफी से ज्यादा है।

A man with tranquil mind remains established in his self. Being without any duty, he is at peace. He is always the same. As, he is without greed, he does not recall what he has done or not done.

The Liberated one, who abides in the Self under all conditions, is released from the idea of actions and of duty. He is the same

everywhere and due to the absence of desires in him, does not brood over what he has done and what he has not done.

The main idea that has been hammered all through the chapter is again being hinted at, lest the student should overlook its significance. The Man of Perfection has neither the ego sense (I-ness) nor the ego feeling (my-ness). Since he has no ego, he has no sense of action or duty. 'Due to the absence of desires in him' he has no regrets in life. He refuses to look back to remember what he has accomplished in life or not accomplished in life. Neither by commission nor by omission can the mind of the Master ever get disturbed. He never broods over the past or upon the future. He lives in the 'eternal present'. He is a law unto himself, he is unique.

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र ९९
न प्रीयते वन्द्यमानो निन्द्यमानो न कुप्यति।
न एव उद्विजति मरणे जीवने न अभिनन्दति ॥१८-९९॥

ज्ञानी वन्द्यमानः न प्रीयते च निन्द्यमानः न कुप्यतिः - ज्ञानी स्तुति किये जाने पर भी प्रसन्न नहीं होता और निंदा होने पर क्रोध भी नहीं करता,
न एव उद्विजति मरणे जीवने न अभिनन्दति - और मरण के समय भी उद्वेग नहीं होता और जीवन में भी हर्षित नहीं होता है।

वंदना करने से वह प्रसन्न नहीं होता, निंदा करने से क्रोधित नहीं होता। मृत्यु से उद्वेग नहीं करता और जीवन का अभिनन्दन नहीं करता।

जीवनमुक्त ज्ञानी इतर पुरुषों द्वारा स्तुति को प्राप्त हुआ भी हर्ष को नहीं प्राप्त होता है, और इतर पुरुषों द्वारा निन्दा किया हुआ भी क्रोध को नहीं प्राप्त होता है; और मृत्यु के आने पर भी वह भय को भी नहीं प्राप्त होता है। क्योंकि उसकी दृष्टि में आत्मा नित्य है; जन्म-मरण कोई वस्तु नहीं है । उसको अधिक जीने की न इच्छा है, न मरने का शोक है, वह सदा एकरस है।

'मुक्त पुरुष न स्तुति किये जाने पर प्रसन्न होता है और न निंदित होने पर क्रुद्ध होता है। वह न मृत्यु में उद्विग्न होता है, न जीवन में हर्षित होता है।'

नहीं मृत्यु में उसे कोई विरोध है, न जीवन में कोई आग्रह। हर चीज के बाहर खड़ा देखता। जीवन में जीवन के बाहर, मृत्यु में मृत्यु के बाहर। स्तुति जब की जाती, तब सुन लेता। निंदा जब की जाती, तब सुन लेता। निंदा भी तुम करते तुम जानो, स्तुति भी तुम करते तुम जानो। न निंदा उसे डंवा पाती, डुला पाती, कुपित कर पाती न स्तुति उसे प्रफुल्लित कर पाती। उद्विग्नता उसकी चली गयी, जो बाहर खड़ा होने का राज सीख गया।

He is neither pleased when praised nor gets upset when blamed. He is neither afraid of death nor attached to life.

The Liberated in life does not feel pleased when praised nor does he feel annoyed when blamed. He neither rejoices in life nor fears death.

The diction used in this verse is reminiscent of the lingering phrases of the brilliant Bhagavad Gita 2.57 'Who neither rejoices nor hates, his wisdom is firm' न अभिनन्दति न द्वेष्टि, - न तो खुश याने अभिनंदित होता है और न ही उस से घृणा करता है,

अष्टावक्र गीता अध्याय १८ सूत्र १००
न धावति जनाकीर्णं न अरण्यं उपशान्तधीः।
यथा तथा यत्र तत्र सम एव अवतिष्ठते ॥१८-१००॥

यथा तथा उपशान्तधीः न जनाकीर्णम् - शांत बुध्दि वाला पुरुष न तो मनुष्यों से भरे हुए जन समूह की तरफ आकर्षित होता है और न ही वन की तरफ भागता है, च न अरण्यम् धावति परन्तु  यत्र तत्र समः एव न अवतिष्ठते - परन्तु वह कहाँ है, जिस स्थिति में है वहीँ वह समभाव से स्थित रहता है।

शांत बुद्धि वाला धीर न तो जनसमूह की ओर दौड़ता है और न वन की ओर। वह जहाँ जिस स्थिति में होता है, वहां ही सम-चित्त से आसीन रहता है।

हे शिष्य ! जो जीवनमुक्त शान्त चित्त है, वह जनों द्वारा भरे-पुरे देश की भी ओर नहीं दौड़ता है, क्योंकि उसके साथ उसका राग नहीं, और वन की ओर भी पलायन की भावना से नहीं दौड़ता है, क्योंकि मनुष्यों के साथ उसका द्वेष नहीं है, जहाँ तहाँ वन में अथवा नगर में वह स्वस्थ चित्त होकर एकरस ज्यों का त्यों ही रहता है।

'शांत बुद्धिवाला पुरुष न लोगों से भरे नगर की ओर भागता है और न वन की ओर ही। वह सभी स्थिति और सभी स्थान में समभाव से ही स्थित रहता है।'

न धावति जनाकीर्णं...।

जो व्यक्ति ज्ञान को उपलब्ध हुआ, साक्षी को उपलब्ध हुआ, तुरीय का जिसने स्वाद लिया, अब वह भीड़ की तरफ नहीं भागता। भीड़ में क्या रस! दूसरे में तो तभी तक रस मालूम होता है जब तक अपना रस नहीं चखा। दूसरे में तो तभी

तक स्वाद मालूम होता है जब तक स्वयं का स्वाद नहीं लिया। दूसरे में तो हम अपने को डुबाते ही इसीलिए हैं कि अपने में डुबाना आता नहीं। अकेले बैठने में हमें कुछ रस ही नहीं आता। अकेला आदमी बैठा है तो कहता है, बड़ी ऊब लगती है। चलें, कहीं जाएं, किसी से मिलें-जुलें। जिनसे तुम मिलने जा रहे हो उनको भी अकेले में ऊब लग रही है। वे भी उत्सुक हैं कि कोई उनको मिले। अब दो उबाने वाले आदमी मिल गये एक-दूसरे को। अब ये सोचते हैं, बड़ा सुख होगा! ये हो कैसे सकता है, गणित तो थोड़ा समझो।
जो जहां है, जैसा है, अगर वहीं सुखी नहीं है तो फिर कहीं भी सुखी नहीं हो सकता। और जो जहां है, जैसा है, वहीं सुखी है, वह कहीं भी सुखी हो सकता है।

अष्टावक्र कहते, 'शांत बुद्धिवाला पुरुष न लोगों से भरे नगर की ओर भागता है और न वन की ओर ही।' वह स्वयं ही तीर्थ बन जाता है उसे कहीं जाने की जरूरत नहीं है।

तीर्थ का अर्थ ही इतना होता है, जो जहां है वहीं जिसे रस आ गया। जैसा है वैसे में रस आ गया। वही व्यक्ति तीर्थ हो गया। तीर्थ स्थानों में थोड़े ही होते हैं, व्यक्तियों की आत्माओं में होते हैं। तीर्थ आंतरिक घटना है। और जो व्यक्ति तीर्थ बन गया, वही तीर्थंकर है।
'वह सभी स्थिति और सभी स्थान में समभाव से ही स्थित रहता है।'

The serene minded Master seeks neither the crowded place nor the solitude of the forest. He remains the same under any condition, in any place.
Bhagavad-Gita-5.19: The Supreme is the flawless state, the same everywhere.

येषाम् मनः साम्ये स्थितम् - जिस मनुष्य का मन समता योग में स्थित है।

तैः इह एव जितः सर्गः - उस मनुष्य के द्वारा इस जीवन में सम्पूर्ण संसार जीता हुआ है, वह जीव मुक्त है (जन्म-मृत्यु से मुक्त)

हि समम् ब्रह्म - निश्चय ही ब्रह्म की तरह वह दोष रहित
तस्मात् ते ब्रह्मणि स्थिताः - अतः वे पुरुष ब्रह्म में ही स्थित हैं।
जिनका मन समभाव में स्थित है, उनके द्वारा इस जीवित अवस्था में ही सम्पूर्ण संसार जीत लिया गया है, क्योंकि वे परमात्मा तरह निर्दोष और समता योग में स्थित है, निश्चय वे परमात्मा में ही स्थित हैं।

Ashtavakra Gita 18.21 - Wherever he is, under whatever conditions, he remains the same, unaffected by his physical experiences which are ordered by his Prarabdha.

Astavakra Gita 2.21 - This concluding verse of this chapter, now under review, echoes an idea which Janaka gave earlier. ‘Oh! I do not find any duality; even in the midst of multitude of human beings. I feel like I am in a forest. Towards what should I then feel attachment?’

A statement in Annapurna Upanishad 5.99, ‘Let him revel in the midst of the populace, or let him spend his time in the glorification and the worship of the Lord. He knows neither his sorrows nor his joys, just as a sun that is reflected.’

इति श्रीअष्टावक्रगीताभाषाटीकायां शान्तिशतकं नामाष्टादशप्रकरणं समाप्तम् ॥१८॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ प्रस्तावना

संवाद का प्रारंभ भी जनक से हुआ था, और अंत भी जनक पर हो। जिज्ञासा जनक ने की थी कि हे प्रभु, मुझे जीवन का सार क्या है, सत्य क्या है, वह बताएं। अंत भी जनक पर ही होना चाहिए। जो पूछा था, मिल गया। जितना पूछा था, उससे ज्यादा मिल गया। जो जानना चाहा था, वह जना दिया गया है। और जिसका स्वप्न में भी जनक को स्मरण न होगा, सुषुप्ति में भी जिसकी तरंग कभी न उठी होगी, वह सब भी उडेल दिया गया। क्योंकि गुरु जब देता है, तो हिसाब से नहीं देता। शिष्य के मांगने की सीमा होगी, गुरु के देने की क्या सीमा है! शिष्य के प्रश्न की सीमा होगी, गुरु का उत्तर असीम है। और जब तक असीम उत्तर न मिले, तब तक सीमित प्रश्नों के भी हल नहीं होते हैं। सीमित प्रश्न भी असीम उत्तर से हल होता है।

थोड़ा-सा पूछा था जनक ने, अष्टावक्र ने खूब दिया है। दो बूंद से तृप्ति हो जाती जनक की, ऐसा उसका प्रश्न था, अष्टावक्र ने सागर उडेल दिया है।

अष्टावक्र ने उडेल दिया। तुम्हें कई बार लगा होगा, इतना अष्टावक्र क्यों कह रहे हैं, यह तो बात जरा में हो सकती थी। लेकिन जो जरा में हो सकता है, उसको भी परमात्मा बहुत रूपों में करता है। जो संक्षिप्त में हो सकता है, उसको भी विराट करता है। विस्तार देता है। ब्रह्म शब्द का अर्थ होता है, विस्तार। जो विस्तीर्ण होता चला जाता है। ब्रह्म चर्चा भी ब्रह्म जैसी है। पत्ते पर पत्ते निकलते आते हैं। शाखाओं में प्रशाखाएं निकलती आती हैं। प्रश्न तो बीज जैसा था, उत्तर वृक्ष जैसा है। होना भी ऐसा ही चाहिए।

अष्टावक्र के इन सारे सूत्रों का सार-निचोड़ है—श्रवण-मात्रेण। जनक ने कुछ किया नहीं है, सिर्फ सुना है। न तो कोई साधना की, न कोई योग साधा, न कोई जप-तप किया, न यज्ञ-हवन, न पूजा-पाठ, न तंत्र, न मंत्र, न यंत्र, कुछ भी नहीं किया है। सिर्फ सुना है। सिर्फ सुनकर ही जाग गये। सिर्फ सुनकर ही हो गया—श्रवण-मात्रेण।

अष्टावक्र कहते हैं कि अगर तुमने ठीक से सुन लिया तो कुछ और करना जरूरी नहीं।

गुरु को सुनने और साथ ही अपने मन को पूर्णता की उन अद्भुत ऊंचाइयों तक ले जाने की इस प्रक्रिया को श्रवण कहते हैं। उपनिषदों में श्रवण की प्रक्रिया की अचूकता का संकेत देते नहीं थकते। एक सच्चे शिष्य को आत्मज्ञान तुरन्त ही हो जाता है, जब वह ध्यानपूर्वक सुनता है। यहाँ जनक ने सच्चा श्रवण किया है, और इसलिए, जब उनके गुरु ने अपना पिछला प्रवचन समाप्त कर लिया है, तो इस अध्याय में शिष्य अपने आत्म-अनुभव को शब्दों में ढालने के लिए उठता है। आनंद का संचार अनुभव किए गए आनंद को तीव्र और व्यापक बनाने का एक तरीका है। जनक अपने गुरु की संतुष्टि के लिए आत्मा में अपने विश्राम की महिमा का बखान करते हैं। प्रत्यक्ष दर्शन और ज्ञान में ज्ञान की पूर्ति ही सच्चे 'वेदान्त के श्रवण' (श्रवण) का अनूठा लक्ष्य है। यदि जनक के ध्यान से पिछले अध्याय को सुना जाए या उसका उत्साहपूर्वक अध्ययन किया जाए, तो किसी भी आध्यात्मिक छात्र के लिए परिणाम समान होगा।

आठ श्लोकों में, जनक यहाँ राजसी शांति की व्याख्या करते हैं जो आत्मा की स्थिति है, शुद्ध चेतना की राजसी भव्यता है। जीवन के सामान्य लक्ष्यों (पुरुषार्थ) से परे, सभी आध्यात्मिक अटकलों से परे, समय और स्थान की सभी अवधारणाओं को पार करते हुए, जीवन और मृत्यु के कोलाहल से बहुत दूर, अनंत आत्मा की राजसी महिमा अपने स्वयं के अनूठे ऐश्वर्य में निवास करती है। संक्षेप में, यह अध्याय में जनक का वर्णन है।

तेजोबिन्दु उपनिषद् १.४५ में कहा गया है: 'जिन लोगों ने अपने मन को शुद्ध कर लिया है और आत्मा को समझने के लिए आवश्यक सतर्कता विकसित कर ली है,

केवल वे ही शुद्ध ब्रह्म को समझ सकते हैं, अन्य लोग नहीं जो केवल बोलियाँ बोलते हैं और शास्त्रों के अक्षर उद्धृत करते हैं।'

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र १
शिष्य गुरु के मुख से तत्त्व-ज्ञानी की स्वाभाविक शान्ति को श्रवण करके, अपने को कृतार्थ मानकर, अब गुरु के तोष के लिये अपनी शान्ति को आठ श्लोकों द्वारा कहता है ।
जनक उवाच-
तत्त्व-विज्ञान-सन्दंश-मादाय हृदय-उदरात् ।
नाना विध परामर्श-शल्योद्धारः कृतो मया ॥१९-१॥

भवतः तत्त्वविज्ञान संदंशम् आदाय हृदयोदरात् - आप के तत्त्व-ज्ञान की संडसी को ले कर के मैंने अपने हृदय और उदर से,
नाना-विध परामर्श-शल्य उद्धारः मया कृतः - विभिन्न प्रकार के विचार-रूप काँटों को निकाल दिया है।

राजा जनक कहते हैं - तत्त्व-विज्ञान की चिमटी द्वारा विभिन्न प्रकार के सुझावों रूपी काँटों को मेरे हृदय के आन्तरिक भागों से निकाला गया।

हे गुरु ! मैंने आपके सकाश से तत्त्वज्ञान के उपदेश की संसी रूपी शास्त्र द्वारा अपने हृदय से नाना प्रकार के संकल्पों और विकल्पों को निकाल दिया है।
सकाश - सामीप्य
संसी - चिमटी - सँडसी - Forceps, Pincers.

'मैंने आपके तत्त्वज्ञान रूपी संसी को लेकर हृदय और उदर से अनेक तरह के विचार रूपी वाण को निकाल दिया है।' बात खतम ही कर दी। जनक ने कहा कि शल्यक्रिया हो गयी। शल्योद्धारः। चिकित्सा हो चुकी। आपने जो शब्द कहे, वे

शस्त्र बन गये। और शास्त्र जब तक शस्त्र न बन जाएं तब तक व्यर्थ हैं। आपने जो शब्द कहे वे शस्त्र बन गये और उन्होंने मेरे पेट और मेरे हृदय में जो-जो रुग्ण विचार पड़े थे, उन सबको निकालकर बाहर फेंक दिया। बात खतम हो गयी।

तत्त्व विज्ञानाय - वह जो आपने सत्य की निर्दर्शना की, वह जो तत्त्व का इशारा किया, वह तो संसी बन गयी, उसने तो मेरे भीतर से सब खींच लिया जहर, उसने तो सब कांटे निकाल लिये।

'हृदय और उदर से अनेक तरह के विचार रूपी वाण को निकाल दिया है।'

हृदय और पेट से। उदर और हृदय से। इसलिए उदर जनक कहते हैं, कि जितने-जितने उपद्रव मैंने अपने पेट में इकट्ठे कर रखे थे, आपके तत्व विज्ञान की संसी से निकल दिए हैं। अब कुछ बचा नहीं है। मेरा पेट हल्का हो गया है। मैं स्वस्थ हो गया हूं।

नानाविध परामर्श - यह जो न मालूम कितने-कितने तरह के परामर्श, मत-मतांतर, सिद्धांत, शास्त्र लोगों ने समझा दिये हैं, उन सबको आपने खींच लिया। आपने मेरी शल्य-चिकित्सा कर दी, सर्जरी कर दी, जनक ने कहा। मैं मुक्त हुआ।

उपनिषद हमें बार-बार चेतावनी देते हैं कि केवल ग्रंथ का अध्ययन और विभिन्न गुरुओं को बार-बार सुनना, हमें तब तक सत्य के निकट नहीं ले जा सकता, जब तक कि हम उस ओर बढ़ने का निर्णय न लें।

कठ उपनिषद १.२.२३ - प्रवचने न, न मेधया, न बहुना श्रुतेन - 'यह आत्म-तत्त्व न तो वेद के अध्ययन से, न बुद्धि से, न बहुत सुनने से प्राप्त हो सकता है।

संपूर्ण श्लोक कृतज्ञता की उस स्वाभाविक भावना से प्रतिध्वनित होता है, जो प्रत्येक छात्र उस गुरु के प्रति महसूस करता है, जिसने उसे अपने स्वयं के आत्म तक पहुँचाया और इस तरह उसे अंतहीन दुखों की स्व-निर्मित यातनाओं से बचने में मदद की। उपनिषदों के विद्यार्थियों द्वारा व्यक्त की गई ऐसी भावनाएँ बृहदारण्य उपनिषद और प्रश्न- उपनिषद दोनों में पढ़ते हैं।

प्रश्न उपनिषद् ६.८ में शिष्य अपने गुरु की पूजा करते हुए कहते हैं - ते तम् अर्चयन्तः त्वम् हि नः पिता यः अस्माकम् अविद्यायाः परं पारं तारयसीति - उन्होंने उसकी पूजा करते हुए कहा: आप ही हमारे पिता हैं - आपने ही हमें अज्ञानता से पार करके दूसरे किनारे तक पहुंचाया है।

King Janak says - Using the hook of self-knowledge, thorns of various opinions have extracted out from inside of heart by me.

Using the pincers of knowledge of Truth, from the innermost recesses of my heart, I have extracted the thorn of adverse opinions.

Vivekchudamani 60: ‘Commentaries on philosophies constitute a thick jungle in which a roaming mind may easily get lost in its own delusion. Therefore, true seekers of Brahman should through right efforts come to experience the real nature of the Self.’

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र २
क्व धर्मः क्व च वा कामः क्व चार्थः क्व विवेकिता।
क्व द्वैतं क्व च वाऽद्वैतं स्वमहिम्नि स्थितस्य मे ॥१९-२॥

स्व-महिम्न स्थितस्य मे - अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको
क्व धर्मः क्व च वा कामः - कहाँ धर्म है? और कहाँ काम है?
च क्व अर्थः वा क्व विवेकता - और कहाँ अर्थ है? अथवा
क्व द्वैतम् वा; क्व च अद्वैतम् - कहाँ द्वैत है? अथवा कहाँ अद्वैत है?

अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या धर्म है और क्या काम है, क्या अर्थ है और क्या विवेक है, क्या द्वैत है और क्या अद्वैत है?

जनक कहते हैं कि, मेरे लिए धर्म कहाँ है? और काम कहाँ है? मैंने धर्म, अर्थ, और काम को अपने हृदय से निकाल दिया है। क्योंकि ये सब विनाशी हैं, और जो 'मैं' अपनी महिमा में स्थित है, तो मेरे को विवेक कहाँ? विवेक से भी मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है, और चेतन आत्मा में जो विश्रान्ति को प्राप्त हुआ है, उसको द्वैत और अद्वैत से भी कुछ प्रयोजन नहीं है।

उत्तीर्णे तु गते पारे नौकायाः किं प्रयोजनम् - जब कि पुरुष नदी के परले-पार उतर जाता है, तब नौका का भी कुछ प्रयोजन नहीं रहता है। इसी तरह द्वैत का जब आत्मज्ञान करके बोध हो जाता है, तब फिर द्वैत के साथ अद्वैत का भी कुछ प्रयोजन नहीं रहता है, क्योंकि अद्वैत भी द्वैत की अपेक्षा करके कहा जाता है । जब द्वैत न रहा, तब अद्वैत कहना भी व्यर्थ ही है । इस वास्ते द्वैत और अद्वैत दोनों मेरे में नहीं हैं।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां धर्म है, कहां काम है, कहां अर्थ; कहां द्वैत और कहां अद्वैत?'

अब जब जागकर देखता हूं तो एक ही बात दिखायी पड़ती है--अपनी महिमा के सिंहासन पर विराजमान हूं। कुछ करने को नहीं है। अपने गौरव में प्रतिष्ठित हो

गया हूं। स्व-महिमा को उपलब्ध कर दिया आपने मुझे। सिर्फ कहकर, सिर्फ हिलाकर, सिर्फ आवाज देकर।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको - एक क्षण में तुमने मुझे मेरी महिमा में स्थित कर दिया। ऐसा नहीं कि तुमने मुझे रास्ता बताया कि कैसे महिमा में स्थित हो जाऊं। तुमने रास्ता नहीं दिया, तुमने मार्ग नहीं दिया, तुमने मंजिल दे दी। अब कैसा धर्म? अब कैसा अर्थ? अब कैसा काम? कहां द्वैत है? कहां अद्वैत है?

क्व धर्मः? - कहां है धर्म?
क्व च वा कामः? - कहां गयी वासनाएं? कहां गयीं महत्वाकांक्षाएं?
क्व च अर्थः? - कहां गयी अर्थ की प्रबल दौड़? आपाधापी, इतना कमा लूं, ऐसा कमा लूं, यह हो जाऊं, इस पद पर बैठ जाऊं। इतना ही नहीं...
क्व विवेकिता? - जिस विवेक को बहुत मूल्य देता था, विचार को, समझ को, वह समझ भी अब किसी काम की न रही। वह समझ भी अंधे के हाथ की लकड़ी थी। आंख खुल गयी, लकड़ी की क्या जरूरत रही।

यह परम अवस्था है स्व महिमा की। कहने लगे जनक--

स्व-महिम्न स्थितस्य मे - यह अपनी महिमा में मुझे विराजमान कर दिया। एक चुटकी बजा दी और मुझे मेरी महिमा में विराजमान कर दिया।

जनक ने कहा कि धन्य है, मुझे बिठा दिया मेरे सिंहासन पर। स्वयं की महिमा में जो प्रतिष्ठित हो जाते हैं। जो मस्त हो जाते हैं, जो अपनी ही शराब में डोल जाते हैं। वही कह पाते हैं कि परमात्मा है। जो जान पाते हैं कि मैं हूं, वही कह पाते हैं कि परमात्मा है। जिन्होंने स्वयं को भी नहीं जाना, वे क्या परमात्मा को जानेंगे। और जिन्होंने स्वयं की महिमा को नहीं जाना, वे परमात्मा की इस विराट महिमा से कैसे परिचित होंगे।

There are no righteousness and duty, no objective or discretion, no duality or non-duality for me, who is established in Self.

Where is piety? Where is desire? Where is wealth? Where indeed is conscience? Where is duality and where, again, is non-duality? for me who abides in my own grandeur.

अवधूत गीता १.३६: 'कुछ लोग द्वैत चाहते हैं, कुछ लोग अद्वैत चाहते हैं। वे सत्य को नहीं समझ पाते। वह न तो द्वैत है, न अद्वैत।

अद्वैतम् केचित् इच्छन्ति द्वैतम् इच्छन्ति च अपरे ।
समं तत्त्वं न विन्दन्ति द्वैत-अद्वैत-विवर्जितम् ॥

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ३
क्व भूतं क्व भविष्यद् वा वर्तमानम अपि क्व वा।
क्व देशः क्व च वा नित्यं स्व-महिम्नि स्थितस्य मे ॥१९-३॥

नित्यम् स्व-महिम्नि स्थितस्य मे - नित्य अपनी महिमा में स्थित मुझको
क्व भूतम् क्व भविष्यत् वा वर्तमानम् अपि - खान भूत है?, कहाँ भविष्य है?
अथवा कहाँ वर्तमान भी हैं?

वा क्व देशः - कहाँ देश है?
अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या अतीत है और क्या भविष्य है और क्या वर्तमान ही है, क्या देश है और क्या काल है?

शिष्य कहता है कि हे गुरु ! काल का भी मेरे को स्फुरण नहीं होता है। मेरी दृष्टि में भूत, भविष्य, और वर्तमान कोई नहीं है; और न कोई देश-काल है। क्योंकि मैं नित्य अपनी महिमा में ही स्थित हूँ और सबमें मेरी एक आत्म दृष्टि है।

'नित्य अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां भूत है, कहां भविष्य है, अथवा कहां वर्तमान भी है, अथवा कहां देश भी है?'

'नित्य अपनी महिमा में स्थित हुए...।'

साधारणतः हम जीते हैं समय में। और जो समाधिस्थ हुआ, वह जीता है नित्यता में। समय में नहीं। समय बदलता है, नित्यता नित्य है, बदलती नहीं। इसीलिए तो नित्य नाम दिया है। समय अनित्य है। आया, गया।

मन तो जीता है समय में। यह समय की तीन स्थितियां हैं--भूत तो है ही नहीं, भविष्य तो है ही नहीं और वर्तमान भी क्या है? जरा-सा है। न होने के बराबर है। इन तीनों के पार जो है, उसका नाम नित्य। 'नित्य अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां भूत है, कहां भविष्य है और कहां वर्तमान भी है?'

क्व देशः...। क्व भूतं क्व भविष्यद्वा वर्तमानमपि क्व वा क्व देशः।

न भूत, न भविष्य, न वर्तमान, और कोई देश भी नहीं, कोई 'स्पेस' भी नहीं। जनक ने कहा, आपकी कृपा से मैं वहां हूं जहां मेरे मन में ये प्रश्न उठ रहे हैं, जिज्ञासा उठ रही है कि कहां गया समय, कहां गया वर्तमान, कहां गया अतीत, कहां गया भविष्य? और देश भी खो गया है। मैं शून्य में खड़ा हूं। और परम महिमा में विराजमान हूं।

नित्यं स्वमहिम्नि स्थितस्य मे। और शाश्वत रूप से स्थिर हो गया हूं। इसमें कुछ बदलाहट भी नहीं हो रही है, कुछ आ नहीं रहा है, कुछ जा नहीं रहा है। जो है, जैसा है, वैसा ही ठहरा है। अकंप, निष्कंप। यह जीवन की परम अनुभूति है।

There is no past, future or present, there is no space or time for me, who is established in Self.
Where is the past? Where is the future? Where, even, is the present? Where is space? Where, even, is eternity for me who abide in my own grandeur. In the seeker, who has transcended his mind, there can be no thoughts and, therefore, the concepts of both 'time and space' cannot be in him, when he is abiding beyond his mind, in the Self.

In ‘time’ the mind again entertains the illusory ideas of the past, present and future. In the Self these illusions can have no valid existence. For one, who has thus transcended the concepts of both ‘time and space’ the very idea of ‘eternity’ has no meaning, because the very concepts of eternity is ‘non-stop time’.

On transcending the mind, Janaka confesses, he has arrived at a realm of experience, where the world of plurality cannot come to play, as it has not got the ‘time space’ frame-work for the names and forms to exist.

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ४
क्व च आत्मा क्व च वा अनात्मा क्व शुभं क्व अशुभं तथा।
क्व चिन्ता क्व च वा अचिन्ता स्वमहिम्नि स्थितस्य मे ॥१९-४॥

स्व महिम्नि स्थितस्य मे - अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको
क्व आत्मा च वा क्व च अनात्मा, - कहाँ आत्मा और अथवा कहाँ अनात्मा है?
क्व, शुभम्, क्व; अशुभम्, - कहाँ शुभ? और कहाँ अशुभ है?
तथा क्व चिन्ता वा क्व अचिन्ता - और कहाँ चिंता है? अथवा कहाँ अचिंता है?

अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या आत्मा है और क्या अनात्मा है तथा क्या शुभ और क्या अशुभ है, क्या विचार युक्त होना है और क्या निर्विचार होना है?

जनक कहते है कि हे गुरु ! अपनी महिमा में स्थित जो मैं हूँ, मेरी दृष्टि में आत्मा कहाँ? और अन-आत्मा कहाँ है? अर्थात् आत्मा और अनात्मा का व्यवहार अज्ञानी मूर्ख की दृष्टि में होता है। और शुभ कहाँ है? और अशुभ कहाँ है? चिन्ता और अ-चिन्ता कहाँ है? किन्तु केवल चेतन ही अपनी महिमा में स्थित है।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां आत्मा है और कहां अनात्मा है? अथवा कहां अचिंता है, कहां चिंता है?'

हिंदू, जैन कहते हैं, आत्मा--उस परम सत्य का नाम। बौद्ध उस परम सत्य को नाम देते हैं, अनात्मा। अष्टावक्र दोनों के पार चले जाते हैं। जनक घोषणा करते है, अब न कोई आत्मा है, न कोई अनात्मा। न तो कोई मैं, न कोई पर। अब तो यह भी नहीं कह सकता कि मैं हूं। और यह भी नहीं कह सकता कि मैं नहीं हूं। कुछ ऐसी नयी घटना घट रही है कि किसी शब्द में नहीं बंधती है। कोई अभिव्यक्ति अब सार्थक नहीं है।

अपनी महिमा में बैठा, न कोई चिंता पकड़ती है, और ऐसा भी नहीं कह सकता कि अचिंता की अवस्था है। ऐसा भी नहीं कह सकता कि चिंता मौजूद नहीं है। न तो चिंता मौजूद है, न गैर-मौजूद है। चिंता और अचिंता दोनों एक-साथ तिरोहित हो

गयी हैं। न यह कह सकता हूं कि मैं आत्मा हूं, न यह कह सकता हूं कि मैं अनात्मा हूं। दोनों शब्द अधूरे हैं, पूरे-पूरे नहीं। और घटना इतनी बड़ी है कि और कोई शब्द इसे कह नहीं पाता। अब न कुछ शुभ है और न कुछ अशुभ। न कोई पुण्य, न कोई पाप। न कोई स्वर्ग, न कोई नर्क। न कोई सुख, न दुख। गये सब द्वंद्व, गये सब द्वैत।

There is no self or non-self, nothing auspicious or evil, no thought or absence of them for me, who is established in Self.

Where is the Self? Where is the not-Self? Where, similarly, are good and evil? Where is anxiety or non-anxiety for me, who abide in my own grandeur.

Janaka exclaims that he, in his new state, cannot conceive the distinction between the Self and the not-Self or between the good and evil or between the condition of anxiety and nonanxiety. All these are sustained and interpreted by the human mind. On transcending the mind, one rediscovers the Self and, in the Self, where are these illusions of the mind?

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ५
क्व स्वप्नः क्व सुषुप्तिर्वा क्व च जागरणं तथा।
क्व तुरियं भयं वा अपि स्वमहिम्नि स्थितस्य मे ॥१९-५॥

स्वमहिम्नि स्थितस्य मे - अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको,
क्व स्वप्नः च वा क्व सुषुप्तिः - कहाँ स्वप्न है? अथवा कहाँ सुषुप्ति है?

तथा क्व जागरणम् क्व तुरीयम् अपि वा क्व भयम् - और कहाँ जाग्रत् है? कहाँ तुरीय है? और अथवा कहाँ भय है?

अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या स्वप्न है और क्या सुषुप्ति तथा क्या जागरण है और क्या तुरीय अवस्था है अथवा क्या भय ही है?

हे गुरु ! मेरी दृष्टि में जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति ये तीनों अवस्थाएँ भी नहीं हैं; क्योंकि ये तीनों अवस्थाएँ बुद्धि के धर्म हैं, सो बुद्धि ही मिथ्या भान होती है। तुरीय अवस्था कहाँ है? और भय कहाँ है? और अभय कहाँ है? ये सब अन्तःकरण के ही धर्म हैं, सो अन्तःकरण ही मिथ्या है।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां स्वप्न, कहां सुषुप्ति, कहां जाग्रत'--और सुनना--'कहां तुरीय?'

अष्टावक्र ने कहा था, न स्वप्न, न जागृति, न सुषुप्ति। इन तीनों के पार जो है, तुरीय।

जनक कहते हैं, अब तुरीय भी कहां! चौथे को तो हम तभी गिन सकते हैं जब तीन हों। तीन के बाद ही चौथा का अर्थ हो सकता है। जब तीन ही गये तो अपने साथ चौथे को भी ले गये, तुरीय को भी ले गये। संख्या ही गयी। संख्यातीत में प्रवेश हुआ। स्वप्न गया, जागरण गया, निद्रा गयी, तुरीय भी गयी।

माण्डूक्य उपनिषद् ने पहली बार चेतना के तीन क्षेत्रों - जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति में व्यक्ति के अनुभव का वैज्ञानिक रूप से अवलोकन और दार्शनिक विश्लेषण किया है। जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति - इन तीन क्षेत्रों के संदर्भ में स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीरों से परे होने पर अहंकार चेतना के चौथे स्तर (तुरीय) के दर्शन में विलीन हो जाता है।

सभी ‘भय’ अहंकार के हैं, जो उसकी इच्छाओं के कारण हैं, ऐसा बृहदारण्य उपनिषद में कहा गया है: ‘दूसरे की धारणा से भय उत्पन्न होता है’ बृहदारण्यक-उपनिषद-१.४.२।

जीवनमुक्त, अनंत आत्मा के प्रति जागृत, भीतर और बाहर आत्मा के अलावा कुछ भी अनुभव नहीं करता है और इस तरह, जनक से पूछता है, ‘मेरे लिए भय भी कहाँ है?’

अवधूत गीता: ‘जब तीनों नहीं हैं, तो चेतना की चौथी अवस्था कैसे हो सकती है? जब काल का त्रिविध विभाजन नहीं है, तो दिशा (स्थान) कैसे हो सकती है? परम सत्य शांति की अवस्था है। मैं अमर हूँ, यह ज्ञान आकाश की तरह एक समान है।

Where is dream? Where is deep sleep? Where is wakefulness? And also where is the fourth state of Consciousness? Where is even fear for me, who abide in my own grandeur?

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ५
क्व स्वप्नः क्व सुषुप्तिर्वा क्व च जागरणं तथा।
क्व तुरियं भयं वा अपि स्वमहिम्नि स्थितस्य मे ॥१९-५॥

स्वमहिम्नि स्थितस्य मे - अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको,
क्व स्वप्नः च वा क्व सुषुप्तिः - कहाँ स्वप्न है? अथवा कहाँ सुषुप्ति है?
तथा क्व जागरणम् क्व तुरीयम् अपि वा क्व भयम् - और कहाँ जाग्रत् है? कहाँ तुरीय है? और अथवा कहाँ भय है?

अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या स्वप्न है और क्या सुषुप्ति तथा क्या जागरण है और क्या तुरीय अवस्था है अथवा क्या भय ही है?

हे गुरु ! मेरी दृष्टि में जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति ये तीनों अवस्थाएँ भी नहीं हैं; क्योंकि ये तीनों अवस्थाएँ बुद्धि के धर्म हैं, सो बुद्धि ही मिथ्या भान होती है। तुरीय अवस्था कहाँ है? और भय कहाँ है? और अभय कहाँ है? ये सब अन्तःकरण के ही धर्म हैं, सो अन्तःकरण ही मिथ्या है।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां स्वप्न, कहां सुषुप्ति, कहां जाग्रत'--और सुनना--'कहां तुरीय?'

अष्टावक्र ने कहा था, न स्वप्न, न जागृति, न सुषुप्ति। इन तीनों के पार जो है, तुरीय।

जनक कहते हैं, अब तुरीय भी कहां! चौथे को तो हम तभी गिन सकते हैं जब तीन हों। तीन के बाद ही चौथा का अर्थ हो सकता है। जब तीन ही गये तो अपने साथ चौथे को भी ले गये, तुरीय को भी ले गये। संख्या ही गयी। संख्यातीत में प्रवेश हुआ। स्वप्न गया, जागरण गया, निद्रा गयी, तुरीय भी गयी।

माण्डूक्य उपनिषद् ने पहली बार चेतना के तीन क्षेत्रों - जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति में व्यक्ति के अनुभव का वैज्ञानिक रूप से अवलोकन और दार्शनिक विश्लेषण किया है। जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति - इन तीन क्षेत्रों के संदर्भ में स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीरों से परे होने पर अहंकार चेतना के चौथे स्तर (तुरीय) के दर्शन में विलीन हो जाता है।

सभी ‘भय’ अहंकार के हैं, जो उसकी इच्छाओं के कारण हैं, ऐसा बृहदारण्य उपनिषद में कहा गया है: ‘दूसरे की धारणा से भय उत्पन्न होता है’ बृहदारण्यक-उपनिषद-१.४.२।

जीवनमुक्त, अनंत आत्मा के प्रति जागृत, भीतर और बाहर आत्मा के अलावा कुछ भी अनुभव नहीं करता है और इस तरह, जनक से पूछता है, ‘मेरे लिए भय भी कहाँ है?’

अवधूत गीता: ‘जब तीनों नहीं हैं, तो चेतना की चौथी अवस्था कैसे हो सकती है? जब काल का त्रिविध विभाजन नहीं है, तो दिशा (स्थान) कैसे हो सकती है? परम सत्य शांति की अवस्था है। मैं अमर हूँ, यह ज्ञान आकाश की तरह एक समान है।

Where is dream? Where is deep sleep? Where is wakefulness? And also where is the fourth state of Consciousness? Where is even fear for me, who abide in my own grandeur?

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ७
क्व मृत्युः जीवितम वा  क्व लोकाः क्वा अस्य क्व लौकिकं।
क्व लयः क्व समाधिर्वा स्वमहिम्नि स्थितस्य में ॥१९-७॥

स्व महिम्नि स्थितस्य मे - अपनी महिमा में स्थित मुझको
क्व मृत्यु: वा क्व जीवितम - कहाँ मृत्यु है और कहाँ जीवन है?
क्व लोकाः अस्य क्व लौकिकम् - कहाँ भू लोक है और कहाँ लौकिक व्यवहार है?
क्व लयः क्व वा समाधिः - कहाँ लय है और कहाँ समाधि है?

अपनी महिमा में स्थित मेरे लिए क्या मृत्यु है और क्या जीवन है तथा क्या लौकिक है और क्या पारलौकिक है, क्या लय है और क्या समाधि है?

मृत्यु कहाँ है? और जीवन कहाँ है? आत्मा तीनों कालों में एकरस ज्यों का त्यों अपनी महिमा में स्थित है। उसमें जन्म कहाँ? मरण कहाँ? लोक कहाँ? लोकों में होनेवाले पदार्थ कहाँ हैं? लय कहाँ है? और समाधि कहाँ? अपनी महिमा में जो स्थित है, उसमें लय आदि भी तीनों कालों में नहीं है।

'अपनी महिमा में स्थित हुए मुझको कहां मृत्यु है अथवा कहां जीवन? कहां लोक, कहां लौकिक व्यवहार? कहां लय और कहां समाधि?'

अपने में विराजमान होकर अब न तो किसी में लय होना है, न कहीं समाधि लगानी है। क्योंकि कोई है ही नहीं जिसमें लय होना हो। कोई है ही नहीं जिसमें समाधिस्थ होना हो। न तो कुछ लोक है, न कुछ परलोक है। ये सारे द्वंद्व गये। ये सारे विभाजन गये। सब विभाजन भय के हैं। मृत्यु के कारण सब विभाजन हैं। अब तो जीवन भी नहीं है, मृत्यु भी नहीं है।

There is no life or death, not this world or any outer world, no annihilation or meditative state for me, who is established in Self.

Where is life or where is death? Where are the worlds or where are the worldly relations? Where is dissolution of consciousness? Where is samadhi for me, who in my own grandeur abide?

अष्टावक्र गीता अध्याय १९ सूत्र ८
अलं त्रिवर्गकथया योगस्य कथया अपि अलम्
अलं विज्ञानकथया विश्रान्तस्य मम आत्मनि ॥१९-८॥

आत्मनि विश्रान्तस्य मम - अपनी आत्मा में विश्रांत हुए मुझको

त्रि-वर्ग-कथया अलम् - त्रि-वर्ग - धर्म, अर्थ और काम की कथा से पूर्णता है? याने कोई मतलब नहीं है अब,
योगस्य कथया अलम् अपि च विज्ञानकथया अलम् - योग की कथा से पूर्णता है, और विज्ञान की कथा से भी पूर्णता है? याने कोई मतलब नहीं है अब।

अपनी आत्मा में नित्य स्थित मेरे लिए जीवन के तीन उद्देश्य निरर्थक हैं, योग पर चर्चा अनावश्यक है और विज्ञान का वर्णन अनावश्यक है।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इनकी कथाओं से, योग की कथाओं से विज्ञान की कथाओं से भी कुछ प्रयोजन नहीं है। क्योंकि मैं आत्मा में विश्रान्ति को प्राप्त हुआ हूँ।

अलम् शब्द का अर्थ होता है, हो गयी बात, पूर्ण हो गयी। आ गया पूर्ण विराम। 'दि एंड'। अलम् का अर्थ होता है, आखिरी बात आ गयी, आत्यंतिक। यहां कहानी पूरी होती है, अलम् का अर्थ होता है। इत्यलम् -- दि एंड।

आत्मा में विश्रांत हुए मुझको अब न तो धर्म की कथा में कोई रुचि है, न अर्थ की कथा में कुछ रुचि है, न काम की कथा में कुछ रुचि है। जो आदमी काम की कथा में रुचि लेता है, वह बताता है कि उसका शरीर अभी कामातुर है। जो आदमी धन की कथा में रुचि लेता है, वह बताता है कि उसका मन अभी धनातुर है। और जो आदमी धर्म की कथा में रुचि लेता है, उसका मन बताता कि उसके प्राण मोक्ष पाने के लिए, परमात्मा पाने के लिए उत्सुक हैं, जिज्ञासु हैं।

जनक कहते हैं, मैंने पा लिया। तुमने कहा और मैंने पा लिया। तुमने पुकारा और मैंने सुन लिया। तुमने चुनौती दी और मैं जाग गया।

अलम् त्रि वर्गकथया...अर्थ, काम, मोक्ष, धर्म इत्यादि की सब कथाएं समाप्त हो गयीं। मैं पूर्ण हुआ।

योगस्य कथया अलम् - अलम् विज्ञानकथया - योग की कथा भी अब व्यर्थ है और विज्ञान की भी। विज्ञान का अर्थ होता है, बाहर का योग। योग का अर्थ होता है, भीतर का विज्ञान। अब तो बाहर-भीतर का भेद नहीं रहा, इसलिए सब बातें व्यर्थ हो गयीं। अब शब्द का कोई प्रयोजन नहीं है। शब्द का काम पूरा हो गया। एक कांटा लग जाता है पैर में, तुम दूसरे कांटे से उस कांटे को निकाल लेते। अब तो दोनों कांटे बेकार हो गये। अब तुम दोनों को फेंक देते हो।

जनक यह कह रहे हैं कि मैंने शब्दों के बहुत-बहुत कांटे जन्मों-जन्मों में लगा रखे थे, सद्गुरु की कृपा से, तुम्हारे शब्दों से तुमने मेरे कांटे निकाल लिये, अब तो तुम्हारे शब्दों की भी कोई जरूरत नहीं है। अब तो बात ही खतम हो गयी। अलम्। आ गया अंत।

For me who has taken eternal refuge in Self, discussion on three goals of life is useless, discussion on yoga is useless, discussion on knowledge is useless.

इति श्रीअष्टावक्रगीतायामेकोनविंशतिकं प्रकरणं समाप्तम् ।

अष्टावक्र गीता अध्याय २० का सारांश

शिष्य की बड़ी असमर्थता है धन्यवाद देने में। किन शब्दों में बांधे धन्यवाद? क्योंकि शब्द भी गुरु के ही दिये हुए हैं। मूक ही निवेदन हो सकता है। लेकिन फिर भी कहने का कुछ मन होता है। बिन कहे भी रहा नहीं जाता। तो एक ही उपाय है कि गुरु की प्रतिध्वनि गूंजे। जो गुरु ने कहा है, शिष्य उसे अपने प्राणों में गुंजाए। जो गुरु ने बजाया है, शिष्य की प्राण-वीणा पर भी बजे। यही धन्यवाद होगा।

गुरु से उऋण होने का कोई उपाय नहीं है। बुद्ध से उनके शिष्यों ने पूछा है कि इतना आपने दिया है, हम चुका कैसे पाएंगे? तो बुद्ध ने कहा, जो मैंने तुम्हें दिया है, जाओ और दूसरों को दो। बांटो। यही एक उपाय है--जो सुगंध गुरु से मिली है, वह बांट दी जाए।

इन अंतिम सूत्रों में जनक उसी अपूर्व भावदशा को अभिव्यक्त कर रहे हैं। और इस अभिव्यक्ति में सारा संवाद संक्षिप्त होकर आ गया है। यह सार-निचोड़ है।

यह एक अपूर्व यात्रा थी। एक दृष्टि से बहुत लंबी--महीनों-महीनों तक इसमें डुबकियां लगायीं। इस लंबी तीर्थयात्रा में जनक की जिज्ञासा के कारण, मुमुक्षा के कारण, अष्टावक्र की अनुकंपा, करुणा के कारण खूब रस बहा। एक ने दूसरे पर रस उलीचा।

जनक ने ठीक-ठीक संक्षिप्त कर दिया है। जैसे बीज से वृक्ष होता और फिर वृक्ष में बीज लग जाते हैं, ऐसी एक छोटी-सी जिज्ञासा जनक ने उठायी थी-- बीज की तरह थी जिज्ञासा--अष्टावक्र ने उसका वृक्ष किया, अब जनक फिर उसे बीज किये दे रहे हैं। फिर संक्षिप्त किये दे रहे हैं। फिर सूत्र में बांधे दे रहे हैं।

एक दृष्टि से बड़ी छोटी—श्रवण-मात्रेण। एक शब्द भी कान में पड़ गया हो तो जगाने के लिए पर्याप्त। इतने-इतने ढंग से अष्टावक्र और जनक ने वही-वही बात

कही। नयी-नयी बातें नहीं कही हैं, नये-नये ढंग से भले कही हों। मौलिक बात एक थी कि किसी भांति द्वंद्व के पार हो जाओ, द्वंद्वातीत हो जाओ, तो महा सुख की वर्षा हो जाए।

राजा जनक कहते हैं - मेरे निष्कलंक स्वरूप में पाँच महाभूत कहाँ हैं या शरीर कहाँ है और इन्द्रियाँ या मन कहाँ हैं, शून्य कहाँ है और निराशा कहाँ है? सदा सभी प्रकार के द्वंद्वों से रहित मेरे लिए क्या शास्त्र हैं और क्या आत्म-ज्ञान अथवा क्या विषय रहित मन ही है, क्या प्रसन्नता है या क्या संतोष है?

क्या विद्या है या क्या अविद्या, क्या मैं है या क्या वह है और क्या मेरा है, क्या बंधन है और क्या मोक्ष है या स्वरूप का क्या लक्षण है? क्या प्रारब्ध कर्म हैं और क्या जीवन मुक्ति है, सर्वदा विशेषता(परिवर्तन) से रहित मुझमें क्या शरीरहीन कैवल्य है? सदा स्वभाव से रहित मुझमें कौन कर्ता है और कौन भोक्ता, क्या निष्क्रियता है और क्या क्रियाशीलता, क्या प्रत्यक्ष है और क्या अप्रत्यक्ष?

अपने अद्वय (दूसरे से रहित) स्वरूप में स्थित मेरे लिए क्या संसार है और क्या मुक्ति की इच्छा, कौन योगी है और कौन ज्ञानी, कौन बंधन में है और कौन मुक्त? अपने अद्वय (दूसरे से रहित) स्वरूप में स्थित मेरे लिए क्या सृष्टि है और क्या प्रलय, क्या साध्य है और क्या साधन, कौन साधक है और क्या सिद्धि है? विशुद्ध मुझमें कौन ज्ञाता है और क्या प्रमाण (साक्ष्य) है, क्या ज्ञेय है और क्या ज्ञान, क्या स्वल्प है और क्या सर्व. सदा निष्क्रिय मुझमें क्या अन्यमनस्कता है और क्या एकाग्रता, क्या विवेक है और क्या विवेक हीनता, क्या हर्ष है और क्या विषाद?

सदा विचार रहित मेरे लिए क्या संसार है और क्या परमार्थ, क्या सुख है और क्या दुःख? सदा विशुद्ध मेरे लिया क्या माया है और क्या संसार, क्या प्रीति है और क्या विरक्ति, क्या जीव है और क्या वह ब्रह्म. अचल, विभाग रहित और

सदा स्वयं में स्थित मेरे लिए क्या प्रवृत्ति है और क्या निवृत्ति, क्या मुक्ति है और क्या बंधन?

विशेषण रहित, कल्याण रूप, मेरे लिए क्या उपदेश है और क्या शास्त्र, कौन शिष्य है और कौन गुरु, और क्या प्राप्त करने योग्य ही है? क्या है और क्या नहीं, क्या अद्वैत है और क्या द्वैत, अब बहुत क्या कहा जाये, मुझमें कुछ भी(भाव) नहीं उठता है?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र १
जनक उवाच -
मत्-स्वरूपे निरञ्जन - मेरे निरंजन स्वरूप में...

क्व भूतानि क्व देहो वा क्वेन्द्रियाणि क्व वा मनः।
क्व शून्यं क्व च नैराश्यं मत्स्वरूपे निरंजने ॥२०-१॥

जनक कहते हैं -
निरञ्जने मत्-स्व-रूपे क्व भूतानि क्व देहः - मेरे इस निरञ्जन याने निष्कलंक स्वरूप में कहाँ आकाश आदि पञ्च-भूत हैं? कहाँ देह है?
वा क्व इन्द्रियाणि वा क्व मनः क्व शून्यम् क्व च नैराश्यम् - अथवा कहाँ इन्द्रियां हैं? और कहाँ मन है? कहाँ शून्य है? और कहाँ आशा का अभाव है याने निराशा है?

राजा जनक कहते हैं - मेरे निष्कलंक स्वरूप में पाँच महाभूत कहाँ हैं या शरीर कहाँ है और इन्द्रियाँ या मन कहाँ हैं, शून्य कहाँ है और निराशा कहाँ है?
जनक कहते है कि, संपूर्ण उपाधियों से शून्य जो मेरा स्वरूप है, उस निरञ्जन मेरे स्वरूप में पांच भूत कहाँ हैं? और सूक्ष्म भूतों का कार्य इन्द्रिय कहाँ हैं, और मन कहाँ हैं?

शून्य भी मेरे में नहीं है, क्योंकि सद्प आत्मा में शून्य भी तीनों कालों में नहीं रह सकता है। शून्य कल्पित है। बिना अधिष्ठान के शून्य के कल्पना भी नहीं हो सकती है। इन संपूर्ण भूत इन्द्रियां आदि कल्पित पदार्थों का मैं साक्षी हूँ।

'मेरे निरंजन स्वरूप में कहां पंचभूत हैं, कहां देह है, कहां इंद्रियां हैं, अथवा कहां मन है? कहां शून्य है और कहां आकाश का अभाव है?'

'मेरे निरंजन स्वरूप में... मत्-स्वरूपे निरज्जन - निरंजन का अर्थ होता है, जिस पर कोई अंजन न चढ़ सके, जिस पर कोई लेप न चढ़ सके। जैसे कमल का पत्ता निरंजन है। पानी में होता है, पानी की बूंद भी पड़ी होती है तो भी पानी कमल के पत्ते को छूता नहीं।

जनक ने कहा, आज देख रहा हूं कि मैं शरीर के पास तो हूं लेकिन शरीर कभी नहीं हुआ।

मत्-स्वरूपे निरज्जन - मन के पास तो हूं--इतने पास खड़ा हूं, सटा-सटाया खड़ा हूं--लेकिन कभी मन नहीं हुआ। कर्म हुए, मैं पास ही खड़ा था और कभी कर्ता नहीं हुआ। भोग चले, मैं पास ही खड़ा था और कभी भोक्ता नहीं हुआ। भोग की छाया भी बनती रही, जैसे दर्पण पर छाया बनती है, तुम दर्पण के सामने आए तो चेहरा बनता है। लेकिन दर्पण पर कोई लेप नहीं चढ़ता, तुम चले गये, छाया भी गयी।

जनक ने कहा-- मत्-स्वरूपे निरज्जन --मेरे इस निरंजन रूप को देखकर चकित अहोभाव से मैं खड़ा हूं। भरोसा नहीं आता! इतना किया और मुझसे कुछ भी नहीं हुआ। इतने दुख-सुख झेले और मैं अछूता रहा हूं। न-मालूम कितनी देहों में गया--कभी पशु था, कभी पक्षी था, कभी आदमी हुआ; कभी पत्थर था--कितनी देहों से गुजरा, कितने रूप धरे, लेकिन फिर भी मैं निरंजन का निरंजन रहा।

'मेरे निरंजन स्वरूप में कहां पंचभूत हैं!'

यह जो पांच भूतों का बड़ा विराट खेल चल रहा है, यह मुझसे बाहर है, यह मुझसे अलग है। इसका मुझमें कहीं भी प्रवेश नहीं है। जैसे जल को तेल में मिलाओ तो नहीं मिलता है। ऐसा ही चैतन्य पदार्थ से अलग-अलग बना रहता। कितना ही मेल हो जाए, लेप नहीं होता।

मत्-स्वरूपे निरज्जन - 'कहां देह है और कहां इंद्रियां हैं?'

जनक कह रहे हैं, खड़ा हूं आंख के पीछे, लेकिन मैं आंख नहीं। देखने वाली आंख नहीं है, आंख तो केवल झरोखा है, जिस पर खड़े होकर कोई देख रहा है। सुनने वाला कान नहीं है, कान तो झरोखा है, जिसके पास खड़े होकर कोई सुन रहा है। मैं न आँख हूँ, न कान हूँ, और न ही हाथ हूँ, इन्द्रियां मुझ में हैं पर मैं इन्द्रियां नहीं हूँ। मैं निरंजन है।

'और अब कहां इंद्रियां, कहां मन, कहां शून्य?'

और अपूर्व बात कहते हैं कि मन तो मैं हूं ही नहीं, समाधि में जो शून्य का अनुभव होता है, वह भी मैं नहीं हूं। क्योंकि कोई अनुभव मैं नहीं हूं। मैं दृश्य और दृष्टा दोनों नहीं हूँ। मैं सिर्फ निरंजन हूँ।

सब शून्य हो गया--न कोई विचार, न कोई तरंग, न कोई भाव, अनंत शांति विराजमान हो गयी, इसलिए न तो मैं मन हूं, न शून्य हूं; सभी चीजें जो जानी जाती हैं, उनसे मैं अलग हो गया।

'मैं आकाश भी नहीं हूं और आकाश का अभाव भी नहीं हूं।'

मत्-स्वरूपे निरज्जन - मैं तो निरंजन हूं।

King Janak says: In stainless Self, there are no five matter-elements or body, no sense organs or mind, no emptiness or despair.

Where are the five great elements and where is the body? Where are the organs and where is the mind? Where is the void and where is despair for me, who am by nature stainless?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र २
सदा गत द्वन्द्वस्य में - सर्वदा द्वंद्व रहित मुझको.....

क्व शास्त्रं क्व आत्मविज्ञानं क्व वा निर्विषयं मनः।
क्व तृप्तिः क्व वितृष्णत्वं गत-द्वन्द्वस्य मे सदा ॥२०-२॥

सदा गतद्वन्द्वस्य मे क्व शास्त्रम् क्व आत्मविज्ञान - सदा द्वन्द्व रहित मुझको कहाँ शास्त्र हैं? कहाँ आत्मज्ञान है?
क्व निविषयम् मनः क्व तृप्तिः वा क्व वितृष्णत्वम् - कहाँ विषय-रहित मन है? कहाँ तृप्ति है और कहाँ तृष्णा का अभाव है?

सदा सभी प्रकार के द्वंद्वों से रहित मेरे लिए क्या शास्त्र हैं? और क्या आत्म-ज्ञान अथवा क्या विषय रहित मन ही है, क्या प्रसन्नता है या क्या संतोष है?

जनक कह रहे हैं कि, हे गुरु ! मेरा शास्त्र से और शास्त्र-जन्य ज्ञान से क्या प्रयोजन है? और आत्म-विश्रान्ति से भी मेरा क्या प्रयोजन है? सबके गलित होने

से मेरे को न विषय वासना है, याने मेरा मन निर्वासना है, न तृप्ति है, न तृष्णा है, न द्वन्द्व है, किन्तु मैं शान्त एक रस हूँ।

'सदा द्वंद्व रहित मुझमें कहां शास्त्र, कहां आत्म-विज्ञान है, कहां विषय रहित मन है, कहां तृप्ति है और कहां तृष्णा का अभाव है?'

गत द्वंद्वस्य मे सदा - मैं सभी द्वंद्व के पार। जहां-जहां दो हैं, वहां-वहां मैं नहीं। इसलिए जहां-जहां दो हों, वह मेरा स्वरूप नहीं।

'सदा द्वंद्व रहित मुझमें कहां शास्त्र हैं?'

सारे शास्त्र मन में हैं, बुद्धि में हैं। क्योंकि सारे शब्द बुद्धि में हैं। तो शास्त्र कहां हो सकते हैं! मुझमें कोई शास्त्र नहीं।

आत्मा असीम। आत्मा का कोई शास्त्र नहीं। आत्मा के पास कोई शब्द नहीं। आत्मा निःशब्द है, निर्विचार है, निर्विकार है।

मत् स्वरूपे निरंजने, गत द्वंद्वस्य मे सदा। जहां तक शब्द जाते हैं, वहां तक द्वंद्व है। ऐसा कोई शब्द नहीं खोज सकते जिसका विपरीत शब्द न हो। शब्द तो द्वंद्व से ही भरा है। सभी शब्द द्वंद्व ग्रस्त हैं। शब्द के भीतर द्वंद्व से पार होने का कोई उपाय नहीं।

गत-द्वंद्वस्य मे सदा - जनक कहते हैं, मैं द्वंद्व के बाहर हूं–गत-द्वंद्वस्य--पार। जहां तक द्वंद्व है, वहां तक मैं नहीं। जहां द्वंद्व नहीं, वहां मैं हूं। फिर वहां न कोई शास्त्र है, न आत्म-विज्ञान है। न विषय रहित मन है। वहां तृप्ति भी कहां, क्योंकि वहां तृष्णा भी नहीं है। जब तक तृष्णा है तब तक तृप्ति है।

For me who is ever free from dualism, there are no scriptures or self-knowledge, no attached mind, no satisfaction or desire-lessness.

Where are the scriptures? Where is the knowledge of the Self? Where is the mind detached from the sense objects and where is contentment? Where is desireless-ness for me, who has transcended the duality of the pairs of opposites?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ३
स्वरूपस्य क्व रूपिता - मेरे स्वरूप को कहाँ रूप है?

क्व विद्या क्व च वा अविद्या क्व अहम्  क्व इदम् मम क्व वा।
क्व बन्ध क्व च वा मोक्षः स्वरूपस्य क्व रूपिता ॥२०-३॥

स्वरूपस्य क्व रूपिता क्व विद्या क्व च अविद्या - मेरे स्वरूप को कहाँ रूप है? कहाँ विद्या है? और कहाँ अविद्या है?
वा क्व अहम क्व इदम - कहाँ अहंकार है? और कहाँ बाह्य वस्तु?
वा क्व मम वा क्व बन्धः च क्व मोक्षः - अथवा कहाँ मेरा है? और कहाँ बंधन है? और कहाँ मोक्ष है?

क्या विद्या है या क्या अविद्या, क्या 'मैं' है या क्या 'वह' है और क्या मेरा है, क्या बंधन है और क्या मोक्ष है या स्वरूप का क्या लक्षण है।

मेरे में अविद्या आदि धर्म कहाँ हैं? अहंकार कहाँ है? वाह्य वस्तु कहाँ है? ज्ञान कहाँ है? मेरा किसके साथ सम्बन्ध है? सम्बन्ध दूसरे के साथ होता है, दूसरा न होने से मैं सम्बन्ध रहित हूँ। बन्ध और मोक्ष धर्म भी मेरे में नहीं हैं। मेरे निर्विशेष

स्वरूप में धर्म की वार्ता भी कोई नहीं है, और निर्धर्मक मेरे स्वरूप में विद्या आदि कोई भी धर्म नहीं है।

'स्वरूप को कहां रूपिता है, कहां विद्या है, कहां अविद्या है, कहां मैं है, अथवा कहां यह, कहां मेरा है; कहां बंध है, कहां मोक्ष है?'

स्वरूपस्य क्व रूपिता - 'स्वरूप को कहां रूपिता है?'

यह विरोधाभासी है। स्वरूप को कहां रूपिता? स्व-रूप, और फिर कहते हैं कहां रूपिता? स्वरूप को कहां रूप? स्वरूप शब्द में ही रूप है। लेकिन आदमी के पास जितने शब्द हैं, सभी द्वंद्व में भरे हैं। इसलिए गत-द्वंद्व के लिए एक ही उपाय है प्रगट करने का कि हम विपरीत शब्दों का साथ-साथ उपयोग करें।

'स्वरूप में कहां रूपिता?' - स्वरूप का मतलब ही यह होता है कि स्वयं का रूप, और उसमें जोड़ दिया--'कहां रूपिता?' स्वरूप में कहां रूप, कैसा रूप, बात पूरी हो गयी। इतना ही कह रहे हैं जनक कि तुम्हारा जो अंतरतम है, वहां कोई रूप नहीं है, वहां कोई आकार नहीं, वहां कोई आकृति नहीं।

और ऐसी परम अ-रूप दशा में कैसी तो विद्या और कैसी अविद्या? विद्या का अर्थ है, जो हम सीखते हैं। सब सिख मन में रह जाती है, इससे भीतर नहीं जाती। इसलिए तुम्हारे मन को अगर चोट लग जाए, तो तुम्हारी सिख भूल जाएगी।

'स्वरूप को कहां रूपिता है, कहां विद्या है?' - 'कैसी विद्या और कैसी अविद्या?' कहां 'मैं' है, अथवा कहां यह, कहां मेरा; कहां बंध है, और कहां मोक्ष?'

बंधन और मोक्ष भी द्वंद्व के ही जगत के हिस्से हैं। यहां तो कोई बंधन, कोई मोक्ष, कोई रूप नहीं बनता, कोई आकृति नहीं बनती। मुक्त पुरुष इतना भी नहीं कहेगा कि मैं मुक्त हूं। क्योंकि न तो मैं बचा, न मुक्ति बची।

There is no knowledge or ignorance, no 'me', 'this' or 'mine', no bondage or liberation, and no characteristic of self-nature.

Where is Knowledge and where is ‘ignorance’? Where is I? Where is ‘this’ and where is ‘mine’? Where is bondage and where is Liberation? Where is an attribute to the essential nature of my infinite Self?

Avadhuta Gita 1.59: ‘I am never born neither do I die. In me there is no activity, either good or bad. I am all pure Brahman without any attributes. How then should there be in me anything like bondage and Liberation?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ४
निर्विशेषस्य सर्वदा मे - सदा विशेषण रहित मुझको...

क्व प्रारब्धानि कर्माणि जीवन्मुक्ति अपि क्व वा।
क्व तद् विदेह कैवल्यं निर्विशेषस्य सर्वदा ॥२०-४॥

सर्वदा निर्विशेषस्य मे क्व प्रारब्धानि कर्माणि - सर्वदा निर्विशेष अर्थात धर्म-अधर्म रहित मुझको कहाँ प्रारब्ध कर्म है?
वा क्व जीवन्मुक्तिः क्व तत् विदेह कैवल्यम् अपि - अथवा कहाँ जीवन-मुक्ति है और कहाँ विदेह-मुक्ति याने कैवल्य है?

क्या प्रारब्ध कर्म हैं और क्या जीवन मुक्ति है, सर्वदा विशेषता(परिवर्तन) से रहित मुझमें क्या शरीरहीन कैवल्य है।

शिष्य कहता है कि हे गुरु ! मुझ निर्विशेष, निराकार, निरवयव आत्मा का प्रारब्ध-कर्म कहाँ है? जीवन मुक्ति और विदेह मुक्ति कहाँ है, किन्तु कोई भी वास्तव में नहीं है।

'धर्माधर्मरहित मुझको कहां प्रारब्धकर्म हैं, अथवा कहां जीवन मुक्ति है और कहां वह विदेह कैवल्य ही है!'
निर्विशेषस्य सर्वदा! - 'मैं तो निर्विशेष हूं सदा - जनक कहते हैं, मेरे ऊपर अब कोई विशेषण नहीं लगता। अब मुझ पर कोई परिभाषा नहीं लगती।

निर्विशेष शब्द के दो अर्थ हैं। एक तो विशेषण रहित, कि अब कोई भी विशेषण सार्थक नहीं रहा। ज्यादा क्या कहें--जनक कहते हैं--इतना ही कहना काफी है कि कोई विशेषण अब मुझ पर नहीं लगता। न छोटा, न बड़ा; न धनी, न गरीब; न त्यागी, न भोगी; न कर्ता, न अकर्ता, कोई विशेषण नहीं लगता, एक बात।

निर्विशेषस्य का एक और अर्थ है कि अब मैं जरा भी विशिष्ट नहीं। वह बात भी खयाल में लेना। अब मैं कोई खास आदमी नहीं हूं। अब मैं जरा भी विशिष्ट नहीं।

जनक कहते हैं, 'और कहां वह विदेह कैवल्य ही?'

राजा जनक विदेह थे। विदेह का मतलब कि देह में रहते-रहते देह के जो पार था उसे उन्होंने जान लिया था। विदेह का अर्थ, संसार में रहते-रहते वे मोक्ष को उपलब्ध हो गये थे।

जनक कहते हैं, ‘और कहां वह विदेह कैवल्य ही! ’जिसकी लोग चर्चा करते हैं कि जनक को मिल गया, विदेह कैवल्य, वह भी कहां है! अब कुछ भी नहीं है। महाशून्य है। शून्य भी जब न रह जाए तो उसका नाम है महाशून्य।

In unchanging me, there is no fateful actions or liberation during life and no bodiless enlightenment.

Where are prarabdha karmas? Where is Liberation in life, and where is even Liberation at death for me, the ever undifferentiated?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ५
निःस्वभावस्य सदा मे - सदा स्वभाव से रहित मुझको

क्व कर्ता क्व च वा भोक्ता निष्क्रियं स्फुरणं क्व वा।
क्व अपरोक्षम् फलम् वा क्व निःस्वभावस्य मे सदा ॥२०-५॥

सदा निःस्वभावस्य मे क्व कर्ता क्व च भोक्ता - सदा स्वभाव रहित मुझको कहाँ कर्ता-भाव है? और कहाँ भोक्ता-भाव है?
वा निष्क्रियम् क्व वा स्फुरणम्, क्व अपरोक्षम् वा क्व फलम् - अथवा कहाँ क्रिया-रहित है अथवा कहाँ स्फुरण है? कहाँ प्रत्यक्ष ज्ञान है? अथवा कहाँ अप्रत्यक्ष है?

सदा स्वभाव से रहित मुझमें कौन कर्ता है और कौन भोक्ता, क्या निष्क्रियता है और क्या क्रियाशीलता, क्या प्रत्यक्ष है और क्या अप्रत्यक्ष?

जो मैं स्वभाव से रहित हूँ उस मेरे में कर्तृत्व कर्म कहाँ है? और भोक्तृत्व कर्म कहाँ है? अर्थात् कर्तापन और भोक्ता-पन दोनों मेरे में नहीं हैं। क्योंकि क्रिया से रहित मुझ आत्मा आनन्द में कर्तृत्व और भोक्तृत्व दोनों नहीं बनते हैं। इसी वास्ते

वत्ति-रूप ज्ञान भी मेरे में नहीं है। क्योंकि चित्त के स्फुरण से वत्ति-रूप ज्ञान उत्पन्न होता है, सो चित्त का स्फुरण भी मेरे में नहीं है।

‘सदा स्वभाव-रहित मुझको कहां कर्तापन है और कहां भोक्ता-पन है? अथवा कहां निष्क्रियता है और कहां स्फुरण है? अथवा कहां प्रत्यक्ष ज्ञान है और कहां उसका फल है?’

‘सदा स्वभाव रहित मुझको कहां कर्तापन है?’

क्व निःस्वभावस्य मे सदा - विरोधाभास है। स्वभाव और उसमें और एक निषेध लगा दिया—जनक कह रहे हैं कि स्व जैसा कुछ भी नहीं है। स्वयं को जानकर पाओगे कि स्व तो गया। वह स्व भी पर के साथ ही जुड़ा था। जब बिलकुल अकेले रह जाओगे तो अकेले भी न रहोगे, क्योंकि अकेलापन भी भीड़ की तुलना में था।

अष्टावक्र ने कहा सूत्र—स्फुरण - का सूत्र था: स्व-स्फुरण, स्वच्छंद--अपने स्वयं की स्फुरणा से जो जीए। जनक कहते हैं, ‘कहां स्फुरण?’

क्व कर्ता क्व च वा भोक्ता निष्क्रियं स्फुरणं क्व वा।

कहां का स्फुरण! यहां कोई स्फुरण नहीं हो रहा है। जब सारी वासना चली गयी, सारी तृष्णा चली गयी, आकांक्षाएं चली गयीं, स्फुरण कैसा? जब सारी क्रिया चली गयी, स्फुरण कैसा? जब परतंत्रता चली गयी तो स्वच्छंदता कैसी? दोनों गये, दोनों साथ-साथ गये।

यह स्फुरण भी गया। स्वच्छंदता भी गयी, स्वतंत्रता भी गयी। ये भी सब परतंत्रता की ही भाषाएं हैं।

'अथवा कहां प्रत्यक्ष ज्ञान है?'

अष्टावक्र ने जोर दिया है, अपना ही ज्ञान होना चाहिए। शास्त्र का ज्ञान तो परोक्ष है। जब तक तुम्हें प्रत्यक्ष ज्ञान न हो जाए, तुम जब तक न जान लो, तब तक कोई जानने में अर्थ नहीं है। ऐसा अष्टावक्र ने कहा। ऐसा सभी सद्गुरु कहते रहे हैं कि प्रत्यक्ष जानो, अपनी आंख से जानो, अपना ही अनुभव हो।

जनक कहने लगे, कहां का प्रत्यक्ष ज्ञान और कहां उसका फल! कुछ भी नहीं।

Without a nature, there is no doer or reaper of actions, no inaction or action, nothing visible or invisible.

Where is the 'doer' or the 'enjoyer'? Where is the cessation of thoughts or the rising of thoughts? Where is direct knowledge or reflected knowledge for me, who am ever devoid of natural attributes?

निः स्वभा वस्य मे सदा - devoid of natural attributes (impersonal) for me ever. The Liberated in life is one who has freed himself from his ego and egocentric desires. Therefore, in his behaviour, in the world outside, we can define him only as one who is 'devoid of his natural attributes'.

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ६
स्व-स्वरूपे अहम अद्वये - अपने अ-द्वय से रहित मुझको - (आत्मा-परमात्मा के द्वन्द्व से रहित)

क्व लोकं क्व मुमुक्षुः वा क्व योगी ज्ञानवान् क्व वा।
क्व बद्धः क्व च वा मुक्तः स्व-स्वरूपे अहम अद्वये ॥२०-६॥

अहम् अद्वये स्व स्वरूपे क्व लोकः क्व मुमुक्षुः - अपने आत्म-स्वरूप अद्वैत स्वरूप में कहाँ लोक है? कहाँ मुमुक्षु हैं?
वा क्व योगी क्व ज्ञानवान् वा क्व बद्धः च वा क्व मुक्तः - अथवा कहाँ योगी है? क्या ज्ञानवान है? अथवा कहाँ बध्द है? अथवा कहाँ मुक्त है?

अपने अद्वय (दूसरे से रहित) स्वरूप में स्थित मेरे लिए क्या संसार है और क्या मुक्ति की इच्छा, कौन योगी है और कौन ज्ञानी, कौन बंधन में है और कौन मुक्त।

अद्वैत आत्मा में भू आदि लोक कहाँ हैं? अर्थात् कहीं नहीं हैं। और लोकों के अभाव होने से मुमुक्षु भी नहीं हैं। मुमुक्षु के अभाव होने से ज्ञानवान् योगी भी नहीं है। ऐसा होने से न कोई बद्ध है? और न कोई मुक्त है? केवल अद्वैत आत्मा ही है।

'अपने स्वरूप में अद्वय मुझको कहां लोक है, कहां मुमुक्षु है अथवा कहां योगी है, कहां ज्ञानवान है अथवा कहां बद्ध है और कहां मुक्त है?'

'अपने स्वरूप में अद्वय मुझको।' अद्वय का अर्थ होता है, दो नहीं।

Established as non-dual reality, there is no world or desire for liberation, no yogi or seer, no-one bound or liberated.

Where is the world and where is the seeker after Liberation? Where is the man of contemplation and where is the Man of Realisation?

Where is the bound man and where is the Liberated man for me, who am non-dual by nature?

Where is creation and where is destruction? Where is the end and where is the means? Where is the seeker and where is the accomplishment for me, abiding in my own non-dual nature?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ७
स्व-स्वरूपे अहम अद्वये - अपने अ-द्वय से रहित मुझको - (आत्मा-परमात्मा के द्वन्द्व से रहित)

क्व सृष्टिः क्व च संहारः क्व साध्यं क्व च साधनं।
क्व साधकः क्व सिद्धिर्वा स्व-स्वरूपे अहम अद्वये ॥२०-७॥

अहम् स्वस्वरूपे अद्वये क्व सृष्टिः क्व च संहारः - आत्मा-स्वरूप अद्वैत अपने स्वरूप में मुझको कहाँ सृष्टि और कहाँ संहार है?
क्व साध्यम् क्व च साधनम् क्व साधकः वा क्व सिद्धि: - कहाँ साध्य है और कहाँ साधन है और कहाँ सिध्दि है?

अपने अद्वय (दूसरे से रहित) स्वरूप में स्थित मेरे लिए क्या सृष्टि है और क्या प्रलय, क्या साध्य है और क्या साधन, कौन साधक है और क्या सिद्धि है?

सृष्टि कहाँ? प्रलय कहाँ? साध्य कहाँ? साधन कहाँ? साधक कहाँ? और सिद्धि कहाँ? अर्थात् इनमें से कोई भी मुझ अद्वैत-स्वरूप आत्मा में नहीं है।

स्व स्वरूपे अहम अद्वये .... 'अपने स्वरूप में, अपने अद्वय स्वरूप में न मुझे कोई लोक है, न कोई मुमुक्षा है, न कोई योग है, न कोई ज्ञान है; कहां बद्ध, कहां मुक्त?'

जनक अपने गुरु के सामने कह रहे हैं कि तुमने मुझे जगाया है तो अब न मैं बद्ध हूं, न मैं मुक्त हूं, न मैं अमुक्त; न ज्ञानी, न अज्ञानी। सब विशेषण खो गये हैं। जनक घोषणा कर रहे हैं अब स्फुरण भी नहीं, प्रत्यक्ष ज्ञान भी नहीं, ज्ञान का कोई फल भी नहीं, न कोई मुक्ति है, न कोई मोक्ष है, न कोई बद्ध है, न कोई बंधन है। न संसार, न निर्वाण। अपने स्वरूप में अद्वय मुझको कहां सृष्टि है और कहां संहार है, कहां साध्य है, कहां साधन है अथवा कहां साधक है और कहां सिद्धि है?'

मैं अपने अद्वय रूप में खड़े होकर देख रहा हूं। जनक कहते है कि, इस अद्वय दशा में न तो मुझे कोई सृष्टि दिखायी पड़ती है और न कोई प्रलय। सृष्टा कैसा, सृष्टि ही कभी नहीं हुई। और न कोई संहार कर्ता है। सृष्टि नहीं तो संभालने वाला कौन? कोई नहीं है। जो है, अद्वय, एक।

'कौन साध्य है और कहां साधन, अथवा कहां साधक है और कहां सिद्धि?'

कहां सिद्धि? सिद्ध वही है जिसके भीतर अब कोई सिद्धि भी नहीं रही। यह परम सिद्धि की अवस्था है। शून्यता सिद्धि है। सिद्धि के भी पार हो जाना सिद्धि है।

सिद्ध कौन? जो असंग, वह अभंग, जो अकेला है, जो इतना अकेला है कि अब अकेलापन भी न बचा, उसी को कहते असंग। और जो असंग है, वह अभंग है। उसका अब खंडन नहीं हो सकता है। उसके अब टुकड़े नहीं हो सकते हैं।

Where is creation and where is destruction? Where is the end and where is the means? Where is the seeker and where is the accomplishment for me, abiding in my own non-dual nature?

These two verses (6 & 7) together negate all pluralistic concepts, which are natural for the human mind - creation-dissolution, means-end, seeking accomplishment, bound man and Liberated man - all these are denied in the one non-dual Self.

Gauḍapada: Mandukya Karika, verse 2.32.
न निरोधः न च उत्पत्तिः न बद्धः न च साधकः।
न मुमुक्षुः न वै मुक्तः इति एषा परमार्थता॥
'There is neither dissolution, nor birth; neither anyone in bondage nor any aspirant for wisdom; neither can there be any seeker for Liberation, nor any Liberated as such. This alone is the supreme Truth.

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ८
सर्वदा विमलस्य मे - सर्वदा निर्मल-रूप मुझको....

क्व प्रमाता प्रमाणं वा क्व प्रमेयं क्व च प्रमा।
क्व किंचित् क्व न किंचिद् वा सर्वदा विमलस्य मे ॥२०-८॥

सर्वदा विमलस्य मे क्व प्रमाता क्व प्रमाणम् च क्व प्रमेयम् - सर्वदा निर्मल-रूप मुझको प्रामाता है? और कहाँ प्रमाण है? और कहाँ प्रमेय है?
च क्व प्रमा क्व किञ्चित् वा क्व न किञ्चित् - और कहाँ प्रमा है? कहाँ किंचित है? और खान अकिंचन है?

विशुद्ध मुझमें कौन ज्ञाता है और क्या प्रमाण (साक्ष्य) है, क्या ज्ञेय है और क्या ज्ञान, क्या स्वल्प है और क्या सर्व?

सर्वदा जो उपाधि-रूपी मल से रहित है, अर्थात जिसमें उपाधि शरीर आदि वास्तव में नहीं हैं। उसमें प्रमाता-पना, प्रमाण-पना और प्रमेय-पना कहाँ हो सकता है। अर्थात् प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय ये तीनों अज्ञान के कार्य हैं। जब स्व-प्रकाश चेतन में अज्ञान की संभावना मात्र भी नहीं है तब उसके कार्यों की संभावना कैसे हो सकती है, किन्तु कदापि नहीं हो सकती है। और प्रभा जो वृत्ति ज्ञान है, वह भी नहीं है। क्योंकि वृत्ति-ज्ञान अन्तःकरण का धर्म है, सो अन्तःकरण ही उस में नहीं है । वह शुद्ध-स्वरूप आत्मा है।

इस सूत्र में जनक आखिरी ऊंचाई लेते हैं। शिष्य जिस आखिरी ऊंचाई तक पहुंच सकता है, जहां पहुंचकर शिष्य, शिष्य नहीं रह जाता और गुरु में लीन हो जाता है। जो भी वह कह रहे हैं, वह वही है जो अष्टावक्र ने कहा था, फिर भी पुनरुक्ति नहीं है। कह तो वही रहे हैं जो अष्टावक्र ने कहा था, लेकिन अपने प्राणों में उसे पुनः जीवन दिया है। उन शब्दों में अपने प्राण डाल दिये हैं। वह जो गुरु का है, वह गुरु को ही दे रहे हैं।

क्व किंचित् क्व न किंचिद्वा सर्वदा विमलस्य मे - 'सर्वदा विमल रूप मुझको कहां प्रमाता है और कहां प्रमाण है? कहां प्रमेय है और कहां प्रमा है? कहां किंचित है और कहां अकिंचित है?'

प्रमाता का अर्थ होता है--ज्ञाता; प्रमाण का अर्थ होता है--ज्ञान के साधन, जिनसे ज्ञान उत्पन्न होता; प्रमेय का अर्थ होता है--जो जाना जाए, ज्ञेय; प्रमा का अर्थ होता है--ज्ञान। इसको ज्ञान मीमांसा कहते हैं।

जनक कह रहे हैं कि अब न तो मुझे कुछ ज्ञान जैसा है, न मेरे भीतर ज्ञाता जैसा कुछ बचा, न कुछ ज्ञेय शेष रहा, न ज्ञान के कुछ साधन बचे। ये सारे भेद तो अज्ञान के हैं। अब कैसा ज्ञाता और कैसा ज्ञेय। अब कौन द्रष्टा और कैसा दर्शन! दो तो रहे नहीं। यह तो दो हों तो ये बातें घट सकती हैं। जब एक ही बचा तो कौन जाने, किसको जाने, कैसे जाने, क्या जाने। ज्ञान की अंतिम घड़ी में ज्ञान भी समाप्त हो जाता है, यह इस सूत्र का मूल है।

There is no knower or evidence, nothing knowable or knowledge, nothing less or non-less in forever pure Self.

Where is the ‘knower’ and where is the ‘means to knowledge?’ Where is the ‘object of knowledge’ and where is the objective knowledge? Where is ‘anything’ and where is ‘nothing’ for me, who am ‘ever pure’?

‘theory of perception’ in Vedanta. The technical terms used here are borrowed from our scriptural texts. The knower ego (प्रमाता), its means of knowledge (प्रमाण), the objects of knowledge (प्रमेय) and the final result, objective knowledge (प्रमा) - all these are negated in the objectless Consciousness, ever non-dual and immutable.

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ९
सर्वदा निष्क्रियस्य मे - सर्वदा क्रिया रहित मुझको....

क्व विक्षेपः क्व च एकाग्र्यम् क्व निर्बोधः क्व मूढता।
क्व हर्षः क्व विषादो वा सर्वदा निष्क्रियस्य में ॥२०-९॥

सर्वदा निष्क्रियस्य में क्व विक्षेपः च क्व एकाग्र्यम् - सर्वदा क्रिया रहित मुझको कहाँ विक्षेप है, और कहाँ एकाग्रता है?
क्व निर्बोधः क्व मूढता क्व हर्षः वा क्व विषादो - कहाँ ज्ञान है? कहाँ मूढ़ता है? कहाँ हर्ष है? और कहा शोक है?

शिष्य कहता है कि हे गुरु ! सर्वदा क्रिया से रहित जो मेरा स्वरूप है, उस में एकाग्रता कहाँ है? जहां पर प्रथम विक्षेप होता है वहां पर विक्षेप की निवृत्ति के लिए एकाग्रता की जाती है, सो मेरे में विक्षेप तो तीनों कालों में नहीं है, तब एकाग्रता कौन करे और निबंधिता अर्थात मूढ़ता भी मेरे में नहीं है, और हर्ष भी मेरे में नहीं है, और न विषाद है। क्योंकि हर्ष और विषाद दोनों अन्तःकरण क्रिया वाला है। आत्मा क्रिया-रहित है। उसमें हर्ष और विषाद कहाँ है।

मैं सदा क्रिया रहित हूं, मुझ क्रिया रहित में अब कोई भी क्रिया नहीं है--एकाग्रता तक की क्रिया नहीं है--तो ज्ञान कैसे हो? मुझ निष्क्रिय में अब कोई विक्षेप नहीं है, कोई विचार नहीं है, कोई तरंग नहीं है, तो बोध कैसे हो? मगर ध्यान रखना, जनक कह रहे हैं कि न तो मैं ज्ञानी हूं और न मैं मूढ़ हूं। क्योंकि मूढ़ और ज्ञानी होना एक साथ चलते हैं। अज्ञानी होना और ज्ञानी होना एक साथ चलते हैं। वह ज्ञान और अज्ञान एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। इसलिए न तो मैं कह सकता हूं कि मैं बोध को उपलब्ध हुआ हूं, न मैं कह सकता हूं, मैं मूढ़ हूं। दोनों गये, दो गये। जो बचा है वह निर्विशेष है, विशेषण शून्य है, निराकार है। अब उसके ऊपर कोई भी नाम नहीं थोपा जा सकता। अब उसे कोई रूप नहीं दिया जा सकता।

There is no distraction or focus, no right discrimination or delusion, no joy or sorrow in always action-less Self.

Where is distraction and where is concentration? Where is sure knowledge and where is delusion? Where is joy and where is sorrow for me, who am ever the actionless?

A Man of Realisation is one who has awakened from the fancies of his mind, conjured up by the delusions of his intellect. Therefore, he has no more delusions. Since he has no false knowledge, nor wrong values, he needs no true knowledge, firm and certain (nir-bodha). Here the word employed by Aṣṭāvakra is an example of poetic licence.

'Nirbodha' grammatically by its construction should mean 'dullness of understanding'. It is a poetic licence of a great philosopher, exploding in inspired eloquence, that we should understand the word to mean 'niścaya-bodha - nir-bodha', The meaning, 'sure knowledge' alone can here keep the polarization with 'delusion'.

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र १०
निर्विमर्शस्य मे सदा - सर्वदा निर्मल रूप मुझको....

क्व चैष व्यवहारो वा क्व च सा परमार्थता।
क्व सुखं क्व च वा दुखं निर्विमर्शस्य मे सदा ॥२०-१०॥

सदा निविमर्शस्य मे क्व एष व्यवहारः - सर्वदा निर्मल रूप मुझको कहाँ यह व्यवहार है?
च क्व सा परमार्थता - और कहाँ वह परमार्थता है?
वा क्व सुखम् च क्व दुःखम्, - अथवा कहाँ सुख है? और कहाँ दुःख है?

सदा विचार रहित मेरे लिए क्या संसार है और क्या परमार्थ, क्या सुख है और क्या दुःख।

सर्वदा जो निविशेष्य अर्थात् वृत्ति-ज्ञान से शून्य जो मैं हूँ, मेरे में व्यवहार कहाँ है ? अर्थात् व्यावहारिक पदार्थों का ज्ञान कहाँ है ? और पारमार्थिक ज्ञान कहाँ है ? ये भी दोनों अन्तःकरण के धर्म हैं, और सुख तथा दुःख भी मेरे में नहीं हैं, क्योंकि ये भी दोनों अन्तःकरण के धर्म हैं।

'सर्वदा निर्विचार रूप मुझको कहां यह व्यवहार है और कहां वह परमार्थता है, अथवा कहां सुख है, कहां दुख है?'

'मुझ निर्विचार रूप में...जहां कोई विचार और विमर्श नहीं उठता, जहां सब शून्य और शांत हुआ है, जहां झील पर एक भी तरंग नहीं रही--झील बिलकुल विश्रांत हो गयी, शांत हो गयी--अपने में लीन बैठा हूं, ऐसी इस शून्य की दशा में--जिसको चित्त मुक्ति की दशा; जिसको कबीर ने अ-मनी दशा कहा है, नानक ने उन्मनी दशा कहा है, मन से मुक्त हो गयी जो दशा। जब तक मन है तब तक तरंग है। मन एक तरह की तरंगायित अवस्था है। मन का अर्थ है, झील पर बहुत लहरें उठ रही हैं। न-मन का अर्थ है, सब लहरें शांत हो गयीं, झील बिलकुल दर्पण की तरह मौन हो गयी, जरा भी तरंग नहीं होती। सतह कंपती ही नहीं। अकंप हो गई। ऐसी जो मेरी निर्विचार रूप दशा है, इसमें कहां व्यवहार और कहां परमार्थ?

ध्यानी कहते हैं कि ऐसा ही एक जागरण समाधि में घटित होता है जब सब विचार शांत हो जाते हैं--परम जागरण।

लेकिन जनक की बात इससे भी ऊपर जाती है। वह कहते हैं, क्या व्यवहार और क्या परमार्थ! न संसार बचा है, न मोक्ष बचा है। असत्य तो गया ही गया, उसके

साथ-साथ सत्य भी जा चुका है। सत्य और असत्य एक ही तराजू के दो पलड़े थे। वे भिन्न-भिन्न नहीं थे। जब झूठ ही गया तो सच कैसे बचेगा?

जनक कहते हैं, ऐसा नहीं है कि जब व्यवहार-सत्य चला जाएगा तो परमार्थ-सत्य होगा। व्यवहार गया तो परमार्थ भी गया, संसार गया तो सत्य भी गया। फिर जो शेष रह जाता है, उसके लिए कोई शब्द नहीं है।

There is not this world or the other, no happiness or suffering for Self, who is eternally free from thoughts.

Where is activity in the state of relativity and where is the state of the Absolute? Where is happiness and where is misery for me, who am ever beyond any discursive thought?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र ११
सर्वदा विमलस्य मे - सर्वदा निर्मल मुझको.....

क्व माया क्व च संसारः क्व प्रीतिर्विरतिः क्व वा।
क्व जीवः क्व च तद्ब्रह्म सर्वदा विमलस्य मे ॥२०-११॥

सर्वदा विमलस्य मे क्व माया च क्व संसारः - सर्वदा निर्मल मुझको कहाँ माया है, और कहाँ संसार है?
क्व प्रीतिः वा क्व विरतिः क्व जीवः च क्व तत् ब्रह्म - कहाँ प्रीती है? और कहाँ विरति है? कहाँ जीव है? और कहाँ वह ब्रह्म है?

सदा विशुद्ध मेरे लिया क्या माया है और क्या संसार, क्या प्रीति है और क्या विरति, क्या जीव है और क्या वह ब्रह्म।

हे गुरु ! सर्वदा विमल उपाधि से शून्य जो मैं हूँ, उस मेरे में माया कहाँ है? और माया के अभाव होने से माया का कार्य जगत् मेरे में कहाँ है? वह भी तीनों कालों में मेरे में नहीं है? और प्रीति तथा विरति भी मेरे में नहीं है? और जीव तथा ब्रह्म भाव भी मेरे में नहीं हैं? क्योंकि दोनों माया अविद्या-रूपी उपाधियों करके ही कहे जाते हैं। जब कि कोई भी उपाधि वास्तव में नहीं है, तब जीव भाव और ईश्वर भाव भी कहना नहीं बनता है।

'सर्वदा विमल रूप मुझको कहां माया है और कहां संसार है; कहां प्रीति है, कहां विरति है; कहां जीव है, कहां ब्रह्म है?' सुनते हैं यह अपूर्व घोषणा कि न आत्मा, न ब्रह्म, कहां जीवन, कहां ब्रह्म?

जनक पहले कहते हैं--क्व जीवः क्व च तद्ब्रह्म सर्वदा विमलस्य मे।

मुझ निर्मल हो गये में, मुझ शुद्ध-शांत हो गये में, मुझ शून्य हो गये में न कोई आत्मा है, न परमात्मा। इसके बाद अंतिम चरण में, आखिरी सूत्र में जाकर वह कहेंगे कि अब कोई शिष्य नहीं, कोई गुरु नहीं।

जिसके जीवन में परमात्मा और आत्मा का भेद गिर गया, उसी के जीवन में गुरु-शिष्य का भेद गिरता है, उसके पहले नहीं।

'कहां प्रीति, कहां विरति?' - अपना कुछ है ही नहीं, किसको अपना कहें, किसको पराया कहें? किसको पकड़ें, किसे छोड़ें? किसका भोग करें, किसका त्याग करें? अपने से अतिरिक्त यहां कुछ है ही नहीं।

यहां कुछ न अपना, न कुछ औरों का। सब उसका। सब एक का। यह मैं-तू का भेद कल्पित, आरोपित। जहां मैं और तू का भेद गिर जाता और उसका अनुभव होता

जो मैं में भी मौजूद है, तू में भी मौजूद है, फिर न कुछ प्रीति है, न कुछ विरति है, फिर न ही कोई जीव है, न कोई ब्रह्म है। क्योंकि जीव और ब्रह्म का संबंध भी दो का संबंध है। और जब तक दो है तब तक अज्ञान है। तुम ऐसा समझ लेना, द्वैत यानी अंधकार, अद्वैत यानी प्रकाश।

There is no Maya or world, no attachment or detachment, no living beings or that God for forever pure Self.

Where is illusion and where is the world of change? Where is attachment and where is detachment? Where is jīva and what is Brahman for me, who am ever pure?

Sankaracharya in Vivekchudamani elaborately proves and asserts, there is no Maya nor 'Ignorance' other than our own mind; the mind is nothing but a grosser and, therefore, a more perceptible expression of Avidhya: 'Apart from the mind there is no ignorance (Avidhya). The mind itself is the 'ignorance' which is the cause for the bondage of rebirth. When the mind is destroyed, everything else is destroyed. When mind manifests, everything else manifests'.

Yogavāsiṣṭha: 'When all thought disturbances have ended, the purified mind enters the state of one's own pure Nature Divine and there, like a drop that has entered the ocean, with all its desires gone, becomes one with the Self'.

To one who has thus realised the pure Self, thereafter, from his standpoint where is jīva? And since there is no illusory egocentric

personality, to him what is the concept of Brahman? In short, the verse here confirms the unequivocal assertion in the Mundaka Upanishad -3.2.9: ‘The knower of the Self becomes the Self. He who knows that supreme Brahman becomes Brahman.’

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र १२
स्व-स्थस्य मम सर्वदा - मैं सदा स्वयं में स्थित मुझको....

क्व प्रवृत्ति र्निर्वृत्तिर्वा क्व मुक्तिः क्व च बन्धनं।
कूटस्थ निर्विभागस्य स्व-स्थस्य मम सर्वदा ॥२०-१२॥

सर्वदा स्व स्थस्य कूटस्थ निर्विभागस्य मम - सर्वदा स्थिर कूटस्थ और विभाग-रहित मुझको?
क्व प्रवृत्तिः वा क्व निवृत्तिः - कहाँ प्रवृत्ति है अथवा कहाँ निवृत्ति है?
च क्व मुक्तिः च क्व बन्धनम् - और कहाँ मुक्ति है? और कहाँ बन्ध है?

अचल, विभाग रहित और सदा स्वयं में स्थित मेरे लिए क्या प्रवृत्ति है और क्या निवृत्ति, क्या मुक्ति है और क्या बंधन?

कूटस्थ-विभाग से रहित और क्रिया से रहित जो मैं हूँ, उस मेरे में प्रवृत्ति कहाँ है? और निवृत्ति कहाँ है? मुक्ति कहाँ है? और बन्ध कहाँ है? अर्थात् ये सब निर्विकार आत्मा में कभी भी नहीं बन सकते हैं।

‘सर्वदा स्वस्थ, कूटस्थ और अखंड रूप मुझको कहां प्रवृत्ति है और कहां निवृत्ति है; कहां मुक्ति है, कहां बंध है?’

कूटस्थ निर्विभागस्य स्व-स्थस्य मम सर्वदा - मैं सदा स्वयं में स्थित, कूटस्थ - अपरिवर्तनीय, मैं सदा नि-र्विभागस्य--कोई विभाजन मैं नहीं, कोई खंड मैं नहीं--न प्रवृत्ति है कोई, न निवृत्ति है; न किसी से लगाव, न दुराव; गये सब द्वंद्व के जाल। इतना भी कि न कुछ बंधन, न कुछ मुक्ति--तभी मुक्ति।

अकर्ता भाव--न पुण्य, न पाप। दोनों मैंने नहीं किये। और अगर दोनों हुए, तो परमात्मा जाने। वह परम ऊर्जा जाने। यही तो कृष्ण से निकला अर्जुन के लिए गीता में कि तू निमित्त मात्र हो जा। उपकरण मात्र। जो हो, होने दे। जैसा हो, वैसा ही होने दे। तू अपने को बीच में मत ला। वही अष्टावक्र का सूत्र है--कहां प्रीति, कहां विरति; कहां जीव, कहां ब्रह्म? सर्वदा स्वस्थ, कूटस्थ, अखंड रूप मुझको कहां प्रवृत्ति है, कहां निवृत्ति है; कहां मुक्ति है, कहां बंध है?

For me who is forever unmovable and indivisible, established in Self, there is no tendency or renunciation, no liberation or bondage.

Where is activity? Where is inactivity? Where is Liberation? and where is bondage for me, who am immutable and indivisible, and ever established in the Self?

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र १३
निरुपाधेः शिवस्य मे उपाधि से रहित, शिव-रूप कल्याण रूप मुझको....

क्व उपदेशः क्व वा शास्त्रं क्व शिष्यः क्व च वा गुरुः।
क्व च अस्ति पुरुषार्थो वा निरुपाधेः शिवस्य मे ॥२०-१३॥

निरुपाधेः शिवस्य मे क्व उपदेशः वा क्व शास्त्रम् - उपाधि-रहित कल्याण-रूप मुझको कहाँ शास्त्र है?

क्व शिष्य च वा क्व गुरुः च क्व पुरुषार्थः अस्ति - कहाँ शिष्य है और अथवा कहाँ गुरु है? और कहाँ मोक्ष है?

विशेषण रहित, कल्याण रूप, मेरे लिए क्या उपदेश है और क्या शास्त्र, कौन शिष्य है और कौन गुरु, और क्या प्राप्त करने योग्य ही है?

शिव-रूप अर्थात् कल्याण रूप उपाधि से रहित जो मैं हूँ, उस मेरे लिये उपदेश कहाँ है? क्योंकि उपदेश जो होता है, अपने से भिन्न को होता है, सो अपने से भिन्न तो कोई भी नहीं है, इस वास्ते शास्त्र-गुरु-रूपी उपदेश कभी नहीं है, और शिष्य भाव तथा गुरु भाव भी नहीं है, क्योंकि ये सभी को ले करके ही होते हैं।

'उपाधि रहित शिवरूप मुझको कहां उपदेश है अथवा कहां शास्त्र है? कहां शिष्य है और कहां गुरु है और कहां पुरुषार्थ है?'

मैं निरुपाधि में ठहर गया। न ऐसा हूं, न वैसा हूं। मैं नेति-नेति में पहुंच गया। न साधु, न असाधु; न पापी, न पुण्यात्मा; न बुरा, न भला; न आत्मा, न ब्रह्म; मैं ऐसी उपाधि रहित दशा में आ गया हूं। अब यहां मेरे ऊपर कोई भी वक्तव्य लागू नहीं होता।

'उपाधि रहित शिवरूप मुझको कहां उपदेश?'

अब किससे तो मैं उपदेश लूं और किसको मैं उपदेश दूं? गुरु-शिष्य तभी तो बन सकते हैं न, जब दो हों। कोई कहे, कोई सुने; कोई दे, कोई ले।

जनक कहते हैं, अब कैसा उपदेश? न तो मैं ले सकता उपदेश, क्योंकि दूसरा कोई है नहीं जिससे ले लूं और न मैं दे सकता, क्योंकि दूसरा कोई है नहीं जिसको मैं दे

दूं। 'मुझको कहां उपदेश है अथवा कहां शास्त्र है?' और जब उपदेश ही न हो तो शास्त्र नहीं बनता। शास्त्र तो उपदेश का ही संग्रहीत रूप है।

'फिर कहां शिष्य, कहां गुरु?'- जब उपदेश ही नहीं हो सकता तो कौन होगा गुरु और कौन होगा शिष्य?

'और कहां पुरुषार्थ है? - फिर न कुछ पाने को बचा तो पुरुषार्थ का भी कोई सवाल नहीं है।

There is no sermon or scripture, no disciple or guru, nothing is to be achieved forever blissful and non-special Self.

Where are instructions or where are scriptural injunctions? Where is the disciple and where is the preceptor? Where, indeed, is the 'goal of life' for me, who is the absolute Good (Śiva), free from all limitations?

Here identifying with the Self within, Janaka declares in his Self realisation: I am the absolute good - the supremely blissful - the ever auspicious - Śiva, free from all limitations'.

अष्टावक्र गीता अध्याय २० सूत्र १४
क्व च अस्ति क्व च वा न अस्ति क्व अस्ति च एकम् क्व च द्वयं।
बहुना अत्र किम उक्तेन किञ्चित् उत्तिष्ठते मम ॥२०-१४॥

क्व अस्ति च क्व नास्ति च क्व एकम् अस्ति च क्व द्वयम् - कहाँ अस्ति है? और कहाँ नास्ति है? और कहाँ एक है और कहाँ दो हैं?

अत्र बहुना उक्तेन किम् मम किञ्चित् न उत्तिष्ठते - इसमें बहुत कहने से क्या प्रयोजन है? मुझको कोई वस्तु नहीं प्रकाश करता है?

क्या है और क्या नहीं, क्या अद्वैत है और क्या द्वैत, अब बहुत क्या कहा जाये, मुझमें कुछ भी (भाव) नहीं उठता है।

मुझमें अस्ति अर्थात् है, और नास्ति अर्थात् नहीं है, यह भी स्फुरण नहीं होता है। क्योंकि असत्य की अपेक्षा से 'अस्ति' व्यवहार होता है, और सत्य की अपेक्षा से 'नास्ति' व्यवहार होता है, सो मेरे में व्यवहार के अभाव से दोनों नहीं हैं। न एक-पन है, न द्वैत-पन है। बहुत कथन करने से क्या प्रयोजन है, चैतन्य स्वरूप में कुछ भी नहीं बनता है।

'कहां अस्ति है, कहां नास्ति है, अथवा कहां एक है और कहां दो हैं? इसमें बहुत कहने से क्या प्रयोजन, मुझको तो कुछ भी नहीं प्रकाश करता है।'

यह आखिरी बात - गुरु-शिष्य के गिर जाने के बाद कुछ बचा नहीं गिरने को। सिर्फ एक छोटा-सा वक्तव्य:

बहुना अत्र किम् उक्तेन - अब क्या कहूं? अब कहने को कुछ भी नहीं है। न तो कुछ है और न कुछ नहीं है। न आस्तिकता का कुछ अर्थ है, न नास्तिकता का। न अस्ति का कोई अर्थ है, न नास्ति का।

क्व चास्ति क्व च व नास्ति क्वास्ति चैकं क्व च द्वयम्।

अब तक कहा कि एक है, एक है, अद्वय है, अद्वैत है, अब कहा कि अब एक भी कहना व्यर्थ और दो भी कहना व्यर्थ। गयीं सब वे बातें, गया सब वह गणित। और अब कुछ कहने जैसा नहीं है।

किम् किञ्चित् न उत्तिष्ठते मम - कुछ भी नहीं उठता अब मुझमें। कोई लहर नहीं उठती। कोई तरंग नहीं उठती, सब शून्य हुआ, या सब पूर्ण हुआ। जहां पूर्णता है, वहां आवाज नहीं, वहां शून्य है। वहां शून्य का परम संगीत है। अब मुझमें कुछ भी नहीं उठ रहा है। सब परम विश्रांति को उपलब्ध हो गया है।

There is no existence or non-existence, no non-duality or duality. What more is there to say? Nothing arises out of me.

Where is existence or where is 'non-existence'? Where is the one (unity) and where is duality? What need is there to say more? Nothing indeed emanates from me.

In this concluding verse of the Samhita, Astavakra talks to the world from the Self, as the Self. There is neither existence nor non-existence. These two are the interpretations of the intellect. The Self is the Consciousness that illumines our experiences. This Consciousness can neither be called as 'dual' or 'non-dual' as these concepts are true only in the relative world. These two are again judgements of the intellect.

As a mystic philosopher, Astavakra is to be recognized, if not as the father, certainly as the archangel and the guardian spirit of the supreme Advaita theory of 'non-origination' (Ajata-vada). Later on, it was left for Shri Gaudapada to elaborate this theory in his Karika to Manduka Upanishad 3.2.9

Yogavasistha 5.40.4 also has elaborated upon this absolute standpoint from wherein nothing has ever emerged in all the three periods of time. The world of names and forms is an illusion created by the restless mind. Says Yogavāsiṣṭha: 'Though dwelling in the body, since Self has no body, you are the bodiless pure Seer. Even though wind moves in space, because of its perfect detachment, it is without space?'

Hence in Kaivalyopaniṣad-2 it is said: 'Through Faith, devotion and meditation you come to know It yourself'.

इति अष्टावक्र गीता जीवनमुक्त चतुर्दशकं नाम विंशतिकं प्रकरणं समाप्तम् ।